॥ श्रीः ॥

विद्याभवन संस्कृत ग्रन्थमाला
२९

श्रीविश्वनाथकविराजप्रणीतः

# साहित्यदर्पणः

## 'शशिकला' हिन्दीव्याख्योपेतः

व्याख्याकार :—

**डॉ॰ सत्यव्रत सिंह**

एम. ए., पी-एच. डी.

( अध्यापक : संस्कृत विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय )

प्राक्कथन-लेखक :—

**माननीय पं॰ कमलापति त्रिपाठी**

( मन्त्री—गृह, शिक्षा तथा सूचना विभाग, उत्तर-प्रदेश )



**चौखम्बा विद्याभवन**

वाराणसी

॥ श्रीः ॥

विद्याभवन संस्कृत ग्रन्थमाला

२६



श्रीविश्वनाथकविराजप्रणीतः

# साहित्यदर्पणः

## सविमर्श 'शशिकला' हिन्दीव्याख्योपेतः

व्याख्याकार :—

**डॉ० सत्यव्रत सिंह**

एम. ए., पी-एच. डी.

( अध्यापक : संस्कृत विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय )

प्राक्कथन-लेखक :—

**माननीय पं० कमलापति त्रिपाठी**

( मन्त्री—गृह, शिक्षा तथा सूचना विभाग, उत्तर-प्रदेश )






चौखम्बा विद्याभवन
वाराणसी

THE

VIDYABHAWAN SANSKRIT GRANTHAMALA

29



# SĀHITYADARPAṆA

OF

ŚRĪ VIŚWANĀTHA KAVIRĀJA




*Edited with the*

'SHASHIKALA' HINDI COMMENTARY AND NOTES

By

Dr. Satyavrat Singh,
M. A. Ph. D.

*With a Foreword*

*By*

Hon'ble Pt. Kamalapati Tripathi



CHOWKHAMBA VIDYABHAWAN

VARANASI






# प्राक्कथन

**श्रीमान् माननीय पं० कमलापति जी त्रिपाठी**
**मंत्री—गृह, शिक्षा तथा सूचना विभाग, उत्तर-प्रदेश**

स्वतन्त्र भारत की राष्ट्र-भाषा को सम्पन्न बनाने के लिये यह नितान्त आवश्यक है कि उच्चतम ज्ञान, विज्ञान, शिल्प, कला आदि समस्त विषयों के प्रौढ़ एवं उच्च साहित्य के ग्रन्थों से हिन्दी का भाण्डार परिपूर्ण किया जाय। साथ ही यह भी आवश्यक है कि विश्व की समस्त भाषाओं में रचित विशिष्ट कृतियों को हिन्दी के माध्यम से प्रस्तुत किया जाय। इन सब दिशाओं में अभी बहुत कार्य करना है। अभी तो भारतीय भाषाओं के सब महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ भी हिन्दी में नहीं आ सके हैं। संस्कृत के विशाल साहित्य की समस्त महत्त्वपूर्ण कृतियों का हिन्दीमाध्यम से प्रस्तुतीकरण अभी नहीं हो सका है। यह कार्य हिन्दी के सांस्कृतिक चिन्तन-प्रवाह की अनुकूल गतिशीलता के लिए अनिवार्य है। संस्कृतज्ञ हिन्दी प्रेमियों का यह कर्तव्य हो गया है कि इस महान् राष्ट्रीय अनुष्ठान में निष्ठा के साथ योग दें।

डा० सत्यव्रतसिंहजी इस दिशा में कार्य आरम्भ कर चुके हैं। 'हिन्दी-काव्य-प्रकाश' के प्रणयन के अनन्तर 'हिन्दी-साहित्यदर्पण' उनकी दूसरी महत्त्वपूर्ण कृति है। संस्कृत साहित्य शास्त्र के ग्रन्थों में 'साहित्यदर्पण' का अपना विशिष्ट स्थान है। दृश्य एवं श्रव्य—उभयविध काव्यों के तत्त्वभूत अङ्गों का सरल शैली में प्रौढ़ और पूर्ण विवेचन इस ग्रन्थ की विशिष्टता है। नाट्य-शास्त्रीय तत्त्वों एवं नायक-नायिकादि का निरूपण उपलब्ध होने से यह ग्रन्थ सर्वांगीण हो गया है। संस्कृत-साहित्य का पठन-पाठन करने वालों में यह ग्रन्थ अत्यन्त प्रिय एवं व्युत्पत्तिदायक माना जाता है। डा० सत्यव्रतजी ने इसमें अनुवाद मात्र नहीं किया है वरन् भाषात्मक व्याख्याशैली में दुरूह एवं विवादास्पद विषयों की समस्या पर शास्त्रीय ढङ्ग से विस्तृत विवेचन करके इस ग्रन्थ को प्रौढ़, उपयोगी एवं पूर्ण बना दिया है; यही इस ग्रन्थ की विशेषता है। मुझे विश्वास है कि डा० सिंह की प्रस्तुत कृति का हिन्दी में समुचित स्वागत होगा और साहित्य शास्त्र की भारतीय दृष्टि का परिचय देने में इस कृति से पर्याप्त सहायता मिलेगी।

विधान भवन, लखनऊ,
जनवरी २५, १९५८

# समर्पणम्

पद्मावतीं नमस्कृत्य कृपास्रोतस्विनीं सदा ।
समर्प्यते कृतिरियं पद्मायै परया मुदा ॥

# उपोद्घात

'साहित्यदर्पण' संस्कृत अलङ्कारशास्त्र का एक आवश्यक अङ्ग है। अलङ्कारशास्त्र के पढ़ने वाले 'वाग्भटालङ्कार' अथवा 'चन्द्रालोक' से अपना अध्ययन प्रारम्भ करते हैं और उसके बाद 'साहित्यदर्पण' के अध्ययन से ही इन प्रारम्भिक ग्रन्थों के विषयों का क्रमबद्ध किंवा प्रौढ परिचय प्राप्त करते हैं। 'काव्यप्रकाश' और 'रसगङ्गाधर' का अध्ययन तो अलङ्कारशास्त्र के विशेष ज्ञान के लिये ही हुआ करता है। काव्य-साहित्य के प्रेमी-जन के लिये तो 'साहित्यदर्पण' से बढ़कर और कोई ऐसा अलङ्कार ग्रन्थ है ही नहीं, जिससे सरलता और सरसता के साथ, काव्य-साहित्य के समस्त विषयों का परिचय मिल सके। 'साहित्यदर्पण का जो महत्त्व इसकी रचना के समय था वही आज भी है। 'साहित्यदर्पण' के रचयिता 'विश्वनाथ कविराज' के आत्मज 'अनन्तदास' ने जो यह लिखा था—

'स्वल्पाक्षरः सुबोधार्थः प्रध्वस्ताशेषदूषणः।
साहित्यदर्पणो नाम ग्रन्थः............॥'

वह वस्तुतः आज भी अक्षरशः सत्य है। पहले 'साहित्यदर्पण' 'प्रध्वस्ताशेषदूषण' अवश्य माना गया होगा और इसमें अतिशयोक्ति का कोई बहुत बड़ा पुट भी नहीं। यह एक दूसरी बात है कि 'रसगङ्गाधर' के आविर्भाव के बाद इसमें कुछ कमी दिखायी देने लगी। किन्तु यह बात तो अलङ्कारशास्त्र के सिद्धान्तों के समान उनके प्रतिपादक ग्रन्थों के देश-काल-परिवर्तन आदि से सम्बद्ध है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि 'साहित्यदर्पण' के अवलोकन से काव्य-साहित्य के समस्त तत्त्वों का साक्षात्कार अनायास सम्भव हो जाता है।

'साहित्यदर्पण' की टीकाओं की संख्या 'काव्यप्रकाश' की टीकाओं की संख्या से बहुत कम है। इसका एक कारण 'साहित्यदर्पण' की सरलता और सुबोधता भी है। अस्तु, 'साहित्यदर्पण' की सबसे पहली 'लोचन टीका' सम्भवतः साहित्यदर्पणकार के आत्मज अनन्तदास की ही लिखी है। दूसरी 'विज्ञप्रिया' नाम की टीका भट्टाचार्य महेश्वर तर्कालङ्कार कृत है। श्री रामचरण तर्कवागीश की लिखी 'साहित्यदर्पणविवृति' और श्री दुर्गाप्रसाद द्विवेदी द्वारा विरचित 'साहित्यदर्पण-विवृतिपूर्ति' साहित्यदर्पण की संस्कृत टीकाओं में अधिक प्रसिद्ध हैं। साहित्यदर्पण की चौथी टीका 'विमला' श्री जीवानन्द विद्यासार की लिखी है। महामहोपाध्याय श्री हरिदाससिद्धान्तवागीश की लिखी, 'कुसुम-प्रतिमा' टीका का भी पूर्व के प्रान्तों में प्रचलन है। साहित्यदर्पण की इन संस्कृत टीकाओं में आचार्य कृष्णमोहन शास्त्री की 'लक्ष्मी' टीका का प्रचार आजकल सर्वत्र अत्यधिक है।

उपर्युक्त संस्कृत टीकाओं के अतिरिक्त, साहित्याचार्य श्री शालग्राम शास्त्री की लिखी 'विमला' नामक हिन्दी व्याख्या भी है। अंग्रेजी में 'साहित्यदर्पण' का व्याख्यान ( सम्पूर्ण का नहीं ) महामहोपाध्याय काणे ने किया है जो एक प्रामाणिक और विचारपूर्ण व्याख्यान है। 'साहित्यदर्पण' का अंग्रेजी अनुवाद भी प्रकाशित हो चुका है।

इन सब के रहते भी 'साहित्यदर्पण' की इस 'सविमर्श-शशिकला' हिन्दी व्याख्या की क्या आवश्यकता ? ऐसी बात नहीं। 'साहित्यदर्पण' जैसे काव्यशास्त्र के ग्रन्थ की 'व्याख्या' अनावश्यक नहीं। अलङ्कारशास्त्र के पूर्वापर अध्ययन से ही किसी भी अलङ्कार-ग्रन्थ की मान्यताओं और उपादेयताओं का प्रामाणिक मूल्याङ्कन सम्भव है। इस 'व्याख्या' में यही दृष्टि अपनायी गयी है। विश्वनाथ कविराज ने पूर्वाचार्यों से क्या लिया ? क्या नहीं लिया ? विश्वनाथ कविराज ने पूर्वसंचित अलङ्कारशास्त्र की निधि का कैसा उपयोग किया ? और अपनी ओर से उसमें क्या अर्पित किया ? साहित्यदर्पण की मूल धारणायें कहाँ से निकलती हैं ? और किस ओर जाती हैं ? अलङ्कारशास्त्र के प्रस्थान-ग्रन्थों और अन्य प्रकरण-ग्रन्थों से साहित्यदर्पण का क्या साम्य और क्या वैषम्य है ?— ये और इसी प्रकार के अन्य प्रश्न भी तो 'साहित्यदर्पण' के श्रवण के बाद उसके मनन-चिन्तन में उठा ही करते हैं। इस 'व्याख्या' में यथास्थान और यथासम्भव, इन प्रश्नों के समाधान का प्रयत्न किया गया है। यह प्रयत्न कहाँ तक सफल हुआ है इसकी चिन्ता लेखक का काम नहीं अपितु विचारक पाठकजन का है।

मैं श्रीमान् माननीय पण्डित कमलापति जी त्रिपाठी ( मंत्री—गृह, शिक्षा तथा सूचना-विभाग, उत्तरप्रदेश ) का हृदय से आभारी हूँ जिन्होंने अपनी स्वाभाविक साहित्यप्रियता के वशीभूत हो अपना बहुमूल्य समय देकर इस ग्रन्थ का प्राक्कथन लिखकर मुझे अनुगृहीत किया है।

**—सत्यव्रत सिंह**

# संक्षिप्त ग्रन्थालोचन

( विश्वनाथ कविराज का 'साहित्यदर्पण' जिन-जिन विषयों का विवेचन करता है उनमें परिच्छेदानुसार निम्न विषय मुख्य हैं )

## प्रथम परिच्छेद

प्रथम परिच्छेद में 'काव्य क्या है ?' इसका विचार है। काव्यस्वरूप के इस विचार में, साहित्यदर्पणकार ने 'काव्यप्रकाश'कार मम्मट को आड़े हाथों लिया है। यहाँ ध्वनिकार भी विश्वनाथ कविराज की कटु आलोचना से नहीं बच पाये हैं। 'रसात्मक वाक्य काव्य है'—यह निष्कर्ष ध्वनिवादी आलङ्कारिकों की आलोचना के परिणामरूप से ही यहाँ निकाला गया है। १–३०

## द्वितीय परिच्छेद

द्वितीय परिच्छेद का विषय अभिधा-लक्षणा और व्यञ्जना शक्तियों का विमर्श है। इस विमर्श में भी काव्यप्रकाशकार की भूल-चूक (?) का प्रदर्शन कराया गया है। ३१–९८

## तृतीय परिच्छेद

तृतीय परिच्छेद में 'रस' और रसास्वाद' का विशद वर्णन है। इसमें काव्यप्रकाश के साथ-साथ अभिनवभारती के भी रसविषयक विचारों का पर्याप्त स्पष्टीकरण किया हुआ है। इसमें नायक-नायिका-निरूपण का प्रसङ्ग 'दशरूपक' के आधार पर प्रतिपादित है। ९९–२७८

## चतुर्थ परिच्छेद

चतुर्थ परिच्छेद में 'ध्वनि' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' रूप के द्विविध रसात्मक वाक्यों अथवा महावाक्यों का विस्तृत निरूपण है। इसमें काव्यप्रकाशकार की 'चित्रकाव्य' सम्बन्धी काव्यभेद-मान्यता पर कटाक्ष किया गया है। २७९–३३७

## पञ्चम परिच्छेद

पञ्चम परिच्छेद 'व्यञ्जना' वृत्ति और 'रसनावृत्ति' ( रसास्वाद में व्यञ्जना ही रसना कही जाती है ) की स्वरूप-मीमांसा का एक महान् और सफल परिश्रम है। इस पर काव्यप्रकाश के 'व्यञ्जना-प्रस्थापन'-प्रकरण की छाप अमिट रूप से पड़ी है। ३३८–३५८

## षष्ठ परिच्छेद

षष्ठ परिच्छेद नाट्यशास्त्र के नाट्य-संबन्धी विषयों का एक विस्तृत सार-संक्षेप है। इसमें 'दशरूपक'कार की नाट्यसम्बन्धी मान्यतायें ही प्रायः प्रामाणिक रूप से प्रतिपादित की गयी हैं। ३५९—५५८

## सप्तम परिच्छेद

सप्तम परिच्छेद काव्यदोष-निरूपण का परिच्छेद है। इस पर काव्यप्रकाश का पूरा प्रभाव पड़ा है। ५५९—६४१

## अष्टम परिच्छेद

अष्टम परिच्छेद गुण निरूपण करता है। इस परिच्छेद में साहित्यदर्पणकार की गुणविषयक अपनी मान्यतायें भी प्रकाशित की गयी हैं। ६४२—६५७

## नवम अरिच्छेद

नवम परिच्छेद में 'रीतितत्त्व' का निरूपण है। इसकी विचार-धाराओं के देखते यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि या तो विश्वनाथ कविराज को वक्रोक्तिजीवित का 'रीतिनिरूपण' चतुरस्र नहीं लगा या उन्होंने इस ओर दृष्टि भी नहीं घुमायी। ६५८—६६४

## दशम परिच्छेद

दशम परिच्छेद अलङ्कार-निरूपण के लिए सुरक्षित है। इसमें रसध्वनिवादी विश्वनाथ कविराज ने 'अलङ्कारसर्वस्व' का आधार लिया है और आचार्य रुय्यक की भाँति एक आध नये अलङ्कारों का भी आविष्कार और रूपनिर्देश किया है। 'रसवत्' आदि को रसध्वनिवाद की दृष्टि से भी अतिरिक्त अलङ्कार सिद्ध करने में विश्वनाथ कविराज ने आचार्य जयरथ ( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनीकार ) का सहारा लिया है और आचार्य मम्मट की मान्यताओं को तिलाञ्जलि दे दी है। ६६५—८९२

( इस प्रकार साहित्यदर्पण की रचना काव्यप्रकाश की ही भाँति १ से १० परिच्छेद पर्यन्त चलती है किन्तु काव्यप्रकाश की अपेक्षा अधिक साहित्यिक विषयों पर प्रकाश डालती है। )



# भूमिका

## साहित्यदर्पण : विवेच्य विषय

### 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'

'साहित्यदर्पण'कार की काव्य-परिभाषा है—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'। इसमें काव्य का लक्षण नहीं अपितु काव्य की प्रशस्ति है। जब कभी हम पढ़ते हैं—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' तो ऐसा ही अनुभव करते हैं मानो हम किसी विशिष्ट काव्य-कृति की अनुभूतियों के आनन्द का प्रकाशन कर रहे हों। जैसे किसी सुन्दर दृश्य के देखने अथवा मधुर ध्वनि के सुनने से 'ओह' अथवा 'अहो' का विस्मयाभिव्यंजक शब्द निकल पड़ता है वैसे ही 'रामायण' और 'रघुवंश', 'महाभारत' और 'किरातार्जुनीय' आदि सुन्दर और सुमधुर कृतियों के अनुभव से 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का 'अहो'कार हो उठता है। इसमें सन्देह नहीं कि जिसे वस्तुतः 'काव्य' अथवा 'कविता' कहते हैं उसकी आनन्दात्मक अनुभूति के देखते 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' की परिभाषा उपनिषद्-वाक्य सी लगती है। इसमें काव्य की रहस्यमयी भावनाएँ छिपी हैं, कवियों की कला के रहस्य का संकेत छिपा है, सहृदयों की सहृदयता की कसौटी छिपी हैं और अन्त में विश्वनाथ कविराज की वह रसमयी काव्य-संवेदना छिपी है जो बताना तो चाहती है कि 'काव्य क्या है ?' किन्तु यह न बताकर कविता पर 'कविता' करने लगती है। यदि हम विश्वनाथ कविराज के काव्य-लक्षण को 'काव्य'विषय का 'ध्वनि'काव्य कहें तो कोई अत्युक्ति नहीं।

इसकी सबसे पहली ध्वनि है—

'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि।' ( काव्यप्रकाश : १-४ )

कैसे ? ऐसे—यहाँ कहा गया है—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' अर्थात् 'काव्य' वह वाक्य है जो रसात्मक हो अथवा जिसका अन्तस्तत्त्व 'रस' हो। किन्तु ऐसा कहने से यह जिज्ञासा उत्पन्न हो जाती है कि 'वाक्य' क्या वस्तु है जिसमें 'रस'रूप आत्मा का अस्तित्व रहा करता है। कहना पड़ेगा कि 'वाक्य' वह पदकदम्ब है जिसमें आकांक्षा, योग्यता और आसत्ति के तत्त्व विराजमान रहा करते हैं ( वाक्यं स्याद् योग्यताकांक्षासत्तियुक्तः पदोच्चयः—साहित्यदर्पण २-१ )। 'वाक्य' की इससे विशद परिभाषा क्या होगी ? यह 'वाक्य' जब रसात्मक हो तो 'काव्य' है। इस प्रकार का 'वाक्य' कैसे 'रसात्मक' हो ? यह एक समस्या है। 'वाक्य' अपने आप 'रसात्मक' नहीं हो सकता चाहे वह कैसे भी साकांक्ष, योग्य और आसत्तिमय पदों का सन्दर्भ अथवा समूह क्यों न हो। 'वाक्य' में 'रस'रूप आत्मतत्त्व का आधान भी कवि का ही काम है। कवि ही 'वाक्य' बनाता है और वही उसमें 'रस'रूप अनुभव-परमार्थ का आधान करता है जो कि अन्त में सहृदय के रसानुभव का स्रोत बन जाता है। जब तक कवि वाक्य-रचना न करे तब तक अपनी रसरूप आत्मा को कहाँ बैठावे ! कहाँ ले जाय ! इसलिए कवि को 'वाक्य' तो बनाना ही पड़ेगा। कवि का काम प्रतिदिन के व्यवहारवाले 'वाक्य' की रचना नहीं अपितु ऐसे 'वाक्य' की रचना है जो कि 'रस'रूप आत्मतत्त्व का 'दिव्यमंगलविग्रह' बन जाय, ऐसा बन जाय, जिसे कम से कम, 'रस'रूप राष्ट्रपति का धर्मासन कहा जाय। ऐसा वाक्य कवि कैसे बनाता है ? यह तो एक अलग प्रश्न है।

किन्तु जब कवि ऐसा 'वाक्य' बना लेता है तब उसके विश्लेषण में यही पता चलता है कि ऐसे 'वाक्य' अथवा 'पदकदम्ब' में अदोषता, सगुणता और औचित्यपूर्ण अलंकारयोजना के काव्यात्मक तत्त्वों का हाथ अवश्य है। तात्पर्य यह है कि अदोष, सगुण और समुचित रूप से अलंकृत शब्दार्थ-युगल ही वह 'वाक्य' है जो कि 'रस'रूप आत्मतत्त्व के अभिव्यञ्जन का साधन हो सकता है अथवा जिसमें कवि 'रस' का आधान किया करता है। 'रसात्मक' होने के लिए, 'रस'रूप आन्तर तत्त्व का आधार होने के लिए, वाक्य को केवल साकांक्ष, योग्य और संसृष्ट पदों का 'कदम्ब' होना अपेक्षित नहीं अपितु अदोष, सगुण और सुरुचिपूर्ण ढंग से अलंकृत होना अपेक्षित है। निष्कर्ष यही निकलता है कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' की काव्य-परिभाषा से 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणा-वनलंकृती पुनः क्वापि' का काव्य-लक्षण ध्वनित होता है जिसमें कवि की कृति के रूप में 'काव्य' का रहस्य निर्दिष्ट है।

कवि की कृति में ही 'रसयोग' की भी कला का स्थान है क्योंकि 'रसयोजना' के अभाव में वाक्य का रसात्मक होना असंभव है। हम जिसे 'रसात्मक' मान बैठें वह वाक्य काव्य हो या न हो किन्तु कवि जिस वाक्य में 'रसयोजना' करता है वह वाक्य 'रसात्मक' अवश्य है और 'रसात्मक' होने के नाते 'काव्य' तो है ही। वस्तुतः कवि वही है जो 'रससमाहितचित्त' हुआ करता है और 'रससमाहितचित्त' होकर ही शब्दार्थ-रचना में तत्पर हुआ करता है। 'रससमाहितचित्त' रचनाकार की रचना सर्वत्र अलंकार-योजना को अनावश्यक समझती है। माधुर्य आदि गुण तो कवि की 'रससमाधि' के कारण उसकी रचना में अवश्यम्भावी हैं, जिन्हें रस के अपकर्षकारक दोष कहते हैं वे या तो कवि की शक्ति अथवा उसकी रससमाधि के प्रभाव से उसकी रचना के पास फटकते ही नहीं या यदि यदा-कदा लुकते छिपते आ भी जायँ तो उनका पता नहीं चलता और इसलिए वे खटकते भी नहीं। फिर कवि की 'शक्ति' में 'व्युत्पत्ति' को भी तो वश में करने की शक्ति निहित है।

कहने का अभिप्राय यह है कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' की काव्य-परिभाषा अपनी उस ऐतिहासिक पृष्ठभूमि का संकेत करती रहती है जिसमें काव्य अदोष, सगुण और उचित रूप से अलंकृत शब्दार्थ-सन्दर्भ के रूप में दिखायी देता है।

इस काव्य-परिभाषा की दूसरी ध्वनि है—**'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्'** (रस-गंगाधर : काव्य-लक्षण)। यह ध्वनि वस्तुतः इस काव्य-परिभाषा के ऐतिहासिक विकास की सूचना है। बात यह है कि जब रसात्मक 'वाक्य' को काव्य कहा जाय तब 'वाक्य' के रचनात्मक उपकरण तक पहुँचना आवश्यक हो जाता है। 'रस' से बढ़कर रमणीय अर्थ और क्या हो सकता है? यह रमणीय अर्थ, जिसे 'रस' कहते हैं, काव्य की आत्मा है। इसलिए 'रसात्मक वाक्य' को काव्य कहने से यही अभिप्राय निकलता है कि 'रमणीयार्थप्रतिपादक वाक्य' काव्य है। यह 'वाक्य' पद-समूह है किन्तु समूह तो 'पद' का ही समूह है इसलिए यदि रमणीय अर्थ के प्रतिपादक 'पद' को काव्य कहा जाय तो आपत्ति क्या? और यदि 'पद' के बदले 'शब्द' कहा जाय, जैसा कि पण्डितराज जगन्नाथ ने कहा ही है, तब तो सोने में सुगन्ध आ गयी। 'पद' से वर्णध्वनियों के उस संहतक्रम-स्वरूप का अभिप्राय है जो कि अर्थ-प्रतिपादक हुआ करता है किन्तु 'शब्द' में उन वर्ण-ध्वनियों की संगीत-माधुरी और चित्र-वैचित्री का भी रहस्य छिपा है जिसमें रसाभिव्यञ्जन की तन्मात्रायें रहा करती हैं। और सभी कवि अथवा काव्यालोचक यही मानते हैं कि काव्य का परमाणु शब्द अथवा वर्णध्वनि है जिसके आधार पर रसानुकूल पदरचना अथवा शब्दार्थ-योजना

की जाया करती है और जिसके विश्लेषण में, कविता में सङ्गीतात्मकता अथवा चित्रात्मकता की विशेषताओं का विश्लेषण किया जा सकता है।

'रसात्मकता' का विश्लेषण कीजिए। क्या कीजियेगा? यही कहियेगा कि 'विभावादियोजना' की गयी है। 'विभावादियोजना' किस साधन से की गयी? 'पद' के द्वारा की गयी। 'पद' एक दृष्टि से अर्थ का प्रतिरूप है और दूसरी दृष्टि से वर्ण-ध्वनियों और उनकी विशेषताओं का आधार है, शब्द है। अब यह स्पष्ट है कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' की समीक्षा करते-करते 'रमणीयार्थ-प्रतिपादकः शब्दः काव्यम्' के निष्कर्ष तक पहुँच गये। किन्तु क्या काव्य का यही लक्षण किया जाय कि 'काव्य रसात्मक वाक्य है'? रसिकों की रस-संवेदना की दृष्टि से तो यही काव्य-लक्षण चतुरस्र लगता है। किन्तु कवि की रस-योजना की दृष्टि से इसे समञ्जस नहीं माना जा सकता। कवि की रस-योजना की दृष्टि से तो 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि' को ही काव्य का निर्दुष्ट लक्षण मानना पड़ जाता है और यदि दोनों दृष्टियों की समन्वयात्मक दृष्टि अपनायी जाय तब 'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्' के काव्य-लक्षण में ही पूर्णता प्रतीत होती है। वैसे तो भगवान् विष्णु को 'शब्दमूर्तिधर' कहा गया है किन्तु कविजन शब्द-मूर्तिधर विष्णु की उपासना के रूप में काव्य नहीं रचा करते। कविजन की देवी वाग्देवता सरस्वती है और उसकी सबसे बड़ी विशेषता 'वीणा-सङ्गीत' है। यह 'वीणा-सङ्गीत' वर्ण-ध्वनियों की मधुरता और ओजस्विता एवं प्रसन्नता का एक 'रूपक' है। सरस्वती की कृपा से ही, जैसा कि कवियों का विश्वास है, कविता रची जाती है। सरस्वती की सबसे बड़ी कृपा यही हो सकती है कि वह किसी कवि को अपनी वीणा सुना दे। वैसे तो सरस्वती की वीणाझङ्कार सर्वत्र हो रही है और सदा से हो रही है किन्तु उसे सुन सकने का भाग्य विरलों का ही है। किन्तु जो कवि उसे सुना करता है उसका ध्यान पदों की अपेक्षा वर्णध्वनियों पर ही अधिक जमा रहा करता है। सरस्वती की शब्द-वीणा सुनकर कवि उसका स्वयं अभ्यास करता है और उसकी कविता में उसकी शब्दवीणा की ऐसी झङ्कार पैदा हो जाती है जो 'रस' के अवतार की 'माङ्गल्य शङ्ख-ध्वनि' सी लगा करती है।

इसमें सन्देह नहीं कि 'रसात्मकं वाक्यं काव्यम्' में कवि की उस शब्दवीणा का संकेत किया जा रहा है जो कि 'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्' की परिभाषा के रूप में झलक उठता है अथवा शब्दवीणा की उस वादन-शैली की सूचना दी जा रही है जिसे 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणा-वनलंकृती पुनः क्वापि' के मन्त्र की साधना के रूप में समझा जा सकता है।

खास बात तो यह है कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का काव्य-लक्षण कुछ ऐसा विचित्र है कि जब तक इसका भावनात्मक निरूपण करते रहिये तब तक तो बड़ा भावपूर्ण और अर्थ-निर्भर लगता रहेगा किन्तु जब बौद्धिक विश्लेषण के अणुवीक्षण-यन्त्र से देखिये तब इसके तत्त्व कपूर की भाँति उड़ते दिखायी देने लगेंगे। कारण यह है कि यह 'काव्य'लक्षण काव्य के उपकरण-तत्त्वों, जैसे कि अलङ्कार, गुण, दोषाभाव और रीति को वाक्य की 'रसात्मकता' का उपकरण नहीं सिद्ध करता अपितु 'रसात्मक वाक्य' का उत्कर्षाधायक मात्र मान बैठता है—'दोषास्तस्यापकर्षकाः। उत्कर्षहेतवः प्रोक्ताः गुणालङ्काररीतयः'—साहित्यदर्पण १-३। अलङ्कार, गुण और रीति को यदि रसात्मक वाक्य अथवा 'काव्य' का उत्कर्षाधायक तत्त्व ही माना जाय तब 'प्रतिभा' को भी तो काव्य का उत्कर्षाधायक तत्त्व ही मानना पड़ेगा न कि उत्पादक तत्त्व अथवा परम तत्त्व! यह तो 'कविप्रतिभा' है जो क्या शब्दग्राम, क्या अर्थसार्थ, क्या अलङ्कारतन्त्र और क्या उक्तिमार्ग— सब कुछ को कवि हृदय में प्रतिभासित किया करती है—

'या शब्दग्राममर्थसार्थमलङ्कारतन्त्रमुक्तिमार्गमन्यदपि तथाविधमधिहृदयं प्रतिभासयति सा प्रतिभा। अप्रतिभस्य पदार्थसार्थः परोक्ष इव, प्रतिभावतः पुनरपश्यतोऽपि प्रत्यक्ष इव। यतो मेधाविरुद्र-कुमारदासादयो जात्यन्धाः कवयः श्रूयन्ते, केचन महाकवयोऽपि देशद्वीपान्तरकथापुरुषादिदर्शनेन तत्रत्यां व्यवहृतिं निबध्नन्तिस्म।' ( राजशेखर : काव्यमीमांसा : ४र्थ अध्याय )

यह कैसा काव्यलक्षण जिससे कविप्रतिभा भी काव्य का उत्कर्षाधायक तत्त्व बना दी जाय ?

इतना ही क्यों ? इस काव्यलक्षण से काव्य के भेदों का निष्कर्ष निकालना असम्भव है। 'लक्षण' ऐसा होना चाहिये जिससे वस्तु का सामान्य स्वरूप पहचान लिया जाय और जो वस्तु के विशेषों अथवा भेदों में भी अनुगत हो सके। यह काव्यलक्षण 'काव्यसामान्य' का लक्षण कदापि नहीं हो सकता क्योंकि इसमें 'काव्यविशेष' की ही पहचान दी हुई है। यह काव्यविशेष और कोई काव्य नहीं अपितु रसध्वनिकाव्य ही अथवा रसादिध्वनिकाव्य ही हो सकता है। तब 'काव्यं ध्वनिर्गुणीभूतव्यङ्ग्यं चेति द्विधा मतम्' ( साहित्यदर्पण ४. १ ) कैसे कह दिया गया ? बात यह है कि पहला काव्यप्रकार अर्थात् रसादिध्वनिरूप काव्यप्रकार तो लक्षण में ही आ गया है। उसे लक्षण से बाहर कैसे किया जा सकता है और दूसरे काव्यप्रकार अर्थात् 'गुणीभूतव्यङ्ग्य'रूप काव्यप्रकार को 'रसात्मक वाक्य'रूप भी एक साँस में कैसे कहा जा सकता है। 'गुणीभूतव्यङ्ग्य'काव्य का वह भेद और वस्तुतः उस भेद का भी एक अंश ही रसात्मक कहा जा सकता है जिसे 'इतराङ्ग' व्यङ्ग्यरूप गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य कहा गया है—

( इतराङ्गमितरस्य रसादेरङ्गं रसादिव्यङ्ग्यम् , यथा—

'अयं स रसनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दनः।
नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः॥'

अत्र श्रृङ्गारः करुणस्याङ्गम्—साहित्यदर्पण : ४. १३ )।

फिर कवि-परम्परा से चले आते शब्दचित्र और अर्थचित्र की रचनाओं को कहाँ रखा जायगा ? इन्हें काव्य तो कहा नहीं जा सकता क्योंकि ये ऐसे वाक्य हैं जो रसात्मक नहीं प्रतीत हुआ करते। इनके लिये अकाव्य की एक नयी श्रेणी बनानी पड़ेगी। यदि यह कहा जाय कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' में ही यह भी कह दिया गया है कि 'वाक्यमरसात्मकमकाव्यम्' और इसलिये 'चित्रकाव्य' के लिये कोई चिन्ता नहीं, तब भी इतना तो पूछना ही पड़ेगा कि बड़े-बड़े आलङ्कारिक क्योंकर शब्दचित्र और अर्थचित्र की रचनाओं को 'कविकृति' मानते आये हैं ? 'कवेः कर्म काव्यम्'—काव्य वह है जो कवि की कृति है अथवा कविता-कला द्वारा उत्पाद्य कलात्मक वस्तु है। कविकृति के रूप में जैसे 'रसात्मक वाक्य' की पहचान काव्यमर्मज्ञता की एक परीक्षा है वैसे ही 'चित्रात्मक वाक्य' की भी पहचान काव्यमर्मज्ञता की दूसरी परीक्षा है। जो आलंकारिक दूसरी परीक्षा में उत्तीर्ण हो सकता है वही पहली परीक्षा में बैठ सकता है। दूसरी परिक्षा में बैठना ही 'आलङ्कारिकता' का पहला अभ्यास है। इसमें बैठने का अर्थ यह नहीं कि इसे तुच्छ समझा जाय अपितु यह है कि इसकी उपयोगिताओं का पूरा-पूरा लाभ उठाया जाय। तभी तो काव्यप्रकाशकार ने अवर, मध्यम और उत्तम काव्य का श्रेणीविभाग मन में रखते 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि' के लक्षण में काव्य-सामान्य का स्वरूप निर्देश किया है। और चलिये—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' अवश्य कहिये किन्तु फिर 'साक्षात् रसात्मकम्' और 'परम्परया रसात्मकम्' का भी अभिप्राय मन में

रखिये, नहीं तो, इस काव्यलक्षण से 'रसध्वनि' और गुणीभूतव्यङ्ग्य'रूप काव्य-विशेषों अथवा काव्य-भेदों की संगति कैसे बैठ पायेगी ? 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का काव्यलक्षण 'ध्वनि'काव्य से तो सर्वथा संगत कदापि नहीं माना जा सकता क्योंकि 'ध्वनि'काव्य का लक्षण है—

'वाच्यातिशयिनी व्यङ्ग्ये ध्वनिस्तत् काव्यमुत्तमम्। वाच्यादधिकचमत्कारिणि व्यङ्ग्यार्थे ध्वन्यतेऽस्मिन्निति व्युत्पत्त्या ध्वनिर्नामोत्तमं काव्यम् !

भेदौ ध्वनेरपि द्वावुदीरितौ लक्षणाभिधामूलौ।
अविवक्षितवाच्योऽन्यो विवक्षितान्यपरवाच्यश्च ॥'

( साहित्यदर्पण : ४, १-२ )

और इसमें 'रसात्मकता' का सम्बन्ध केवल अभिधामूलक ध्वनिकाव्य से ही जुड़ पाता है न कि लक्षणामूलक ध्वनिकाव्य से भी। अब जब कि 'काव्य' अथवा 'रसात्मक वाक्य' का पहला ही भेद ऐसा है जिसमें केवल रसात्मकता ही नहीं अपितु वस्तु और अलङ्कार आदिरूप ध्वन्यात्मकता भी है तब यह कैसे मान लिया जाय कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का काव्यलक्षण बड़ा सुन्दर है, बड़ा मार्मिक है और बड़ा युक्तिपूर्ण है। यह काव्यलक्षण तो गड़बड़ सा लगता है। अच्छा है इसे काव्य का लक्षण न माना जाय।

फिर 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का क्या किया जाय ? अलङ्कारशास्त्र में इसे स्थान दिया जाय या नहीं ? इतना तो निश्चित है कि अलङ्कारशास्त्र में 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' ने अपना एक स्थान बना लिया है और यह स्थान एक महत्त्वपूर्ण स्थान है। इस 'काव्यलक्षण' के महत्त्व के कई एक कारण हैं। सबसे पहला कारण यह है कि इसमें आनन्दवर्धनाचार्य की 'काव्यस्यात्मा ध्वनिः' की विचारधारायें केन्द्रित दिखायी दिया करती हैं। आनन्दवर्धन ने 'काव्यस्यात्मा ध्वनिः' की उक्ति में काव्य का लक्षण नहीं किया क्योंकि उनका कार्य काव्य का लक्षण-निर्माण नहीं अपितु कलाकृति के रूप में 'काव्य' का रचनात्मक और रसनात्मक विश्लेषण था। यह महान् कार्य जब हो चुका और अलङ्कारशास्त्र के इतिहास में 'ध्वनिवाद' एक 'काव्यवाद' के बदले 'काव्यदर्शन' और 'काव्यसाधना' के रूप में प्रतिष्ठित हो गया तब उसकी मान्यताओं के स्पष्टीकरण में, एक काव्य-लक्षण का निर्माण, एक ऐतिहासिक आवश्यकता बन गया। इस ऐतिहासिक आवश्यकता की सर्वप्रथम पहचान विश्वनाथ कविराज ने ही की और अपनी साहित्यिक प्रवृत्तियों और संवेदनाओं के आधार पर, इसकी पूर्त्ति का भी सर्वप्रथम भगीरथ-प्रयत्न उन्हीं का कार्य है। 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के रूप में विश्वनाथ कविराज ने केवल अपने युग की ही साहित्यिक संवेदनाओं की सूचना नहीं दी अपितु बाद के युगों की साहित्यिक संविदाओं को भी पर्याप्त रूप से प्रेरित किया।

'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' की काव्य-परिभाषा के महत्त्व का दूसरा कारण यह है कि इससे इस बात की पुष्टि हो जाती है कि 'काव्य' की कोई भी परिभाषा काव्य का चतुरस्र लक्षण नहीं बना सकती। काव्य को कोई भी परिभाषा न बन पाय—यह तो काव्य का सौभाग्य है, दुर्भाग्य नहीं। प्रत्येक आलङ्कारिक अपने-अपने युग की काव्यात्मक चेतनाओं को काव्यलक्षण के रूप में प्रकट किया करता है। उसका काव्य-लक्षण उसके युग के लिये ठीक है किन्तु सभी युगों के लिये वही एक आदर्श हो ऐसी बात ठीक नहीं मानी जा सकती। विश्वनाथ कविराज के समसामयिक काव्यरसिक 'रस' की आलोचना-प्रत्यालोचना में आनन्द लिया करते थे। ये काव्यरसिक काव्यमर्मज्ञ भी थे। इन काव्यमर्मज्ञों में कुछ की विचारधाराओं से हम परिचित भी हैं। जैसे कि विश्वनाथ कविराज के प्रपितामह ही 'विस्मय' की अनुभूति' को 'रसानुभूति' के रूप में सिद्ध करने में दत्तचित्त थे—

'रसे सारश्चमत्कारः सर्वत्राप्यनुभूयते ।
तच्चमत्कारसारत्वे सर्वत्राप्यद्भुतो रसः ॥
तस्मादद्भुतमेवाह कृती नारायणो रसम् ।'

( साहित्यदर्पण : तृतीय परिच्छेद )

अथवा जैसे कि विश्वनाथ कविराज के सगोत्र, कविपण्डितमुख्य श्री चण्डीदास ने काव्य में 'रसास्वाद' की अवस्था में 'रसध्वनि' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' के विवेक की असंभावना का सिद्धान्त स्थापित किया था—

'काव्यार्थस्याखण्डबुद्धिवेद्यस्य तन्मयीभावेनास्वाददशायां गुणप्रधानभावावभासस्ताव-न्नानुभूयते, कालान्तरे तु प्रकरणादिपर्यालोचनया भवन्नप्यसौ न काव्यव्यपदेशं व्याहन्तु-मीशः, तस्यास्वादमात्रायत्तत्वात् ।'

( साहित्यदर्पण : चतुर्थ परिच्छेद )

'रस' की इन विचारधाराओं में जिसका हृदय डूबता-उतराता हो, उसके लिए 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के अतिरिक्त और काव्यलक्षण क्योंकर अभिप्रेत हो ? इस काव्यलक्षण में वहाँ काव्य-विषयक रहस्य निभिन्न अथवा अनिर्भिन्न पड़ा है जिसे रसविषयक विचार-विमर्श में देखा जा सकता है ।

विश्वनाथ कविराज की काव्य-परिभाषा के महत्त्व के तीसरे कारण के रूप में जो बात दिखायी देती है वह यह है कि इसी परिभाषा के द्वारा 'रसात्मक वाक्य और रसात्मक महावाक्य' अथवा 'महाकाव्य की रसात्मक एकवाक्यता' का सिद्धान्त सबसे पहले प्रवर्तित हुआ । विश्वनाथ कविराज के पहले के सभी आलङ्कारिक 'महाकाव्यप्रबन्ध' की दृष्टि से काव्य-लक्षण न कर काव्यवाक्य की दृष्टि से ही काव्यलक्षण किया करते थे । वैसे 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि' का काव्य-लक्षण भी महाकाव्य-प्रबन्ध की दृष्टि से काव्यलक्षण माना जा सकता है क्योंकि अदोष, सगुण और औचित्य के साथ अलंकृत शब्दार्थयुगल समस्त महाकाव्य-प्रबन्धरूप शब्दार्थयुगल सिद्ध हो सकता है किन्तु 'महाकाव्य-प्रबन्ध' को केवल अदोष, सगुण और उचित रूप से अलंकृत 'शब्दार्थ-समुच्चय' कहना महाकाव्य-प्रबन्धविषयक अनभिज्ञता के अतिरिक्त और क्या हो सकता है ? 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के काव्यलक्षण सेही विश्वनाथ कविराज की वह समीक्षादृष्टि परिष्कृत हुई जिसे हम उनकी निम्न महाकाव्य-प्रबन्ध भावना में स्पष्ट रूप से प्रतिबिम्बित देख सकते हैं—

'ननु तर्हि प्रबन्धान्तर्वर्तिनां केषाञ्चिन्नीरसानां पद्यानां काव्यत्वं न स्यादिति चेन्न । रसवत्पद्यान्तर्गतनीरसपदानामिव पद्यरसेन प्रबन्धरसेनैव तेषां रसवत्ताङ्गीकारात् ।'

( साहित्यदर्पणः : प्रथम परिच्छेद )

ऐसा लगता है जैसे अन्य आलङ्कारिकों ने 'मुक्तक' की दृष्टि से काव्य की परिभाषा की, और विश्वनाथ कविराज ही ऐसे सर्वप्रथम एक आलङ्कारिक हैं जिनकी दृष्टि 'महाकाव्यप्रबन्ध' के आधार पर 'काव्य'स्वरूप के निरूपण में प्रवृत्त हुई ।

काव्यलक्षण करने में किस कवि अथवा रसिक के मन में उद्विग्नता नहीं पैदा होगी ? ध्वनिकार आनन्दवर्धन ने 'काव्यलक्षण' की ये संभावनायें निर्दिष्ट की थीं—

( १ ) शब्दार्थशरीरं तावत् काव्यम्' ( ध्वन्यालोक : उद्योत १ ) । इस काव्यलक्षण में जो कमी थी उसे भी उन्होंने ही इस प्रकार निर्दिष्ट किया—

**'तत्र च शब्दगताश्चारुत्वहेतवोऽनुप्रासादयः प्रसिद्धाः एव। अर्थगताश्चोपमादयः। वर्णसंघटनाधर्माश्च ये माधुर्यादयस्तेऽपि प्रतीयन्ते। तदनतिरिक्तवृत्तयो वृत्तयोऽपि याः कैश्चिदुपनागरिकाद्याः प्रकाशिताः, ता अपि गताः श्रवणगोचरम्। रीतयश्च वैदर्भीप्रभृतयः तद्व्यतिरिक्तः कोऽयं ध्वनिर्नामेति।'**

यह काव्यलक्षण **'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्'** (भामह) का संकेत करता है। इसमें काव्यशरीर का निरूपण अवश्य है और काव्यशरीर के सौन्दर्याधायक किंवा सौन्दर्यवर्धक तत्त्वों का भी संकेत निर्विवाद है किन्तु इसमें एक कमी है और वह है काव्य के 'आत्मतत्त्व' की कमी। इस काव्य-लक्षण पर चार्वाकदर्शन का प्रभाव स्पष्ट है किन्तु इसी की दृष्टि से 'काव्य' का स्वरूप परमार्थ नहीं बताया जा सकता।

( २ ) **'सहृदयहृदयाह्लादिशब्दार्थमयत्वमेव काव्यलक्षणम्'** ( ध्वन्यालोक : प्रथम उद्योत )। किन्तु यहाँ भी सहृदयहृदय की आह्लादजनकता के रूप में शब्द और अर्थ के ही सौन्दर्य और वैचित्र्य का संकेत है न कि काव्य के किसी अन्तस्तत्त्व का।

( ३ ) **'काव्यस्य हि ललितोचितसन्निवेशचारुणः शरीरस्येवात्मा साररूपतया स्थितः सहृदयश्लाघ्यो योऽर्थः'**···( ध्वन्यालोक : प्रथम उद्योत )। यह 'काव्यलक्षण' रसध्वनिवादी आचार्य आनन्दवर्धन को मान्य है क्योंकि इसमें 'साररूप से अवस्थित रसरूप आत्मतत्त्व के अभिव्यञ्जन के आधाररूप में' 'शब्दार्थयुगल' को 'काव्य' माना गया है। विश्वनाथ कविराज का काव्यलक्षण इन सम्भावनाओं को सामने रखकर चल रहा है। 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' और **'काव्यं हि ललितोचितसन्निवेशचारुसहृदयहृदयाह्लादिसाररूपरसात्मकं शब्दार्थयुगलम्'** में तात्पर्यतः कोई भेद नहीं।

'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के सम्बन्ध में इतना अवश्य कहना पड़ता है कि यह काव्यलक्षण 'रस-ध्वनिप्रबन्ध' का ही लक्षण है न कि 'काव्यप्रबन्ध' का। ध्वनिकार के लिये तो 'रसध्वनिप्रबन्ध' का ही लक्षण आवश्यक था किन्तु साहित्यदर्पणकार के लिए काव्य-प्रबन्ध का ही लक्षण अपेक्षित प्रतीत होता है। इस दृष्टि से देखते इसमें कोई सन्देह नहीं कि 'रसध्वनिप्रबन्ध' के लिए तो 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का लक्षण सर्वथा चतुरस्र है किन्तु इस लक्षण के साथ 'साहित्यदर्पण' के अनेक विवेच्य विषयों का सम्बन्ध टूटता दिखाई देता है। इसमें साहित्यदर्पणकार का दोष कम और 'काव्य' स्वरूप की स्वसंवेद्यता और अनिर्वचनीयता का गुण अधिक है।

## चतुर्वर्गफलप्राप्तिः सुखादल्पधियामपि। काव्यादेव··· ॥

सभी काव्य मर्मज्ञों ने 'काव्य' के प्रयोजन की चिन्ता और चर्चा की है। किन्तु 'अलङ्कारशास्त्र' के प्रयोजन की चिन्ता किसी को न हुई। विश्वनाथ कविराज ने ही सर्वप्रथम स्पष्टतया 'काव्य' और 'काव्यालोचना' अथवा 'कवि' और 'काव्यालोचक' के एकरस प्रयोजन अथवा उद्देश्य का विचार-विमर्श किया है। **'अस्य ग्रन्थस्य काव्याङ्गतया काव्यफलैरेव फलवत्त्वमिति काव्यफलान्याह'** ( साहित्यदर्पण : १म परिच्छेद ) की भूमिका के साथ, काव्य-प्रयोजन के रूप में 'चतुर्वर्गप्राप्ति' की प्रतिष्ठा अलङ्कारशास्त्र अथवा साहित्यशास्त्र में एक महत्त्व रखती है। यशःप्राप्ति, अर्थलाभ, व्यवहारज्ञान, अमङ्गलनिवारण, रसास्वाद और सरसोपदेश के काव्य-प्रयोजनों को 'चतुर्वर्ग' अथवा 'पुरुषार्थचतुष्टय' में अन्तर्भूत करना एक आवश्यक काव्यविषयक विचार है। मनुष्य की सभी क्रियाएँ चतुर्वर्ग के भीतर समा जाती हैं। काव्य भी मनुष्य की क्रिया है और काव्यसमीक्षा

काव्य क्रिया का एक अङ्ग है—इस दृष्टि से काव्य और काव्यसमीक्षा का उद्देश्य वैयक्तिक और सामाजिक चतुर्वर्गप्राप्ति ही हो सकता है। वैसे 'वक्रोक्तिजीवितकार' आचार्य कुन्तक ने भी 'चतुर्वर्गप्राप्ति' को ही कवि और सहृदय के प्रयोजनरूप से माना है—

'धर्मादिसाधनोपायः सुकुमारक्रमोदितः।
काव्यबन्धोऽभिजातानां हृदयाह्लादकारकः॥'

हृदयाह्लादकारकश्चित्तानन्दजनकः काव्यबन्धः सर्गबन्धादिर्भवतीति सम्बन्धः। कस्येत्याकांक्षायामाह—अभिजातानाम्। अभिजाताः खलु राजपुत्रादयः धर्माद्युपेयार्थिनी विजिगीषवः क्लेशभीरवश्च सुकुमाराशयत्वात्तेषाम्। तथा सत्यपि तदाह्लादकत्वे काव्यबन्धस्य क्रीडनकादिप्रख्यता प्राप्नोतीत्याह—धर्मादिसाधनोपायः। धर्मादेरुपेयभूतस्य साधने सम्पादने तदुपदेशरूपत्वादुपायस्तत्प्राप्तिनिमित्तम्। तथापि तथाविधपुरुषार्थोपदेशपरैरपरैरपि शास्त्रैः किमपराद्धमित्यभिधीयते—सुकुमारक्रमोदितः। सुकुमारः सुन्दरः सहृदयहृदयहारी क्रमः परिपाटीविन्यासस्तेनोदितः कथितः सन्। अभिजातानामाह्लादकत्वे सति प्रवर्तकत्वात् काव्यबन्धो धर्मादिप्राप्त्युपायतां प्रतिपद्यते। शास्त्रेषु पुनः कठोरक्रमाभिहितत्वात् धर्माद्युपदेशो दुरवगाहः। तथाविधे विषये विद्यमानोऽप्यकिञ्चित्कर एव।······ तदेवं शास्त्रातिरिक्तं प्रगुणमस्त्येव प्रयोजनं काव्यबन्धस्य।' ( वक्रोक्तिजीवित : १म उन्मेष )

किन्तु अलङ्कारशास्त्र के प्रयोजन के रूप में उन्होंने 'लोकोत्तरचमत्कारकारिवैचित्र्यसिद्धि' का ही संकेत किया है। वक्रोक्तिजीवितकार ने 'चतुर्वर्गप्राप्ति' के बाद काव्य के 'लोकयात्राप्रवर्त्तननिमित्त' प्रयोजन और 'तदात्वरमणीय' प्रयोजन—क्योंकि चतुर्वर्गप्राप्तिरूप प्रयोजन समयान्तरभावी ही प्रयोजन हो सकता है—का अलग परिगणन किया है—

'व्यवहारपरिस्पन्दसौन्दर्यं व्यवहारिभिः।
सत्काव्याधिगमादेव नूतनौचित्यमाप्यते॥

तदिदमुक्तं भवति—महतां हि राजादीनां व्यवहारे वर्ण्यमाने तदङ्गभूताः सर्वे मुख्यामात्यप्रभृतयः समुचितप्रातिस्विककर्त्तव्यव्यवहारनिपुणतया निबध्यमानाः सकलव्यवहारिवृत्तोपदेशतामापद्यन्ते। ततः सर्वः कश्चित् कमनीयकाव्ये कृतश्रमः समासादितव्यवहारपरिस्पन्दसौन्दर्यातिशयः श्लाघनीय फलभाग् भवति।

योऽसौ चतुर्वर्गलक्षणः पुरुषार्थस्तदुपार्जनविषयव्युत्पत्तिकारणतया काव्यस्य पारम्पर्येण प्रयोजनमित्याम्नातः, सोऽपि समयान्तरभावितया तदुपभोगस्य तत्फलभूताह्लादकारित्वेन तत्कालमेव पर्यवस्यति। ततस्तदतिरिक्तं किमपि सहृदयहृदयसंवादसुभगं तदात्वरमणीयं प्रयोजनान्तरमभिधातुमाह—

चतुर्वर्गफलास्वादमप्यतिक्रम्य तद्विदाम्।
काव्यामृतरसेनान्तश्चमत्कारो वितन्यते॥

योऽसौ चतुर्वर्गफलास्वादः प्रकृष्टपुरुषार्थतया स्वशास्त्रप्रयोजनत्वेन प्रसिद्धः सोऽप्यस्य काव्यामृतचर्वणचमत्कारकलामात्रस्य न कामपि साम्यकलानां कर्तुमर्हतीति।······

'कटुकौषधवच्छास्त्रमविद्याव्याधिनाशनम्।
आह्लाद्यमृतवत्काव्यमविवेकगदापहम्॥'

( वक्रोक्तिजीवित : १म उन्मेष )

विश्वनाथ कविराज ने आचार्य कुन्तक से बहुत कुछ लिया है किन्तु 'चतुर्वर्ग' अथवा 'पुरुषार्थ-चतुष्टय' के बाहर 'लोकयात्राप्रवर्तन'रूप किसी अतिरिक्त काव्यप्रयोजन की मान्यता उन्हें खटक जाती है। विश्वनाथ कविराज 'रसास्वाद' को 'तदात्वरमणीय' काव्यप्रयोजन कैसे मान सकते हैं? उनके लिये काव्य 'रसात्मक वाक्य' है। सहृदय का रसास्वाद काव्य के स्वरूप की ही पहचान है। 'रसास्वाद' को पृथक् रूप से काव्य का प्रयोजन तो वह माने जो काव्य को अदोष, सगुण तथा समुचित रूप से अलंकृत शब्दार्थ-सन्दर्भ कहे। 'रसास्वाद'रूप काव्यप्रयोजन तो वस्तुतः काव्य-स्वरूप-संस्पर्शी प्रयोजन है। यह तो काव्य की एक अपनी विशेषता है। काव्य के प्रयोजन रूप से उसी का निर्देश आवश्यक है जो मानव जीवन का प्रयोजन है, मनुष्य की कृतियों का उद्देश्य है। यह उद्देश्य अथवा प्रयोजन 'पुरुषार्थचतुष्टय' की प्राप्ति के अतिरिक्त और क्या हो सकता है? 'पुरुषार्थचतुष्टय' में ही 'लोकयात्राप्रवर्तन' समा जाता है। इस दृष्टि से 'चतुर्वर्गप्राप्ति' को रसात्मक वाक्यरूप काव्य की रचना, रसना और समीक्षा का समान प्रयोजन सिद्ध करना अत्यन्त उपयुक्त है।

**'रामादिवद्वर्तितव्यम् न रावणादिवत्'**—यह काव्य का प्रयोजन चतुर्वर्गप्राप्ति-रूप प्रयोजन का ही एक संकेत है। शास्त्र का भी प्रयोजन चतुर्वर्ग-प्राप्ति है किन्तु चतुर्वर्ग-प्राप्ति के लिये शास्त्रमार्ग का अवलम्बन कष्टकारक और आयासमय है। काव्य के द्वारा चतुर्वर्गप्राप्ति में सर्वसाधरण का अधिकार है क्योंकि काव्य के अधिकारी की योग्यता वर्णाश्रम-धर्म का अनुपालन नहीं अपितु सहृदयता की योग्यता है। विश्वनाथ कविराज ने इसीलिये कहा है—

**'चतुर्वर्गप्राप्तिर्हि वेदशास्त्रेभ्यो नीरसतया दुःखादेव परिणतबुद्धीनामेव जायते। परमानन्दसंदोहजनकतया सुखादेव सुकुमारबुद्धीनामपि पुनः काव्यादेव। ननु तर्हि परिणतबुद्धिभिः सत्सु वेदशास्त्रेषु किमिति काव्ये यत्नः करणीय इत्यपि न वाच्यम्। कटुकौषधोपशमनीयस्य रोगस्य सितशर्करोपशमनीयत्वे कस्य वा रोगिणः सितशर्कराप्रवृत्तिः साधीयसी न स्यात्।'** ( साहित्यदर्पण : १म परिच्छेद ) अर्थात् शास्त्र से चतुर्वर्गप्राप्ति दुःखसाध्य है और सभी के लिये सम्भव नहीं। काव्य का स्वरूप ही आनन्दात्मक है जिसके कारण काव्य से चतुर्वर्गप्राप्ति सुखसाध्य है और मनुष्यमात्र के लिये सम्भव है। वेदादिशास्त्र तो मानव जीवन् के ताप-संताप के निवारणार्थ 'कड़वी औषध' हैं किन्तु काव्य वह 'मीठी खांड़' है जिसके आस्वाद में ही ताप-संताप अनायास शान्त हो जाते हैं।

वैसे काव्य के इस सरस चतुर्वर्गप्राप्तिरूप काव्यप्रयोजन का निर्देश आचार्य रुद्रट का ही किया हुआ है—

**'ननु काव्येन क्रियते सरसानामवगमश्चतुर्वर्गे।**
**लघु मृदु च नोरसेभ्यस्ते हि त्रस्यन्ति शास्त्रेभ्यः॥'**

जिसे आचार्य मम्मट ने इस उक्ति में दुहराया है—

**'कान्तेव सरसतापादनेनाभिमुखीकृत्य रामादिवद् वर्तितव्यं न रावणादिवदित्युपदेशं च यथायोगं कवेः सहृदयस्य च करोतीति सर्वथा तत्र यतनीयम्।'**

( काव्यप्रकाश : १म उल्लास )

किन्तु विश्वनाथ कविराज की यहाँ एक और ही विशेषता दिखाई देती है और वह यह है कि उन्होंने कवि और सहृदय के अतिरिक्त आलङ्कारिक अथवा काव्यसमीक्षक के लिये भी, काव्य के प्रयोजनरूप से 'चतुर्वर्गप्राप्ति' का ही उल्लेख किया है।

## कवित्वं दुर्लभं तत्र शक्तिस्तत्र सुदुर्लभा

प्राचीन अलङ्कारशास्त्र में, काव्यकृति के हेतुरूप में, प्रतिभा, व्युत्पत्ति और अभ्यास के विचार-विमर्श की परिपाटी सी चलती आयी है। साहित्यदर्पणकार की साहित्यिक समीक्षाओं के प्रेरक आचार्य मम्मट ने काव्य-हेतु के सम्बन्ध में कहा ही है—

'शक्तिर्निपुणता लोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणात्।
काव्यज्ञशिक्षयाऽभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे॥' (काव्यप्रकाश : १. २)

साहित्यदर्पणकार ने इस विषय पर अपना कोई मत नहीं दिया। इसका कोई विशेष कारण समझ में नहीं आता। बहुत सम्भव है साहित्यदर्पणकार इस विषय में काव्य-प्रकाशकार से सहमत रहे हों और इसीलिए इस विषय पर अपना विशेष विचार छोड़ दिया हो। अथवा यह भी सम्भव है कि उन्होंने 'रसास्वाद' के लिये अपेक्षित 'इदानींतनी' और 'प्राक्तनी' वासना को ही रसात्मकवाक्यरूप काव्य के निर्माण का भी हेतु सोचा हो—

'न जायते तदास्वादो विना रत्यादिवासनाम्......

वासना चेदानींतनी प्राक्तनी च रसास्वादहेतुः। तत्र यद्याद्या न स्यात्तदा श्रोत्रियजरन्मीमांसकादीनामपि सा स्यात्, यदि द्वितीया न स्यात्तदा यद्रागिणामपि केषाञ्चिद्रसोद्बोधो न दृश्यते तन्न स्यात्।'(साहित्यदर्पण : ३य परिच्छेद)

रत्यादिवासना-वासित कवि-हृदय ही रसात्मक वाक्य की रचना करने में समर्थ हो सकता है। विश्वनाथ कविराज ने वस्तुतः अपने समय के ही कुछ काव्यप्रेमियों को लक्ष्य में रखकर यह कहा है कि 'कुछ लोग ऐसे भी हुआ करते हैं जो इस जन्म में तो बड़े रागी दिखायी देते हैं किन्तु पूर्व जन्म के काव्यास्वाद के अभाव में इस जन्म में भी रसास्वाद से वञ्चित रह जाते हैं।' इससे यह निष्कर्ष अवश्य निकल जाता है कि विश्वनाथ कविराज की दृष्टि में 'कवि' और 'काव्यरसिक' एक जन्म में कोई नहीं बन पाता। कविता और रसिकता जन्म-जन्मान्तर से आने वाली—ईश्वरीय देन है। कविता और रसिकता को विशिष्ट व्यक्तियों की आत्मिक शक्ति मानना ही ठीक है। इस मान्यता की ही पुष्टि के लिये विश्वनाथ कविराज ने अग्निपुराण की यह सूक्ति उद्धृत की है—

'नरत्वं दुर्लभं लोके विद्या तत्र सुदुर्लभा।
कवित्वं दुर्लभं तत्र शक्तिस्तत्र सुदुर्लभा॥

जिसका अभिप्राय यह कि 'कई जन्मों में कोई प्राणी मानवशरीर धारण कर पाता है, मानव होने पर भी कई जन्म विद्याभ्यास के लिये बीत जाते हैं, कई जन्मों में कोई विद्वान् कविता कर पाता है और कवित्व शक्ति के लिये यदि और भी बीत जायँ तो सन्देह क्या?'

इस सूक्ति के बल पर विश्वनाथ कविराज ने काव्य की उपादेयता सिद्ध की है। 'काव्य की उपादेयता' का अभिप्राय प्रत्येक सहृदय को कवि बनने और कवित्व शक्ति की प्राप्ति के लिये प्रयत्नशील होने का उपदेश है। साथ ही साथ यहाँ यह संकेत भी है कि केवल विद्या होने से ही 'कवित्व' कार्यकर नहीं हुआ करता। 'कवित्व' का कार्यकर होना 'कवित्वशक्ति' के हाथ में है। यह 'कवित्वशक्ति' क्या है? यह कवित्वशक्ति काव्य की उत्पत्ति का बीज है जैसा कि आचार्य मम्मट ने कहा है—

**'शक्तिः कवित्वबीजभूतः संस्कारविशेषः यां विना काव्यं न प्रसरेत्, प्रसृतं वोपहसनीयं स्यात्।'** ( काव्यप्रकाश : १म उल्लास )

विश्वनाथ कविराज इस 'शक्ति' को ही 'रसात्मक वाक्य' रूप काव्य के निर्माण और समुल्लास का हेतु मान सकते हैं, और वस्तुतः इसी दृढ़ धारणासे उन्होंने काव्य-निर्माण के हेतु का अलग कोई विचार नहीं किया है। 'शक्ति' कविता के उद्भव में एकमात्र हेतु है और काव्यालोचना भी 'शक्ति' का ही कृपा-प्रसाद है। हृदय में काव्यतत्त्वों के अवभासन के लिए 'शरदिन्दुसुन्दररुचि' वाग्देवी की वन्दना का भी यही संकेत है कि 'वाग्देवी' ही कवित्व और रसिकत्व-शक्ति के प्रदान की अधिष्ठात्री देवी हैं।

## तिस्रः शब्दस्य शक्तयः

ध्वनिवादी काव्याचार्यों की भाँति विश्वनाथ कविराज ने भी शब्द की तीन शक्तियों का स्वरूप-निरूपण किया है। शब्द की ये तीन शक्तियाँ उसकी तीन उपाधियाँ हैं जिन्हें 'अभिधा', 'लक्षणा' और 'व्यञ्जना' के रूप में पहचाना जा सकता है और जिनके कारण शब्द 'वाचक', 'लाक्षणिक' और 'व्यञ्जक' रूप से प्रतीत हुआ करता है—

**'अभिधादित्रयोपाधिवैशिष्ट्यात् त्रिविधो मतः।
शब्दोऽपि वाचकस्तद्वल्लक्षको व्यञ्जकस्तथा॥** ( सा० द० : २. १९ )

विश्वनाथ कविराज ने 'अभिधा' शक्ति को 'वाच्य-अर्थ की बोधिका' अग्रिमा शक्ति कहा है। (**वाच्योऽर्थोऽभिधया बोध्यः, अग्रिमाऽभिधा**—साहित्यदर्पण : २. ३, ४)। काव्यप्रकाशकार भी 'अभिधा' को शब्द का 'मुख्य व्यापार' कह चुके हैं। दोनों में कोई वास्तविक भेद नहीं है। जो कुछ भी थोड़ा भेद है वह अभिधा के प्रतिपादन प्रकार में है। काव्यप्रकाशकार ने 'संकेतग्रह' के उपायों में केवल 'वृद्धव्यवहार' का ही उल्लेख किया है जो कि अभिहितान्वय और अन्विताभिधान—दोनों वादों में समान रूप से मान्य है। किन्तु विश्वनाथ कविराज ने 'वृद्धव्यवहार' के अतिरिक्त 'आप्तोपदेश' और 'प्रसिद्धार्थपदसमभिव्याहार' को भी 'शक्तिग्रह' के उपाय रूप से प्रतिपादित किया है। यहाँ विश्वनाथ कविराज की दृष्टि वही है जो 'शक्तिग्रह' के उपाय-प्रतिपादक निम्नलिखित श्लोक-वाक्य में दिखायी देती है—

**शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोशाप्तवाक्याद् व्यवहारतश्च।
वाक्यस्य शेषाद् विवृतेर्वदन्ति सान्निध्यतः सिद्धपदस्य वृद्धाः॥'**

काव्यप्रकाशकार ने उपाधि-शक्तिवाद के साथ-साथ जाति शक्तिवाद, जाति-विशिष्ट-व्यक्तिशक्तिवाद और साथ ही साथ अपोहशक्तिवाद का भी निर्देश कर दिया है जिससे काव्यशास्त्र के पाठक, शब्द के अर्थ के सम्बन्ध में, इन विभिन्न दार्शनिक विचारधाराओं से परिचित रहें। किन्तु विश्वनाथ कविराज केवल उपाधि-शक्तिवाद का निरूपण करते हैं जो कि अलङ्कार शास्त्र के लिये विशेषरूप से उपयुक्त है।

'अभिधा' के बाद दूसरी शब्दशक्ति 'लक्षणा' है जिसके लक्षण में काव्यप्रकाशकार ने यह कहा है—

**'मुख्यार्थबाधे तद्योगे रूढितोऽथ प्रयोजनात्।
अन्योऽर्थो लक्ष्यते यत् सा लक्षणारोपिता क्रिया॥'** ( का० प्र० : २. ९ ).

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'लक्षणा' के प्रयोजक-रूप से 'मुख्यार्थबाध', 'मुख्यार्थयोग', 'रूढि अथवा प्रयोजन' का स्पष्ट परिगणन किया हुआ है। किन्तु विश्वनाथ कविराज की इस 'लक्षणा'-परिभाषा अर्थात्—

> मुख्यार्थबाधे तद्युक्तो ययाऽन्योऽर्थः प्रतीयते।
> रूढेः प्रयोजनाद्वासौ लक्षणा शक्तिरर्पिता॥ ( सा० द० : २.५ )

में लक्षणा के जिन प्रयोजकों का निर्देश है उनमें 'मुख्यार्थबाध' और 'रूढि अथवा प्रयोजन' ही आते हैं। यहाँ यही प्रतीत होता है कि वह शब्द, जिसका मुख्य अर्थ अनुपपन्न होगे लगता है रूढि अर्थात् प्रयोग-प्रवाह अथवा प्रयोजन-प्रतिपादन के कारण, अपने मुख्य अर्थ से, किसी न किसी सम्बन्ध से सम्बद्ध एक अन्य अर्थ को देने लगता है और ऐसा करने में उसमें जो शक्ति उत्पन्न हो जाया करती है उसका नाम 'लक्षणा' है। 'अभिधा' तो शब्द की स्वाभाविक शक्ति है और लक्षणा आरोपित अथवा काल्पनिक शक्ति क्योंकि शब्द और उसके लक्ष्यार्थ के बीच अनुपपन्न मुख्यार्थ का व्यवधान अनिवार्य है।

वैसे काव्यप्रकाश के लक्षणा-लक्षण में 'मुख्यार्थबाध' और 'मुख्यार्थयोग'—दोनों को लक्षणा-प्रयोजक मानने में, गौरव होने पर भी, कुछ स्पष्टता अवश्य है कन्तु साहित्यदर्पण की लक्षणा-परिभाषा में 'मुख्यार्थबाध' होने पर, रूढि या प्रयोजनवश, मुख्यार्थ सम्बद्ध अर्थ की प्रतीति को जो 'लक्षणा' माना गया है उसमें 'लाघव' होने पर भी कुछ क्लिष्टता दिखायी ही दे जाती है। 'लाघव' भी हो तो ऐसा हो जैसा 'रसगङ्गाधर'कार के लक्षणा-निरूपण में है—'शक्यसम्बन्धे लक्षणा'।

**तस्याश्चार्थोपस्थापकत्वे मुख्यार्थतावच्छेदके तात्पर्यविषयान्वयितावच्छेदकताया अभावो न तन्त्रम्। शक्यतावच्छेदकरूपेण कथ्यमाणस्य स्वीकारात्। किन्तु तात्पर्यविषयान्वये मुख्यार्थतावच्छेदकरूपेण मुख्यार्थप्रतियोगिकताया अभावो रूढिप्रयोजनयोरन्यतरच्च तन्त्रम्। मुख्यार्थान्वयानुपपत्तेः तन्त्रत्वे तु 'काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्' इत्यत्र लक्षणोत्थानं न स्यात्। 'गङ्गायां घोष' इत्यत्र 'सामीप्यम्', 'मुखचन्द्रः' इत्यादौ सादृश्यम्, व्यतिरेक-लक्षणायां विरोधः, 'आयुर्घृत'मित्यादौ कारणत्वादयश्च सम्बन्धा यथायोगं लक्षणा-शरीराणि।**

( रसगङ्गाधर : २य आनन )

अर्थात् 'लक्षणा' के प्रयोजकरूप से मुख्यार्थबाध की मान्यता अनावश्यक है। कारण यह है कि 'गङ्गायां घोषः' आदि में 'शैत्य-पावनत्व आदिरूप प्रयोजन की प्रतीति तभी मानी जा सकती है जब कि 'गङ्गा' आदि शब्दों के 'तटादि' अर्थों को 'मुख्यार्थतावच्छेदक' रूप से प्रतीत माना जाय अर्थात् यह समझा जाय कि 'तटादि'रूप अर्थ मुख्यार्थ ( गङ्गात्व अथवा प्रवाह ) के बाधक नहीं हैं। लक्षणा का प्रयोजक तो रूढि अथवा प्रयोजन में किसी एक को माना जाना चाहिये या यह माना जाना चाहिये कि 'लक्षणा' में मुख्यार्थ अन्वित होने पर भी मुख्यार्थरूप से अन्वित नहीं होता, क्योंकि यदि मुख्यार्थ की अन्वयानुपपत्ति को लक्षणा का प्रयोजक माना जाय, तब 'काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्' में लक्षणा नहीं मानी जा सकती, जिसे माना जाया करता है क्योंकि 'काक' पद का मुख्यार्थ 'दधि' की रक्षण-क्रिया में बाधित नहीं, अपितु अबाधित ही प्रतीत होता है।

विश्वनाथ कविराज ने 'लक्षणा' के सम्बन्ध में कतिपय ऐसी बातों का भी निर्देश किया है जिन्हें 'काव्यप्रकाश'कार ने सोच-समझकर छोड़ दिया है। जैसे कि 'काव्यप्रकाश'कार ने व्यङ्ग्यार्थ-

गर्भता के आधार पर लक्षणा के दो ही भेद गिनाये हैं—( १ ) गूढव्यङ्ग्या और ( २ ) अगूढव्यङ्ग्या। किन्तु विश्वनाथ कविराज ने इनमें भी प्रयोजन के 'धर्मिगत' और 'धर्मगत' भेद निर्दिष्ट कर दिये हैं जिससे प्रयोजनवती लक्षणा की भेद संख्या बढ़ गयी है। यहाँ प्रयोजनवती लक्षणा की भेद-संख्या के घटनेबढ़ने का कोई विशेष महत्त्व नहीं, यहाँ तो 'लक्षणा' और 'व्यञ्जना' की स्वरूप-सङ्कीर्णता का प्रश्न है। विश्वनाथ कविराज ने निम्न सूक्ति अर्थात्—

'स्निग्धश्यामलकान्तिलिप्तवियतो वेल्लद्बलाका घनाः
वाताः शीकरिणः पयोदसुहृदामानन्दकेकाः कलाः।
कामं सन्तु दृढं कठोरहृदयो रामोऽस्मि सर्वं सहे
वैदेही तु कथं भविष्यति हहा हा देवि धीरा भव॥'

में प्रयुक्त 'राम' शब्द में, धर्मिगत प्रयोजनवती गूढव्यङ्ग्या लक्षणा का और 'गङ्गायां घोषः' के 'गङ्गा'पद में, धर्मगत प्रयोजनवती गूढव्यङ्ग्या लक्षणा का स्वरूप देखा है। 'स्निग्धश्यामल' आदि सूक्ति का 'राम' पद ध्वनिकार, लोचनकार और काव्यप्रकाशकार की भी दृष्टि में 'व्यञ्जक' पद है। यह अवश्य है कि इस पद की व्यञ्जना 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यव्यञ्जना' है। लोचनकार का स्पष्ट निर्देश है—

'रामशब्दार्थध्वनिविशेषावकाशदानाय कठोरहृदयपदम्··· ।'

( ध्वन्यालोकलोचन : २य उद्योत )

अर्थात् 'कठोरहृदय' पद का प्रयोग 'राम' शब्द के द्वारा उन-उन अर्थों की व्यञ्जना में बड़ा उपकारक है। वस्तुतः इसी दृष्टि से लोचनकार ने यह भी कहा है—

'रामशब्देनानुपयुज्यमानार्थेनेति भावः। व्यङ्ग्यं धर्मान्तरं प्रयोजनरूपं राज्यनिर्वासनाद्यसंख्येयम्। तच्चासंख्यत्वादभिधाव्यापारेण शक्यसमर्पणम्। क्रमेणार्प्यमाणमप्येकधीविषयभावाभावान्न चित्रचर्वणापदमिति न चारुत्वातिशयकृत्। प्रतीयमानं तु तदसंख्यमनुद्भिन्नविशेषत्वेनव किं किं रूपं न सहत इति चित्रपानकरसापूपगुडमोदकस्थानीयविचित्रचवणापदं भवति।

यथोक्तम्—

'उक्त्यन्तरेणाशक्यं यत्तच्चारुत्वं प्रकाशयन्।
शब्दो व्यञ्जकतां बिभ्रद्ध्वन्युक्तेर्विषयीभवेत्॥'

( ध्वन्यालोकलोचन : २य उद्योत )

ऐसी परिस्थिति में, 'राम' पद को व्यञ्जक मानने से इस रसात्मक वाक्यरूप काव्य का स्वरूप-विमर्श किया जा सकता है या 'लाक्षणिक' मानने से ? विश्वनाथ कविराज भी यहाँ यही कहेंगे कि 'राम' पद व्यञ्जक है। फिर 'धर्मिगत प्रयोजनवती लक्षणा' की मान्यता यहाँ किस काम की ? 'गङ्गायां घोषः' से भी लक्षणीय अर्थ और व्यञ्जनीय प्रयोजन की प्रतिपत्ति लक्षणा द्वारा ही सम्भव नहीं मानी जाती। फिर 'गङ्गा' पद में 'धर्मगत प्रयोजनवती लक्षणा' के विमर्श का क्या रहस्य ?

कहने का तात्पर्य यह है कि 'व्यञ्जना'वादी काव्याचार्यों के लिये 'लक्षणा'-निरूपण में बाल की खाल निकालना अपेक्षित नहीं क्योंकि तब तो 'व्यञ्जना' का बहुत बड़ा क्षेत्र इसीमें समा जायगा !

अस्तु, विश्वनाथ कविराज का 'व्यञ्जनाशक्ति'-निरूपण बड़ा सुबोध और सारगर्भित बन पड़ा है। इस एक श्लोक में वाच्य' और 'व्यङ्ग्य' अर्थों का परस्पर विवेक कितना स्पष्ट और सुन्दर है—

'बोद्धृ-स्वरूप-संख्या-निमित्त-कार्य-प्रतीति-कालानाम्।
आश्रय-विषयादीनां भेदाद्भिन्नोऽभिधेयतो व्यङ्ग्यः॥' ( सा० द० : ५-२ )

अर्थात् वाच्य और व्यङ्ग्य अर्थों में आकाश-पाताल का अन्तर है—वाच्यार्थ के बोद्धा पद-पदार्थवित् हो सकते हैं किन्तु व्यङ्ग्यार्थ के बोद्धा सहृदय हुआ करते हैं; वाच्यार्थ यदि कहीं विधिरूप होता है तो वहीं व्यङ्ग्यार्थ 'निषेध'रूप हो जाया करता है; वाच्यार्थ यदि एक है तो व्यङ्ग्यार्थ अनेक—अनन्त रूपों का हुआ करता है; वाच्यार्थ का बोध शब्दोच्चारण मात्र से संभव है किन्तु व्यङ्ग्यार्थ के बोध के लिए भावयित्री प्रतिमा की अपेक्षा हुआ करती है; वाच्यार्थ से 'प्रतीति' उत्पन्न होती है और व्यङ्ग्यार्थ से चमत्कार; वाच्यार्थ आपात में प्रतीत होता है और व्यङ्ग्यार्थ अन्त में; वाच्यार्थ का आश्रय शब्द हुआ करता है और व्यङ्ग्यार्थ का शब्द के अतिरिक्त वर्ण, अर्थ, रचना आदि-आदि और इतना ही क्यों वाच्यार्थ का विषय कुछ हुआ करता है और व्यङ्ग्यार्थ का कुछ।

काव्य के परम रमणीय अर्थ-रस, भाव आदि 'तट' आदि रूप अर्थों की भाँति पूर्वसिद्ध नहीं, जिससे, व्यञ्जना के माने बिना भी, लक्षणा से काम चल जाय।

रसभावादिरूप व्यङ्ग्य अर्थ न तो 'अनुमेय'रूप अर्थ है और न 'स्मृति'रूप अर्थ जिससे अनुमान अथवा स्मृति में ही व्यञ्जना अन्तर्भूत कर दी जाय। 'व्यञ्जना' को तो मानना ही पड़ेगा चाहे इसके न मानने के लिए जितनी दूर भी जाया जाय और जितनी भी कष्ट कल्पना की जाय—

'वृत्तीनां विश्रान्तेरभिधा-तात्पर्य-लक्षणाख्यानाम्।
अङ्गीकार्या तुर्या वृत्तिर्बोधे रसादीनाम्॥' ( सा० द० : ५-१ )

## रसतामेति रत्यादिः स्थायिभावः सचेतसाम्

पूरी कारिका है—

'विभावेनानुभावेन व्यक्तः संचारिणा तथा।
रसतामेति रत्यादिः स्थायिभावः सचेतसाम्॥' ( सा० द० : ३ )

इस कारिका में विश्वनाथ कविराज का 'रसध्वनि-वाद' स्पष्ट रूप से झलक रहा है। विश्वनाथ कविराज का यह 'रसमत' रसध्वनिवादी काव्याचार्यों की रसविषयक मान्यताओं का सारसंक्षेप और पुष्टीकरण है। यहाँ यह स्पष्ट है कि 'विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव' तथा 'स्थायीभाव' में व्यङ्ग्यव्यञ्जक-संबन्ध माना गया है। विभावादि वर्ग से स्थायीभाव की अभिव्यक्ति, दूध से दही की निष्पत्ति अथवा अभिव्यक्ति सी मानी जा सकती है न कि दीप से घट की अभिव्यक्ति-सी। वैसे 'घटप्रदीपन्याय' भी व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव में लागू है जैसा कि ध्वनिकार का कथन है—

न, च पदार्थवाक्यार्थन्यायो वाच्यव्यङ्ग्ययोः। यतः पदार्थप्रतीतिरसत्यैवेति कैश्चिद्-विद्वद्भिरास्थितम् यैरप्यसत्यत्वमस्या नाभ्युपेयते तैर्वाक्यार्थपदार्थयोर्घट-तदुपादानकारण-न्यायोऽभ्युपगन्तव्यः। यथा हि घटे निष्पन्ने तदुपादानकारणानां न पृथगुपलम्भस्तथैव वाक्ये तदर्थे वा प्रतीते पद-तदर्थानाम्, तेषां तदा विभक्ततयोपलम्भे वाक्यार्थबुद्धिरेव दूरीभवेत्। न त्वेष वाच्यव्यङ्ग्ययोर्न्यायः। न हि व्यङ्ग्ये प्रतीयमाने वाच्यबुद्धिर्दूरी-भवति, वाच्यावभासाविनाभावेन तस्य प्रकाशनात्। तस्माद् घट-प्रदीपन्यायस्तयोः। यथैव हि प्रदीपद्वारेण घटप्रतीतौ उत्पन्नायां न प्रदीप-प्रकाशो निवर्तते तद्वत् व्यङ्ग्यप्रतीतौ

**वाच्यावभासः। यत्तु प्रथमोद्योते—'यथा पदार्थद्वारेण' इत्याद्युक्तम्, तदुपायत्वमात्रात् साम्यविवक्षया।'** ( ध्वन्यालोक : ३य उद्योत )

अर्थात् वाच्य और व्यङ्ग्यरूप दार्ष्टान्तिक की सिद्धि के लिए 'पदार्थ-वाक्यार्थ-न्याय' अथवा 'पदार्थ और वाक्यार्थ का दृष्टान्त' ठीक नहीं। वाच्य और व्यङ्ग्यरूप दार्ष्टान्तिक के लिए तो 'घट-प्रदीप-न्याय' अथवा 'प्रदीप और घट का ही दृष्टान्त' ठीक है। जैसे प्रदीप के द्वारा घट के साक्षात्कार होने पर प्रदीप का प्रकाश विद्यमान रहा करता है वैसे ही व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति होने पर वाच्यार्थ का अवभास निवृत्त नहीं हुआ करता। किन्तु 'घटप्रदीपन्याय' से 'विभावादिवर्ग और रसप्रतीति' का विश्लेषण विश्वनाथ कविराज की दृष्टि में एक खटकनेवाली बात है। बात ठीक भी है क्योंकि जैसे 'घट' पूर्वसिद्ध वस्तु है वैसे 'रस' को पूर्वसिद्ध मानना रसध्वनिवाद को तिलाञ्जलि दे देने के बराबर ही है। 'रस' तो एकमात्र 'आस्वाद्य' अथवा 'प्रतीतिसार' है, 'रस' कोई ऐसी वस्तु नहीं जो पहले से हो और जिसे हम न जानते हों तथा जो विभावादि द्वारा प्रकाशित हो उठे। 'विभावादिवर्ग' और 'रस' में 'दधिन्याय' ही लागू हो सकता है। 'दधिन्याय' से 'रस' को समझाने का अर्थ यह है कि जैसे दूध का ही रूपान्तर-परिणाम दही है वैसे ही रत्यादिरूप स्थायीभाव का ही रूपान्तर-परिणाम शृङ्गारादि 'रस' है। रत्यादि स्थायी भाव का यह 'रस'रूप रूपान्तर-परिणाम 'दधिन्याय' से सरलता से समझाया तो जा सकता है किन्तु इस 'दधिन्याय' को आस्वादमात्र सार 'रस' तक नहीं खींचा जा सकता। वस्तुतः विश्वनाथ कविराज ने इसीलिए कहा है कि 'रस' एक अलौकिक और सहृदयमात्र संवेद्य काव्यार्थतत्त्व है। इसे एक 'अखण्डस्वप्रकाशानन्दचिन्मय', 'वेद्यान्तरसंस्पर्शशून्य', 'ब्रह्मास्वादसहोदर', 'लोकोत्तरचमत्कारप्राण' किंवा 'आत्मस्वरूप से अभिन्न' आनन्दानुभव ही माना जा सकता है। ( साहित्यदर्पण ३. २-३ )

'रस' की प्रतीति का हेतु 'सत्त्वोद्रेक' है। 'सत्त्व' का अभिप्राय 'रजस् और तमस् से अस्पृष्ट मन' का अभिप्राय है। रजस् और तमस् से अस्पृष्ट मन आत्मरत हुआ करता है, बाह्य मय पदार्थों के प्रति विमुख रहा करता है। अलौकिक काव्यार्थ का परिशीलन करनेवाले सहृदय सामाजिक के हृदय में यह 'अनन्योन्मुखता'—यह 'सत्त्वोद्रिक्तता' स्वभावतः उत्पन्न होती है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि विश्वनाथ कविराज ने यहाँ जिस रसानुभवप्रक्रिया का विश्लेषण किया है उसमें काश्मीर के शैवदर्शन की विचारधारा की कोई झलक नहीं अपितु सांख्य और अद्वैतवेदान्त के सिद्धान्तों का आधार झलकता है।

कवि-वर्णित विभावादि के 'व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव'रूप संयोग से रत्यादिभावों का यह रूपान्तर-परिणाम 'चिदानन्दचमत्कार'-स्वरूप होता है और इसीलिए इसे 'रस' कहते हैं। यह रत्यादि-भाव जो कि 'चिदानन्दचमत्कार'रूप से परिणत होता है, काव्य-पुरुष अथवा नाटक-पुरुष का रत्यादिभाव नहीं, अपितु 'साधारणीकृत' रत्यादिभाव है—

> 'व्यापारोऽस्ति विभावादेर्नाम्ना साधारणीकृतिः।
> तत्प्रभावेण यस्यासन् पाथोधिप्लवनादयः॥
> प्रमाता तदभेदेन स्वात्मानं प्रतिपद्यते।
> उत्साहादिसमुद्बोधः साधारण्याभिमानतः॥
> नृणामपि समुद्रादिलंघनादौ न दुष्यति।
> साधारण्येन रत्यादिरपि तद्वत् प्रतीयते॥'

( सा० द० : ३. ९-११ )

अर्थात् ऐसा रत्यादिभाव है जिसे सहृदय सामाजिक की वासना में विराजमान रत्यादि भाव कहा करते हैं। (सामाजिकानां वासनात्मतया स्थितो रत्यादिर्भावः–काव्यप्रकाश, ४र्थ उल्लास)

यह 'रस' अनुकार्यगत नहीं अर्थात् जैसा कि भरत-भाष्यकार आचार्य लोल्लट का कथन है। उसके अनुसार 'रस' को लोकजीवन के राम आदि का 'रस' नहीं कहा जा सकता—

'पारिमित्याल्लौकिकत्वात् सान्तरायतया तथा।
अनुकार्यस्य रत्यादेरुद्बोधो न रसो भवेत्॥' (सा० द० : ३. १८)

कारण यह है कि काव्य-नाट्य का जो 'रस' है वह तो असंख्य सामाजिकों का 'आस्वाद्य' है और राम आदि का 'रस' रामादिगत ही लौकिक सुख दुःख का अनुभवरूप हो सकता है। काव्य-नाट्य का 'रस' अलौकिक विभावादि के संयोग से अभिव्यक्त होता है जब कि रामादिगत रत्यादि-भाव की उत्पत्ति उन-उन लौकिक सीतादिरूप कारणों, कार्यों और सहकारी कारणों से हुआ करती है। काव्य-नाट्य के 'रस' के लिए काव्यश्रवण और नाट्यदर्शन की आवश्यकता है और रामादि के रत्यादिभाव के अनुमान के लिए रामादि का समकालीन होना अपेक्षित है। रामादि के रत्यादि-भाव के अनुभव से सहृदय सामाजिक में लज्जा-आतङ्क आदि उत्पन्न हो सकते हैं किन्तु अपने वासनास्थित रत्यादिभाव के 'आस्वाद' में सहृदय चमत्कृत हुआ करता है।

यह 'रस' श्री शङ्कुक की मान्यता के अनुसार 'अनुकर्तृ'गत भी नहीं—

'शिक्षाभ्यासादिमात्रेण राघवादेः सरूपताम्।
दर्शयन्नर्तको नैव रसस्यास्वादको भवेत्॥
काव्यार्थभावनेनायमपि सभ्यपदास्पदम्।' (सा० द० : ३. १९-२०)

कारण यह है कि अनुकर्ता अथवा नट तो अङ्ग, वाणी, वेश और सत्त्व के अभिनय की कला और अभ्याससिद्धि के ही द्वारा अपने आप को राम के 'सरूप' अथवा 'सदृश' दिखाया करता है, न कि विभावादि की भावना किया करता है। जो 'नट' अथवा अभिनेता विभावादि की भावना में बह जाय, वह अभिनय क्या करेगा? वह तो नाट्यप्रदर्शक न रह कर नाट्य-दर्शक बन जायगा।

इस 'रस' की निष्पत्ति-सिद्धि के लिये भट्टनायक की सी कल्पना भी अनावश्यक है। 'काव्य में भावकत्वव्यापार और भोगीकरण-व्यापार रहा करते हैं'—इसके बदले यही मानना युक्तियुक्त है कि 'काव्य में 'व्यञ्जना' शक्ति स्फुरित हुआ करती है'। वस्तुरूप और अलङ्काररूप व्यङ्ग्यार्थ की अपेक्षा रसरूप काव्य-परमार्थ में आनन्दातिरेक के देखते इस 'व्यञ्जना' शक्ति को 'रसना' कहिये, कोई आपत्ति नहीं—

'तदेवमनुभवसिद्धस्य तत्तद्रसादिलक्षणार्थस्याशक्यापलापतया तत्तच्छब्दाद्यन्वयव्यतिरेकानुविधायितया चानुमानादिप्रमाणावेद्यतया चाभिधादिवृत्तित्रयाबोध्यतया च तुरीया वृत्तिरुपास्यैवेति सिद्धम्। तत्किन्नामिकेयं वृत्तिरित्युच्यते—

सा चेयं व्यञ्जना नाम वृत्तिरित्युच्यते बुधैः।
रसव्यक्तौ पुनर्वृत्तिं रसनाख्यां परे विदुः॥' (सा० द० परिच्छेद ५)

इस 'रस' के आस्वाद में विभाव आदि का पृथक्-पृथक् प्रतिभास उसी प्रकार नहीं हुआ करता जिस प्रकार प्रपाणक-रस के आस्वाद में शर्करा, मरिच, कर्पूर और आमिक्षा का पृथक्-पृथक् आस्वाद नहीं मिला करता। जैसे प्रपाणक-रस अपने निष्पादक तत्त्वों से निष्पन्न होने पर भी उनके पृथक्-पृथक् स्वाद से सर्वथा विलक्षण 'आस्वाद हुआ करता है वैसे ही काव्य अथवा नाट्य-रस भी विभा-

वादि तत्त्वों से अभिव्यक्त होने पर भी, उनकी पृथक् पृथक् अभिव्यक्ति से सर्वथा भिन्न एक अपूर्व 'अभिव्यक्ति' अथवा आस्वाद चमत्काररूप रहा करता है—

'यथा खण्डमरिचादीनां संमेलनादपूर्व इव कश्चिदास्वादः प्रपाणकरसे संजायते, विभावादिसंमेलनादिहापि तथेत्यर्थः।' ( साहित्यदर्पण : ३-१६ )

## विलक्षण एवायं कृतिज्ञप्तिभेदेभ्यः स्वादनाख्यः कश्चिद् व्यापारः

जब 'रस' स्वयंप्रकाश आनन्द-चैतन्य है तब इसकी व्यञ्जना का क्या अर्थ ? 'रस' की व्यञ्जना का अर्थ 'रस' का आस्वाद है। रसास्वाद का उपाय 'रसना' व्यापार अथवा 'आस्वादन' व्यापार है। यह 'आस्वादन'-व्यापार कोई अन्य वस्तु नहीं अपितु 'व्यञ्जना'-व्यापार है। यह एक अलौकिक व्यापार है जिसके लिए किसी भी लौकिक व्यापार का दृष्टान्त नहीं दिया जा सकता। लोक की वस्तुओं में या तो 'कृति' रूप व्यापार देखा जा सकता है या 'ज्ञप्ति' रूप व्यापार। विभावादि में 'कृति' रूप व्यापार नहीं जिससे 'रस' उत्पन हुआ करे। 'रस' तो 'विभावादि-समूहालम्बन' रूप आनन्दानुभव है। विभावादि में 'कृति' व्यापार तब कहीं माना जा सकता यदि 'रस' को उत्पन्न करने के बाद विभावादि का अस्तित्व नष्ट हो जाता अथवा यदि 'रस' ही विभावादिसमूह के अतिरिक्त अपना पृथक् अस्तित्व रख सकता। विभावादि में 'ज्ञप्ति' रूप व्यापार भी नहीं माना जा सकता क्योंकि इनमें 'ज्ञप्ति' रूप व्यापार मानने का अभिप्राय यह होगा कि विभावादि के द्वारा पूर्वसिद्ध 'रस' का ज्ञापन किया जाया करता है। 'रस' घट-पट आदि की भाँति कोई पूर्वसिद्ध वस्तु नहीं जो किसी अज्ञानावरण से प्रतीत न हो रही हो और प्रदीप की भाँति विभावादि रूप प्रकाशक के संयोग से प्रकट हो जाय। इस प्रकार विभावादि-प्रतिपादक काव्य में 'कृति' और 'ज्ञप्ति' रूप व्यापार की कल्पना असंभव प्रतीत होती है। वस्तुतः इसीलिये 'रस' को न तो 'कार्य' माना जाता है और न 'ज्ञाप्य'—

'नायं ज्ञाप्यः स्वसत्तायां प्रतीत्यव्यभिचारतः।'

यो हि ज्ञाप्यो घटादिः स सन्नपि कदाचिदज्ञातो भवति न ह्ययं तथा, प्रतीतिमन्तरेणाऽभावात्।

यस्मादेष विभावादिसमूहालम्बनात्मकः तस्मान्न कार्यः।

यदि रसः कार्यः स्यात्तदा विभावादिज्ञानकारणक एव स्यात्, ततश्च रसप्रतीतिकाले विभावादयो न प्रतीयेरन्। कारणज्ञान-तत्कार्यज्ञानादीनां युगपददर्शनात्। न हि चन्दनस्पर्शज्ञानं तज्जन्यसुखज्ञानं चैकदा भवति। रसस्य च विभावादिसमूहालम्बनात्मकतयैव प्रतीतेर्न विभावादिज्ञानकारणकत्वमित्यभिप्रायः।' ( साहित्यदर्पण : ३-२० )

अर्थात् 'रस' न तो 'घट,' 'पट' आदि की भाँति कोई 'कार्य' द्रव्य है और न 'ज्ञाप्य' द्रव्य। रस को 'कार्य' इसलिये नहीं कहा जा सकता क्योंकि विभावादि को इसका 'कारण' कहना असंभव है।

ऐसा देखा जाता है कि लोक में कारण-वस्तु और कार्य-वस्तु का एककालिक ज्ञान नहीं हुआ करता। चन्दन के स्पर्श का अनुभव और चन्दनस्पर्शजन्य सुख का अनुभव—एक समय में असंभव है। किन्तु रसादि-प्रतीति विभावादि प्रतीति के साथ ही हुआ करती है। 'रस' रूप अलौकिक काव्यार्थ 'ज्ञाप्य' भी नहीं क्योंकि यदि यह 'ज्ञाप्य' होता तो 'घट', 'पट' आदि की भाँति हमारी अनुभूति के पहले भी अपना अस्तित्व रख सकता। रस तो प्रतीति-परमार्थ है, प्रतीति के अतिरिक्त, प्रतीति के पहले या पीछे इसका अस्तित्व नहीं रहा करता।

अन्ततः विभावादि में 'कृति' और 'ज्ञप्ति' के व्यापारों से सर्वथा विलक्षण व्यापार की मान्यता अनिवार्य हो जाती है। 'कृति' और 'ज्ञप्ति' से विलक्षण व्यापार एक अलौकिक व्यापार ही हो सकता है और इसीलिये इसे 'अभिव्यञ्जन' अथवा 'चर्वणा' कहा जाया करता है—

'अतश्चर्वणात्राभिव्यञ्जनमेव, न तु ज्ञापनम्, प्रमाण-व्यापारवत्। नाप्युत्पादनम्, हेतु-व्यापारवत्।

ननु यदि नेयं ज्ञप्तिर्न वा निष्पत्तिः तर्हि किमेतत्? नन्वयमसावलौकिको रसः। ननु विभावादिरत्र किं ज्ञापको हेतुः उत कारकः? न ज्ञापको न कारकः, अपितु चर्वणोपयोगी। ननु क्वैतद् दृष्टमन्यत्र? यत एव न दृष्टं तत एवालौकिकमित्युक्तम्। नन्वेवं रसोऽप्रमाणः स्यात्? अस्तु, किं ततः? तच्चर्वणाद् एव प्रीतिव्युत्पत्तिसिद्धेः किमन्यदर्थनीयम्। नन्वप्रमाणकमेतत्? न, स्वसंवेदनसिद्धत्वात्। ज्ञानविशेषस्यैव चर्वणात्मकत्वादित्यलं बहुना।'

( ध्वन्यालोकलोचन : प्रथम उद्योत )

## व्यापारोऽस्ति विभावादेर्नाम्ना साधारणीकृतिः

विभावादियोजनारूप काव्य में लोक-विलक्षण किंवा शास्त्र-विलक्षण ( वस्तुतः ललितकला से ही सम्बद्ध ) एक 'शक्ति रहा करती है जिसका नाम 'भावकता' शक्ति है। सर्वप्रथम इस 'भावकता-शक्ति' का विश्लेषण करने वाले काव्याचार्य अथवा नाट्याचार्य 'भट्टनायक' हैं जिनके रसविषयक सिद्धान्त के संक्षेप में 'अभिनवभारती'कार आचार्य अभिनव गुप्त ने यह कहा है—

'भट्टनायकस्त्वाह—रसो न प्रतीयते, नोत्पद्यते, नाभिव्यज्यते। स्वगतत्वेन हि प्रतीतौ करुणे दुःखित्वं स्यात्। न च सा प्रतीतिर्युक्ता, सीतादेरविभावत्वात्, स्वकान्तास्मृत्यसंवेदनात्, देवतादौ साधारणीकरणायोग्यत्वात्, समुद्रलंघनादेरसाधारण्यात्, न च तत्त्वतो रामस्य स्मृतिः अनुपलब्धत्वात्; न च शब्दानुमानादिभ्यः तत्प्रतीतौ लोकस्य सरसता युक्ता, प्रत्यक्षादिव नायकयुगलकावभासे हि प्रत्युत लज्जाजुगुप्सा-स्पृहादिस्वोचितचित्तवृत्त्यन्तरोदयव्यग्रतया आभासत्वमथापि स्यात्; तन्न प्रतीतिरनुभवस्मृत्यादिरूपा रसस्य युक्ता। उत्पत्तावपि तुल्यमेतद्दूषणम्। शक्तिरूपत्वेन पूर्वं स्थितस्य पश्चादभिव्यक्तौ विषयार्जनतारतम्यतापत्तिः। स्वगत-परगतत्वादि च पूर्ववद् विकल्प्यम्। तस्मात्काव्ये दोषाभाव-गुणालङ्कारमयत्वलक्षणेन नाट्ये चतुर्विधाभिनयरूपेण निविडनिजमोहसङ्कटतानिवारणकारिणा विभावादिसाधारणीकरणात्मना अभिधातो द्वितीयेनांशेन भावकत्वव्यापारेण भाव्यमानो रसः अनुभवस्मृत्यादिविलक्षणेन रजस्तमोऽनुवेधवैचित्र्यबलात् द्रुतिविस्तारविकासलक्षणेन सत्त्वोद्रेकप्रकाशानन्दमयनिजसंविद्विश्रान्तिलक्षणेन परब्रह्मास्वादसविधेन भोगेन परं भुज्यते इति।' ( अभिनवभारती : अध्याय ६ )

अर्थात् काव्य-नाट्य में एक अलौकिक शक्ति है जिसे 'भावकत्व' व्यापार के रूप में देखा जा सकता है। इस 'भावकत्व' व्यापार की ही महिमा से सहृदय सामाजिक कविवर्णित विषयों के प्रति 'स्वगत-परगत' का भेदभाव भूल जाया करता है और कविवर्णित विषय सर्व-सहृदय-साधारण के विषय बना दिये जाया करते हैं। इस 'भावकत्व' व्यापार का स्वरूप 'विभावादि का साधारणीकरण' है। काव्य-नाट्य के 'भावकत्व' व्यापार से ही 'विभावादि के साधारणीकरण' होने पर, सहृदय सामाजिक का मनोमोह अथवा काव्यवर्णित विषयों के प्रति 'स्वता-परता' का भेदभाव निवृत्त हो जाया करता है और सामाजिक हृदय में उस 'भोजकत्व-व्यापार' का आविर्भाव हो उठता है जिससे रसास्वाद का आनन्द मिलने लगता है।

यहाँ यह देखना है कि विश्वनाथ कविराज ने क्या भट्टनायक-प्रतिपादित 'भावकत्व' व्यापार को विभावादि के व्यापाररूप में माना है या अभिनवगुप्त-वर्णित 'व्यञ्जना'-व्यापार को विभावादि का वह विलक्षण व्यापार माना है जिससे सहृदय सामाजिक काव्यवर्णित विभावादि को 'साधारणीकृत मानने लगता है। विश्वनाथ कविराज काव्य और रस में 'भाव्यभावकसम्बन्ध' नहीं मानते। उनकी दृष्टि से काव्य और रस में व्यङ्गय-व्यञ्जकसम्बन्ध ही मान्य है। इसलिये यहाँ उन्होंने विभावादि में 'भावकत्व व्यापार' का प्रतिपादन नहीं किया है अपितु विभावादि के विभावनादि व्यापार का एक नाम रखा है जिसे 'साधारणीकरण' अथवा 'साधारणीकृति' कहा जा सकता है। किन्तु यह 'साधारणीकृति' 'व्यञ्जना'रूप ही विलक्षण व्यापार है न कि अन्य कुछ जैसा कि विश्वनाथ कविराज के इस 'रससिद्धान्त' से स्पष्ट है—

'विभावेनानुभावेन व्यक्तः सञ्चारिणा तथा।
रसतामेति रत्यादिः स्थायिभावः सचेतसाम्॥' ( सा० द० : ३. १ )

यह सब तो ठीक है किन्तु जैसे काव्य के रसविषयक व्यञ्जनाव्यापार को 'व्यञ्जना' के बदले 'रसना कहने में विश्वनाथ कविराज को आनन्द मिलता है वैसे ही उसके साधारणीकरण व्यापार को 'व्यञ्जना' के बदले, 'भावना' ( साधारणीकृति ) कहने में भी वे मन ही मन पुलकित प्रतीत होते हैं। यहाँ ऐसा नहीं समझना चाहिये कि विश्वनाथ कविराज रसप्रतीति की सिद्धि के लिये 'व्यञ्जना के बदले भावना ( साधारणीकृति ) और 'भुक्ति' के व्यापार की रसध्वनि-विरोधी मान्यता का समर्थन कर रहे हैं। 'व्यञ्जना' पद में 'वस्तु' और 'अलङ्कार' की भी व्यञ्जना का अर्थ अन्तर्गर्भित है। रस 'वस्तु' और 'अलङ्कार' से सर्वथा विलक्षण व्यङ्गयार्थ है। इस विलक्षणता के ही प्रतिपादन के लिए विश्वनाथ कविराज ने काव्य के रसविषयक व्यञ्जनाव्यापार का नाम 'भावना' अथवा 'रसना' व्यापार रखा है जो कि उचित ही है।

## सर्वत्राप्यद्भुतो रसः

रस का प्राण 'लोकोत्तरचमत्कार' है। यह 'लोकोत्तरचमत्कार' सहृदय सामाजिक के चित्त का विस्तार है। अलौकिक काव्यार्थ के परिशीलन से सहृदय सामाजिक के हृदय में एक ऐसी ज्ञानधारा सी प्रवाहित होने लगती है जिससे ऐसा प्रतीत होने लगता है जैसे हृदय विस्तृत हो गया है। यह हृदय का विस्तार ही 'चमत्कार' है जिसे हृदय की 'विस्मयाविष्टता' भी कह सकते हैं। यह 'चमत्कार' अथवा यह 'विस्मयावेश' अद्भुत रस का स्वरूप है। प्रत्येक रस के अनुभव में यह 'विस्मयावेश' हुआ करता है। इसलिये यदि यह कहा जाय कि अद्भुत रस ही समस्त शृङ्गारादि रसों की 'प्रकृति' है जिसकी अपेक्षा अन्य शृङ्गारादि रस 'विकृति' रूप हैं तो सर्वथा युक्तियुक्त ही होगा। विश्वनाथ कविराज के प्रपितामह कविपण्डित नारायण की यही मान्यता थी कि— 'चमत्कार' के ही रससर्वस्व होने के कारण अद्भुत रस को ही समस्त रसों की 'प्रकृति' मानना रसास्वाद का वास्तविक विश्लेषण है—

'रसे सारश्चमत्कारः सर्वत्राप्यनुभूयते।
तच्चमत्कारसारत्वे सर्वत्राप्यद्भुतो रसः॥
तस्मादद्भुतमेवाह कृती नारायणो रसम्।'

( सा० द० : परिच्छेद ३ )

अर्थात् यदि रस का सार चमत्कार ( हृदयविस्तार अथवा विस्मय ) है और इसमें कोई सन्देह नहीं कि 'चमत्कार' ही रस का सार है तब यह निःसंदिग्ध है कि समस्त रसों के अनुभवों में

'विस्मय' का ही अनुभव हुआ करता है और 'अद्भुत' ही वह रस है जिसे 'शृङ्गार' आदि सभी रसों का रस माना जा सकता है।

चित्त की 'द्रुति' और 'दीप्ति' के रूप में रसास्वाद का जो विश्लेषण है उसमें भी 'चित्तविस्तृति' अथवा 'विस्मय' के अनुप्राणन का विश्लेषण किया जा सकता है। शृङ्गार-करुण आदि में 'चित्तद्रुति' और वीर-रौद्र आदि में 'चित्तदीप्ति' वस्तुतः 'चमत्कार' का ही स्वरूप है अथवा 'विस्मय' का ही स्वभावपरिस्पन्द है। सभी रसों के आस्वाद में 'विस्मय' के इस अनुप्राणन के ही कारण, कविपण्डित नारायण ने 'अद्भुत' रस को समस्त रसों में अनुप्रविष्ट, समस्त रसों में अन्तर्व्याप्त, समस्त रसों का अन्तर्नियामक और समस्त रसों का सार माना है। संभवतः कविपण्डित नारायण की ही इस मान्यता का प्रभाव आलङ्कारिक भानुदत्त पर पड़ा है जिससे उन्होंने अपनी 'रसतरङ्गिणी' (१म) में, शृङ्गारादि रसों के आनन्दचमत्कार में, 'चित्तविस्तृति' अथवा 'विस्मय' को ही अंगरूप से स्वीकार किया है—

**'शृङ्गारादौ चमत्कारदर्शनाद् यत्र मनोविस्तृतिरङ्गतया भासते तत्र शृङ्गारादयो रसाः। प्राधान्येन यत्र भासते तत्राद्भुत एव रसः।'**

विश्वनाथ कविराज ने यद्यपि स्पष्टतया यह नहीं कहा कि 'अद्भुत' ही सभी रसों का 'प्रकृति'भूत रस है किन्तु जिस उल्लास से उन्होंने अपने प्रपितामह द्वारा प्रतिपादित, समस्त रसों में 'चमत्कार' और 'अद्भुतानुप्राणन' के सिद्धान्त का उल्लेख किया हैं उसे देखते यह कहना असंगत नहीं कि विश्वनाथ कविराज भी इसी सिद्धान्त के समर्थक अथवा पक्षपाती हैं।

नाट्यशास्त्र के रससिद्धान्त के प्रवर्तन-काल से ही रसों के 'प्रकृतिविकृतिभाव' पर नाट्याचार्यों का विचार-विमर्श चलता आ रहा है। महाकवि लोग भी नव रसों में एकरसता की सूक्ष्म सूचना देते आ रहे हैं। महाकवि भवभूति ने आनन्दातिरेक के साथ 'करुण' को ही कूटस्थ रस और अन्य रसों को 'करुण' का 'विवर्त' माना है—

**'एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद्**
**भिन्नः पृथक् पृथगिवाश्रयते विवर्तान्।**
**आवर्तबुद्बुदतरङ्गमयान् विकारा-**
**नम्भो यथा सलिलमेव तु तत्समस्तम्॥'** (उ० रा० : ३. ४७)

इस सूक्ति की 'वीरराघव'रचित व्याख्या यह है—

**'एक इति। रस्यते स्वाद्यते इति रसः काव्यानुशीलनाभ्यासवशविशदीभूतवर्णनीय-तन्मयीभवनयोग्यसामाजिकमनोमुकुरभाव्यमानतया निर्भरानन्दसंविद्रूपः। करुण इष्ट-जनवियोगजन्यदुःखातिशयः। एक एव सन्नपि निमित्तभेदाद्व्यञ्जकविभावादिविच्छित्ति-विशेषाद् भिन्नः विलक्षणः। पृथक्पृथग्विवर्तान् परस्परविलक्षणशृङ्गाराद्यात्मना परि-णामान्। 'व्यस्तपरिणामः स्याद् विवर्तः' इति कपिलः। श्रयते भजते...। इदमत्र कवेर्मतम्—यद्यपि शृङ्गार एव एको रस इति शृङ्गारप्रकाशकारादिमतम् तथापि प्राचुर्या-द्रागिविरागिसाधारण्यात् करुण एक एव रसः, अन्ये तु तद्विकृतमया' इति।**

इससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि महाकवि भवभूति के अनुसार शृंगारादि रस एक करुण रस के ही 'विवर्त' हैं और उसी प्रकार 'विवर्त' हैं जिस प्रकार बुद्बुद-तरङ्ग आदि एक सलिलरूप तत्त्व के 'विवर्त' हुआ करते हैं।

आचार्य अभिनवगुप्त के अनुसार प्रकृतिभूत 'रस' शान्त है और शृंगारादि रस शान्त के ही 'विकृति'रूप हैं। भरतनाट्यशास्त्र की ये पंक्तियाँ भी इसी ओर निर्देश करती हैं—

'भावा विकारा रत्याद्याः शान्तस्तु प्रकृतिर्मतः।
विकारः प्रकृतेर्जातः पुनस्तत्रैव लीयते॥
स्वं स्वं निमित्तमासाद्य शान्ताद् भावः प्रवर्त्तते।
पुनर्निमित्तापाये च शान्त एवोपलीयते॥'

( नाट्यशास्त्र : ६. ३३५-३३६, गायकवाड संस्करण, प्रथम )

इन धारणाओं के ही कारण आचार्य अभिनवगुप्त ने यह कहा है—

'तत्र सर्वरसानां शान्तप्राय एवास्वादः, विषयेभ्यो विपरिवृत्त्या।'

( अभिनवभारती : अध्याय ६ )

किन्तु शृङ्गार-प्रकाशकार भोजराज ने 'करुण' और 'शान्त' को रस-'प्रकृति' न मानकर शृंगार को ही रसों का प्रकृतिभूत एक रस माना है—

'आभावनोदयमनन्यधिया जनेन
यो भाव्यते मनसि भावनया स भावः।
यो भावनापथमतीत्य विवर्तमानः
साहङ्कृतौ हृदि परं स्वदते रसोऽसौ॥'

अर्थात् रति, हास आदि तो 'भाव'रूप हैं जो सहृदय सामाजिक की भावना में भावित हुआ करते हैं और जो 'रस' है वह इन भावों और इनकी भावनाओं से परे, उस 'अहंकार'रूप शृङ्गार का आस्वाद है जिसे एक कूटस्थ 'रस'ब्रह्म कहा जा सकता है।

अग्निपुराण की ये पंक्तियाँ भी इसी शृङ्गाररूप प्रकृतिभूत रस का निर्देश करती हैं—

'अक्षरं परमं ब्रह्म सनातनमजं विभु।
वेदान्तेषु वदन्त्येकं चैतन्यं ज्योतिरीश्वरम्॥
आनन्दस्सहजस्तस्य व्यज्यते स कदाचन।
व्यक्तिस्सा तस्य चैतन्यचमत्काररसाह्वया॥
आद्यस्तस्य विकारो यः सोऽहंकार इति स्मृतः।
ततोऽभिमानस्तत्रेदं समाप्तं भुवनत्रयम्॥
अभिमानाद्रतिस्सा च परिपोषमुपेयुषी।
व्यभिचार्यादिसामान्यात् शृङ्गार इति गीयते॥
तद्भेदाः काममितरे हास्याद्या अप्यनेकशः।
स्वस्वस्थायिविशेषोत्थपरिपोषस्वलक्षणाः॥'

( अग्निपुराण : अध्याय ३३९. १-६ )

वस्तुतः विश्वनाथ कविराज के समय में इस रसविषयक 'प्रकृतिविकृतिभाव' का विचारविमर्श पर्याप्त रूप से प्रचलित दिखाई देता है। विश्वनाथ कविराज के प्रपितामह ने करुण, शान्त और शृङ्गार की अपेक्षा 'अद्भुत' में ही चमत्कार-रहस्य का दर्शन किया था और उसी को रसास्वाद की कसौटी माना था जो कि क्या चित्त की द्रुति और क्या चित्त की दीप्ति—दोनों में अन्तर्व्याप्त देखा जा सकता है।

सम्भवतः 'अद्भुतदर्पण' के रचयिता कवि महादेव ( १७ वीं शताब्दी ) की यह सूक्ति कवि-पण्डित नारायण के 'अद्भुत'-रहस्य का ही उन्मीलन करती प्रतीत होती है—

'यत्सत्यमभितः स्तब्धैरिन्द्रियैरिन्द्रजालवत्।
अद्भुतैकरसावृत्तिरन्तर्मीलयतीव माम्॥' ( काव्यमाला : ५५. ४. ८ )

'एकरसवाद' की यह मर्यादा आचार्य अभिनवगुप्त की इस उक्ति से सर्वथा प्रमाणित है—

'ततश्च मुख्यभूतान्महारसात् स्फोटद्दशीव असत्यानि वा, अन्विताभिधान द्दशीव उभयात्मकानि सत्यानि वा, अभिहितान्वयद्दशीव तत्समुदायिरूपाणि वा रसान्तराणि भागाभिनिवेशदृष्टानि रूप्यन्ते।' (अभिनवभारती १. पृष्ठ २६९)

## करुणादिषु च सुखमयत्वमेव

'रस' आह्लाद अथवा आनन्दरूप है। रसों में 'करुण' की गणना आदिकाव्य रामायण की रचना के बाद से ही होती आ रही है। रामायण को आदिकवि वाल्मीकि की करुणवेदिता का शब्दावतार माना जाता है। महाकवि कालिदास ने स्वयं कहा है—

'निषादविद्धाण्डजदर्शनोत्थश्श्लोकत्वमापद्यत यस्य शोकः।'

(रघुवंश : १४. ७०)

अर्थात् क्रौञ्चद्वन्द्व के वियोग के दुःखद दृश्य से उत्पन्न महर्षि वाल्मीकि का शोक ही रामायण की कविता बन गया। महाकवि कालिदास की इस धारणा के समान ही ध्वनिकार आनन्दवर्धन की भी धारणा रही है—

'काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा।
क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः॥' (ध्वन्यालोक : १. ५)

अर्थात् 'रस' ही सहृदय-हृदय-संवेद्य काव्य का सारतत्त्व है। महाकवि वाल्मीकि के रामायण काव्य का जो 'करुण'रूप परमार्थ है वही उसका 'रस' अथावा आह्लाद अथवा आनन्द है।

किन्तु तब भी 'करुण' की रसरूपता अथवा आह्लादमयता के सम्बन्ध में दो प्रकार की विचार-धारायें प्रवर्तित हुई हैं। पहली तो वह है जिसे हम आचार्य आनन्द-वर्धन की विचारधारा रूप में ऊपर देख चुके हैं और दूसरी वह जिसकी प्राचीन परम्परा इन उक्तियों में परिपुष्ट प्रतीत होती है—

(१) 'सुखदुःखात्मको रसः' (अर्थात् रसों में 'करुण' की गणना के देखते यह मानना आवश्यक है कि 'रस' केवल सुखात्मक नहीं अपितु दुःखात्मक भी है।)

(नाट्यदर्पण : पृष्ठ १५८)

(२) 'द्रवीभावस्य सत्त्वधर्मत्वात्, तं विना च स्थायिभावासम्भवात्, सत्त्वगुणस्य च सुखरूपत्वात्, सर्वेषां भावानां सुखमयत्वेऽपि रजस्तमोंऽश–मिश्रणात् तारतम्यमवगन्त-व्यम्। अतो न सर्वेषु रसेषु तुल्यसुखानुभवः।'
(अर्थात् वैसे समस्त रत्यादि स्थायी भावों का आस्वाद सुखास्वाद है किन्तु शोक आदि कतिपय स्थायी भावों के आस्वाद में सुख का किञ्चिन्मात्र न्यूनत्व अवश्य मानना चाहिये)। (मधुसूदन-सरस्वती : भक्तिरसायन : पृष्ठ २२)

विश्वनाथ कविराज आचार्य आनन्दवर्धन की मर्यादा के मानने वाले हैं। साथ ही साथ दशरूपककार की यह 'करुण'समीक्षा उनके लिये इस बात का प्रमाण है कि 'करुण' आह्लादमय है, दुःखात्मक नहीं—

'ननु च युक्तं श्रृङ्गारवीरहास्यादिषु प्रमोदात्मकेषु वाक्यार्थसम्भेदादानन्दोद्भव इति' करुणादौ तु दुःखात्मके कथमिवासौ (आनन्दः) प्रादुष्यात्? तथा हि तत्र करुणात्मक-काव्यश्रवणाद्दुःखाविर्भावोऽश्रुपातादयश्च रसिकानामपि प्रादुर्भवन्ति, न चैतदानन्दात्म-

कत्वे सति युज्यते। सत्यमेतत्, किन्तु तादृश एवासावानन्दः सुखदुःखात्मको यथा प्रहरणादिषु सम्भोगावस्थाया कुट्टमिते स्त्रीणाम्, अन्यश्च लौकिकात् करुणात् काव्यकरुणः, तथा ह्यत्रोत्तरोत्तरा रसिकानां प्रवृत्तयः। यदि च लौकिककरुणवद् दुःखात्मकत्वमेवेह स्यात्तदा न कश्चिदत्र प्रवर्तेत, ततः करुणैकरसानां रामायणादिमहाप्रबन्धानामुच्छेद एव भवेत्।······तस्माद्रसान्तरवत् करुणस्याप्यानन्दात्मकत्वमेव।' ( दशरूपक : ४र्थ प्रकाश )
अर्थात् वैसे तो लोगों ने 'शृङ्गरादि' को प्रमोदात्मक और 'करुण' को दुःखात्मक मान रखा है किन्तु बात वस्तुतः यह है कि 'करुण' भी शृङ्गारादि रसों की ही भाँति 'प्रमोदात्मक' अथवा आनन्दसार रस है। जिन लोगों ने 'करुण' में दुःखात्मकता मान ली है उन्होंने लौकिक 'करुण' से काव्य-नाट्य के 'करुण' का स्पष्टतया विवेक नहीं किया है। यदि काव्य-करुण आनन्दमय न होता तो आदिकाव्य रामायण के प्रति कौन सहृदय सामाजिक उन्मुख होता ? 'करुण'रस है और 'करुण' को लेकर रस की 'दुःखात्मकता' की मान्यता अनुचित है।

विश्वनाथ कविराज ने इसीलिये कहा है—

'करुणादावपि रसे जायते यत्परं सुखम्॥
सचेतसामनुभवः प्रमाणं तत्र केवलम्।
किं च तेषु यदा दुःखं न कोऽपि स्यात्तदुन्मुखः॥

न हि कश्चित् सचेतन आत्मनो दुःखाय प्रवर्त्तते। करुणादिषु च सकलस्यापि साभिनिवेशप्रवृत्तिदर्शनात् सुखमयत्वमेव।

अनुपपत्त्यन्तरमाह—

तथा रामायणादीनां भविता दुःखहेतुता।

···ननु कथं दुःखकारणेभ्यः सुखोत्पत्तिरित्याह—

हेतुत्वं शोकहर्षादेर्गतेभ्यो लोकसंश्रयात्॥
शोकहर्षादयो लोके जायन्तां नाम लौकिकाः।
अलौकिकविभावत्वं प्राप्तेभ्यः काव्यसंश्रयात्॥
सुखं संजायते तेभ्यस्सर्वेभ्योऽपीति का क्षतिः।'

( साहित्यदर्पणः ३. ४-८ )

तात्पर्य यह है कि जो काव्य-मर्मज्ञ 'करुण' को आनन्दात्मक नहीं मानते वे या तो 'करुण' के आनन्दचमत्काररूप अनुभव से वंचित हैं या 'करुण' के विभावादि में विभावनादि-व्यापार के बदले कारणत्वादि का ही व्यापार मान लेते हैं जो कि सर्वथा अनुचित है। लोक के 'शोक' से दुःख होना स्वाभाविक है किन्तु काव्य-नाट्य के 'शोक' से तो सुख का ही संवेदन संभव है जिसमें सहृदयों का हृदय साक्षी है और रामायण आदि महाकाव्य का आनन्द-चमत्कार प्रमाण है।

'करुण' की आह्लादात्मकता की इस परम्परागत प्रबल धारणा का प्रवाह 'रसगङ्गाधर'कार की इस उक्ति में दिखाई दे रहा है—

'नन्वेवमपि रतेरस्तु नाम दुष्यन्त इव सहृदयेऽपि सुखविशेषजनकता, करुणरसादिषु तु स्थायिनः शोकादेर्दुःखजनकतया प्रसिद्धस्य कथमिव सहृदयाह्लादहेतुत्वम्। प्रत्युत नायक इव सहृदयेऽपि दुःखजननस्यैवौचित्यात्। न च सत्यस्य शोकादेर्दुःखजनकत्वं क्लृप्तं न कल्पितस्येति नायकानामेव दुःखं, न सहृदयस्येति वाच्यम्। रज्जुसर्पादेर्भयकम्पाद्युत्पादकतापत्तेः। सहृदये रतेरपि कल्पितत्वेन सुखजनकतानुपपत्तेश्चेति चेत्।

सत्यम् । शृङ्गारप्रधानकाव्येभ्य इव करुणप्रधानकाव्येभ्योऽपि यदि केवलाह्लाद एव सहृदय-हृदयप्रमाणकस्तदा कार्यानुरोधेन कारणस्य कल्पनीयत्वाल्लोकोत्तरकाव्यव्यापारस्यैवाह्लाद-प्रयोजकत्वमिव दुःखप्रतिबन्धकत्वमपि कल्पनीयम् । अथ यथाह्लाद इव दुःखमपि प्रमाणसिद्धं तदा प्रतिबन्धकत्वं न कल्पनीयम् । स्व-स्वकारणवशाच्चोभयमपि भविष्यति । अथ तत्र कवीनां कर्तुम्, सहृदयानां च श्रोतुं कथं प्रवृत्तिः ? अनिष्टसाधनत्वेन निवृत्तेरुचितत्वादिति चेत् । इष्टस्याधिक्यादनिष्टस्य च न्यूनत्वाच्चन्दनद्रवलेपनादाविव प्रवृत्तेरुपपत्तेः । केवलाह्लादवादिनां तु प्रवृत्तिरप्रत्यूहैव । अश्रुपातादयोऽपि तत्तदानन्दानुभवस्वाभाव्यात्, न तु दुःखात् । अत एव भगवद्भक्तानां भगवद्वर्णनाकर्णनादश्रुपातादय उपपद्यन्ते । न हि तत्र जात्वपि दुःखानुभवोऽस्ति । न च करुणरसादौ स्वात्मनि शोकादिमद्दशरथादि-तादात्म्यारोपे यद्याह्लादस्तदा स्वप्नादौ संनिपातादौ वा स्वात्मनि तदारोपेऽपि स स्यात्, आनुभविकं च केवलं तत्र दुःखमितीहापि तदेव युक्तमिति वाच्यम् । अयं हि लोकोत्तरस्य काव्यव्यापारस्य महिमा, यत्प्रयोज्या अरमणीया अपि शोकादयः पदार्था आह्लादमलौकिकं जनयन्ति । विलक्षणो हि कमनीयः काव्यव्यापारज आस्वादः प्रमाणान्तरजादनुभवात् ।'
( रसगङ्गाधर : १म आनन )

अर्थात् 'करुण' रस है—यह मान्यता ही 'लोक' और 'काव्य' के वैलक्षण्य का एक प्रबल प्रमाण है । लोक के 'दुःष्यन्तादि' के हृदय में, इष्टजन के नाश के कारण उत्पन्न 'शोक' भले ही दुःखात्मक हो, जैसा कि हुआ ही करता है, किन्तु काव्य नाट्य के दुःष्यन्तादि के हृदय के जिस 'शोक' का अभिव्यञ्जन कवि करता है वह प्रमोदात्मक ही हो सकता है । काव्य-नाट्य की लोकोत्तर शक्ति की ही यह महिमा है कि लोक के दुःखात्मक शोकादिरूप पदार्थ भी काव्य-नाट्य में अवतीर्ण होकर आह्लादात्मक ही प्रतीत होने लगते हैं । भगवद्गुणकीर्तन से साधु सन्तों की आँखों से आंसू वह निकलते हैं किन्तु ये आंसू दुःख के आंसू नहीं अपितु आनन्दातिरेक के आंसू हुआ करते हैं । 'करुण'-काव्य के श्रवण अथवा 'करुण'-नाट्य के दर्शन से भी सहृदय सामाजिकों के हृदय और नेत्र आर्द्र हो जाते हैं किन्तु इनकी यह आर्द्रता दुःख के कारण नहीं अपितु सुख के ही कारण हुआ करती है । 'करुण' रस है, आनन्दानुभवरूप काव्यार्थ है । जो करुण को रस अथवा आनन्द-चमत्कार न मान सके वह कला और काव्य के क्षेत्र में विचरण करने का अधिकारी नहीं । जो 'करुण' में दुःख मानता है उसे 'कविता' और 'कला' की कोई पहचान नहीं ।

## शान्तः शमस्थायिभावः

विश्वनाथ कविराज शान्तरस के समर्थक काव्याचार्यों में हैं । आचार्य मम्मट भी शान्तरस का समर्थन कर चुके हैं । किन्तु दोनों आचार्यों में शान्तरस के स्थायीभाव के संबन्ध में मतभेद है । आचार्य मम्मट के अनुसार शान्तरस का स्थायीभाव 'निर्वेद' है—

'निर्वेदस्थायिभावोऽस्ति शान्तोऽपि नवमो रसः ।' ( काव्यप्रकाश : ४र्थ उल्लास )

आचार्य मम्मट ने 'निर्वेद' को शान्त का स्थायीभाव इसलिये माना है क्योंकि नाट्याचार्य भरत ने अमङ्गलास्पद भी 'निर्वेद' शब्द से ३३ व्यभिचारिभावों की गणना प्रारम्भ की थी और ऐसा करने में उनका यही उद्देश्य था कि 'निर्वेद' स्थायीभाव के भी रूप में अभिव्यक्त हो सकता है और जिसे शान्त रस के रूप में नवम रस माना जाया करता है वह यही अभिव्यक्त स्थायीरूप 'निर्वेद' है ।

आचार्य मम्मट की इस मान्यता का आधार अभिनवभारती की यह उक्ति है—

'तत्त्वज्ञानजो निर्वेदोऽस्य स्थायी। एतदर्थमेव उभयधर्मोपजीवित्व ( स्थायित्वव्यभिचारित्वरूपधर्मोपजीवित्व ) ख्यापनाय अमङ्गलभूतोऽप्यसौ पूर्वं निर्दिष्टः।'

( अभिनवभारती : पृष्ठ २६९–७० )

जिसे अभिनवभारती ( पृष्ठ ३३४ ) की यह उक्ति और भी स्पष्ट कर रही है—

'या चासौ तथाभूता ( मोक्षरूपपरमपुरुषार्थोचिता ) चित्तवृत्तिः सैवात्र ( शान्तरसे ) स्थायिभावः। एतत्तु चिन्त्यम्—किन्नामाऽसौ ? तत्त्वज्ञानोत्थितो निर्वेद इति केचित्। तथा हि दारिद्र्यादिप्रभवो यो निर्वेदः ततोऽन्य एव, हेतोस्तत्त्वज्ञानस्य वैलक्षण्यात्। स्थायिसंचारिमध्ये च एतदर्थमेवायं पठितः, अन्यथा माङ्गलिको मुनिस्तथा न पठेत्।'

किन्तु विश्वनाथ कविराज 'निर्वेद' के स्थान पर 'शम' को ही शान्तरस का स्थायीभाव मानने के पक्षपाती हैं—

'शान्तः शमस्थायिभावः उत्तमप्रकृतिर्मतः॥' ( साहित्यदर्पण : ३य परिच्छेद )

विश्वनाथ कविराज के सामने 'अभिनवभारती' का वह उल्लेख प्रमाण है जिसमें कतिपय नाट्याचार्यों की मान्यता के अनुसार, शान्तरस के स्थायीभाव के रूप में, 'शम' भी प्रतिपादित किया गया है—

'शमशान्तयोः पर्यायत्वं तु हासहास्याभ्यां व्याख्यातम्। सिद्धसाध्यतया लौकिकालौकिकत्वेन साधारणासाधारणतया च वैलक्षण्यं शमशान्तयोरपि सुलभमेव।' ( अभिनवभारती : पृष्ठ ३३६ )

किन्तु इससे भी बढ़कर प्रमाण दशरूपककार का यह 'शान्त-विमर्श' है जिसमें 'शम' शान्त के स्थायी रूप से निरूपित किया गया है—

'निर्वेदादिरताद्रूप्यादस्थायी स्वदते कथम्।' ( द० रू० : ४. ३६ )

'शमप्रकर्षोऽनिर्वाच्यो मुदितादेस्तदात्मता।' ( द० रू० : ४. ४५ )

यद्यपि विश्वनाथ कविराज 'शान्तरस के सम्बन्ध में' दशरूपककार के इस मत का खण्डन करते हैं कि शान्त नाट्य का रस नहीं अपितु काव्य का ही 'यथाकथञ्चित्' रस हो सकता है किन्तु 'निर्वेद' के बदले 'शम' को शान्तरस का स्थायीभाव मानने में उन्होंने दशरूपककार का अनुसरण भी किया है।

अस्तु, यहाँ यह देखना है कि 'शम' और 'निर्वेद' में, शान्तरस के स्थायी भाव के रूप में कौन अधिक मान्य है। 'निर्वेद' का अभिप्राय, साधरणतया, 'स्वावमानन' हुआ करता है। दशरूपककार ने इसीलिये कहा है—

'तत्त्वज्ञानापदीर्ष्यादेर्निर्वेदः स्वावमाननम्।
तत्र चिन्ताश्रुनिःश्वासवैवर्ण्योच्छ्वासदीनताः॥' ( दशरूपक : ४. ९ )

विश्वनाथ कविराज भी दशरूपककार का ही अनुसरण करते हुए कहते हैं—

'तत्त्वज्ञानापदीर्ष्यादेर्निर्वेदः स्वावमाननम्।
दैन्यचिन्ताश्रुनिःश्वासवैवर्ण्योच्छ्वसितादिकृत्॥' ( सा० द० : ३. १४२ )

और आचार्य अभिनवगुप्त के अनुसार भी 'निर्वेद' की उत्पत्ति में 'तत्त्वज्ञान' के अतिरिक्त दारिद्र्य आदि ही कारणरूप से रहा करते हैं—

**'तत्र निर्वेदो नाम दारिद्र्यव्याध्यवमानाधिक्षेपाक्रुष्टक्रोधताडनेष्टजनवियोगतत्त्वज्ञानादिभिर्विभावैरुत्पद्यते।'** ( अभिनव भारती : १ भाग, पृष्ठ ३५७ )
किन्तु आचार्य मम्मट ने जिस 'निर्वेद' को शान्त का स्थायीभाव माना है वह 'स्वावमानन' नहीं हो सकता, क्योंकि उनके उद्धृत उदाहरण—

**'अहौ वा हारे वा कुसुमशयने वा दृषदि वा**
**मणौ वा लोष्ठे वा बलवति रिपौ वा सुहृदि वा।**
**तृणे वा स्त्रैणे वा मम समदृशो यान्ति दिवसाः**
**क्वचित् पुण्यारण्ये शिव शिव शिवेति प्रलपतः॥'**

( काव्यप्रकाश : ४र्थ उल्लास )

में 'स्वावमानन' का कोई अभिप्राय प्रकट नहीं होता। यहाँ तो 'आत्मानात्मविवेक' से भी ऊँची भूमिका में स्थित तत्त्वज्ञानी की वह भावना अभिव्यक्त हो रही है जो सर्वत्र शिवाद्वैत का दर्शन कर रही है। यह शिवाद्वैत की भावना सर्वत्र 'समदर्शिता' का प्रतीक है। 'तत्त्वज्ञान' और 'समदर्शिता' में यहाँ उस एकरसता का अभिप्राय प्रकट हो रहा है जो कि श्रीमद्भगवद्गीता की इस सूक्ति से प्रमाणित है—

**'विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि।**
**शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः॥'**
**'इहैव तैर्जितस्सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः।**
**निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद् ब्रह्मणि ते स्थिताः॥'**

( श्रीमद्भगवद्गीता : ५. १८, १९ )

जहाँ 'पण्डितत्व' का अभिप्राय 'आत्मयाथात्म्यवेदन' अथवा 'ज्ञान के द्वारा आत्मविषयक अज्ञान का नाश' है और 'समदर्शिता' का अभिप्राय 'एक अविक्रिय ब्रह्म का दर्शन' है जैसा कि श्रीभगवत्पादक शङ्कर का मत है अथवा 'प्रकृति के विषम आकारों से विलक्षण ज्ञानैकाकाररूप एक आत्मा का दर्शन है जैसा कि श्री भगवद्रामानुजाचार्य का सिद्धान्त है और जहाँ 'आत्मसाम्य में स्थिति का अभिप्राय ब्रह्म में स्थिति का अभिप्राय है जो कि संसारविजय के समान है।'

अब, यदि यह निर्वेद 'स्वावमानन'रूप नहीं तब इसका क्या स्वरूप है? वैसे आचार्य मम्मट ने 'निर्वेद' का लक्षण नहीं किया है किन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि शान्तरस का स्थायी यह 'निर्वेद' दारिद्र्य-व्याधि-अवमान-अधिक्षेप-इष्टजनवियोग आदि-आदि कारणों से उत्पन्न 'निर्वेद' नहीं अपितु तत्त्वज्ञानसम्भूत ही 'निर्वेद' हो सकता है। किन्तु 'तत्त्वज्ञान' से होनेवाला 'निर्वेद' स्वावमानरूप नहीं हुआ करता। यह 'निर्वेद' अभावरूप नहीं अपितु एक भावरूप पदार्थ है। समदर्शी पुरुष ब्रह्मभूत हुआ करते हैं। समदर्शिता ब्रह्मभाव है जैसा कि श्रीमद्भगवद्गीता का वचन है—

**'ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा न शोचति न कांक्षति।**
**समस्सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम्॥'**

( श्रीमद्भगवद्गीता : १८. ५४ )

इस 'निर्वेद' का ही नामान्तर 'तृष्णाक्षयसुख' है जिसका उल्लेख आचार्य आनन्दवर्धन ने किया है—

'शान्तश्च तृष्णाक्षयसुखस्य यः परिपोषस्तल्लक्षणो रसः प्रतीयत एव। तथा चोक्तम्—
यच्च कामसुखं लोके यच्च दिव्यं महत्सुखम्।
तृष्णाक्षयसुखस्यैते नार्हतः षोडशीं कलाम्॥' ( ध्व० लो० उद्योत ३ )

इस 'निर्वेद' और 'तृष्णाक्षयसुख' का समीकरण आचार्य अभिनवगुप्त के शब्दों में इस प्रकार है—

'तृष्णानां विषयाभिलाषाणां यः क्षयः सर्वतो निवृत्तिरूपो निर्वेदस्तदेव सुखं तस्य स्थायिभूतस्य यः परिपोषः रस्यमानताकृतस्तदेव लक्षणं यस्य स शान्तो रसः।' ( ध्वन्यालोकलोचन : ३. २६ )

इस प्रकार शान्त के स्थायी भाव के रूप में आचार्य आनन्दवर्धन का तृष्णाक्षयसुख' के प्रति पक्षपात और आचार्य मम्मट का 'निर्वेद' के प्रति पक्षपात—एक ही तत्त्व के प्रति पक्षपात है। 'तृष्णाक्षयसुख' के स्थान पर आचार्य मम्मट ने 'निर्वेद' का नाम इसलिये लिया है क्योंकि 'निर्वेद' नाट्यशास्त्र में परिगणित ४९ भावों में आता है किन्तु आचार्य मम्मट का निर्वेद 'न शोचति न कांक्षति' अथवा 'तृष्णाक्षयसुख' का ही अभिप्राय रखता है। ध्वनिकार ने 'निर्वेद' के अभिप्राय के प्रकाशनार्थ 'तृष्णाक्षयसुख' का उल्लेख किया है। जोकि सर्वथा युक्तियुक्त है, जैसा कि लोचनकार की उपर्युक्त धारणा से स्पष्ट है।

अब यह देखना है कि विश्वनाथ कविराज ने जिस 'शम' को शान्त का स्थायी माना है वह 'शम' क्या है ? विश्वनाथ कविराज के अनुसार 'शम' का अभिप्राय 'निरीहावस्थायां स्वात्मविश्रामजं सुखम्' का अभिप्राय है न कि 'वैराग्य आदि के द्वारा निर्विकारचित्तता' का। यह 'शम' आत्मस्वभावरूप है, तत्त्वज्ञान अथवा आत्मज्ञानरूप है और निर्वेदरूप है जैसा कि आचार्य अभिनवगुप्त का कथन है—

'शम आत्मस्वभावः स शमशब्देन मुनिना व्यपदिष्टः। यदि तु स एव शमशब्देन व्यपदिश्यते, निर्वेदशब्देन वा, तत्र कश्चिद् बाधः।···तदिदमात्मस्वरूपमेव तत्त्वज्ञानं शमः तथा च यत्कालुष्योपरागविशेषा एवात्मनो रत्यादयः।···तत्त्वज्ञानलक्षणस्य च स्थायिनः समस्तोऽयं लौकिकालौकिकचित्तवृत्तिकलापो व्यभिचारितामभ्येति।···तत्त्वास्वादोऽस्य कीदृशः ? उच्यते—उपरागदायिभिः उत्साहरत्यादिभिरुपरक्तं यदात्मस्वरूपं तदेव विरलोऽभितरत्नान्तरालनिर्भासमानसिततरसूत्रवद्भाभातस्वरूपं सकलेषु रत्यादिषु उपरञ्जकेषु तथाभावेनापि सकृद् विभातोऽयमात्मेति न्यायेन भासमानं पराङ्मुखतात्मकसकलदुःखजालहीनं परमानन्दलाभसंविदेकत्वेन काव्यप्रयोगप्रबन्धाभ्यां साधारणतया निर्भासमानं अन्तर्मुखावस्थाभेदेन लोकोत्तरानन्दानयनं तथाविधहृदयं विधत्ते इति। ( अभिनवभारती )

यहाँ आचार्य अभिनवगुप्त ने 'शम' और 'निर्वेद' का भी समीकरण स्थापित किया है क्योंकि जैसे 'शम' आत्मस्वभाव है वैसे ही 'निर्वेद' भी आत्मस्वभाव-रूप ही है।

श्रीमद्भगवद्गीता ( २. ५२ ) की इस सूक्ति अर्थात्—

'यदा ते मोहकलिलं बुद्धिर्व्यतितरिष्यति।
तदा गन्तासि निर्वेदं श्रोतव्यस्य श्रुतस्य च॥'

की व्याख्या में श्री आचार्य आनन्दतीर्थ ने भी 'निर्वेद' का अभिप्राय 'नितरां लाभ' अथवा 'निरतिशयलाभ' ही लिया है। यह 'निरतिशयलाभ' आत्मारामता-रूप महालाभ है।

इन उपर्युक्त विचारधाराओं के देखते 'निर्वेद' अथवा उसके समानार्थक 'शम' या 'तृष्णाक्षय-सुख' या 'आत्मज्ञान' आदि को शान्तरस के स्थायी मानने में कोई तात्त्विक भेद नहीं अपितु अन्ततोगत्वा शब्द-भेद ही प्रतीत होता है।

इस 'शम' के 'दृश्य' अथवा 'श्रव्य' काव्य के बन्ध से अभिव्यञ्जन में कोई वैषम्य नहीं जैसा कि विश्वनाथ कविराज ने स्पष्ट कहा है—

'युक्तवियुक्तदशायामवस्थितो यः शमः स एव यतः।
रसतामेति तदस्मिन् संचार्यादेः स्थितिश्च न विरुद्धा॥

यश्चास्मिन् सुखाभावोऽप्युक्तस्तस्य वैषयिकसुखपरत्वान्न विरोधः।'

( साहित्यदर्पण : ३. २५० )

विशिष्टाद्वैतदर्शन के आचार्य वेदान्तदेशिक भी यही मानते हैं कि 'शम' के अभिनय अथवा वर्णन में कोई भेद नहीं और न कोई अनुपपत्ति ही है—

'असभ्यपरिपाटिकामधिकरोति शृङ्गारिता
परस्परतिरस्कृतिं परिचिनोति वीरायितम्।
विरुद्धगतिरद्भुतस्तदलमल्पसारैः परैः
शमस्तु परिशिष्यते शमितचित्तखेदो रसः॥

न हि वयमवधूतनिखिलधर्माणामलेपकानां मतमभिनेष्यामः।···सन्ति खलु भगवता गीताचार्य्येण सहस्रशः प्रतिपादिताः सात्त्विकेन त्यागेन परिकर्मिता निवृत्तिधर्मपद्धति-नियता विविधा व्यापाराः यदभिनयेन रंगोपजीविनामाजीवावकाशः।'

( सङ्कल्पसूर्योदय : १. १९ )

## स्फुटं चमत्कारितया वत्सलं च रसं विदुः

काव्यप्रकाशकार ने 'वत्सल' रस का स्वरूपनिर्देश इसलिये नहीं किया क्योंकि उनकी दृष्टि में पुत्रादिविषयक रतिभाव की अभिव्यक्ति रसध्वनि नहीं अपितु भावध्वनि है। साहित्यदर्पणकार ने केवल काव्यप्रकाशकार से नवीनता के प्रदर्शनार्थ 'वत्सल' रस का उल्लेख नहीं किया है अपितु अपने समय के सहृदयों की विचारधाराओं के अनुमोदन में 'वात्सल्य' की अभिव्यक्ति को 'वत्सल' रस माना है। नव रसों के अतिरिक्त 'वत्सल' को भी रस मानने की एक प्राचीन ही परम्परा है जिसका उल्लेख विश्वनाथ कविराज ने स्वयं इस प्रकार किया है—

'अथ मुनीन्द्रसम्मतो वत्सलः,
स्फुटं चमत्कारितया वत्सलं च रसं विदुः।
स्थायी वत्सलतास्नेहः पुत्राद्यालम्बनं मतम्॥···'

( साहित्यदर्पण : ३. २५१ )

'वत्सल' रस मुनीन्द्रसम्मत रस है—यह बात नाट्यशास्त्र की इस उक्ति से ही प्रमाणित है—

'तत्र हास्यशृङ्गारयोः स्वरितोदात्तैः, वीररौद्राद्भुतेषु उदात्तकम्पितैः, करुणवात्सल्य-भयानकेषु अनुदात्तस्वरितकम्पितैर्वर्णैः पाठ्यमुपपादयति।'

( नाट्यशास्त्र : काव्यमालासंस्करण : पृष्ठ १२७ )

'वत्सल' रस का एक क्रमिक इतिहास भी है जिसे देखते वत्सल रस के प्रति विश्वनाथ कविराज का अभिनिवेश उचित ही लगता है। कतिपय प्राचीन काव्याचार्य रतिभाव में 'सांप्रयोगिक' और 'असांप्रयोगिक' भेद मानकर, सांप्रयोगिक रति की 'अभिव्यक्ति' में 'शृङ्गार' की भाँति, 'असांप्रयोगिक' रति की अभिव्यक्ति में 'प्रेयान्' को भी रसरूप में मान चुके हैं जिसका स्थायीभाव 'स्नेह' है। 'स्नेह'रूप स्थायीभाव का अभिप्राय 'सुहृत्प्रेम' है। रामायण में राम और सुग्रीव का 'स्नेह' अथवा मुद्राराक्षस में राक्षस और चन्दनदास का 'सुहृत्प्रेम' सांप्रयोगिक रति नहीं अपितु इससे सर्वथा विलक्षण प्रेमभाव है जिसकी पूर्णाभिव्यक्ति को पृथक् 'रस' मानना आवश्यक है। इसी प्रकार 'वत्सलता' भी सांप्रयोगिक रतिभाव से एक विलक्षण भाव है जिसकी अभिव्यक्ति 'वात्सल्य' रस के रूप में स्वाभाविक है। नृपविषयक अथवा गुरुविषयक रतिभाव को सांप्रयोगिक रति कैसे माना जाय! इसे 'प्रीति' कहना अधिक उपयुक्त है। इसी भाँति भगवद्विषयक रतिभाव को 'भक्ति' कहना उचित है।

रतिभाव के इन विलक्षण रूपों के अभिव्यंजन में भिन्न-भिन्न रसों की मान्यता की आलोचना भी होती आयी है जैसा कि अभिनवभारती की इन पंक्तियों से स्पष्ट है—

'आर्द्रतास्थायिकः स्नेहो रस इति त्वसत्। स्नेहो ह्यभिषङ्गः। स च रत्युत्साहादावेव, पर्यवस्यति। तथा हि बालस्य माता-पित्रादौ स्नेहो भये विश्रान्तः, यूनोः मित्रजने रतौ भ्रातरि धर्मवीर एव। एवं वृद्धस्य पुत्रादावपि द्रष्टव्यम्।'

( अभिनवभारती : १. ३४२ )

जिसका तात्पर्य यह है कि वात्सल्य आदि को पृथक् रस न मानकर शृङ्गारादि में ही अन्तर्भूत मानना नाट्यशास्त्र की मर्यादा का अनुसरण है।

काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र का भी यही मत है—

'स्नेहो भक्तिर्वात्सल्यमिति हि रतेरेव विशेषाः। तुल्ययोः या परस्परं रतिः स स्नेहः। अनुत्तमस्य उत्तमे रतिः प्रसक्तिः सैव भक्तिपदवाच्या। उत्तमस्य अनुत्तमे रतिः वात्सल्यम्। एवमादौ च विषये भावस्यैवास्वाद्यत्वम्।'

'संगीतरत्नाकर'कार श्री शार्ङ्गदेव भी उपर्युक्त मत के ही समर्थक हैं—

'भक्तिं स्नेहं तथा लौल्यं केचित् त्रीन् मन्वते रसान्।
श्रद्धार्द्रताभिलाषांश्च स्थायिनस्तेषु ते विदुः॥
तदसत्, रतिभेदौ हि भक्तिस्नेहौ नृगोचरौ।
व्यभिचारित्वमनयोः, नृनार्योः स्थायिनौ तु तौ॥'

किन्तु इन विचार-धाराओं के रहते हुए भी अनेक काव्यमर्मज्ञ 'वात्सल्य' आदि को पृथक् रसरूप में ही मानना उचित मानते हैं। इन काव्यमर्मज्ञों में विश्वनाथ कविराज 'वात्सल्य' रस को दशम रस मानने के पक्षपाती हैं। विश्वनाथ कविराज के अनुसार 'वात्सल्य' का स्थायी वत्सलतारूप स्नेह है। किन्तु 'कारुण्य' को 'वात्सल्य' का स्थायी मानने वाले भी लोग हैं। 'मन्दारमरन्दचम्पू' के रचयिता ने 'कारुण्य' को वात्सल्य का स्थायी कहा है—

'अन्ये तु करुणस्थायी वात्सल्यं दशमोऽपि च।'

( मन्दारमरन्दचम्पू : पृष्ठ १०० )

कवि कर्णपूर के अनुसार 'वात्सल्य' का स्थायी 'ममकार' है। चाहे 'वात्सल्य' के स्थायी के नामों में विवाद क्यों न हो किन्तु विश्वनाथ कविराज द्वारा प्रतिपादित 'वात्सल्य' रस दसवें रस के रूप में मान्य अवश्य है।

## अनौचित्यप्रवृत्तत्व आभासो रसभावयोः

रसध्वनिवादी काव्याचार्य 'रस'-'भाव' और 'रसाभास'-'भावाभास' का विवेक आवश्यक मानते हैं। आनन्दवर्धनाचार्य ने ही इस 'विवेक' का निर्देश किया है—

> 'अनौचित्यादृते नान्यत् रसभङ्गस्य कारणम्।
> प्रसिद्धौचित्यबन्धस्तु रसस्योपनिषत्परा ॥' ( ध्वन्यालोक )

अर्थात् 'रसभङ्ग' का एक ही कारण है और वह 'अनौचित्यप्रवृत्ति' है। औचित्य का अनुसरण तो रसयोजना की सफलता का रहस्य है। किन्तु यह 'अनौचित्य' क्या है जो 'रसभङ्ग' का कारण है? विश्वनाथ कविराज ने, जैसा कि प्राचीन आलङ्कारिकपरम्परा है, रसभाव के अनौचित्यप्रवृत्त होने से 'रसाभास' और 'भावाभास' की सिद्धि की है—'अनौचित्यप्रवृत्तत्व आभासो रसभावयोः' ( साहित्यदर्पण : ३. २६२ ) किन्तु साथ ही साथ यह भी कहा है कि रसनात्मकता की दृष्टि से रसाभास और भावाभास—सभी उपचारतः 'रस'रूप हैं 'रसभावौ तदाभासौ भावस्य प्रशमोदयौ। सन्धिः शबलता चेति सर्वेऽपि रसनाद्रसाः ॥ रसनधर्मयोगित्वाद्भावादिष्वपि रसत्वमुपचारादित्यभिप्रायः।' ( साहित्यदर्पण : ३. २६० ) किन्तु क्या इसका यह भी अभिप्राय है कि रसनधर्म के योग से, औचित्य और अनौचित्य-प्रवृत्त काव्यरचनायें 'रसात्मक वाक्य' में ही उपचारतः अन्तर्भूत हैं? यहाँ सबसे पहले यह देखना है कि रसभङ्ग का कारणभूत 'अनौचित्य' और 'रसाभास-भावाभास' का कारणभूत 'अनौचित्य' एक ही वस्तु है या भिन्न-भिन्न। विश्वनाथ कविराज ने 'रसाभास-भावाभास'सम्बद्ध 'अनौचित्य' का यह स्वरूप-परिष्कार किया है—

'अनौचित्यं चात्र रसानां भरतादिप्रणीतलक्षणानां सामग्रीरहितत्वे त्वेकदेशयोगित्वोपलक्षणपरं बोध्यम्। तच्च बालव्युत्पत्तये एकदेशतो दर्श्यते—

> उपनायकसंस्थायां मुनिगुरुपत्नीगतायां च।
> बहुनायकविषयायां रतौ तथानुभयनिष्ठायाम् ॥
> प्रतिनायकनिष्ठत्वे तद्वदधमपात्रतिर्यगादिगते।
> शृङ्गारेऽनौचित्यं रौद्रे गुर्वादिगतकोपे ॥
> शान्ते च हीननिष्ठे गुर्वाद्यालम्बने हास्ये।
> ब्रह्मवधाद्युत्साहेऽधमपात्रगते तथा वीरे ॥
> उत्तमपात्रगतत्वे भयानके ज्ञेयमेवमन्यत्र।'

( साहित्यदर्पण : ३. २६३-२६६ )

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'आभास' का अभिप्राय वही लिया गया है जिसे ध्वनिकार ने माना है। ध्वनिकार के अनुसार 'आभास' का अभिप्राय 'अनुकृति' अथवा 'अमुख्यता' का अभिप्राय है। शुक्ति में रजत के 'आभास' की भाँति हास्य में शृङ्गार का 'आभास' स्वाभाविक है। विभावाद्याभास से रत्याद्याभास की अभिव्यक्ति और उसकी चर्वणाभास में विश्रान्ति जहाँ भी हो, 'रसाभास' ही है।

रसाभास-भावाभास का कारण यह अनौचित्य विभावादि के बदले विभावाभास आदि के उपनिबन्ध से ही सम्बद्ध प्रतीत होता है। विश्वनाथ कविराज ने नायक-नायिकादि-निरूपण तथा रसों के वर्ण-दैवतादिनिरूपण का यही अभिप्राय लिया है कि इनके अनुसरण से काव्यरचना होने पर 'विभावाद्याभास' से बचा जा सकता है। यह 'अनौचित्य' रसभङ्ग का कारण नहीं अपितु 'रसाभास' का कारण है। 'रसभङ्ग' का कारण जो अनौचित्य है वह 'ध्वनिकार' के अनुसार

अनुचित विभावादि की योजना से ऐसी रसाभिव्यञ्जना में देखा जा सकता है जो 'ग्राम्य' सी प्रतीत होती हो और ऐसी लगती हो जिसमें कवि की 'अशक्ति' का पता चल जाय—

**'रतिर्हि भारतवर्षोचितेनैव व्यवहारेण दिव्यानामपि वर्णनीयेति स्थितिः। तथा हि अधमप्रकृत्यौचित्येनोत्तमप्रकृतेः श्रृङ्गारोपनिबन्धे का भवेन्नोपहास्यता......तस्मादभिनेयार्थेऽनभिनेयार्थे वा काव्ये यदुत्तमप्रकृते राजादेरुत्तमप्रकृतीभिर्नायिकाभिः सह ग्राम्यसम्भोगवर्णनं तत् पित्रोः सम्भोगवर्णनमिव सुतारामसभ्यम्। तथैवोत्तमदेवतादिविषयम्। यस्त्वेवंविधविषये महाकवीनामप्यसमीक्ष्यकारिता लक्ष्ये दृश्यते स दोष एव। स तु शक्तितिरस्कृतत्वान्न लक्ष्यत इत्युक्तमेव।......तथा हि महाकवीनामप्युत्तमदेवताविषयप्रसिद्धसम्भोगश्रृङ्गारनिबन्धनाद्यनौचित्यं शक्तितिरस्कृतत्वात् ग्राम्यत्वेन न प्रतिभासते यथा कुमारसम्भवे देवीसम्भोगवर्णनम्।'** ( ध्वन्यालोक : ३य उद्योत )

यहाँ यह स्पष्ट निर्देश है कि 'रसाभास' तो क्षम्य है किन्तु 'रसभङ्ग' नहीं। 'रसाभास' और 'भावाभास' में रसभङ्ग नहीं होता। रसभङ्ग वहाँ होता है जहाँ असभ्यता सी प्रतीत होती है। और रस-प्रतीति में सहृदय-हृदय उद्विग्न हो उठता है। रसाभास और भावाभास में 'रसना' हुआ करती है जिससे यहाँ रसभङ्ग का प्रश्न नहीं उठता। रसाभासात्मक, भावाभासात्मक काव्य भी 'रसात्मक वाक्य' हैं, अरसात्मक नहीं। किन्तु जहाँ 'रसभङ्ग' हो वह काव्य नहीं अपितु काव्याभास हो जायगा। विश्वनाथ का यही मत है जैसा कि निम्नपंक्तिओं से स्पष्ट है—

**'प्रकृतयो दिव्या अदिव्या दिव्यादिव्याश्चेति। तेषां धीरोदात्तादिता। तेषामप्युत्तमाधममध्यमत्वम्। तेषु च यो यथाभूतस्तस्यायथावर्णने प्रकृतिविपर्ययो दोषः। यथा धीरोदात्तस्य रामस्य धीरोद्धतवच्छद्मना बालिवधः। यथा वा कुमारसम्भवे उत्तमदेवतयोः पार्वतीपरमेश्वरयोः सम्भोगश्रृङ्गारवर्णनम्। 'इदं पित्रोः सम्भोगवर्णनमिवात्यन्तमनुचित' मित्याहुः। अन्यदनौचित्यं देशकालादीनामन्यथा यद् वर्णनम्। तथा सति हि काव्यस्यासत्यताप्रतिभासेन विनेयानामुन्मुखीकारासम्भवः।'** ( साहित्यदर्पण : ७म परिच्छेद )

किन्तु यहाँ विश्वनाथ कविराज ने 'कुमारसंभव' के पार्वतीपरमेश्वर-संभोग-वर्णन में 'प्रकृतिविपर्यय' का ही दर्शन किया है जिससे यहाँ रसभंग की ही मान्यता सिद्ध होती है। किन्तु ध्वनिकार ने इस संभोगवर्णन को 'अग्राम्य' और 'कविशक्तितिरस्कृत' कहा है क्योंकि यहाँ 'रसभंग' नहीं होता और न 'रसाभास' ही संभव है।

'रसाभास' के उदाहरणों में, जिन्हें विश्वनाथ कविराज ने उद्धृत किया है, यह स्पष्ट नहीं है कि 'अनौचित्य' पुरुषार्थचतुष्टय का विपर्यय है या और कुछ। जिस 'अनौचित्य' से पुरुषार्थचतुष्टय के प्रति सहृदय सामाजिक की भ्रान्त धारणा संभव है उसका कारण विश्वनाथ कविराज ने 'प्रकृतिविपर्यय' माना है जो कि रसभंग और काव्य की 'असत्यता' में परिणत हो जाता है। इससे यह अनुमान संभव है कि विश्वनाथ कविराज के अनुसार रसाभास-भावाभासविषयक 'अनौचित्य' 'असत्यत्व'-प्रतिपादक अनौचित्य नहीं अपितु 'अयोग्यत्व'-प्रतिपादक अनौचित्य है। 'असत्यत्व'-प्रतिपादक अनौचित्य का संबन्ध 'रसभंग' से ही है न कि रस-भावाभासात्मक रचनाओं से।

## काव्यं ध्वनिर्गुणीभूतव्यङ्ग्यं चेति द्विधा मतम्

विश्वनाथ कविराज ने अपने काव्य-लक्षण—वाक्यं रसात्मकं काव्यम्—की दृष्टि से 'चित्र'काव्य को काव्यभेद न मान कर 'ध्वनि' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' को ही काव्य-भेद माना है। उनकी दृष्टि में ध्वनिकाव्य का स्वरूप यह है—

**'वाच्यातिशयिनि व्यङ्ग्ये ध्वनिस्तत् काव्यमुत्तमम् ।**

**वाच्यादधिकचमत्कारिणि व्यङ्ग्यार्थे ध्वन्यतेऽस्मिन्निति व्युत्पत्त्या ध्वनिर्नामोत्तमं काव्यम् ।'** ( सा० द० : ४. १ )

अर्थात् 'ध्वनि' वह काव्य है जिसमें वाच्यार्थ की अपेक्षा व्यङ्ग्यरूप अर्थ अतिशय चमत्कारजनक प्रतीत हुआ करता है। यह काव्य ही 'उत्तम' काव्य है।

यहाँ यदि 'ध्वनि' से 'रसादि' रूप व्यङ्ग्यार्थ का अभिप्राय लिया जाय, क्योंकि सर्वाधिक चमत्कारपूर्ण अर्थ रसादिरूप ही व्यङ्ग्यार्थ हुआ करता है, तब तो, इसमें 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का सामान्य लक्षण अनुगत हो जाता है, किन्तु यदि इसका वही अभिप्राय लिया जाय जो कि काव्यप्रकाशकार की इस कारिका अर्थात्—

**'इदमुत्तममतिशयिनि व्यङ्ग्ये वाच्याद् ध्वनिः कथितः ।'** ( का० प्र० : १. ४ )

का अभिप्राय है, तब यह स्पष्ट है कि यहाँ वस्तु और अलङ्कृतिरूप व्यङ्ग्यार्थ भी अभिप्रेत हैं जो कि वाच्यार्थ की अपेक्षा अधिक चमत्कारजनक हुआ करते हैं। वस्तुतः विश्वनाथ कविराज भी ऐसा ही मानते हैं—

**'वस्त्वलङ्काररूपत्वाच्छब्दशक्त्युद्भवो द्विधा ।'** ( सा० द० : ४. ७ )

किन्तु तब यह मानना आवश्यक हो जाता है कि विश्वनाथ कविराज का यह काव्यलक्षण तो 'रसध्वनि' काव्य का ही लक्षण है और ध्वनि अथवा उत्तम काव्य के भेदप्रभेद के निरूपण में, उन्होंने 'न्यग्भावित-वाच्यव्यञ्जनक्षम शब्दार्थयुगल' ( काव्यप्रकाश : १. ४ ) को काव्य का लक्षण मान कर काम चलाया है।

'रसात्मक वाक्य काव्य है'—यह काव्यलक्षण गुणीभूतव्यङ्ग्य नामक मध्यम काव्य की दृष्टि से तो और भी अधिक अनुपयुक्त और अनुपपन्न लगता है। कारण यह है कि रस का संस्पर्श तो केवल अपराङ्ग अथवा इतराङ्ग नामक गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य के एक रूप के ही साथ दिखायी देता है और काक्वाक्षिप्त, वाच्यसिद्ध्यङ्ग, संदिग्ध-प्राधान्य, तुल्यप्राधान्य, अस्फुट, अगूढ आदि गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य-भेद ऐसे हैं जिनमें रसरूप व्यङ्ग्यार्थ के गुणीभाव का अभिप्राय घटित ही नहीं हो सकता।

ऐसा लगता है जैसे 'साहित्यदर्पण' के शरीरसंस्थान में कुछ कमी रह गयी है। विश्वनाथ कविराज की यह कृति अलङ्कारशास्त्र में एक अपूर्व महत्त्व रखती यदि इसके उपक्रम और उपसंहार में सामञ्जस्य रहता। किन्तु ऐसा नहीं हो पाया। 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के उद्घोष के साथ साहित्यदर्पण प्रारम्भ हुआ; किन्तु कुछ ही दूर आगे चलने पर, इसका यह उद्घोष **'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि'** के रूप में परिणत हो गया।

'रसात्मक वाक्य' को 'काव्य' मानकर चलने से, काव्य के भेद-प्रभेदों में, दसों रसों के अभिव्यञ्जक दस प्रकार के 'वाक्य' और इनके समुच्चयरूप 'दस महाकाव्य' का विचार-विमर्श ही युक्तिसंगत प्रतीत होता है। यह काव्यालोचन-प्रक्रिया अपनायी जा सकती थी किन्तु इसके अपनाने, पर 'वस्तु-ध्वनि' और 'अलङ्कार-ध्वनि' का क्षेत्र अछूता रह जाता और जब तक इन्हें न अपनाया जाता, तब तक 'ध्वनि' काव्य का स्वरूप-निरूपण भी कैसे किया जाता? वस्तुतः यही सोचकर ध्वनिकार ने काव्य के सामान्य लक्षण के रूप में 'ललितोचितसंनिवेश-विशिष्ट-शब्दार्थयुगल' का निरीक्षण किया है और विशेष-लक्षण के रूप में 'रसादिध्वन्यात्मक शब्दार्थयुगल' का दर्शन किया है। यही बात 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि' के रूप में काव्यलक्षण बनाने वाले

आचार्य मम्मट की भी है। इस लक्षण के आधार पर काव्य-कृतियों के तारतम्य का अनुशीलन और उसके आधार पर उनकी विभाग-व्यवस्था संगत बैठ जाती है।

## अङ्गीकार्या तुर्या वृत्तिर्बोधे रसादीनाम्

विश्वनाथ कविराज ने, रसभावादिरूप परम काव्यार्थ के अवबोधन में जिस 'तुर्या' अथवा 'चतुर्थी' वृत्ति या शक्ति का निर्देश किया है वह वृत्ति या शक्ति क्या है? यहाँ यही कहा जा सकता है कि यह वृत्ति 'व्यञ्जना' वृत्ति है क्योंकि विश्वनाथ कविराज की इस उक्ति अर्थात्—

'वृत्तीनां विश्रान्तेरभिधा-तात्पर्य-लक्षणाख्यानाम्।
अङ्गीकार्या तुर्या वृत्तिर्बोधे रसादीनाम्॥ (सा० द० : ५. १)

का और कोई स्वारस्य क्या हो सकता है? रसादिबोध में 'अभिधा' व्यापार का प्रवेश असंभव है, क्योंकि रसादिरूप अर्थ सामयिक अथवा संकेतित जात्यादिरूप चतुर्विध अर्थों से सर्वथा विलक्षण प्रकार का ही हुआ करता है। यदि शब्द और रसादिरूप अर्थ में वाच्यवाचकभावसंबन्ध हो सकता तब तो रामायणादि महाकाव्यों में 'करुणरसोऽयम्' का उल्लेख अनिवार्यरूप से रहा करता! किन्तु रसादिरूप अर्थ ऐसा कहाँ कि 'करुण' आदि शब्दों के प्रयोग से प्रतीत हो जाय! 'अभिधा' की भाँति, अभिहितान्वयवादी मीमांसकों अथवा उनके अनुयायी आलङ्कारिकों की मान्यता की 'तात्पर्य-वृत्ति' भी रसादिरूप रम्य काव्यार्थ के अवबोध में असमर्थ ही दिखाई देती है। अभिहितान्वयवादी लोगों की तात्पर्यवृत्ति केवल अन्वयबोध में ही सारी शक्ति समाप्त कर देती है। रसादिरूप अर्थ और अन्वयबोध में क्या संबन्ध! जिन्हें अन्वयबोध हो सकता है वे रसादिरूप अर्थ की पहचान नहीं रखा करते। 'लक्षणा' शक्ति के साथ भी रसादिरूप रम्य काव्यार्थों का कोई संबन्ध नहीं क्योंकि न तो रसादिरूप रम्य काव्यार्थ की प्रतीति में शब्दों के मुख्यार्थ-बाध की ही कोई संभावना हुआ करती है और न शब्दों के मुख्यार्थ और रसादिरूप रम्य अर्थों में सामीप्य, सादृश्य, वैपरीत्य आदि-आदि सम्बन्ध ही दिखायी दिया करते हैं। रसादिरूप अर्थों के प्रतिपादन में शब्द की न तो कोई रूढि है और न प्रयोजन। रूढि और प्रयोजन तो व्यावहारिक जीवन के शब्द-प्रयोगों के प्रयोजक हैं और रसादिरूप अर्थ कलात्मक जीवन की प्राप्ति है जिसमें प्रवृत्ति और निवृत्ति से उत्तीर्ण आह्लाद अथवा आनन्द ही लक्ष्यरूप से प्रतीत होता है।

'शब्द' और 'रस' के संबन्ध में यह समस्या एक बहुत प्राचीन समस्या है। इस समस्या के समाधान में ही ध्वनिदर्शन का जन्म हुआ। विश्वनाथ कविराज एक ध्वनिदार्शनिक काव्याचार्य हैं। उन्होंने ध्वनिकार की मान्यता के प्रमाण पर काव्यरूपशब्द और रसादिरूप अर्थों के संबन्ध का निर्धारण किया है। ध्वनिदर्शन की दृष्टि से काव्य और रसादिरूप अर्थों में व्यङ्ग्यव्यञ्जकभावरूप संबन्ध ही सर्वतोभद्र प्रतीत होता है। इसीलिये विश्वनाथ कविराज ने इस संबन्ध को न मानने वाले आचार्यों की तीव्र आलोचना भी की है जिनमें 'दशरूपककार' का उल्लेख स्पष्टतया किया हुआ है। दशरूपककार यह मानते हैं—

'काव्यशब्दानां चान्वयव्यतिरेकाभ्यां निरतिशय-सुखास्वाद-व्यतिरेकेण प्रतिपाद्य-प्रतिपादकयोः (स्थायिविभावाद्ययोः) प्रवृत्तिविषययोः प्रयोजनान्तरानुपलब्धेः स्वानन्दोद्भूतिरेव कार्यत्वेनावधार्यते, तदनुभूतिनिमित्तत्वञ्च विभावादिसंसृष्टस्य स्थायिन एवावगम्यते, अतो वाक्यस्याभिधानशक्तिस्तेन तेन रसेनाकृष्यमाणा तत्तत्स्वार्थापेक्षितावान्तर-

विभावादि-प्रतिपादनद्वारा स्वपर्यवसायितामानीयते, तत्र विभावादयः पदार्थस्थानीयास्तत्संसृष्टो रत्यादिर्वाक्यार्थः। तदेतत् काव्यवाक्यं यदीयं ताविमौ पदार्थवाक्यार्थौ।'

( दशरूपक : ४. ३७ )

अर्थात् काव्यशब्दों का प्रयोजन एक विशेष प्रकार की प्रवृत्ति का उत्पादन है। यह प्रवृत्ति सहृदय-हृदय का आह्लाद है जो कि विभावादि-संसृष्ट रत्यादिरूप स्थायीभावों का कार्य है। काव्य-वाक्य के विश्लेषण में यही दिखायी दे सकता है कि विभावादि पदार्थरूप हैं और रत्यादिरूप स्थायीभाव, वाक्यार्थरूप। इस दृष्टि से काव्यवाक्य और रस अथवा आह्लाद में, व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव नामक नये संबन्ध की कल्पना अनावश्यक है क्योंकि यहाँ भाव्यभावक भावरूप संबन्ध से ही कार्य चल जाता है जैसा कि नाट्यशास्त्र का संकेत है—

'भावाभिनयसंबन्धान् भावयन्ति रसानिमान्।
यस्मात्तस्मादमी भावा विज्ञेया नाट्ययोक्तृभिः॥'

विश्वनाथ कविराज ने इस उपर्युक्त मान्यता का युक्तिपूर्वक खण्डन किया है। उनका कहना यह है कि 'यदि रसादिबोध विषयक वृत्ति को तात्पर्यवृत्ति कहा जाय, तब, यह तो कहा नहीं जा सकता कि यह 'तात्पर्यवृत्ति' अभिहितान्वयवादी मीमांसकों की मान्यता की वृत्ति है, इसलिये अन्ततोगत्वा इसे या तो 'भावना' ( भट्टनायक की भावकता ) कहना पड़ेगा या 'व्यञ्जना' कहना पड़ेगा। ऐसी परिस्थिति में भावना-व्यञ्जना और रसादि-विषयक तात्पर्यवृत्ति एक ही वृत्ति के तीन नाम होंगे, जिसमें, व्यञ्जनावाद को कोइ आपत्ति नहीं। यहाँ दूसरी बात यह भी है कि 'रसभावादि' रूप अर्थ प्रवृत्त्यात्मक नहीं अपितु ऐसे अर्थ हैं जिनके संबन्ध में 'प्रवृत्ति' की चर्चा ही असंगत है। रसभावादिरूप अर्थ यदि प्रवृत्त्यात्मक माने गये तो काव्य और शास्त्र का भेद ही मिट गया! रसभावादि को विलक्षण प्रवृत्ति भी मानना असंभव है क्योंकि रसभावादि के 'आस्वाद' में 'प्रवृत्ति' भी विश्रान्त हो जाती है। रस अथवा आह्लाद तो ब्रह्मास्वादसविध तत्त्व है जिसमें 'प्रवृत्ति' का प्रवेश ही असंभव है।

यह तुर्या अथवा चतुर्थी वृत्ति 'व्यञ्जना' वृत्ति ही है जिसे विशेषतः रसानुभव की दृष्टि से 'रसना' भी कहा गया है। नाम के सम्बन्ध में विवाद का कोई महत्त्व नहीं। आचार्य अभिनवगुप्त ने इसीलिये कहा है—

'तस्मादभिधा-तात्पर्य-लक्षणाव्यतिरिक्तश्चतुर्थोऽसौ व्यापारो ध्वनन-द्योतन-व्यञ्जन-प्रत्यायन-अवगमनादि-सोदरव्यपदेशनिरूपितोऽभ्युपगन्तव्यः।'

( ध्वन्यालोक : १. ४ )

और रसानुभव की दृष्टि से भी व्यञ्जना के विविध नामों का उल्लेख कर दिया है—

'अलौकिके द्रुतिविस्तरविकासात्मनि भोगे कर्तव्ये लोकोत्तरो ध्वननव्यापार एव मूर्धाभिषिक्तः।'

'यथा प्रतीतिमात्रत्वेनाविशिष्टत्वेऽपि प्रात्यक्षिकी, आनुमानिकी, आगमोत्था, प्रतिभानकृता, योगिप्रत्यक्षजा च प्रतीतिरुपायवैलक्षण्यादन्यैव, तद्वदियमपि प्रतीतिश्चर्वणास्वादनभोगापरनामा भवतु।···सा च रसनारूपा प्रतीतिरुत्पद्यते। वाच्यवाचकयोस्तत्राभिधादिविविक्तो व्यञ्जनात्मा ध्वननव्यापार एव।' ( ध्वन्यालोकलोचन : २य उद्योत )

बोध की दृष्टि से जैसे व्यञ्जना और रसना एकरूप हैं, वैसे ही व्यापार की दृष्टि से भी इनमें एकरूपता ही रहा करती है। ध्वनिवादी आलङ्कारिक 'चतुर्थी वृत्ति' की मान्यता को अनिवार्य

मानते हैं न कि इस वृत्ति के 'नाम' पर उनका कोई वादविवाद अथवा आग्रह है। यह एक दूसरी बात है कि कुछ लोग वस्तुरूप और अलङ्काररूप प्रतीयमान अर्थों की भी प्रतिपत्ति के लिये, जिनमें रसभावादिरूप अर्थों की अपेक्षा चमत्कार की न्यूनता स्वाभाविक है, इस चतुर्थी वृत्ति को व्यञ्जना कहें और रसभावादिरूप निरतिशय-सुखास्वादमय काव्यार्थ के लिये, इसे ही 'रसना' कहें—

'सा चेयं व्यञ्जना नाम वृत्तिरित्युच्यते बुधैः।
रसव्यक्तौ पुनर्वृत्तिं रसनाख्यां परे विदुः॥' ( सा० द० : ५. ५ )

## भवेदभिनयोऽवस्थानुकारः स चतुर्विधः

'दृश्य' काव्य को 'अभिनेय' काव्य कहा जाता है और 'अभिनेय' काव्य को 'रूपक'। 'दृश्य', 'अभिनेय' और 'रूपक' शब्दों में एक ही वस्तु के तीन दृष्टिकोणों से देखे जाने के अभिप्राय अन्तर्भूत हैं। 'दृश्य' शब्द से सामाजिक द्वारा नाट्यरूप वस्तु के चाक्षुष प्रत्यक्ष का अभिप्राय निकलता है, 'अभिनेय' शब्द से यह पता चलता है कि नाट्यरूप वस्तु नट की कला के प्रदर्शन का विषय है और 'रूपक' शब्द से यह संकेत होता है कि नाट्यरूपवस्तु की सृष्टि तभी होती है जब कि कवि नट पर रामादि का अभेदारोप कर दे। चाहे नाट्यरूप वस्तु 'दृश्य' हो या 'अभिनेय' हो या 'रूपक' हो या भिन्न-भिन्न दृष्टिकोणों से देखी गयी एक ही वस्तु हो, जो कि वह वस्तुतः है, इतना निश्चित है कि विना 'अभिनय' के उसका अस्तित्व असंभव है। यह 'अभिनय' क्या है? विश्वनाथ कविराज ने 'अभिनय' को 'अवस्थानुकार' कहा है—

'भवेदभिनयोऽवस्थानुकारः' ( सा० द० ६. २ )

यह 'अवस्थानुकार' क्या है? 'अवस्थानुकार' का अभिप्राय राम-युधिष्ठिर आदि के साथ नट की 'तादात्म्यापत्ति' है जिसका साधन अङ्ग, वाणी, वेश और सत्त्व का अभिनयचतुष्टय है जो कि नट की कला है। अङ्ग-वाणी-वेश और सत्त्व के अभिनयचतुष्टय का नाम क्रमशः आङ्गिक, वाचिक, आहार्य और सात्त्विक अभिनय है—

'..............................स चतुर्विधः।
आङ्गिको वाचिकश्चैवमाहार्यः सात्त्विकस्तथा॥' ( सा० द० : ६. २ )

इनमें पहला अर्थात् 'आङ्गिक' अभिनय वह है जिसमें नट अपने सिर, हाथ, उरः-स्थल, पार्श्व, कटि और पैर–इन ६ अङ्गों तथा नेत्र, भ्रुकुटि, नासिका, अधर, कपोल और चिबुक–इन ६ उपाङ्गों द्वारा रामादि के साथ 'तादात्म्य' अथवा 'अभेद' का अनुसंधान किया करता है। नाट्यशास्त्रकार ने स्पष्ट कहा है—

'अभिपूर्वस्तु णीञ्धातुराभिमुख्यार्थनिर्णये।
यस्मात् पदार्थान्नयति तस्मादभिनयः स्मृतः॥
विभावयति यस्माच्च नानार्थान् हि प्रयोगतः।
शाखाङ्गोपाङ्गसंयुक्तस्तस्मादभिनयः स्मृतः॥' ( ना० शा० : ८. ६,७ )

दूसरे अभिनय-प्रकार अर्थात् 'वाचिक' अभिनय का तात्पर्य 'संगीतचूडामणि' के अनुसा यह है—

'रामानुषङ्गि यद् वाक्यं नाट्ये तद् वाचिकं स्मृतम्।'

अर्थात् वाचिकाभिनय वह अभिनय है जिसमें नट, रसोचित राग-लय आदि से समन्वित, 'वाणी' द्वारा, रामादि के साथ, तादात्म्यारोप से, सहृदय-हृदय में विभावादि की अभिव्यञ्जना किया करता है।

तीसरा अभिनय-प्रकार 'आहार्याभिनय' है जिसका साधारण लक्षण यह है—

'आहार्याभिनयो नाट्योचितालङ्कारधारणम्।'

अर्थात् आहार्याभिनय वह अभिनय है जिसमें नट, वेशभूषा के द्वारा, रामादि के साथ, अपने तादात्म्यारोप को सामाजिकों पर अभिव्यक्त किया करता है।

चौथा अभिनय-प्रकार 'सात्त्विक' अभिनय है। नाट्याचार्य भरत ने 'सत्त्व' को इस प्रकार समझाया है—

किमन्ये भावाः सत्त्वेन नाभिधीयन्ते येनैते सात्त्विका उच्यन्ते? अत्रोच्यते—इह हि सत्त्वं नाम मनःप्रभवम्। तच्च समाहितमनस्त्वादुत्पद्यते। मनःसमाधानाच्च सद्यो निर्वृतिरिति। तस्य योऽसौ स्वभावो रोमाञ्चास्वादिकृतः स न शक्यतेऽन्यमनसा कर्तुमिति। लोकस्वभावानुकरणाच्च नाट्यस्य सत्त्वमीप्सितम्। को दृष्टान्तः? इह हि नाट्यधर्मप्रवृत्ताः सुखदुःखकृतो भावास्तथा सत्त्वविशुद्धाः कार्या यथा सरूपा भवन्ति। दुःखं नाम रोदनात्मकम् तत्कथमदुःखितेन, सुखं च प्रहर्षात्मकं तत् कथं दुःखितेनाभिनेयम्। एतदेवास्य सत्त्वं यद् दुःखितेन सुखितेन वाऽश्रुरोमाञ्चौ दर्शयितव्याविति कृत्वा सात्त्विका भावा इत्यभिव्याख्या।'

जिसके देखते 'सात्त्विक' अभिनय में 'स्तम्भ', 'स्वेद' आदि के प्रदर्शन द्वारा, नट में, रामादि के तादात्म्यारोप की संपन्नता का अभिप्राय लिया जाया करता है।

विश्वनाथ कविराज ने इस 'अभिनय'-चतुष्टय का संकेतमात्र किया है क्योंकि उनका उद्देश्य केवल इतना बताना है कि 'अभिनय' रूपक अथवा दृश्यकाव्य के विभावादि के 'अभिनयन' अथवा 'अभिव्यञ्जन' में समर्थ अभिनेता अथवा नट की कला है।

## सर्गबन्धो महाकाव्यम्

आचार्य दण्डी ने भी 'महाकाव्य' की परिभाषा की है। उनके अनुसार महाकाव्य का स्वरूप यह है—

'सर्गबन्धो महाकाव्यमुच्यते तस्य लक्षणम्।
आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम्॥
इतिहासकथोद्भूतमितरद्वा सदाश्रयम्।
चतुर्वर्गफलोपेतं चतुरोदात्तनायकम्॥
नगरार्णवशैलर्तुचन्द्रार्कोदयवर्णनैः।
उद्यानसलिलक्रीडामधुपानरतोत्सवैः॥
विप्रलम्भैर्विवाहैश्च कुमारोदयवर्णनैः।
मन्त्रदूतप्रयाणाजिनायकाभ्युदयैरपि॥
अलंकृतमसंक्षिप्तं रसभावनिरन्तरम्।

सर्गैरनतिविस्तीर्णैः श्रव्यवृत्तैः सुसंधिभिः ॥
सर्वत्र भिन्नवृत्तान्तैरुपेतं लोकरञ्जकम् ।
काव्यं कल्पान्तरस्थायि जायेत सदलंकृति ॥'

( काव्यदर्श : १. १४-१९ )

अलङ्कार-वाद के आचार्य दण्डी के लिये, 'महाकाव्य' के लक्षणों में, उन सभी विशेषताओं का निर्देश कर देना स्वामाविक है जो कि 'रघुवंश' आदि सर्गबन्धात्मक रचनाओं की विशेषतायें हैं। किन्तु रसध्वनिवादी कविराज विश्वनाथ ने, अपने महाकाव्यलक्षण में उन बातों का भी निर्देश कर दिया है जो कि रसध्वनिवाद की दृष्टि से ही महाकाव्य में देखी जा सकती हैं। 'रसध्वनि'-वाद की दृष्टि से ही, विश्वनाथ कविराज ने, महाकाव्य के लिये, श्रृङ्गार, वीर और शान्त में से किसी एक को अङ्गी और दूसरे रसों को अङ्गरूप से निर्दिष्ट किया है—

'श्रृङ्गारवीरशान्तानामेकोऽङ्गी रस इष्यते ।
अङ्गानि सर्वेऽपि रसाः.................।'

( सा० द० : ६. ३१७ )

विश्वनाथ कविराज का 'महाकाव्य'लक्षण कई बातों में सर्वमान्य हो चुका है। केवल कुछ थोड़ी सी बातें रह गयी हैं जिनका निर्देश संभवतः इसलिये नहीं किया जा सका, क्योंकि प्राचीन अलङ्कारशास्त्र का प्रभाव रसध्वनिवादी आलङ्कारिकों पर भी प्रायः जमा ही रहा। ये थोड़ी सी बातें वे हैं जिन्हें ध्वनिकार आनन्दवर्धन की इन उक्तियों में देखा जा सकता है—

'संधिसंध्यङ्गघटनं रसाभिव्यक्त्यपेक्षया ।
न तु केवलया शास्त्र-स्थितिसंपादनेच्छया ॥
अलंकृतीनां शक्तावप्यानुरूप्येण योजनम् ।
प्रबन्धस्य रसादीनां व्यञ्जकत्वे निबन्धनम् ॥'

( ध्वन्यालोक : ३. १२, १४ )

अर्थात् दृश्य अथवा श्रव्य काव्य में संधि-संध्यङ्ग-घटना का अभिप्राय शास्त्राज्ञा का पालन नहीं लेना चाहिये। सन्धि-संध्यङ्ग-घटना का प्रयोजन तो रसभाव की अभिव्यञ्जना है। इस दृष्टि से उतनी ही संधियों और उतने ही संध्यङ्गों की योजना अपेक्षित है जिससे रसभाव की अभिव्यक्ति में सहायता मिले। इसके अतिरिक्त अलंकृति-योजना में भी रसाभिव्यञ्जन की ही अपेक्षा नियामक रूप से रहनी चाहिये।

इस कमी के रहने पर भी, विश्वनाथ कविराज का महाकाव्य-लक्षण, ऐसे महाकाव्यलक्षण से कई गुना उत्तम और उपादेय है जिसे इन पंक्तियों में देखा जा सकता है—

'नगरार्णव-शैलर्तु-चन्द्रार्कोदय-वर्णनम् ।
उद्यान-सलिल-क्रीडा-मधुपान-रतोत्सवाः ॥
विप्रलम्भो विवाहश्च कुमारोदयवर्णनम् ।
मन्त्रद्यूतप्रयाणानि नायकाभ्युदया अपि ॥
एतानि यत्र वर्ण्यन्ते तन्महाकाव्यमुच्यते ।'

( विद्याधर : प्रतापरुद्रीय : काव्यप्रकरण )

## वृत्तगन्धोज्झितं गद्यम्

विश्वनाथ कविराज ने 'गद्य' को 'वृत्तगन्धोज्झित' रचना कहा है। ध्वनिकार भी 'गद्य' को 'छन्दोनियमवर्जित' रचना कह चुके हैं। गद्य को 'अपाद-पदसंतान' कहने का भी अभिप्राय यही है कि गद्य कवियों का वह प्रबन्ध-प्रस्थान है जो 'वृत्त' अथवा 'छन्दोबन्ध' से भिन्न प्रकार का हुआ करता है। किन्तु इतने से ही 'गद्यकाव्य' का स्वरूप-निरूपण संभव नहीं। 'गद्यकाव्य' के स्वरूप-निरूपण के लिये तो ध्वनिकार की इस मान्यता का निर्देश करना आवश्यक था—

'रसबन्धोक्तमौचित्यं भाति सर्वत्र संश्रिता।
रचना विषयापेक्षं तत्तु किञ्चिद्विभेदवत्॥

'अथवा पद्यवद्गद्यबन्धेऽपि रसबन्धोक्तमौचित्यं सर्वत्र संश्रिता रचना भवति। तत्त विषयापेक्षं किञ्चिद् विशेषवद् भवति, न तु सर्वाकारम्। तथा हि गद्यबन्धेऽप्यतिदीर्घसमासा रचना न विप्रलम्भशृङ्गारकरुणयोराख्यायिकायामपि शोभते।...विषयापेक्षं त्वौचित्यं प्रमाणतोऽपकृष्यते प्रकृष्यते च। तथा ह्याख्यायिकायां नात्यन्तमसमासा।'

(ध्वन्यालोक : ३. ९)

जिसका अभिप्राय यह है कि 'गद्य' और 'पद्य' तो काव्य के माध्यम हैं। गद्यकाव्य में भी रसबन्ध-विषयक उसी औचित्य का अनुसरण आवश्यक है जो कि पद्यकाव्य के लिये अपेक्षित है। यहाँ भी एक रस की अङ्गीरूप से अभिव्यक्ति और उसके उपस्कारक रसों की योजना का वही स्थान और महत्त्व है जो कि पद्यकाव्य में रहा करता है। गद्यकाव्य के विषयों अर्थात् कथा-आख्यान-आख्यायिका आदि-आदि भेदों की दृष्टि से कुछ थोड़ा रचना-परिवर्तन यदि हो भी तो भी कोई आपत्ति नहीं।

'गद्य' के चार भेद, जिन्हें मुक्तक, वृत्तगन्धि, उत्कलिकाप्राय और चूर्णक कहा गया है, गद्यकाव्य के भेद नहीं अपितु गद्यबन्ध के भेद हैं। ध्वनिकार ने तो 'दीर्घसमासा', 'अल्पसमासा' और 'असमासा' रचना को ही गद्य के भेदरूप से निर्दिष्ट किया था, किन्तु बाद की गद्यकाव्यात्मक प्रवृत्तियों के देखते, 'वृत्तगन्धि' बन्ध मी गद्य के एक प्रकाररूप में मान लिया गया जिसका विश्वनाथ कविराज ने इस प्रकार उल्लेख किया है—

'............गद्यं मुक्तकं वृत्तगन्धि च।
भवेदुत्कलिकाप्रायं चूर्णकं च चतुर्विधम्॥ (सा० द० : ६. ३३०)

## रसापकर्षका दोषाः

विश्वनाथ कविराज का दोष-स्वरूप-निरूपण उनके काव्य-स्वरूप-निरूपण से संगत हो जाता है 'रसात्मक वाक्य' काव्य है और जिसे उसका 'दोष' कहते हैं वह रसरूप आत्मतत्त्व के अपकर्ष का हेतु है। किन्तु इस दृष्टि से तो उन्हीं दोषों का निरूपण किया जा सकता है जो रसापकर्षक दोष हैं। रसापकर्षक दोषों में विशेषतया इन्हीं की गणना है—

'रसस्योक्तिः स्वशब्देन स्थायिसञ्चारिणोरपि।
परिपन्थिरसाङ्गस्य विभावादेः परिग्रहः॥
आक्षेपः कल्पितः कृच्छ्रादनुभावविभावयोः।
अकाण्डे प्रथनच्छेदौ तथा दीप्तिः पुनः पुनः॥

अङ्गिनोऽननुसंधानमनङ्गस्य च कीर्तनम्।
अतिविस्तृतिरङ्गस्य प्रकृतीनां विपर्ययः॥
अर्थानौचित्यमन्यच्च दोषा रसगता मताः॥'

(साहित्यदर्पण : ७. १२-१५)

ऐसी परिस्थिति में; पद, पदांश, वाक्य और अर्थ-दोषों का विवेक, जिसे साहित्यदर्पणकार ने किया है, किस प्रकार समञ्जस हो सकता है ? क्या यहाँ आचार्य मम्मट की काव्य-परिभाषा का प्रभाव नहीं दिखायी देता ? किन्तु यहाँ यह बात भी है कि जब पद, पदांश, वाक्य और अर्थ के दोषों से 'वाक्य' दूषित हो जाय तब 'रस' रूप आत्मतत्त्व के समीचीन अभिव्यञ्जन में भी तो कमी आ ही जायगी। इसलिये पञ्चविध दोषतत्त्व के निरूपण में कोई अनुपपत्ति नहीं। इन दोषों में, कुछ इसलिये 'रसविघातक' हैं क्योंकि उनके द्वारा 'रसादि की प्रतीति' में रुकावट पड़ जाती है, कुछ इसलिये वर्जनीय हैं क्योंकि वे 'रसादि-प्रकर्ष की प्रतीति' में बाधक हैं और कुछ इसलिये रसापकर्षक हैं क्योंकि वे 'रसादि-प्रतीति' में विलम्ब लगा दिया करते हैं।

## कवीनां समये ख्याते गुणः ख्यातविरुद्धता

विश्वनाथ कविराज ने 'कविसमय' का भी निरुपण किया है। 'कविसमय' का विशद विचार सर्वप्रथम कविराज राजशेखर का किया हुआ है। राजशेखर ने 'कविसमय' का अभिप्राय यह बताया है—

'अशास्त्रीयमलौकिकञ्च परम्परायातं यमर्थमुपनिबध्नन्ति कवयः स कविसमयः। 'नन्वेष दोषः कथङ्कारं पुनरुपनिबन्धनार्हः' ? इत्याचार्याः। 'कविमार्गानुग्राही कथमेष दोषः' इति यायावरीयः। 'निमित्तं तर्हि वाच्यम् ?' इति आचार्याः। 'इदमभिधीयत' इति यायावरीयः। पूर्वे हि विद्वांसः सहस्रशाखं साङ्गं च वेदमवगाह्य, शास्त्राणि चावबुद्ध्य, देशान्तराणि द्वीपान्तराणि च परिभ्रम्य, यानर्थानुपलभ्य प्रणीतवन्तस्तेषां देशकालान्तरवशेनान्यथात्वेऽपि तथात्वेनोपनिबन्धो यः स कविसमयः। कविसमयशब्दश्चायं मूलमपश्यद्भिः प्रयोगमात्रदर्शिभिः प्रयुक्तो रूढश्च। तत्र कश्चिदायत्त्वेन व्यवस्थितः कविसमयेनार्थः, कश्चित् परम्परोपक्रमार्थं स्वार्थाय धूर्तैः प्रवर्तितः। स च त्रिधा स्वर्ग्यो भौमः पातालीयश्च। स्वर्ग्यपातालीययोः भौमः प्रधानः। स हि महाविषयकः। स च चतुर्धा जाति-द्रव्य-गुण-क्रियारूपार्थतया। तेऽपि प्रत्येकं त्रिधा—असतो निबन्धनात्, सतोऽप्यनिबन्धनात्, नियमतश्च'। (काव्यमीमांसा : १४वाँ अध्याय)

इससे यह स्पष्ट है कि राजशेखर के पहले 'कविसमय' की मीमांसा समीचीन नहीं हो पायी थी। 'कविसमय' को 'कविपरम्परा' कह सकते हैं। कवि-परम्परा लोक और शास्त्र के अनुसार भी हो सकती है और विरुद्ध भी। लोक अथवा शास्त्र के अनुसार चलने वाली कवि-परम्परा 'कवि-समय' में नहीं आती। 'कविसमय' के भीतर अलौकिक और अशास्त्रीय पदार्थ-वर्णन ही आता है। अशास्त्रीय और अलौकिक पदार्थ-वर्णन काव्यरचना को सुविधा प्रदान करता है। 'कविसमय' में कुछ बातें तो 'प्राचीन व्यवस्था' वाली हैं और कुछ ऐसी भी हैं जिन्हें 'नवीन व्यवस्था' कह सकते हैं, जिनका प्रवर्तन-प्रामाणिक नहीं। स्वर्ग, पाताल और भूलोक के देखे-अनदेखे पदार्थ-सार्थ का उपनिबन्ध लोकावेक्षण और शास्त्रावेक्षण का परिणाम नहीं, अपि तु काव्यावेक्षण का परिणाम हो

सकता है। ऐसे पदार्थवर्णन में वस्तुसत्ता और वस्तु-स्वभाव का विपर्यय स्वाभाविक है। नदियों में नीलकमल, जलमात्र में हंस, पर्वतमात्र में रत्न–सुवर्ण आदि-आदि का वर्णन 'असत्' का उपनिबन्ध है किन्तु परम्परा से चला आ रहा है, इसलिये इसका अनुसरण काव्य-दोष नहीं अपि तु 'गुण' है। इसी प्रकार वसन्त में मालती के न खिलने, चन्दन वृक्ष में फल-फूल के न होने आदि का वर्णन 'सत्' का भी अवर्णन अथवा अनिबन्धन है। 'नियमतः उपनिवन्ध' भी कतिपय वस्तुओं का देखा जाता है जैसे कि मकर का वर्णन समुद्र–वर्णन में ही हुआ करता है, मौक्तिक का वर्णन ताम्रपर्णी नदी के वर्णन-प्रसङ्ग में ही किया जाता है आदि-आदि।

विश्वनाथ कविराज के समय तक 'कविसमय' का अनुपालन कविजन का कर्तव्य हो चला था। विश्वनाथ कविराज के लिये 'कविसमय' आलोच्य विषय नहीं अपि तु 'प्रतिपाद्य' विषय है। 'कविसमय' के देखते 'ख्यातविरुद्धता' का दोष 'दोष' नहीं अपि तु 'गुण' हो जाया करता है—इस सिद्धान्त के समर्थन में विश्वनाथ कविराज ने 'कविसमय' का निर्देश किया है। वैसे काव्यप्रकाशकार ने भी 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' दोष के निदर्शन में यह कहा है—

'सुसितवसनालङ्कारायां कदाचन कौमुदी-
महसि सुदृशि स्वैरं यान्त्यां गतोऽस्तमभूद्विधुः।
तदनु भवतः कीर्तिः केनाप्यगीयत येन सा
प्रियगृहमगान्मुक्ताशङ्का क्व नासि शुभप्रदः॥

अत्रामूर्ताऽपि कीर्तिः ज्योत्स्नावत् प्रकाशरूपा कथितेति लोकविरुद्धमपि कविप्रसिद्धेर्न दुष्टम्।' ( काव्यप्रकाश : ७म उल्लास )

किन्तु इसमें 'कविसमय' का कोई पता नहीं चलता। 'कविप्रसिद्धि' ही रूढमूल होकर 'कविसमय' बन जाती है—इतना निष्कर्ष यहाँ अवश्य निकल जाता है।

यहाँ यह देखना है कि विश्वनाथ कविराज के 'कविसमय' और 'रसात्मक वाक्यरूप काव्य' में परस्पर क्या संबन्ध हो सकता है। विश्वनाथ कविराज ने 'लोकशास्त्रादि के अवेक्षण से उत्पन्न व्युत्पत्ति अथवा निपुणता' को काव्योत्पत्ति के हेतुरूप में कहीं नहीं बताया। आचार्य मम्मट के लिये तो 'कविप्रसिद्धि' भी 'व्युत्पत्ति' का ही परिणाम मानी जा सकती है। किन्तु केवल 'शक्ति' को रसमयी रचना के हेतुरूप में मानने वाले आचार्य के लिये 'कविसमय' की मान्यता का क्या अर्थ ? ऐसा लगता है कि रसवाद की स्थापना के बाद, कविजन, विभावादियोजना के लिये, 'सत्' और 'असत्' के उपनिबन्ध में कोई भेदभाव करना उचित नहीं समझते होंगे। नदियों और समुद्रों में कमलों और कुमुदों का वर्णन, प्राकृतिक दृश्य के वर्णन की दृष्टि से तो महान् अनर्थ सा ही लगता है किन्तु यदि इसमें उचित रस-भाव की अभिव्यक्ति का सामर्थ्य है तब यह सब उपादेय है अनुपादेय नहीं। कवियों का रस और भाव जब तक नाट्यशास्त्र का ही रस-भाव न मान लिया जाय तब तक 'कविसमय' की मान्यता समझ में नहीं आती। जो कवि अपनी आँखों से प्रकृति-दर्शन करें अथवा अपनी भावना से वस्तु-स्वभाव का सौकुमार्यपरिस्पन्द देखे वह 'कविसमय' का अनुमोदक कदापि नहीं हो सकता। 'कविसमय' का अनुमोदन तो 'शास्त्र-स्थिति-संपादनेच्छया' ही हो सकता है और वही कवि कर सकता है जो नाट्यशास्त्र और अलङ्कारशास्त्र के अध्ययन से रसात्मक वाक्यों की रचना करे। सत्कवि-प्रबन्धों में व्योम की कालिमा अथवा पाप की कालिमा, यश की शुभ्रता

अथवा हास की शुभ्रता आदि को 'कविप्रौढोक्ति' क्यों न माना जाय ? हाँ, यदि इसका अनुकरण होने लगे तब 'कविप्रसिद्धि' से 'कविसमय' का अद्भुत जीव अवश्य उत्पन्न हो जाता है और इसके रहते 'रसात्मक वाक्य' भी वस्तुतः काव्य नहीं हो सकते, चाहे प्रत्येक पद-पदार्थ रसाभिव्यञ्जक ही क्यों न प्रतीत हों ? जब कि रसवाद के अनुसार लोक के ही कारण-कार्य और सहकारी तत्त्व, जो लोकगत चित्तवृत्तियों के उत्पादन में समर्थ हुआ करते हैं, काव्य में विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भाव के रूप में प्रतीत हुआ करते हैं, तब 'कविसमय' कहाँ से उत्पन्न हो जाता है ? यह 'कविसमय' यदि ऐसे 'काव्यलोक' की कल्पना कराता है जिसमें कुछ भी कुछ हो सकता है तब 'लोक' और 'काव्य' में संबन्ध कहाँ और रसभाव की अभिव्यञ्जना के लिये, लोकजीवन के स्पर्श का क्या अवसर ? रसध्वनिवादी आचार्य के लिये तो 'कविसमय' की आलोचना अपेक्षित थी क्योंकि 'रसयोजना' और 'प्रकृत्याचौचित्य' का संबन्ध अटूट रहा करता है। प्रकृत्याचौचित्य के सिद्धान्त के देखते 'कविसमय' की मान्यता को प्रोत्साहित करना उचित नहीं लगता।

## रसस्याङ्गित्वमाप्तस्य धर्माः शौर्यादयो यथा। गुणाः······

सभी रसध्वनिवादी आलङ्कारिकों की भाँति विश्वनाथ कविराज भी माधुर्य, ओज और प्रसाद को 'रसमात्रधर्म' मानते हैं। इन गुणों को 'शब्दार्थधर्म' मानना, जैसा कि रीतिवादी काव्याचार्यों का कथन है, ठीक नहीं। 'रसात्मकता' में 'गुणात्मकता' समन्वित है क्योंकि माधुर्य आदि गुणत्रय रसों के स्वरूपविशेष हैं। 'रसात्मक' अथवा रसभावाभिव्यञ्जक पद-संदर्भ काव्य है और माधुर्य आदि गुणत्रय साक्षात् रस के उत्कर्षवर्धक होने से, परम्परया, रसात्मक वाक्य अथवा रसाभिव्यञ्जक पदकदम्ब के उत्कर्षवर्धक माने जा सकते हैं।

माधुर्यादि गुणत्रय के स्वरूप-निरूपण में विश्वनाथ कविराज अन्य ध्वनिवादी काव्याचार्यों के साथ मतभेद रखते प्रतीत होते हैं। आचार्य मम्मट के अनुसार 'माधुर्य' करुण, विप्रलम्भ शृङ्गार और शान्त रसों में उत्तरोत्तर उत्कृष्ट रूप से अनुभव किया जाया करता है। इन रसों का स्वरूप यह 'माधुर्य' एक 'आह्लाद'-विशेष है जिसके द्वारा सहृदय सामाजिक के हृदय में 'द्रुति' उत्पन्न होती है अर्थात् सहृदय सामाजिक का चित्त एक अलौकिक आनन्द से पिघल सा पड़ता है—

> 'आह्लादकत्वं माधुर्यं शृङ्गारे द्रुतिकारणम्।
> करुणे विप्रलम्भे तच्छान्ते चातिशयान्वितम्॥'
>
> ( काव्यप्रकाश : ८म उल्लास )

यही 'माधुर्य'-स्वरूप ध्वनिकार को भी अभीष्ट है। वैसे ध्वनिकार की दृष्टि में इसके उत्तरोत्तर उत्कृष्ट अनुभव का क्रम बदला हुआ है—

> 'शृङ्गारे विप्रलम्भाख्ये करुणे च प्रकर्षवत्।
> माधुर्यमार्द्रतां याति यतस्तत्राधिकं मनः॥' ( ध्वन्या० : २. ८.)

विश्वनाथ कविराज के मत में 'आह्लाद और 'चित्त का द्रवीभाव' एक ही वस्तु है न कि भिन्न-भिन्न, जिससे इनमें कार्यकारणभाव की कल्पना, जिसे ध्वनिकार और काव्यप्रकाशकार ने की है, असंगत मानी जानी चाहिये। विश्वनाथ कविराज की दृष्टि में माधुर्य की अनुभूति का प्रकर्ष-तारतम्य भी भिन्न है क्योंकि उनके अनुसार संभोगशृङ्गार, करुण, विप्रलम्भ शृङ्गार और शान्तरस के आस्वाद में 'माधुर्य' अथवा 'चित्तद्रुति' का उत्तरोत्तर उत्कर्ष-क्रम अधिक उचित है—

> 'चित्तद्रवीभावमयो ह्लादो माधुर्यमुच्यते।
> संभोगे करुणे विप्रलम्भे शान्तेऽधिकं क्रमात्॥' ( सा० द० : ८. २ )

यही बात 'ओज' के स्वरूप के संबन्ध में भी दिखायी देती है। आचार्य आनन्दवर्धन और काव्यप्रकाशकार के अनुसार 'ओज' का तात्पर्य 'दीप्ति' है जिसे वीरादि रसों के अनुभव में अनुभव किया जाया करता है और जिसके द्वारा सहृदय सामाजिक 'अपने 'चित्त-विस्तार' का अनुभव किया करता है—

'दीप्त्याऽऽत्मविस्तृतेर्हेतुरोजो वीररसस्थिति।' (काव्यप्रकाश : ८म उल्लास)

किन्तु विश्वनाथ कविराज की दृष्टि में 'चित्तविस्तार' ही ओज है और 'दीप्ति' और 'चित्तविस्तार' में कार्यकारणभाव-संबन्ध की मान्यता असंगत है—

'ओजश्चित्तस्य विस्ताररूपं दीप्तत्वमुच्यते।
वीरबीभत्सरौद्रेषु क्रमेणाधिक्यमस्य तु॥' (सा० द० : ८. ४)

'ओज' के उत्तरोत्तर अनुभव-प्रकर्ष के संबन्ध में भी ध्वनिकार और काव्यप्रकाशकार तथा साहित्यदर्पणकार में मतभेद है। ध्वनिकार के अनुसार रौद्ररस ओजस्वी है किन्तु उसकी अपेक्षा वीर अधिक ओजस्वी है, काव्यप्रकाशकार ने वीर को ओजस्वी और उसकी अपेक्षा बीभत्स और रौद्र को अधिक ओजस्वी माना है। विश्वनाथ काव्यप्रकाशकार की इस मान्यता से सहमत हैं।

'प्रसाद' गुण के स्वरूप-दर्शन में साहित्यदर्पणकार और काव्यप्रकाशकार में मतभेद नहीं दिखायी देता। काव्यप्रकाशकार के अनुसार 'प्रसाद' का स्वरूप यह है—

'शुष्केन्धनाग्निवत् स्वच्छजलवत् सहसैव यः।
व्याप्नोत्यन्यत् प्रसादोऽसौ सर्वत्र विहितस्थितिः॥' (का० प्र० : उल्लास ८)

और साहित्यदर्पणकार के अनुसार यह—

'चित्तं व्याप्नोति यः क्षिप्रं शुष्केन्धनमिवानलः।
स प्रसादः समस्तेषु रसेषु रचनासु च॥' (सा० द० : ८. ७, ८)

तात्पर्य यह है कि दोनों काव्याचार्यों के मत में 'प्रसाद' एक समस्तरससाधारण 'धर्म' है जिससे कि उन-उन रसों के आस्वाद में सहृदय सामाजिक का हृदय प्रसन्न तथा निर्मल अथवा तन्मय बना रहा करता है।

अन्त में निष्कर्ष यह निकलता है कि रसध्वनिवाद के अनुसार माधुर्य और ओजरूप गुणद्वय का रहस्य शृङ्गार और वीर आदि रसों की चर्वणा के द्वारा उत्पन्न सहृदय सामाजिक की 'चित्तद्रुति' और 'चित्तदीप्ति' का रहस्य है और 'प्रसाद' सभी रसों में सहृदय सामाजिक के हृदय के 'विकास' अथवा 'तन्मयीभवन' से संबद्ध है जिसके बिना न तो 'द्रुति' संभव है और न 'दीप्ति'।

यहाँ पण्डितराज जगन्नाथ ने कुछ और ही मर्म प्रकाशित किया है। उनका कहना यह है कि जब कि मधुर और ओजस्वी 'शृङ्गार' और 'वीर' ही 'चित्तद्रुति' और 'चित्तदीप्ति' के कारणरूप से दिखायी देते हैं तब 'द्रुति' और 'दीप्ति' के कारणरूप से 'माधुर्य' और 'ओज' की मान्यता अनावश्यक मानी जानी चाहिये (प्रातिस्विकरूपेणैव रसानां कारणतोपपत्तौ गुणकल्पने गौरवात्— रसगङ्गाधर : १म आनन)। साथ ही साथ 'माधुर्य' को 'द्रुति' और 'ओज' को 'दीप्ति' का कारण मानना भी ठीक नहीं क्योंकि मधुरतरता को द्रुततरता और मधुरतमता को द्रुततमता तथा ओजस्वितरता को दीप्ततरता और ओजस्वितमता को दीप्ततमता का भी पृथक् रूप से कारण मानना पड़ जाता है जिसमें 'गौरव' स्पष्ट है। शृङ्गार को मधुर और वीर को ओजस्वी मानने का अर्थ शृङ्गार के अनुभव में चित्त की द्रुति और वीर के अनुभव में चित्त की दीप्ति का अनुभव है। अन्ततोगत्वा

शब्द और अर्थ में भी द्रुति और दीप्ति की मान्यता औपचारिक नहीं अपि तु वास्तविक ही मानी जानी चाहिये। जब तक शब्द और अर्थ में द्रुति और दीप्ति की प्रयोजकता न मानी जाय तब तक शब्द और अर्थ द्वारा अभिव्यङ्ग्य रस में द्रुति और दीप्ति की प्रयोजकता कैसे मानी जा सकती है!

### पदसंघटनारीतिरङ्गसंस्थाविशेषवत्

विश्वनाथ कविराज के अनुसार ध्वनिवाद में 'रीतितत्त्व' का भी निरूपण आवश्यक है। 'रीति' का अभिप्राय माधुर्यादि गुण के अभिव्यञ्जक पदविन्यास का अभिप्राय है। माधुर्यादि गुण का अभिव्यञ्जन करनेवाली पदरचना इसलिये 'रीति' है क्योंकि इसी पदरचना से माधुर्य आदि का स्वरूप विशेष जाना जाया करता है। रीतितत्त्व के सम्बन्ध में महाकवि राजशेखर ने इसीलिये कहा है—

'सति वक्तरि सत्यर्थे सति शब्दानुशासने।
अस्ति तन्न विना येन परिस्रवति वाङ्मधु॥'

अर्थात् 'रीति' ही वह काव्य-तत्त्व है जिसमें रस-प्रवाह का सामर्थ्य रहा करता है। शब्द और अर्थ रसात्मक वाक्यरूप काव्य के 'अङ्ग' रूप हैं और शब्दार्थ-संघटना अथवा रीति काव्य का शरीर-संस्थान है जिसमें 'रस'रूप आत्मतत्त्व का स्फुरण सम्भव है। काव्यप्रकाशकार ने 'वैदर्भी' का नामोल्लेख तो नहीं किया किन्तु 'माधुर्य' के अभिव्यञ्जन के साधनरूप से असमासा अथवा अल्पसमासा मधुर 'घटना' को अवश्य माना है—

'मूर्ध्नि वर्गान्त्यगाः स्पर्शा अटवर्गा रणौ लघू।
अवृत्तिर्मध्यवृत्तिर्वा माधुर्ये घटना तथा॥' ( का० प्र० : उल्लास ८ )

विश्वनाथ कविराज ने इसी 'घटना' को 'वैदर्भी' रीति के नाम से स्पष्ट निर्दिष्ट किया है—

'माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णै रचना ललितात्मिका।
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते॥' ( सा० द० : ९. २ )

इसी प्रकार जिस 'घटना' को काव्यप्रकाशकार ने ओजस्विता का अभिव्यञ्जक माना है—

'योग आद्यतृतीयाभ्यामन्त्ययो रेण तुल्ययोः।
टादिः शषौ वृत्तिदैर्घ्यं गुम्फ उद्धत ओजसि॥' ( का० प्र० : उल्लास ८ )

वही साहित्यदर्पणकार के मत में 'गौडी' रीति है—

'ओजः प्रकाशकैर्वर्णैर्बन्ध आडम्बरः पुनः।
समासबहुला गौडी……… ॥' ( सा० द० : ९. ३ )

काव्यप्रकाशकार के अनुसार प्रसाद गुण का अभिव्यञ्जन करनेवाली 'घटना' कोई अलग घटना नहीं क्योंकि 'प्रसाद' गुण समस्त प्रकार की संघटना का गुण है। विश्वनाथ कविराज भी यही मानते हैं—

'स प्रसादः समस्तेषु रसेषु रचनासु च।
शब्दास्तद्व्यञ्जका अर्थबोधकाः श्रुतिमात्रतः॥' ( सा० द० : ८. ८ )

फिर 'पाञ्चाली' और 'लाटी' रीतियों की मान्यता का क्या आधार है? इनमें प्रसाद गुण का अभिव्यञ्जन सामर्थ्य तो माना नहीं जा सकता क्योंकि प्रसाद तो सर्वसंघटनासाधारण गुण है।

इसीलिये विश्वनाथ कविराज ने 'पाञ्चाली' रीति को वैदर्भी और गौडी का सम्मिश्रण और 'लाटी' रीति को वैदर्भी और पाञ्चाली का सम्मिश्रण माना है। यहाँ यह स्पष्ट है कि यह रीति-निरूपण रीति-वादी आचार्यों के रीति-निरूपण का अनुसरण कर रहा है क्योंकि 'पाञ्चाली' और 'लाटी' को किसी रसविशेष का अभिव्यञ्जन करनेवाली 'पदसंघटना' नहीं माना गया। रसध्वनिवाद और रीतिवाद के समन्वय की इन कठिनाइयों के ही कारण काव्यप्रकाशकार ने रसाभिव्यञ्जक तत्त्व के रूप में 'रीति' का विवेचन नहीं किया। विश्वनाथ कविराज ने आधा समन्वय किया और आधा वे न कर सके। जब तक कोई रसध्वनिवादी आलङ्कारिक यह न कहे कि पाञ्चाली रीति शृङ्गारादि मधुररस और वीरादि दीप्त रसों के 'संकर' का अभिव्यञ्जन साधन है तब तक 'पाञ्चाली' रीति और 'रस' का व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव सम्बन्ध कैसे सिद्ध हो जाय। कोई भी रसध्वनिवादी काव्याचार्य शृङ्गार और वीर का साङ्कर्य नहीं मान सकता और इसलिये रसध्वनिवाद में पाञ्चाली की मान्यता भी निरर्थक सिद्ध हो जाती है। लाटी रीति में तो रसाभिव्यञ्जन की चर्चा और भी असम्भव है क्योंकि यह रीति वैदर्भी, गौडी और पाञ्चाली का सम्मिश्रण है। जब तक मधुर और दीप्त और मधुर-दीप्त रसों का एकत्र सम्मिश्रण असम्भव है तब तक 'लाटी' रीति की कल्पना रसध्वनिवाद के सर्वथा विपरीत ही मानी जायगी।

यहाँ स्पष्ट है कि विश्वनाथ कविराज रसवाद और रीतिवाद का समन्वय करने चले हैं किन्तु उनके लिये यह कार्य अशक्य हो गया है। विश्वनाथ कविराज का यह 'रस-रीति'समन्वय-प्रयास रसगङ्गाधरकार की इस कल्पना को जन्म देता है कि 'रचनाविशेष को रसाभिव्यञ्जक मानना एक गौरव है और अप्रामाणिक भी है' (**'वर्णरचनाविशेषाणां माधुर्यादिगुणाभिव्यञ्जकत्वमेव न रसाभिव्यञ्जकत्वम्, गौरवान्मानाभावाच्च'** रसगङ्गाधर : १म आनन)।

## शब्दार्थयोरस्थिरा ये धर्माः शोभातिशायिनः। रसादीनुपकुर्वन्तोऽलङ्काराः…

अलङ्कारवाद के अनुसार काव्य में अलङ्कारतत्त्व का महत्त्व सर्वाधिक है। आचार्य भामह ने स्पष्ट कहा है—

**'न कान्तमपि निर्भूषं विभाति वनिताननम्।'** (काव्यालङ्कार : १. १३)

अर्थात् जैसे किसी रमणी का सुन्दर भी मुख विना अलङ्कार के मनोरम नहीं प्रतीत होता वैसे ही सुन्दर भी कविता विना अलङ्कार के मनोहर नहीं लगती। किन्तु रीतिवादी आचार्य वामन ने इसमें कुछ परिवर्तन किया है—

**'युवतेरिव रूपमङ्गकाव्यं स्वदते शुद्धगुणं तदप्यतीव।**
**विहितप्रणयं निरन्तराभिः सदलङ्कारविकल्पकल्पनाभिः॥**
**यदि भवति वचश्च्युतं गुणेभ्यो वपुरिव यौवनबन्ध्यमङ्गनायाः।**
**अपि जनदयितानि दुर्भगत्वं नियतमलङ्करणानि संश्रयन्ते॥'**

(काव्यालङ्कार : ३. १. २)

अर्थात् जैसे लावण्य आदि गुणों से विशिष्ट रमणी का रूप कटक-कुण्डल आदि अलङ्कारों की सुन्दर योजना से और भी चमक उठता है वैसे ही माधुर्य आदि गुणों से युक्त कविता का स्वरूप अनुप्रास-उपमा आदि अलङ्कारों की समुचित योजना से और भी मनोरम बन जाता है। कविता के माधुर्य आदि गुण तो रमणी के लावण्य आदि गुणों की भाँति हैं जिनके अभाव में अनुप्रास-उपमा आदि अलङ्कार वैसे ही निःश्रीक प्रतीत होते हैं जैसे कि लावण्य आदि के अभाव में रमणी के कटक-कुण्डल आदि अलङ्कार हतप्रभ लगा करते हैं।

आचार्य वामन ने, रीतिवाद में, अलङ्कार-प्राधान्य के स्थान पर गुण-प्राधान्य की जो धारणा प्रवर्तित की वह क्रमशः ध्वनिवाद में, अलङ्कारों की अप्रधानता के सिद्धान्त में परिणत हो गयी। ध्वनिकार की दृष्टि में काव्य के लिये 'अलङ्कार' का महत्त्व यह है—

'तमर्थमवलम्बन्ते येऽङ्गिनं ते गुणाः स्मृताः।
अङ्गाश्रितास्त्वलङ्कारा मन्तव्याः कटकादिवत्॥' ( ध्वन्या० : २. ७ )

काव्यप्रकाशकार ने इसी का अनुमोदन किया है—

'ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः।
उत्कर्षहेतवस्ते स्युरचलस्थितयो गुणाः॥
उपकुर्वन्ति तं सन्तं येऽङ्गद्वारेण जातुचित्।
हारादिवदलङ्कारास्तेऽनुप्रासोपमादयः॥' ( का० प्र० : ८. १-२ )

विश्वनाथ कविराज की भी यही दृढ धारणा है कि 'गुण' तो रसरूप काव्यात्मतत्त्व के 'स्थिर' धर्म हैं और जिन्हें 'अलङ्कार' कहा जाता है वे रसरूप काव्यात्मतत्त्व के आधारभूत शब्दार्थशरीर के 'अस्थिर' धर्म हैं।

यहाँ एक बात विचारणीय है और वह यह है कि काव्यप्रकाशकार ने तो काव्यसाहित्य की सूक्तियों के विचार-विमर्श से यह स्पष्ट कर दिया है कि अलङ्कार क्योंकर काव्य में 'चलस्थिति' ( अस्थिर ) हैं अथवा सर्वदा और सर्वथा उपादेय नहीं हुआ करते। 'अनलङ्कृती पुनः क्वापि' ( शब्दार्थौ काव्यम् ) की मान्यता रसध्वनिवादी काव्यालोचना की एक महत्त्वपूर्ण मान्यता है। किन्तु विश्वनाथ कविराज ने 'अनलङ्कृती पुनः क्वापि ( शब्दार्थौ काव्यम् )' का खण्डन किया है और जिस 'यः कौमारहरः' आदि रचना को, काव्यप्रकाशकार ने, 'स्फुटालङ्कारविरह' में भी ( स्पष्ट रूप से कवि द्वारा किसी अलङ्कार की योजना के अभाव में भी ) रसमयी कविता के रूप में देखा है, उसे ही उन्होंने, दो-दो अलङ्कारों अर्थात् 'विभावना' और 'विशेषोक्ति' के परस्पर सङ्कर द्वारा अलङ्कृत होने पर ही 'कविता' के रूप में देखे जाने का संकेत किया है। विश्वनाथ कविराज की इस धारणा से क्या निष्कर्ष निकल सकता है ? यहाँ तो ऐसा समझने के लिये हम विवश हो जाते हैं कि 'अलङ्कार' काव्य के अस्थिर धर्म नहीं अपि तु स्थिर धर्म हैं। विश्वनाथ कविराज ने एक भी ऐसी सूक्ति नहीं उद्धृत की जिसमें यह दिखायी दे सके कि अलङ्कार काव्य के 'अस्थिर' धर्म हैं।

वैसे काव्यप्रकाश पर भी यह आक्षेप किया जा सकता है कि यदि अलङ्कार काव्य के 'चलस्थिति' धर्म हैं तो दशम उल्लास में अलङ्कारविचार का इतना विस्तार क्यों किया गया। काव्यप्रकाश के दशम उल्लास के देखने से ध्वनिकार की इस धारणा की पुष्टि नहीं होती कि—

'रसाक्षिप्ततया यस्य बन्धः शक्यक्रियो भवेत्।
अपृथग्यत्ननिर्वर्त्यः सोऽलङ्कारो ध्वनौ मतः॥
विवक्षा तत्परत्वेन नाङ्गित्वेन कथञ्चन।
काले च ग्रहणत्यागौ नातिनिर्वहणैषिता॥
निर्व्यूढावपि चाङ्गत्वे यत्नेन प्रत्यवेक्षणम्।
रूपकादेरलङ्कारवर्गस्याङ्गत्वसाधनम्॥' ( ध्वन्या० : उद्योत २ )

किन्तु तब भी काव्यप्रकाशकार के लिये विशद अलङ्कारविचार आवश्यक प्रतीत होता है क्योंकि उनका कार्य ध्वनि-गुणीभूतव्यङ्ग्य और चित्ररूप से त्रिविध काव्य का स्वरूपनिरूपण है।

कविराज की दृष्टि में 'चित्र' काव्य नहीं। फिर दशम परिच्छेद में शब्दचित्र और अर्थचित्ररूप काव्यप्रकार की विविध रूपरेखाओं के प्रदर्शन का क्या अभिप्राय ? साहित्यदर्पण के दशम परिच्छेद की विचारधारायें इस ओर भी संकेत नहीं करतीं कि जिन-जिन अलङ्कारों का विचार-विमर्श किया गया है उन-उन के द्वारा 'रसात्मक वाक्य' की शोभा कैसे बढ़ती दिखायी देती है। यहाँ तो वस्तुतः ऐसा लगता है कि 'ध्वनि' के 'सिद्धान्त' और 'व्यवहार' में कोई संबन्ध नहीं।

साथ ही साथ विश्वनाथ कविराज ने, जैसा कि 'अलङ्कार-सर्वस्वकार' के प्रति उनके पक्षपात के देखते स्वाभाविक प्रतीत होता है, अपने अलङ्कार-परिच्छेद में, अलङ्कारों की विभाग-व्यवस्था का कोई संकेत नहीं किया है। 'अलङ्कारसर्वस्व'कार ने अर्थालङ्कारों की यह विभाग-व्यवस्था की थी—

( १ ) **सादृश्यमूलक अर्थालङ्कार** ( उपमा, रूपक आदि )
( २ ) **विरोधमूलक अर्थालङ्कार** ( विरोध, विभावना आदि )
( ३ ) **काव्यन्यायमूलक अर्थालङ्कार** ( पर्याय, परिवृत्ति आदि )
( ४ ) **लोकन्यायमूलक अर्थालङ्कार** ( प्रत्यनीक, मीलित आदि )
( ५ ) **शृङ्खलाबन्धमूलक अर्थालङ्कार** ( कारणमाला, एकावली आदि )
( ६ ) **तर्कन्यायमूलक अर्थालङ्कार** ( काव्यलिङ्ग, अनुमान आदि )
( ७ ) **गूढार्थप्रतीतिमूलक अर्थालङ्कार** ( व्याजोक्ति, सूक्ष्म आदि )

यह विभाग-व्यवस्था ध्वनिवादी अलङ्कारशास्त्र के लिए अत्यन्त उपयोगी है क्योंकि इसके द्वारा अर्थालङ्कारों में यथास्थान और यथासंभव 'अलङ्कार'रूप प्रतीयमान अर्थ का विवेक सरलता से किया जा सकता है। काव्यप्रकाशकार भी इस विषय में चुप हैं। संभवतः काव्यप्रकाशकार के अनुसरण में ही विश्वनाथ कविराज ने इस विषय में चुप्पी साध ली है।

विश्वनाथ कविराज ने 'शब्द-अर्थ' और 'अलङ्कार' में आचार्य रुय्यक के 'आश्रयाश्रयिभाव'रूप संबन्ध का भी उल्लेख कर दिया है और आचार्य मम्मट के 'अन्वयव्यतिरेकभाव'रूप संबन्ध का भी निर्देश कर दिया है। दोनों में भेद है। दोनों का एक साँस में मानना ठीक नहीं। वैसे रसात्मक वाक्य को ही काव्य मानने वाले आलङ्कारिक आचार्य के लिये कुछ इस प्रकार की अर्थालङ्कार-व्यवस्था का प्रतिपादन अधिक अपेक्षित था—

अर्थालङ्कारों का वर्गत्रयविभाग :—

( १ ) **प्रतीयमानवस्तुरूप अर्थालङ्कार,** जिस श्रेणी में समासोक्ति-पर्यायोक्ति-आक्षेप-व्याजस्तुति आदि-आदि अर्थालङ्कार अन्तर्भूत दिखायी देते हैं।

( २ ) **प्रतीयमानौपम्यरूप अर्थालङ्कार,** जिस श्रेणी में रूपक, परिणाम, संदेह, भ्रान्तिमान् आदि-आदि समा जाते हैं। और—

( ३ ) **प्रतीयमानरसभावरूप अर्थालङ्कार,** जिस श्रेणी में रसवत्, प्रेय आदि की गणना की जा सकती है।

अथवा आचार्य कुन्तक की मान्यता के अनुसार रसभावाद्यात्मक वाक्य के उत्कर्षाधायक उपमा आदि का ही 'रसवती उपमा' आदिरूप से प्रतिपादन अच्छा होता।

**रसभावौ तदाभासौ भावस्य प्रशमस्तथा।**
**गुणीभूतत्वमायान्ति यदाऽलङ्कृतयस्तदा॥**

विश्वनाथ कविराज 'रसवत्' आदि अलङ्कारों को भी अतिरिक्त अलङ्कार रूप से प्रतिपादित करते हैं। आचार्य मम्मट ने प्राचीन आलङ्कारिकों के द्वारा प्रतिपादित इन 'रसवत्' आदि को

अलङ्कारश्रेणी में रखना 'रसध्वनिवाद' की दृष्टि से अनुचित और असंगत माना है क्योंकि 'रसवद्' आदि अलङ्कार नहीं अपितु अपराङ्गव्यङ्ग्य गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य के रूप हैं। वैसे विश्वनाथ कविराज भी गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य के 'इतराङ्ग' (अथवा अपराङ्ग) नामक भेद के उदाहरण में 'रसवद्' आदि अलङ्कार-सूक्तिओं को ही उदाहृत करते हैं किन्तु तब भी 'रसवद्' आदि की अतिरिक्त अलङ्काररूप में मान्यता उन्हें अभीष्ट है। ऐसी बात क्यों? ऐसा लगता है कि उन्होंने 'अलङ्कार-सर्वस्वकार' के अनुसरण अथवा अनुकरण में ही इन परस्पर विरुद्ध बातों पर कोई ध्यान नहीं दिया और अपने नवीन मत के रूप में, 'रसवदादि' अलङ्कारों की मान्यता के लिये, ध्वनिकार को प्रमाणरूप से रख दिया—

'अभियुक्तास्तु—स्वव्यञ्जकवाच्यवाचकाद्युपकृतैरङ्गभूतै रसादिभिरङ्गिनो रसादेर्वाच्यवाचकोपस्कारद्वारेणोपकुर्वद्भिरलङ्कृतिव्यपदेशो लभ्यते। समासोक्तौ तु नायिकादिव्यवहारमात्रस्यैवालङ्कृतिता, न त्वास्वादस्य, तस्योक्तरीतिविरहादिति मन्यन्ते। अत एव ध्वनिकारेणोक्तम्—

प्रधानेऽन्यत्र वाक्यार्थे यत्राङ्गं तु रसादयः।
काव्ये तस्मिन्नलङ्कारो रसादिरिति मे मतिः॥' इति

(साहित्यदर्पण : १०-९६)

यहाँ यह देखना है कि ध्वनिकार की 'प्रधानेऽन्यत्र वाक्यार्थे' आदि उक्ति का तात्पर्य क्या 'रसवद्' आदि अलङ्कारों की सिद्धि है या 'रसवद्' आदि अलङ्कारों में 'रसध्वनि' के अन्तर्भाव की असम्भावना की सिद्धि? आचार्य मम्मट ने भी तो इस उक्ति पर कुछ सोचा ही होगा? इस उक्ति के निष्कर्षरूप से ध्वनिकार ने यह कहा है—

'तस्माद् यत्र रसादयो वाक्यार्थीभूताः स सर्वः न रसादेरलङ्कारस्य विषयः, स ध्वनेः प्रभेदः, तस्योपमादयोऽलङ्काराः। यत्र तु प्राधान्येनार्थान्तरस्य वाक्यार्थीभावे रसादिभिश्चारुत्वनिष्पत्तिः क्रियते, स रसादेरलङ्कारताया विषयः।'

(ध्वन्यालोक : २.५)

यहाँ 'रसादेरलङ्कारताया विषयः' के व्याख्यान में 'लोचन'कार आचार्य अभिनवगुप्त का यह कथन है—

'रसादेरलङ्कारताया इति व्यधिकरणषष्ठ्यौ, रसादेर्याऽलङ्कारता तस्या स एव विषयः। एतदनुसारेणैव पूर्वत्रापि वाक्ये योज्यम्, रसादिकर्तृकस्यालङ्करणक्रियात्मनो विषय इति।' इनके देखते तो यही प्रतीत होता है कि ध्वनिकार और 'लोचन'कार की दृष्टि में एक 'रस' के द्वारा दूसरे 'रस' के अलङ्कृत करने का अभिप्राय रसों के अङ्गाङ्गिभावरूप से अवस्थान-सौन्दर्य का अभिप्राय है। वाक्यार्थीभूत रस भाव के लिये पदार्थीभूत रसभाव को 'अलङ्कार' कहा जा सकता है किन्तु इसका यह निष्कर्ष नहीं कि रसध्वनिवाद की दृष्टि से, पदार्थीभूत रस-भाव 'रसवदादि' अलङ्काररूप में, मान्य हैं। जब कि 'अलङ्कार' का वस्तुतः अभिप्राय काव्य के शब्दार्थरूप शरीर का शोभाधान है तब अङ्गभूत 'रस' को उपचारतः ही अलंकार माना जा सकता है, मुख्यतः नहीं। यही बात 'लोचन'कार की इस उक्ति में भी दिखायी देती है—

'ननु रसेन किं कुर्वता प्रकृतोऽर्थोऽलङ्क्रियते। तर्हि उपमयाऽपि किं कुर्वत्याऽलङ्क्रियते। ननु तयोपमीयते प्रस्तुतोऽर्थः। रसेनाऽपि तर्हि सरसीक्रियते सोऽर्थ इति स्वसंवेद्यमेतद्।' (ध्वन्यालोकलोचन : २.५)

और इस उक्ति में भी—

**'यस्मिन् काव्ये ते पूर्वोक्ता रसादयोऽङ्गभूता वाक्यार्थीभूतश्चान्योऽर्थः,...तस्य काव्यस्य सम्बन्धिनो ये रसादयोऽङ्गभूतास्ते रसादेरलङ्कारस्य रसवदाद्यलङ्कारशब्दस्य विषयाः, स एवालङ्कारशब्दवाच्यो भवति योऽङ्गभूतः नत्वन्य इति यावत्।'** ( ध्वन्यालोकलोचन : २.५ )

तात्पर्य यह है कि ध्वनिकार का यह निर्देश कि 'रसादिध्वनि, रसवत् आदि अलंकार और उपमादि अलङ्कारों के विषय भिन्न-भिन्न हैं ( **एवं ध्वनेरुपमादीनां रसवदलङ्कारस्य च विभक्तविषयता भवति**—ध्वन्यालोकः २. ५ ), इस निष्कर्ष में प्रमाण नहीं माना जा सकता कि ध्वनिकार ने भामहादिसम्मत 'रसवत्' आदि को अलङ्कार माना है।

विश्वनाथ कविराज ने 'रसवत्' आदि को अलङ्काररूप से मान्य होने के लिये जो यह कहा है कि 'रसवत्' आदि इसलिये अलङ्कार हैं क्योंकि ये अङ्गिभूत रस के वाच्यवाचकप्रपञ्च के उत्कर्षवर्धक हैं' यह भी सर्वथा चतुरस्र नहीं लगता। कारण यह है कि यदि 'अयं स रशनोत्कर्षी' आदि सूक्ति ही देखी जाय, जिसमें रसयोग के कारण 'रसवद'लङ्कार ( रसयोगाद्रसवदलङ्कारः—साहित्यदर्पण १०. ९६ ) माना गया है, तो यहाँ यह बात तो समझ में आती है कि 'अङ्गरूप से अवस्थित शृङ्गार के द्वारा प्रधानतया प्रतीयमान करुण का सौन्दर्य बढ़ाया जा रहा है' किन्तु यह बात समझ में नहीं आती कि अङ्गभूत शृङ्गार जो कि अपने वाच्यवाचकवर्ग से अभिव्यक्त हो रहा है, अङ्गीरूप से अभिव्यङ्ग्य करुण के वाच्यवाचकवर्ग का शोभावर्धन कर रहा है। यहाँ क्या अङ्ग और क्या अङ्गी—दोनों रसों के अभिव्यञ्जक वाच्यवाचकप्रपञ्च एक रूप ही हैं, भिन्नरूप नहीं। फिर 'रस' को, चाहे वह अङ्गतया ही अभिव्यक्त क्यों न हो, अङ्गी रस के 'वाच्यवाचकवर्ग का अलङ्कार' मानना उस काव्याचार्य के लिये तो अनुचित ही है जो कि 'रस' को काव्य का आत्मतत्त्व मानता है। यदि सरस वाक्य को 'रसवत्' आदि अलङ्कार माना जाय तब 'रसाभिव्यञ्जक वाक्य' को ही 'रसवत्' आदि अलङ्कार मानने में क्या आपत्ति? किन्तु ऐसा मानने पर तो समस्त अनुप्रास-उपमादि शब्दार्थालङ्कारों को एक 'रसवत्' अलङ्कार में ही अन्तर्भूत करना उचित होगा। यह सब अनुपपत्ति तभी दूर हो सकती है जब कि या तो 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' के 'इतराङ्ग' भेद में 'रसों के अङ्गभाव' का कोई अभिप्राय न लिया जाय या 'रसवत्' आदि को अलङ्कार न सिद्ध किया जाय।

## साहित्यदर्पणममुं सुधियो विलोक्य साहित्यतत्त्वमखिलं सुखमेव वित्त।

विश्वनाथ कविराज उन आलङ्कारिकों में हैं जो 'अलङ्कारशास्त्र' को 'साहित्यशास्त्र' मानने के पक्षपाती हैं। 'साहित्यदर्पण' की रचना में उनका यही अभिप्राय है कि काव्यसाहित्य के अध्ययन-अनुशीलन के लिये, सब को साहित्यशास्त्र का परिचय हो जाय। 'साहित्यदर्पण' में 'काव्यप्रकाश' की सी प्रौढ़ता भले ही न हो किन्तु लोकप्रियता अवश्य है। सरलता, सुबोधता और सरसता के साथ इस ग्रन्थ में साहित्यशास्त्र के अनेकानेक विषय प्रतिपादित हैं। किन्तु क्या किसी आलङ्कारिक के लिये यह संभव है कि वह साहित्यशास्त्र के समस्त विषयों का एक ग्रन्थ में प्रतिपादन कर जाय? विश्वनाथ कविराज ने इस दिशा में महान् प्रयास किया है और बहुत कुछ सफलता भी पाई है किन्तु यदि हम साहित्यशास्त्र के कतिपय निम्नलिखित विषयों पर दृष्टिपात करें तो यह स्पष्ट हो जायगा कि 'साहित्यदर्पण' में कितने साहित्यतत्त्व अप्रतिपादित रह गये हैं—

( १ ) ध्वनिवादी अलङ्कारशास्त्र में 'काव्य-संवाद' अथवा 'कवियों की रचनाओं में परस्पर सादृश्य' एक ऐसा विषय है जो कि रसध्वनिवाद की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इस विषय की यहाँ कोई भी चर्चा नहीं हुई है।

( २ ) ध्वनिवादी आलङ्कारिक 'औचित्य'सिद्धान्त का प्रतिपादन करते रहे हैं। अलङ्कारयोजना में इस 'औचित्य' का नाम रसभावादिविषयक औचित्य है। साहित्यदर्पणकार ने इस विषय को अछूता छोड़ दिया है।

( ३ ) 'रस'सिद्धान्त के साथ-साथ 'काव्य-पाक' का सिद्धान्त साहित्यशास्त्र का एक प्राचीन विषय है। कविराज राजशेखर की 'काव्यमीमांसा' इस पर प्रकाश डाल चुकी है। इस विषय का भी विश्वनाथ कविराज ने कोई संकेत नहीं किया है।

( ४ ) प्राचीन अलङ्कारशास्त्र में 'शब्दहरण' और 'अर्थहरण' ( काव्य में शब्द की चोरी और अर्थ की चोरी ) का एक महत्त्वपूर्ण विवेच्य विषय है। यह विषय भी यहाँ छोड़ दिया गया है।

विश्वनाथ कविराज ने इन्हें जान-बूझकर छोड़ा है क्योंकि उनके समय के कवि और रसिक इन विषयों के प्रति विशेष उन्मुख नहीं थे। 'अलङ्कार' और 'गुण', 'वृत्ति' और 'रीति', 'रस' और 'रसना', 'दोष' और 'अदोषता', 'काव्य' और 'नाट्य' आदि-आदि विषय साहित्यशास्त्र के लोकप्रसिद्ध विषय हैं जिनके प्रति साधारण सहृदय सामाजिक की उन्मुखता स्वाभाविक है। विश्वनाथ कविराज ने वस्तुतः इस दृष्टि से ही 'साहित्यदर्पण' की रचना की थी। 'साहित्यदर्पण' के रचना काल में, जैसा कि साहित्यदर्पण के संकेतों से स्पष्ट है, 'रस' और 'आस्वाद' विषय पर तथा काव्य-साहित्य की अन्य विविध मान्यताओं पर कई काव्याचार्यों ने अपने-अपने ग्रन्थ लिखे थे। किन्तु आज 'साहित्यदर्पण' को छोड़कर इन अन्य ग्रन्थों का कुछ पता नहीं चलता। 'साहित्यदर्पण' अपनी सबलता और प्राणशक्ति के कारण अभी भी जीवित-जागृत है और संस्कृत काव्य-साहित्य और संस्कृत के साहित्यशास्त्र के अध्ययन-अनुशीलन करने वालों के लिये मार्ग-प्रदर्शन का कार्य कर रहा है। विश्वनाथ कविराज की आशा और तदनुरूप सफलता का इससे बड़ा और क्या प्रमाण हो सकता है कि 'काव्यप्रकाश' के साथ-साथ 'साहित्यदर्पण' भी अलङ्कारशास्त्र में अमर हो गया है।

## 'साहित्यदर्पण'कार विश्वनाथ कविराज : समयनिर्णय

विश्वनाथ कविराज का समयनिर्णय वस्तुतः निःसंदिग्ध है। विश्वनाथ कविराज को १३वीं-१४वीं शताब्दी का कवि और आलंकारिक माना गया है। एक सूक्ति है जिसको विश्वनाथ कविराज ने 'अस्फुट' व्यङ्ग्यरूप गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य के स्वरूप-निरूपणार्थ उद्धृत किया है—

'सन्धौ सर्वस्वहरणं विग्रहे प्राणनिग्रहः।
अल्लावदीननृपतौ न संधिर्न च विग्रहः॥'

यह सूक्ति संभवतः विश्वनाथ कविराज के समय के किसी कवि की रचना है। यह इस बात का एक प्रबल प्रमाण है कि विश्वनाथ कविराज का युग १३वीं-१४वीं शताब्दी का पूर्ववर्ती युग नहीं हो सकता। एक और भी सूक्ति है जिसका उद्धरण विश्वनाथ कविराज ने 'क्रियोत्प्रेक्षा' के उदाहरणरूप से दिया है—

गङ्गाम्भसि सुरत्राण ! तव निःशाननिस्वनः।
स्नातीवारिवधूवर्गगर्भपातनपातकी ॥'

इस सूक्ति के भी देखते हुए, विश्वनाथ कविराज को १३वीं-१४वीं शताब्दी का ही कवि और आलङ्कारिक मानना आवश्यक हो जाता है। सुलतान अलाउद्दीन खिलजी का शासनकाल १२९६-१३१६ ई० है। अलाउद्दीन खिलजी के सेनापति मलिक काफूर की दक्षिण-भारत-विजय भी एक ऐतिहासिक घटना है। 'उत्कल' प्रान्त के रहने वाले विश्वनाथ कविराज और उनके समय के कवियों को मलिक

काफूर की विजयगाथायें और उनके साथ ही साथ भारत के प्रथम मुसलिम सम्राट् अलाउद्दीन के आतङ्ककारी अत्याचारों की भी कहानी सुनने को मिली होगी। जिस किसी भी कवि ने अलाउद्दीन खिलजी के उग्र स्वभाव के प्रकाशनार्थ 'सन्धौ सर्वस्वहरणम्' आदि सूक्ति रची हो अथवा जिस किसी भी कवि ने सुलतान् (सुरत्राण) अलाउद्दीन खिलजी की पराक्रम-गाथाओं की स्मृति में 'गङ्गाम्भसि सुरत्राण' आदि की रचना की हो, वस्तुतः बात यह है कि इन सूक्तिओं में ऐतिहासिक तथ्य का संकेत किया हुआ है और विश्वनाथ कविराज इस ऐतिहासिक तथ्य से पूर्णतया परिचित प्रतीत होते हैं।

इस अन्तःसाक्ष्य के आधार पर इतना निश्चित है कि साहित्यदर्पण के रचयिता का समय १२९६-१३१६ ई० के पहले कदापि नहीं हो सकता।

और भी अन्तःसाक्ष्य इसी समय को प्रमाणित करते हैं—

(१) साहित्यदर्पण की एक हस्तलिखित प्रति का समय विक्रम संवत् १४४० (१३८४ ई०) है। इस हस्तलिखित प्रति का उल्लेख डाक्टर स्टीन द्वारा संगृहीत, जम्मू-काश्मीरदरबार के पुस्तकालय की हस्तलिखित पुस्तकों की सूची में 'अलङ्कारशास्त्र' (पृष्ठ ६४) शीर्षक में किया गया है। 'साहित्यदर्पण' की इस हस्तलिखित प्रति से यह निर्विवाद सिद्ध है कि विश्वनाथ कविराज का समय १३८४ ई० के बाद का नहीं हो सकता।

(२) साहित्यदर्पण में एक सूक्ति उद्धृत है—

'हृदि बिसलताहारो, नायं भुजंगमनायकः
कुवलयदलश्रेणी कण्ठे, न सा गरलद्युतिः।
मलयजरजो, नेदं भस्म, प्रियारहिते मयि
प्रहर न हरभ्रान्त्याऽनङ्ग क्रुधा किमु धावसि ॥'

यह सूक्ति 'गीतगोविन्द' के प्रसिद्ध महाकवि जयदेव की कृति है। महाकवि जयदेव को वंगराज्य के प्रतापी शासक लक्ष्मणसेन के दरबार का एक 'रत्न' माना जाता है। कवि उमापति, आचार्य गोवर्धन और धोयी कवि के समकालीन महाकवि जयदेव का समय विक्रम संवत् ११७३ (ई० ११६६) है। गीतगोविन्द की इन पंक्तिओं में महाकवि जयदेव और उनके पार्षद कविओं की स्मृति सुरक्षित है—

'वाचः पल्लवयत्युमापतिधरः सन्दर्भशुद्धिं गिरां
जानीते जयदेव एव शरणः श्लाघ्यो दुरूहद्रुतेः।
शृङ्गारोत्तरसत्प्रमेयवचनैराचार्यगोवर्धन-
स्पर्धी कोऽपि न विश्रुतः श्रुतधरो धोयी कविक्ष्मापतिः ॥'

इस सूक्ति का उद्धरण विश्वनाथ कविराज के समयनिर्णय का एक बहुत बड़ा प्रमाण है।

(३) साहित्यदर्पण में एक और उद्धरण है—

'कदली कदली करभः करभः करिराजकरः करिराजकरः।
भुवनत्रितयेऽपि बिभर्त्ति तुलामिदमूरुयुगं न चमूरुदृशः ॥'

यह सूक्ति 'प्रसन्नराघव' नाटक के रचयिता जयदेव कवि की रचना है जिनका समय १२००-१२५० के लगभग निश्चित है। इस उद्धरण से विश्वनाथ कविराज के कार्यकाल के सम्बन्ध में सन्देह नहीं रह जाता।

( ४ ) विश्वनाथ कविराज ने 'नैषध'कार महाकवि श्रीहर्ष ( ११६७-११७४ ई० ) की निम्न सूक्ति उद्धृत की है—

> 'धन्यासि वैदर्भि गुणैरुदारैर्यया समाकृष्यत नैषधोऽपि।
> इतः स्तुतिः का खलु चन्द्रिकाया यदब्धिमप्युत्तरलीकरोति॥'

और साथ ही साथ 'हनूमदाद्यैर्यशसा सितीकृतः' आदि उद्धरण भी नैषधीय महाकाव्य की ही सूक्ति का उद्धरण है। इसके देखते भी विश्वनाथ कविराज के कालनिर्णय में अनिश्चय नहीं रह जाता।

( ५ ) विश्वनाथ कविराज के प्रपितामह कविपण्डितप्रवर नारायण के अनुज श्रीचण्डीदास ने 'काव्यप्रकाश' की 'दीपिका' टीका लिखी है। इनके और विश्वनाथ कविराज के समय में अधिक से अधिक ५० वर्ष का ही अन्तर पड़ सकता है।

( ६ ) कलिङ्गनरेश नरसिंह, ( १२७०-१३०३ ई० ) जिनके शिलालेखों में उन्हें 'कविप्रिय' कहा गया है, के दरबार में विश्वनाथ के प्रपितामह अथवा पितामह 'नारायण' और 'धर्मदत्त' के शास्त्रार्थ की अनुश्रुति प्रसिद्ध है। विश्वनाथ कविराज ने कविपण्डित 'धर्मदत्त' के नामोल्लेख के साथ उनकी यह सूक्ति भी साहित्यदर्पण में उद्धृत की है—

> 'तदाह धर्मदत्तः स्वग्रन्थे—
> रसे सारश्चमत्कारः सर्वत्राप्यनुभूयते।
> तच्चमत्कारसारत्वे सर्वत्राप्यद्भुतो रसः॥
> तस्मादद्भुतमेवाह कृती नारायणो रसम्।'

इस उदाहरण से साहित्यदर्पणकार का कालनिर्णय १३ वीं-१४ वीं शताब्दी ही सिद्ध होता है।

कुछ बहिःसाक्ष्य भी हैं जिनके देखते उपर्युक्त समय के सम्बन्ध में कोई सन्देह नहीं रह जाता—

( १ ) १५ वीं शताब्दी के प्रसिद्ध काव्य-व्याख्याकार मल्लिनाथ के पुत्र 'कुमारस्वामी' की 'रत्नापण' टीका में, जो कि 'प्रतापरुद्रीय'की व्याख्या है, 'साहित्यदर्पण' का नामोल्लेख मिलता है—

> 'सम्मोहानन्दसम्भेदो मदो मद्योपयोगजः।
> अमुना चोत्तमः शेते मध्यो हसति गायति॥
> अधमप्रकृतिश्चापि परुषं वक्ति रोदिति। इति साहित्यदर्पणे।'
>
> ( प्रतापरुद्रीय : रत्नापण : रसप्रकरण )

> 'मोहो विचित्रता भीतिदुःखवेगानुचिन्तनैः।
> घूर्णनागात्रपतनभ्रमणादर्शनादिकृत् ॥ इति साहित्यदर्पणे॥'
>
> ( प्रतापरुद्रीय : रत्नापण : रसप्रकरण )

( २ ) १५ वीं शताब्दी के ही व्याख्याकार गोविन्द ठक्कुर की 'काव्यप्रकाश-प्रदीप' व्याख्या में साहित्यदर्पण की विचारधाराओं का यह उल्लेख आया है—

'अर्वाचीनास्तु 'यथोक्तस्य काव्यलक्षणत्वे काव्यपदं निर्विषयं प्रविरलविषयं वा स्यात्। दोषाणां दुर्वारत्वात्। तस्मात् 'वाक्यं रसात्मकं काव्य'मिति तल्लक्षणम्। तथा च दुष्टेऽपि रसान्वये काव्यत्वमस्त्येव। परं त्वपकर्षमात्रम्। तदुक्तम्—'कीटानुविद्धरत्नादि' इत्यादि। एवमलङ्कारादिसत्त्वे उत्कर्षमात्रम्। नीरसे तु चित्रादौ काव्यव्यवहारो गौण इत्याहुः।'

इससे यह निर्विवाद सिद्ध है कि प्रदीपव्याख्याकार की दृष्टि में 'साहित्यदर्पण' अलङ्कारशास्त्र का एक अर्वाचीन ( काव्यप्रकाश आदि की अपेक्षा अर्वाचीन ) ग्रन्थ है। इससे यह निश्चित है कि विश्वनाथ कविराज का समय न तो १३-वीं १४ वीं शताब्दी के पहले जा सकता है और न बाद में।

## विश्वनाथ कविराज का वंशगौरव और व्यक्तित्व

विश्वनाथ कविराज के पूर्वज उत्कल के 'कविपण्डित' होते आये हैं। इनके प्रपितामह का नाम कविपण्डितप्रवर 'नारायण' था। इनके प्रपितामह साहित्यशास्त्र के पारंगत विद्वान् और अलङ्कारशास्त्र के ग्रन्थप्रणेता रह चुके हैं जैसा कि साहित्यदर्पण की निम्नलिखित उक्ति का संकेत है—

'चमत्कारश्चित्तविस्ताररूपो विस्मयापरपर्यायः। तत्प्राणत्वं चास्मद्वृद्धप्रपितामहसहृदयगोष्ठीगरिष्ठकविपण्डितमुख्यश्रीमन्नारायणपादैरुक्तम्।' ( साहित्यदर्पण : ३. ३ )

साथ ही साथ विश्वनाथ कविराज-रचित काव्यप्रकाशदर्पण की यह युक्ति—

'यदाहुः श्रीकलिङ्गभूमण्डलाखण्डलमहाराजाधिराजश्रीनरसिंहदेव-सभायां धर्मदत्तं स्थगयन्तः······अस्मत्पितामहश्रीनारायणपादाः'

इसी ओर संकेत करती है कि कविपण्डितप्रवर नारायण का साहित्यशास्त्र पर पर्याप्त अध्ययन-मनन और स्वतन्त्र विचारविमर्श समसामयिक पण्डितसमाज पर प्रसिद्ध था।

विश्वनाथ कविराज ने अपने पिता का भी नामोउल्लेख किया है—

'श्रीचन्द्रशेखरमहाकविचन्द्रसूनुश्रीविश्वनाथकविराजकृतं प्रबन्धम्।
साहित्यदर्पणममुं सुधियो विलोक्य साहित्यतत्त्वमखिलं सुखमेव वित्त॥'

( साहित्यदर्पण : १०. १०० )

विश्वनाथ कविराज के पिता श्रीकविपण्डित चन्द्रशेखर थे। श्रीचन्द्रशेखर कविपण्डित की दो कृतिओं—'पुष्पमाला' और 'भाषार्णव' का उल्लेख साहित्यदर्पण में मिलता है। 'पुष्पमाला' का यह उद्धरण—

'द्वादशपदा ( नान्दी ) यथा मम तातपादानां पुष्पमालायाम्—

शिरसि धृतसुरापगे स्मरारावरुणमुखेन्दुरुचिर्गिरीन्द्रपुत्री।
अथ चरणयुगानते स्वकान्ते स्मितसरसा भवतोऽस्तु भूतिहेतुः॥'

( साहित्यदर्पण : ६. २५ )

इस बात को प्रमाणित करता है कि श्री चन्द्रशेखर नाटककार थे। साहित्यदर्पण में श्रीचन्द्रशेखर के 'भाषार्णव' का उल्लेख यह है—

'भाषालक्षणानि मम तातपादानां भाषार्णवे।' ( साहित्यदर्पण : ६. १६९ )

इससे यह स्पष्ट है कि श्री चन्द्रशेखर कविपण्डित शौरसेनी, महाराष्ट्री, मागधी आदि भाषाओं के वैयाकरण थे। साहिदर्पण के परिच्छेदों की समाप्ति में विश्वनाथ कविराज के नाम के साथ इन विरुदों का उल्लेख मिलता है—

१—नारायणचरणारविन्दमधुव्रत।
२—साहित्यार्णवकर्णधार।
३—ध्वनिप्रस्थापनपरमाचार्य।
४—कविसूक्तिरत्नाकर।
५—अष्टादशभाषावारविलासिनीभुजङ्ग।
७—महापात्र।

इनमें 'अष्टादशभाषावारविलासिनीभुजंग' का विरुद ( प्रशंसास्पद पद ) यह प्रमाणित करता है कि विश्वनाथ कविराज को संस्कृत के अतिरिक्त अन्य समस्त प्राकृत भाषाओं का अध्ययन एक पैतृक देन के रूप में मिला था।

विश्वनाथ कविराज ने अपने पिता श्री चन्द्रशेखर कविपण्डित की अन्य भी कतिपय सूक्तियाँ उद्धृत की हैं—

'मध्यस्य प्रथिमानमेति जघनं वक्षजयोर्मन्दता
दूरं यात्युदरं च, रोमलतिका नेत्रार्जवं धावती।
कंदर्पं परिवीक्ष्य नूतनमनोराज्याभिषिक्तं क्षणा-
दङ्गानीव परस्परं विदधते निर्लुण्ठनं सुभ्रुवः॥'

( साहित्यदर्पण : ३. ५८ )

'नो चाटुश्रवणं कृतं न च दृशा हारोऽन्तिके वीक्षितः
कान्तस्य प्रियहेतवो निजसखीवाचोऽपि दूरीकृताः।
पादान्ते विनिपत्य तत्क्षणमसौ गच्छन्मया मूढया
पाणिभ्यामवरुध्य हन्त सहसा कण्ठे कथं नार्पितः॥'

( साहित्यदर्पण : ३. ८२ )

'क्षेमं ते ननु पक्ष्मलाक्षि किसअं खेमं महङ्गं दिढं
एतादृक् कृशता कुतः तुह पुणो पुठ्ठं सरीरं जदो।
केनाहं पृथुलः प्रिये प्रणइणीदेहस्स सम्मीलणात्
त्वत्तः सुभ्रु न काऽपि मे जइ इदं खेमं कुदो पुच्छसि॥'

( साहित्यदर्पण : ३. २१३ )

'चिन्ताभिः स्तिमितं मनः, करतले लीना कपोलस्थली
प्रत्यूषक्षणदेशपाण्डु वदनं श्वासैकखिन्नोऽधरः।
अम्भःशीकरपद्मिनीकिसलयैर्नापैति तापः शमं
कोऽस्याः प्रार्थितदुर्लभोऽस्ति सहते दीनां दशामीदृशीम्॥'

( साहित्यदर्पण : ३. २०७ )

इन सूक्तिओं के देखते, इनके रचनाकार का एक रसिक और श्रृंगारी कवि होना अनायास सिद्ध हो जाता है।

विश्वनाथ कविराज के पिता कलिङ्ग राज्य के एक प्रतिष्ठित पदाधिकारी रहे होंगे। विश्वनाथ कविराज भी अपने पिता के उत्तराधिकारी प्रतीत होते हैं। दोनों के नामों के साथ 'सांधिविग्रहिक' और 'महापात्र' का विरुद जुड़ा मिलता है।

वैष्णव धर्म में विश्वनाथ कविराज की आस्था की सूचना साहित्यदर्पण के इस अन्तमङ्गल-श्लोक से मिल जाती है—

'यावत्, प्रसन्नेन्दुनिभानना श्रीर्नारायणस्याङ्कमलङ्करोति।
तावन्मनः सम्मदयन् कवीनामेष प्रबन्धः प्रथितोऽस्तु लोके॥'

साथ ही साथ 'राघवविलास' नामक विश्वनाथ कविराज-रचित 'महाकाव्य' की यह सूक्ति अर्थात्—

'विपिने क्व जटानिबन्धनं तव चेदं क्व मनोहरं वपुः।
अनयोर्घटना विधेः स्फुटं ननु खड्गेन शिरीषकर्तनम्॥'

भी, जिसका साहित्यदर्पण ( ३. २२५ ) में उल्लेख है, यही सिद्ध करती है कि विश्वनाथ कविराज वैष्णव थे।

साहित्यदर्पण का रचयिता सबसे पहले कवि हो सकता है और बाद में ही आलंकारिक। रसिकता विश्वनाथ कविराज के व्यक्तित्व की सबसे बड़ी विशेषता है। विश्वनाथ कविराज का पाण्डित्य भी उनकी रसिकता से विरुद्ध नहीं पड़ता। विश्वनाथ कविराज को 'कविसूक्तिरत्नाकर' की जो पदवी मिली थी उससे भी यही स्पष्ट है कि विश्वनाथ कविराज अपने समय के उत्कल ( उड़िसा ) प्रान्त के एक रसिकशिरोमणि हो चुके हैं। विश्वनाथ कविराज की एक सूक्ति है—जो कि साहित्यदर्पण ( ८. ३ ) में 'मधुर रचना' के निदर्शन रूप में उद्धृत की गयी है और वह सूक्ति यह है—

'लताकुञ्जं गुञ्जन्मदवदलिपुञ्जं चपलयन्
समालिङ्गन्नङ्गं द्रुततरमनङ्गं प्रबलयन्।
मरुन्मन्दं मन्दं दलितमरविन्दं तरलयन्
रजोवृन्दं विन्दन् किरति मकरन्दं दिशि दिशि॥'

इस एक सूक्ति से ही यह निःसंदिग्धरूप से माना जा सकता है कि विश्वनाथ कविराज को 'वर्णों के संमोहक संगीत' का कितना प्रगाढ़ परिचय था और 'वर्णों की माधुरी' से कितना प्रेम था। विश्वनाथ कविराज का कवित्वमय व्यक्तित्व साहित्यदर्पण की विचारधाराओं पर भी प्रतिबिम्बित दिखायी देता है।

## विश्वनाथ कविराज की साहित्यिक कृतियाँ

विश्वनाथ कविराज का 'साहित्यदर्पण' तो अलङ्कारशास्त्र के एक प्रसिद्ध ग्रन्थ के रूप में प्रसिद्ध ही है किन्तु उनकी और भी कृतियाँ हैं जिनकी स्मृति साहित्यदर्पण के पृष्ठों पर अंकित है। इन कृतिओं में 'राघवविलास' का उल्लेख किया जा चुका है जो कि संस्कृत भाषा के एक 'महाकाव्य' के रूप में रचा गया था। 'राघवविलास' की 'विपिने क जटानिबन्धनम्' आदि उद्धृत सूक्ति के देखते यह अनुमान असंभव नहीं प्रतीत होता कि विश्वनाथ कविराज कालिदास के 'कुमारसंभव' और भवभूति के 'उत्तररामचरित' के पूरे रसिक थे।

विश्वनाथ कविराज ने प्राकृत भाषा में भी एक काव्य रचा था जिसका नाम 'कुवलयाश्वचरित' है, जैसा कि साहित्यदर्पण ( ३. १४८ ) के इस उद्धरण से स्पष्ट है—

'अथ जडता—

अप्रतिपत्तिर्जडता स्यादिष्टानिष्टदर्शनश्रुतिभिः।
अनिमिषनयननिरीक्षणतूष्णींभावादयस्तत्र॥

यथा मम कुवलयाश्वचरिते प्राकृतकाव्ये—

'णवरिअ तं जुअजुअलं अण्णोण्णं णिहिदसजलमन्थरदिट्ठिम्।
आलेक्ख ओपिअं विअ खणमेत्तं तत्थ संट्ठिअं मुअ सण्णम्॥'

यह काव्य एक 'शृङ्गाररस' प्रधान काव्य प्रतीत होता है।

विश्वनाथ कविराज की तीसरी कृति एक नाटिका है जिसका नाम 'प्रभावतीपरिणय' है जैसा निम्न उद्धरण से स्पष्ट है—

प्रथमावतीर्णमदनविकारा यथा 'प्रभावतीपरिणये'—

'दत्ते सालसमन्थरं भुवि पदं निर्याति नान्तःपुराद्,
नोद्दामं हसति, क्षणात् कलयते ह्रीयन्त्रणां कामपि।

किञ्चिद् भावगभीरवक्रिमलवस्पृष्टं मनाग्भाषते,
सभ्रूभङ्गमुदीक्षते प्रियकथामुल्लापयन्तीं सखीम् ॥'

यह 'प्रभावतीपरिणय' नाटिका विश्वनाथ कविराज की शृङ्गार-रसिकता की एक देन ही है—
विश्वनाथ कविराज की चौथी रचना 'चन्द्रकला' नाटिका है जिसका उन्होंने साहित्यदर्पण ( ३. ९६ ) में इस प्रकार स्मरण किया है—

कान्तिरेवातिविस्तीर्णा दीप्तिरित्यभिधीयते।
यथा मम चन्द्रकलानामनाटिकायां चन्द्रकलावर्णनम्—
'तारुण्यस्य विलासः समधिकलावण्यसंपदो हासः।
धरणितलस्याभरणं युवजनमनसो वशीकरणम् ॥'

इस नाटिका से भी इसके रचयिता का नायिका-भेदविज्ञान और शृङ्गाररस-प्रेम स्पष्ट प्रतीत होता है।

विश्वनाथ कविराज की पाँचवीं रचना 'प्रशस्तिरत्नावली' है जिसमें १६ भाषाओं में संभवतः कलिङ्गनरेश नरसिंह १म और २य की प्रशस्तियाँ लिखी गयी हैं। इसका उल्लेख विश्वनाथ कविराज ने इन शब्दों में किया है—

'करम्भकं तु भाषाभिर्विविधाभिर्विनिर्मितम्।
यथा मम—षोडशभाषामयी प्रशस्तिरत्नावली ॥' ( साहित्यदर्पण ७. ३३७ )

कलिङ्गनरेश नरसिंह ( संभवतः नरसिंह २य ) के विजयगौरवगान के रूप में विश्वनाथ कविराज ने 'नरसिंहविजय' नामक काव्य की भी रचना की है जिसका निर्देश विश्वनाथ कविराज के पुत्र अनन्तदास ने साहित्यदर्पण की 'लोचन' नामक अपनी व्याख्या में इन शब्दों में किया है—

'यथा मम तातपादानां विजयनरसिंहे।'

साहित्यदर्पण के निर्माण के बाद 'काव्यप्रकाशदर्पण' नामक 'काव्यप्रकाश' की व्याख्या भी विश्वनाथ कविराज की एक और कृति है।

इन कृतियों से, जिनमें 'साहित्यदर्पण' और 'काव्यप्रकाशदर्पण' के अतिरिक्त अन्य अप्राप्य हैं, विश्वनाथ कविराज की साहित्य-साधना का संकेत स्पष्ट रूप से मिल जाता है।

## साहित्यदर्पण की विशेषता

साहित्यदर्पण अलङ्कारशास्त्र का प्रस्थान-ग्रन्थ नहीं और न इसमें ध्वन्यालोक, काव्यप्रकाश और रसगङ्गाधर की प्रवाहपूर्ण, वैज्ञानिक और विचारात्मक शैली ही अपनायी गयी है। साहित्यदर्पण की एक ही मौलिक विशेषता है और वह उसकी एक महत्त्वाकांक्षा है जिसका लक्ष्य काव्य-साहित्य-संबन्धी समस्त विषयों का एकत्र प्रतिपादन है। इस महत्त्वाकांक्षा में विश्वनाथ कविराज को पर्याप्त सफलता भी मिली है। वैसे इतना निश्चित है कि काव्य साहित्य के समस्त विषय एक अलङ्कार-ग्रन्थ में नहीं आ सकते।

साहित्यदर्पण कोई मौलिक अलङ्कार-ग्रन्थ नहीं क्योंकि आदि से अन्त तक इसमें प्राचीन आलङ्कारिकों की ही मान्यताओं का प्रकाशन है और प्राचीन अलंकारग्रन्थों के ही उदाहरणों के उद्धरण भरे पड़े हैं। किन्तु तब भी सरस और सरल भाषा के द्वारा विषयप्रतिपादन की शैली जैसी इसकी है वैसी दूसरे अलङ्कार-ग्रन्थों की नहीं।

'साहित्यदर्पण' बड़ा लोकप्रिय अलङ्कार ग्रन्थ है। 'काव्यप्रकाश' की दुरूहता से लोग घबड़ा जाते हैं किन्तु 'साहित्यदर्पण' अपनी सुबोधता से साधारण काव्यप्रेमी को भी आकृष्ट कर लेता है। यदि 'साहित्यदर्पण' न रचा गया होता तो भारत के पूर्वी प्रान्तों के संस्कृत काव्य-नाट्य-प्रेमी नाट्यशास्त्र के विषयों से अपरिचित ही रह जाते। मौलिक न होने पर भी, संग्रह-प्रधान होने पर भी, 'साहित्यदर्पण' साधारण सहृदय सामाजिक के लिये, वस्तुतः 'साहित्यदर्पण' है जिसमें साहित्यशास्त्र के तत्त्व प्रतिबिम्बित हैं। साहित्यदर्पण से साहित्यशास्त्र के विषयों का ज्ञान प्राप्त करने के बाद, इन विषयों के मौलिक ग्रन्थों का अनुशीलन लाभप्रद माना जाया करता है।

## परवर्ती अलङ्कारशास्त्र पर साहित्यदर्पण का प्रभाव

साहित्यदर्पण ने अपने परवर्ती अलङ्कार-शास्त्र को पर्याप्त रूप से प्रभावित किया है। साहित्य-दर्पण का सबसे बड़ा प्रभाव 'रसगङ्गाधर' की रचना के रूप में देखा जा सकता है। वैसे इसमें कोई सन्देह नहीं कि रसगङ्गाधरकार की आलोचनात्मक प्रतिभा साहित्यदर्पण में नहीं थी किन्तु यह भी निस्सन्दिग्ध है कि साहित्यदर्पण की रचना ने ही पण्डितराज जगन्नाथ को अलङ्कारशास्त्र के पुनरालोचन में प्रेरित किया है। पण्डितराज जगन्नाथ ने 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के काव्य-लक्षण की समीक्षा में ही 'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्' का अपना काव्यलक्षण रचा है—

**'यत्तु 'रसवदेव काव्यम्' इति साहित्यदर्पणे निर्णीतम् तन्न। वस्त्वलङ्कारप्रधानानां काव्यानामकाव्यत्वापत्तेः। न चेष्टापत्तिः, महाकविसम्प्रदायस्याकुलीभावप्रसङ्गात्। तथा च जलप्रवाहवेगनिपतनोत्पतनभ्रमणानि कविभिर्वर्णितानि कपिबालादिविलसितानि च। न च तत्रापि यथाकथञ्चित् परम्परया रसस्पर्शोऽस्त्येवेति वाच्यम्। ईदृशरसस्पर्शस्य 'गौश्चलति' 'मृगो धावति' इत्यादावतिप्रसक्तत्वेनाप्रयोजकत्वात्। अर्थमात्रस्य विभावानुभाव-व्यभिचार्यन्यतमत्वादिति दिक्।'** ( रसगङ्गाधर : १म आनन )

साथ ही साथ विश्वनाथ कविराज ने 'चित्र' काव्य को काव्यभेद न मानने का जो तर्क दिया है उसकी समीक्षा ही रसगङ्गाधरकार की चतुर्विध का काव्य-भेद मीमांसा की पूर्वपीठिका है। पण्डित-राज जगन्नाथ ने काव्य के ४ प्रकार सिद्ध किये हैं—

( १ ) उत्तमोत्तम—**'शब्दार्थौ यत्र गुणीभावितात्मानौ कमप्यर्थमभिव्यङ्क्तस्तदाद्यम्।'**
( २ ) उत्तम—**'यत्र व्यङ्ग्यमप्रधानमेव सच्चमत्कारकारणं तद्द्वितीयम्।'**
( ३ ) मध्यम—**'यत्र व्यङ्ग्यचमत्कारासमानाधिकरणो वाच्यचमत्कारस्तत् तृतीयम्।'**
( ४ ) अधम—**'यत्रार्थचमत्कृत्युपस्कृता शब्दचमत्कृतिः प्रधानं तदधमं चतुर्थम्।'** ( रस-गङ्गाधर : १म आनन )

ये चारों काव्य-प्रकार **'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्'** की काव्यपरिभाषा से स्वभावतः सङ्गत है। 'रसात्मकं वाक्यं काव्यम्' की काव्यपरिभाषा से काव्य-प्रकार का निष्कर्ष नहीं निकल सकता। इस परिभाषा के ही कारण विश्वनाथ कविराज ने 'चित्रकाव्य' की मान्यता का खण्डन किया है। इस काव्य-परिभाषा की मीमांसा के रूप में जब **'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्'** की काव्यपरिभाषा बन गयी तब काव्य के प्रकार-चातुर्विध्य का निरूपण स्वयं सिद्ध हो गया।



# विषयानुक्रमणिका


| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| **प्रथम परिच्छेद** | |
| आरम्भ मङ्गल | १ |
| वाग्देवी-वन्दना | ,, |
| अलङ्कारशास्त्र का प्रयोजन : काव्य-प्रयोजन से भिन्न | २ |
| काव्य-प्रयोजन : पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति | ,, |
| चतुर्वर्ग प्राप्तिरूप काव्य-प्रयोजन का तात्पर्य | ,, |
| चतुर्वर्ग-प्राप्ति का सरल सुखद साधन काव्य ही है | ,, |
| काव्य-प्रयोजन की प्रामाणिकता | ४ |
| साहित्यदर्पण का अनुबन्ध-चतुष्टय | ५ |
| काव्यस्वरूपविवेक की भूमिका : काव्यप्रकाशकृत काव्यलक्षण निर्देश | ,, |
| उपर्युक्त काव्य-लक्षण का समीक्षण : दोषरहित शब्दार्थ युगल को काव्य मानने में 'अव्याप्ति' | ,, |
| 'सगुण' शब्दार्थयुगल को काव्य मानने में अनुपपत्ति | १० |
| सर्वत्र अलङ्कृत शब्दार्थयुगल को काव्य मानने में अनौचित्य | १३ |
| प्रसक्तानुप्रसक्त्या वक्रोक्तिजीवितकार का खण्डन | ,, |
| अलङ्कार की अस्फुट प्रतीति में काव्य की मान्यता-काव्यप्रकाशकार का व्यामोहमात्र | १४ |
| सरस्वतीकण्ठाभरणसम्मत काव्य-लक्षण उपर्युक्त विचार-विमर्श की दृष्टि से स्वयं खण्डित | १७ |
| ध्वनिकार-कृत काव्य लक्षण का खण्डन | १७ |
| वामनकृत काव्य-लक्षण का खण्डन | २० |
| ध्वनिकार-सम्मत काव्यात्मवाद में दोष-दर्शन | २१ |
| स्वसम्मत काव्य-स्वरूप | २३ |
| काव्य-रसात्मक वाक्य के निदर्शन | २६ |
| दोष-स्वरूप का सङ्केत | २८ |
| रसात्मक वाक्यरूप काव्य और उसके अपकर्षकारक दोष का सम्बन्ध | ,, |
| गुण-अलङ्कार और रीति-स्वरूप : एक संकेत | २९ |
| काव्यात्मभूत 'रस' और गुण-अलङ्कार-रीतितत्व : परस्पर सम्बन्ध | ,, |
| **द्वितीय परिच्छेद** | |
| वाक्य-विचार | ३१ |
| वाक्यरूप पदसमूह की विशेषता-योग्यता आदि | ,, |
| महावाक्य का स्वरूप-निरूपण | ३६ |
| वाक्योच्चयरूप महावाक्य की विशेषता | ,, |
| वाक्य-द्वैविध्य | ३७ |
| वाक्य-द्वैविध्य की प्रामाणिकता | ,, |
| वाक्य-द्वैविध्य का उदाहरण | ,, |
| वाक्यस्वरूपनिरूपक पदोच्चय का विशेषण | ३८ |
| अर्थ-प्रकार-निरूपण | ३९ |
| त्रिविध अर्थ का स्वरूप-विचार | ,, |
| अभिधा-शक्ति-निरूपण | ४० |
| संकेतग्रह के उपाय | ४१ |
| संकेत का क्षेत्र | ४३ |
| चतुर्विध संकेत-क्षेत्र का व्यवस्था-निरूपण | ,, |

लक्षणाशक्ति-निरूपण ४८
लक्षणा-विवेक ४९
लक्षणा के भेद-प्रभेद : प्रथम उपादान-लक्षणा ५२
उदाहरण-निरूपण ५३
द्वितीय लक्षणलक्षणा ५४
उदाहरण-निरूपण ५५
उपर्युक्त लक्षणाओं के निमित्त-भेद से अन्य भेद ५६
सारोपा और साध्यवसाना लक्षणायें ५८
उपर्युक्त लक्षणा-भेदों के उदाहरण ५९
निमित्तभेद से उपर्युक्त लक्षणा-भेदों के अन्य प्रभेद ६२
शुद्धा और गौणी लक्षणाओं के दृष्टान्त ,,
प्रयोजनमूलक उपर्युक्त लक्षणाओं के अन्य भेद ६८
गूढव्यङ्ग्या और अगूढव्यङ्ग्या लक्षणाओं के दृष्टान्त ,,
उपर्युक्त १६ प्रकार की प्रयोजनवती लक्षणाओं के अन्य भेद ७०
प्रयोजनवती लक्षणाओं में धर्मिगत और धर्मगत प्रयोजन के निदर्शन ,,
निर्दिष्ट लक्षणाभेद-संकलन ७२
लक्षणा के ४० भेदों का निरूपण ,,
एक अन्य निमित्त से लक्षणा का प्रकार-निरूपण ७४
लक्षणा के ८० भेद—उपसंहार ,,
व्यञ्जनाशक्ति : लक्षण ७५
व्यञ्जनालक्षण-परिष्कार ,,
व्यञ्जना के प्रकारों का निरूपण : शाब्दी व्यञ्जना ७६
१—अभिधामूलक व्यञ्जना ,,
२—अभिधानियामक तत्त्व और अभिधामूलक व्यञ्जना :—स्वरूप-परिष्कार ७७
३—लक्षणामूलक व्यञ्जना ८५
आर्थी व्यञ्जना ८७
आर्थी व्यञ्जना के तीन प्रकार ९२
उपर्युक्त प्रकारत्रय का निरूपण ,,
शाब्दी और आर्थी व्यञ्जना में अर्थ और शब्द का क्रमशः उपयोग ९३
व्यञ्जकता की दृष्टि से शब्द और अर्थ की परस्पर सहकारिता की आवश्यकता ,,
शब्द का उपाधि-त्रैविध्य ९४
उपाधि-त्रैविध्य : स्पष्टीकरण ,,
एक अन्य वृत्ति-तात्पर्य ९५
अभिहितान्वयवाद और तात्पर्यवृत्ति ,,

## तृतीय परिच्छेद

काव्यात्मतत्व : रसस्वरूपनिरूपण ९९
विभावादि द्वारा सहृदय-हृदय में अभिव्यक्त रत्यादिरूप स्थायी भाव ही 'रस' है ,,
रस प्रक्रिया : विभावादियोजना और स्थायी भाव की रसरूप में अभिव्यक्ति १००
रसास्वाद के स्वरूपनिर्णय की प्रतिज्ञा १०५
रस और रस का आस्वाद ,,
काव्यार्थपरिशीलन : सत्त्वोद्रेक : रसास्वाद ,,
'रस' और 'आस्वाद' का तादात्म्य १०९
आस्वादस्वरूप रस और व्यञ्जनावृत्ति का तादात्म्य १११
रस की आनन्दरूपता और शोक-स्थायिभावात्मक करुण : सामञ्जस्य ११२
करुण आदि के 'रस'-आनन्दास्वाद रूप होने में अन्य प्रमाण ,,
करुणादि रसों के दुःखात्मक मानने में महान् अनर्थ ११४
शोकस्थायिभावात्मक करुण में आनन्दानुभव की सिद्धि ११५

काव्य-नाट्य के आँसू आनन्द के आँसू हुआ करते हैं। ११६
रसास्वाद का अधिकार : समान अथवा विशिष्ट? ११७
रसास्वाद की भूमिका : साधारणीकरण : तन्मयीभवन ११८
काव्य-नाट्य के नायक और सामाजिक जन का साधारणीकरण ११९
सामाजिकों की रत्यादिवासनाओं और नायकों के रत्यादिभावों का साधारणीकरण ,,
विभावादि का साधारणीकरण १२०
लोक से काव्य-नाट्य ( कला ) का वैलक्षण्य : साधारणीकरण १२१
विभावादि की कारणता और रसोद्बोध १२२
रसास्वाद में विभावादित्रय का संवलित अनुभव १२३
रसोद्बोध में विभावादित्रितय की कारणता का रहस्य १२४
रस अनुकार्य (नायकादि) गत नहीं १२५
रस अनुकर्तृ (नटादि) गत भी नहीं १२६
रस कोई ज्ञाप्य वस्तु नहीं १२८
रस कार्य ( कारणजन्य ) रूप वस्तु भी नहीं ,,
रस 'नित्य' वस्तु भी नहीं १२९
रस एक अनिर्वचनीय तत्त्व है ,,
रस न तो परोक्ष है न प्रत्यक्ष १३१
अनिर्वचनीयस्वरूप रस का निरूपण-प्रकार ,,
अनिर्वचनीयस्वरूप रस के अस्तित्व में प्रमाण ,,
नाट्य-सूत्रनिर्दिष्ट 'रसनिष्पत्ति' का रहस्य १३२
रस एकमात्र 'व्यङ्ग्य' तत्त्व है १३३
रस की स्वप्रकाशता किंवा अखण्डता में सन्देह का निर्मूलन १३३
विभावादि वर्ग में विभावरूप तत्त्व : स्वरूपनिर्देश १३५
विभाव के दो भेद १३७
'नायक' का स्वरूप-निरूपण १३८
नायक के भेदोपभेद ,,
१—धीरोदात्त १३९
२—धीरोद्धत १४०
३—धीरललित ,,
४—धीरप्रशान्त १४१
शृङ्गाररस में उक्त चतुर्विध नायकों के अन्य चार प्रकार ,,
१—दक्षिण १४२
२—धृष्ट १४३
३—अनुकूल ,,
४—शठ १४४
उपर्युक्त नायक-भेद-परिगणन १४५
नायक के सहायक ,,
शृङ्गारी नायक के सहायक १४६
१—विट ,,
२—चेट १४७
३—विदूषक ,,
नायक के अर्थ-सहायक ,,
,, ,, अन्तःपुर-सहायक १४८
,, ,, दण्ड-सहायक १४९
,, ,, धर्म-सहायक १५०
उपर्युक्त सहायकों में उत्तमाधम-मध्यम-व्यवस्था ,,
नायक के दूत १५१
दूत-भेद-निरूपण ,,
नायक के सात्त्विक गुण १५२
१—शोभा ,,
२—विलास ,,
३—माधुर्य १५३

४–गाम्भीर्य १५३
५–धैर्य १५४
६–तेज ,,
७–ललित ,,
८–औदार्य ,,
नायिका-निरूपण १५५
स्वीया नायिका-निरूपण १५६
,, ,, भेद-निर्देश ,,
१–मुग्धा ,,
२–मध्या १५९
३–प्रगल्भा १६०
मध्या और प्रगल्भा-स्वीया नायिका के अवान्तर भेद १६२
'मध्या' के त्रिविध भेद : सोदाहरण निरूपण ,,
प्रगल्भा धीरा नायिका १६३
,, धीराधीरा नायिका १६४
,, अधीरा नायिका ,,
मध्या-प्रगल्भा नायिकाओं के अन्य-निमित्तक भेद १६५
'स्वीया' भेद-परिगणन ,,
'परकीया'-नायिका : भेदनिर्देश १६६
'सामान्या' नायिका-निरूपण १६७
उपर्युक्त नायिकाओं के अवस्था-भेद से अन्यान्य भेद-प्रभेद १६८
१–स्वाधीनभर्तृका ,,
२–खण्डिता ,,
३–अभिसारिका : स्वरूप किं वा प्रकार-निरूपण १६९
४–कलहान्तरिता १७१
५–विप्रलब्धा १७२
६–प्रोषितभर्तृका ,,
७–वासकसज्जा १७३
८–विरहोत्कण्ठिता १७४
पूर्वोक्त नायिका-भेद-सङ्कलन १७४
नायिकाओं के यौवनालङ्कार १७७
१–भाव १७८
२–हाव ,,
३–हेला १७९
४–शोभा १८०
५–कान्ति १८१
६–दीप्ति ,,
७–माधुर्य ,,
८–प्रगल्भता १८२
९–औदार्य १८३
१०–धैर्य ,,
११–लीला १८४
१२–विलास ,,
१३–विच्छित्ति १८५
१४–बिब्बोक ,,
१५–किलकिञ्चित १८६
१६–मोट्टायित ,,
१७–कुट्टमित १८७
१८–विभ्रम १८८
१९–ललित ,,
२०–मद १८९
२१–विहृत ,,
२२–तपन १९०
२३–मौग्ध्य ,,
२४–विक्षेप १९१
२५–कुतूहल ,,
२६–हसित ,,
२७–चकित १९२
२८–केलि ,,
प्रेम-चेष्टायें : 'मुग्धा' और 'कन्या' नायिकागत प्रेम-चेष्टा-निरूपण १९३
अन्य नायिकागत चेष्टा-निर्देश ,,
युवतियों की भावाभिव्यक्ति के उपाय १९५

| | |
|---|---|
| दूती | १९६ |
| दूती के गुण | ” |
| प्रतिनायक-निरूपण | १९८ |
| उद्दीपन-विभाव-निरूपण | १९९ |
| अनुभाव-निरूपण | २०० |
| सात्त्विकभाव-निर्देश | २०१ |
| व्यभिचारिभाव : लक्षण-निरूपण | २०३ |
| ” प्रकार-संख्यान | २०५ |
| ” स्वरूप-विवेक | ” |
| १—निर्वेद | ” |
| २—आवेग | २०६ |
| ३—दैन्य | २०७ |
| ४—श्रम | २०८ |
| ५—मद | ” |
| ६—जड़ता | २०९ |
| ७—उग्रता | २१० |
| ८—मोह | २११ |
| ९—विबोध | ” |
| १०—स्वप्न | २१२ |
| ११—अपस्मार | ” |
| १२—गर्व | २१३ |
| १३—मरण | ” |
| १४—आलस्य | २१४ |
| १५—अमर्ष | २१५ |
| १६—निद्रा | ” |
| १७—अवहित्था | २१६ |
| १८—औत्सुक्य | ” |
| १९—उन्माद | २१७ |
| २०—शङ्का | २१८ |
| २१—स्मृति | ” |
| २२—मति | २१९ |
| २३—व्याधि | ” |
| २४—त्रास | २२० |
| २५—व्रीडा | ” |
| २६—हर्ष | २२१ |
| २७—असूया | ” |
| २८—विषाद | २२२ |
| २९—धृति | ” |
| ३०—चपलता | २२३ |
| ३१—ग्लानि | २२४ |
| ३२—चिन्ता | ” |
| ३३—तर्क | २२५ |
| स्थायी भाव-निरूपण | २२६ |
| स्थायी भावों के प्रकार | २२७ |
| स्थायी भावों का क्रमशः लक्षण-निरूपण | ” |
| भाव : सामान्यलक्षण | २२९ |
| रसभेद-संख्यान | ” |
| शृङ्गार : स्वरूप-निरूपण | २३० |
| शृङ्गार के भेद : विप्रलम्भ और संभोग | २३२ |
| विप्रलम्भशृङ्गार : स्वरूप और प्रकार-निरूपण : प्रथम भेद पूर्वराग | ” |
| अभिलाष-दशा का पूर्वराग-विप्रलम्भ | २३३ |
| चिन्ता-दशा ” ” | २३४ |
| स्मृति-दशा ” ” | ” |
| उद्वेग-दशा ” ” | ” |
| प्रलाप-दशा ” ” | ” |
| उन्माद-दशा ” ” | ” |
| व्याधि-दशा ” ” | २३५ |
| जड़ता-दशा ” ” | ” |
| गुणकथन की कामदशा ” | ” |
| विप्रलम्भशृङ्गार में वर्जित कामदशायें | ” |
| मानविप्रलम्भ : सप्रभेद निरूपण | २३९ |
| प्रवास-विप्रलम्भ : सप्रभेद वर्णन | २४३ |
| करुण विप्रलम्भ | २४७ |
| शृङ्गारभेद : सम्भोग-शृङ्गार : सप्रकार स्वरूप-निरूपण | २४८ |
| हास्य : स्वरूप और भेद-निरूपण | २५१ |

करुण रस २५३
करुण और करुण विप्रलम्भ शृङ्गार : भेद निर्देश २५५
रौद्र रस „
रौद्र और युद्धवीर : परस्पर भिन्न रस २५६
वीररस : सप्रभेद-स्वरूप विवेक २५७
भयानक २५९
बीभत्स २६०
अद्भुत २६२
शान्त २६३
शान्त और दयावीर : परस्पर भिन्न प्रकार के रस २६४
वत्सल रस : भरतमुनि की मान्यता २६६
रसों का परस्पर विरोध २६८
परस्पर विरुद्ध रस : विरोध-परिशमन-संकेत „
भावादिप्रधान वाक्य भी काव्य ही है २६९
'भाव' ( भावकाव्य ) निरूपण २७०
रसाभास और भावाभास २७२
भावशान्ति, भावोदय, भावसन्धि और भावशबलता २७६

चतुर्थ परिच्छेद

काव्य-प्रकार-निरूपण २७९
प्रथम काव्य-प्रकार : 'ध्वनि'काव्य „
ध्वनिकाव्य के दो भेद : अविवक्षित-वाच्य और विवक्षितान्यपरवाच्य २८०
अविवक्षितवाच्यध्वनि के दो भेद २८१
१—'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य'ध्वनि „
२—'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य' ध्वनिकाव्य २८३
'अभिधामूलध्वनि'में लक्षणामूलध्वनि का भ्रम और उसका निवारण २८४
अर्थान्तरसंक्रमित और अत्यन्ततिरस्कृत वाच्यध्वनि में परस्पर भेद २८५
विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि के दो भेद : असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य और संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य २८५
असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि : रसादिरूप एक प्रकार का ही २८६
संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि : तीन प्रकार : शब्दशक्त्युद्भव, अर्थशक्त्युद्भव और शब्दार्थशक्त्युद्भव २८८
शब्दशक्त्युद्भवध्वनि : दो भेद : वस्तु-ध्वनि और अलङ्कारध्वनि २८९
अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि : १२ भेद २९१
कविप्रौढोक्तिसिद्ध और कविनिबद्ध-वक्तृप्रौढोक्तिसिद्धव्यञ्जक अर्थ का स्वरूपविश्लेषण २९७
अलङ्कार-ध्वनि का रहस्य : अलङ्करण न कि अलङ्कृत वस्तु २९८
शब्दार्थशक्त्युद्भवध्वनि-भेद „
व्यङ्ग्यार्थ-विश्लेषण में काव्यप्रकार-विश्लेषण २९९
उपर्युक्त ध्वनिभेद-संकलन „
उपर्युक्त ध्वनि-भेदों के 'पदगत' और 'वाक्यगत' भेद ३०१
अर्थशक्त्युद्भवध्वनिकीप्रबन्ध व्यङ्ग्यता ३०८
असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि की भिन्न-भिन्न व्यञ्जक भूमियाँ ३११
पूर्वनिरूपित-ध्वनि-प्रभेद-संकलन ३१५
द्वितीय काव्यप्रकार : गुणीभूतव्यङ्ग्य-काव्य ३१९
गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य के आठ प्रकार ३२०
१—अपराङ्गव्यङ्ग्य „
२—काक्वाक्षिप्तव्यङ्ग्य ३२३
३—वाच्यसिद्ध्यङ्गव्यङ्ग्य ३२४
४—सन्दिग्धप्राधान्यव्यङ्ग्य „
५—तुल्यप्रधान्यव्यङ्ग्य ३२५
६—अस्फुटव्यङ्ग्य ३२६

७—अगूढव्यङ्ग्य ३२६

८—असुन्दरव्यङ्ग्य ३२७

गुणीभूतव्यङ्ग्य की अन्यान्य प्रकार-सम्भावनाएँ ३२८

काव्य की ध्वनिरूपता और गुणीभूत-व्यङ्ग्यता : एक अभिज्ञान ३३०

काव्यप्रकाशकार-सम्मत तृतीय काव्य-भेद-चित्रकाव्य-का खण्डन ३३२

पञ्चम परिच्छेद

व्यञ्जनावृत्ति : स्वरूप निर्देश ३३८

व्यङ्ग्यार्थावबोध में 'अभिधा' का असामर्थ्य ”

अभिहितान्वयवादसम्मत तात्पर्यवृत्ति में व्यङ्ग्यावबोधन की अशक्ति ३३९

अभिधा के दीर्घदीर्घतर व्यापार में भी व्यञ्जना का अन्तर्भाव असंभाव्य ३४०

दशरूपककार सम्मत धनिक के तात्पर्यवृत्ति में भी व्यञ्जना का अन्तर्भाव असम्भव ३४१

लक्षणा में व्यञ्जना का अन्तर्भाव अयुक्तियुक्त ३४३

वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ के मौलिक भेदों में व्यञ्जना की मान्यता का बीज ३४४

१—बोद्धृ-भेद ”

२—स्वरूप-भेद ३४५

३—इयत्ता-भेद ”

४—निमित्त-भेद ३४६

५—प्रभाव-भेद ”

६—प्रतीति-भेद ”

७—काल-भेद ३४७

८—आश्रय-भेद ”

९—विषय-भेद ”

रसानुभाव के लिए व्यञ्जना की अनिवार्य मान्यता ३४८

अनुमिति अथवा स्मृति के द्वारा रसास्वाद की असंभावना ३५०

व्यक्तिविवेककार ( महिमभट्ट ) सम्मत व्यङ्ग्यार्थानुमितिवाद का खण्डन ”

व्यञ्जनावृत्ति की मान्यता अनिवार्य है ३५७

व्यञ्जना : रसना : चतुर्थी वृत्ति के दो नाम और रूप ३५८

षष्ठ परिच्छेद

काव्य के अन्यनिमित्तक भेद : दृश्य-काव्य और श्रव्यकाव्य ३५९

'दृश्य'काव्य की 'रूपक' संज्ञा ”

'अभिनय' का स्वरूप-निरूपण ३६०

रूपक के १० भेद ३६१

'रूपक' के अतिरिक्त 'उपरूपक' सामान्य स्वरूपनिर्देश ”

प्रथम रूपक-प्रकार : नाटक : स्वरूपनिरूपण ३६२

नाटकीय परिच्छेद : अङ्कस्वरूप और महत्त्व ३६५

अङ्कान्तर्गत अङ्क : गर्भाङ्क ३६७

नाटक-प्रयोग की प्रक्रिया : पूर्वरङ्गविधान ३६८

पूर्वरङ्ग : नान्दीगायन ३६९

नान्दी क्या है ”

पूर्वरङ्ग का अङ्ग : नान्दी अथवा रङ्गद्वार ३७०

स्थापना ३७२

स्थापना में भारती वृत्ति ३७४

भारती वृत्ति का स्वरूप-संकीर्तन ३७५

भारती वृत्ति के अङ्ग ”

१ प्ररोचना ”

२ वीथी ३७६

३ प्रहसन ”

४ आमुख : प्रस्तावना ”

प्रस्तावना के पाँच भेद ३७७

१–'उद्घात्यक' ३७७
२–'कथोद्घात' ३७८
३–'प्रयोगातिशय' ३७९
४–'प्रवर्तक' ३८०
५–'अवलगित' ३८१
आमुखोपयुक्त वीथ्यंग ३८२
नखकुट्ट के मत में प्रस्तावना का अन्य प्रकार ,,
वस्तु : इतिवृत्त : आधिकारिक और प्रासंगिक ,,
पताकास्थानक : नाटकीय उपयोग ३८४
प्रथम पताकास्थानक ३८५
द्वितीय ,, ३८६
तृतीय ,, ३८७
चतुर्थ ,, ३८८
पताकास्थानक की योजना में नाटककार का स्वातन्त्र्य ३८९
रूपक की इतिवृत्त-रचना : चरित-चित्रण अथवा रस के अनुकूल ३९०
अर्थोपक्षेपक की योजना : कवि-स्वातन्त्र्य का एक प्रकारविशेष ,,
अर्थोपक्षेपक : स्वरूप और प्रकारनिर्देश ३९१
प्रथम अर्थोपक्षेपक : विष्कम्भक : दो भेद ३९२
द्वितीय अर्थोपक्षेपक : प्रवेशक ,,
तृतीय ,, चूलिका ३९३
चतुर्थ ,, अङ्कावतार ,,
पंचम ,, अङ्कमुख ३९४
'अङ्कास्य' क्या है ,,
विष्कम्भक आदि की योजना-व्यवस्था ३९६
अर्थप्रकृति-पञ्चक : नामनिर्देश ३९७
प्रथम अर्थप्रकृति : बीज ३९८
द्वितीय ,, बिन्दु ३९९
तृतीय ,, पताका ४००
पताका की नाटकपर्यन्त योजना ,,
चतुर्थ अर्थप्रकृति–प्रकरी और उसकी विधान-व्यवस्था ४०१
पंचम अर्थप्रकृति : कार्य ४०२
अवस्थापञ्चक स्वरूप और प्रकार-निर्देश ४०४
१–आरम्भ ४०५
२–यत्न ,,
३–प्राप्त्याशा ४०६
४–नियताप्ति ४०७
५–फलागम ,,
'सन्धि'-स्वरूप-निरूपण ४०८
सन्धिपञ्चक ,,
१–मुखसन्धि ४०९
२–प्रतिमुख ४१०
३–गर्भसन्धि ४११
४–विमर्शसन्धि ४१२
५–निर्वहणसन्धि ४१३
सन्ध्यङ्ग-निरूपण : 'मुख'सन्धि के १२ अङ्ग ४१४
१–उपक्षेप ,,
२–परिकर ४१५
३–परिन्यास ४१६
४–विलोभन ,,
५–युक्ति ४१७
६–प्राप्ति ,,
७–समाधान ४१८
८–विधान ४१९
९–परिभावना ,,
१०–उद्भेद ४२०
११–करण ,,
१२–भेद ४२१
प्रतिमुखसन्धि के १३ अङ्ग : निर्देश ,,
१–विलास ४२२
२–परिसर्प ४२३
३–विधुत ,,

४–तापन ४२४
५–नर्म ”
६–नर्मद्युति ४२५
७–प्रगमन ४२६
८–विरोध ”
९–पर्युपासन ४२७
१०–पुष्प ”
११–वज्र ४२८
१२–उपन्यास ”
१३–वर्णसंहार ४२९
गर्भसन्धि के १३ अङ्गः निर्देश ४३०
१–अभूताहरण ४३१
२–मार्ग ”
३–रूप ४३२
४–उदाहरण ”
५–क्रम ४३३
६–संग्रह ”
७–अनुमान ४३४
८–प्रार्थना ”
९–क्षिप्ति ४३५
१०–त्रोटक ”
११–अधिबल ४३६
१२–उद्वेग ”
१३–विद्रव ”
विमर्शसन्धि के १३ अङ्ग : निर्देश ४३७
१–अपवाद ”
२–सम्फेट ४३८
३–व्यवसाय ”
४–द्रव ४३९
५–द्युति ”
६–शक्ति ४४०
७–प्रसङ्ग ”
८–खेद ४४१
९–प्रतिबोध ४४२
१०–विरोधन ”
११–प्ररोचना ४४३
१२–आदान ”
१३–छादन ४४४
निर्वहणसन्धि के १४ अङ्ग : निर्देश ”
१–सन्धि ४४५
२–विबोध ”
३–ग्रथन ४४६
४–निर्णय ”
५–परिभाषण ४४७
६–कृति ४४८
७–प्रसाद ”
८–आनन्द ”
९–समय ४४९
१०–उपगूहन ”
११–भाषण ४५०
१२–पूर्ववाक्य ”
१३–काव्यसंहार ”
१४–प्रशस्ति ४५१
सन्ध्यङ्ग निवेश में मतभेद ”
सन्ध्यङ्गयोजना-विषयक परिनिष्ठित सिद्धान्त ४५२
सन्ध्यङ्गनिवेश की उपयोगिता ४५३
रसाभिव्यञ्जन के लिये सन्ध्यङ्गयोजना ४५४
वृत्ति-विचार ४५५
कैशिकी वृत्ति ४५७
कैशिकी के अङ्ग ”
१–नर्म ”
२–नर्मस्फूर्ज ४५८
३–नर्मस्फोट ४५९
४–नर्म-गर्भ ४६०
सात्वती वृत्ति : अङ्गचतुष्टय : स्वरूप-निरूपण ”
आरभटी वृत्ति : साङ्गोपाङ्ग वर्णन ४६४
भारती वृत्ति ४६७
नाट्योक्तिनिर्देश ”

| | |
|---|---|
| नाटकपात्रों का नाम-निर्देश | ४६८ |
| नाटक का नामकरण | ४६९ |
| 'प्रकरण' का नाम-निरूपण | ,, |
| 'नाटिकादि' का नामकरण | ,, |
| नाटक के कतिपय प्रयोग-विशेष : निर्देश | ,, |
| नाटक के पात्रों के सम्बोधन-प्रकार | ,, |
| रूपकों का भाषा-विभाग | ४७१ |
| नाट्य-'लक्षण' और नाट्य-'अलङ्कार' | ४७३ |
| ३६ लक्षणों का नाम-निर्देश | ४७४ |
| १–लक्षण-प्रकार : भूषण | ४७५ |
| २–अक्षरसंघात | ४७६ |
| ३–शोभा | ,, |
| ४–उदाहरण | ४७७ |
| ५–हेतु | ४७८ |
| ६–संशय | ,, |
| ७–दृष्टान्त | ,, |
| ८–तुल्यतर्क | ४७९ |
| ९–पदोच्चय | ,, |
| १०–निदर्शन | ४८० |
| ११–अभिप्राय | ,, |
| १२–प्राप्ति | ,, |
| १३–विचार | ४८१ |
| १४–दिष्ट | ,, |
| १५–उपदिष्ट | ४८२ |
| १६–गुणातिपात | ,, |
| १७–गुणातिशय | ,, |
| १८–विशेषण | ४८३ |
| १९–निरुक्ति | ,, |
| २०–सिद्धि | ४८४ |
| २१–भ्रंश | ,, |
| २२–विपर्यय | ,, |
| २३–दाक्षिण्य | ,, |
| २४–अनुनय | ४८५ |
| २५–माला | ,, |
| २६–अर्थापत्ति | ,, |
| २७–गर्हण | ४८६ |
| २८–पृच्छा | ,, |
| २९–प्रसिद्धि | ,, |
| ३०–सारूप्य | ४८७ |
| ३१–संक्षेप | ,, |
| ३२–गुणकीर्तन | ,, |
| ३३–लेश | ४८८ |
| ३४–मनोरथ | ,, |
| ३५–अनुक्तसिद्धि | ,, |
| ३६–प्रियोक्ति-प्रियवचन | ४८९ |
| नाट्यालङ्कार : नामनिर्देश | ,, |
| १–आशीः | ४९० |
| २–आक्रन्द | ,, |
| ३–कपट | ४९१ |
| ४–अक्षमा | ४९२ |
| ५–गर्व | ,, |
| ६–उद्यम | ,, |
| ७–आश्रय | ,, |
| ८–उत्प्रासन | ४९३ |
| ९–आकांक्षा | ,, |
| १०–क्षोभ | ,, |
| ११–पश्चात्ताप | ४९४ |
| १२–उपपत्ति | ,, |
| १३–आशंसा | ,, |
| १४–अध्यवसाय | ,, |
| १५–विसर्प | ४९५ |
| १६–उल्लेख | ,, |
| १७–उत्तेजन | ,, |
| १८–परीवाद | ४९६ |
| १९–नीति | ,, |
| २०–अर्थ-विशेषण | ,, |
| २१–प्रोत्साहन | ४९७ |
| २२–साहाय्य | ,, |
| २३–अभिमान | ,, |
| २४–अनुवर्तन | ४९८ |

२५—उत्कीर्तन ११ ४९८
२६—याच्ञा ४९९
२७—परिहार ,,
२८—निवेदन ,,
२९—प्रवर्तन ५००
३०—आख्यान ,,
३१—युक्ति ,,
३२—प्रहर्ष ५०१
३३—उपदेशन ,,
नाट्यलक्षण और नाट्यालङ्कार; उपयोग-भेद और अनिवार्य योजना ५०२
वीथ्यङ्ग-संकेत ५०४
लास्य के अङ्ग : निर्देश ,,
१—गेयपद ,,
२—स्थितपाठ्य ५०५
३—आसीन ,,
४—पुष्पगण्डिका ,,
५—प्रच्छेदक ,,
६—त्रिगूढग ५०६
७—सैन्धव ५०७
८—द्विगूढक ,,
९—उत्तमोत्तमक ५०८
१०—उक्तप्रत्युक्त ,,
महानाटक क्या है ? ,,
१—रूपक-प्रकार : नाटक ३६२
२— ,, प्रकरण : सभेद-निरूपण ५०९
३— ,, भाण ५११
४— ,, व्यायोग ५१२
५— ,, समवकार ५१३
६— ,, डिम ५१६
७— ,, ईहामृग ५१७
८— ,, अङ्क ५१९
९— ,, वीथी ५२०
वीथी के १३ अङ्ग ५२०
१—उद्घात्यक ५२१
२—अवलगित ,,
३—प्रपञ्च ,,
४—त्रिगत ५२२
५—छल ५२३
६—वाक्केलि ५२४
७—अधिबल ५२५
८—गण्ड ,,
९—अवस्यन्दित ५२६
१०—नालिका ५२७
११—असत्प्रलाप ५२८
१२—व्याहार ,,
१३—मृदव ५२९
रूपकों में वीथ्यङ्गों का निवेश और उपयोग ,,
दशम रूपक-प्रकार : प्रहसन : सप्रभेद-निरूपण ५३०
१—भेद : शुद्ध प्रहसन ,,
२—भेद : सङ्कीर्ण प्रहसन ,,
'संकीर्ण' प्रहसनविषयक मतभेद तथा 'विकृत' नायक प्रहसननिरूपण ५३१
उपरूपक-निरूपण ५३२
१—नाटिका ,,
२—त्रोटक ५३३
३—गोष्ठी ५३४
४—सट्टक ,,
५—नाट्यरासक ५३५
६—प्रस्थानक ५३६
७—उल्लाप्य ,,
८—काव्य ५३७
९—प्रेङ्खण ५३८
१०—रासक ५३९
११—संलापक ५४०

१२—श्रीगदित ५४०
१३—शिल्पक ५४१
१४—विलासिका ५४२
१५—दुर्मल्लिका ५४३
१६—प्रकरणिका ५४४
१७—हल्लीश „
१८—भाणिका ५४५
'श्रव्य' काव्य-निरूपण ५४६
प्रथम श्रव्यकाव्य-प्रकार : पद्यमय अथवा पद्य-काव्य ५४७
पद्यात्मक काव्य के भेद „
१—मुक्तक „
२—युग्मक ५४८
महाकाव्य : स्वरूप-विनिश्चय ५४९
महाकाव्य-सम्बन्धी कतिपय आनुषंगिक विशेषतायें : आर्ष-महाकाव्य में 'सर्ग' के बदले 'आख्यान' रचना ५५३
प्राकृत भाषा में रचित महाकाव्य में 'सर्ग' के बदले 'आश्वास' की रचना ५५४
अपभ्रंश भाषा में रचित महाकाव्य में 'सर्ग' के बदले 'कुडवक' की रचना „
काव्य : स्वरूप-निरूपण „
खण्डकाव्य : लक्षण और उदाहरण ५५५
'कोष'रूप पद्य-प्रबन्ध : स्वरूप-निर्देश „
द्वितीय श्रव्यकाव्य-प्रकार : गद्यमय अथवा गद्य-काव्य „
गद्यकाव्य के अवान्तर भेद ५५६
१—कथा „
२—आख्यायिका ५५७
गद्यपद्यात्मक काव्य-प्रबन्ध ५५८
१—चम्पू „
२—विरुद „
३—करम्भक „
अन्यान्य काव्यप्रकारों का निर्दिष्ट काव्यभेदों में अन्तर्भाव „


## सप्तम परिच्छेद


काव्य के दोष : स्वरूप-निरूपण ५५९
दोषतत्त्व : प्रकार-निरूपण „
पद-पदांश-वाक्यगत दोष-निर्देश ५६०
पददोष-निरूपण „
१—दुःश्रवत्व „
२—अश्लीलत्व : त्रिविध „
क. व्रीडाभिव्यञ्जनरूप ५६१
ख. जुगुप्साभिव्यञ्जनरूप „
ग. अमङ्गलाभिव्यञ्जनरूप „
३—अनुचितार्थत्व „
४—अप्रयुक्तत्व „
५—ग्राम्यत्व ५६२
६—अप्रतीतत्व „
७—सन्दिग्धत्व ५६३
८—नेयार्थत्व „
९—निहतार्थत्व ५६४
१०—अवाचकत्व „
११—क्लिष्टत्व ५६५
१२—विरुद्धमतिकृत्त्व „
१३—अविमृष्टविधेयांशत्व „
नञ् का 'प्रसज्यप्रतिषेध'रूप अभिप्राय और समासाभाव में इसकी रक्षा ५६७
क्लिष्टत्व-विरुद्धमतिकारित्व और अविमृष्टविधेयांशत्व की पदगतता की व्यवस्था ५७०
वाक्यगत दोष-निरूपण „
१—दुःश्रवत्व „
२—अश्लीलत्व „
३—नेयार्थत्व „
४—क्लिष्टत्व ५७१
५—अविमृष्टविधेयांशत्व „
अविमृष्टविधेयांशत्व ( विधेयाविमर्श ) की अन्यान्य सम्भावनायें „
१—प्रक्रान्तवाचक 'तत्' के प्रयोग में ५७२

२–प्रसिद्धि-बोधक 'तत्' के प्रयोग में ५७३
३–पूर्वानुभूत पदार्थ के स्मारक-रूप 'तत्' के प्रयोग में ,,
भिन्न विभक्ति में, 'यत्' शब्द के सन्निकट 'तत्' शब्द की निराकांक्षता ५७४
पदांश-गत दोष ५७५
१–दुःश्रवत्व : स्वरूप तथा निदर्शन ,,
२–निहतार्थत्व ,,
३–अवाचकत्व ५७६
४–अश्लीलत्व ,,
५–नेयार्थत्व ,,
पदांशगत दोष : उपसंहार ५७७
निरर्थकत्व दोष ,,
असमर्थत्व दोष ,,
च्युतसंस्कृतित्व दोष ,,
कतिपय दोषों के स्वरूप-भेद ५७८
वाक्यदोष : स्वरूप तथा भेद-निरूपण ५७९
वाक्यगतदोष ५८०
१–प्रतिकूलवर्णत्व ,,
२–लुप्तविसर्गत्व ५८१
३–आहतविसर्गत्व ,,
४–अधिकपदत्वः विशेष विचार ,,
५–न्यूनपदत्व ५८२
६–कथितपदत्व ,,
७–हतवृत्तत्व ५८३
८–पतत्प्रकर्षत्व ५८५
९–सन्धिविश्लेष ,,
१०–संध्यश्लीलत्व ५८६
११–सन्धिकष्टत्व ,,
१२–अर्धान्तरैकपदत्व ५८७
१३–समाप्तपुनरात्तत्व ,,
१४–अभवन्मतसंबन्धत्व ,,
१५–अक्रमत्व ५९०
१६–अमतपरार्थत्व ५९१
१७–वाच्यानभिधान ,,
१८–भग्नप्रक्रमत्व ५९३
१९–प्रसिद्धित्याग ५९५
२०–अस्थानस्थपदत्व ५९६
२१–अस्थानस्थसमासत्व ५९७
२२–सङ्कीर्णत्व ५९८
२३–गर्भितत्व ,,
अर्थदोष : स्वरूप तथा भेद ५९९
१–अपुष्टत्व ,,
२–दुष्क्रमत्व ६००
३–ग्राम्यत्व ,,
४–व्याहतत्व ,,
५–अश्लीलत्व ६०१
६–कष्टत्व ,,
७–अनवीकृतत्व ६०२
८–निर्हेतुत्व ६०३
९–प्रकाशितविरुद्धत्व ,,
१०–संदिग्धत्व ,,
११–पुनरुक्तत्व ६०४
१२–प्रसिद्धिविरुद्धत्व ६०५
१३–विद्याविरुद्धत्व ,,
१४–साकाङ्क्षत्व ६०६
१५–सहचरभिन्नत्व ,,
१६–अस्थानयुक्तत्व ,,
१७–अविशेष में विशेष ६०७
१८–अनियम में नियम ,,
१९–विशेष में अविशेष ,,
२०–नियम में अनियम ६०८
२१–विध्ययुक्तत्व ६०९
२२–अनुवादायुक्तत्व ,,
२३–निर्मुक्तपुनरुक्तत्व ६१०
रसदोष : स्वरूप तथा प्रकार-निरूपण ,,
१–रस की स्वशब्दवाच्यता ६११
२–स्थायिभाव की ,, ,,
३–व्यभिचारिभाव की ,, ,,
४–प्रकृत रस-विरुद्ध विभावादि-योजना ६१२

५–अनुभाव की कष्ट-कल्पना ६१२
६–विभाव की ,, ६१३
७–अकाण्ड में रसविस्तार ,,
८–अकाण्ड में रसच्छेद ,,
९–पुनः पुनः रसदीप्ति ,,
१०–अङ्गी रस का अननुसंधान ,,
११–प्रकृत रस के अनुपकारक का विस्तृत वर्णन ६१४
१२–अङ्गभूत रस-भावादि का अतिविस्तार ,,
१३–प्रकृतिविपर्यय ,,
१४–अर्थानौचित्य ,,
अलङ्कार-दोष : पूर्वनिरूपित दोष-वर्ग में अन्तर्भाव, उपमादिगत दोष 'अनुचितार्थत्व' ६१५
यमक-दोष : अप्रयुक्तत्व ६१६
उत्प्रेक्षागत दोष : अवाचकत्व ,,
अनुप्रासगत दोष : प्रतिकूलवर्णत्व ,,
उपमागत दोष : अधिकपदत्व, न्यून-पदत्व ६१७
उपमागत दोष : भग्नप्रक्रमत्व ,,
अनुप्रासगत दोष : अपुष्टार्थत्व ६१९
समासोक्ति तथा अर्थान्तरन्यास दोष : पुनरुक्तत्व ६२०
अनुप्रासगत अन्य दोष : ख्याति-विरुद्धत्व ६२१
उपर्युक्त दोष : अनित्यत्वव्यवस्था, 'दुःश्रवत्व' की अनित्यता ,,
अश्लीलत्व की अनित्यत्व-व्यवस्था ६२२
निहतार्थत्व-अप्रयुक्तत्व : अनित्यत्व-नियम ६२३
अप्रतीतत्व : अनित्यता-नियम ६२४
कथितपदत्व : अनित्यत्व-व्यवस्था ६२५
सन्दिग्धत्व : अनित्यता-नियम ६२६
कष्टत्व : गुणव्यवस्था ,,
ग्राम्यत्व : अनित्यत्व-व्यवस्था ६२७
'निर्हेतुत्व' की गुणव्यवस्था ६२८
'ख्यातिविरुद्धत्व' की गुणव्यवस्था, 'कविसमय-कीर्तन' ,,
'पुनरुक्तत्व' की अदोषता ६३०
न्यूनपदत्व ,, ६३१
अधिकपदत्व ,, ६३३
समाप्तपुनरात्तत्व ,, ,,
गर्भितत्व ,, ६३४
पतत्प्रकर्षत्व ,, ,,
रसगत दोषों की अनित्यत्व-व्यवस्था ,,
सर्वदोष-प्रतिप्रसव : समस्त दोषों की अनित्यत्वव्यवस्था ६४०


## अष्टम परिच्छेद


काव्य में गुण-तत्त्व : स्वरूप और उपयोग ६४२
गुणविभाग : माधुर्य, ओज तथा प्रसाद ,,
माधुर्य-निरूपण ६४३
माधुर्य का अभिव्यक्ति-क्षेत्र ६४४
माधुर्य के अभिव्यञ्जन-साधन ६४५
ओजोगुण : स्वरूप तथा क्षेत्र-निरूपण ६४६
ओजोगुण के अभिव्यञ्जन-साधन ,,
प्रसादगुण : स्वरूप तथा क्षेत्र-निर्देश ६४७
प्रसाद गुण के अभिव्यञ्जन साधन ६४८
माधुर्यादि गुणत्रय की शब्दगुणता : औपचारिक ,,
प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत श्लेष, समाधि, औदार्य तथा प्रसाद का ओजोगुण में अन्तर्भाव ६४९
प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत 'पृथक्-पदत्व'रूप माधुर्य का 'माधुर्य' गुण में अन्तर्भाव ६५१
प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत अर्थव्यक्ति का 'प्रसाद' में अन्तर्भाव ,,

प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत 'कान्ति' तथा 'सुकुमारता' : दोषत्यागरूप ६५२
प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत 'समता' : गुणत्रय में अन्तर्भाव ,,
प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत अर्थगुण : गुणत्रय में अन्तर्भाव ६५३

## नवम परिच्छेद

काव्यमें रीतितत्त्व : स्वरूप और उपयोग ६५८
रीतिभेद : वैदर्भी, गौडी, पाञ्चाली तथा लाटी ,,
वैदर्भी : सोदाहरण स्वरूप-निरूपण ६५९
आचार्य रुद्रट-सम्मत वैदर्भी-स्वरूप-निर्देश ६६०
गौडीरीति : सोदाहरण स्वरूप-निर्देश ,,
आलङ्कारिक पुरुषोत्तम-सम्मत गौडी-स्वरूप-संकेत ,,
पाञ्चाली रीति : सोदाहरण स्वरूप-निरूपण ६६१
भोजराज-सम्मत पाञ्चाली-स्वरूप ,,
लाटी रीति : सोदाहरण स्वरूप-विवेक ,,
अन्य काव्याचार्य-सम्मत लाटी-स्वरूप ६६२
अन्य आलङ्कारिक-सम्मत रीतिचतुष्टय-स्वरूप ,,
रचना के नियामक ,,

## दशम परिच्छेद

काव्य में अलङ्कार-तत्त्व : स्वरूप और उपयोगिता ६६५
शब्दालङ्कार ६६६
१—पुनरुक्तवदाभास ,,
२—अनुप्रास : भेद-प्रभेद-निर्देश ६६७
क. छेकानुप्रास ,,
ख. वृत्त्यनुप्रास ,,
ग. श्रुत्यनुप्रास ६६९
घ. अन्त्यानुप्रास ६७०
ङ. लाटानुप्रास ६७१
३—यमक ६७२
पदावृत्तिरूप यमक ६७३
४—वक्रोक्ति : काकुवक्रोक्ति ६७४
५—भाषायमक ६७५
६—श्लेष ,,
क. वर्णश्लेष ६७६
ख. प्रत्ययश्लेष ,,
ग. लिङ्गश्लेष ६७७
घ. प्रकृतिश्लेष ,,
ङ. पदश्लेष ,,
च. विभक्तिश्लेष ,,
छ. वचनश्लेष ,,
ज. भाषाश्लेष ६७९
श्लेषगत भेद-प्रभेद ,,
श्लेषविषयक शास्त्रार्थ ६८०
७—चित्रालङ्कार ६८७
प्रहेलिका : अलङ्कारत्वखण्डन ६९१
अर्थालंकार : ६९२
१—उपमा ,,
उपमा के भेद-प्रभेद : पूर्णोपमा : श्रौती और आर्थी ६९३
पूर्णोपमागत भेद : तद्धितगा, समासगा और वाक्यगा पूर्णोपमा ६९५
तद्धितगा, समासगा और वाक्यगा श्रौती पूर्णोपमा ,,
तद्धितगा, समासगा और वाक्यगा आर्थी पूर्णोपमा ६९६
लुप्तोपमा : भेद-प्रभेद ,,
धर्मलुप्तोपमा के पाँच प्रकार ६९८
आधार और कर्म से विहित 'क्यच्' प्रत्यय के प्रयोग में धर्मलुप्तोपमा ,,
उपमानलुप्तोपमा : वाक्यगा तथा समासगा ७०१
वाचकलुप्तोपमा : समासगा और क्विप्प्रत्ययगा ,,
समासगा वाचकलुप्तोपमा ७०२

क्रिया वाचकलुप्तोपमा ७०२
धर्मोपमान लुप्तोपमा : भेदद्वय ,,
धर्मवाचक ,, ,, ७०३
उपमेय ,, ,,
धर्मोपमेय ,, ७०४
त्रिलुप्तोपमा ७०५
उपमाभेद-संकलन ,,
उपमा में साधारण धर्म : स्वरूप तथा प्रकार-निर्देश ७०७
उपमा के अन्यान्य वैचित्र्य ७०८
क. एकदेशविवर्तिनी उपमा ,,
ख. रसनोपमा ७०९
ग. मालोपमा ,,
उपमा के अनन्त वैचित्र्य : वर्गीकरण की असंभावना ७१०
२–अनन्वय ,,
३–उपमेयोपमा ७१२
४–स्मरण ७१३
५–रूपक ७१५
परम्परितरूपक : सप्रभेद निरूपण ७१६
साङ्गरूपक : समस्तवस्तुविषय और एकदेशविवर्ति ७१९
निरङ्गरूपक : भेदद्वय ७२१
रूपकभेद : संकलन ,,
रूपक-वैचित्र्य ७२२
६–परिणाम ७२६
७–संदेह : सप्रभेदनिरूपण ७२८
८–भ्रान्तिमान् ७३०
९–उल्लेख ७३२
ज्ञातृभेदनिबन्धन : उल्लेख ,,
विषयभेदनिबन्धन : उल्लेख ७३४
१०–अपह्नुति ७३५
अपह्नवपूर्वक आरोप में 'अपह्नुति' ,,
आरोपपूर्वक अपह्नव में ,, ,,
अपह्नुति का प्रकारान्तर ७३६
११–निश्चय ७३८
१२–उत्प्रेक्षा : सप्रभेदनिरूपण ७३९
वाच्योत्प्रेक्षा ७४०
वाच्यगुणोत्प्रेक्षा ,,
वाच्यक्रियोत्प्रेक्षा ७४१
वाच्यद्रव्योत्प्रेक्षा ,,
उत्प्रेक्षावैचित्र्य ७४८
१३–अतिशयोक्ति : सप्रभेद निरूपण ७५३
१४–तुल्ययोगिता ७५८
प्रस्तुत पदार्थों में एकक्रियारूप धर्म के योग में तुल्ययोगिता ,,
दो अप्रस्तुत पदार्थों में एकगुणरूप धर्म के योग में तुल्ययोगिता ,,
१५–दीपक ७६०
१६–प्रतिवस्तूपमा ७६२
१७–दृष्टान्त ७६३
१८–निदर्शना ७६५
१९–व्यतिरेक : सप्रभेद निरूपण ७६९
२०–सहोक्ति ७७३
२१–विनोक्ति ७७५
२२–समासोक्ति ७७७
२३–परिकर ७८७
२४–श्लेष ७८८
२५–अप्रस्तुतप्रशंसा : सप्रभेज निरूपण ७८९
सामान्य से विशेष की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' ,,
विशेष से सामान्य की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' ७९०
कार्य से कारण की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' ,,
कारण से कार्य की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' ७९१
समान वस्तु से समान वस्तु की 'अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा ,,

समासोक्ति की भाँति केवल विशेषण की श्लिष्टता में श्लेषमूला 'अप्रस्तुत-प्रशंसा' ७९१
श्लेष की भाँति विशेस्य की भी श्लिष्टता में श्लेषमूला 'अप्रस्तुतप्रशंसा' ७९२
२६—व्याजस्तुति ७९४
व्याजेन स्तुतिः=निन्दा के बहाने स्तुति ७९५
व्याजरूपा स्तुति=स्तुति का बहाना मात्र ,,
२७—पर्यायोक्ति ७९६
२८—अर्थान्तरन्यास ७९९
साधर्म्य के द्वारा सामान्य का विशेष से समर्थन ,,
,, ,, विशेष का सामान्य से समर्थन ,,
,, ,, कार्य का कारण से समर्थन ,,
,, ,, कारण का कार्य से समर्थन ८००
२९—काव्यलिङ्ग ८०२
३०—अनुमाना ८०६
३१—हेतु ८०७
३२—अनुकूल ८०८
३३—आक्षेप ८०९
सामान्यतया सूचित वस्तु का सर्वात्मना निषेधरूप वक्ष्यमाणविषयगत आक्षेप ८१०
एक अंश के वर्णन और दूसरे अंश के निषेध में वक्ष्यमाण विषयगत आक्षेप ,,
वस्तुस्वरूप के निषेध में उक्त विषयगत आक्षेप ,,
वस्तुकथन के निषेध में उक्त वस्तुगत आक्षेप ८११
आक्षेप का प्रकारान्तर ,,
३४—विभावना : भेद-प्रभेद ८१४
उक्तनिमित्ता विभावना ८१४
अनुक्तनिमित्ता ,, ,,
३५—विशेषोक्ति ८१५
३६—विरोध : सप्रभेद निरूपण ८१८
गुण का गुण से विरोधवर्णनरूप विरोध ,,
जाति का जाति से ,, ,,
क्रिया के साथ गुण का ,, ८१९
गुण का द्रव्य से ,, ,,
क्रिया के साथ क्रिया का ,, ,,
क्रिया का द्रव्य के साथ ,, ,,
द्रव्य का द्रव्य के साथ ,, ,,
३७—असङ्गति ८२१
३८—विषम : सप्रभेद निरूपण ८२३
कारणगुण से कार्य-गुण के विरोध में 'विषम' ८२४
कारण की क्रिया से कार्य की क्रिया के विरोध में 'विषम' ,,
आरब्ध कार्य के वैफल्य में अनर्थोत्पत्तिरूप 'विषम' ,,
विरूपसंघटना में 'विषम' ,,
३९—सम ८२६
४०—विचित्र ८२७
४१—अधिक ८२८
४२—अन्योन्य ८२९
४३—विशेष ,,
४४—व्याघात ८३१
व्याघात : प्रकारान्तर ,,
४५—कारणमाला ८३३
४६—मालादीपक ८३४
४७—एकावली ,,
पूर्व-पूर्ववर्णित के विशेषणरूप सेउत्तरोत्तर वर्ण्य वस्तु के स्थापन में एकावली ८३५
४८—सार ८३६
४९—यथासंख्य ८३७

५०—पर्याय ८३८

एक वस्तु के अनेक स्थान पर क्रमशः अवस्थान-वर्णन में 'पर्याय' ,,

अनेक वस्तुओं के एकत्र क्रमशः अवस्थान-वर्णन में 'पर्याय' ,,

एक वस्तु के अनेक स्थान पर क्रमशः संपादन अथवा विधान-वर्णन में 'पर्याय' ८३९

अनेक वस्तुओं के एकत्र संपादन अथवा विधान-वर्णन में 'पर्याय' ,,

५१—परिवृत्ति ८४०

'समान' और 'न्यून' वस्तु के साथ विनिमय में 'परिवृत्ति ,,

अधिक के साथ 'विनिमय' में 'परिवृत्ति' ,,

५२—परिसंख्या ८४२

शब्दव्यपोह में 'परिसंख्या' ,,

अर्थव्यपोह में ,, ,,

अर्थलभ्य व्यावृत्ति में ,, ८४३

५३—उत्तर ८४४

५४—अर्थापत्ति ८४५

प्राकरणिक से अप्राकरणिक अर्थ की आपत्ति में 'अर्थापत्ति' ८४६

अप्राकरणिक से प्राकरणिक अर्थ की आपत्ति में 'अर्थापत्ति' ,,

५५—विकल्प ८४८

५६—समुच्चय : सप्रभेद-निरूपण ८५०

५७—समाधि ८५३

५८—प्रत्यनीक ८५४

५९—प्रतीप ८५५

प्रसिद्ध उपमान की उपमेय-कल्पना में 'प्रतीप' ८५६

प्रसिद्ध उपमान की निष्फलता के प्रतिपादन में 'प्रतीप' ,,

प्रतीप : प्रकारान्तर ८५७

६०—मीलित ८५८

सहज रूप की तुल्यलक्षण वस्तु के द्वारा गोपन में 'मीलित' ,,

आगन्तुक रूप की तुल्यलक्षण वस्तु द्वारा गोपन में 'मीलित' ८५९

६१—सामान्य ,,

६२—तद्गुण ८६०

६३—अतद्गुण ८६१

६४—सूक्ष्म ८६२

६५—व्याजोक्ति ८६४

६६—स्वभावोक्ति ८६५

६७—भाविक ८६७

६८—उदात्त ८७१

लोकोत्तर वैभव का वर्णनरूप 'उदात्त' ,,

अङ्गभूत उदात्त चरितका ,, ,, ८७२

६९—रसवत् ८७३

७०—प्रेय ,,

७१—ऊर्जस्वि ,,

७२—समाहित ,,

७३—भावोदय ८७८

७४—भावसन्धि ,,

७५—भावशबलता ,,

भावोदय ,,

भावसन्धि ८७९

भावशबलता ,,

उपर्युक्त अलङ्कार-सम्मिश्रण और उसके भेद ८८२

१—संसृष्टि ,,

२—सङ्कर ८८५

ग्रन्थसमाप्ति ८९१

उदाहृत श्लोकानुक्रमणिका ८९३

॥ श्रीः ॥

# साहित्यदर्पणः

## विमर्शाख्य-हिन्दीव्याख्याविभूषितः

## प्रथमः परिच्छेदः

( आरम्भ-मङ्गल )

ग्रन्थारम्भे निर्विघ्नेन प्रारिप्सितपरिसमाप्तिकामो वाङ्मयाधिकृततया वाग्देवतायाः सांमुख्यमाधत्ते—

( वाग्देवी-वन्दना )

शरदिन्दुसुन्दररुचिश्चेतसि सा मे गिरां देवी ।
अपहृत्य तमः सन्ततमर्थानखिलान्प्रकाशयतु ॥ १ ॥

---

अनुवाद—ग्रन्थकार ( साहित्यदर्पण के रचयिता कविराज विश्वनाथ ) अपने ग्रन्थ ( साहित्यदर्पण ) की निर्विघ्नसमाप्ति की कामना से, ग्रन्थारम्भ के पहले, वाङ्मय की एकमात्र अधिकारिणी भगवती वाग्देवी की दया-दीक्षा का ध्यान कर रहा है—

शरच्चन्द्र की कान्ति से भी बढ़ी-चढ़ी कान्ति वाली, वह ( त्रिभुवनवन्दिता ) वाग्देवी सरस्वती हमारे हृदय का अज्ञानान्धकार दूर करती रहे और उसमें समस्त (काव्यात्मक) अर्थ-तत्त्वों को अवभासित करती रहे ।

विमर्श—साहित्यदर्पण की 'विमला', 'तर्कवागीशविरचित' किंवा 'लक्ष्मी' टीकाओं में 'अखिलान् अर्थान्' का अभिप्राय 'वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्यरूप अर्थ' बताया गया है। किन्तु वस्तुतः यहाँ कविराज विश्वनाथ का अभिप्राय 'काव्यविषयक विविध तत्त्व' है। 'काव्यविषयक विविध तत्त्व' का तात्पर्य रस-भाव, गुणावगुण, वृत्ति-रीति, अलङ्कार-उपचार आदि-आदि हैं। वाच्य और लक्ष्यरूप अर्थों के अवबोध के लिये वाग्देवी की दया-दीक्षा का चिन्तन उतना महत्त्व नहीं रखता जितना कि काव्य-तत्त्वों के निःसन्दिग्ध अवबोध के लिये। संस्कृत का अलङ्कारशास्त्र 'साहित्यदर्पण' के पहले ही रचा जा चुका था। भिन्न-भिन्न आलंकारिकों की समीक्षा में काव्य के भिन्न-भिन्न तत्त्व पहचाने जा चुके थे। साहित्यदर्पणकार के लिये इन विविध काव्य-तत्त्वों का वास्तविक अवबोध आवश्यक ही है जिसके लिये वाग्देवी की प्रार्थना भी अपेक्षित है। 'अखिलानर्थान् प्रकाशयतु' में जिस निस्सीम काव्यार्थतत्त्व के प्रकाशन की प्रार्थना है उसका स्वरूप ध्वनिकार की इस कारिका में निर्दिष्ट है—

'सरस्वती स्वादु तदर्थवस्तु निष्यन्दमाना महतां कवीनाम् ।
अलोकसामान्यमभिव्यनक्ति परिस्फुरन्तं प्रतिभाविशेषम् ॥' (ध्वन्यालोक : १. ६)

( अलङ्कारशास्त्र का प्रयोजन : काव्य-प्रयोजन से अभिन्न )

अस्य ग्रन्थस्य काव्याङ्गतया काव्यफलैरेव फलवत्त्वमिति काव्यफलान्याह—

( काव्य-प्रयोजन : पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति )

**चतुर्वर्गफलप्राप्तिः सुखादल्पधियामपि ।**
**काव्यादेव यतस्तेन तत्स्वरूपं निरूप्यते ॥ २ ॥**

( चतुर्वर्गप्राप्तिरूप काव्य-प्रयोजन का तात्पर्य )

चतुर्वर्गफलप्राप्तिर्हि काव्यतो 'रामादिवत्प्रवर्तितव्यं न रावणादिवत्' इत्यादि कृत्याकृत्यप्रवृत्तिनिवृत्त्युपदेशद्वारेण सुप्रतीतैव ।

उक्तं च ( भामहेन )—

'धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्यं कलासु च ।
करोति कीर्ति प्रीतिं च साधुकाव्यनिबन्धनम् ॥' इति ।

( चतुर्वर्ग-प्राप्ति का सरल सुखद साधन काव्य ही है )

किञ्च काव्याद्धर्मप्राप्तिर्भगवन्नारायणचरणारविन्दस्तवादिना, 'एकः शब्दः सुप्रयुक्तः सम्यग्ज्ञातः स्वर्गे लोके कामधुग्भवति' इत्यादिवेदवाक्येभ्यश्च सुप्र-

---

अनुवाद—जो काव्य के प्रयोजन हैं वे ही अलङ्कारशास्त्र के भी हैं। यह ग्रन्थ ( साहित्यदर्पण ) काव्य का अङ्ग है ( क्योंकि काव्य की समीक्षा का शास्त्र–अलङ्कारशास्त्र–काव्य का अङ्ग हुआ करता है ) और इसके भी वे ही प्रयोजन हैं जो काव्य के हुआ करते हैं। इसलिये यहाँ काव्य-प्रयोजन का निर्देश किया जा रहा है—

काव्य एक ऐसी वस्तु है जिससे अल्पबुद्धि मानव को, विना किसी कष्ट-साधना के, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष रूप पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति हुआ करती है। इसलिये 'काव्य' क्या है ? इसका निरूपण किया जा रहा है।

पुरुषार्थचतुष्टय-प्राप्तिरूप काव्य-प्रयोजन वस्तुतः सर्वविदित है क्योंकि यह सभी जानते हैं कि काव्य उपदेश दिया करता है—'राम के ऐसा आचार-व्यवहार बनाओ, रावण के ऐसा आचार-व्यवहार न बनाओ।' काव्य का यह उपदेश 'कृत्य'–धर्मादिरूप कर्त्तव्य-कर्म–की ओर हमारी प्रवृत्ति और 'अकृत्य' अधर्मादिरूप अकर्त्तव्य–अकर्म–की ओर से हमारी निवृत्ति का कारण है ( और इस प्रकार चतुर्वर्ग–प्राप्ति का अन्यतम उपाय है )।

इसीलिये तो कहा गया है—

'सत्काव्य का अनुशीलन अथवा निर्माण एक ऐसी वस्तु है जिससे धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष का तात्त्विक ज्ञान हुआ करता है, कलाओं में व्युत्पत्ति बढ़ा करती है, विदग्ध अथवा सहृदय होने का सुयश मिला करता है और उसकी प्राप्ति हुआ करती है जिसे हृदय का आह्लाद कहा जाता है।' ( भामह : काव्यालंकार तथा अग्निपुराण )।'

और वस्तुतः यह बात स्वयंसिद्ध है—काव्य से धर्मप्राप्ति तो इसलिए सिद्ध है क्योंकि भगवान् विष्णु के चरणारविन्द की स्तुति ( स्तोत्र-काव्य-भावना अथवा स्तोत्र काव्य-रचना ) धर्म का ही तो लाभ है। यहाँ 'एकः शब्दः' इत्यादि वेद–वाक्यों का प्रमाण भी दिया जा सकता है जिसका तात्पर्य है—'एक ही शब्द ( विष्णु–वाचक प्रणव

सिद्धैव। अर्थप्राप्तिश्च प्रत्यक्षसिद्धा। कामप्राप्तिश्चार्थद्वारैव। मोक्षप्राप्तिश्चैतज्जन्य-धर्मफलाननुसंधानात्, मोक्षोपयोगिवाक्ये व्युत्पत्त्याधायकत्वाच्च।

चतुर्वर्गप्राप्तिर्हि वेदशास्त्रेभ्यो नीरसतया दुःखादेव परिणतबुद्धीनामेव जायते। परमानन्दसंदोहजनकतया सुखादेव सुकुमारबुद्धीनामपि पुनः काव्यादेव।

ननु तर्हि परिणतबुद्धिभिः सत्सु वेदशास्त्रेषु किमिति काव्ये यत्नः करणीय इत्यपि न वक्तव्यम्। कटुकौषधोपशमनीयस्य रोगस्य सितशर्करोपशमनीयत्वे कस्य वा रोगिणः सितशर्कराप्रवृत्तिः साधीयसी न स्यात्?

---

अथवा ओङ्काररूप शब्द–वस्तुतः शब्दमात्र,क्योंकि समस्त शब्द अन्ततोगत्वा भगवद्वाचक ही हैं) जिसका सोच-समझ कर प्रयोग किया जाय और ठीक-ठीक अर्थ-रहस्य समझा जाय, क्या इहलोक और क्या परलोक–दोनों से सम्बद्ध हमारे मनोरथों का पूरक हुआ करताहै।'

काव्य से अर्थ-प्राप्ति तो प्रत्यक्ष-सिद्ध है ही। काव्य से कामरूप पुरुषार्थ की सिद्धि इसलिये संभव है क्योंकि जब काव्य से अर्थ-लाभ हुआ तो उसके द्वारा काम-सुख तो अवश्य ही प्राप्त होगा।

काव्य मोक्ष-प्राप्ति का भी साधन है क्योंकि काव्य के द्वारा सहृदय सामाजिक के हृदय में उस अनासक्ति योग की भावना भरी जाया करती है जो काव्य–संभूत धर्मादि-फल–भोग के प्रति स्वाभाविक है ( क्योंकि अनासक्ति–योग ही मोक्ष–प्राप्ति है )। काव्य से मोक्ष-प्राप्ति का एक यह भी अभिप्राय है—काव्य हम में मोक्ष–शास्त्र–सम्बन्धी विषयों की व्युत्पत्ति उत्पन्न किया करता है। वैसे तो वेदादिशास्त्र पुरुषार्थचतुष्टय के प्रापक माने गये हैं, किन्तु वेदादिशास्त्रों में कोई रस नहीं मिला करता और इसलिये इनके द्वारा पुरुषार्थचतुष्टय की जो प्राप्ति है वह एक दुःखद साधना है और प्रौढ़बुद्धि लोगों के लिये है संभव है। काव्य तो परमानन्दसंदोह–रस–का जनक है और इसलिये काव्य से ज पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति हुआ करती है वह एक सुखद साधना है और कोमलबुद्धि लोग के भी वश में है।

इसका यह अभिप्राय नहीं कि परिपक्व बुद्धि वालों के लिये, जब कि उन्हें वेदशास्त्रों से ही पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति हो सकती है, काव्य की कोई उपयोगिता नहीं। क्योंकि बात तो वस्तुतः यह है कि जब कि कड़वी–कसैली औषध ( वेदशास्त्र मनुष्य के ताप–संताप की कड़वी–कसैली औषध हैं ) से होने वाली रोग–शान्ति मीठी खांड ( काव्य मानव के ताप–संताप की मीठी खांड सरीखी औषध है ) से ही हो सकती हो, तब भला कौन ऐसा होगा जो अपने ताप-शमन के लिये मीठी खांड ( काव्य ) के प्रति लालायित न हो उठे!

**विमर्श**—( क ) काव्य के प्रयोजनों का निरूपण तो आलंकारिक आचार्य परम्परा से करते आ रहे हैं किन्तु काव्य-समीक्षा के प्रयोजनों का विचार संभवतः सर्वप्रथम विश्वनाथ कविराज ने ही किया है। काव्य और काव्य-समीक्षा की विभिन्न कृतियों में, कवि और समीक्षक की प्रतिभा की एकता और एकरसता का अनुसंधान कर, विश्वनाथ कविराज ने जो प्रयोजनैक्य सिद्ध किया है वह एक मौलिक कृत्य है और काव्य किंवा अलंकारशास्त्र की अपृथक्सिद्धता को प्रमाणित करने के लिये पर्याप्त है।

( ख ) साहित्यदर्पणकार के पूर्ववर्ती आलंकारिक आचार्य मम्मट द्वारा निर्दिष्ट काव्य-प्रयोजन तो ये रहे—१-यशःप्राप्ति, २-अर्थलाभ, ३-लोकव्यवहारज्ञान, ४-अमङ्गलनाश, ५-रसास्वाद

( काव्य-प्रयोजन की प्रामाणिकता )

किञ्च काव्यस्योपादेयत्वमग्निपुराणेऽप्युक्तम्—

'नरत्वं दुर्लभं लोके विद्या तत्र सुदुर्लभा ।
कवित्वं दुर्लभं तत्र शक्तिस्तत्र सुदुर्लभा ॥' इति ।

'त्रिवर्गसाधनं नाट्यम्' इति च । विष्णुपुराणेऽपि—

'काव्यालापाश्च ये केचिद्गीतकान्यखिलानि च ।
शब्दमूर्तिधरस्यैते विष्णोरंशा महात्मनः ॥' इति ।

---

और ६–सरसोपदेश । साहित्यदर्पणकार ने इस उपर्युक्त प्रयोजन-षट्क की समीक्षा में काव्य और काव्यालोचन के पुरुषार्थप्राप्तिरूप समान प्रयोजन का निष्कर्ष निकाला है । वैसे तो मम्मट-निर्दिष्ट 'षट्-प्रयोजना' में ही पुरुषार्थचतुष्टय की प्राप्ति का रहस्य समाया हुआ है और इस दृष्टि से मम्मट-प्रतिपादित प्रयोजन-षट्क का खण्डन नहीं हो सकता । किन्तु इतना अवश्य है कि जो बात मम्मट के मत में गूढ़ रूप से है वह विश्वनाथ कविराज के समीक्षण में स्पष्ट हो गयी है ।

( ग ) प्राचीन अलंकारशास्त्र में 'शास्त्र' के अधिकारियों और 'काव्य' के सामाजिकों में कोई बौद्धिक भेद-भाव नहीं बताया गया है । किन्तु विश्वनाथ कविराज ने 'शास्त्र' के अधिकारियों को 'परिणतबुद्धि' और 'काव्य' के सामाजिकों को 'सुकुमारबुद्धि' मानकर दोनों के व्यक्तित्व का भेद स्वीकार किया है । विश्वनाथ कविराज की इस मान्यता का आधार संभवतः समानदेशीय किंवा समानकालीन जन-समाज की प्रवृत्तियों का विश्लेषण है । यह भी संभव है कि प्राचीन आलंकारिकों की ये सूक्तियाँ, जैसे कि—

'ननु काव्येन क्रियते सरसानामवगमश्चतुर्वर्गे ।
लघु मृदु च नीरसेभ्यस्ते हि त्रस्यन्ति शास्त्रेभ्यः ॥' ( रुद्रट : काव्यालङ्कार १२. १ )

अथवा

'धर्मादिसाधनोपायः सुकुमारक्रमोदितः ।
काव्यबन्धोऽभिजातानां हृदयाह्लादकारकः ॥' ( कुन्तक : वक्रोक्तिजीवित १. ४ )

इत्यादि, जिनमें 'शास्त्र' और 'काव्य' का नैसर्गिक भेद-भाव प्रतिपादित है, विश्वनाथ कविराज की समीक्षा में 'शास्त्र' और 'काव्य' के अधिकारियों के वैयक्तिक भेद-भाव को भी प्रमाणित करती प्रतीत हुईं । चाहे जो भी हो, विश्वनाथ कविराज ने 'शास्त्र' और 'काव्य' के अधिकारियों के व्यक्तित्व का जो भेद-प्रतिपादन किया है वह कोई कपोल-कल्पना नहीं, किन्तु एक मनोवैज्ञानिक सत्य है । आधुनिक मनोविज्ञानशास्त्रियों ने भी कवि किंवा सहृदय को Introvert (अन्तर्मुखी वृत्तिवाले) और वैज्ञानिक किंवा विज्ञान-प्रेमी को Extrovert ( बहिर्मुखी वृत्तिवाले ) सिद्ध किया है । कविराज विश्वनाथ की धारणा में 'सुकुमारबुद्धि' और 'परिणतबुद्धि' का जो अभिप्राय है उसमें आधुनिक मनोविज्ञानशास्त्र के उपर्युक्त व्यक्तित्व-विश्लेषण का भी रहस्य बहुत कुछ अन्तर्निहित है ।

अनुवाद— इतना ही क्यों ? काव्य की उपयोगिता में तो शास्त्रों और पुराणों का भी प्रमाण है । अग्निपुराण का यह कथन है—

'सबसे पहले तो संसार में मानव-जन्म दुर्लभ है, इससे भी दुर्लभ है विद्यालाभ, उससे भी दुर्लभ है कवित्व और जिसे कवि-प्रतिभा कहते हैं वह तो अत्यन्त दुर्लभ है ।'
( अग्निपुराण ३२७. ३ )

और यह भी—

'नाट्य एक ऐसी वस्तु है जिससे धर्म, अर्थ और काम रूप पुरुषार्थ की प्राप्ति हुआ करती है ।' ( अग्निपुराण ३३८. ७ )

तेन हेतुना तस्य काव्यस्य स्वरूपं निरूप्यते ।

( साहित्यदर्पण का अनुबन्ध-चतुष्टय )

एतेनाभिधेयं च प्रदर्शितम् ।

( काव्य-स्वरूप-विवेक की भूमिका : 'काव्यप्रकाश'-कृत काव्यलक्षण-निर्देश )

तत्किंस्वरूपं तावत्काव्यमित्यपेक्षायां कश्चिदाह—'तद्दोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि' इति ।

( उपर्युक्त काव्य-लक्षण का समीक्षण : दोषरहित शब्दार्थयुगल को काव्य मानने में 'अव्याप्ति' )

एतच्चिन्त्यम् ।

तथाहि—यदि दोषरहितस्यैव काव्यत्वाङ्गीकारस्तदा—

'न्यक्कारो ह्ययमेव मे यदरयस्तत्राऽप्यसौ तापसः

---

इस सम्बन्ध में विष्णुपुराण ( १. २२. ८४. ) का यह उल्लेख है—

'समस्त काव्य-साहित्य किंवा समस्त संगीत वस्तुतः शब्दमूर्ति भगवान् विष्णु के ही अंश हैं।'

अब जबकि यह सिद्ध है कि काव्य जीवन के लिये अत्यन्त उपयोगी है तब काव्य क्या है ? इसका विचार-विमर्श तो आवश्यक ही है ।

अनुवाद—इस उपर्युक्त विचार-विमर्श से यह स्पष्ट है कि इस ग्रन्थ ( साहित्यदर्पण ) का 'अभिधेय' अथवा विषय क्या है ( अर्थात् काव्यस्वरूप-विचार इसका विषय है ) और साथ ही साथ यह भी कि इसका 'प्रयोजन' क्या है ( अर्थात् चतुर्वर्गप्राप्ति इसका प्रयोजन है ), इसका 'अधिकारी' कौन है ( अर्थात् काव्य-प्रेमी सामाजिक जन इसके अधिकारी हैं ) और इसका 'सम्बन्ध' क्या है ( अर्थात् साहित्यदर्पण और काव्य में प्रतिपादक और प्रतिपाद्य का सम्बन्ध है ) ।

विमर्श—किसी भी विषय के शास्त्रीय ग्रन्थ में 'अनुबन्धचतुष्टय' का रहना अनिवार्य माना गया है। 'अनुबन्धचतुष्टय' की मर्यादा की रक्षा इसी उद्देश्य से की जा रही है जिसमें किसी भी विषय का ग्रन्थकार अपने विषय से इधर उधर न बहक जाय। 'अनुबन्धचतुष्टय' का अभिप्राय है—अधिकारी, विषय, सम्बन्ध और प्रयोजन—इन चार तत्त्वों का ( तत्रानुबन्धो नामाधिकारिविषयसम्बन्धप्रयोजनानि—वेदान्तसार ) । यहाँ साहित्यदर्पण जैसे काव्यालोचनात्मक ग्रन्थ के 'अधिकारी' वे लोग बताये गये हैं जो 'काव्यतत्त्व' के जिज्ञासु हैं। वस्तुतः ऐसे ही लोगों को ध्यान में रखकर विश्वनाथ कविराज ने यह ग्रन्थ लिखा है। इस ग्रन्थ का विषय है—काव्य-साहित्य। इस विषय के श्रवण, मनन और निदिध्यासन का मानवजीवन में एक महान् उपयोग है क्योंकि यह एक 'पुरुषार्थ' है और इसकी 'प्राप्ति' मानव-जीवन की एक पूर्णता है। इस विषय और इसके प्रयोजन में एक घनिष्ठ 'सम्बन्ध' है क्योंकि इस विषय के अवबोध से पुरुषार्थप्राप्ति संभव है।

अनुवाद—'काव्य क्या है ?' इस प्रश्न के समाधान में एक काव्याचार्य ( काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट ) का यह कथन है—

'काव्य वह शब्दार्थयुगल है जो दोषरहित हो, गुणसहित हो और यथासंभव किंवा यथास्थान अनलंकृत भी हो तो कोई क्षति नहीं।'

किन्तु काव्य-स्वरूप का उपर्युक्त निरूपण इसलिये युक्तियुक्त नहीं कि यदि दोषरहित ही शब्दार्थयुगल 'काव्य' हुआ करे-तब यह सूक्ति तो 'काव्य' होने से

सोऽप्यत्रैव निहन्ति राक्षसकुलं जीवत्यहो रावणः।
धिग्धिक्छक्रजितं प्रबोधितवता किं कुम्भकर्णेन वा
स्वर्गग्रामटिकाविलुण्ठनवृथोच्छूनैः किमेभिर्भुजैः ॥' इति।

अस्य श्लोकस्य विधेयाविमर्शदोषदुष्टतया काव्यत्वं न स्यात्। प्रत्युत ध्वनि(स)त्वेनोत्तमकाव्यताऽस्याङ्गीकृता, तस्मादव्याप्तिर्लक्षणदोषः।

ननु कश्चिदेवांशोऽत्र दुष्टो न पुनः सर्वोऽपीति चेत्, तर्हि यत्रांशे दोषः सोऽकाव्यत्वप्रयोजकः, यत्र ध्वनिः स उत्तमकाव्यत्वप्रयोजक इत्यंशाभ्यामुभयत आकृष्यमाणमिदं काव्यमकाव्यंवा किमपि न स्यात्। न च कंचिदेवांशं काव्यस्य दूषयन्तः श्रुतिदुष्टादयो दोषाः, किं तर्हि सर्वमेव काव्यम्। तथाहि—काव्यात्म-

---

रही-'अपमान तो वस्तुतः सर्वप्रथम यह है मेरा कि मेरे (मुझ लोक-विद्रावण रावण के) भी शत्रु पैदा होने लगे! इससे बढ़कर मेरा और क्या अपमान कि इन शत्रुओं में एक तापस भी शत्रु बन बैठा! और तो और, यह तापस भी, इस लङ्का में ही, राक्षसवंश के विनाश में जुट गया! ओह! क्या रावण मैं जी रहा हूँ। धिक्कार है इन्द्रविजयी मेघनाद को! नींद से उठा कुम्भकर्ण भी अब किस काम का! और, और मेरे ये भुजदण्ड किस काम के, जो 'स्वर्ग' कहे जाने वाले किसी छोटे-मोटे टोले की लूट-खसोट में, व्यर्थ के लिये ही फूले बने बैठे हैं।'

यह सूक्ति इसलिये काव्य नहीं हो सकती क्योंकि यहाँ 'विधेयाविमर्श' दोष आ पड़ा है ('विधेयाविमर्श' दोष इसलिये आ पड़ा है क्योंकि यहाँ कवि ने वाक्य-रचना के सामान्य सिद्धान्त-उद्देश्य-विधेयभाव-के पूर्वपश्चाद्भाव के नियम—

'अनुवाद्यमनुक्त्वैव न विधेयमुदीरयेत्।
न ह्यलब्धास्पदं किञ्चित् कुत्रचित् प्रतितिष्ठति॥'

का स्पष्ट उल्लंघन किया है। एक वार तो इस नियम का उल्लंघन 'अयमेव न्यक्कारः' के स्थान पर 'न्यक्कारो ह्ययमेव' करके किया गया है और दूसरी बार किया गया है 'एभिर्भुजैः वृथा' के बदले '···वृथोच्छूनैः किमेभिर्भुजैः' इत्यादि रूप से वाक्य-विन्यास करके, जहाँ 'वृथा'रूप विधेयांश, जिसे प्रधानता देनी चाहिये, समास में डालकर अप्रधान बना दिया गया है। होना तो चाहिये इस उपर्युक्त सूक्ति को उत्तम काव्य जैसा कि रसभावादि की अभिव्यञ्जना के कारण इसे माना भी गया है! इससे तो यही निष्कर्ष निकला कि 'दोषरहित शब्दार्थयुगल काव्य है'-यह काव्य-लक्षण 'अव्याप्ति' दोष से दूषित है क्योंकि जिस शब्दार्थयुगल, जैसे कि 'न्यक्कारो ह्ययम्' आदि, को काव्य होना चाहिये वह इस लक्षण की कसौटी पर काव्य ही नहीं ठहरता!)।

यहाँ यह समाधान भी अकिञ्चित्कर ही रहा कि यह (न्यक्कारो ह्ययम् आदि) सूक्ति जितने अंश में दोषयुक्त है उतने अंश में भले ही काव्य न हो किन्तु अन्यत्र अर्थात् रसभावादि की अभिव्यञ्जना के अंश में तो काव्य ही रहेगी क्योंकि समस्त शब्दार्थयुगल तो यहाँ दूषित नहीं ठहरा। क्यों? इसलिये कि एक ओर से तो दोषयुक्त अंश और दूसरी ओर से दोषमुक्त अंश से अपनी-अपनी ओर खींची गयी यह सूक्ति 'अकाव्य' अथवा 'काव्य' कुछ भी नहीं हो पायेगी!

और साथ ही साथ यहाँ यह बात भी तो है कि श्रुतिदुष्ट (अथवा विधेयाविमर्श)

भूतस्य रसस्यानपकर्षकत्वे तेषां दोषत्वमपि नाङ्गीक्रियते। अन्यथा नित्यदोषानित्यदोषत्वव्यवस्थाऽपि न स्यात्! यदुक्तं ध्वनिकृता—

'श्रुतिदुष्टादयो दोषा अनित्या ये च दर्शिताः।
ध्वन्यात्मन्येव शृङ्गारे ते हेया इत्युदाहृताः॥' इति।

किञ्च एवं काव्यं प्रविरलविषयं निर्विषयं वा स्यात्, सर्वथा निर्दोषस्यैकान्तमसंभवात्।

नन्वीषदर्थे नञः प्रयोग इति चेत्तर्हि 'ईषद्दोषौ शब्दार्थौ काव्यम्' इत्युक्ते निर्दोषयोः काव्यत्वं न स्यात्। सति संभवे 'ईषद्दोषौ' इति चेत्, एतदपि काव्यलक्षणे न वाच्यम्, रत्नादिलक्षणे कीटानुवेधादिपरिहारवत्। नहि कीटानु-

---

आदि दोष किसी शब्दार्थयुगल को अंशतः ही नहीं अपितु पूर्णतया दूषित करने वाले हुआ करते हैं (और इसलिये 'न्यक्कारो ह्ययम्' आदि में 'विधेयाविमर्श' को आंशिक दोष कह देने से कोई उद्देश्य नहीं सिद्ध हो जायगा)। ऐसा इसलिये (क्योंकि वस्तुतः इन दोषों से काव्य के आत्मभूत रस का अपकर्ष हुआ करता है) क्योंकि यदि इन दोषों से काव्य के आत्मभूत रस का कोई विघात नहीं हो पाता तब इन्हें दोष भी तो नहीं माना गया होता! दोष को तो काव्य के आत्मतत्त्व रस की सर्वात्मना अपकर्षक मानना ही पड़ेगा क्योंकि बिना ऐसा माने नित्यदोष और अनित्यदोष की विभाग-व्यवस्था कैसे सिद्ध हो सकेगी जो कि ध्वनि-दार्शनिक आचार्य की इस उक्ति में सिद्ध की जा चुकी है—

'श्रुतिकटु आदि जो दोष नित्य और अनित्य-दोनों माने गये हैं इसीलिये माने गये हैं क्योंकि शृंगारादिरस-प्रधान काव्य में तो ये सर्वथा हेय हैं (किन्तु रौद्रादिरस-प्रधान काव्य में उपादेय भी हैं)।'

यहाँ यह भी ध्यान रखना चाहिये कि 'दोषरहित शब्दार्थयुगल' को काव्य मानने में या तो काव्य का क्षेत्र बहुत सङ्कुचित हो जाता है या काव्य का कोई क्षेत्र ही नहीं बच रहता। क्योंकि ऐसा असभव है कि कोई भी सूक्ति ऐसी बन पड़े जिसमें दोष का ऐसा अभाव हो जो ऐकान्तिक और आत्यन्तिक—दोनों हों।

अब यदि इस संकट से पिण्ड छुड़ाने के लिये 'अदोषौ' के नञ् (अ) का अभिप्राय 'अभाव' न लेकर 'ईषत्' 'स्वल्प' लिया जाय क्योंकि नञ् (अ) का अभिप्राय 'ईषत्' भी हुआ करता है तब तो इससे भी भयंकर संकट उपस्थित हो जायगा जिसका रूप यह होगा कि 'निर्दोष शब्दार्थयुगल' काव्य नहीं कहा जा सकेगा (क्योंकि काव्य तो उसी शब्दार्थयुगल को कहेंगे जिसमें कुछ थोड़ा दोष अवश्य हो)। इससे भी छुटकारा पाने के लिये यदि यह कहा जाय कि 'काव्य वह शब्दार्थयुगल है जिसमें यदि दोष हों तो बहुत थोड़े हों' तब तो इसका यही सीधा उत्तर होगा कि काव्य-लक्षण में इस प्रकार की बात कहनी ही नहीं चाहिये (क्योंकि दोष का होना या न होना अथवा थोड़ा होना या अधिक होना काव्य के स्वरूप का नियामक अथवा अनियामक नहीं अपितु उसकी उपादेयता के वर्द्धन या अवर्द्धन का ही कारण हो सकता है)। जैसे कि जब हमें किसी रत्न के स्वरूप का विवेचन करना होता है तब यह नहीं कहना होता कि 'रत्न वह है जिसमें कीटानुवेध का दोष न लगा हो'। इसी प्रकार काव्य के स्वरूप का विवेचन करते

वेधादयो रत्नस्य रत्नत्वं व्याहन्तुमीशाः किन्तूपादेयतारतम्यमेव कर्तुम्। तद्वदत्र श्रुतिदुष्टादयोऽपि काव्यस्य। उक्तं च—

'कीटानुविद्धरत्नादिसाधारण्येन काव्यता।
दुष्टेष्वपि मता यत्र रसाद्यनुगमः स्फुटः॥' इति।

---

हुये यह नहीं कहना चाहिये कि 'काव्य वह शब्दार्थयुगल है जिसमें दोष न हो'। 'कीटानुवेध' होने या न होने से रत्न की 'उपादेयता' में न्यूनाधिक्य भले ही हो 'रत्नता' में क्योंकर कोई क्षति होने लगी! श्रुतिदुष्टादि दोषों के सद्भाव अथवा अभाव में भी शब्दार्थयुगलरूप काव्य की उपादेयता में घटती–बढ़ती तो संभव है किन्तु 'काव्यता' में कोई क्षति क्योंकर होने लगी! तभी तो ऐसा कहा गया है—

'जिस प्रकार कोई रत्न कीटानुवेध के होने पर भी रत्न ही रहा करता है, उसी प्रकार कोई काव्य रसभावाभिव्यञ्जक शब्दार्थयुगल–श्रुतिदुष्टादि दोष के होने पर भी काव्य ही रहा करता है।'

विमर्श—(क) काव्यप्रकाशकार के काव्यलक्षण—'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि' की पदशः आलोचना विश्वनाथ कविराज ने इसीलिये की हैं जिससे उनका अपना काव्यलक्षण—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' अक्षरशः सर्वमान्य सिद्ध हो जाय। यहाँ सर्वप्रथम आक्षेप शब्दार्थयुगलरूप काव्य की पहली विशेषता अर्थात् अदोषता पर किया गया है। मम्मट के 'अदोषौ शब्दार्थौ काव्यम्' इस कथन में 'अदोषौ' का वह अभिप्राय लिया गया है जो लिया तो जा सकता है किन्तु मम्मट के आशय के प्रतिकूल है। 'यदि दोषरहितस्यैव काव्यत्वाङ्गीकारस्तदा 'न्यक्कारो ह्ययमेव''''''' अस्य श्लोकस्य विधेयाविमर्शदोषदुष्टतया काव्यत्वं न स्यात्' आदि युक्तियाँ वस्तुतः मम्मट के काव्यलक्षणवाक्य के 'अदोषौ' पद पर भले ही कटाक्ष करें किन्तु यह निश्चित है कि इनसे मम्मट की 'काव्यभावना' में कोई दोष नहीं निकल पाया। मम्मट के लिये 'न्यक्कारो ह्ययमेव' आदि सूक्ति 'ध्वनिकाव्य' का एक सुन्दर उदाहरण है क्योंकि यहाँ एक एक पद व्यञ्जना से ओतप्रोत है। यहाँ क्या वाच्य और क्या व्यङ्ग्य–दोनों अर्थों के सौन्दर्य और चमत्कार परस्पर स्पर्धा में पड़े एक रमणीय काव्य की रूपरेखा का निर्माण कर रहे हैं। यहाँ मम्मट को और मम्मट के पूर्ववर्त्ती ध्वनिदार्शनिक आचार्यों को कोई दोष न दिखाई पड़ा। जहाँ विश्वनाथ कविराज को यहाँ 'विधेयाविमर्श' का दोष दिखायी पड़ रहा है वहाँ वस्तुतः तो यह दोष है ही नहीं क्योंकि अनुवाद्य अथवा उद्देश्य के पहले विधेय के प्रयोग में ही कवि अपने प्रस्तावित चरित (रावण) की विशेषता का प्रकाशन उचित समझ रहा है। यहाँ बात यह है कि 'न्यक्कार' पद के, जो वस्तुतः विधेय है, उद्देश्य-पद (अयमेव) के पहले प्रयोग में ही कवि लोकविद्रावण रावण के उग्र स्वभाव को अभिव्यक्त करना चाहता है। यदि उद्देश्य–विधेय–भाव के सिद्धान्त का यहाँ अनुसरण किया गया होता तो क्रोधान्ध रावण और किसी पद–वाक्य–प्रमाण–पारावारीण पण्डित का भेद ही क्या रहता! साथ ही साथ समास में पड़ा 'वृथा' पद विधेय क्यों हो? वह तो उच्छूनता का एक सार्थक विशेषण है। 'स्वर्गरूपी छोटे से टोले की लूट–खसोट से व्यर्थ के लिये फूले न समाये इन मेरे भुजदण्डों का भी अब क्या काम?'–यही यहाँ अभिप्राय है। इस अभिप्राय की दृष्टि से यदि 'वृथोच्छून' पद न प्रयुक्त किया गया होता तो 'स्वर्गग्रामटिका' पद का क्या स्वारस्य रह जाता? 'स्वर्गग्रामटिका'–विलुण्ठन के ही कारण तो भुजदण्डों को 'वृथोच्छून' कहा गया है। यदि कहीं स्वर्ग को 'दुर्ग्रह दुर्ग' कहा गया होता तब भले ही 'वृथा' पद व्यर्थ लगा करता! यह सब स्वारस्य होने पर भी यदि 'विधेयाविमर्श' के दोष के देखने का दुराग्रह रह ही जाय तब भी मम्मट के अनुसार यह काव्यकृति निर्दुष्ट ही कही जायगी क्योंकि यहाँ के

रसभाव की महिमा से यह दोष भी गुण का ही काम करेगा। इस प्रकार इस काव्यसूक्ति के आधार पर मम्मट के काव्यलक्षण में प्रयुक्त 'अदोषौ' पद में कोई दोष नहीं निकाला जा सकता। जब तक और कोई उदाहरण न दिया जाय तब तक मम्मट के काव्यलक्षण में 'अव्याप्ति' कहाँ से खटकने लगे! **'न्यक्कारो ह्ययमेव'** आदि के आधार पर मम्मट की काव्यपरिभाषा अव्याप्त नहीं अपितु सर्वथा निर्दुष्ट प्रतीत हो रही है।

(ख) 'दोषरहित' ही 'शब्दार्थयुगल' को काव्य मानने में दूसरी आपत्ति है—काव्य के क्षेत्र का संकुचित हो जाना या सर्वथा लुप्त हो जाना। कविराज विश्वनाथ ने इसीलिये कहा—**'किं चैवं काव्यं प्रविरलविषयं निर्विषयं वा स्यात्, सर्वथा निर्दोषस्यैकान्तमसंभवात्'**। जब मम्मट ने अपना काव्य-लक्षण बनाया होगा तब यह सब भी अवश्य सोच लिया होगा। मम्मट के अनुसार उत्तम-मध्यम और अधम-इन तीन प्रकार की काव्यकृतियों में शब्दार्थयुगल की 'अदोषता' एकरूप नहीं अपितु त्रिविधरूप है। विश्वनाथ कविराज ने इस पर ध्यान न दिया। उनका ध्यान एकमात्र 'अदोष' पद में 'नञ्' के अर्थ-अभाव-पर ही गया और काव्यसाहित्य की काञ्चनराशि की परख के लिये मम्मट की बतायी काव्यलक्षण की कसौटी एक अनर्थ के रूप में दिखायी देने लगी। किन्तु यह सब एक दुराग्रहमात्र ही है और कुछ नहीं। यदि 'दोषहान' को काव्यरचना के लिये अनिवार्य न माना जाय और काव्यसाहित्य की प्रसिद्ध कृतियों में 'दोषहान' की विशेषता को प्रमाणरूप से न प्रस्तुत किया जाय तब तो काव्य-क्षेत्र में ऐसी उच्छृङ्खलता पैदा हो जाय कि **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** का मन्त्रजाप करते हुये जो भी उलटा-सीधा लिखा जाय, वह सब काव्य ही हो जाय! मम्मट के काव्य-लक्षण में 'शब्दार्थयुगल की अदोषता' पर जो सर्वप्रथम ध्यान रखा गया है वह संस्कृतकाव्यसाहित्य की ऐतिहासिक और वास्तविक-दोनों दृष्टियों से युक्तियुक्त ही प्रतीत होता है। मम्मट ने 'दोषरहित शब्दार्थयुगल' को जो काव्य माना है उसके साथ यह सार्वभौम सिद्धान्त भी समञ्जस रखा है कि संसार में ऐसी कोई वस्तु नहीं जो सर्वथा निरवद्य-निर्दुष्ट-हो **( नास्त्येव तज्जगति सर्वमनोहरं यत् )**।

(ग) मम्मट के काव्यलक्षण में 'अदोषौ' के अर्थ के रूप में 'ईषद्दोषयुक्तौ' की कल्पना विश्वनाथ कविराज की दुराग्रहपूर्ण दृष्टि का ही परिणाम है। इस अभिप्राय में तो मम्मट ने शब्दार्थयुगल की अदोषता कभी भी न मानी थी! विश्वनाथ कविराज की यह आलोचना व्यक्तिविवेककार आचार्य महिमभट्ट की आलोचना से प्रभावित तो अवश्य प्रतीत हो रही है किन्तु जहाँ महिमभट्ट ने एक सिद्धान्त-विशेष के अनुसंधान के लिये ध्वनिकार की पद-योजनाओं पर आक्षेप किया है वहाँ विश्वनाथ कविराज ने विना किसी सिद्धान्तविशेष के प्रतिपादन के ही काव्यप्रकाशकार की पद-योजना पर कटाक्ष किया है।

(घ) **'अदोषौ शब्दार्थौ'** में **'सति सम्भवे ईषद्दोषौ'** की कल्पना मम्मट के काव्यलक्षण पर विश्वनाथ कविराज द्वारा किये गये कटाक्षों का वैचित्र्य भले ही प्रकट किया करे किन्तु मम्मट के काव्यमत में जब यह बात ही नहीं तो खण्डन किसका! एक बात तो विश्वनाथ कविराज की यहाँ जंच रही है किन्तु वह उनकी बात नहीं अपितु उनके द्वारा उद्धृत इस सूक्ति अर्थात्—

**'कीटानुविद्धरत्नादिसाधारण्येन काव्यता।**
**दुष्टेष्वपि मता यत्र रसाद्यनुगमः स्फुटः॥'**

की बात है। बिना कुछ कहे हुये भी यदि इसी सूक्ति को पुरस्कृत कर साहित्यदर्पणकार ने कहा होता कि काव्य का लक्षण होना चाहिये—**'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** तब भी बात कुछ बन गयी होती। 'रत्न' के लक्षणकार यह कभी नहीं कहा करते कि 'रत्न' वह है जिसमें काकपद, मक्षिकाकृति आदि-आदि दोष न हों। वे तो केवल इतना ही कहा करते हैं कि जिस रत्न में,

( 'सगुण' शब्दार्थयुगल को काव्य मानने में अनुपपत्ति )

किञ्च। शब्दार्थयोः सगुणत्वविशेषणमनुपपन्नम्। गुणानां रसैकधर्मत्वस्य 'ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः' इत्यादिना तेनैव प्रतिपादितत्वात्। 'रसाभिव्यञ्जकत्वेनोपचारत उपपद्यत इति चेत्? तथाऽप्ययुक्तम्। तथाहि—तयोः काव्यस्वरूपेणाभिमतयोः शब्दार्थयो रसोऽस्ति, न वा? नास्ति चेत्, गुणवत्त्वमपि नास्ति, गुणानां तदन्वयव्यतिरेकानुविधायित्वात्। अस्ति चेत्? कथं

---

काकपद अथवा मक्षिकाकृति आदि कोई दोष हो वह 'शुभ' नहीं हुआ करता जैसा कि बृहत्संहिताकार आचार्य वराहमिहिर का ही कथन है—

'काकपदमक्षिकाकेशधातुयुक्तानि शर्करैर्विद्धम्।
द्विगुणाश्रिदग्धकलुपत्रस्तविशीर्णानि न शुभानि॥'

इसी प्रकार काव्य के लक्षणकारों को भी यह कभी नहीं कहना चाहिये कि 'काव्य वह शब्दार्थयुगल है जिसमें कोई दोष न हो'। उनके लिये तो यही कहना उचित है कि 'काव्य वह शब्दार्थयुगल है जो रसात्मक हो'। इसके बाद ही यह कहा जा सकता है कि जिस काव्य में विधेयाविमर्श आदि दोषों में से कोई दोष हो वह काव्य उच्चकोटि का काव्य नहीं हुआ करता। विश्वनाथ कविराज का यह 'साहित्यदर्पण' वस्तुतः व्यक्तिविवेककार आचार्य महिमभट्ट की कल्पना में आ चुका है। महिमभट्ट ने स्पष्ट कहा था—

'काव्यमात्रस्य·········रसात्मकत्वोपगमात्।·········अस्य (काव्यस्य) रसात्मकत्वमवश्यमभ्युपगन्तव्यम्। तन्मात्रप्रयुक्तश्च ध्वनिव्यपदेशः।' (व्यक्तिविवेक, पृष्ठ ९३, ९७) किन्तु 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' की परिभाषा एकाङ्गी ही परिभाषा है। आचार्य मम्मट ने अलंकारशास्त्र के ऐतिहासिक और वास्तविक तत्त्वों की पूर्वापर समीक्षा में अपनी काव्य-परिभाषा प्रस्तुत की है। इस व्यापक दृष्टि से देखते 'शब्दार्थयुगल की अदोषता' पर कोई दोष नहीं पड़ता।

अनुवाद—( काव्यप्रकाश-कृत उपर्युक्त काव्यलक्षण में 'शब्दार्थयुगल की अदोषता' में तो अव्याप्ति-दोष है ही, किन्तु ) साथ ही साथ यहाँ 'शब्दार्थयुगल की सगुणता' में काव्य-स्वरूप की मान्यता भी युक्तिसंगत नहीं क्योंकि 'शब्दार्थयुगल' को 'सगुण' तब कहा जाय जब कि 'गुण' शब्द और अर्थ के धर्म माने जा सकें! गुण तो एकमात्र रस के धर्म हैं और उपर्युक्त काव्यलक्षणकार ( आचार्य मम्मट ) ने ही इन्हें रस-धर्म के रूप में प्रतिपादित किया है—

'जैसे शौर्य आदि आत्मा के अपृथक्सिद्ध गुण अथवा धर्म हुआ करते हैं ( न कि शरीर के ) वैसे ही माधुर्य आदि रसरूप काव्यात्मतत्त्व के अपृथक सिद्ध गुण अथवा धर्म हुआ करते हैं ( न कि शब्द और अर्थ रूप काव्य-शरीर के )।' ( काव्यप्रकाश. ८ )

अब यदि इस अड़चन से छुटकारा पाने के लिये यह कहा जाय कि 'शब्दार्थयुगल की सगुणता' का अभिप्राय 'शब्दार्थयुगल की रसाभिव्यञ्जकता' है क्योंकि रसाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ को उपचारतः सगुण शब्द और अर्थ कहा ही जा सकता है', तब तो यही कहना पड़ता है कि ऐसी बात यहाँ बहुत ठीक नहीं बैठती। क्यों? इसलिये कि जिस शब्दार्थयुगल को काव्य-रूप मान लिया गया उसके सम्बन्ध में यह प्रश्न उठ सकता है कि 'उसमें रस है या रस नहीं है?' यदि इसका उत्तर यह दिया गया कि

नोक्तं रसवन्ताविति विशेषणम्। गुणवत्त्वान्यथानुपपत्त्यैतल्लभ्यत इति चेत्? तर्हि सरसावित्येव वक्तुं युक्तम्, न सगुणाविति। नहि प्राणिमन्तो देशा इति केनाऽप्युच्यते। ननु 'शब्दार्थौ सगुणौ' इत्यनेन गुणाभिव्यञ्जकौ शब्दार्थौ काव्ये प्रयोज्यावित्यभिप्राय इति चेत्? न, गुणाभिव्यञ्जकशब्दार्थवत्त्वस्य काव्ये उत्कर्षमात्राधायकत्वम्, न तु स्वरूपाधायकत्वम्। उक्तं हि—'काव्यस्य शब्दार्थौ शरीरम्, रसादिश्चात्मा, गुणाः शौर्यादिवत्, दोषाः काणत्वादिवत्, रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत्, अलङ्काराः कटककुण्डलादिवत्' इति।

---

'उसमें रस नहीं है' तब तो यही सिद्ध हो गया कि उसमें 'गुणवत्ता' भी नहीं है क्योंकि जहाँ रस रहेगा वहाँ ही गुण रहेंगे और जहाँ रस न होगा वहाँ गुण भी न होंगे! अब यदि यहाँ यह उत्तर सोचा गया कि 'उसमें रस है (इसलिये गुण भी हैं)' तब तो यह पूछना पड़ेगा कि 'शब्दार्थयुगल की सगुणता के' बदले 'शब्दार्थयुगल की रसवत्ता' को काव्यस्वरूप का नियामक क्यों न बताया गया? यदि यहाँ यह कहा जाय कि 'शब्द और अर्थ की सगुणता' का अभिप्राय 'शब्द और अर्थ की सरसता' ही निकलना चाहिये क्योंकि रस के विना गुण की स्थिति ही असंभव है' तब तो इसका सीधा उत्तर यह दिया जायगा कि 'शब्दार्थयुगल की सगुणता' के बदले 'शब्दार्थयुगल की सरसता' को काव्य-स्वरूप का नियामक क्यों न माना जाय? भला यह कौन सा तुक कि कहना हो 'ये वे भूभाग हैं जहाँ प्राणी रहा करते हैं' और कहा जाय 'ये वे भूभाग हैं जहाँ शौर्यादि (गुण) रहा करते हैं!' (भला शब्द और अर्थ की 'सरसता' को मन में रख कर शब्द और अर्थ की 'सगुणता' के प्रतिपादन की बुझौवल कोई बुद्धिमानी हुई!)

यहाँ यह समाधान भी कि 'सरस शब्दार्थयुगल' के बदले 'सगुण शब्दार्थयुगल' का औपचारिक प्रयोग काव्य में गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ के प्रयोग पर जोर देने के उद्देश्य से किया गया, कोई समाधान नहीं क्योंकि गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ काव्य के उत्कर्षवर्द्धक भले ही हों, स्वरूप-नियामक तो कदापि नहीं हो सकते। तभी तो ऐसा कहा गया है—

'शब्द और अर्थ काव्य के शरीर हैं, रस-भाव आत्मतत्त्व है, माधुर्यादिगुण शौर्यादि की भाँति रसरूप आत्मतत्त्व के अपृथक् सिद्ध धर्म हैं, श्रुतिदुष्टादि दोष काणत्व (काना होने) आदि की भाँति रसरूप आत्मतत्त्व के सौन्दर्यापकर्षक हैं, वैदर्भी आदि रीतियाँ शरीर-संस्थान (अङ्गरचना) के समान काव्य-संस्थान हैं और (अनुप्रास-) उपमादि अलङ्कार कटक, कुण्डल आदि आभूषणों की भाँति शब्द और अर्थ के सौन्दर्यवर्द्धक हैं।'

**विमर्श**—(क) काव्यप्रकाशनकार की काव्य-परिभाषा शब्दार्थयुगलरूप काव्य में 'दोषाभाव' के बाद 'गुणसद्भाव' के तत्त्व का दर्शन करती है। साहित्यदर्पणकार ने इसे भी अनावश्यक सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। इस सम्बन्ध में काव्यप्रकाशकार की 'सगुणौ शब्दार्थौ' की उक्ति और उन्हीं की—

'ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः।
उत्कर्षहेतवस्ते स्युरचलस्थितयो गुणाः॥' (काव्यप्रकाश ८. १)

इत्यादि उक्ति में परस्पर विरोध प्रदर्शित किया गया है और यह निष्कर्ष निकाला गया है कि मम्मट की काव्यपरिभाषा युक्तिसंगत नहीं। किन्तु वस्तुतः बात यह है कि यहाँ भी खींचातानी से ही काम निकालने का प्रयास दिखायी दे रहा है। मम्मट ने जहाँ माधुर्यादि गुणत्रय को

मुख्यतः 'रसधर्म' माना है वहाँ यह भी स्वीकार किया है कि उपचारतः गुण शब्दार्थगत भी कहे जा सकते हैं **'—गुणवृत्त्या पुनस्तेषां वृत्तिः शब्दार्थयोर्मता'** ( काव्यप्रकाश, ८. ६ )। इस प्रकार मम्मट के काव्यमत में परस्पर विरोध का देखना-दिखाना कोई युक्तिपूर्ण बात नहीं प्रतीत होती। मम्मट की दृष्टि में शब्द और अर्थ में माधुर्यादि गुणों के होने का एकमात्र अभिप्राय शब्द और अर्थ का मधुर शृङ्गारादि रसों के अभिव्यञ्जन का सामर्थ्य ही है, अन्य कुछ नहीं।

( ख ) विश्वनाथ कविराज की एक और युक्ति यह है—यदि उपचार का आश्रय लेकर 'रसाभिव्यञ्जक' शब्द और अर्थ को 'सगुण' शब्द और अर्थ कहा जा सकता है तो इसी दृष्टि से उन्हें ( शब्द और अर्थ को ) 'रसवत्' अथवा 'सरस' कहने में क्या आपत्ति है। युक्ति तो यह ठीक ही है क्योंकि विश्वनाथ कविराज को 'सगुण शब्दार्थयुगल' के स्थान पर 'रसात्मक वाक्य' को काव्य सिद्ध करना है। मन में रखा जाय—'सरस शब्दार्थयुगल काव्य है' और कहा जाय 'सगुण शब्दार्थयुगल काव्य है।' ऐसा कहना ठीक ऐसे ही है जैसे कहा तो जाय 'यहाँ शूरता रहा करती है' और समझा जाय 'यहाँ लोग रहा करते हैं!' किन्तु ऐसा लगता है कि इस तर्कचातुर्य में कहीं कुछ चूक है और वह यह है—'सगुण' शब्दार्थयुगल में 'रसाभिव्यञ्जक' शब्दार्थयुगल का अभिप्राय तो अन्तर्निहित है क्योंकि अभिव्यञ्जना की कड़ी 'शब्द और अर्थ–रस–गुण' इस रूप से परम्परया जुड़ी है अर्थात् ध्वनिवादी आचार्यों की यह मान्यता कि–'शब्दार्थयुगल तो रस के अभिव्यञ्जक हैं और माधुर्यादि गुण रसानुभव में अभिव्यङ्ग्य हृदयावस्थारूप हैं'–यहाँ अक्षुण्ण विराज रही है, किन्तु यदि इसके बदले 'रसवत्' अथवा 'सरस' पद को शब्दार्थयुगल का विशेषण रखा जाय तो इससे 'रसाभिव्यञ्जक शब्दार्थयुगल' का भाव भले ही निकल जाय 'रसानुभव में अभिव्यङ्ग्य गुण' का अभिप्राय तो कदाचित् अनायास नहीं निकल सकता। **'सगुणौ शब्दार्थौ'** कहने पर तो **'साक्षात् रसाभिव्यञ्जकौ शब्दार्थौ'** तथा **'परम्परया गुणाभिव्यञ्जकौ शब्दार्थौ'** का रहस्य समझा जा सकता है किन्तु **'सरसौ शब्दार्थौ'** अथवा **'रसवन्तौ शब्दार्थौ'** कहने से **'रसाभिव्यञ्जकौ शब्दार्थौ'** का ही अभिप्राय निकल सकता है न कि **'परम्परया गुणाभिव्यञ्जकौ शब्दार्थौ'** का भी। रसध्वनिवादी काव्यालोचना की दृष्टि से यदि काव्यलक्षण किया जाय तब तो मम्मट का ही काव्यलक्षण एकमात्र निर्दुष्ट काव्यलक्षण प्रतीत होता है क्योंकि इसमें 'शब्दार्थ-रस-गुण' का परस्पर सम्बन्ध एकत्र ही निर्दिष्ट किया हुआ है। 'रसवत्' अथवा 'सरस' शब्दार्थयुगल कहने पर 'शब्दार्थ-रस' का सम्बन्ध भले ही सूचित हो जाय 'गुण' तो बाहर निकला प्रतीत हो रहा है।

( ग ) माधुर्यादि गुणों को काव्य का 'उत्कर्षाधायक' मात्र मानकर विश्वनाथ कविराज ने मम्मट की काव्यपरिभाषा में 'शब्दार्थ की सगुणता' पर जो आक्षेप किया है वह भी सर्वथा समीचीन नहीं प्रतीत होता। गुण काव्य के स्वरूपाधायक नहीं अपितु उत्कर्षाधायकमात्र हैं **(गुणाभिव्यञ्जकशब्दार्थवत्त्वस्य काव्ये उत्कर्षमात्राधायकत्वं न तु स्वरूपाधायकत्वम् )**–इस युक्ति पर यदि विचार करें तो ऐसा लगता है जैसे रसात्मक वाक्य को काव्य सिद्ध करने वाले आचार्य ने काव्यप्रकाश के खण्डन के आवेश में पड़कर गुण और अलङ्कार का भेदभाव ही भुला दिया है। रसध्वनिवादी आचार्य तो गुणाभिव्यञ्जक शब्दार्थयोजना को काव्य का स्वरूपाधायक और उत्कर्षाधायक दोनों माना करते हैं। गुण यदि रस के धर्म हुये–और साहित्यदर्पणकार की भी यही मान्यता है—

**रसस्याङ्गित्वमाप्तस्य धर्माः शौर्यादयो यथा।**
**गुणा माधुर्यमोजोऽथ प्रसाद इति ते त्रिधा॥** ( साहित्यदर्पण ८. १ )

तब गुणाभिव्यञ्जक शब्दार्थरचना काव्यस्वरूप न हुई तो और क्या हुई? गुण तो काव्य के स्वरूपाधायक होकर ही उसके उत्कर्षाधायक हुआ करते हैं। यह तो अलङ्कारों की बात है कि

( सर्वत्र अलङ्कृत शब्दार्थयुगल को काव्य मानने में अनौचित्य )

एतेन 'अनलङ्कृती पुनः क्वापि' इति यदुक्तम्, तदपि परास्तम्। अस्यार्थः- सर्वत्र सालङ्कारौ क्वचित्त्वस्फुटालङ्कारावपि शब्दार्थौ काव्यमिति। तत्र सालङ्कार· शब्दार्थयोरपि काव्ये उत्कर्षाधायकत्वात्।

( प्रसक्तानुप्रसक्त्या वक्रोक्तिजीवितकार का खण्डन )

एतेन 'वक्रोक्तिः काव्यजीवितम्' इति वक्रोक्तिजीवितकारोक्तमपि परास्तम्। वक्रोक्तेरलङ्काररूपत्वात्।

---

वे काव्य के स्वरूपाधायक नहीं अपितु यथास्थान किंवा यथासंभव एकमात्र उत्कर्षाधायक हुआ करते हैं। काव्यप्रकाशकार की तभी तो यह स्पष्ट उक्ति है—

'ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः।
उत्कर्षहेतवस्ते स्युरचलस्थितयो गुणाः॥' ( काव्यप्रकाश ८. १ )

अनुवाद—उपर्युक्त उद्धरण की विचारधारा के देखते काव्यप्रकाशकृत काव्य-लक्षण में शब्द और अर्थ को 'अनलंकृती पुनः क्वापि'—सर्वत्र अलंकृत किन्तु कदाचित् अनलंकृत कहना भी किसी काम का नहीं। 'अनलंकृती पुनः क्वापि' का अर्थ क्या है ? यही न कि सर्वत्र तो अलङ्कारसहित शब्दार्थयुगल काव्य है ही किन्तु कहीं-कहीं ऐसा भी शब्दार्थयुगल काव्य ही समझना चाहिए जहाँ कोई भी अलङ्कार स्फुटतया दिखाई न दे। अब जहाँ तक 'सर्वत्र अलङ्कृत शब्द और अर्थ को' काव्य मानने का आग्रह है उसके सम्बन्ध में तो यही कहा जायगा कि यह आग्रह ठीक नहीं क्योंकि अलङ्कृत शब्द और अर्थ काव्य के स्वरूपाधायक नहीं-काव्य-रूप नहीं-अपितु एकमात्र काव्य के उत्कर्षाधायक हुआ करते हैं-काव्य की उत्कृष्टता के साधन हैं।

विमर्श—आचार्य मम्मट की काव्य-परिभाषा में शब्दार्थयुगल की 'सर्वत्र अलंकृतता तथा साथ ही साथ यथास्थान अलंकारशून्यता' की जो बात है उसकी आलोचना भी सर्वथा चतुरस्र नहीं। इसका कारण यह है कि विश्वनाथ कविराज ने मम्मट के अक्षरों को पकड़ कर मम्मट के कान खींचे हैं न कि उनके आशयों को पकड़ कर। शब्दार्थयुगलरूप काव्य की सर्वत्र अलंकृतता का जो मम्मट का मत है उसमें यह निःसन्दिग्ध है कि 'रसभावविवक्षा' का रहस्य छिपा है और इसी प्रकार 'शब्दार्थयुगल की यत्र कुत्रचित् अलंकारशून्यता' में भी यही 'रसभावविवक्षा' झांक रही है। तब भला मम्मट के इस गूढाशय को भुलाकर 'सर्वत्र अलंकृतता' की दोषोद्भावना किस उद्देश्य की सिद्धि हो सकती है ?

अनुवाद—जब कि यह सिद्ध है कि अलङ्कृत शब्द और अर्थ 'काव्य' नहीं तब वक्रोक्तिजीवितकार ( कुन्तक ) का यह कथन कि 'वक्रोक्ति अथवा भङ्गीभणिति ( विचित्र अभिधान और अभिधेय ) काव्य का जीवन है' स्वयं असिद्ध हो गया। भला 'वक्रोक्ति', जो एक अलङ्कार है, काव्य का आत्मतत्त्व क्योंकर होने लगे !

विमर्श—यहाँ विश्वनाथ कविराज ने मम्मट के काव्यलक्षण के अंश 'शब्दार्थ युगल के सर्वत्र अलङ्कार-योग' की आलोचना करते हुए वक्रोक्तिजीवितकार की जिस दृष्टि से आलोचना कर डाली है उसमें भी वस्तुतः कोई विशेष सार नहीं दिखायी देता। यह कहना तो ठीक है कि 'वक्रोक्ति' काव्य का 'जीवित' ( जीवन ) नहीं है किन्तु यह कैसे कहा जा सकता है कि वक्रोक्तिजीवितकार की

( अलङ्कार की अस्फुट प्रतीति में काव्य की मान्यता–काव्यप्रकाशकार का व्यामोहमात्र )

यच्च क्वचिदस्फुटालङ्कारत्वे उदाहृतम्—

यः कौमारहरः स एव हि वरस्ता एव चैत्रक्षपा-
स्ते चोन्मीलितमालतीसुरभयः प्रौढाः कदम्बानिलाः ।
सा चैवास्मि तथापि तत्र सुरतव्यापारलीलाविधौ
रेवारोधसि वेतसीतरुतले चेतः समुत्कण्ठते ॥ इति ।

एतच्चिन्त्यम् । अत्र हि विभावनाविशेषोक्तिमूलस्य संदेहसङ्करालङ्कारस्य स्फुटत्वम् ।

---

'वक्रोक्ति' ( भङ्गीभणिति ) अलङ्कार रूप ही है। वक्रोक्तिजीवितकार ने न तो 'वक्रोक्ति' को 'श्लेष-वक्रोक्ति' मानकर ही 'काव्य-जीवित' कहा और न 'काकुवक्रोक्ति' ही मानकर। वक्रोक्तिजीवितकार की 'वक्रोक्ति' तो इस रूप की रही—

'वक्रोक्तिजीवितकारः पुनर्वैदग्ध्यभङ्गीभणितिस्वभावां बहुविधां वक्रोक्तिमेव प्राधान्यात् काव्यजीवितमुक्तवान् । व्यापारस्य प्राधान्यञ्च काव्यस्य प्रतिपेदे । अभिधानप्रकारविशेषा एव चालङ्काराः । सत्यपि त्रिभेदे प्रतीयमाने व्यापाररूपा भणितिरेव कविसंरम्भगोचरः । उपचारवक्रतादिभिः समस्तो ध्वनिप्रपञ्चः स्वीकृतः । केवलमुक्तिवैचित्र्यजीवितं काव्यं न व्यङ्ग्यार्थजीवितमिति तदीयं दर्शनं व्यवस्थितम् ।' ( अलङ्कारसर्वस्व. पृ. ८ )

अर्थात् काव्य तो कलाकार कवि की कृति है। कवि की कला क्या है ? कवि की कला है—वैदग्ध्य-भङ्गीभणिति अथवा उक्तिविचित्रता। यह 'उक्तिविचित्रता' वह कला है जिसके द्वारा कवि ध्वनि-साम्राज्य का संचालन किया करता है। वर्णविन्यासवक्रता, पदपूर्वार्धवक्रता, प्रत्ययाश्रयवक्रता, वाक्य-वक्रता, प्रकरणवक्रता, प्रबन्धवक्रता आदि-आदि वक्रता–प्रकारों वाली कविकला यदि काव्य का सर्वस्व नहीं जिस पर समस्त काव्यानुभूति अवलम्बित है तो काव्य का सर्वस्व और क्या है ?

वक्रोक्ति के इस उपर्युक्त रहस्योद्घाटन से यह स्पष्ट है कि वक्रोक्तिजीवितकार ने 'वक्रोक्ति' और 'अलङ्कार' को एक नहीं माना है अपितु 'अलङ्कार' को ही वक्रोक्ति का एक प्रकार माना है।

**अनुवाद—काव्यप्रकाशकार ने 'अनलंकृती पुनः क्वापि शब्दार्थौ काव्यम्' के उदाहरण रूप में जो यह सूक्ति उद्धृत की है—**

**'पता नहीं क्या बात है कि मेरा पति भी वही जिसने मेरे कुमारीपन में ही मेरे हृदय में प्रेम उत्पन्न किया, वसन्त की रातें भी वही जिनका आनन्द अबतक भोग चुकी हूँ, खिली वासन्ती लताओं की सुगन्ध से भीनी भीनी कदम्बवन की उद्दीपक वायु भी वही जिसने मुझे सदा उन्मत्त बनाया है और मैं भी वही जो पहले हो चुकी हूँ, किन्तु ज्यों ही रेवातीर के वेतसनिकुञ्जों की याद आ जाती है त्यों ही चित्त वहाँ राग–रंग के लिए अकस्मात् मचल उठता है !' जिसके लिए यह कहा है कि किसी भी अलंकार की यहाँ स्फुट प्रतीति न होने पर भी यह (शब्दार्थयुगल) काव्य है वह सब वस्तुतः ठीक नहीं। क्यों ? इसलिए कि यहाँ तो विभावना और विशेषोक्ति अलङ्कारों का 'संदेह संकर' निःसन्दिग्धरूप से दिखायी दे रहा है।**

**विमर्श**—( क ) वस्तुतः तो काव्यप्रकाशकार की उद्धृत सूक्ति ( यः कौमारहरः आदि ) 'अलंकार की अस्फुटप्रतीति' का ही उदाहरण नहीं अपितु सुकुमार रसभाव के सौन्दर्यभार की

ही संभालने में लगी उस कविता की मधुर मूर्ति का निदर्शन है जिसे अलंकार की कोई आवश्यकता नहीं, किन्तु विश्वनाथ कविराज ने यहाँ भी, मम्मट के काव्यलक्षण का अक्षर-विश्लेपण करके ही, मम्मट के काव्यमत का खण्डन करना चाहा है। किसी के चाहने से किसी का क्या बिगड़ता है? मम्मट ने लिखा—**'सर्वत्र सालङ्कारौ क्वचित्तु स्फुटालङ्कारविरहेऽपि न काव्यत्वहानिः। यथा–'यः कौमारहरः······समुत्कण्ठते।'अत्र स्फुटो न कश्चिदलङ्कारः रसस्य च प्राधान्यान्नालङ्कारता'**–( काव्यप्रकाश, पृष्ठ ११-१२ ) और विश्वनाथ कविराज ने इसका खण्डन किया—

**'यत्र क्वचिदस्फुटालङ्कारत्वे उदाहृतम्—'यः कौमारहरः······समुत्कण्ठते॥' इति। एतच्चिन्त्यम्।'**

जब तक 'यः कौमारहरः' आदि काव्यसूक्ति पर मम्मट की समस्त विचारधारा खण्डित नहीं हो जाती तब तक विश्वनाथ कविराज का यह खण्डनोद्योग क्योंकर सर्वात्मना सफल माना जाय!

( ख ) विश्वनाथ कविराज ने 'यः कौमारहरः' आदि काव्यसूक्ति पर यह निर्देश तो कहीं नहीं किया कि यहाँ रसध्वनिसौन्दर्य है किन्तु यह अवश्य कहा कि यहाँ विभावना-विशेषोक्तिमूलक संदेहसंकर का चमत्कार स्पष्ट प्रतीत होता है। तो क्या 'यः कौमारहरः' आदि वाक्य रसात्मक नहीं? या मम्मट ने इसे रसनिर्भर कह दिया इसलिये इसे अलंकार-सुन्दर ही मानना पड़ गया? इस काव्यवाक्य की रसमाधुरी के पान में तो विश्वनाथ कविराज भी **'विभावनाविशेषोक्तिमूलक संदेहसंकर'** की स्फुट प्रतीति से वञ्चित ही हुये होंगे! यहां 'वाद' का आश्रय न लिया गया! 'वितण्डा' के सहारे सिद्धान्त का अपलाप किया गया!

( ग ) अब रही 'यः कौमारहरः' आदि सूक्ति में 'विभावना-विशेषोक्तिमूलक संदेहसंकर' की स्फुट प्रतीति की बात। इसका उत्तर काव्यप्रकाश के विज्ञ व्याख्याकारों ने ही बड़े विचार के साथ दिया है जिसका सारसंक्षेप यह है—

**'अत्र हि 'हरो वरः' इत्याद्यनुप्रासस्य स्फुटस्यापि प्रकृतश्रृङ्गाररसप्रतिकूलवर्णघटितत्वेन नालङ्कारता। यद्यपि विभावनाविशेषोक्ती तावत् संभवतः ( तथाहि—कारणाभावेऽपि कार्योत्पत्तिकथनं विभावना। अत्र च वरोपकरणादीनामनुपभुक्तत्वस्य कारणस्याभावेऽपि उत्कण्ठारूपस्य कार्योत्पत्तिकथनाद्विभावना। एवं कारणसत्त्वेऽपि कार्याभावकथनं विशेषोक्तिः) तथापि न ते स्फुटे कारणकार्ययोरभावकथनस्य आर्थिकस्य सत्त्वेऽपि तद्वाचकनञादिनाऽनुपात्तत्वात्। यदि चेतोऽनुत्कण्ठितं नेत्यभिधीयेत तदा विशेषोक्तेः स्फुटत्वं भवेदिति बोध्यम्। अनयोरस्फुटत्वेन एतन्मूलकसंदेहसंकरोऽप्यस्फुट इति निर्विवादम्। न चास्मीति क्रियायाः विभक्तिविपरिणामेन सर्वत्र वरादावन्वयेन क्रियादीपकमेव स्फुटमिति वाच्यम्। अस्मीत्यस्याहमर्थकाव्ययत्वात्। क्रियापदत्वेऽपि न दीपकत्वम्। तदन्वयिनां सर्वेषामेव प्राकरणिकत्वात्। दीपकस्य तु प्राकरणिकाप्राकरणिकविषयत्वात्। विभक्तिविपरिणामकल्पनाया एवास्फुटात्मकत्वाच्च। एवकारस्याभेदपरत्वेनेतरनिषेधपरत्वायोगाच्च न परिसंख्या। वरादीनां गुणक्रियायौगपद्याभावान्न समुच्चयः। वरादीनामुपमानोपमेयभावाभावान्न तुल्ययोगिता। सदृशदर्शनाप्रयोज्यत्वाच्च। 'स एव हि' इत्यादेः प्रत्यभिज्ञाशरीरत्वाच्च न स्मरणालङ्कारः। यतः सुरभयोऽतः प्रौढाः स्वकार्यसमर्था इति काव्यलिङ्गमप्यस्फुटम्। अशब्दत्वादिति।'** ( काव्यप्रकाश बालबोधिनी टीका पृष्ठ १८ )

अर्थात् 'यः कौमारहरः' आदि सूक्ति के काव्य-सौन्दर्य में तो कोई सन्देह ही नहीं क्योंकि यहाँ विप्रलम्भश्रृङ्गार की सर्वाङ्गीण अभिव्यञ्जना एक सर्वसहृदयसंवेद्य तत्त्व है। साथ ही साथ इस सूक्ति में एक और भी विचित्रता है और वह है इसकी विलक्षण अलङ्कारयोजना (!) इसकी अलङ्कारयोजना इतनी विलक्षण है कि चाहे जितना भी ढूँढ़ें इसमें कोई अलङ्कार स्पष्ट दीख

नहीं पड़ता। ऐसा लगता है जैसे यहाँ कविता किसी भी अलंकार को भार समझ रही है और अनलंकृतता में ही निरन्तर सुन्दर लग रही है। यहाँ 'हरो वरः' में 'र' वर्ण की स्फुट आवृत्ति अनुप्रास कही जा सकती थी किन्तु यह आवृत्ति यहाँ अलंकार नहीं मानी जा सकती क्योंकि इसे कवि के रसभाव के अनुकूल कैसे सिद्ध किया जाय? यहाँ अर्थालंकारों में कतिपय अलंकारों की संभावना भी एक निरर्थक कष्ट-कल्पना ही है। जैसे कि यदि यहाँ 'विभावना' मानें अर्थात् यह छानबीन करें कि कवि ने वर, वसन्त की रात्रि, मलय समीर आदि २ विषयों के अनुपभोग रूप कारण के अभाव में भी उत्कण्ठारूप कार्य की उत्पत्ति का वर्णन किया है तब यह बात खटक उठती है कि इस प्रकार के कारणाभाव और कार्यसद्भाव ( अनुपभोग के अभाव और उत्कण्ठा ) को एक बुझौवल के रूप में क्योंकर बुझाया गया। जब तक अनुपभोग के अभाव का वाचक कोई शब्द न हो तब तक विभावनारूप वाच्यालंकार की गवेषणा काकदन्त-परीक्षा के अतिरिक्त और क्या! विभावना को व्यङ्ग्य मानने में तो इस रसमयी सूक्ति की अस्फुटालंकार-योजना ही प्रमाणित हो गयी। इसी प्रकार यदि यहाँ 'विशेषोक्ति' अलंकार को देखना चाहें तो वह भी ऐसा लगता है जैसे एक बार मृगमरीचिका की भाँति झलक कर गायब हो गया हो। 'विशेषोक्ति' कहते हैं कारण के होने पर भी कार्य के न होने की कल्पना और वर्णना को। यहाँ नायिका के द्वारा वर आदि विषयों के उपभोग को कारण रूप से मानकर कार्य अर्थात् अनुत्कण्ठा के अभाव का वर्णन विशेषोक्ति के रेखाचित्र-सा दिखलायी दे सकता था, किन्तु कवि को यह पसन्द नहीं। यदि कवि ने यहाँ 'विशेषोक्ति' की योजना की होती तब तो **'चेतोऽनुत्कण्ठितं न'** इस प्रकार की ही पदयोजना को स्थान दिया होता। यहाँ तो अनुत्कण्ठा का अभाव-वर्णन वाच्य न होकर आक्षिप्त हो गया और तब विशेषोक्ति रूप वाच्यालंकार कहाँ? और अलंकारों जैसे कि स्मरण, दीपक, तुल्ययोगिता आदि २ की खोज भी अंधेरे में काजल की खोज सी ही है। इन अलंकारों की असंभावना में 'सदेह संकर' की संभावना भी संदिग्ध ही क्यों सर्वथा निर्मूल किंवा निष्प्रयोजन ही है।

( घ ) साहित्यदर्पणकार का यह विचार-विमर्श वस्तुतः अलंकारसर्वस्वकार रुय्यक की इस उक्ति का ऋणी है—

**'कार्यानुत्पत्तिश्चात्र ( विशेषोक्तौ ) क्वचित् कार्यविरोधोरपरया निबध्यते। एवं विभावनायामपि कारणाभावः कारणविरुद्धमुखेन क्वचित् प्रतिपाद्यते। तथा च सति 'यः कौमारहरः' इत्यत्र विभावनाविशेषोक्त्योः संदेहसंकरः। तथा ह्युत्कण्ठाकारणं विरुद्धं यः कौमारहर इत्यादि निबद्धमिति विभावना। तथा यः कौमारहर इत्यादेः कारणस्य कार्यं विरुद्धं चेतः समुत्कण्ठत इत्युत्कण्ठाख्यं निबद्धमिति विशेषोक्तिः। विरुद्धमुखेनोपनिबन्धात् केवलमस्पष्टत्वम्। साधकबाधकप्रमाणाभावाच्चात्र संदेहसंकरः।'**

( अलंकारसर्वस्व, पृष्ठ १६१-१६२ )

अर्थात् 'कारण के सद्भाव में कार्य की अनुत्पत्ति' का वर्णन तो 'विशेषोक्ति' है ही किन्तु कार्य की अनुत्पत्ति का वर्णन दो प्रकार से संभव है—( १ ) कार्य के अविरुद्ध धर्म के द्वारा और ( २ ) कार्य के विरोधक धर्म के उपन्यास के द्वारा। इसी प्रकार 'विभावना' में भी जहाँ 'कारण के अभाव में कार्य की उत्पत्ति' का वर्णन हुआ करता है यह आवश्यक नहीं कि कारण का अभाव कारण के अविरुद्ध धर्म के उपन्यास के साथ ही वर्णित हुआ करे। कारण का अभाव तो कारण के विरुद्ध धर्म के उपन्यास में भी वर्णित हो सकता है जिसमें कार्य की उत्पत्ति का वर्णन किया जा सकता है और विभावनालंकार की योजना सम्पूर्ण हो सकती है। वस्तुतः **'यः कौमारहरः'** आदि सूक्ति ऐसी सूक्ति है जिसमें विभावना और विशेषोक्ति-दोनों की एक

( सरस्वतीकण्ठाभरण-सम्मत काव्य-लक्षण उपर्युक्त विचार-विमर्श की दृष्टि से स्वयं खण्डित )

एतेन—

'अदोषं गुणवत्काव्यमलङ्कारैरलङ्कृतम्।
रसान्वितं कविः कुर्वन् कीर्तिं प्रीतिं च विन्दति॥'

इत्यादीनामपि काव्यलक्षणत्वमपास्तम्।

( ध्वनिकार-कृत काव्यलक्षण का खण्डन )

यत्तु ध्वनिकारेणोक्तम्—'काव्यस्यात्मा ध्वनिः–' इति तत्किं वस्त्वलङ्कार-रसादिलक्षणस्त्रिरूपो ध्वनिः काव्यस्यात्मा, उत रसादिरूपमात्रो वा? नाद्यः,–प्रहेलिकादावतिव्याप्तेः। द्वितीयश्चेदोमिति ब्रूमः।

---

विचित्र योजना है। विचित्र इसलिये क्योंकि ये दोनों अलंकार यहाँ स्पष्ट नहीं झलक रहे हैं। इन दोनों अलंकारों की अस्पष्टता ही यहाँ 'संदेहसंकर' की रूपरेखा प्रदर्शित कर रही है। यहाँ ( विभावना की दृष्टि से ) कारण के अभाव का स्वरूप है—'यः कौमारहरः'आदि रूप से उत्कण्ठा के कारण विरुद्ध धर्म का उपन्यास जिसमें कार्य अर्थात् उत्कण्ठा की उत्पत्ति वर्णित है। और ( विशेषोक्ति की दृष्टि से ) कार्य की अनुत्पत्ति के वर्णन का स्वरूप है—'यः कौमारहरः' आदि रूप कारण के कार्य अर्थात् उत्कण्ठाभाव के विरुद्ध धर्म 'चेतः समुत्कण्ठते' ( चित्त के उत्कण्ठित होने ) का वर्णन।

किन्तु काव्यप्रकाशकार ने यहाँ इसीलिये संदेहसंकर नहीं समझा क्योंकि विभावना और विशेषोक्ति जब अस्फुट हैं तब विभावना-विशेषोक्तिमूलक 'संदेह संकर' क्यों स्पष्ट झलक जाय।

**अनुवाद—उपर्युक्त विचार-विमर्श से यह भी सिद्ध हो गया है कि कतिपय काव्य-लक्षण जैसे कि भोजराज ( सरस्वतीकण्ठाभरणकार ) का यह काव्यलक्षण—**

**'काव्य वह ( शब्दार्थयुगल ) है जो निर्दुष्ट हो, गुणयुक्त हो, अलङ्कारों से अलङ्कृत हो और रससमन्वित हो और कवि वह है जो इस प्रकार के काव्य की रचना किया करता है और कीर्ति किंवा प्रीति पाया करता है। ( सरस्वतीकण्ठाभरण )' और इसी प्रकार के अन्य काव्य-लक्षण किसी भी काम के नहीं।**

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार ने 'सरस्वतीकण्ठाभरण' के काव्यलक्षण को यदि स्वतन्त्ररूप से खण्डित किया होता तब तो कोई आपत्ति न होती क्योंकि **'अदोषं गुणवत् काव्यम्'** आदि वाक्य काव्य-लक्षण नहीं अपि तु अलङ्कारशास्त्र की काव्य-सम्बन्धी समस्त मान्यताओं का सूचीपत्र है। किन्तु काव्यप्रकाशकार के काव्यलक्षण को सरस्वतीकण्ठाभरण के काव्यलक्षण सा ही मान लेना सर्वथा अनुचित है। काव्यप्रकाशकार ने काव्य का लक्षण किया है, कवि और सहृदय की दृष्टि से काव्य के असाधारण धर्म का निरूपण किया है, यह कहा है कि 'काव्य वह शब्दार्थयुगल है जो दोषरहित हो………।' सरस्वतीकण्ठाभरणकार के काव्यलक्षण (?) में यह बात अर्थाक्षिप्त भले ही हो स्पष्टतः प्रतिपादित नहीं।

**अनुवाद—अब प्रश्न यह उठता है कि ध्वनिकार ( आनन्दवर्धन ) का यह कथन कि 'ध्वनि काव्य का आत्मतत्त्व है' क्योंकर काव्य का निर्दुष्ट लक्षण न माना जाय! किन्तु यहाँ सब से पहले तो यह देखना है कि क्या वस्तु-अलङ्कार और रसरूप से त्रिविध ध्वनि को काव्य का आत्मतत्त्व माना गया है? या केवल रसभावादिरूप ध्वनि को ही! यदि**

ननु यदि रसादिरूपमात्रो ध्वनिः काव्यस्यात्मा, तदा—

अत्ता एत्थ णिमज्जइ एत्थ अहं दिअसअं पलोएहि।
मा पहिअ रत्तिअन्धिअ सेज्जाए मह णिमज्जहिसि॥
[ श्वश्रूरत्र निमज्जति, अत्राहं, दिवस एव प्रलोकय।
मा पथिक राज्यन्ध, शय्यायां मम निमङ्क्ष्यसि॥ ]

इत्यादौ वस्तुमात्रस्य व्यङ्ग्यत्वे कथं काव्यव्यवहार इति चेत्? न,–अत्रापि रसाभासवत्तयैवेति ब्रूमः, अन्यथा 'देवदत्तो ग्रामं याति' इति वाक्ये तद्भृत्यस्य तदनुसरणरूपव्यङ्ग्यावगतेरपि काव्यत्वं स्यात्। अस्त्विति चेत्? न, रसवत एव काव्यत्वाङ्गीकारात्।

काव्यस्य प्रयोजनं हि रसास्वादमुखपिण्डदानद्वारा वेदशास्त्रविमुखानां

---

यहाँ यह कहा जाय कि 'वस्तु-अलङ्कार और रसरूप त्रिविध ध्वनि काव्य का आत्मतत्त्व है' तब तो यही उत्तर दिया जायगा कि इस काव्य-लक्षण के अनुसार ऐसे भी शब्दार्थ-सन्दर्भ जैसे कि प्रहेलिका बन्ध (पहेली) आदि, जो कि ध्वनिवाद के अनुसार कदापि काव्य नहीं, काव्य-कोटि में स्थान पाने लगेंगे (क्योंकि प्रहेलिकाबन्ध आदि में भी तो वस्तुरूप अर्थ प्रतीत ही हुआ करता है और चमत्कारकारक भी लगा करता है)! अब यदि इस अड़चन से पिण्ड छुड़ाने के लिये यह कहा जाय कि 'रसभावादिरूप ध्वनि ही केवल काव्य का आत्मतत्त्व है' तब तो यही कहा जायगा कि इसमें हमारा (साहित्यदर्पणकार) का भी ऐकमत्य है (किन्तु तब काव्य का लक्षण 'काव्यस्यात्मा ध्वनिः' नहीं हो पायगा जिसमें दो २ सम्भावनायें हों और एक निरर्थक हो जाय)।

यदि कोई पूछे कि 'यदि रसभावादिरूप ही ध्वनि काव्य का आत्मतत्त्व हो तो इस रचना अर्थात्—

'अरे रतौंधी वाले बटोही! आँखें खोल कर दिन में ही देख लो कि यहाँ मेरी सास सोया करती है और यहाँ मैं सोया करती हूँ। ऐसा न कर बैठना कि बिना देखे-भाले मेरी खाट पर ही लेट लगाने लग जाओ।' को क्योंकर 'काव्य' माना जाय जिसमें केवल वस्तु-मात्र ही ध्वनित हो रहा है (अर्थात् यह प्रतीत हो रहा है कि ऐसा कहने वाली नायिका आगन्तुक पुरुष को अपनी खाट पर ही अपने साथ लेटने का संकेत कर रही है) न कि रसभावादि!, तब इसका समाधान यह रहा कि 'इस रचना को इसलिये काव्य नहीं मान लिया गया कि यहाँ वस्तु रूप व्यङ्ग्यार्थ प्रतीत हो रहा है अपि तु इसलिये कि यहाँ भी रसाभास की ही ध्वनि स्पष्ट प्रतीत हो रही है (क्योंकि परपुरुष के साथ किसी नायिका के रतिभाव का प्रकाशन शृंगाररस का आभास नहीं तो और क्या)!, निष्कर्ष यह निकला कि जिस किसी भी शब्दार्थसन्दर्भ को 'काव्य' माना जायगा, रसादिरूप अर्थ के अभिव्यञ्जक होने के ही कारण माना जायगा। क्योंकि यदि वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ के ही अभिव्यञ्जक होने से कोई शब्दार्थयुगल काव्य होने लगे तब तो यह वाक्य भी जैसे कि 'देवदत्त गाँव जा रहा है' काव्य बन बैठेगा क्योंकि यहाँ भी एक वस्तुरूप व्यङ्ग्य अर्थ जैसे कि 'देवदत्त के पीछे २ उसका नौकर भी चला जा रहा है' निकल ही सकता है! अब यहाँ यह कह बैठना कि 'देवदत्त गाँव जा रहा है' आदि वाक्य भी काव्य बन जाय तो कोई आपत्ति नहीं, वस्तुतः एक उलटी-पुलटी बात होगी, क्योंकि वही शब्दार्थयुगल काव्य कहे जाने योग्य हो सकता है जो रसमय हो–रसाभिव्यञ्जक हो।

सुकुमारमतीनां राजपुत्रादीनां विनेयानां 'रामादिवत्प्रवर्तितव्यं न रावणादिवत्' इत्यादिकृत्याकृत्यप्रवृत्तिनिवृत्त्युपदेश इति चिरन्तनैरप्युक्तत्वात्। तथा चाग्नेयपुराणेऽप्युक्तम्—'वाग्वैदग्ध्यप्रधानेऽपि रस एवात्र जीवितम्' इति।

व्यक्तिविवेककारेणाऽप्युक्तं—'काव्यस्यात्मनि अङ्गिनि, रसादिरूपे न कस्यचिद्विमतिः' इति। ध्वनिकारेणाऽप्युक्तम्—'नहि कवेरितिवृत्तमात्रनिर्वाहेणात्मपदलाभः, इतिहासादेरेव तत्सिद्धेः' इत्यादि।

ननु तर्हि प्रबन्धान्तर्वर्तिनां केषांचिन्नीरसानां पद्यानां काव्यत्वं न स्यादिति चेत्? न, रसवत्पद्यान्तर्गतनीरसपदानामिव पद्यरसेन, प्रबन्धरसेनैव तेषां रसवत्ताङ्गीकारात्। यत्तु नीरसेष्वपि गुणाभिव्यञ्जकवर्णसद्भावाद्दोषाभावादलङ्कारसद्भावाच्च काव्यव्यवहारः स रसादिमत्काव्यबन्धसाम्याद्गौण एव।

---

तभी तो प्राचीन काव्याचार्यों का यह कथन है कि काव्य का यही उद्देश्य है कि वह कोमल बुद्धिवाले और इसीलिये वेदशास्त्र के अनुशीलन से जी चुराने वाले राजकुमारों और ऐसे ही सुखलिप्त अन्य पुरुषों को, जिनके लिये आचार-व्यवहार का ज्ञान अनिवार्य रूप से अपेक्षित है, पहले तो अपने रसरूप मधुर प्रसाद से लुभा ले और तब 'राम जैसे महापुरुषों के समान आचरण करना चाहिये न कि रावण जैसे नीचों के समान' आदि रूप से धर्म-कर्म के प्रति प्रवर्त्तन और अधर्म-अकर्म से निवर्तन के उपदेश दिया करे।

'रसादि रूप व्यङ्ग्य अर्थ के प्रकाशक ही शब्दार्थयुगल काव्य हो सकते हैं ( न कि वस्तु और अलङ्काररूप व्यङ्ग्य अर्थ के भी ) यह एक ऐसी बात है जिसमें साक्षात् अग्निपुराण ( ३३६. ३३ ) का यह वचन प्रमाण है—

'काव्य में, चाहे उसमें जितना भी उक्ति-वैचित्र्य झलका करे, रस ही एक मात्र आत्मभूत तत्त्व है।'

इसीलिये तो व्यक्तिविवेककार ( आचार्य महिमभट्ट ) ने कह रखा है—'जहाँ तक काव्य के जीवन-तत्त्व रसभावादि की बात है, कोई भी काव्याचार्य ऐसा नहीं जो किसी प्रकार का मतभेद रखता हो ( यहाँ जो भी मतभेद है वह केवल रसभावादिरूप काव्यात्मतत्त्व की संज्ञाओं जैसे कि 'कार्य', 'अनुमेय', 'भोग,' 'व्यङ्ग्य' आदि २ में है न कि इन संज्ञाओं से सूचित 'रसभावादि' रूप काव्यात्मतत्त्व में है। )'

यही क्यों? स्वयं ध्वनिकार ( आचार्य आनन्दवर्धन ) का यह कथन है और इसी भाँति अन्य भी कथन हैः—

'कवि का महान् पद ( काव्य के ) कथा-शरीर मात्र के निर्माण पर किसी को नहीं मिला करता ( वह तो वस्तुतः रसानुगुण काव्य-प्रबन्ध-निर्माण पर मिला करता है ) क्योंकि कथा-शरीर तो इतिहास आदि में ही बना-बनाया रहता है।'

यहाँ यह प्रश्न उठ सकता है—यदि रसमय वाक्य ही काव्य हो तब किसी काव्य-प्रबन्ध के भीतर जो कतिपय नीरस पद्य-वाक्य हुआ करते हैं वे तो काव्य नहीं हो सकते न? किन्तु इसका यह समाधान होगा—जैसे किसी पद्य-काव्य की रसमयता से उसके भीतर आने वाले कतिपय नीरस पदों में भी सरसता झलका करती है वैसे ही किसी काव्य-प्रबन्ध की सरसता से उसके भीतर यदि कुछ नीरस भी पद्य-वाक्य प्रयुक्त हों, तो वे भी सरसता ही टपकाने वाले मान लिये जाया करते हैं।

तात्पर्य यह है कि काव्य वस्तुतः वही शब्दार्थ-सन्दर्भ है जो सरस हो, रसभाव का

( वामनकृत काव्य-लक्षण का खण्डन )

यत्तु वामनेनोक्तम्—'रीतिरात्मा काव्यस्य' इति, तन्न; रीतेः संघटनाविशेषत्वात्। संघटनायाश्चावयवसंस्थानरूपत्वात्, आत्मनश्च तद्भिन्नत्वात्।

---

अभिव्यञ्जक हो। कभी २ नीरस सी शब्दार्थ-सन्दर्भ काव्य कह दिये जाया करते हैं किन्तु ऐसा कहना उपचारतः ही होता है न कि मुख्यतः, क्योंकि सरस काव्य-बन्ध की भाँति इनमें भी ऐसा लगा करता है मानो वर्ण-ध्वनियाँ गुणाभिव्यञ्जक हो रही हैं, दोष फटक नहीं पा रहे हैं और अलङ्कारों की भी छटा छिटक रही है।

**विमर्श**—ध्वनिकार की काव्यसम्बन्धी जिस मान्यता का यहाँ साहित्यदर्पणकार ने खण्डन किया है उसमें कोई नवीनता नहीं। बात यह है कि व्यक्तिविवेककार आचार्य महिमभट्ट को ही सबसे पहले यह सूझी थी कि जो आचार्य 'ध्वनि' को एक सांस में काव्य का आत्मतत्त्व कह डालते हैं-और ध्वनि को काव्यात्मतत्त्व कहने का अभिप्राय होता है वस्तु, अलंकार और रसादि-रूप त्रिविध ध्वनि में काव्यात्मतत्त्व की भावना का-वे 'रस' को क्योंकर काव्यसर्वस्व कह सकते हैं? अर्थात् 'काव्यस्यात्मा ध्वनिः' ( ध्वन्यालोक १-१ ) यह सिद्धान्त और—

'काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा।
क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः॥' ( ध्वन्यालोक १-५ )

यह सिद्धान्त परस्पर विरुद्ध दिशा की ओर चलते प्रतीत होते हैं। ध्वनिमात्र को काव्यात्मतत्त्व मानने पर तो प्रहेलिका-बन्ध भी, जिनमें कुछ न कुछ वस्तुरूप ध्वनि अवश्य ही खींचीतानी जा सकती है, ध्वनिकाव्य में ही स्थान पाया करेंगे! वस्तुतः व्यक्तिविवेककार की निम्नाङ्कित उक्ति—

'तदियम् ( अनुमेयार्थप्रतिपत्तिः ) उपायपरम्परोपारोहनिःसहा न रसास्वादान्तिकमुपगन्तुमलमिति प्रहेलिकाप्रायमेतत् काव्यमित्यतिव्याप्तिः'—( व्यक्तिविवेक, पृष्ठ ८६ )

इसी ओर निर्देश कर रही हैं। किन्तु इस आक्षेप के आशय का समाधान भी पहले का ही किया हुआ है क्योंकि आचार्य अभिनवगुप्त ने ही इस प्रकार के आक्षेप की कल्पना का उत्तर दिया है—

'एवं प्रतीयमानं पुनरन्यदेव' इतीयता ध्वनिस्वरूपं व्याख्यातम्। अधुना काव्यात्मत्वमितिहासव्याजेन च दर्शयति-काव्यस्यात्मेति। स एव इति प्रतीयमानमात्रेऽपि प्रक्रान्ते तृतीय एव रसध्वनिरिति मन्तव्यम्, इतिहासबलात् प्रक्रान्तवृत्तिग्रन्थार्थबलाच्च। तेन रस एव वस्तुतः आत्मा, वस्त्वलङ्कारध्वनी तु सर्वथा रसं पर्यवस्येते इति वाच्यादुत्कृष्टौ तावित्यभिप्रायेण 'ध्वनिः काव्यस्यात्मे'ति सामान्येनोक्तम्।' (ध्वन्यालोकलोचन, पृष्ठ ८४)

इस प्रकार ध्वनिकार के सिद्धान्त की प्राचीन आलोचना-प्रत्यालोचना के इतिहास की इस पुनरावृत्ति में न तो कोई विशेषता ही है और न कोई मौलिकता ही।

**अनुवाद**—उपर्युक्त काव्य-स्वरूप-विवेक से यह भी स्पष्ट है कि आचार्य वामन ( काव्यालङ्कारसूत्रवृत्तिकार ) का यह कथन कि 'रीति ( गुणविशिष्ट पदरचना ) ही काव्य का आत्मतत्त्व-सारतम पदार्थ-है' कदापि युक्तियुक्त नहीं।

'रीति' क्या है? 'रीति' है एक संघटना-विशेष-ऐसी पदरचना जो गुणवती हो। जो भी संघटना हो अथवा जैसी भी संघटना हो उसका यही अभिप्राय है कि वह एक प्रकार का अङ्ग-विन्यास-विशेष है। और जो आत्म-तत्त्व है वह अङ्ग-रचना नहीं-शरीरसंस्थान

( ध्वनिकार-सम्मत काव्यात्मवाद में दोष-दर्शन )

यच्च ध्वनिकारेणोक्तम्—

'अर्थः सहृदयश्लाघ्यः काव्यात्मा यो व्यवस्थितः।
वाच्यप्रतीयमानाख्यौ तस्य भेदावुभौ स्मृतौ ॥' इति ।

अत्र वाच्यात्मत्वं 'काव्यस्यात्मा ध्वनिः–' इति स्ववचनविरोधादेवापास्तम् ।

---

विशेष नहीं अपि तु उससे सर्वथा विलक्षण वस्तु है। अब जब कि 'रीति' काव्य की अङ्ग-रचना है तो उसे काव्य का आत्मतत्त्व क्यों कर माना जाया करे।

विमर्श—आचार्य वामन 'रीतिवाद' के प्रवर्त्तक आलङ्कारिक हैं। आचार्य भामह और दण्डी ने भी 'वैदर्भ' और 'गौडीय' मार्गों का उल्लेख किया है ( भामह : काव्यालंकार १.३१–३३ तथा दण्डी : काव्यादर्शः १.४० ) किन्तु इन कवि-कि वा काव्य-मार्गों में काव्यसर्वस्व के स्वरूपचिन्तन की परम्परा रीतिवादी आचार्य वामन से ही प्रारम्भ हुई है। वामन के अनुसार 'रीति' है एक विशेष प्रकार की पद-रचना ( विशिष्टा पदरचना रीतिः–काव्यालंकार सूत्र १.२.७ ) है और पद रचना की विशेषता माधुर्यादि गुणों पर निर्भर है। यह गुण-विशिष्ट पदरचना ( रीति ) ही काव्य की आत्मा है ( रीतिरात्मा काव्यस्य–काव्यालंकार सूत्र १.२.६ )। वामन के इस रीत्यात्मवाद की विशद,आलोचना ने रसात्मवाद का मार्ग प्रशस्त कर दिया है। सर्वप्रथम आनन्दवर्धनाचार्य ने ही यह सिद्ध किया है कि 'रीति' को काव्य की आत्मा मानना आत्मतत्त्व के अपरिज्ञान का परिणाम है। ध्वनिवादी आलंकारिकों ने इस विषय को अधिकाधिक स्पष्ट किया है। साहित्यदर्पणकार का रीत्यात्मवाद खण्डन ध्वनिवाद का ही समर्थन है।

अनुवाद—ध्वनिकार ( आनन्दवर्धनाचार्य ) ने काव्य के आत्मतत्त्व का दिग्दर्शन तो अवश्य किया-कराया है किन्तु एक स्थान पर ऐसी बात कह दी है, अर्थात्—

'काव्य का वही अर्थ वस्तुतः काव्य का आत्मभूत–सारतम–अर्थ है जिसे सहृदय-हृदय सराहते नहीं थकते। और वह अर्थ ऐसा है जिसके दो भेद स्पष्ट हैं—१ ला–वाच्यरूप अर्थ और २ रा–प्रतीयमान ( व्यङ्ग्य ) रूप अर्थ आदि, जिसमें वाच्यरूप अर्थ काव्य का आत्म-तत्त्व बना दिखाई दे रहा है और अन्यत्र यह कह रखा है कि 'काव्य का जो आत्मभूत तत्त्व है वह ध्वनि ( व्यङ्ग्य रूप अर्थ ) ही है।' अब ये दोनों परस्पर विरुद्ध कथन क्योंकर काव्य–स्वरूप के निरूपण में प्रमाण होने लगे ?

विमर्श—( क ) ध्वनिकार आनन्दवर्धन ने व्यङ्ग्यार्थ की पृष्ठभूमि का स्वरूप बताते हुए लिखा था—

'तत्र ध्वनेरेव लक्षयितुमारब्धस्य भूमिकां रचयितुमिदमुच्यते—

योऽर्थः सहृदयश्लाघ्यः काव्यात्मेति व्यवस्थितः।
वाच्यप्रतीयमानाख्यौ तस्य भेदावुभौ स्मृतौ ॥

काव्यस्य हि ललितोचितसन्निवेशचारुणः शरीरस्येवात्मा साररूपतया स्थितः सहृदय-श्लाघ्यो योऽर्थस्तस्य वाच्यः प्रतीयमानश्चेति द्वौ भेदौ ।

तत्र वाच्यः प्रसिद्धो यः प्रकारैरुपमादिभिः ।
बहुधा व्याकृतः सोऽन्यैः काव्यलक्ष्मविधायिभिः।
ततो नेह प्रतन्यते ॥

केवलमनूद्यते पुनर्यथोपयोगमिति ।

प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम् ।
यत्तत् प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु ॥' (ध्वन्यालोक ४२-४९)

और ऐसा लिखने का उनका यही अभिप्राय था कि काव्य में अर्थ, वाच्य और व्यङ्ग्य-इन दो अंशों अथवा भागों में विभक्त रहा करता है और इन दोनों अर्थ-भागों में वही अर्थ काव्य का सारतम-आत्मभूत-अर्थ माना जाया करता है जो सहृदयहृदयश्लाघ्य हुआ करता है। वस्तुतः ध्वनिकार के इसी आशय का स्पष्टीकरण लोचनकार की इन पंक्तियों में हुआ है—

'तत्र ध्वनिस्वरूपे प्रतीयमानाख्ये निरूपयितव्ये निर्विवादसिद्धवाच्याभिधानं भूमिः। तत्पृष्ठेऽधिकप्रतीयमानांशोल्लिङ्गनात्। वाच्येन समशीर्षिकया गणनं तस्याप्यनपह्नवनीयत्वं प्रतिपादयितुम्।......तत्र शब्दस्तावच्छरीरभाग एव सन्निविशते सर्वजनसंवेद्यधर्मत्वात् स्थूलकृशादिवत्। अर्थः पुनः सकलजनसंवेद्यो न भवति। न ह्यर्थमात्रेण काव्यव्यपदेशः, लौकिकवैदिकवाक्येषु तदभावात्। तदाह—सहृदयश्लाघ्य इति। स एक एवार्थो द्विशाखतया विवेकिभिर्विभागबुद्ध्या विभज्यते। तथा हि तुल्येऽर्थरूपत्वे किमिति कस्मैचिदेव सहृदयाः श्लाघन्ते। तद्भवितव्यं तत्र केनचिद् विशेषेण। यो विशेषः स प्रतीयमानभागो विवेकिभिर्विशेषहेतुत्वादात्मेति व्यवस्थाप्यते। वाच्यसंवलनाविमोहितहृदयैस्तु तत्पृथग्भावे विप्रतिपद्यते, चार्वाकैरिवात्मपृथग्भावे। अत एव अर्थ इत्येकतयोपक्रम्य सहृदयश्लाघ्य इति विशेषणद्वारा हेतुमभिधायापोद्धारदृशा तस्य द्वौ भेदावंशावित्युक्तम् न तु द्वावप्यात्मानौ काव्यस्येति।......तस्येत्यादिना तदभ्युपगम (रसध्वनेर्जीवितत्वाभ्युपगम) एव द्व्यंशत्वे सत्युपपद्यते इति दर्शयति।' (ध्वन्यालोकलोचन पृ० ४२-४६)

जिनका अभिप्राय यह है—'जब तक वाच्य और व्यङ्ग्य का परस्पर भेद न सिद्ध हो जाय तब तक यह कैसे पता चले कि काव्य का आत्मभूत अर्थतत्त्व क्या है ? काव्य के अर्थ को द्विरूप अर्थात् वाच्य और व्यङ्ग्यरूप कहना भी आवश्यक है क्योंकि निर्विवाद सिद्ध वाच्य की भाँति व्यङ्ग्य भी निर्विवाद सिद्ध ही अर्थ है। इन दोनों निर्विवादसिद्ध अर्थों में, वे लोग तो शरीर-शरीरिभाव का दर्शन करने से रहे जिन्हें वाच्यार्थ के मायाजाल ने घेर रखा है किन्तु जो काव्यतत्त्वज्ञानी हैं उन्हें तो यह स्पष्ट पता चला करता है कि वाच्यरूप अर्थ शरीरवत् है जिसमें व्यङ्ग्यार्थरूप आत्मतत्त्व अन्तर्व्याप्त रहा करता है।'

यह सब होते हुए भी विश्वनाथ कविराज का यहाँ 'दोष-दर्शन' एक दुराग्रह के अतिरिक्त और कुछ नहीं।

(ख) वस्तुतः विश्वनाथ कविराज ने यहाँ खण्डन की शिक्षा व्यक्तिविवेककार महिमभट्ट से ली है। महिमभट्ट का भी यहाँ यही आक्षेप था—

'केवलमत्रैवार्थस्योभयात्मनः सामान्येन यः काव्यात्मत्वेन व्यपदेशः सोऽनुपपन्नः। स हि प्रतीयमानार्थैकविषयो युक्तः, तस्यैव काव्यजीवितभूतस्य प्रधानतया ध्वनित्वेनेष्टत्वात्। यत् स एवाह—काव्यस्यात्मा ध्वनिरिति। काव्यस्यात्मा स एवार्थ इति। प्रतीयमाना त्वन्यैव भूषा लज्जेव योषित इति च। तेन 'यः काव्यस्य व्यवस्थितः' इति तत्रोचितः पाठः।' (व्यक्तिविवेक १ म विमर्श)

किन्तु यह आक्षेप भी **'शङ्कितपददूषणप्रपञ्च'** होने के कारण 'निरुत्थान' ही है जैसा कि व्यक्तिविवेकव्याख्याकार आचार्य रुय्यक ने सिद्ध किया है क्योंकि जो बात ध्वनिकार के मन में नहीं उसका खण्डन निष्प्रयोजन नहीं तो और क्या है ?

( स्व-सम्मत काव्यस्वरूप )

तत्किं पुनः काव्यमित्युच्यते—

**वाक्यं रसात्मकं काव्यम्—**

रसस्वरूपं निरूपयिष्यामः। रस एवात्मा साररूपतया जीवनाधायको यस्य। तेन विना तस्य काव्यत्वानङ्गीकारात्। 'रस्यते इति रसः' इति व्युत्पत्तियोगाद्भावतदाभासादयोऽपि गृह्यन्ते।

---

अनुवाद—काव्य-स्वरूप के सम्बन्ध में आलङ्कारिकों के इस मति-भ्रम के निवारण के लिये अब यह बताना आवश्यक है कि काव्य क्या है?

काव्य क्या है? 'काव्य वह वाक्य है जो रसात्मक हो।'

'रस क्या है? इसका निरूपण तो आगे (तृतीय परिच्छेद में) किया ही जायगा। यहां 'रसात्मक' वाक्य का अभिप्राय बता देना उचित है। 'रसात्मक' वाक्य उस वाक्य को कहते हैं जिसका आत्मतत्त्व 'रस' हुआ करता है। अथवा जिसे जीवित-जागृत रखने वाला एकमात्र सारतम तत्त्व 'रस' है। 'रस' के विना कोई भी वाक्य काव्य नहीं हो सकता—यह ऐसी बात है जो पहले ही बता दी जा चुकी है। यहाँ 'रस' का अभिप्राय केवल (शृङ्गारादि) रस नहीं अपि तु वह है जो आस्वादविषय हो' इस 'रस' शब्द की व्युत्पत्ति के आधार पर जो भी सहृदयों के आस्वाद के विषय हुआ करते हैं जैसे कि भाव, रसाभास और भावाभास आदि २ वे सभी यहाँ विवक्षित और समुच्चित हैं।

विमर्श—(क) आचार्य मम्मट के काव्यलक्षण की समीक्षा से ही विश्वनाथ कविराज को 'रसात्मक वाक्य काव्य है' यह काव्यदृष्टि मिली है। जैसा हम देख चुके हैं आचार्य मम्मट के काव्यलक्षण के खण्डन में साहित्यदर्पणकार ने कोई नया काव्य-सिद्धान्त नहीं ढूँढा है। काव्यप्रकाशकार का काव्यलक्षण तो ध्वनिवाद की दृष्टि से काव्य के स्वरूप का ऐसा निर्वचन है जिसमें एक ओर तो अन्य आलंकारिक-वादों की विचारधाराओं का सामञ्जस्य स्थापित हो गया है और दूसरी ओर संस्कृत के समस्त काव्य-साहित्य की विशेषताओं का समावेश भी स्वभावतः दिखाई दे रहा है। किन्तु साहित्यदर्पणकार का काव्यलक्षण एकमात्र रसध्वनिकाव्य का ही चिन्तन-मन्त्र है। 'रसगङ्गाधर' के महासाधक पण्डितराज जगन्नाथ ने तभी तो यह कहा है—

'यत्तु रसवदेव काव्यम् इति साहित्यदर्पणे निर्णीतम्, तन्न। वस्त्वलङ्कारप्रधानानां काव्यानामकाव्यत्वापत्तेः। न चेष्टापत्तिः। महाकविसम्प्रदायस्याकुलीभावप्रसङ्गात्। तथा च जलप्रवाहवेगनिपतनोत्पतनभ्रमणानि कविभिर्वर्णितानि। कपिवालादिविलसितानि च। न च तत्रापि यथाकथञ्चित् परम्परया रसस्पर्शोऽस्त्येवेति वाच्यम्। ईदृशरसस्पर्शस्य 'गौश्चलति' 'मृगो धावति' इत्यादावतिप्रसक्तत्वेनाप्रयोजकत्वात्। अर्थमात्रस्य विभावानुभावव्यभिचार्यन्यतमत्वादितिदिक्।' (रसगङ्गाधर पृ. ७८)

अर्थात् साहित्यदर्पण का यह निर्णय कि 'रसात्मक वाक्य ही काव्य है' सर्वथा युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होता। बात यह है कि यदि रस-प्रधान रचना में ही काव्य हो तब वस्तु किं वा अलंकारप्रधान रचनाओं की क्या गति होगी? भला यह कैसे कहा जाय कि वस्तु किं वा अलंकारप्रधान रचनायें काव्य ही नहीं हुआ करतीं! संस्कृत का काव्य-साहित्य वस्तु किंवा अलंकारप्रधान

रचनाओं से भरा पड़ा है। संस्कृत के बड़े-बड़े कवियों ने परम्परा से ऐसी रचनाओं में सफलता पायी है और संस्कृत के काव्य-भण्डार को अक्षय बनाया है। प्रकृति के भीम और रम्य दृश्यों का वर्णन क्या काव्य नहीं ? पशु-पक्षियों और बालक-बालिकाओं की लीलाओं का स्वभावरम्य चित्रण क्या काव्य नहीं ? यदि इस आपत्ति से बचने के लिये साहित्यदर्पणकार ने यह कहा कि वस्तु अथवा अलंकारप्रधान रचनायें भी काव्य-कोटि में आ जायेंगी क्योंकि इनमें भी परम्परया रसात्मकता मान ली जायगी तब तो इससे.यही अन्त में सिद्ध हुआ कि **'गौश्चलति', 'मृगो धावति'** आदि वाक्य भी काव्य बन गये क्योंकि यहाँ भी किसी प्रकार रस की फुहार पड़ती देख ली जायगी ? ऐसा भी क्या काव्यलक्षण जिसमें लक्ष्य का कोई स्वरूप ही न निर्धारित हो ?

(ख) 'रसात्मक वाक्य काव्य है'—यह काव्यलक्षण लक्षणकार विश्वनाथ-कविराज के 'साहित्यदर्पण' में अविकलरूप से प्रतिफलित होता नहीं प्रतीत होता। आचार्य मम्मट ने एक विशिष्ट प्रकार के शब्द और अर्थ—शब्दार्थयुगल—को काव्य कहा है। इस विचारस्रोत के क्रमिक प्रवाह में काव्यप्रकार, शब्दार्थस्वरूप, दोषदर्शन, गुणवर्णन, अलंकारयोजना आदि-आदि विषयों की धारायें स्वभावतः प्रवाहित होती दिखायी दिया करती हैं। किन्तु रसात्मक वाक्यरूप काव्यवाद के प्रवर्त्तक आचार्य का विचारस्रोत 'वाक्य' की भाषाशास्त्रसम्मत व्याख्या में ही विच्छिन्न हो जाता है। यह तो ठीक है कि योग्यता-आकांक्षा-आसत्तियुक्त पदोच्चय ही 'वाक्य' है और ऐसा 'वाक्योच्चय' ही महावाक्य है। किन्तु ऐसे वाक्य और ऐसे महावाक्य तो प्रतिदिन के जीवन में व्यवहृत हुआ करते हैं। इन्हें तो 'काव्य' कहा नहीं गया ! और जबतक आकांक्षा और योग्यता और आसत्ति को 'रसाभिव्यञ्जनात्मकता' की विशेषता से विशिष्ट न किया जाय तबतक **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** की परिभाषा क्योंकर परिष्कार की ओर बढ़ने लगी ? पता यही चलता है कि पहले 'वाक्य' और बाद में वाक्य की 'रसात्मकता' की ही बात साहित्य-दर्पणकार को कहनी है। यही बात तो **'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि'** इस काव्यलक्षणविधायक आचार्य ने कही थी ! किन्तु साहित्यदर्पणकार ने इसे न माना। अब मानना तो कठिन है। किन्तु बिना माने काम भी नहीं चलता। 'निर्दुष्ट, गुणयुक्त तथा अलंकृत (किंवा यथासंभव अनलंकृत भी) शब्दार्थयुगल काव्य है'—इस कथन में रसात्मक वाक्यरूप काव्य की रचना-प्रक्रिया पर तो प्रकाश अवश्य पड़ रहा है किन्तु **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** इस उक्ति में काव्य का रहस्य अनिर्भिन्न-सा ही रह जाता है। वस्तुतः महामहोपाध्याय डाक्टर काणे ने इसीलिये कहा है :—

The definitions of a few writers, particularly early ones, treat शब्द and अर्थ as equally prominent, while others give more prominence to शब्द; some give a definition of काव्य which is more difficult than the thing to be defined (such as that of विश्वनाथ **(वाक्यं रसात्मकं काव्यम्)**।

—History of Sanskrit Poetics, पृष्ठ ३३८।

अर्थात् 'प्राचीन आलंकारिकों में अधिक संख्या उनकी है जो काव्य में शब्द और अर्थ का समान महत्त्व माना करते हैं, कुछ ऐसे भी हैं जो अर्थ की अपेक्षा शब्द का ही काव्य में प्राधान्य स्वीकार करते हैं किन्तु एक-आध आचार्यों ने काव्य की ऐसी परिभाषा की है जैसे कि विश्वनाथ कविराज ने ही, जिसके देखने से यही प्रतीत होता है कि काव्य क्या है ? यह समझना तो सरल है किन्तु काव्य की परिभाषा क्या कह रही है ? यह समझना असंभव है।'

(ग) **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** का अर्थ क्या ? कवि की दृष्टि से तो 'रसात्मक वाक्य' का अभिप्राय एकमात्र 'विभावादि-योजनात्मक वाक्य' ही हो सकता है। इस प्रकार जब अन्ततोगत्वा

'रसात्मक' का अभिप्राय 'विभावादियोजनात्मक' ही हुआ तो सीधे इसे ऐसा न कहकर बुझौवल बुझाने का क्या तात्पर्य ? यदि काव्य की परिभाषा हो-'**विभावादियोजनात्मकं वाक्यं काव्यम्**' तब तो यह निर्विवाद सिद्ध है कि सहृदय यहाँ 'रसात्मक वाक्य' का निगूढार्थ समझ लेंगे। व्यक्तिविवेककार आचार्य महिमभट्ट ने वस्तुतः 'विभावादियोजनात्मक वाक्य' को ही काव्य माना था—

**'अपि च काव्यविशेष इत्यत्र काव्यस्य विशिष्टत्वमनुपपन्नम्, काव्यमात्रस्य ध्वनिव्यपदेशविषयत्वेनेष्टत्वात् तस्य रसात्मकत्वोपगमात्।**

**यतः स एवाह—**

**काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा॥**
**क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः॥**

**न च तस्य विशेषः संभवति निरतिशयसुखास्वादलक्षणत्वात्तस्य।**

**यदाहुः—**

**पाठ्यादथ ध्रुवागानात्ततः संपूरिते रसे।**
**तदास्वादभरैकाग्रो हृष्यत्यन्तर्मुखः क्षणम्॥**
**ततो निर्विषयस्यास्य स्वरूपावस्थितौ निजः।**
**व्यज्यते ह्लादनिष्यन्दो येन तृप्यन्ति योगिनः।**

**इति। तदभावे चास्य काव्यतैव न स्यात् किमुत विशेष इति अनारम्भणीयमेवैतत् प्रेक्षावतां स्याद् वैफल्यात्।**

**कविव्यापारो हि विभावादिसंयोजनात्मा रसाभिव्यक्त्यव्यभिचारी काव्यमुच्यते। .........'काव्यारम्भस्य साफल्यमिच्छता तत्प्रवृत्तिनिबन्धनभावेनास्य रसात्मकत्वमवश्यमुपगन्तव्यम्। तन्मात्रप्रयुक्तश्च ध्वनिव्यपदेशः॥'**

(व्यक्तिविवेक पृ. ९२-९७)

अर्थात् वस्तुतः जिसे भी काव्य कहते हैं वह रसात्मक ही हुआ करता है। ऐसी कोई भी रचना जो रसात्मक न हो काव्य नहीं कही जा सकती। 'रसात्मक रचना', 'काव्य', 'ध्वनि'-ये सभी शब्द एक ही ओर निर्देश करते हैं। सहृदय सामाजिक की यह काव्य-दृष्टि कवि की ही देन है क्योंकि कवि का ही कर्म तो काव्य है-कवेः कर्म काव्यम्। यह कविकर्म क्या है ? यह कविकर्म है विभावादिसंयोजनात्मक शब्दार्थरचना। जो भी शब्दार्थरचना विभावादिसंयोजनरूप रचना होगी वह नियमतः रसाभिव्यञ्जक होगी-रसात्मक होगी।' उपर्युक्त अनुमितिवादी काव्यमत के देखते यही प्रतीत होता है कि अभिव्यक्तिवादी कविराज विश्वनाथ ने 'विभावादियोजनात्मक वाक्य' को ही वस्तुतः काव्य माना है। किन्तु व्यक्तिविवेककार से भेद प्रदर्शित करने के लिये इसे उनके शब्दों में न कहकर अपने शब्दों में प्रकट किया है-**वाक्यं रसात्मकं काव्यम्।** व्यक्तिविवेककार को तो ध्वनिदार्शनिक आनन्दवर्धन के '**काव्यविशेषः ध्वनिः**'-इस कथन का खण्डन करना था और यह बताना था कि 'काव्यसामान्य ध्वनि है'। और काव्यसामान्य क्या है ? काव्यसामान्य है रसात्मक रचना। यह रसात्मक रचना क्या है ? यह है विभावादिसंयोजनात्मक शब्दार्थसंघटना ! किन्तु विश्वनाथ कविराज ने मम्मट के काव्यमत के खण्डन में वह तत्व खोज लिया जो महिमभट्ट ने ध्वनिकार के शब्द-प्रयोग (**काव्यविशेषः ध्वनिः**) के समीक्षण में खोजा था।

( काव्य-रसात्मकवाक्य-के निदर्शन )

तत्र रसो यथा—

शून्यं वासगृहं विलोक्य शयनादुत्थाय किञ्चिच्छनै-
 निद्राव्याजमुपागतस्य सुचिरं निर्वर्ण्य पत्युर्मुखम्।
विस्रब्धं परिचुम्ब्य जातपुलकामालोक्य गण्डस्थलीं
 लज्जानम्रमुखी प्रियेण हसता बाला चिरं चुम्बिता ॥

अत्र हि संभोगश्रृङ्गाराख्यो रसः।

भावो यथा महापात्रराघवानन्दसान्धिविग्रहिकाणाम्—

---

(घ) जब कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' का निष्कर्ष **'विभावादिसंयोजनात्मकं वाक्यं काव्यम्'** है और 'विभावादिसंयोजनात्मक वाक्य' की रचना निर्दुष्ट गुणाभिव्यञ्जक किंवा रसभावाभिव्यक्ति की दृष्टि से अलंकृत अथवा निरलंकृत शब्दार्थसंदर्भ है तब तो यही सिद्ध है कि मम्मट का काव्यमत ही नये परिधान में साहित्यदर्पणकार का काव्यमत बना दिखायी पड़ रहा है। मम्मट ने बहुत कुछ सोचविचार कर **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** यह काव्य-परिभाषा न बनायी थी। विश्वनाथ कविराज ने व्यक्तिविवेककार का नामोल्लेख किये बिना ही उनकी विचारधारा का अनुसरण करते ध्वनिवादी आचार्यों की काव्य-परिभाषा का खण्डन किया किन्तु अन्त में जो निष्कर्ष निकला उससे 'रसध्वनिदर्पण' की रचना भले ही समञ्जस हुई होती 'साहित्यदर्पण' का निर्माण तो कदाचित् असमञ्जस-सा ही लग रहा है।

(ङ) चाहे जो कुछ भी हो विश्वनाथ कविराज की काव्य-परिभाषा अलंकारशास्त्र में अपना स्थान रखती है। विश्वनाथ कविराज की चिन्तनधारा ने पण्डितराज जगन्नाथ के विचारसागर को प्रभावित किया है। **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** की मान्यताओं के अनुसन्धान में ही **'रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दः काव्यम्'** का रसगङ्गाधर-सिद्धान्त निकलता है। विश्वनाथ कविराज नवीनता के पुजारी हैं! कविता-सरस्वती को जैसे 'काव्यप्रकाश' की आवश्यकता है वैसे ही 'साहित्यदर्पण' की भी। 'काव्यप्रकाश' और 'साहित्यदर्पण' में भले ही कुछ मनमुटाव हो किन्तु वाग्देवी के समक्ष तो दोनों का समान ही मान है और दोनों में समान ही भाव और स्फूर्ति है।

**अनुवाद—जैसे कि यह ( प्राचीन ) सूक्ति जिसमें 'रस' ही सारतम तत्त्व है—**

**'नवोढा सुन्दरी ने देखा कि शयनगृह से और सभी लोग जा चुके हैं, वह अपनी सेज से कुछ-कुछ धीरे-धीरे उठी, उसने नींद का बहाना बनाये सोने वाले अपने प्रियतम का मुँह बड़े ध्यान से देखा, उसे सचमुच सोया समझ कर निश्चिन्तता के साथ, उसका मुख-चुम्बन कर लिया और जैसे ही उसके कपोलों पर आनन्द का रोमाञ्च देखती वह लज्जा से अपना मुँह झुकाये खड़ी हुई कि उसने ( प्रियतम ने ) हँस-हँसकर, बड़ी देर तक, उस पर चुम्बनों की बौछार शुरू कर दी।'**

**यहाँ ज़ो वाक्य है वह 'काव्य' है क्योंकि इसमें इसका जीवनाधायक संभोगश्रृङ्गाररस साक्षात् विराजमान है।**

**अथवा**

**सान्धिविग्रहिक महापात्र श्री राघवानन्द कविराज की यह सूक्ति, जिसमें 'भाव' की जीवनाधायकता स्पष्ट है—**

यस्यालीयत शल्कसीम्नि जलधिः पृष्ठे जगन्मण्डलं,
दंष्ट्रायां धरणी, नखे दितिसुताधीशः, पदे रोदसी।
क्रोधे क्षत्रगणः, शरे दशमुखः, पाणौ प्रलम्बासुरो,
ध्याने विश्वमसावधार्मिककुलं, कस्मैचिदस्मै नमः॥

अत्र भगवद्विषया रतिर्भावः।

रसाभासो यथा—

मधु द्विरेफः कुसुमैकपात्रे पपौ प्रियां स्वामनुवर्तमानः।
शृङ्गेण च स्पर्शनिमीलिताक्षीं मृगीमकण्डूयत कृष्णसारः॥

अत्र सम्भोगशृङ्गारस्य तिर्यग्विषयत्वाद्रसाभासः। एवमन्यत्।

---

'उस अवाङ्मनसगोचर तत्त्व को शतशत प्रणाम जिसके (मत्स्यावतार रूप में) शल्क (छिलके) की किसी कोर में अपार पारावार छिप गया, जिसके (कूर्मावतार रूप में) पृष्ठ पर समस्त ब्रह्माण्ड का भार सम्हल गया, जिसकी (वराह मूर्ति में) दाढ़ों पर धरती की जान बच गयी, जिसके (नृसिंहावतार रूप में) नख में दानवराज हिरण्यकशिपु का सर्वस्व लुप्त हो गया, जिसके (वामन रूप में) पग में द्यावापृथिवी (आकाश और धरती) नप गये, जिसके (परशुराम रूप में) क्रोध में समस्त क्षत्रगण (क्षत्रिय जाति के लोग) भस्मीभूत हो गये, जिसके (रामावतार रूप में) बाण में दशानन रावण का लोप हो गया, जिसके (कृष्णावतार रूप में) हाथ में प्रलम्बासुर प्रलीन हो गया, जिसके (बुद्धावतार रूप में) ध्यान में भूत-भौतिक किंवा चित्त-चैतसिक समस्त जगत् विलीन हो गया और जिसके (कल्कि रूप में) खड्ग में अधर्मी लोग लुप्त हो गये।'

यहाँ जो वाक्य है वह 'काव्य' है क्योंकि इसका सारभूत तत्त्व इसमें अभिव्यक्त भगवद्विषयक (कविनिष्ठ) रतिभाव है।

अथवा

यह सूक्ति जिसमें 'रसाभास' का अनुप्राणन सर्वसंवेद्य है—

'स्मरबान्धव वसन्त का आगमन क्या हुआ एक ओर तो प्रेमातुर भ्रमर ने, पुष्प-चषक में, प्रियतमा भ्रमरी को, पुष्परस की मदिरा पिलानी शुरू की और स्वयं उच्छिष्ट मदिरा को प्रेम से पीने लगा और दूसरी ओर कामातुर कृष्णसार मृग अपनी प्रियतमा मृगी से जा सटा और आनन्दसे आँखें मीचे खड़ी उसे सींगोंसे खुजलाते प्रेम करने लगा!

यहाँ जो वाक्य है वह 'काव्य' है क्योंकि इसमें प्रेमी पक्षियुगल किंवा पशुयुगल के हृदय का रतिभाव अभिव्यक्त हो रहा है। इसी भांति अन्यान्य रस और भाव और उन दोनों के आभासों से अनुप्राणित जो वाक्य हों उन्हें भी 'काव्य' मानना चाहिये।

विमर्श—(क) 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'—इस काव्यलक्षण में विश्वनाथ कविराज ने 'रस' का व्यापक अभिप्राय स्वीकार किया है और ऐसा करना उचित ही है। वस्तुतः इसी दृष्टि से उन्होंने आगे (तृतीय परिच्छेद में) स्पष्ट कहा है—

( दोष-स्वरूप का संकेत )

दोषाः पुनः काव्ये किंस्वरूपा ? इत्युच्यन्ते—

( रसात्मक वाक्यरूप काव्य और उसके अपकर्षकारक दोष का सम्बन्ध )

**दोषास्तस्यापकर्षकाः ।**

श्रुतिदुष्टापुष्टार्थत्वादयः काणत्वखञ्जत्वादय इव, शब्दार्थद्वारेण देहद्वारेणेव, व्यभिचारिभावादेः स्वशब्दवाच्यत्वादयो मूर्खत्वादय इव, साक्षात्काव्यस्यात्मभूतं रसमपकर्षयन्तः काव्यस्यापकर्षका इत्युच्यन्ते । एषां विशेषोदाहरणानि वक्ष्यामः ।

---

'रसभावौ तदाभासौ भावस्य प्रशमोदयौ ।
सन्धिः शबलता चेति सर्वेऽपि रसनाद्रसाः ॥'

अर्थात् रस और भाव, रसाभास और भावाभास, भावोदय और भावप्रशम, भावसन्धि और भावशबलता—ये सभी के सभी 'रस' ही हैं क्योंकि इन सबमें आस्वाद अथवा आनन्दानुभव सहृदय संवेद्य है ।'

(ख) 'शून्यं वासगृहम्' आदि काव्यसूक्ति अमरुशतक की एक परममधुर सूक्ति है। इसमें महाकवि ने नवोढा नायिका के अभिनव समागम का वर्णन किया है। इस वर्णन में संभोगशृङ्गार प्रवाहित हो रहा है। नवोढा नायिका की रति का यहाँ अत्यन्त सुन्दर अभिव्यञ्जन है। रति-मन्दिर के सूनापन, व्याजसुप्त नायक के कपोलचुम्बन किंवा लज्जावश नायिका के मुख के अवनत हो जाने के वर्णन में रति के उद्दीपन विभाव, अनुभाव तथा व्यभिचारी भाव की संयोजना बड़ी स्वाभाविकता किंवा रोचकता से की गयी दिखायी दे रही है। अमरुशतक ऐसी सूक्तियों का खजाना है। तभी तो रसध्वनितत्त्वदर्शी आचार्य आनन्दवर्धन ने अमरुशतक को 'मुक्तक' होते हुये भी शृङ्गाररस का 'महाकाव्य' कहा है।

**अनुवाद—जिस 'रसात्मक वाक्य' को काव्य कहा गया है उसकी अपकृष्टता जिनके द्वारा हुआ करती है वे ही ( काव्य के ) दोष कहे जाते हैं।**

**दोष वस्तुतः वे हैं जो रसात्मक वाक्यरूप काव्य की उत्कृष्टता ( अथवा सुन्दरता ) के विघातक हुआ करते हैं। इन दोषों में ये दोष जैसे कि श्रुतिकटुत्व, अपुष्टार्थत्व आदि तो ऐसे हुआ करते हैं जो मानव-शरीर की उत्कृष्टता के विघातक काणत्व ( कानेपन ), खञ्जत्व ( लङ्ङेपन ) आदि की भांति काव्य के शरीरभूत शब्द और अर्थ की उत्कृष्टता के विघातक होते हुये ( अर्थात् परम्परया न कि साक्षात् ) काव्य के रसादिरूप आत्मतत्त्व के अपकर्षकारक हुआ करते हैं और कुछ ऐसे भी हुआ करते हैं जिन्हें रस-दोष कहा करते हैं जैसे कि निर्वेदादि व्यभिचारिभावों का, उनके वाचक शब्दों से अभिधान आदि जो मूर्खत्व आदि दोषों की भांति रसादिरूप काव्यात्मतत्त्व के साक्षात् (न कि परम्परया) अपकर्षजनक बना करते हैं। रसात्मकवाक्य के साक्षात् अथवा परम्परया अपकर्षकारक इन दोषों के अपने-अपने उदाहरण तो आगे यथावसर दिये ही जायेंगे।**

विमर्श—'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' इस काव्य-लक्षण के साथ जबतक 'दोषास्तस्यापकर्षकाः' तथा 'उत्कर्षहेतवः प्रोक्ताः गुणालङ्काररीतयः' की कड़ी न जोड़ी जाय तब तक 'साहित्यदर्पण' की विशद रचना का सूत्र नहीं मिल सकता। इसीलिये वस्तुतः विश्वनाथ कविराज ने काव्यलक्षणवाक्य में ही इन्हें भी जोड़ दिया है। किन्तु एक बात यहाँ खटकती है और वह

( गुण-अलङ्कार और रीति-स्वरूप : एक संकेत )

गुणादयः किंस्वरूपा इत्युच्यन्ते—

**उत्कर्षहेतवः प्रोक्ता गुणालङ्काररीतयः ॥ ३ ॥**

( काव्यात्मभूत 'रस' और गुण-अलङ्कार—रीतितत्त्व : परस्पर सम्बन्ध )

गुणाः शौर्यादिवत् , अलङ्काराः कटककुण्डलादिवत् , रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत् , देहद्वारेणेव शब्दार्थद्वारेण तस्यैव काव्यस्यात्मभूतं रसमुत्कर्षयन्तः काव्यस्योत्कर्षका इत्युच्यन्ते। इह यद्यपि गुणानां रसधर्मत्वं तथापि गुणशब्दोऽत्र गुणाभिव्यञ्जकशब्दार्थयोरुपचर्यते। अतश्च 'गुणाभिव्यञ्जकाः शब्दा रसस्योत्क-

---

यह है कि जब 'रसात्मकवाक्य' बन गया और वह 'काव्य' हो गया तब गुण, अलंकार और रीति के द्वारा उसका उत्कर्षवर्धन होने पर वह 'काव्यविशेष' क्यों न कहा गया ? मम्मट का काव्यप्रकाश तो उनके काव्यलक्षणवाक्य की ही पूर्वापर-अनुस्यूत महाव्याख्या है—इस धारणा से ही विश्वनाथ कविराज ने अपना भी काव्यलक्षणवाक्य रचा था और इसी विश्वास से रचा था जिसमें साहित्यदर्पण की रूपरेखा उसीमें ( लक्षणवाक्य में ) झलक जाय। किन्तु कुछ चूक अवश्य हो गयी है। 'रसात्मक वाक्य' के बन जाने पर और उसके काव्यरूप में प्रतिष्ठित हो जाने पर 'दोष' उसका क्या करेंगे ? **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** कह कर **'दोषास्तस्यापकर्षकाः'** कहने का कोई विशेष प्रयोजन नहीं प्रतीत होता !

अनुवाद—अब काव्यात्मभूत रस के उत्कर्षकारक जो तत्त्व हैं जैसे कि गुण आदि, उनका स्वरूप बता देना आवश्यक है—

**गुण, अलङ्कार और रीति वे काव्यतत्त्व हैं जो रसात्मक वाक्य-रूप काव्य की उत्कृष्टता के कारण हुआ करते हैं।**

काव्यात्मभूत रस के उत्कर्षकारक तत्त्व ही रसात्मक वाक्य-रूप काव्य के उत्कर्षकारक तत्त्व हुआ करते हैं। ये ही वे तत्त्व हैं जिन्हें गुण, अलङ्कार और रीति कहा करते हैं। इनमें माधुर्य आदि गुण, अनुप्रास-उपमादि अलङ्कार और वैदर्भी आदि रीतितत्त्व काव्य के शरीरभूत शब्द और अर्थ के उत्कर्षकारक होते हुये उसी प्रकार काव्य के आत्मभूत रस के उत्कर्षकारक माने जाया करते हैं जिस प्रकार शौर्य आदि गुण, कटककुण्डलादि अलङ्कार और अवयव-विन्यास आदि शरीर-संस्थान मानवशरीर के उत्कर्षक होते हुये मानव-व्यक्तित्व के उत्कर्षक माने जाया करते हैं।

यहाँ गुणों के काव्यशरीरभूत शब्द और अर्थ के उत्कर्षकारक होनेमें एक विशेष बात है और वह यह है—वस्तुतः तो माधुर्य आदि गुण रस-रूप काव्यात्मतत्त्व के धर्म हैं किन्तु उपचारतः इन्हें काव्य-शरीरभूत शब्द और अर्थ का भी धर्म माना जा सकता है क्योंकि रस के अभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ रसधर्मभूत गुण के भी अभिव्यञ्जक हुआ ही करते हैं। इस प्रकार गुण के रसोत्कर्षकारक कहे जाने का अभिप्राय गुणाभिव्यञ्जक शब्द और अर्थ का रसोत्कर्षकारक कहा जाना है जैसा कि पहले भी ( अर्थात् मम्मटकृत काव्य-लक्षण की समीक्षा के प्रसङ्ग में ) कहा ही जा चुका है। इन रसोत्कर्षक

र्षकाः' इत्युक्तं भवतीति प्रागेवोक्तम्। एषामपि विशेषोदाहरणानि वक्ष्यामः।

**इति साहित्यदर्पणे काव्यस्वरूपनिरूपणो नाम प्रथमः परिच्छेदः।**

**अत्र मूलकारिकाः = ३। उदाहरणश्लोकाः = ६।**



---

गुणों, अलङ्कारों और रीतियों के सोदाहरण निरूपण आगे यथावसर किये ही जायेंगे।

**विमर्श**—(क) गुण, अलंकार और रीति—ये काव्य के उत्कर्षकारक तत्त्व हैं—यह बात 'रसात्मक वाक्य' रूप काव्यवादी आचार्य के मुख से शोभा नहीं देती। गुण और अलंकार का साम्यवाद तो ध्वनिवाद के पूर्ववर्ती आलंकारियों का काव्यवाद है और अलंकारसर्वस्वकार आचार्य रुय्यक ने इसका स्पष्ट संकेत भी किया है। यहाँ रसात्मक वाक्यरूप काव्य के उत्कर्षाधायक तत्त्वों में अलंकारों के साथ गुणों की गणना रसध्वनिवादी आचार्य के लिये कुछ उलटी सी बात लगती है। साथ ही साथ ध्वनिवाद में गुण और रीति का सामञ्जस्य स्थापित किया हुआ है। यहाँ गुण के अतिरिक्त रीति का परिगणन इस बात की सूचना देता है कि गुण और रीति परस्पर पृथक्-पृथक् तत्त्व हैं!

(ख) ध्वनिवादी आलंकारिक रीति को 'रसाभिव्यञ्जक' तत्त्व माना करते हैं न कि 'रसोत्कर्षक' तत्त्व। विश्वनाथ कविराज के अनुसार जब कि 'रसात्मक वाक्य' काव्य है और रीति 'रसोत्कर्ष-कारक' तत्त्व है तब क्या ऐसा तो नहीं कि 'रसात्मक वाक्य' की रचना के हो चुकने पर 'रीति' आया करती है और उस रचना पर उत्कर्ष का पानी चढ़ा जाया करती है? यह सब तो ऊटपटाँग सी बात हुई! आचार्य मम्मट ने गुणों को रसरूप आत्मतत्त्व के साथ 'अचलस्थिति' रहकर उत्कर्षकारक माना और अलंकारों को रसरूप आत्मतत्त्व के साथ 'चलस्थिति' देखकर गुणों और अलंकारों का प्रविभाग सिद्ध किया। किन्तु आचार्य विश्वनाथ कविराज का मम्मट-खण्डन-संरम्भ कुछ ऐसा उग्र हो उठा कि गुण और अलंकार एक ही कक्षा में रख दिये गये और गुण और रीति दो पृथक् पृथक् तत्त्व के रूप में प्रतीत होने लगे! अस्तु, इस विषय का विचारविमर्श तो यथास्थान होगा ही। यहां इतना ही सही।

इति साहित्यदर्पणे······काव्यस्वरूपनिरूपणो नाम प्रथमः परिच्छेदः।



# द्वितीयः परिच्छेदः

## ( वाक्य-विचार )

वाक्यस्वरूपमाह—

**वाक्यं स्याद्योग्यताकाङ्क्षासत्तियुक्तः पदोच्चयः ।**

**( वाक्यरूप पदसमूह की विशेषता–योग्यता आदि )**

योग्यता पदार्थानां परस्परसंबन्धे बाधाभावः । पदोच्चयस्यैतदभावेऽपि वाक्यत्वे 'वह्निना सिञ्चति' इत्याद्यपि वाक्यं स्यात् । आकाङ्क्षा प्रतीतिपर्यवसानविरहः । स च श्रोतुर्जिज्ञासारूपः । निराकाङ्क्षस्य वाक्यत्वे 'गौरश्वः पुरुषो हस्ती' इत्यादीनामपि वाक्यत्वं स्यात् । आसत्तिर्बुद्ध्यविच्छेदः । बुद्धिविच्छेदेऽपि

---

अनुवाद—( 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'–इस काव्य-लक्षण की प्रतिपद परीक्षा की दृष्टि से, सर्वप्रथम ) अब 'वाक्य क्या है ?' इसका विचार किया जा रहा है—

'वाक्य' ऐसे पदों का समूह है जिसमें योग्यता, आकाङ्क्षा और आसत्ति का रहना अनिवार्य है ।

वाक्यरूप पदसमूह की विशेषताओं में 'योग्यता' वह विशेषता है जिसे पदार्थों के पारस्परिक सम्बन्ध में किसी बाध अथवा विरोध ( अनुपपत्ति ) का अभाव कहा जाता है । यदि इस विशेषता के अभाव में भी पदसमूह 'वाक्य' होने लगे तब तो ऐसे भी पदसमूह जैसे कि 'वह्निना सिञ्चति' ( आग से सींच रहा है ) आदि ( जहाँ आग और सींचना इन पदार्थों के परस्पर सम्बन्ध में विरोध ही सर्वानुभवसिद्ध है ) वाक्य बनने लगेंगे ! वाक्यरूप पदोच्चय की दूसरी विशेषता है 'आकाङ्क्षा' अर्थात् एक-एक पदों के अर्थ की प्रतीति में अभिप्रेत-प्रतीति की समाप्ति का अभाव एक पदार्थ की प्रतीति में अभिप्रेत-प्रतीति की समाप्ति का जो अभाव है वह वस्तुतः श्रोता की एक जिज्ञासा है जो कि एक पद से अन्वित दूसरे पद को ढूँढा करती है क्योंकि यदि परस्पर निराकाङ्क्ष अर्थ वाले भी पदसमूह वाक्य माने जाने लगे तब तो ऐसे भी पदसमूह जैसे कि 'गौरश्वः पुरुषो हस्ती' ( गौ, अश्व, पुरुष, हाथी ) आदि ( जहाँ किसी भी पद का अर्थ किसी दूसरे पद के अर्थ की आकाङ्क्षा रखता नहीं प्रतीत हो रहा और प्रत्येक पद पूर्णतया अपने आप में ही समाप्त है ) वाक्य होने लगेंगे ! वाक्यरूप पदकदम्ब की तीसरी जो विशेषता है वह 'आसक्ति' है । आसत्ति क्या है ? 'आसत्ति' है किसी अभिप्राय के उपस्थापक पदार्थों की अविच्छिन्न अथवा अव्यवहित उपस्थिति । यदि किसी अभिप्राय के उपस्थापक पदार्थों की विच्छिन्न अथवा व्यवहित उपस्थिति में भी कोई पदोच्चय वाक्य कहा जाने लगे तब तो अभी बोले गये 'देवदत्तः' ( देवदत्त ) पद और दूसरे दिन बोले गये 'गच्छति' ( जाता है ) पद का मिलाव भी वाक्य ही बनने लगे !

यहाँ यह ध्यान रखना आवश्यक है कि 'आकाङ्क्षा' और 'योग्यता' को वाक्यरूप पदोच्चय अथवा पदसमूह का जो धर्म बताया गया है वह मुख्यरूप से नहीं अपितु औपचारिक रूप से ही बताया गया है । क्यों ? इसलिये कि 'आकाङ्क्षा' । अथवा एक पद से अन्वित होनेवाले दूसरे पद के ज्ञान की स्वाभाविक इच्छा तो वस्तुतः श्रोता का धर्म है न कि पद का । इसी प्रकार 'योग्यता' भी पद-धर्म नहीं किन्तु पदार्थ-धर्म ही है क्योंकि

वाक्यत्वे इदानीमुच्चारितस्य देवदत्तशब्दस्य दिनान्तरोच्चारितेन गच्छतीति पदेन सङ्गतिः स्यात्। अत्राकाङ्क्षायोग्यतयोरात्मार्थधर्मत्वेऽपि पदोच्चयधर्मत्वमुपचारात्।

---

उपपत्ति का सद्भाव अथवा असद्भाव पदों से नहीं अपितु पदार्थों से सम्बद्ध रह सकता है। किन्तु जब कि उपचार का आश्रय लिया जाय तब तो यह कहा ही जा सकता है कि आकाङ्क्षा और योग्यता वाक्यरूप पदोच्चय-धर्म हैं। 'आकाङ्क्षा' तो इसलिये वाक्यरूप पदोच्चय धर्म है क्योंकि आकाङ्क्षा और पदोच्चय में परम्परया जन्य-जनकभाव सम्बन्ध रहा करता है ( अर्थात् 'आकाङ्क्षा' और 'वाक्यार्थ' और वाक्यार्थ 'पदोच्चय' में जब साक्षात् जन्यजनक-भाव सम्बन्ध है तब आकाङ्क्षा और पदोच्चय में तो यह परम्परया रहेगा ही)। इसी प्रकार 'योग्यता' को वाक्यरूप पदोच्चय-धर्म इसलिये माना जाया करता है क्योंकि 'योग्यता' और 'पदार्थ' तथा 'पदार्थ' और 'पदोच्चय' में जब साक्षात् आश्रयाश्रयिभाव-सम्बन्ध है तब 'योग्यता' और 'पदोच्चय' में तो इसे परम्परया मानना ही चाहिये।

**विमर्श**—( क ) 'रसात्मक वाक्य 'काव्य' है'—इस काव्य-परिभाषा के समीक्षण में विश्वनाथ कविराज ने 'वाक्य' का जो स्वरूप निर्दिष्ट किया है वह पदवाक्यप्रमाणवित् आचार्यों द्वारा प्रमाणित है। 'अभिधित्सित अर्थ के गुम्फन करने वाले पदों का सन्दर्भ वाक्य है'–राजशेखर–काव्यमीमांसा। **( पदानामभिधित्सितार्थग्रन्थनाकरः संदर्भो वाक्यम् )** यह वाक्य का एक सरल स्वरूप–निरूपण है। पदों के द्वारा अभिधित्सित ( जिसके प्रतिपादन की इच्छा हो, ऐसे ) अर्थ का गुम्फन किन-किन बातों की अपेक्षा किया करता है—यह विचार मनोविज्ञान और तर्क और भाषाविज्ञान–तीनों का विषय है। मनोविज्ञान की दृष्टि 'आकाङ्क्षा'–तत्त्व का दर्शन करती है, तर्क के द्वारा 'योग्यता' का निर्धारण होता है और भाषाविज्ञान 'आसत्ति' की उपादेयता पर जोर देता है। इस प्रकार 'आकाङ्क्षा', 'योग्यता' और 'आसत्ति' की विशेषतायें ही अभिधित्सित अर्थ के गुम्फन करने वाले पद-सन्दर्भ की विशेषताओं के रूप में स्वीकार की गयी हैं।

( ख ) 'आकाङ्क्षा', 'योग्यता' और 'आसत्ति'– ये तीनों ही उपचारतः वाक्यरूप पदोच्चय-धर्म माने जाया करते हैं किन्तु यदि मीमांसक 'आकाङ्क्षा' को प्रथम स्थान देते हैं तो नैयायिक 'योग्यता' को और वैयाकरण 'आसत्ति' को। विश्वनाथ कविराज ने नैयायिक मान्यता का अनुसरण करते हुए 'योग्यता' का प्राथम्य माना है। **'योग्यता'** क्या है? योग्यता है–एक पद के अर्थ के साथ दूसरे पद के अर्थ का सम्बन्ध—**'एकपदार्थेऽपरपदार्थसम्बन्धो योग्यता'** ( सिद्धान्त-मुक्तावली : शब्दखण्ड का० ८३ ) अथवा 'योग्यता' वह धर्म है जिसके द्वारा एक पदार्थ का दूसरे पदार्थ के साथ अन्वय ( सम्बन्ध ) सम्भव है—**'योग्यता परस्परान्वयप्रयोजकधर्मवत्त्वम्। तेन पयसा सिञ्चतीति वाक्यं योग्यम्। अस्ति च सेकान्वयप्रयोजकद्रवद्रव्यत्वं योग्यता जले कारणत्वेन जलान्वयप्रयोजकार्द्रीकरणत्वं योग्यता सेकक्रियायाम्। अत एव वह्निना सिञ्चतीति वाक्यमयोग्यम्। वह्नेः सेकान्वयप्रयोजकद्रवद्रव्यत्वाभावात्'**।

( परमलघुमञ्जूषा पृ० २९ )

अर्थात् 'योग्यता' पदों के द्वारा उपस्थापित अर्थों का वह धर्म है जो उनके परस्पर अन्वय अथवा सम्बन्ध का प्रयोजक हुआ करता है। वस्तुतः इसी धर्म के कारण यह सम्भव है कि **'पयसा सिञ्चति'** यह पदसमूह तो 'वाक्य' हो सकता है किन्तु **'अग्निना सिञ्चति'** इत्यादि सरीखे पदोच्चय 'वाक्य' नहीं हो सकते। 'पयस्' इस पद के अर्थ ( जलरूप द्रव्य ) में एक योग्यता है और वह है जलरूप द्रव्य का 'द्रवत्व' जो कि सींचने की क्रिया के साथ इसके अन्वय अथवा सम्बन्ध का स्वभावतः प्रयोजक है। इसी प्रकार 'सिञ्चति' पद के अर्थ अर्थात् सिञ्चन की क्रिया में

भी एक योग्यता हैं और वह है उसका (सेकक्रिया का) किसी वस्तु को आर्द्र करना अथवा भिगोना जो कि अपने साथ जलरूप द्रवद्रव्य को अपने करण (साधकतम) रूप से अन्वित करने में अनायास समर्थ है। इससे यह स्पष्ट है कि वे ही पदोच्चय, जैसे कि **'पयसा सिञ्चति'** आदि, जो योग्य हैं (अर्थात् ऐसे पदार्थों के उपस्थापक हैं जिनमें परस्पर अन्वित अथवा सम्बद्ध होने का सामर्थ्य है) 'वाक्य' कहे जा सकते हैं और ऐसे पदोच्चय जैसे कि **'वह्निना सिञ्चति'** आदि, जिनके पदार्थों में परस्परान्वय का प्रयोजक कोई धर्म नहीं—क्योंकि आग है एक तैजस पदार्थ और सेचन की क्रिया का अन्वय संभव है ऐसे पदार्थ से जो 'द्रव' रूप हो! अयोग्य होने से 'वाक्य' नहीं कहे जा सकते। यह 'योग्यता' यद्यपि अर्थधर्म है किन्तु इसे पदोच्चय-धर्म माना जा सकता है और ऐसा मानना उपचार का ही आश्रय लेना है। अर्थ और योग्यता का साक्षात् सम्बन्ध है जिससे यह सिद्ध हैं कि पद और योग्यता परम्पराया सम्बद्ध है।

'आकाङ्क्षा' का अभिप्राय है श्रोता की यह जिज्ञासा कि किस पद का अर्थ किस पद के अर्थ का स्मारक हैं। सिद्धान्तमुक्तावलीकार (शब्दप्रकरण का. ८४) ने आकाङ्क्षा की यह परिभाषा की हैं— **'येन पदेन विना यत्पदस्यान्वयाननुभावकत्वं तेन पदेन सह तस्याकांक्षेत्यर्थः। क्रियापदं विना कारकपदं नान्वयबोधं जनयतीति तेन तस्याकाङ्क्षा।'**

वाक्यरूप पदोच्चय में 'आकाङ्क्षा' का होना आवश्यक है और वस्तुतः स्वाभाविक भी है। एक पद दूसरे पद की आकाङ्क्षा किया करता है क्योंकि विना उसके उसके अर्थ का स्मरण क्योंकर हो। जैसे किसी ने कहा–'घटमानय' यहाँ 'घटम्' यह कर्मकारक पद 'आनय' इस क्रियापद के विना किसी प्रकार का अन्वयबोध नहीं करा सकता। इसलिये यह स्पष्ट है कि 'घटम्' पद को 'आनय' पद की आकाङ्क्षा है और 'आनय' पद को 'घटम्' पद की। वस्तुतः तो यह आकाङ्क्षा श्रोता की जिज्ञासा है जिसका विषय पदों की परस्पर अर्थस्मारकता है। किसी वाक्य में एक पद दूसरे पद की आकाङ्क्षा रखा करता है—इसका वस्तुतः तात्पर्य यही है कि वाक्यवर्ती पद परस्पर साकाङ्क्ष अर्थ के बोधक हैं। महाभाष्यकार भगवान् पतञ्जलि ने इसीलिये कहा है—

**'परस्परव्यपेक्षां सामर्थ्यमेके। का पुनः शब्दयोर्व्यपेक्षा ?**
**न ब्रूमश्शब्दयोरिति किं तर्हि अर्थयोरिति।'** (महाभाष्यः समर्थसूत्रभाष्य)

महावैयाकरण नागेशभट्ट ने आकाङ्क्षा' का उपर्युक्त भाष्यसम्मत अर्थ इस प्रकार स्पष्ट किया है–

**'वाक्यसमयग्राहिका आकाङ्क्षा। साचैकपदार्थज्ञाने तदर्थान्वययोग्यार्थस्य यज्ज्ञानं तद्विषयेच्छा 'अस्यान्वय्यर्थः कः' इत्येवंरूपा पुरुषनिष्ठैव, तथापि तस्याः स्वविषयेऽर्थे आरोपः। अयमर्थोऽर्थान्तरमाकाङ्क्षति इति व्यवहारात्। इदमेवाभिधानापर्यवसानमित्युच्यते—(परमलघुमञ्जूषा)'**

अर्थात् 'आकांक्षा' श्रोता की वह इच्छा है जिसका विषय किसी एक पद के अर्थज्ञान में उससे सम्बद्ध किसी दूसरे पद का अर्थज्ञान है। वस्तुतः आकांक्षा ही वह सर्वप्रथम तत्त्व है जिससे कोई पदसमूह वाक्यरूप में पहचाना जाया करता है। इस अर्थ से अन्वित होने वाला अर्थ कौन है—यह जिज्ञासा तो श्रोता के मन की बात है किन्तु अर्थ पर इसका आरोप इसलिये कर दिया जाया करता है क्योंकि अर्थ ही यहाँ वक्ता की जिज्ञासा का विषय है। पदोपस्थापित अर्थों की परस्पर आकांक्षा को ही पदार्थप्रतीति का अपर्यवसान भी कह सकते हैं।

**'पयसा 'सिञ्चति'**—यह पदसमूह सर्वप्रथम इसीलिये वाक्य है क्योंकि यहाँ 'आकांक्षा' है क्योंकि इसका जो भी श्रोता है वह 'पयसा' इस पद के सुन लेने के बाद 'सिञ्चति' इस पद के सुनने की इच्छा रखा करता है और 'सिञ्चति' इस पद के सुनने पर 'पयसा' इस पद के सुनने अथवा स्मरण करने का इच्छुक हुआ करता है। इन दोनों पदों में साध्य-साधन भावरूप सम्बन्ध है और इसीलिये ये पद परस्पर साकांक्ष है और वाक्यरूप हैं।

आकांक्षा श्रोतृधर्म होने पर भी पदधर्म है—इस सम्बन्ध में 'तर्कभाषा' की यह युक्ति ध्यान देने योग्य है—

**'...पदानि न साकांक्षाणि किंत्वर्थाः, फलादीनामाधेयानां तीराद्याधाराकांक्षितत्वात्। न च विचार्यमाणे अर्था अपि साकांक्षाः। आकाङ्क्षाया इच्छात्मकत्वेन चेतनधर्मत्वात्। सत्यम्। अर्थास्तावत् स्वपदश्रोतुरन्योन्यविषयाकांक्षाजनकत्वेन साकांक्षा उच्यन्ते। तद्द्वारेण तत्प्रतिपादकानि पदान्यपि साकांक्षाणीत्युपचर्यन्ते। एवमर्थाः सकांक्षाः परस्परान्वययोग्याः। तद्द्वारा पदान्यपि योग्यानीत्युपचर्यन्ते।'**

अर्थात् पद क्योंकर साकांक्ष होने लगे? ये तो पदोपस्थापित अर्थ हैं जो साकांक्ष हो सकते हैं। किन्तु विचार करने पर अर्थ भी साकांक्ष नहीं दिखायी देते! 'आकांक्षा' तो एक प्रकार की इच्छा है और इच्छा है चेतनधर्म! तब भी उपचारतः अर्थों को परस्पर साकांक्ष कहा जा सकता है क्योंकि ये तो अर्थ ही हैं जो कि अपने-अपने उपस्थापक पदों के श्रोता के मनमें अपने परस्परान्वय की आकांक्षा उत्पन्न किया करते हैं। इसी प्रकार परस्पर साकांक्ष अर्थोंके उपस्थापक पदों को भी यदि साकांक्ष कहा जाया करे तो आपत्ति क्या है? यहाँ भी उपचार-दृष्टि उचित ही है और युक्तियुक्त भी है। इसी प्रकार परस्पर साकांक्ष अर्थ ही परस्पर सम्बन्ध-योग्य हो सकते हैं और इसलिये योग्यता भी अर्थगत ही हुआ करती है किन्तु परस्पर योग्य-अर्थों के प्रतिपादक पदों को भी उपचारतः 'योग्य' कहना ठीक ही है।

**'आसत्ति'**—को भी वाक्यार्थबोध का एक आवश्यक उपाय माना गया है और इसीलिये इसे वाक्यरूप पदोच्चय में समन्वित धर्म कहा गया है। 'आसत्ति' का अभिप्राय है **'बुद्ध्यविच्छेद'** अर्थात् श्रोता में पदप्रतीति का अविच्छिन्न प्रवाह। पदप्रतीति के प्रवाह की विच्छिन्नता दो कारणों से सम्भव है—(१) कालव्यवधान और (२) अन्वयानुपयुक्त पदान्तरव्यवधान। 'कालव्यवधान' का उदाहरण तो साहित्यदर्पणकार ने दे ही दिया है और वह है आज उच्चरित **'देवदत्तः'** पद का कल उच्चरित **'गच्छति'** पद से संगति का अभाव। **'अन्वयानुपयुक्तपदान्तरव्यवधान'** के उदाहरण के रूप में **'गिरिर्भुक्तमग्निमान् देवदत्तेन'** आदि पदोच्चय वैयाकरणों किंवा नैयायिकों द्वारा दिये गये हैं जहाँ **'गिरिः'** और **'अग्निमान्'** के बीच **'भुक्तम्'** इस अन्वयायोग्य पद के व्यवधान तथा **'भुक्तम्'** और **'देवदत्तेन'** के बीच **'अग्निमान्'** इस अनन्वयी (सम्बन्ध के अयोग्य) पद के व्यवधान में शाब्दबोध का होना असम्भव माना गया है। महावैयाकरण नागेशभट्ट ने 'आसत्ति' का यही लक्षण किया है—

**'प्रकृतान्वयबोधानुकूलपदाव्यवधानमासत्तिः। गिरिरग्निमानित्यासन्नम्। अनासन्नं च गिरिर्भुक्तमग्निमान् देवदत्तेनेति। (परमलघुमञ्जूषा)'**

अर्थात् प्रकृत अन्वयबोध के प्रतिकूल पद का अव्यवधान ही 'आसत्ति है। जैसे कि **'गिरिरग्निमान्'** अथवा **'भुक्तं देवदत्तेन'** आदि पदोच्चय में 'आसत्ति' स्पष्ट दिखाई देती है। इस 'आसत्ति' से ही ये पदोच्चय वाक्य हैं क्योंकि इसीसे इनका शाब्दबोध अनायास हुआ करता है। जहाँ 'आसत्ति' नहीं हुआ करती जैसे कि **'गिरिर्भुक्तमग्निमान् देवदत्तेन'** आदि सरीखे पदोच्चयों में, वहाँ शाब्दबोध भी नहीं हुआ करता और न वाक्य की रूपरेखा ही रहा करती है।

सिद्धान्तमुक्तावलीकार ने भी 'आसत्ति' का यही आशय प्रकट किया है—**'यत्पदार्थेन यत्पदार्थस्यान्वयोऽपेक्षितस्तयोरव्यवधानेनोपस्थितिः शाब्दबोधे कारणम् तेन 'गिरिर्भुक्तमग्निमान् देवदत्तेन' इत्यादौ न शाब्दबोधः—(शब्दप्रकरणः का० ८२)'**

अर्थात् 'आसत्ति' शाब्दबोध का एक आवश्यक कारण है और 'आसत्ति' है परस्पर अन्वययोग्य पदार्थों की (और इसीलिये पदों की) अव्यवहित उपस्थिति। यदि कहीं परस्पर सम्बन्ध

शील पदार्थों की उपस्थिति में किसी प्रकार की विघ्नबाधा पड़ जाय तब न तो वहाँ वाक्यार्थ बोध हो सके और न वाक्य ही बन पाय।

(ग) साहित्यदर्पणकार ने वाक्य की उपर्युक्त मीमांसा में काव्यप्रकाशकार के 'शब्दार्थौ' (**तद्दोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुनः क्वापि**-काव्यप्रकाश १.१)-इस लक्षण-खण्ड की ही वस्तुतः आलोचना की है। मम्मट ने 'दोषरहित, गुणसहित, अलङ्कृत किंवा यथास्थान अनलङ्कृत शब्दार्थयुगल' को काव्य स्वीकार किया था। मम्मट ने यह नहीं कहा था कि 'दोषरहित, गुणसहित, अलङ्कृत किंवा यथास्थान अनलङ्कृत वाक्य' काव्य है। विशिष्ट 'वाक्य' के बदले विशिष्ट शब्दार्थयुगल (शब्दार्थौ) को 'काव्य' मानने में आचार्य मम्मट का सर्वप्रथम उद्देश्य 'साहित्य' में 'काव्य' की सीमा का विभाजन है। अलङ्कारशास्त्र के आरम्भ-युग से ही काव्य को 'शब्दार्थसाहित्य' (**शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्**—भामहः काव्यालंकार १.) कहा जा रहा था। मम्मट को काव्य की यह परिभाषा 'अव्याप्ति' दोष से दूषित लगी। इस के निराकरण के लिये मम्मट ने 'विशिष्ट शब्दार्थसाहित्य काव्य है'. यह काव्यलक्षण प्रवर्त्तित किया। साहित्यदर्पणकार भी वाक्य को काव्य नहीं मानते। उनके लिये भी एक विशिष्ट वाक्य ही काव्य है। किन्तु उन्होंने 'विशिष्ट शब्दार्थयुगल' में काव्य की मान्यता के बदले 'विशिष्टवाक्य' (रसात्मकवाक्य) में काव्य की मान्यता पर जो बल दिया-वह एक नयी बात है। इस का क्या रहस्य? इसका एकमात्र रहस्य यही प्रतीत होता है कि साहित्यदर्पणकार ने रस को शरीरी मानकर उसके शरीर के रूप में 'वाक्य' की स्थापना की है। 'रस काव्य की आत्मा है'—यह तो रसध्वनिवाद का बीजमन्त्र है जिसमें यह स्पष्ट है कि 'रस' और 'काव्य' में शरीर-शरीरिभाव का दर्शन किया गया है। किन्तु साहित्यदर्पणकार ने 'रस' और 'वाक्य' में ही शरीरात्मभाव की सिद्धि और साधना के सिद्धान्त का जो प्रतिपादन किया है वह एक विचित्र बात है। यदि वाक्य-शरीर और रसरूप आत्मतत्त्व का सम्बन्ध एक अपृथक् सिद्ध सम्बन्ध है—क्योंकि यहाँ और किसी प्रकार का सम्बन्ध मानना तो अर्थ का ही अनर्थ करना होगा—तब तो यही परिणाम निकलता है कि जो भी योग्यता-आकांक्षा-किंवा आसत्ति-युक्त पदोच्चय होगा—क्योंकि आकांक्षादि विशिष्ट पदोच्चय को ही तो 'वाक्य' कहा गया है-वह अवश्य ही आत्मतत्त्व का अधिष्ठान होगा। किन्तु ऐसे वाक्य का कविकला से क्या संबन्ध? वागव्यवहार में जो भी पदोच्चय प्रयुक्त होते हैं आकांक्षादि विशिष्ट ही होते हैं और वाक्य रूप में ही रहा करते हैं। किन्तु ऐसे पदोच्चयों में रसरूप आत्मतत्त्व कहाँ रहा करता है! मम्मट की काव्य-परिभाषा तो काव्यात्मभूत रस को शब्दार्थयुगलरूप काव्य-शरीर की विशिष्टता के रूप में भी सोचना अनुचित समझती है और इसीलिये अदोषता-सगुणता और अलंकृतता की विशेषताओं को ही शब्दार्थशरीर की विशेषता के रूप में निर्धारित किया करती है। साहित्यदर्पणकार के लिये आकांक्षा-योग्यता और आसत्ति की ही विशेषतायें वाक्य की विशेषता के रूप में बच जाती हैं क्योंकि आत्मस्थानीय रस को तो वाक्य की विशेषता कहना ठीक नहीं लगता!

(घ.) साथ ही साथ यहाँ एक और भी बात ध्यान देने की है और वह यह है कि **'शब्दार्थौ'** अथवा **'सम्पृक्तौ वागर्थौ** (कालिदासः रघुवंश १.१) के सम्बन्ध में तो शंका का कोई आतंक कहीं से नहीं दिखायी देता किन्तु 'वाक्य' के सम्बन्ध में भारतीय अथवा विदेशीय विचारक अभी तक एकमत नहीं हो पाये। 'वाक्य' रूप तत्व की अविश्लेषणीयता न्यायमञ्जरीकार आचार्य जयन्तभट्ट के मुँह से सुनिये—

**तत्र चेयं कल्पना-वर्णक्रमेण तावत् प्रथमपदज्ञानं ततः संकेतस्मरणं संस्कारश्च युगपद् भवतः, ज्ञानयोर्हि यौगपद्यं शास्त्रे प्रतिषिद्धं न संस्कारज्ञानयोः, ततः पदार्थज्ञानं तेनापि संस्कारः, पुनर्वर्णक्रमेण द्वितीयपदज्ञानं ततः संकेतस्मरणं पूर्वसंस्कारसहितेन च तेन पटु-**

( महावाक्य का स्वरूप-निरूपण )

**वाक्योच्चयो महावाक्यम्—**

( वाक्योच्चयरूप महावाक्य की विशेषता )

**योग्यताकाङ्क्षासत्तियुक्त इत्येव ।**

---

तरः संस्कारः पुनः पूर्ववर्णक्रमेण तृतीयपदज्ञानं संकेतस्मरणं पूर्वसंस्कारापेक्षः पटुतरः संस्कार इत्येवं पदज्ञानजनिते पीवरे संस्कारे पदार्थज्ञानजनिते च तादृशि संस्कारे स्थितेऽन्त्यपदार्थज्ञानानन्तरं पदसंस्कारात् सर्वपदविषयस्मृतिः पदार्थसंस्काराच्च पदार्थविषया स्मृतिरिति संस्कारक्रमात् क्रमेण द्वे स्मृती भवतः,तत्रैकस्यां स्मृतावुपारूढः पदसमूहो वाक्यमितरस्यामुपारूढः पदार्थसमूहो वाक्यार्थः ।.........अथवा कृतं स्मरणकल्पनया, अन्त्यपदार्थज्ञानानन्तरं सकलपदार्थविषयो मानसोऽनुव्यवसायःशतादिप्रत्ययस्थानीयो भविष्यति, तदुपारूढानि पदानि वाक्यं तदुपारूढश्च पदार्थो वाक्यार्थः, तथाविधश्च मानसोऽनुव्यवसायः सकललोकसाक्षित्वादप्रत्ययाख्येयः,...........इत्थं स्मर्यमाणारूढं संकलनाज्ञानविषयीभूतं चेदं पदनिकुरम्बं वाक्यं तथाविधश्चैव वाक्यार्थः । (न्यायमञ्जरी-पृष्ठ ३६३, ३६४) अर्थात् जिसे 'वाक्य' कहते हैं वह एक इस प्रकार का पदनिकुरम्ब ( पद समूह ) है जिसमें अन्तिम पद तो अनुभव का विषय रहा करता है और उसके पूर्ववर्ती समस्त पद स्मृति-कोष से निकला करते हैं। अथवा 'वाक्य' के सम्बन्ध में यही मानना ठीक है कि वह एक ऐसा पदकदम्ब है जिसमें अन्तिम पद का अनुव्यवसाय ( मानस प्रत्यक्ष ) समस्त पूर्ववर्त्ती पक्षों का भी संग्रह कर लिया करता है ।

इसी प्रकार पाश्चात्य विचारक भी वाक्य का विश्लेषण अशक्य ही मानते हैं—

'Grammarians, philosophers and psychologists for the past two thousand years have been unable to agree upon the definition of the sentence. The reason for this lies in part in the complexity and variability of the language processes. Just as protoplasm assumes innumerable forms and is continuously undergoing change as long as it is living, so those vital processes, which we call language, being the manifestations of that same protoplasm and being equally protean in their transformations, defy the efforts of the philologist to reduce them to fixed and rigid formulas, and like protoplasm, they lose their identity when killed and sliced with the mental microtone. They are there like a microscopic preparation, stained beyond recognition by philological theories and methods-Pillsbury : The Psychology of Language ( Page 254-55 )'

इस उपर्युक्त विचार-विमर्श से तो यही सिद्ध है कि 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' की अपेक्षा 'रसात्मकं शब्दार्थनिकुरम्बं काव्यम्' कहना अधिक उचित है क्योंकि 'वाक्य' का विश्लेषण भले ही अभी तक अपूर्ण हो और संभवतः ऐसा ही रह भी जाय, 'शब्दार्थ निकुरम्ब' ( शब्दार्थों ) के सम्बन्ध में तो कोई सन्दिग्धता नहीं दिखायी देती ।

अनुवाद—'महावाक्य' वह है जो कि वाक्यों का उच्चय अथवा समूह हुआ करता है। जैसे योग्यता, आकांक्षा और आसत्ति से युक्त पद समूह ही 'वाक्य' हो सकता है वैसे

( वाक्य-द्वैविध्य )

**इत्थं वाक्यं द्विधा मतम् ॥ १ ॥**

इत्थमिति वाक्यत्वेन महावाक्यत्वेन च ।

( वाक्य-द्वैविध्य की प्रामाणिकता )

उक्तं च तन्त्रवार्तिके—

'स्वार्थबोधसमाप्तानामङ्गाङ्गित्वव्यपेक्षया ।
वाक्यानामेकवाक्यत्वं पुनः संहत्य जायते ॥' इति ।

( वाक्य-द्वैविध्य का उदाहरण )

तत्र वाक्यं यथा—'शून्यं वासगृहम्-' इत्यादि ( २६ पृ० ) । महावाक्यं यथा-रामायण-महाभारत-रघुवंशादि ।

पदोच्चयो वाक्यमित्युक्तम् ।

---

ही वही वाक्यसमूह 'महावाक्य' हो सकता है जो योग्यता, आकांक्षा और आसत्ति से युक्त हो ।

इस प्रकार 'वाक्य' के दो भेद स्पष्ट हैं। यहाँ 'इत्थम्'-( इस प्रकार से ) का अभिप्राय है-'वाक्य रूप से और महावाक्य रूप से' वाक्य के द्वैविध्य का ।

'वाक्य' और 'महावाक्य' के सम्बन्ध में प्राचीनाचार्यों की यह उक्ति प्रमाण है—

'अपने अपने अर्थबोधन में समाप्त ( आकांक्षादि विशिष्ट ) वे सभी पद-सन्दर्भ रूप 'वाक्य' जब परस्पर अङ्गाङ्गि भाव-सम्बन्ध से संबद्ध हो जाया करते हैं तब 'एक वाक्य' अथवा 'महावाक्य' रूप में दिखायी दिया करते हैं ।'

'वाक्य' के उदाहरण के रूप में 'शून्यं वासगृहम्' आदि श्लोकवाक्य देखे जा सकते हैं और 'महावाक्य' के उदाहरण तो रामायण, महाभारत, रघुवंश आदि महाकाव्य हैं ही ।

**विमर्श**—रसात्मक वाक्य को काव्य मानने वाले काव्याचार्य के लिये मीमांसक के 'एकवाक्यत्व-' सिद्धान्त का ध्यान रखना स्वाभाविक ही है। 'एकवाक्यता' का मीमांसा-सिद्धान्त मन्त्र-ब्राह्मणात्मक शब्दराशिरूप वेद में 'धर्म' रूप परमार्थतत्व की सिद्धि के लिये प्रवर्तित हुआ था । कविराज विश्वनाथ ने काव्यरूप शब्दार्थ राशि में 'एकवाक्यता' का इसीलिये संकेत कर दिया है जिसमें 'रस' रूप काव्यार्थतत्व की सिद्धि में संदेह न रह जाय । काव्यवाक्य किंवा महाकाव्यरूप महावाक्य में 'एकवाक्यता' की सत्ता एकप्रकार से ध्वनि दार्शनिक आचार्यों ने भी मान रखी है । आनन्दवर्धनाचार्य की यह उक्ति—

'रामायणे हि करुणो रसः स्वयमादिकविना सूचितः 'शोकः श्लोकत्वमागतः' इत्येवंवादिना । निर्व्यूढश्च स एव सीतात्यन्तवियोगं पर्यन्तमेव स्वप्रबन्धमुपरचयता । महाभारतेऽपि शास्त्ररूपे काव्यच्छायान्वयिनि वृष्णिपाण्डवविरसावसानवैमनस्यदायिनीं समाप्तिमुपनिबन्धता महामुनिना वैराग्यजननतात्पर्यं प्राधान्येन स्वप्रबन्धस्य दर्शयता मोक्षलक्षणः पुरुषार्थः शान्तो रसश्च मुख्यतया विवक्षा विषयत्वेन सूचिता ।' ( ध्वन्यालोक : उद्योत ४ र्थ ) वस्तुतः काव्य की 'एकवाक्यता' का एक सूक्ष्म सूचना है । किन्तु एक बात यहाँ अवश्य ध्यान देने की है और वह यह है कि आचार्य आनन्दवर्धन ने जिस 'एकवाक्यता' का यहाँ संकेत किया है वह काव्याचार्यों की मान्यता की एकवाक्यता है किन्तु विश्वनाथ कविराज ने जिस

( वाक्यस्वरूप निरूपक पद्योच्चय का विश्लेषण )

तत्र किं पदलक्षणमित्यत आह—

**वर्णाः पदं प्रयोगार्हानन्वितैकार्थबोधकाः ।**

यथा—घटः । प्रयोगार्हेति प्रातिपदिकस्य व्यवच्छेदः । अनन्वितेति वाक्य-महावाक्ययोः । एकेति साकाङ्क्षानेकपदवाक्यानाम् । अर्थबोधका इति कचटत-पेत्यादीनाम् । वर्णा इति बहुवचनमविवक्षितम् ।

---

'एकवाक्यता' का प्रतिपादन किया है वह मीमांसाचार्यों की 'एकवाक्यता' है। आनन्दवर्धनाचार्य की दृष्टि तो रसों के अङ्गाङ्गिभाव में महाकाव्यों की 'एकवाक्यता' का दर्शन करती है किन्तु विश्वनाथ कविराज ने आकांक्षादियुक्त पदोच्चयों और वाक्योच्चयों के अङ्गाङ्गिभाव में ही काव्य-वाक्य और महाकाव्यरूप महावाक्य को 'एकवाक्य' मान लिया है।

अनुवाद—पहले यह बताया जा चुका है कि पद-सन्दर्भ 'वाक्य' है किन्तु जिसका सन्दर्भ वाक्य है उसका अर्थात् 'पद' का स्वरूप क्या है ? इसका बताना आवश्यक है। इसलिये 'पद' का लक्षण किया जा रहा है—

'पद' वे वर्ण हैं जो प्रयोग-योग्य हुआ करते हैं और किसी एक अनन्वित ( किसी दूसरे पद के अर्थ से जिसका सम्बन्ध न हो, ऐसे ) अर्थ के बोधक हुआ करते हैं।

उदाहरण के लिये, 'घटः' ( घड़ा ) यह वर्ण-समुदाय ( जो कि प्रयोग के योग्य है और एक अनन्वित अर्थ का अवबोधक है ) पद है। यहाँ ( कारिका में, वर्णों के ) 'प्रयोगार्ह'-'प्रयोगयोग्य' कहने का अभिप्राय यह है कि प्रातिपादिक को-प्रत्ययरहित प्रकृति मात्र को-( जैसे कि 'घट' इस वर्ण-समुदाय को ) पद न मान लिया जाय, 'अनन्वित अर्थ के बोधक' कहने का जो तात्पर्य है वह यह है कि 'वाक्य' और महावाक्य' को ( जो कि परस्पर अन्वित अर्थ के अवबोधक पद-समुदाय हैं ) 'पद' न समझ लिया जाय और 'एक अर्थ के बोधक' कहने का प्रयोजन यह है कि परस्पर साकांक्ष पद-समूह ( जो कि अनेक अर्थ के अवबोध कराने वाले हुआ करते हैं ) 'पद' के रूप में न देख लिये जाँय। साथ ही साथ 'अर्थबोधक' वर्णों को ही जो 'पद' कहा गया है वह इसीलिये जिसमें क, च, ट, त, प इत्यादि निरर्थक वर्ण पद की श्रेणी से बाहर गिने जाँय। यहाँ ( कारिका में ) 'वर्णाः' इस बहुवचन का अभिप्राय, अर्थात् वर्ण-बाहुल्य विवक्षित नहीं ( क्योंकि प्रयोग-योग्य किंवा एक अनन्वित अर्थ के बोधक एक या दो भी वर्ण पद हुआ करते हैं )।

विमर्श—यह पद-विचार इस बात का प्रमाण है कि साहित्यदर्पणकार को शब्द-दार्शनिकों का स्फोटवाद अभिप्रेत नहीं जिसके अनुसार वर्णों को पद नहीं माना जाया करता अपितु वर्ण और पद में व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव की कल्पना की जाती है। साहित्यदर्पणकार की दृष्टि में 'पद' का जो स्वरूप है वह मीमांसा-दर्शनकारों का निर्धारित स्वरूप है। मीमांसक वर्ण समुदाय को वाचक मानते हैं जैसा कि महामीमांसक कुमारिल स्वामी का कथन है—

'द्वये सत्यपि तेनात्र विज्ञेयोऽर्थस्य वाचकः ।
वर्णाः किंतु क्रमोपेताः किंतु वर्णाश्रयः क्रमः ॥

( अर्थ-प्रकार-निरूपण )

**अर्थो वाच्यश्च लक्ष्यश्च व्यङ्ग्यश्चेति त्रिधा मतः ॥ २ ॥**

( त्रिविध अर्थ का स्वरूप-विचार )

**एषां स्वरूपमाह—**

**वाच्योऽर्थोऽभिधया बोध्यो लक्ष्यो लक्षणया मतः ।**
**व्यङ्ग्यो व्यञ्जनया ताः स्युस्तिस्रः शब्दस्य शक्तयः ॥ ३ ॥**

**ता अभिधाद्याः ।**

---

क्रमः क्रमवताभङ्गमिति किं युक्तिसाध्यता ।
धर्ममात्रमसौ तेषां न वस्त्वन्तरमिष्यते ॥'

( श्लोकवार्तिक : शब्दनित्यताधिकरण २६५-२६६ )

अर्थात् 'स्फोट की कल्पना तो निरर्थक ही है। वर्णसमुदाय ही पद है। यहाँ क्रमविशिष्ट वर्ण वाचक हैं या वर्णक्रम वाचक है—ये दो सम्भावनाएँ भले ही होतीं रहें किन्तु वस्तुतः जो बात है वह यही है कि क्रमविशिष्ट वर्ण भी वाचक हैं क्योंकि जो वर्णक्रम है वह कोई वर्ण-भिन्न वस्तु नहीं अपितु एक प्रकार का वर्णधर्म है।

अथवा—

विश्वनाथ कविराज की इस पद-मीमांसा पर नैयायिकों के पद-विचार का प्रभाव देखा जा सकता है। नैयायिक भी स्फोटवाद को नहीं मानते क्योंकि उनके अनुसार भी वर्ण ही वाचक हैं जैसा कि न्यायमञ्जरीकार ने स्पष्ट कहा है—

'इति विततया वर्णा एते धिया विषयीकृतां
दधति पदतां वाक्यत्वं वा त एव च वाचकाः ।
न च तदपरः स्फोटः श्रोत्रे विभात्यवबोधने
न च विधिहतो वाच्ये बुद्धिं विधातुमसौ क्षमः ॥' ( न्यायमञ्जरी, पृ० ३५५ )

**अनुवाद—( पद जिस 'अनन्वित एक अर्थ' के बोधक हुआ करते हैं वह ) अर्थ तीन प्रकार का हुआ करता है—१ ला-वाच्यार्थ, २ रा-लक्ष्यार्थ और ३ रा-व्यङ्ग्यार्थ।**

**इन त्रिविध अर्थों के स्वरूप का निरूपण किया जा रहा है—**

**इनमें 'वाच्य' अर्थ वह है जो अभिधा शक्ति द्वारा प्रतिपादित किया जाया करता है, 'लक्ष्य' अर्थ वह अर्थ है जो लक्षणाशक्ति द्वारा बोधित हुआ करता है और 'व्यङ्ग्य' अर्थ उसे कहते हैं जो व्यञ्जना शक्ति द्वारा अवगत किया जाया करता है। इस प्रकार शब्द की जो शक्तियाँ हैं वे भी तीन ही हुआ करती हैं।**

**यहाँ कारिका में 'ताः'-उन ( शक्तियों ) का अभिप्राय है शब्द की अभिधा आदि ( अर्थात् लक्षणा और व्यञ्जना ) शक्तियों का।**

**विमर्श**—अभिधा, लक्षणा और व्यञ्जना को विश्वनाथ कविराज ने शब्द की त्रिविध शक्तियाँ माना है। अन्य आचार्य इन्हें 'वृत्तियाँ' अथवा 'व्यापार' कहा करते हैं। महावैयाकरण नागेश भट्ट ने स्पष्ट कहा है—

'सा च वृत्तिस्त्रिधा शक्तिर्लक्षणा व्यञ्जना च'—( परमलघुमंजूषा )

अर्थात् शब्द की वृत्तियाँ तीन हैं—शक्ति ( अभिधा ), लक्षणा और व्यञ्जना। वस्तुतः शब्द-दर्शन

( अभिधा शक्ति-निरूपण )

## तत्र संकेतितार्थस्य बोधनादग्रिमाभिधा ।

के आचार्य 'शक्ति' को 'अभिधा वृत्ति' का ही पर्याय माना करते हैं जैसा कि वैयाकरण सिद्धान्त-मंजूषाकार का कथन है—

**'शक्तिस्त्रिधा रूढिर्योगो योगरूढिश्च ।'**

अर्थात् 'शक्ति' अथवा 'अभिधा' त्रिविध हुआ करती है—रूढ़ि, योग और योगरूढ़ि ।

'वृत्ति' के लिये 'व्यापार' शब्द का भी प्रयोग प्रचुर रूप से पाया जाता है । काव्यप्रकाशकार ने 'अभिधा व्यापार' का प्रयोग किया है—**'स मुख्योऽर्थस्तत्र मुख्यो व्यापारोऽस्याभिधोच्यते'**–( काव्यप्रकाश, उल्लास २य ) ।

अभिधादि को 'वृत्ति' अथवा 'व्यापार' के बदले 'शक्ति' कहने में विश्वनाथ कविराज का कुछ उद्देश्य-विशेष है ।

मीमांसाचार्यों ने शब्द और अर्थ में नित्य अथवा स्वाभाविक वाच्यवाचक भावरूप सम्बन्ध माना था और यह सिद्ध किया था कि पद में पदार्थप्रतिपादन की स्वाभाविक शक्ति है । आचार्य आनन्दवर्धन ने व्यञ्जना को पद-पदार्थ की औपाधिक शक्ति कहा था । शक्ति को अतिरिक्त पदार्थ मानने वाले मीमांसक हैं । नैयायिकों का मीमांसकों से शक्ति की अतिरिक्त मान्यता पर पर्याप्त विवाद होता रहा है । आलङ्कारिकों ने इस विवाद से अपने आप को पृथक् रखते हुए 'व्यापार' 'वृत्ति' किंवा 'शक्ति' को समानार्थक माना । ध्वनिकार आचार्य आनन्दवर्धन ने 'अभिधा' को 'अभिधानशक्ति' किंवा 'व्यञ्जना' को 'अवगमनशक्ति' कहा है—

**'न हि यैवाभिधानशक्तिः सैवावगमनशक्तिः ।'** ( ध्वन्यालोक-तृतीय उद्योत )

आचार्य अभिनव गुप्त भी अभिधादि को 'व्यापार' अथवा 'शक्ति' दोनों कहा करते हैं—

**'त्रयो ह्यत्र व्यापाराः संवेद्यन्ते—पदार्थेषु सामान्यात्मस्वभिधाव्यापारः, समयापेक्षयार्थावगमनशक्तिर्ह्यभिधा'** ( ध्वन्यालोक लोचन, पृष्ठ ५६ )

**'तेन समयापेक्षा वाच्यावगमशक्तिरभिधाशक्तिः । तदन्यथानुपपत्तिसहायार्थावबोधनशक्तिस्तात्पर्यशक्तिः । मुख्यार्थबाधादिसहकार्यपेक्षार्थप्रतिभासनशक्तिर्लक्षणाशक्तिः । तच्छक्तित्रयोपजनितार्थावगममूलजाततत्प्रतिभासपवित्रितप्रतिपत्तृप्रतिभासहायार्थद्योतनशक्तिर्ध्वननव्यापारः ।'** ( ध्वन्यालोक लोचन, पृष्ठ ६२ )

इस प्रकार विश्वनाथ कविराज का अभिधादि को शक्ति कहना सर्वथा युक्तियुक्त है । 'अभिधा शक्ति है जिसका स्फुरण अभिधान है'–इत्यादि विचारधारा इसी बात को प्रमाणित करती है कि शब्द और अभिधादि शक्ति में शक्तिमान और शक्ति का सम्बन्ध है । इस 'शक्तिशक्तिमद्भाव' के ही कारण शब्द और अर्थ एक आत्मतत्त्व के अपृथक सिद्ध भाग हैं—

**'यदन्तः शब्दतत्त्वं तु नादैरेकं प्रकाशितम् । तदाहुरपरे शब्दं तस्य वाक्ये तथैकता ॥**
**अर्थभागैस्तथा तेषामान्तरोऽर्थः प्रकाशते । एकस्यैवात्मनो भेदौ शब्दार्थावपृथक् स्थितौ ॥'**

( भर्तृहरिः, वाक्यपदीय )

अनुवाद—**इन त्रिविध शब्द-शक्तियों में 'अभिधा शक्ति' वह शक्ति है जिससे संकेतित ( प्रसिद्ध ) अर्थ का अवबोध हुआ करता है और इसीलिए जिसे शब्द की प्रथम ( मुख्य ) शक्ति कहा करते हैं ।**

( संकेतग्रह के उपाय )

उत्तमवृद्धेन मध्यमवृद्धमुद्दिश्य 'गामानय' इत्युक्ते तं गवानयनप्रवृत्तमुपलभ्य बालोऽस्य वाक्यस्य 'सास्नादिमत्पिण्डानयनमर्थः' इति प्रथमं प्रतिपद्यते, अनन्तरं च 'गां बधान' 'अश्वमानय' इत्यादावावापोद्वापाभ्यां गोशब्दस्य 'सास्नादिमानर्थः' आनयनपदस्य च 'आहरणमर्थः' इति संकेतमवधारयति। क्वचिच्च प्रसिद्धपदसमभिव्याहारात्, यथा—'इह प्रभिन्नकमलोदरे मधूनि मधुकरः

---

( किसी पद के संकेतित अथवा प्रसिद्ध अर्थ का बोधन कराने वाली शक्ति तो 'अभिधा' हुई और ) किसी पद के संकेत ( शक्ति ) का ग्रहण जिन उपायों से हुआ करता है वे ये हैं—

( १ ) वृद्ध व्यवहार—किसी परिवार में किसी गृहस्वामी ने किसी गृहसेवक को आदेश दिया—'गामानय'–गौ लाओ'। इस वाक्य के सुनते गृहसेवक गौ लाने लगा। अब परिवार का बालक, जो अपने बड़े-बूढ़ों का यह व्यवहार देख रहा है, सर्वप्रथम केवल इतना समझा करता है कि 'गामानय'–'गौ लाओ' इस वाक्य का अर्थ 'एक सास्नादि विशिष्ट प्राणिविशेष का लाना' है। इसके बाद उसने ऐसे भी वाक्य सुने—'गां बधान'-'गौ बांध दो' 'अश्वमानय'–'घोड़ा लाओ' आदि आदि। अब जब उसे यह पता चला कि 'गामानय'–'गौ लाओ' के प्रयोग से सास्नादियुक्त प्राणिविशेष लाया गया और 'अश्वमानय'-'घोड़ा लाओ' के प्रयोग से एक दूसरे प्रकार का प्राणिविशेष तब उसे शब्दों के इस आवापोद्वाप-( रखने–हटाने ) से गो पद का ( और इसी भाँति अश्व पद का ) सास्नादिविशिष्ट प्राणिरूप अर्थ ( और इसी भाँति केसरादिविशिष्ट प्राणिरूप अर्थ भी ) का पता चल गया। इसी प्रकार 'गामानय' और 'गां बधान' आदि वाक्य प्रयोग में 'आनयन' और 'बन्धन' की भिन्न-भिन्न क्रियाओं का दर्शन करते बालक को इसी आवापोद्वाप से यह भी पता चल गया कि 'आनय' का अर्थ 'आहरण'—'ले आना' हुआ करता है ( और 'बधान' का अर्थ 'बन्धन'–बाँधना' हुआ करता है )। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि बालक को 'गाम्', 'आनय' 'अश्वम्', बधान' आदि आदि पदों के सकेत ( शक्ति ) का ग्रहण वृद्ध व्यवहार से ही सबसे पहले संभव हुआ करता है।

(२) कहीं-कहीं 'प्रसिद्धार्थपदसमभिव्याहार'–अर्थात् किसी प्रसिद्धार्थक पद के—ऐसे पद के, जिसका अर्थ पहले से जाना जा चुका हो—समभिव्याहार अथवा सान्निध्य से भी संकेत का ग्रहण हुआ करता है जैसे कि इस वाक्य अर्थात् 'इह प्रभिन्नकमलोदरे मधूनि मधुकरः पिबति'–'इस खिले कमल के भीतर मधुकर ( भ्रमर ) मधु-पान कर रहा है' में ( जहाँ 'कमल' इस पूर्वपरिज्ञातार्थक पद के समभिव्याहार ( साहचर्य ) से 'मधुकर' इस पद का, भ्रमररूप अर्थ में, संकेतग्रह हुआ करता है।

(३) कहीं पर 'आप्तोपदेश' अर्थात् आप्त अथवा किसी प्रामाणिक व्यक्ति के उपदेश से भी संकेत का अवधारण किया जाया करता है जैसे कि 'अयमश्वशब्दवाच्यः'–'यह प्राणी वह है जिसे अश्व कहा करते हैं' इत्यादि स्थलों पर ( जहाँ किसी श्रेष्ठ प्रामाणिक व्यक्ति ने 'अश्व' पद का संकेतग्रह किसी बालक को अपने कथन-मात्र से, मानो अंगुली पकड़ कर, करा दिया है )।

**पिबति' इत्यत्र। क्वचिदाप्तोपदेशात्, यथा—'अयमश्वशब्दवाच्यः' इत्यत्र। तं च सङ्केतितमर्थं बोधयन्ती शब्दस्य शक्त्यन्तरानन्तरिता शक्तिरभिधा नाम।**

---

अब इन्हीं उपायों से जाने गये संकेतित अर्थ का अवबोधन कराने वाली जो शब्द-शक्ति है वही शक्ति 'अभिधा' नाम की शक्ति है। यह शक्ति इस लिये शब्द की मुख्यशक्ति मानी जाया करती है क्योंकि किसी शब्द और उसके अभिधान के बीच अन्य कोई भी शब्द-शक्ति नहीं आया करती (जब कि शब्द और उसकी अन्य शक्तियों जैसे कि लक्षणा के ही बीच में अभिधा का व्यवधान पड़ा करता है क्योंकि अभिहित अर्थ में बाधादि के ही कारण तो लक्षणा का स्वरूपोत्थान सम्भव है)।

**विमर्श—**(क) शब्द और अर्थ में परस्पर सम्बन्ध है-यह सिद्धान्त तो सर्वमान्य है। किन्तु यह सम्बन्ध औत्पत्तिक अथवा स्वाभाविक है या साङ्केतिक अथवा कृत्रिम है-इस विषय में विचारकों का मतभेद है। पूर्वमीमांसादर्शन का एक सूत्र है—**'कर्मके तत्र दर्शनात्'** (मीमांसासूत्र-१. १. ६.) जिसका अभिप्राय यह है कि अपने आप में किसी शब्द का किसी अर्थ से कोई संबंध नहीं किन्तु सङ्केत के द्वारा ही कोई शब्द किसी अर्थ का बोध करवाया करता है जिससे यही निष्कर्ष निकल सकता है कि सङ्केत के कारण ही कोई शब्द किसी अर्थ का वाचक हो सकता है न कि स्वतः। यह सिद्धान्त न्यायदर्शन के शब्दार्थविषयक सिद्धान्त का पूर्वरूप था जिसके विरोधमें मींमांसादर्शनकार महर्षि जैमिनि ने **'औत्पत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन सम्बन्धः'** इत्यादि (मींमांसा-सूत्र १. १. ५) सूत्र में यह सिद्ध किया था कि शब्द और अर्थ का सम्बन्ध नित्य है न कि अनित्य अथवा कार्य। यद्यपि इन उपर्युक्त परस्पर विरुद्ध मतों का उत्थान वेदरूप शब्दराशि और अर्थराशि की अपौरुषेयता या पौरुषेयता (परमपुरुषकृतता) की सिद्धि के रूप में ही हुआ था किन्तु इनका प्रभाव इतना व्यापक रहा कि 'शब्दार्थसम्बन्ध' के विषय में ये ही दो मत रूढमूल हो गये और सभी पदवाक्यप्रमाणवित् इन्हीं दोनों में से किसी एक के पक्षपाती बनकर दो दलों में बंट गये। न्यायदर्शनकार महर्षि गौतम के अनुसार 'शब्दार्थव्यवस्था' का आधार 'समय' (संकेत) है जैसा कि **'न सामयिकत्वाच्छब्दार्थसम्प्रत्ययस्य'**-इस (न्यायदर्शन २. १. ५५) सूत्र से सिद्ध है। शब्द से अर्थ के सम्प्रत्यय अथवा बोध के 'सामयिक' होने का अभिप्राय है—**'अभिधानाभिधेय-नियमनियोग'** (वात्स्यायनभाष्य २. १. ५५) का। यह 'अभिधानाभिधेयनियमनियोग' क्या है? अभिधान (शब्द) और अभिधेय (अर्थ) के 'नियम' का अभिप्राय है-'गो शब्द का अर्थ सास्नादियुक्त प्राणिविशेष है, अश्व शब्द का अर्थ केसरादियुक्त प्राणिविशेष है'-इत्यादि प्रकार की व्यवस्था का। इस नियम अथवा व्यवस्था के सम्बन्ध में 'नियोग' का तात्पर्य है—सृष्टि के आरम्भ में ही, इस व्यवस्था के लिये, परमेश्वर के किये गये 'समय' अथवा 'संकेत' का (**अभिधानाभिधेययोर्नियमो गोशब्दस्य सास्नादिमाने वार्थ एवमश्वशब्दस्य केसरादिमानें वेति। तस्मिन्नियोगो बोद्धव्य इति भगवतः परमेश्वरस्य सर्गादौ सोऽयं समय इति**—न्यायवार्तिक तात्पर्यटीका-२. १. ५५) न्यायदर्शन की इस प्राचीन विचारधारा का अनुसरण करने वाले नैयायिकों ने शब्दार्थविषयक इस 'संकेत' अथवा 'ईश्वरेच्छा' को शक्ति के रूप में स्वीकार किया। नव्यन्याय ने इसमें इतना परिवर्तन कर दिया कि 'ईश्वरेच्छा' को शक्ति न मानकर 'इच्छामात्र' को शक्ति मान लिया। इस प्रकार नैयायिकों की दृष्टि में शक्ति (अभिधा) और संकेत (समय अथवा ईश्वरेच्छा या इच्छा मात्र) एक ही तत्त्व के दो भिन्न भिन्न नाम हैं।

किन्तु नैयायिकों की यह उपर्युक्त मान्यता न तो मीमांसकों को मान्य हुई और न वैयाकरणों को। मीमांसकों के अनुसार और साथ ही साथ वैयाकरणों की भी दृष्टि में 'शक्ति' और 'संकेत'

( संकेत का क्षेत्र )

## सङ्केतो गृह्यते जातौ गुणद्रव्यक्रियासु च ॥ ४ ॥

( चतुर्विध संकेत-क्षेत्र का व्यवस्था-निरूपण )

जातिर्गोपिण्डादिषु गोत्वादिका । गुणो विशेषाधानहेतुः सिद्धो वस्तुधर्मः । शुक्लादयो हि गवादिकं सजातीयेभ्यः कृष्णगवादिभ्यो व्यावर्तयन्ति । द्रव्यशब्दा

---

एक नहीं अपि तु दो भिन्न वस्तुयें हैं । 'शक्ति' संकेत नहीं किन्तु संकेत 'ग्राह्य' है । शब्द में अभिधा शक्ति है यह बात संकेत के जानने से जानी जा सकती है । शक्ति अथवा अभिधा 'संकेत' नहीं है । ( उद्योत, पृष्ठ ९ ) ने मीमांसकों और वैयाकरणों के अनुसार शक्ति अथवा अभिधा का यहीं पार्थक्य निर्दिष्ट किया है—

**'संकेतग्राह्यं शक्याख्यपदार्थान्तरमभिधा'**

परमलघुमञ्जूषाकार महावैयाकरण नागेश भट्ट ( प. ल. म-शक्तिविचार ) ने स्पष्ट ही कहा है—

**'उक्त ईश्वरसंकेत एव शक्तिरिति नैयायिकमतं न युक्तम् । 'अयमेतच्छक्यः' 'अत्रास्य शक्तिः' इत्यस्य संकेतस्य शक्तितः पार्थक्येन प्रसिद्धत्वात् ।'**

( ख ) साहित्यदर्पणकार ने मीमांसक-वैयाकरण-सम्मत शक्तिसिद्धान्त का अनुसरण किया है । 'अभिधा संकेतित अर्थ का बोधन कराने वाली शक्ति है' **( तत्र संकेतितार्थस्य बोधनादग्रिमाऽभिधा )**-इस विश्वनाथ कविराजकृत अभिधालक्षणों में यह स्पष्ट है कि 'संकेत और अभिधा' एक नहीं किन्तु भिन्न-भिन्न हैं 'उन-उन संकेतित अर्थों का बोधन कराने वाली जो शब्दशक्ति है वह अभिधा नाम की शक्ति है' **(तं तं संकेतितमर्थं बोधयन्ती शब्दस्य..............शक्तिरभिधा नाम )**-इस अभिधालक्षणपरिष्कार से इसका भी संकेत कर दिया गया है कि 'अभिधा' और 'शक्ति' पर्यायशब्द नहीं । साहित्यदर्पणकार का यह संकेत युक्तियुक्त किंवा विचारपूर्ण है । अलंकारशास्त्र में 'शक्ति विचार' के लिये तो यह परमावश्यक है कि 'अभिधा' और 'शक्ति' इन पदों को भिन्नार्थक रखा जाय । अन्यथा 'संकेतित अर्थ का बोधन कराने वाली जो शक्ति है वह 'शक्ति' है-इस प्रकार के शक्ति ( अभिधा )-लक्षण में लक्ष्यलक्षणसांकर्य क्योंकर मिटाया जा सके !

( ग ) साहित्यदर्पणकार ने 'संकेतग्रह' के उपायों में वृद्धव्यवहार, प्रसिद्धपद समभिहार तथा आप्तोपदेश—इन तीन उपायों का ही निर्देश किया है किन्तु साहित्यदर्पण के व्याख्याकारों ने इस उपायत्रय को उपलक्षण मानकर अन्य समस्त उपायों का यहाँ समावेश कर दिया है । संकेतग्रह के निम्नलिखित आठ उपाय परम्परा से माने जाते आ रहे हैं—

**'शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोषाप्तवाक्याद् व्यवहारतश्च ।**
**वाक्यस्य शेषाद् विवृतेर्वदन्ति सान्निध्यतः सिद्धपदस्य वृद्धाः ॥'**

अर्थात् व्याकरण, उपमान, कोष, आप्तवचन, व्यवहार, वाक्यशेष, विवृति और प्रसिद्धपदसान्निध्य-ये आठ उपाय शक्तिग्रह अथवा संकेतज्ञान के प्रयोजक हैं । विश्वनाथ कविराज ने इन में से तीन का ही जो उल्लेख किया है वह इसीलिये क्योंकि वाक्य में ही पद का संकेतग्रह युक्तियुक्त हुआ करता है और साथ ही साथ अलंकार शास्त्र में 'शक्तिग्रह' के विवेचन में इन तीन उपायों का ही विवेचन समीचीन है ।

**अनुवाद—इन उपर्युक्त उपायों से जिस संकेत का ग्रहण हुआ करता है उस के चतुर्विध क्षेत्र हैं जैसे कि ( १ ) जाति, ( २ ) गुण, ( ३ ) द्रव्य और ( ४ ) क्रिया ।**

**इस चतुर्विध संकेत-क्षेत्र में 'जाति' वह है ( जिसे पदार्थ का प्राणप्रद नित्य वस्तुधर्म कहा करते हैं और उदाहरण के लिए ) जिसे 'गो' आदि व्यक्तियों में 'गोत्व' आदि के रूप**

एकव्यक्तिवाचिनो हरिहर-डित्थडवित्थादयः। क्रियाः साध्यरूपा वस्तुधर्माः पाकादयः। एषु हि अधिश्रयणावश्रयणान्तादिपूर्वापरीभूतो व्यापारकलापः पाकादिशब्दवाच्यः। एष्वेव हि व्यक्तेरुपाधिषु संकेतो गृह्यते, न व्यक्तौ; आनन्त्यव्यभिचारदोषापातात्।

---

में देखा जाया करता है। 'गुण' उसे कहते हैं जो एक नित्य वस्तुधर्म है और जिसके द्वारा सजातीय वस्तु व्यक्तियाँ एक दूसरे से पृथक् रूप से पहचानी जाया करती हैं। उदाहरण के लिये 'शुक्ल' आदि गुण। ये 'शुक्ल' आदि गुण ऐसे वस्तुधर्म हैं (जो नित्य हैं, वस्तु-व्यक्तियों में समवेत रहा करते हैं और) जिनसे शुक्ल वर्णवाली वस्तु-व्यक्तियां कृष्णादि-वर्णवाली वस्तु-व्यक्तियों से व्यावृत्त की जाया करती हैं जैसे कि किसी गोव्यक्ति का शुक्ल-गुण उसे सजातीय कृष्णादिवर्ण वाली गोव्यक्तियों से व्यावृत्त किया करता है। 'द्रव्य' वह है जिसे वस्तु-व्यक्ति की 'संज्ञा' कह सकते हैं और ऐसे शब्द जैसे कि हरिहर, डित्थ, डवित्थ आदि द्रव्यवाचक अथवा संज्ञावाचक (यदृच्छात्मक) शब्द माने जाया करते हैं क्योंकि ये एक व्यक्ति के ही वाचक हुआ करते हैं। (चतुर्थ संकेत-क्षेत्र अर्थात्) 'क्रिया' उसे कहते हैं जो एक ऐसा वस्तुधर्म है जो सिद्ध नहीं अपितु साध्य रहा करता है जैसे कि 'पाक' आदि। 'पाक' आदि शब्द इसलिए क्रियावाचक शब्द हैं क्योंकि ये अधिश्रयण (चूल्हे पर बरतन चढ़ाने) से लेकर अवश्रयण (सिद्ध अन्न के पात्र के चूल्हे से उतारने) तक के क्रमशः होने वाले जितने भी कार्यकलाप हुआ करते हैं उन सब का अभिप्राय अपने में रखा करते हैं।

ये उपर्युक्त जाति, गुण, द्रव्य और क्रिया में वस्तुतः व्यक्तियों की चतुर्विध उपाधियां हैं और इन्हीं में शब्दों का संकेत-ग्रह संभव है न कि व्यक्तियों में। व्यक्तियों में संकेतग्रह इसलिये युक्तियुक्त नहीं क्योंकि कहाँ तो 'गो' शब्द एक और कहाँ गोव्यक्तियाँ अगणित (आनन्त्य दोष)! यदि एक किसी गोव्यक्ति में गोपद का संकेतग्रह हो चुके तो अन्य गोव्यक्तियाँ, जहाँ संकेतग्रह नहीं हुआ, क्योंकर 'गो' पद से अभिहित होने लगें (व्यभिचार दोष)!

विमर्श—(क) जाति, गुण, द्रव्य और क्रिया-इन चारों को शब्द का संकेतित अर्थ सिद्ध करने वाले जो विचारक हैं वे वैयाकरण हैं। वैयाकरणों ने शब्दों की 'चतुष्टयी प्रवृत्ति' मानी है जिसका आधार महाभाष्यकार भगवान् पतञ्जलिका वचन है—

'चतुष्टयी शब्दानां प्रवृत्तिः' (महाभाष्यः ऋलृक्सूत्रवार्तिक व्याख्यान)

यह वैयाकरणमत 'उपाधिशक्तिवाद' कहा जाता है। इसके अनुसार भाषा की समस्त शब्दराशि का यह वर्गीकरण है—

१—जातिशब्द, २—गुणशब्द,
३-क्रिया शब्द, ४-द्रव्यशब्द अथवा यदृच्छाशब्द।

'उपाधिशक्तिवाद' की दृष्टि में 'जाति' वह नित्य वस्तुधर्म है जो प्रत्यक्षसिद्ध है किंवा वस्तुसंस्थान विशेष के द्वारा अभिव्यङ्ग्य है। इस वस्तु धर्म को 'पदार्थ का प्राणप्रद' कहा जाता है क्योंकि इसीके द्वारा शब्द व्यवहारयोग्य हुआ करते हैं। यद्यपि यह ठीक है कि जातिरूप वस्तुधर्म से किसी प्रकार का प्रवृत्तिनिवृत्तिरूप प्रयोजन नहीं संपन्न हो सकता किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि 'व्यक्ति' को शब्द का संकेतित अर्थ मान लिया। यदि 'व्यक्ति' को शब्द का संकेतित अर्थ माना जाय तब प्रश्न यह उठता है कि क्या गो शब्द यावद्विश्वव्याप्त समस्त गोव्यक्तियों को

उपस्थापित करता है या किसी ( पुरोदृश्यमान ) गो व्यक्ति को ? अब गोशब्द का संकेतग्रह समस्त गोव्यक्तियों में तो हो नहीं सकता क्योंकि कहाँ तो एक 'गो' शब्द और कहाँ **अनन्तानन्त गोव्यक्तियाँ !** भला एक गोशब्द में यह सामर्थ्य कहाँ जो अनन्त गोव्यक्तियों को हमारे मानस-पटल पर अंकित कर सके ! किन्तु इसका यह निष्कर्ष नहीं कि एक गोव्यक्ति ही गोशब्द के अर्थ के रूप में प्रतीत हुआ करे । यदि ऐसा होने लगे तब तो एक गोरूप पिण्डविशेष को छोड़कर और किसी भी गोरूप पिण्डविशेष के लिये गोशब्द का प्रयोग नहीं हो सकता ! इस प्रकार 'आनन्त्य' और 'व्यभिचार'–इन दोनों दोषों की संभावना और उपस्थिति में व्यक्ति तो कदापि शब्द का अर्थ नहीं । इसके अतिरिक्त 'व्यक्ति-शक्तिवाद' में एक और भी बड़ी आपत्ति यह है कि सभी जातिवाचक, गुणवाचक, क्रियावाचक किंवा संज्ञावाचक शब्द पर्यायवाचक बन जाते हैं और किसी प्रकार का वाक्यविश्लेषण अथवा शब्द-वर्गीकरण निरर्थक हो जाता है। जैसे कि '**गौः, शुक्लः, चलो, डित्थः**' यह शब्दप्रयोग, जिसका 'उपाधिशक्तिवाद' के अनुसार तो अर्थ असंकीर्णरूप से स्पष्ट है ( क्योंकि यहाँ 'गौः शुक्लवर्णवान् चलनक्रियावान् डित्थसंज्ञकः' यह अर्थ विवक्षित है ), 'व्यक्ति-शक्तिवाद' में इसलिये संकीर्ण किंवा एकार्थक हो जाता है क्योंकि जब व्यक्ति ही पदार्थ है और प्रस्तुत प्रसंग में गोव्यक्ति एक ही है तब तो यह निश्चित ही है कि 'गौः' 'शुक्लः' 'चलः' और 'डित्थः' में कोई विषयविभाग नहीं और ये चारों शब्द 'घट' और 'कलश' शब्दों की भाँति एकार्थक हैं और एक साथ कदापि प्रयोग-योग्य नहीं । 'उपाधिशक्तिवाद' में ऐसी बात नहीं क्योंकि इसके अनुसार–'गौ', 'शुक्ल', 'चल' और 'डित्थ'–इन चतुर्विध शब्दों का प्रवृत्तिनिमित्त जाति, गुण, क्रिया और संज्ञा का उपाधि-चतुष्टय हुआ करता है जिसकी दृष्टि से न तो इनमें पर्यायशब्द का ही भ्रम संभव है और न प्रयोग-सांकर्य की ही कोई संभावना है।

उपाधिशक्तिवाद की दृष्टि में शब्द का 'जाति' रूप प्रवृत्तिनिमित्त वह नित्य, एक किंवा 'अनेकानुगत सामान्य' रूप धर्म है जिसके कारण पदात्मक शब्दों का एक महासमुदाय 'जाति-वाचक' शब्द के रूप में पृथक् पहचाना जाया करता है। कतिपय विचारक जैसे कि मीमांसक लोग केवल 'जाति' को ही शब्दमात्र का प्रवृत्तिनिमित्त मानते हैं और 'जातिशक्तिवाद' को ही सर्वमान्य सिद्ध करते हैं। इन 'केवल जातिशक्तिवादी' लोगों की विचारधारा का जो रूप है उसे न्यायमञ्जरीकार जयन्तभट्ट ने इस प्रकार अंकित किया है—

**'ननु जातिं विशेषणत्वेन व्यक्तिं च विशेष्यत्वेन वक्ष्यति गोशब्दः ? न शक्नोति वक्तु-मतिभारप्रसङ्गात् । न च व्यक्त्यवगतौ गतिरन्या नास्ति यत इयन्तं शब्दे भारमारोपयामः, न हि वयं व्यक्तिप्रतीतिं भवन्तीमपह्नुमहे नापि भवन्तीं जातिप्रतीतिमपह्नुमहे, उभयप्रतीतेः प्रत्यात्मवेदनीयत्वात्, उभयत्र चाभिधात्री शक्तिरतिभारः, शब्दस्यान्यतरप्रतीत्या चान्यतर-प्रतीतिसिद्धेः, तत्र गोशब्दः किं जातौ वर्तमानो व्यक्तिमाहोस्विद्व्यक्तौ वर्तमानो जाति-माक्षिपत्विति विचारणायां जातोर्विशेषणत्वात् पूर्वतरं प्रतिपत्तिरिति सैव शब्दार्थो भवितु-मर्हति तस्यां च शब्दादवगतायां तत एव व्यक्त्यवगमःसेत्स्यतीति नोभयत्र शाब्दो व्यापारः।' .........'तदिदमात्मप्रत्यक्षं यच्छब्दे उच्चरिते व्यक्तिरवगम्यते स किं शब्दादुत जातेरिति विवेको न प्रत्यक्षः स युक्त्याऽवगम्यते, शब्दस्य द्वयाभिधाने यत्नगौरवाद्विरस्य व्यापारस्य चाऽसंवेदनात्, अन्तरेणापि च शब्दं जात्यवगमाद् व्यक्तिप्रतीतिदर्शनाच्च जातित एवैषा व्यक्तिप्रतीतिः जातिप्रतीतिश्च शब्दादिति निश्चीयते।'** ( न्यायमञ्जरी, पृष्ठ २९२–२९३ )

अर्थात् वैसे तो जाति और व्यक्ति दोनों की ही प्रतीति शब्द से ही हुआ करती है किन्तु यहाँ विचार यह करना है कि शब्द की अभिधाशक्ति किसे सर्वप्रथम उपस्थित किया करती है— जाति को ? या व्यक्ति को ? यह तो निश्चित है कि दोनों की अभिधा द्वारा एक साथ उपस्थिति युक्तियुक्त नहीं क्योंकि ऐसा मानने का यही अभिप्राय है कि अभिधा पर दो-दो अर्थों के

उपस्थापन का बोझ लाद दिया गया। यह भी कहना विचारपूर्ण नहीं कि शब्द की अभिधा पहले जातिरूप अर्थ को उपस्थापित किया करती है। और तत्पश्चात् व्यक्तिरूप अर्थ को जो हमारे समस्त प्रयोजनों के संपादन में समर्थ है क्योंकि जब अभिधा जातिरूप अर्थ के अवबोधन में अपना सामर्थ्य समाप्त कर चुकी जो कि उसके लिये स्वाभाविक ही है तब व्यक्तिरूप अर्थ का अवबोध कराने के लिये कहाँ से पुनरुज्जीवित हो उठी! इस समस्या के सुलझाने का एक मात्र उपाय यही मानना है कि शब्द से तो जातिरूप ही अर्थ अभिहित होता है और यह विशेषणरूप अर्थ अपने विशेष्यभूत व्यक्तिरूप अर्थ का आक्षेप कर लेता है क्योंकि व्यक्तिरूप अर्थ का अवगम जातिरूप अर्थ के अवबोध के बिना नहीं हो सकता। वैशेषिक दर्शनकार का तभी तो यह कथन है—**'समवायिनः श्वैत्याच्छ्वैत्यबुद्धेश्च श्वेते बुद्धिस्ते कार्यकारणभूते'** (वैशेषिकसूत्र ८-१-९)।

उपर्युक्त 'केवल जातिशक्तिवाद' के विरोध में 'केवल व्यक्तिवाद' भी प्रचलित है जो कि जयन्तभट्ट के शब्द में इस प्रकार है—

**चयापचयसंघात-स्वस्वामित्वादिकल्पनाः।**
**यान्ति व्यक्त्यभिधेयत्वपक्षे झडिति संगतिम्॥ न व्यक्तिलक्षणाद्वारमियत्कार्यं च युज्यते।**
**वक्रः पन्था न गन्तव्यः पृष्ठे वहति वर्त्मनि॥ उपलक्षणमाश्रित्य जातिसम्बन्धवेदनम्।**
**प्रसेत्स्यतीति नानन्त्यव्यभिचारकृतो ज्वरः॥ प्रत्यक्षविषये वृत्तिः पदस्येष्टा परैरपि।**
**निष्कृष्टं न च सामान्यमात्रं प्रत्यक्षगोचरः॥ व्यक्तेरेव पदार्थत्वं तस्मादभ्युपगम्यताम्।**
**तथा च बुद्धिस्तत्रैव श्रुतशब्दस्य जायते॥** (न्यायमञ्जरी, पृष्ठ २९२)

अर्थात् 'यह छोटी गौ है', 'यह बड़ी गौ है', 'यह मेरी गौ है', 'यह तेरी गौ है' आदि आदि वाक्यों में प्रयुक्त 'गोशब्द' तभी सार्थक कहा जा सकता है जब कि गोपद का अर्थ गोव्यक्तिरूप ही अर्थ माना जाय। आनन्त्य और व्यभिचार दोषों के छुटकारे का तो सीधा उपाय यह सोचना है कि गोत्वरूप सामान्य समस्त गोव्यक्ति पर आश्रित रहा करता है। गोशब्द का अर्थ सीधे गोव्यक्ति न मानकर पहले गोत्व मानना और तब गोव्यक्ति को उससे आक्षिप्त मानना तो ऐसा ही है जैसे राजमार्ग पर न चलकर टेढ़ी-मेढ़ी पगडण्डियों पर गिरते-पड़ते चलना!

अस्तु, उपाधिशक्तिवाद के अनुसार भाषा के अनेकानेक शब्द ऐसे हैं जो गुणवाचक हुआ करते हैं। यह गुण क्या है? गुण एक वस्तुधर्म है जिसे पदार्थों का 'विशेषाधानहेतु' कहा गया है। जातिरूप वस्तुधर्म और गुणरूप वस्तुधर्म में जिस बात की समानता है वह है दोनों की नित्यता। अन्यथा जाति और गुण परस्पर भिन्न-भिन्न हैं। प्रदीपकार ने इसीलिये कहा है—

**'यद्यपि शुक्लत्वादेर्नित्यत्वाभ्युपगमे गोत्वादिना समकालमेव सम्बन्धित्वम्, तथापि तस्य संबन्धः कदाचिदपैत्यपि, न तु गोत्वादेरिति विशेषः।'**

अर्थात् 'गौः शुक्लः' सरीखे जातिवाचक और गुणवाचक पदों के विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि गोत्व और शुक्लत्व एक ही समय में गोरूप पिण्डविशेष में समवेत (समन्वित) हुआ करते हैं और एक ही समान सिद्धरूप वस्तुधर्म भी हैं किन्तु गोत्वरूप धर्म (जाति अथवा सामान्य) तो ऐसा है जो गोव्यक्तियों में सदा अनुगत रहा करता है और शुक्लत्व रूप धर्म (गुण) ऐसा जो कदाचित् गोव्यक्ति से पृथक् भी रह सकता है। इसीलिये गुण की परिभाषा इस प्रकार भी की जाया करती है—

**'सत्त्वे निविशतेऽपैति पृथग् जातिषु दृश्यते। आधेयश्चाक्रियाजश्च सोऽसत्त्वप्रकृतिर्गुणः॥'**

अर्थात् वस्तुतः 'गुण' वह धर्म है जो द्रव्य पर आश्रित रहा करता है, अपने आश्रयभूत द्रव्य से भिन्न हुआ करता है और साथ ही साथ भिन्न जातीय द्रव्यों में ही दिखायी दिया करता है। यह उत्पाद्य (जैसे कि 'रक्तो घटः' आदि में रक्तत्व) और अनुत्पाद्य (जैसे कि 'आकाशो महान्'

आदि में महत्त्व )-दो प्रकारों वाला है। इसकी सर्वप्रथम पहचान यही है कि यह 'असत्त्वप्रकृति' अथवा अद्रव्यरूप है।

'गुण' शब्दों की संक्षिप्त मीमांसा निम्नांकित पंक्तियों में है—

**'गुणैकनियतास्तावद् गन्धरूपरसादयः। गन्धत्वादिव्यवच्छिन्नगन्धादिगुणवाचिनः।**
**तेषां न द्रव्यपर्यन्ता वृत्तिः क्वचन दृश्यते। न गन्धः पद्म इत्यस्ति सामानाधिकरण्यधीः॥**

( न्यायमञ्जरी-पृष्ठ २९८ )

जिनका अभिप्राय यह है—गन्ध, रूप, रस आदि अनेकानेक शब्द ऐसे हैं जो एक मात्र गुण के ही वाचक हैं। ये शब्द कदापि द्रव्यवाचक नहीं हो सकते यदि गन्धादि शब्द द्रव्यवाचक हो सकते तब 'गन्धः पद्मः' कहा जाया करता न कि 'पद्मे गन्धः'।

उपाधिशक्तिवाद की दृष्टि में तीसरी जो 'उपाधि' है वह 'क्रिया' है। क्रिया एक वस्तुधर्म है किन्तु जाति और गुण की भाँति सिद्धरूप वस्तुधर्म नहीं अपि तु ऐसा वस्तुधर्म है जो 'साध्य' है। इसलिये क्रिया को 'भावना' भी कहा जाता है—

**'व्यापारो भावना सैवोत्पादना सैव च क्रिया।'**

इसके 'साध्य' होने का तात्पर्य है इसकी क्रमरूपता का—

**'यावत्सिद्धमसिद्धं वा साध्यत्वेनाभिधीयते। आश्रितक्रमरूपत्वात्सा क्रियेत्यभिधीयते॥'**

क्योंकि 'पचति', 'अपचत्', 'पक्ष्यति' ( पकाता है, पका चुका, पकायेगा ) इत्यादि जो पद हैं वे क्रिया के लिये रूढ हो गये हैं क्योंकि इनके द्वारा ऐसे अर्थ का ही अभिधान हुआ करता है जो कि 'असत्त्व' रूप-अद्रव्यभूत-वस्तुतः साध्यरूप अर्थ है। साथ ही साथ 'क्रिया' पद का अवयवार्थ भी निर्दिष्ट करता है कि यह क्रमशः सम्पन्न होने वाली वस्तु है।

आचार्य भर्तृहरि ( वाक्यपदीय ) ने इसीलिये कहा है—

**'गुणभूतैरवयवैः समूहः क्रमजन्मनाम्। बुद्ध्या प्रकल्पिता भेदः क्रियेति व्यपदिश्यते॥**

अर्थात् डित्थ आदि शब्द तो यदृच्छा शब्द ही माने जायेंगे क्योंकि इन शब्दों में इनका कोई अर्थगत प्रवृत्तिनिमित्त नहीं रहा करता। ये शब्द तो एकमात्र वक्ता के द्वारा केवल अपनी इच्छा से ही व्यक्तियों में संकेतित रहा करते हैं।

यह उपर्युक्त 'उपाधिशक्तिवाद' आलंकारिकों के लिए सर्वथा मान्य है और साहित्यदर्पणकार ने 'संकेतग्रह के विषय' के रूप में इसे ही स्वीकार किया है।

(ख) आलंकारिकों के द्वारा **'चतुष्टयीशब्दानां प्रवृत्तिः'** के सिद्धान्त का अनुसरण अत्यन्त आवश्यक है और इसीलिये आलंकारिकों ने इसे माना भी है। वस्तुतः बात यह है कि जब कि अर्थालंकारों के हृदय में 'विचित्र अभिधा' का स्पन्दन ही काव्याचार्यों का सर्वतन्त्र सिद्धान्त है तब तो अभिधा के द्वारा उपस्थापित अर्थों का चातुर्विध्य सिद्ध ही है। शब्दप्रवृत्ति के क्षेत्रचतुष्टय के ही आधार पर जाति-गुण-क्रिया किंवा द्रव्यरूप धर्मिचतुष्टय में विभक्त चतुर्विध 'साधारणधर्म'-रूप बीज से उपमादि अलंकृतियों का उत्थान माना गया है। उदाहरण के लिये यदि इस निम्नांकित सूक्ति को देखें—

**'वनोद्यानच्छायामिव मरुपथाद्दावदहनात् तुषाराम्भोवापीमिव विषविपाकादिव सुधाम्।**
**प्रवृद्धादुन्मादात्प्रकृतिमिव निस्तीर्य विरहाद् लभेय त्वद्भक्तिं निरुपमरसां शङ्कर कदा॥'**

जिसमें उपमा की स्वरूपसमीक्षा इसी बात को प्रमाणित करती है कि यहाँ कवि की छाया-वापी-सुधा किंवा प्रकृतिरूप उपमानचतुष्टय की कल्पना जाति, गुण, द्रव्य किंवा रूप 'चतुष्टयी शब्द-प्रवृत्ति' के आधार पर खड़ी है तो यह निःसन्दिग्ध सिद्ध हो जाता है कि काव्य-शास्त्र में शब्दों के संकेतग्रह का क्षेत्र 'उपाधिशक्तिवाद' के द्वारा निर्दिष्ट क्षेत्र है। काव्याचार्यों ने 'महाभाष्य-

( लक्षणाशक्ति-निरूपण )

**अथ लक्षणा—**

**मुख्यार्थबाधे तद्युक्तो ययान्योऽर्थः प्रतीयते ।**
**रूढेः प्रयोजनाद्वाऽसौ लक्षणा शक्तिरर्पिता ॥ ५ ॥**

---

प्रक्रिया' का ही अनुसरण करते हुये संकेतित अर्थ का चातुर्विध्य माना है जिस पर उपमादि अलंकारों की रूपरेखा का समीचीन विश्लेषण निर्भर है।

अनुवाद—लक्षणाशक्ति क्या है ?

**लक्षणाशक्ति वह शब्द-शक्ति है जो कहीं मुख्यार्थ के (अन्वयबोध के) बाधित अथवा अनुपपन्न हो जाने पर वहाँ एक ऐसे अर्थ का अवबोधन करवाया करती है जो कि मुख्यार्थ से (सर्वथा असंबद्ध नहीं अपितु) किसी न किसी रूप से सम्बद्ध तो अवश्य रहा करता है किन्तु मुख्यार्थ के स्वभाव से भिन्न स्वभाव का ही हुआ करता है और ऐसा होने का कारण या तो 'रूढि' (प्रयोग-प्रवाह) है (जो वक्ता के वश में नहीं) या 'प्रयोजन-विवक्षा' (जो वक्ता के अधिकार की बात है)।**

**विमर्श**—(क) लक्षणाशक्ति की मान्यता का इतिहास ब्राह्मणयुग से क्रमरूप से मिलता चला आ रहा है। निरुक्तकार यास्क ने ब्राह्मणग्रन्थों में 'भक्तिवाद' का प्रायः सर्वत्र' आश्रयण स्वीकार किया है (**बहुभक्तिवादीनि हि ब्राह्मणानि भवन्ति**)। मीमांसासूत्रकार भगवान् जैमिनि के कतिपय सूत्र 'लक्षणा' की मान्यता किंवा उपयोगिता के सूचक हैं। न्यायदर्शनकार महर्षि गौतम का यह सूत्र—

**'सहचरणस्थानतादर्थ्यवृत्तमानधारणसामीप्ययोगसाधवाधिपत्येभ्यो ब्राह्मणमञ्चकटराजसक्तुचन्दनगङ्गाशाटकान्न पुरुषेष्वतद्भावेऽपि तदुपचारः ।'** (न्यायदर्शन २-२-६१)

'लक्षणा' की रूपरेखा का एक स्पष्ट संकेत है। कालान्तर में की गयी लक्षणा की यह मीमांसा—

**'अभिधेयेन सम्बन्धात् सादृश्यात् समवायतः ।**
**वैपरीत्यात् क्रियायोगात् लक्षणा पञ्चधा मता ॥'**

वस्तुतः लक्षणाविषयक प्राचीन मान्यताओं का ही एक सार-संक्षेप है। आलंकारिकों के लिये लक्षणा का स्वरूपचिन्तन तो रूपकादि अर्थालंकारों के भाषागत मूलबीज का ही दर्शन है। पदो की लाक्षणिकता की भित्तिपर काव्यभवन की कतिपय कक्षाओं का उत्थान काव्याचार्य माना ही करते हैं।

(ख) 'मुख्यार्थबाध', 'मुख्यार्थयोग' किंवा 'रूढि अथवा प्रयोजन'—ये तीनों लक्षणाशक्ति के उत्थान के समुदित अथवा संवलितरूप से हेतु माने गये हैं। साहित्यदर्पणकार की लक्षणा-परिभाषा भी इसी 'हेतुत्रय' को लक्षणाहेतुरूप में मानती प्रतीत हो रही है। यहाँ 'मुख्यार्थबाध' के दो अभिप्राय लिए जा सकते हैं—(१) अन्वयानुपपत्ति और (२) तात्पर्यानुपपत्ति। इन दोनों में पहले अर्थात् 'अन्वयानुपपत्ति' में कुछ कमी है क्योंकि यदि लक्षणा के मूल में 'अन्वयानुपपत्ति' को ही देखा जाय तब **'काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्'** (चिड़ियों से दही बचाओ) आदि प्रयोगों में लक्षणा नहीं हो सकती। **'काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्'** जैसे प्रयोग लाक्षणिक प्रयोग हैं। यहाँ जैसा लक्षणा का बीजभूत 'मुख्यार्थबाध' है उसमें 'अन्वय अथवा संसर्ग बोध की अनुपपत्ति' नहीं अपितु वक्ता के तात्पर्यभूत वाक्यार्थ के अवबोध का अभाव (तात्पर्यानुपपत्ति) स्पष्ट है। इसीलिये कतिपय आचार्य 'मुख्यार्थबाध' में 'अन्वयानुपपत्ति' के बदले 'अन्वयाद्यनुपपत्ति' का प्रतिसंधान

( लक्षणा-विवेक )

**'कलिङ्गः साहसिकः' इत्यादौ कलिङ्गादिशब्दो देशविशेषादिरूपे स्वार्थेऽ-**

मानकर 'तात्पर्यानुपपत्ति' का भी यहाँ समावेश कर लेते हैं जिसके बिना लक्षणा-विवेक ही असम्भव है। कुछ आचार्य केवल 'तात्पर्यानुपपत्ति' के प्रतिसंधान को ही लक्षणाबीज मानते हैं। विश्वनाथ कविराज ने व्यस्त अथवा समस्तरूप से, दोनों अभिप्रायों में यहाँ 'मुख्यार्थबाध' को लक्षणा का मूल माना है।

'मुख्यार्थयोग' के ही विश्लेपण में तात्स्थ्य, ताद्धर्म्य, तत्सामीप्य, तत्साहचर्य और तादर्थ्य इस 'लक्षणापञ्चक' का सिद्धान्त निकला है जिसे साहित्यदर्पणकार ने लक्षणा के उदाहरणों में घटितरूप से निर्दिष्ट किया है। जैसे कि तात्स्थ्यसम्बन्ध से लक्षणा—**'कलिङ्गः साहसिकः'**; ताद्धर्म्यसम्बन्ध से लक्षणा—**'गौर्वाहीकः'**, तत्सामीप्यसम्बन्ध से लक्षणा—**'गङ्गायां घोषः'**; तत्साहचर्यसम्बन्ध से लक्षणा—**'कुन्ताः प्रविशन्ति'** और तादर्थ्यसम्बन्ध से लक्षणा—**(इन्द्रार्थासु स्थूणासु)—'अमी इन्द्राः'**।

काव्यप्रकाशकार की भांति साहित्यदर्पणकार ने भी 'रूढि' और 'प्रयोजन' को लक्षणा के द्विविध नियामक किंवा विभाजकोपाधि के रूप में स्वीकार किया है और लक्षणाभेदों में रूढि किंवा प्रयोजन की उपाधियों को अनुस्यूत मानकर दोनों के पृथक्-पृथक् उदाहरण दिये हैं।

लक्षणा को शब्द की 'अर्पिता' शक्ति कहा जाता है 'सहजा' नहीं। काव्यप्रकाशकार ने भी लक्षणा को 'आरोपिता क्रिया' ही कहा है—**'लक्षणारोपिता क्रिया'** ( काव्यप्रकाश २. ९ )। लक्षणा के शब्द पर 'अर्पित' अथवा 'आरोपित' होने के दो अभिप्राय लिये गये हैं जो कि वस्तुतः 'अभिधा' के सम्बन्ध में दो सिद्धान्तों के सूचक हैं। मीमांसकों के अनुसार यदि 'अभिधा' शब्द की स्वाभाविक शक्ति है क्योंकि शब्द और अर्थ का वाच्यवाचकभावरूप सम्बन्ध भी स्वाभाविक है तो लक्षणा के 'अर्पित' अथवा 'आरोपित' शक्ति होने का अभिप्राय होगा उसके 'स्वाभाविकेतर' होने का। इसी प्रकार यदि नैयायिकों के अनुसार अभिधा ईश्वरोद्भावित शब्दशक्ति हुई क्योंकि पदपदार्थ का 'अभिधानाभिधेयनियम' ईश्वरेच्छारूप है तो लक्षणा के 'अर्पित' अथवा 'आरोपित' कहे जाने का तात्पर्य होगा उसके 'ईश्वरानुद्भावित' ( मनुष्यकृत ) होने का। दोनों दृष्टियों से लक्षणा 'अर्पिता' है, अभिधा की भांति 'सहजा' नहीं। नीचे की पङ्क्तियाँ 'अभिधा' और 'लक्षणा' के इस तारतम्य को स्पष्ट कर रही हैं—

**'अभिधानाभिधेयत्वमतः शब्दार्थयोः स्थितम्।**
**सम्बन्धोऽत्राभिधा द्वेधा बोध्या मुख्यजघन्यतः॥**
**अभिधार्थावगत्यात्मा शब्दं व्यापारयिष्यतः।**
**शब्दशक्तिनिमित्ता सा स्वार्थे मुख्याभिधीयते॥**
**स्वार्थाभिधानद्वारास्याजघन्यार्थान्तरे मता॥'** (न्यायपरिशुद्धि-शब्दाध्याय)

अर्थात् शब्द की जो स्वाभाविकी शक्ति अर्थात् अभिधा है वही मुख्य और जघन्य ( सहजा और अर्पिता अथवा आरोपिता ) दोनों रूपों में कृतकार्य हुआ करती है।

**अनुवाद—उदाहरण के लिये 'कलिङ्गः साहसिकः'-'कलिङ्ग साहसी है' इत्यादि प्रसङ्ग यदि लिये जांय तो यह स्पष्ट प्रतीत होगा कि 'कलिङ्ग' आदि शब्द की अभिधाशक्ति के द्वारा 'कलिङ्ग' आदि का जो अर्थ निकलेगा वह 'एक देशविशेष आदि' रूप ही अर्थ होगा और यह अर्थ ऐसा अर्थ होगा जो यहाँ बाधित अथवा अनुपपन्न होगा ( क्योंकि अचेतन-कलिङ्ग आदि देश और साहसादिरूप चेतन-धर्म का परस्पर सम्बन्ध कैसा ? )। अब जिस शक्ति के द्वारा ( ऐसी अनुपपत्ति दूर की जाया करती है और )**

संभवन् यथा शब्दशक्त्या स्वसंयुक्तान् पुरुषादीन् प्रत्याययति, यथा च 'गङ्गायां घोषः' इत्यादौ गङ्गादिशब्दो जलमयादिरूपार्थवाचकत्वात्प्रकृतेऽसंभवन् स्वस्य सामीप्यादिसंबन्धसंबन्धिनं तटादिं बोधयति, सा शब्दस्यार्पिता स्वाभाविकेतरा ईश्वरानुद्भाविता वा शक्तिर्लक्षणा नाम। पूर्वत्र हेतू रूढिः प्रसिद्धिरेव। उत्तरत्र 'गङ्गातटे घोषः' इति प्रतिपादनालभ्यस्य शीतत्वपावनत्वातिशयस्य बोधनरूपं प्रयोजनम्। हेतुं विनापि यस्य कस्यचित्संबन्धिनो लक्षणेऽतिप्रसङ्गः स्यात्, इत्युक्तम्—'रूढेः प्रयोजनाद्वाऽसौ' इति।

केचित्तु 'कर्मणि कुशलः' इति रूढावुदाहरन्ति। तेषामयमभिप्रायः—कुशाँ-

---

'कलिङ्ग' आदि शब्द अपने देशविशेषादिरूप मुख्य अर्थ से संयोगसम्बन्ध से सम्बद्ध पुरुषादिरूप अर्थ का अवबोध करवाया करते हैं शब्द की वह शक्ति है जिसे 'लक्षणाशक्ति' समझा जाना चाहिये। इसी प्रकार ऐसे स्थलों जैसे कि 'गङ्गायां घोषः'–'गंगा पर कुटिया है' आदि में, जहाँ शब्द की अभिधाशक्ति से 'गङ्गा' आदि का अर्थ प्रवाहादिरूप ही निकल सकता है जो कि यहाँ अनन्वित अथवा असंगत प्रतीत हो रहा है (क्योंकि 'गङ्गा'–जलप्रवाह और 'घोष'–कुटिया में आधाराधेयभावरूप सम्बन्ध क्योंकर स्थापित हो जाय?) यह लक्षणाशक्ति का ही महत्त्व है कि 'गङ्गा' आदि शब्द अपने मुख्यार्थभूत जलप्रवाहादिरूप अर्थ के साथ सामीप्यादि सम्बन्ध से सम्बद्ध 'तटादि' रूप अर्थ की प्रतीति करवाया करते हैं।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि (अभिधाशक्ति जहाँ शब्द की स्वाभाविक अथवा ईश्वरप्रदत्त शक्ति है, वहाँ) लक्षणा वह शक्ति है जो शब्द की स्वाभाविक शक्ति नहीं और न जिसे ईश्वरप्रदत्त ही कह सकते हैं क्योंकि वह तो एक ऐसी शब्दशक्ति है जिसे काल्पनिक कहा जा सकता है और ऐसा इसलिये क्योंकि यह तो बाधित मुख्यार्थ की शक्ति है जिसे वह शब्द के लिये समर्पित कर दिया करता है। पहले (अर्थात् 'कलिङ्गः साहसिकः' आदि) उदाहरण में लक्षणा का जो हेतु है वह 'रूढि' अथवा प्रयोग-प्रवाह है और दूसरा जो उदाहरण है (अर्थात् 'गङ्गायां घोषः') उसमें जो लक्षणा का हेतु है वह है शीतलता, पवित्रता आदि की उत्कटता का अवबोधनरूप प्रयोजन, जो कि 'गङ्गातटे घोषः'–'गंगा के तीर पर कुटिया है' इस प्रकार के प्रयोग में कदापि प्रतीत नहीं हो सकता (क्यों? इसलिये कि शीतता और पवित्रता आदि की विशेषतायें गङ्गा की धारा की विशेषतायें हैं न कि गङ्गा के तीर की और 'तीर' का तात्पर्य गङ्गा की धारा से अत्यन्त संयुक्त स्थलभाग ही नहीं अपितु कुछ दूरस्थ भूभाग भी हो सकता है जहाँ गङ्गा की धारा की शीतता और पावनता का कोई सम्बन्ध नहीं)। विना किसी रूढि अथवा प्रयोजनविवक्षा के केवल मुख्यार्थ से यथाकथञ्चित् सम्बद्ध अर्थ का प्रतिपादन ही लक्षणारूप शब्दशक्ति का कार्य नहीं क्योंकि तब तो किसी भी शब्द का कुछ भी लक्ष्यार्थ निकलने लगे? इसलिये (इस बौद्धिक अराजकतता को रोकने के लिये) रूढि अथवा प्रयोजन-विवक्षा को लक्षणा के हेतुरूप से मानना नितान्त आवश्यक है जैसा कि 'रूढेः प्रयोजना-द्वापि' इस कारिकांश से स्पष्ट है।

लक्षणा के रूढिरूप हेतु का उदाहरण कुछ लोग (अर्थात् काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट) 'कर्मणि कुशलः' (कार्य में दक्ष) दिया करते हैं और इसका यह अभिप्राय बताया करते हैं—'यहाँ 'कुशल' शब्द लाक्षणिक शब्द है क्योंकि इस शब्द की 'कुशान्

ज्ञातीति व्युत्पत्तिलभ्यः कुशग्राहिरूपो मुख्योऽर्थः प्रकृतेऽसंभवन् विवेचकत्वादि-साधर्म्यसम्बन्धसम्बन्धिनं दक्षरूपमर्थं बोधयति। तदन्ये न मन्यन्ते। कुशग्राहि-रूपार्थस्य व्युत्पत्तिलभ्यत्वेऽपि दक्षरूपस्यैव मुख्यार्थत्वात्। अन्यद्धि शब्दानां व्युत्पत्तिनिमित्तमन्यच्च प्रवृत्तिनिमित्तम्। व्युत्पत्तिलभ्यस्य मुख्यार्थत्वे 'गौः शेते' इत्यत्रापि लक्षणा स्यात्। 'गमेर्डोः' ( उणादि–२।६७ ) इति गमधातोर्डोप्रत्ययेन व्युत्पादितस्य गोशब्दस्य शयनकालेऽप्रयोगात्।

---

लाति ( छिनत्ति ) इति कुशलः' इस व्युत्पत्ति से सिद्ध जो 'कुश उखाड़ने वाला' यह मुख्य अर्थ है वह यहाँ असङ्गत किंवा अनुपपन्न है और इस असङ्गति अथवा अनुपपत्ति के निराकरण में यह शब्द 'दक्ष' अथवा 'निपुण' रूप लक्ष्यार्थ का प्रतिपादन किया करता है क्योंकि इस शब्द के 'कुशोत्पाटक' रूप मुख्यार्थ और 'दक्ष' अथवा 'निपुण' रूप लक्ष्यार्थ में एक सम्बन्ध है और वह सम्बन्ध 'साधर्म्य' का सम्बन्ध है क्योंकि कुश उखाड़ने वाले में जैसी विवेचकता हुआ करती है वैसी ही विवेचकता किसी कार्य के सुचारु रूप से सम्पादन करने वाले में भी आवश्यक है।' किन्तु दूसरे लोग ( जिनके साथ साहित्य-दर्पणकार भी सहमत हैं ) यहाँ यह सब ठीक नहीं समझते और उनका ऐसा समझना उचित भी है क्योंकि भले ही 'कुशल' शब्द का व्युत्पत्तिसिद्ध अर्थ 'कुश का उखाड़ने वाला' हो, इसका जो प्रसिद्ध अर्थ है वह तो 'दक्ष' अथवा 'निपुण' ही है। क्योंकि बात यह है कि शब्दों की व्युत्पत्ति और शब्दों की प्रवृत्ति ('व्यवहार ) के निमित्त एक नहीं अपितु भिन्न-भिन्न हुआ करते हैं। ( इस प्रकार 'कुशल' शब्द की व्युत्पत्ति—प्रकृति-प्रत्यय-विभागकल्पना से 'कुशोत्पाटक' अर्थ भले ही निकला करे किन्तु इस शब्द का व्यवहार तो एकमात्र 'दक्ष' अथवा 'निपुण' अर्थ में ही हुआ करता है। इसमें क्या प्रमाण कि व्युत्पत्तिनिमित्तक अर्थ ही मुख्यार्थ हो और वह अर्थ जो प्रवृत्तिनिमित्तक हो मुख्यार्थ न हुआ करे ! इससे यही सिद्ध है कि 'कुशल' शब्द का मुख्यार्थ 'दक्ष' है। ) क्योंकि व्युत्पत्तिनि-मित्तक अर्थ ही यदि सर्वत्र मुख्यार्थ हुआ करे तब तो 'गौः शेते'-'गौ सोती है' यहाँ भी लक्षणा ही हुआ करेगी क्योंकि 'गौ' शब्द की व्युत्पत्ति है—'गच्छतीति गौः', जिसमें गम-नार्थक 'गम्लृ' ( गम् ) धातु से 'गमेर्डोः' इस उणादि ( २—६७ ) सूत्र के अनुसार 'डो' प्रत्यय लगा हुआ है जिससे इसका वाचकरूप से प्रयोग तभी उचित है जब कि गौ चलती रहा करे। गाय-बैल के लिये उनके सोते समय तो 'गौः' शब्द का प्रयोग हो ही नहीं सकता ( और यदि होता है और अवश्य होता है तब तो यही मानना पड़ेगा कि 'गौः शेते' आदि प्रयोग लाक्षणिक प्रयोग हैं )।

**विमर्श**—( क ) लक्षणा को **'समारोपित शब्दव्यापार'** कहने का वही अभिप्राय है जो कि उसे **'सान्तरार्थनिष्ठ'** कहने का है। काव्यप्रकाश के व्याख्याकार आचार्य कमलाकर ने लक्षणा के **'सान्तरार्थनिष्ठ'** होने का यही अभिप्राय लिया है—

**'अन्तरं मुख्येन व्यवधानं तेन सहितो योऽर्थस्तीरादिस्तन्निष्ठः स्वनिरूपितसम्बन्धस्य स्वावृत्तित्वात् लक्ष्यनिष्ठः। ······मुख्यार्थधीपूर्वकत्वात् व्यवहितार्थनिष्ठापि मुख्यसम्बन्धि-तीरविषयत्वाद्वृत्तेर्विषयतासंबन्धेन शब्दनिष्ठेत्यर्थः।'**

अर्थात् वस्तुतः तो लक्षणा अर्थव्यापार है क्योंकि यह तो मुख्यार्थ ही है जो कि अपने तात्पर्य के अनुपपन्न हो जाने पर अपने से किसी न किसी सम्बन्ध से सम्बद्ध अर्थ का अवबोधक हुआ करता है। किन्तु इस मुख्यार्थ के व्यापार को शब्द में इसलिये आरोपित कर दिया जाया करता है क्योंकि अन्ततोगत्वा 'बाधितमुख्यार्थ' शब्द ही तो लक्ष्यार्थ का उत्थापक हुआ करता है।

( लक्षणा के भेद-प्रभेदः १ म=उपादानलक्षणा )

तद्भेदानाह—

**मुख्यार्थस्येतराक्षेपो वाक्यार्थेऽन्वयसिद्धये ।**
**स्यादात्मनोऽप्युपादानादेषोपादानलक्षणा ॥ ६ ॥**

---

प्रदीपकार का भी यही कथन है—

**'शक्यव्यवहितलक्ष्यार्थविषयत्वाच्छब्दे आरोपित एव स व्यापारः । वस्तुतोऽर्थनिष्ठ एव । तदेतदुक्तम्—'सान्तरार्थनिष्ठः इति ।'**

अर्थात् वस्तुतः तो लक्षणा अर्थनिष्ठ शक्ति है। इसे शब्दशक्ति इसलिये कहा करते हैं क्योंकि अर्थव्यापार को शब्दव्यापार के रूप में मान लिया करते हैं। अभिधा जैसे शब्द का 'शक्यार्थ-विषयक' व्यापार है वैसे ही लक्षणा शब्द का **'शक्यव्यवहितलक्ष्यार्थविषयक'** व्यापार है।

(ख) साहित्यदर्पणकार ने रूढि को लक्षणाप्रयोजक तो अवश्य माना है किन्तु **'कर्मणि कुशलः'** इस प्रयोग में मम्मटनिर्दिष्ट रूढिलक्षणा के खण्डन के लिये यह सिद्ध किया है कि 'कुशल' शब्द लाक्षणिक नहीं अपि तु वाचक है। काव्यप्रकाशकार ने तन्त्रवार्तिककार आचार्य कुमारिल भट्ट की मान्यता के आधार पर 'कुशल' शब्द में निरूढलक्षणा मानी है और सर्वदर्शनसंग्रहकार आचार्य सायणमाधव ने काव्यप्रकाशकार का ही समर्थन किया है—

**'तत्र कर्मणि कुशल इत्यादि रूढिलक्षणाया उदाहरणम् । कुशांल्लातीति व्युत्पत्त्या दर्भादानकर्तरि यौगिकं कुशलपदं विवेचकत्वसारूप्यात् प्रवीणे प्रवर्तमानमनादिवृद्ध-व्यवहारपरम्परानुपातित्वेनाभिधानवत् प्रयोजनमनपेक्ष्य प्रवर्तते तदाह–'निरूढा लक्षणाः काश्चित्सामर्थ्यादभिधानवत्' इति ।'** ( सर्वदर्शनसंग्रह : पातञ्जलदर्शन )

यहाँ साहित्यदर्पणकार की यह युक्ति है—'शब्द का मुख्यार्थ व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ ही नहीं अपि तु प्रवृत्तिलभ्य भी हुआ करता है। और इस प्रकार 'कुशल' शब्द का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ भले ही लक्षणा का उत्थापक हो किन्तु उसका जो प्रवृत्तिलभ्य अर्थ है अर्थात् दक्ष अथवा प्रवीण वह तो यहाँ सिद्ध करता है कि कुशल शब्द वाचक शब्द है, लाक्षणिक नहीं।'

अनुवाद—**जिस शक्ति के द्वारा किसी शब्द का मुख्यार्थ, किसी वाक्यार्थ में, अपने स्वरूप का परित्याग किये बिना भी, अपने अन्वय अर्थात् अन्य पदार्थ के साथ युक्तियुक्त सम्बन्ध की सिद्धि के लिये, अपने से भिन्न किसी अर्थ का आक्षेप अथवा प्रत्यायन किया करता है वह शक्ति 'उपादानलक्षणा' कही जाया करती है।**

**विमर्श**—'उपादानलक्षणा' का शब्दार्थ ही यह बता देता है कि इस प्रकार की लक्षणा में शब्द अपने मुख्यार्थ का परित्याग नहीं किया करता ( उपादीयते मुख्यार्थोऽप्यनयेति उपादान-लक्षणा )। काव्यप्रकाशकार ने इसीलिये 'उपादान' का यह अभिप्राय बताया है—

**'स्वसिद्धये पराक्षेपः............उपादानम्'** ( काव्यप्रकाश २. १० )

अर्थात् 'उपादान' वह है जिसे वाच्यार्थ का, अपने अन्वय की उपपत्ति अथवा सिद्धि के लिये, अपने से भिन्न अर्थ का आक्षेप करना कहा जाता है। काव्यप्रकाशकार के इसी अभिप्राय का 'प्रदीप'कार ने इस प्रकार स्पष्टीकरण किया है—

**'स्वार्थापरित्यागेन परार्थलक्षणमुपादानम्'**

अर्थात् स्वार्थपरित्याग के बिना ही स्वार्थभिन्न अर्थ का प्रत्यायन 'उपादान' है।

यह 'उपादानलक्षणा' ही वैयाकरणों की **'अजहत्स्वार्था वृत्ति'** है जिसका बड़ा सुन्दर उदाहरण **'काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्'** यह प्रयोग है जहां 'काक' शब्द अपने वाच्यार्थ को

( उदाहरण-निरूपण )

रूढावुपादानलक्षणा यथा—'श्वेतो धावति'। प्रयोजने यथा—'कुन्ताः प्रविशन्ति'। अनयोर्हि श्वेतादिभिः कुन्तादिभिश्चाचेतनतया केवलैर्धावनप्रवेशनक्रिययोः कर्तृतयान्वयमलभमानैरेतत्सिद्धये आत्मसम्बन्धिनोऽश्वादयः पुरुषादयश्चाक्षिप्यन्ते। पूर्वत्र प्रयोजनाभावाद्रूढिः, उत्तरत्र तु कुन्तादीनामतिगहनत्वं प्रयोजनम्। अत्र च मुख्यार्थस्यात्मनोऽप्युपादानम्। लक्षणलक्षणायां

---

रखते हुए ही एक वाच्यार्थभिन्न अर्थ अर्थात् 'दध्युपघातक प्राणिमात्र' का अवबोध कराया करता है। आचार्य भर्तृहरि—( वाक्यपदीय २. ३१४ ) की इस प्रसङ्ग में यह उक्ति बड़ी सुन्दर है—

'काकेभ्यो रक्ष्यतां सर्पिरिति बालोऽपि चोदितः।
उपघातपरे वाक्ये न श्वादिभ्यो न रक्षति॥'

अर्थात् यदि किसी बालक को भी कहा जाय—'काकेभ्यो रक्ष्यतां सर्पिः' ( अथवा-दधि ) तो वह यही समझता है—'उपघातकेभ्यो रक्ष्यतां सर्पिः'। इससे यही स्पष्ट है 'काक' पद की जो वृत्ति है वह 'अजहत्स्वार्था वृत्ति' है अर्थात् मुख्यार्थ के ग्रहणपूर्वक मुख्यार्थभिन्न अर्थ के अवबोधन की वृत्ति ( शक्ति ) है।

अनुवाद—यह उपादानलक्षणा 'रूढि' अथवा प्रयोग-प्रवाह की दृष्टि से 'श्वेतो धावति—"सफ़ेद दौड़ रहा है' इत्यादि प्रसङ्गों में और 'प्रयोजन' अथवा अभिप्राय-विशेष के प्रकाशन की दृष्टि से 'कुन्ताः प्रविशन्ति—"भाले प्रवेश कर रहे हैं'—इत्यादि प्रसङ्गों में देखी जा सकती है। यहां पहले अर्थात् 'श्वेतो धावति' और दूसरे अर्थात् 'कुन्ताः प्रविशन्ति' इत्यादि उदाहरणों में यह स्पष्ट है कि 'श्वेत' ( सफेद रंग ) और 'कुन्त' ( भाला ) दोनों चेतना-शून्य वस्तुएँ हैं और इसलिये अपने आप में न तो 'श्वेत' ही दौड़ने की क्रिया के कर्ता के रूप में सम्बद्ध प्रतीत हो सकता है और न 'कुन्त' को ही प्रवेश करने की क्रिया के कर्ता के रूप में समन्वित समझा जा सकता है। अब इन वाक्यों में 'श्वेत' और 'कुन्त' रूप पदार्थों के दौड़ने और प्रवेश करने की क्रियाओं के कर्ता के रूप में समन्वित होने के लिए यह आवश्यक है कि ये अपने से भिन्न किन्तु किसी न किसी सम्बन्ध ( समवाय अथवा संयोग ) से सम्बद्ध अर्थों जैसे कि 'घोड़े' और 'मनुष्य' आदि का आक्षेप अथवा प्रत्यायन करा दें। यहां पहला अर्थात् 'श्वेतो धावति' आदि उदाहरण तो रूढि में उपादानलक्षणा का उदाहरण है क्योंकि इसमें किसी अभिप्रायविशेष का प्रकाशन नहीं किया जा रहा ( इस प्रकार की भाषा तो वस्तुतः प्रतिदिन के व्यवहार में दिखायी दिया करती है ) है। किन्तु दूसरे अर्थात् 'कुन्ताः प्रविशन्ति' आदि के सम्बन्ध में तो यह स्पष्ट ही है कि यहाँ एक अभिप्राय-विशेष का प्रकाशन किया जा रहा है और वह अभिप्राय-विशेष है—'कुन्तों ( भालों ) की अतिगहनता—किसी घने जंगल के वृक्षों की सी असंख्येयता' ( जिसके देखते लोग भाग खड़े हों )।

'उपादानलक्षणा' इस नाम से ही यह सिद्ध है कि इस लक्षणा में शब्द का मुख्यार्थ अपने से भिन्न अर्थ को तो लक्षित किया ही करता है किन्तु अपने आप को भी छोड़ा नहीं करता। वस्तुतः इसीलिए यह लक्षणा, 'लक्षणलक्षणा' से, ( जिसका अभी प्रतिपादन किया जायगा ) जिसमें शब्द का मुख्यार्थ, अपने आप को छोड़-छाड़कर अपने से भिन्न अर्थ को ही केवल लक्षित किया करता है, सर्वथा भिन्न प्रकार की लक्षणा

तु परस्यैवोपलक्षणमित्यनयोर्भेदः। इयमेवाजहत्स्वार्थेत्युच्यते।

( २य : लक्षणलक्षणा )

**अर्पणं स्वस्य वाक्यार्थे परस्यान्वयसिद्धये।**
**उपलक्षणहेतुत्वादेषा लक्षणलक्षणा ॥ ७ ॥**

**हुआ करती है। 'उपादानलक्षणा' को ही 'अजहत्स्वार्था वृत्ति' भी कहा करते हैं ( क्योंकि 'उपादान'-मुख्यार्थ का अपने स्वरूप को ग्रहण किये रहना और 'स्वार्थ का परित्याग न करना' दोनों एक ही बातें हैं )।**

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार ने 'उपादानलक्षणा' और 'अजहत्स्वार्था वृत्ति' को एक ही शब्दशक्ति मान कर यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि आलंकारिकों और वैयाकरणों में लक्षणा के स्वरूप के सम्बन्ध में ऐकमत्य है और जो भी भेद है वह व्यपेक्षाभेद से नाम का ही भेद है। महावैयाकरण नागेशभट्ट ने भी 'अजहत्स्वार्था वृत्ति' के विवेचन में 'उपादान' का अभिप्राय अन्तर्भूत ही रखा है—

**'स्वार्थसंवलितपरार्थाभिधायिकाऽजहत्स्वार्था। तेन 'छत्रिणो यान्ति,' 'कुन्तान् प्रवेशय,' 'यष्टीः प्रवेशय,' 'काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्' इत्यादौ छत्रिसहितसेना-कुन्तास्त्र-सहितपुरुष-यष्टिसहितपुरुष-काकसहितसर्वदध्युपघातकबोधः।'**

( परमलघुमञ्जूषा : लक्षणाविचार )

अर्थात् जिस वृत्ति को 'अजहत्स्वार्था वृत्ति' कहा जाया करता है उसमें स्वार्थसंवलित पराथ के प्रत्यायन का ही रहस्य छिपा रहता है।

यह **'स्वार्थसंवलितपरार्थाभिदान'** और 'उपादान' **'स्वसिद्धये पराक्षेपः······उपादानम्'** वस्तुतः एक ही वस्तु के दो नाम हैं।

अनुवाद—**जिस शक्ति के द्वारा किसी शब्द का मुख्यार्थ, किसी वाक्यार्थ में, अपने स्वरूप का इसलिये सर्वथा परित्याग कर दिया करता है जिससे वहां उससे भिन्न (किन्तु किसी न किसी सम्बन्ध से सम्बद्ध ) किसी अर्थ का युक्तियुक्त समन्वय स्थापित हो जाय और ऐसा करते हुए वह ( मुख्यार्थ ) एकमात्र लक्ष्यार्थ का उपलक्षक बन जाया करता है, वह शब्दशक्ति 'लक्षणलक्षणा' कही जाया करती है।**

**विमर्श**—'लक्षणलक्षणा' में 'उपादान' के विपरीत 'लक्षण' का सिद्धान्त लागू हुआ करता है। 'लक्षण' का अभिप्राय है—**'परार्थं स्वसमर्पणम्'** ( काव्यप्रकाश २-१० ) अर्थात् अनुपपन्न होने वाले मुख्यार्थ का, मुख्यार्थभिन्न अर्थ के लिये आत्मसमर्पण। प्रदीपकार ने इसीलिए 'लक्षण' की यह परिभाषा की है—

**'स्वार्थपरित्यागेन परार्थलक्षणं लक्षणम्।'**

अर्थात् 'उपादान' तो 'स्वार्थापरित्यागपूर्वक' परार्थ को लक्षित करना है और जो 'लक्षण' है उसका अभिप्राय है 'स्वार्थपरित्यागपूर्वक' परार्थ को लक्षित करना।

यह 'लक्षणलक्षणा' ही 'जहत्स्वार्था वृत्ति' कही जाती है। काव्य-शास्त्र-व्याख्याता आचार्य मल्लिनाथ ने 'उपादान' और 'लक्षण' अर्थात् 'स्वार्थापरित्याग' और 'स्वार्थपरित्याग' पर आश्रित लक्षणाओं के भेदद्वय का इसी प्रकार निर्देश किया है—

**'स्वार्थत्यागे समानेऽपि सह तेनान्यलक्षणा।**
**यत्रेयमजहत्स्वार्था जहत्स्वार्था तु तं विना॥'**

( उदाहरण-निरूपण )

रूढिप्रयोजनयोर्लक्षणलक्षणा यथा–'कलिङ्गः साहसिकः' 'गङ्गायां घोषः' इति च। अनयोर्हि पुरुषतटयोर्वाक्यार्थेऽन्वयसिद्धये कलिङ्गगङ्गाशब्दावात्मानमर्पयतः।

यथा वा—

'उपकृतं बहु तत्र किमुच्यते सुजनता प्रथिता भवता परम्।
विदधदीदृशमेव सदा सखे! सुखितमास्स्व ततः शरदां शतम्॥'

---

परमलघुमंजूषाकार की भी दृष्टि 'लक्षणलक्षणा' अथवा 'जहत्स्वार्था वृत्ति' का यही स्वरूप है—

'स्वार्थपरित्यागेनेतरार्थाभिधायिकाऽन्त्या ( जहत्स्वार्था ) तत्परित्यागश्च शक्यार्थस्य लक्ष्यार्थान्वयिनाऽनन्वयित्वम्।'

अर्थात् 'जहत्स्वार्था वृत्ति' वह वृत्ति है जो कि स्वार्थपरित्यागपूर्वक परार्थ की अभिधायिका वृत्ति है। जैसे कि 'गङ्गायां घोषः' इत्यादि में 'गङ्गा' पद में 'जहत्स्वार्था वृत्ति' है क्योंकि यहाँ गङ्गापद अपने ( शक्यार्थरूप ) 'प्रवाह' अर्थ का परित्याग कर रहा है। 'गङ्गा' शब्द के 'स्वार्थपरित्याग' का यही तात्पर्य है कि यहां 'गङ्गा' शब्द अपने लक्ष्यार्थभूत तट के साथ आधाराधेयसम्बन्ध से संबद्ध घोषरूप अर्थ से अनन्वित ही रह जाता है क्योंकि प्रवाह और घोष में आधाराधेयभावरूप से क्या सम्बन्ध! निष्कर्ष यही है कि 'जहत्स्वार्था वृत्ति' अथवा 'लक्षणलक्षणा' केवल परार्थमात्र का प्रतिपादन करने वाली शब्दशक्ति है।

अनुवाद—यह लक्षणा भी 'रूढि' और 'प्रयोजन' दोनों अवस्थाओं में हुआ करती है। जैसे कि रूढि में—'कलिङ्गः साहसिकः'–'कलिङ्ग साहसी है' और प्रयोजन के प्रतिपादनार्थ, जैसे कि—'गङ्गायां घोषः'–'यह कुटी ( अथवा आभीरपल्ली ) गङ्गा पर है।' यहाँ पहली अर्थात् 'रूढलक्षणलक्षणा' में यह स्पष्ट है कि 'कलिङ्ग' शब्द ( जिसका मुख्यार्थ एक प्रान्तविशेष–एक जड वस्तु–है और इसलिए जिसमें 'साहस' जैसे चेतन-पदार्थ के धर्म का समन्वय असंभव है ) अपने स्वरूप और स्वभाव को इसलिये सर्वथा छोड़ चुका है जिससे इससे लक्षित होने वाला, इससे सर्वथा भिन्न अर्थ अर्थात् कलिङ्गनिवासी व्यक्तिविशेषरूप अर्थ यहाँ (जैसा कि युक्तियुक्त ही है) समन्वित हो जाय। दूसरी अर्थात 'प्रयोजनवती लक्षणलक्षणा' में भी यह निःसंदिग्ध है कि 'गङ्गा' शब्द ( जिसका मुख्यार्थ जल की धारा है जो कि कुटी अथवा आभीरपल्ली के अधिकरण ( आधार ) होने के कदापि योग्य नहीं ) अपने आपको, अपने लक्ष्यार्थ अर्थात् 'तट' रूप अर्थ के लिये सर्वथा सौंप चुका है क्योंकि 'तट' रूप लक्ष्यार्थ ही यहाँ वाक्यार्थ में युक्तियुक्त हो सकता है जैसा कि वस्तुतः प्रतीत ही हो रहा है ( 'गङ्गातटे घोषः' के बदले 'गङ्गायां घोषः' का प्रयोग इसीलिये किया जाया करता है जिसमें गङ्गा की शीतलता और पवित्रता कुटी के वातावरण के रूप में प्रतीत हो जाया करे )।

अथवा निम्न उदाहरण में 'प्रयोजनवती लक्षणलक्षणा' देख ली जाय:—

( किसी कुटिल व्यक्ति के प्रति उसके किसी सहृदय मित्र की मार्मिक उक्ति )—अरे मित्र! तुमने जो मेरी भलाइयाँ की हैं उनका कहाँ तक बखान करूँ। अरे! तुमने तो अपना सभी सौजज्य मुझ पर प्रकट कर दिया!! बस ऐसा ही करते जाओ और जीवनभर, भगवान् करे, सुखी रहा करो!!!'

अत्रापकारादीनां वाक्यार्थेऽन्वयसिद्धये उपकृतादयः शब्दा आत्मानमर्पयन्ति। अपकारिणं प्रत्युपकारादिप्रतिपादनान्मुख्यार्थबाधो वैपरीत्यलक्षणः सम्बन्धः, फलमप्यपकारातिशयः। इयमेव जहत्स्वार्थेत्युच्यते।

( उपर्युक्त लक्षणाओं के निमित्त-भेद से अन्य भेद )

**आरोपाध्यवसानाभ्यां प्रत्येकं ता अपि द्विधा।**

ताः पूर्वोक्ताश्चतुर्भेदलक्षणाः।

---

यहाँ 'उपकृत,' 'सुजनता' आदि-आदि शब्द अपने मुख्यार्थ से सर्वथा भिन्न अर्थ जैसे कि 'अपकार,' 'दुर्जनता' आदि-आदि के आगे आत्मसमर्पण किये पड़े हैं क्योंकि यहाँ वाक्यार्थ में इन लक्षित अर्थों का ही समन्वय संभव है और युक्तिसिद्ध भी है। यहाँ 'लक्षणा' का स्वरूप इस प्रकार प्रकाशित हो रहा है—(मुख्यार्थबाध) 'उपकृत', 'सुजनता' आदि शब्दों का अपना-अपना मुख्यार्थ अनुपपन्न होने से बाधित है क्योंकि कुटिलता का व्यवहार करने वाले को भला क्योंकर कोई उपकारी और सौजन्यपूर्ण कह सके! साथ ही साथ ( मुख्यार्थ योग ) यहाँ 'उपकार' और 'अपकार', 'सुजनता' और 'दुर्जनता' आदि-आदि मुख्य और लक्ष्य अर्थों में एक सम्बन्ध भी स्पष्ट है जो कि 'वैपरीत्य' रूप सम्बन्ध है। इस प्रकार के प्रयोग का एक प्रयोजन भी है जो कि यहाँ कुटिल मित्र की कुटिलता ( और वक्ता की सुजनता ) की पराकाष्ठा का प्रतिपादन है।

यह लक्षणलक्षणा ही 'जहत्स्वार्था वृत्ति' कही जाया करती है क्योंकि 'लक्षण'—अर्थात् शब्द का स्वार्थसमर्पणपूर्वक परार्थ का प्रतिपादन तथा 'अपने अर्थ को छोड़-छाड़ देना' दोनों एक ही बातें हैं।

**विमर्श—'उपकृतम्'** आदि सूक्ति में साहित्यदर्पणकार ने 'लक्षणलक्षणा' का जो दिग्दर्शन किया है वह आचार्य मम्मट के 'शब्दव्यापारविचार' ( पृष्ठ ४ ) में इस प्रकार विशद रूप से निर्दिष्ट है—

'यथा वा 'उपकृतम्'······बहुभिरपकारस्ताप्यमानस्य कस्यचिदुक्तिरियम्। अतो वक्तृमहिम्ना मूर्खे बृहस्पतिशब्देन मूर्खत्वमिवापकारिणि दुर्जनत्वाद्यत्र लक्ष्यते।' और इसका जो तात्पर्य है वह यह है—'यत् त्वया बहु उपकृतं तद्विषये किं वाच्यम्। बहुत्वादुपकाराणां वक्तुं न शक्यते इत्यर्थः। भवता परं केवलं सुजनता प्रथिता प्रकटीकृता······हे सखे! तस्मादीदृशमेव सदा विदधत् शरदां वर्षाणां शतं सुखितं सुखयुक्तं यथा स्यात्तथा आस्स्व तिष्ठेति मुख्योऽर्थः। स च प्रकरणादिना बुद्ध्यापकारभावं प्रति बाधितः सन् विपरीतं लक्ष्यति। तद्यथा—उपकृतमपकृतम् सुजनता दुर्जनता।'( उदाहरण चन्द्रिका )

ऐसे प्रसङ्गों में लक्षणा के स्वरूपविचार के लिये मम्मट द्वारा उद्धृत यह वचन स्मरण रखना चाहिये—

'वक्तुर्वाक्यस्य वाच्यस्य रूपभेदाद्विभिद्यते।'

अनुवाद—उपर्युक्त लक्षणाओं में भी 'आरोप' और 'अध्यवसान' के कारण दो-दो भेद दिखायी दिया करते हैं।

यहाँ 'उपर्युक्त लक्षणाओं' का अभिप्राय है—चारों प्रकारों की लक्षणाओं का।

**विमर्श**—'आरोप' और 'अध्यवसान' उपचार के ही रूपभेद किंवा प्रकारभेद हैं। उपचार का व्यापक अर्थ भी है पारिभाषिक भी। व्यापक अर्थ में उपचार का तात्पर्य है—

'...**अतद्भावेऽपि तदुपचारः'** ( न्यायसूत्र २. २. ६१ ) अर्थात् किसी सम्बन्ध-विशेष के कारण किसी वस्तु का उसके अवाचक पद द्वारा व्यपदेश अथवा अभिधान। न्यायभाष्यकार आचार्य वात्स्यायन ने इसे इस प्रकार समझाया है—'**अतद्भावेऽपि तदुपचार इति-अतच्छब्दस्य तेन शब्देनाभिधानमिति। सहचरणाद् यष्टिकां भोजयेति, यष्टिकासहचरितो ब्राह्मणोऽभिधीयते।** आचार्य उद्योतकर के अनुसार उपर्युक्त 'उपचार' का यह स्वरूप है—

'**निमित्तादतद्भावेऽपि तदुपचारः।......यथा यष्टिकाशब्देन द्रव्यविशेषोऽभिधीयते इति यष्टिकाशब्दात्तु पुनः साहचर्याद् ब्राह्मणविशेषोऽभिधीयते।...किं पुनरत्रोपचारबीजं यष्टिका ब्राह्मण इति।......यष्टिकायां तावदयं यष्टिकाशब्दो जातिनिमित्तः यष्टिकात्वं जातिः सा यष्टिकायां वर्तते तया यष्टिकात्वयुक्तया यष्टिकया ब्राह्मणस्य योगः साहचर्यात् संयुक्तसमवेतां जातिं ब्राह्मणेऽध्यारोप्य ब्राह्मणं यष्टिकेत्याह। एवं शेषाण्युपचारबीजानि स्वयमुत्प्रेक्षणीयानि।'** —( न्यायवार्तिक २. २. ६१ )

अर्थात् किसी न किसी निमित्तविशेष से किसी अन्य वस्तु के लिये किसी अन्य वस्तुवाचक शब्द का प्रयोग करना 'उपचार' है। जैसे कि '**यष्टिकां भोजय**' आदि प्रयोगों में निमन्त्रित ब्राह्मणादि के लिये 'यष्टिका' शब्द का प्रयोग 'उपचार' है। उपचार के अनेकानेक बीज अथवा निमित्त संभव हैं। 'यष्टिका' शब्द जातिवाचक शब्द है जिसका अर्थ है 'छड़ी'। 'ब्राह्मण' के लिये 'यष्टिका' ( छड़ी ) शब्द के प्रयोग में 'ब्राह्मण' और 'यष्टिका' का साहचर्य ही निमित्त है। इसी प्रकार अन्य औपचारिक प्रसङ्गों में अन्य उपचार बीज देखे जा सकते हैं।

अलङ्कारशास्त्र में 'उपचार' शब्द एक पारिभाषिक शब्द है। साहित्यदर्पणकार के अनुसार 'उपचार' का अभिप्राय है—'...**अत्यन्तं विशकलितयोः सादृश्यातिशयमहिम्ना भेदप्रतीतिस्थगनमात्रम्**' अर्थात् परस्पर भिन्न दो वस्तुओं में, उनके सादृश्यातिशय के कारण, भेद के अवभास का स्थगित हो जाना। 'उपचार के अमिश्रण में लक्षणा 'शुद्धा' कही जाती है।' **उभयरूपा चेयं शुद्धा उपचारेणामिश्रितत्वात्**—(काव्यप्रकाश उल्लास २)—यह काव्यप्रकाशकार का 'उपचार-विचार' साहित्यदर्पणकार के 'उपचारलक्षण' से एकरूप है। 'प्रदीप'कार ने इसीलिये दोनों का सामञ्जस्य निर्दिष्ट किया है—

'**उपचारश्च सादृश्यसंबन्धेन प्रवृत्तिः, सादृश्यातिशयमहिम्ना भिन्नयोर्भेदप्रतीतिस्थगनं वा।**' अर्थात् सादृश्यसम्बन्ध से शब्दप्रयोग 'उपचार' है अथवा यह भी कह सकते हैं कि सादृश्यातिशय के कारण परस्पर भिन्न दो वस्तुओं के भेद की प्रतीति का स्थगित होना ही 'उपचार' है।

ऐसा प्रतीत होता है कि आलङ्कारिकों ने, व्यापक किंवा पारिभाषिक दोनों अर्थों में 'उपचार' शब्द का प्रयोग किया है। जैसे कि काव्यप्रकाशकार ने ही अपनी उपर्युक्त वृत्ति में तो 'उपचार' का अभिप्राय सादृश्यातिशय से किसी वस्तु के लिये किसी अन्यवस्तुवाचक शब्द का प्रयोग किया है किन्तु '**क्वचित्तादर्थ्यादुपचारः......**' आदि वृत्ति-वाक्य में उपचार को अन्यनिमित्तक भी निर्दिष्ट कर दिया है। प्राचीन अलङ्कारशास्त्र में 'उपचार' के सम्बन्ध में दोनों विचारधारायें दिखायी देती हैं। अभिधावृत्तिमातृकाकार आचार्य मुकुल भट्ट ने 'उपचार' के सामान्य और पारिभाषिक दोनों अर्थों को मिला कर 'शुद्धोपचार' और 'गौणोपचार' का सिद्धान्त स्थापित किया था। वस्तुतः इसी का प्रभाव काव्यप्रकाशकार के उपचारसम्बन्धी अभिप्रायद्वैविध्य पर पड़ा है। साहित्यदर्पणकार ने केवल 'सादृश्यातिशय'-निमित्तक उपचार को ही उपचार माना है। किन्तु शुद्धा लक्षणाओं में भी 'आरोप' और 'अध्यवसान' को मानते हुए उपचार का सामान्य अर्थ भी स्वीकार किया है।

( सारोपा और साध्यवसाना लक्षणायें )

**विषयस्यानिगीर्णस्यान्यतादात्म्यप्रतीतिकृत् ॥ ८ ॥**
**सारोपा स्यान्निगीर्णस्य मता साध्यवसानिका ।**

अनुवाद—वह लक्षणा 'सारोपा' लक्षणा कही जाया करती है जिसमें 'विषय ( अर्थात् आरोप विषय–जिस पर आरोप किया जाय ) अपने स्वरूप में विराजमान रहते हुये भी अपने से भिन्न अर्थात् विषयी ( अर्थात् आरोप्यमाण–जिसका आरोप किया जाय, उस ) के साथ एकरूप-अभिन्न-प्रतीत हुआ करता है। और वह लक्षणा जिसे 'साध्यवसानिका' लक्षणा कहा करते हैं ऐसी हुआ करती है जिसमें 'विषयी' के द्वारा आच्छन्न-स्वरूप 'विषय' के अभेद का अनुभव हुआ करता है।

**विमर्श**—'आरोप' ( अध्यारोप ) का अभिप्राय है दो परस्पर भिन्न पदार्थों का 'सामानाधिकरण्य' द्वारा निर्देश। परस्पर भिन्न दो पदार्थों का 'सामानाधिकरण्य' द्वारा निर्देश तभी संभव है जब कि सादृश्यातिशय के कारण उनमें अभेद अभिप्रेत हो। आचार्य मुकुलभट्ट ने 'आरोप' का उपर्युक्त अभिप्राय इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'यत्राध्यारोप्यारोपविषययोर्भेदमनपह्नुत्यैव वस्त्वन्तरे वस्त्वन्तरमुपचर्यते, तत्रानपह्नुतस्वरूप एव वस्त्वन्तरे वस्त्वन्तरस्याधिकस्यारोप्यमाणत्वादध्यारोपः।···तथा हि–आयुर्घृतमित्यत्र नायुर्लक्षणकार्यान्तर्लीनतया कारणभूतस्य घृतस्य प्रतिपत्तिः। स्वरूपेणैव तस्य प्रतिपत्तेः। स्वरूपेणैव तु तस्य प्रतीयमानस्यायुःकारणत्वादायुष्ट्वं प्रतीयते। तेनाऽत्राध्यारोपः। एवं गौर्वाहीक इत्यत्राप्युपमानोपमेयस्वरूपानपह्नवात्। तदेवं यत्रोपचर्यमाणेनोपचर्यमाणविषयस्य स्वरूपं नापह्नूयते तत्राध्यारोपः।' ( अभिधावृत्तिमातृका, पृष्ठ ८ )

अर्थात् आरोप का अभिप्राय है 'अध्यारोप' का। 'अध्यारोप' दो की अपेक्षा करता है—(१) अध्यारोप्य और ( २ ) आरोपविषय। जब 'अध्यारोप्य' और 'आरोपविषय' के परस्पर भेद को बिना छिपाये ही पहली वस्तु पर दूसरी वस्तु का, जो उससे अधिक गुण वाली हो आरोप किया जाय, पहली के लिए दूसरे के वाचक पद का प्रयोग किया जाय, तब वहाँ यह समझा जाता है कि 'अध्यारोप' हुआ हैं जैसे कि—'आयुर्घृतम्' इस प्रयोग में 'अध्यारोप' है। यहाँ यह स्पष्ट है कि 'घृत' और 'आयु' परस्पर भिन्न वस्तुयें हैं। 'घृत' आयुवृद्धि का कारण हैं और 'आयु' घृत-सेवन का फल है। अब 'घृत' को अर्थात् ( आयुष्य के ) कारण को 'आयु' अर्थात् कार्य कहना उपचार के अतिरिक्त और क्या हो सकता है ! यह उपचार ऐसा है जिसमें विषय और विषयी दोनों अपने-अपने वाचक शब्दों द्वारा उपस्थित किये गये हैं। इसी प्रकार 'गौर्वाहीकः' आदि प्रयोगों में भी 'उपचार' ही है जहाँ उपचर्यमाण–विषय ( आरोपविषय ) 'वाहीकः' किंवा उपचर्यमाण ( आरोप्यमाण अथवा विषयी ) 'गौः'–दोनों अपने स्वरूप में विद्यमान हैं और दोनों का 'सामानाधिकरण्य' भेद में भी अभेदावभास का साधक बन रहा है।

'अध्यवसान' का तात्पर्य है–आरोप विषय ( जैसे कि 'गौरयम्' में 'अयम्'–कोई निर्दिष्ट पुरुष-विशेष ) का आरोप्यमाण ( जैसे कि 'गौरयम्' में गौः ) में अन्तर्लय, जिसमें 'आरोपविषय' का स्वरूप पृथक् न प्रतीत हुआ करे। आचार्य मुकुलभट्ट के शब्दों में 'अध्यवसान' का यही स्वरूप निर्दिष्ट है—

'यत्र तूपचर्यमाणविषयस्योपचर्यमाणेऽन्तर्लीनतया विवक्षितत्वात् स्वरूपापह्नवः क्रियते तत्राध्यवसानम्।'—( अभिधावृत्तिमात्रिका, पृष्ठ ८ )

( उपर्युक्त लक्षणा-भेदों के उदाहरण )

विषयिणा अनिगीर्णस्य विषयस्य तेनैव सह तादात्म्यप्रतीतिकृत्सारोपा। इयमेव रूपकालङ्कारस्य बीजम्।

रूढावुपादानलक्षणा सारोपा यथा—'अश्वः श्वेतो धावति'। अत्र हि श्वेतगुणवानश्वोऽनिगीर्णस्वरूपः स्वसमवेतगुणतादात्म्येन प्रतीयते।

प्रयोजने यथा—'एते कुन्ताः प्रविशन्ति'। अत्र सर्वनाम्ना कुन्तधारिपुरुष-निर्देशात्।

---

आरोप' और 'अध्यवसान' की सरल परिभाषा यह है—

**आरोपविषयविषयिणोर्भेदेनोपन्यासः आरोपः।**

अर्थात् आरोप-विषय और आरोप्यमाण ( विषयी ) का भेदपूर्वक जो उपन्यास है वह 'आरोप' है।

**अध्यवसानविषयिणा विषयतिरोभावोऽध्यवसानम्।**

अर्थात् आरोप्यमाण ( विषयी ) के द्वारा आरोप-विषय का जो तिरोभाव अथवा स्वरूपापह्नव है वह 'अध्यवसान' है।

अनुवाद – लक्षणा के 'सारोपा' होने का अभिप्राय यह है कि इस प्रकार की लक्षणा आरोप के विषय और उसके विषयी में ऐसा अभेद बतलाया करती है जिसमें 'विषय' का स्वरूप 'विषयी' के द्वारा ढँका-ढँकाया नहीं प्रतीत हुआ करता। यही लक्षण वस्तुतः रूपक–अलङ्कार का बीज है। उदाहरण के लिये, रूढि में आरोपगर्भित उपादान लक्षणा ( रूढोपादानसारोपा )—'अश्वः श्वेतो धावति' 'सफेद घोड़ा दौड़ रहा है' इत्यादि में देखी जा सकती है। यहाँ सफेद रंग वाला घोड़ा दौड़ रहा है यही अभिप्राय निकला करता है। वस्तुतः बात यह है कि 'सफेद रंग वाला घोड़ा' न कहकर 'सफेद घोड़ा' ही कहा जाया करता है क्योंकि इस प्रकार के प्रयोग की एक रूढि अथवा परम्परा चली आ रही है। साथ ही साथ यहाँ 'श्वेत' शब्द एक रंगविशेष का अभिप्राय रखने के कारण 'दौड़ता है' इस क्रिया के साथ असम्बद्धार्थक सा होकर, इस वाक्यार्थ में समन्वित हो सकने के लिये, अपने मुख्यार्थ को बिना छोड़े-छाड़े भी, अपने से भिन्न ( किन्तु समवाय सम्बन्ध से सम्बद्ध ) 'श्वेत गुण युक्त' रूप पदार्थ का बोधक हो रहा है और इस प्रकार यहाँ 'उपादान' का सिद्धान्त सर्वथा लागू दिखायी दे रहा है। इसके अतिरिक्त यहाँ 'आरोप' भी स्पष्ट है क्योंकि आरोप के विषय 'अश्व' का स्वरूप विषयी अर्थात् 'श्वेत' से ढका नहीं है ( क्योंकि दोनों साक्षात् शब्दतः प्रतिपादित हैं ) और तब भी 'अश्व' रूप द्रव्य और उसमें समवायसम्बन्ध से रहने वाला श्वेत रूप गुण दोनों परस्पर अभिन्न रूप से बतःये जा रहे हैं ( क्योंकि बिना ऐसा हुये 'श्वेत' और 'अश्व' शब्दों का समानाधिकरण्य = समान विभक्ति द्वारा उपादान-कदापि नहीं हो सकता )।

प्रयोजन की विवक्षा में, उपादानवती सारोपा लक्षणा ( प्रयोजनवती सोपादान सारोपा लक्षणा ) इस प्रकार के प्रयोगों, जैसे कि 'एते कुन्ताः प्रविशन्ति'–'ये भाले प्रवेश कर रहे हैं' आदि में देखी जा सकती है। यहाँ 'आरोप' स्पष्ट है क्योंकि 'एते'–'ये'–इस सर्वनाम शब्द से निर्दिष्ट लोगों ( अनिगीर्ण स्वरूप विषय ) और 'कुन्ताः'–'भाले' ( विषयी ) इन दोनों के तादात्म्य ( अभेद ) का पता चल रहा है ( जिससे इस दृश्य की भयावहता बढ़ती प्रतीत हो रही है )।

रूढौ लक्षणलक्षणा सारोपा यथा—'कलिङ्गः पुरुषो युध्यते'। अत्र कलिङ्ग-पुरुषयोराधाराधेयभावः सम्बन्धः।

प्रयोजने यथा—'आयुर्घृतम्'। अत्रायुष्कारणमपि घृतं कार्यकारणभावसम्बन्धसम्बन्ध्यायुस्तादात्म्येन प्रतीयते। अन्यवैलक्षण्येनाव्यभिचारेणायुष्करत्वं प्रयोजनम्।

यथा वा—राजकीये पुरुषे गच्छति 'राजासौ गच्छति' इति। अत्र स्व स्वामिभावलक्षणः सम्बन्धः। यथा वा—अग्रमात्रेऽवयवभागे 'हस्तोऽयम्'। अत्रावयवावयविभावलक्षणसम्बन्धः। 'ब्राह्मणोऽपि तक्षाऽसौ'। अत्र तात्कर्म्यलक्षणः।

---

इसी प्रकार रूढि में आरोप गर्भित लक्षण लक्षणा ( रूढ सारोपा लक्षण लक्षणा ) ऐसे प्रयोगों, जैसे कि 'कलिङ्गः पुरुषो युध्यते'—'यह कलिङ्ग पुरुष लड़ रहा है'–इत्यादि में देखी जा सकती है। जहाँ 'कलिङ्ग' ( देश विशेष ) और 'पुरुष' में 'आधार' और 'आधेय' का सम्बन्ध होने के कारण 'कलिङ्ग' ( विषयी ) और 'पुरुष' ( विषय ) का अभेद भी ( समानाधिकरण्य अर्थात् एक विभक्ति के प्रयोग में) स्पष्ट पता चल रहा है (और यह तो निश्चित ही है कि 'कलिङ्ग' शब्द अपने देशविशेष रूप मुख्यार्थ का सर्वथा परित्याग कर एकमात्र 'कलिङ्ग निवासी' रूप अर्थ का उपलक्षक हो रहा है अन्यथा यहाँ वाक्यार्थ में इसका समन्वय कैसे ? )

प्रयोजन के प्रतिपादन में आरोप गर्भित लक्षण लक्षणा ( प्रयोजनवती सारोपा लक्षण लक्षणा ) का उदाहरण है—'आयुर्घृतम्'–'घी आयु है'। यहाँ 'आरोप' का अभिप्राय है—'घृत', जो दीर्घ जीवन का कारण है और 'आयु'–'दीर्घजीवन', जो घृत के सेवन का परिणाम है—दोनों में तादात्म्य अथवा अभेद की प्रतीति ( साथ ही साथ यहाँ 'आयु' शब्द अपने मुख्यार्थ ( दीर्घ जीवन ) का सर्वथा परित्याग कर इस मुख्यार्थ से कार्यकारण-भावरूप सम्बन्ध से सम्बद्ध, 'आयु के कारण' रूप अर्थ का उपलक्षक हो रहा है )। यहाँ जिस उद्देश्यविशेष के बोध के लिये 'आयुर्घृतम्' कहा गया है वह है अन्य पौष्टिक पदार्थों की अपेक्षा घृत की संजीवन शक्ति का आधिक्य।

इसी प्रकार मुख्यार्थ और लक्ष्यार्थ में अन्यान्य अनेकों सम्बन्ध जहां–तहां दिखाई पड़ा करते हैं जिनके आधार पर लक्षणा टिका करती है जैसे कि जब कोई राज–कर्मचारी जा रहा हो तो लोग कह उठते हैं—'वह राजा साहब जा रहे हैं' ( राजाऽसौ, गच्छति )। अब यहां जो बात है वह है 'असौ'–'वह' ( राजकर्मचारी ) और 'राजा'-दोनों ( अर्थात् विषय और विषयी ( का स्पष्टतया अपने-अपने शब्दों द्वारा उपादान किंवा दोनों में अभेद का प्रत्यायन, जिसका कारण है दोनों का स्वस्वामिभाव रूप सम्बन्ध से सम्बद्ध रहना ( इस प्रकार यहां भी सारोपा प्रयोजनवती लक्षणलक्षणा स्पष्ट दिखायी दे रही है )। अथवा जब केवल अपने या किसी दूसरे के हाथ के अगले हिस्से को लक्ष्य कर कहा जाता है—'यह हाथ' ( हस्तोऽयम् ) तब भी वस्तुतः रूढ सारोपा लक्षणलक्षणा का ही आश्रय लिया गया प्रतीत होता है क्योंकि 'हाथ' और 'हाथ के अगले हिस्से' में अवयवावयविभाव सम्बन्ध विराजमान है ( हाथ तो अवयवी है और उसका अगला हिस्सा उसका अवयव है ) जिसके कारण 'अयम्'-'यह' ( विषय ) और 'हस्तः'–'हाथ' ( विषयी ) का अभेदारोप स्पष्ट प्रतीत होता है। इसी प्रकार जब तक्षण-कला में कुशल किसी ब्राह्मण के लिये कहा जाता है—'वह तो बढ़ई है ( तक्षाऽसौ ) तब वहां भी

इन्द्रार्थासु स्थूणासु 'अमी इन्द्राः'। अत्र तादर्थ्यलक्षणः सम्बन्धः। एवमन्यत्रापि। निगीर्णस्य पुनर्विषयस्यान्यतादात्म्यप्रतीतिकृत्साध्यवसाना। अस्याश्चतुर्षु भेदेषु पूर्वोदाहरणान्येव। तदेवमष्टप्रकारा लक्षणा।

---

प्रयोजनवती सारोपा लक्षणलक्षणा स्पष्ट दिखायी दिया करती है क्योंकि 'असौ'–'वह ब्राह्मण' और 'तक्षा'–'बढ़ई'–दोनों में 'तात्कर्म्य' (जो जिसका कार्य न हो उसका उस कार्य में सामर्थ्य) रूप सम्बन्ध विद्यमान है जिसके कारण दोनों में अभेद-प्रतीति स्पष्ट है और साथ ही साथ यहाँ निर्दिष्ट व्यक्ति के तक्षण-कौशल के भी प्रकाशित करने का उद्देश्य झलक रहा है। इसी भांति जब यज्ञ में इन्द्र के उद्देश्य से स्थापित 'स्थूणाओं' (स्तम्भों) को लक्ष्य कर कहा जाता है—'अमी इन्द्राः'–'ये रहे इन्द्र' तब वहां भी प्रयोजनवती सारोपा लक्षणलक्षणा ही दिखायी दिया करती है क्योंकि 'अमी' अर्थात् स्थूणाओं (स्तम्भों) और 'इन्द्राः'–'इन्द्र' दोनों में 'तादर्थ्य' (एक के, दूसरे के उद्देश्य से, प्रतीक रूप से अवस्थान) का सम्बन्ध विराजमान है जिसके कारण दोनों में तादात्म्य की प्रतीति करवायी गयी है और साथ ही साथ इन्द्र की पूज्यता के भाव को स्थूणाओं में प्रतिष्ठित करने का उद्देश्य भी स्पष्ट प्रतीत हो रहा है। इसी भांति के अनेकानेक अन्य प्रयोग हुआ करते हैं जहाँ सारोपा लक्षणलक्षणा का दर्शन किया जा सकता है।

अब वह लक्षणा जिसमें 'अध्यवसान' का सिद्धान्त लागू रहा करता है (साध्यवसाना लक्षणा) ऐसी हुआ करती है जिसमें 'विषयी' के द्वारा अन्तर्हित किये हुये (और इसीलिये शब्दतः अनुपात्त) 'विषय' का 'विषयी' के साथ तादात्म्य अथवा अभेद बताया जाया करता है। इस लक्षणा के चारों प्रकारों को उपर्युक्त सारोपा लक्षणा के उदाहरणों-(के किंचित परिवर्तन) द्वारा समझा जा सकता है (जैसे कि रूढ़ साध्यवसाना उपादान-लक्षणा–'श्वेतो धावति'—'सफेद दौड़ रहा है' प्रयोजनवती साध्यवसाना उपादान लक्षणा 'कुन्ताः प्रविशन्ति'–'भाले प्रवेश कर रहे हैं'। यहां 'श्वेतः' और 'कुन्ताः' ये विषयी तो शब्दतः उपात्त हैं किन्तु 'अश्वः' और 'एते' ये आरोप-विषय अन्तर्हित हैं और इसलिये शब्दतः प्रतिपादित नहीं किये गये)। इसी प्रकार रूढ साध्यवसाना लक्षण-लक्षणा–'कलिङ्गः साहसिकः'–'कलिङ्ग साहसी है'–और प्रयोजनवती साध्यवसाना लक्षण-लक्षणा–'गङ्गायां घोषः'–'गङ्गा पर कुटी है' यहां भी 'कलिङ्गः' और 'गङ्गायां'–ये दोनों 'विषयी' तो विद्यमान हैं किन्तु आरोप विषय जैसे कि 'असौ' और 'अत्र' विद्यमान नहीं। किन्तु दोनों में अभेद का बोध स्वभावतः हो रहा है।

**विमर्श**—(क) 'सारोपा लक्षणा रूपक अलङ्कार का बीज है' (**इयमेव रूपकालङ्कारस्य बीजम्**) यह अलङ्कारशास्त्र की परम्परागत मान्यता है। 'रूपक' अलङ्कार के स्वरूपोत्थान में प्रकृत और अप्रकृत (उपमेय और उपमान) का 'अभेदप्राधान्य' कारणरूप से रहा करता है। उपमेय और उपमान में 'अभेदप्राधान्य' तभी संभव है जब कि उनके भेद का वास्तविक सद्भाव अक्षुण्ण हो। 'प्रधान' और 'अप्रधान' शब्द परस्पर सापेक्ष शब्द हैं। 'अभेद की प्रधानता' से ही भेद की अप्रधानता (और इसीलिये भेद-सद्भाव) का निष्कर्ष निकल पड़ता है। अभेद की प्रधानता (किंवा भेद-सद्भाव की अवश्यंभाविता) 'आरोप' में ही संभव है, 'अध्यवसान' में नहीं। 'आरोप' में ही यह संभव है कि विषय और विषयी (उपमेय और उपमान) पृथक् भी निर्दिष्ट हों और अभिन्न रूप से भी प्रतीत हुआ करें (**विषयविषयिणोः पृथङ्निर्दिष्टयोरभेद आरोपः**-रसगङ्गाधर-द्वितीय आनन)। 'आरोप' भी शब्दारोप नहीं अपि तु अर्थारोप है।

( निमित्तभेद से उपर्युक्त लक्षणा-भेदों के अन्य प्रभेद )

**सादृश्येतरसंबन्धाः शुद्धास्ताः सकला अपि।**
**सादृश्यात्तु मता गौण्यस्तेन षोडश भेदिताः॥ ९॥**

( शुद्धा और गौणी लक्षणाओं के दृष्टान्त )

ताः पूर्वोक्ता अष्टभेदा लक्षणाः। सादृश्येतरसंबन्धाः कार्यकारणभावादयः। अत्र शुद्धानां पूर्वोदाहरणान्येव। रूढावुपादानलक्षणा सारोपा गौणी यथा—

---

'मुखं चन्द्रः' में आरोप है अर्थात् प्रकृत ( विषय अथवा उपमेय ) 'मुख' और अप्रकृत ( विषयी अथवा उपमान ) 'चन्द्र' में, भेद के सद्भाव में भी, अभेद विवक्षित है किन्तु यहां 'मुख' शब्द पर 'चन्द्र' शब्द का आरोप नहीं क्योंकि दोनों शब्द पृथक्-पृथक् अपने-अपने स्वरूप में प्रत्यक्ष विद्यमान हैं। यहां जो बात है वह है मुखरूप उपमेयभूत पदार्थ पर चन्द्ररूप उपमानभूत पदार्थ का आरोप। ऐसा 'आरोप' भ्रान्तिवश नहीं अपि तु प्रयोजनवश-ही किया जाया करता है। इस प्रकार 'आरोप' अथवा अपने-अपने स्वरूप में विराजमान 'विषय' और 'विषयी' ( उपमेय और उपमान ) के अभेदावभास के ही फलक पर रूपकालङ्कार की रूपरेखा खिंचा करती है। इसी प्रकार विषय और विषयी ( आरोपविषय और आरोप्यमाण ) में उनके परस्पर पृथक् रूप से उपस्थित होने पर भी तादात्म्य प्रतीति सारोपा लक्षणा की प्रतीति है। 'रूपक' में आरोप चमत्कार का कारण हुआ करता है इसलिये रूपक को 'अलङ्कार' कहा जाया करता है। 'लक्षणा' में आरोप वाग्व्यवहार का स्वभाव हुआ करता है इसलिये उसे लोकयात्रा का निर्वाहक माना गया है।

( ख ) 'आरोप' की भांति 'अध्यवसान' में भी 'तादात्म्य' अथवा 'अभेद' की ही प्रतीति हुआ करती है किन्तु 'आरोप' में होने वाली अभेदप्रतीति की अपेक्षा 'अध्यवसान' में होने वाली अभेदप्रतीति अधिक उत्कृष्ट हुआ करती है ( **आरोपादभेदेऽध्यवसायः प्रकृष्यते**-अलङ्कार-सर्वस्व )। इसका कारण यही है कि 'अध्यवसान' में विषय ( उपमेय ) और विषयी ( उपमान ) पृथक् रूप से निर्दिष्ट नहीं रहा करते। 'अध्यवसान' में तो विषयी ( उपमान ) अपने विषय ( उपमेय ) को ऐसे ढक लिया करता है कि विषयी के अतिरिक्त विषय का अस्तित्व ही नहीं रह पाता ( **अपृथङ्निर्दिष्टे विषये विषय्यभेदोऽध्यवसानम्**-रसगङ्गाधर-द्वितीय आनन )। यह 'अध्यवसान' उत्प्रेक्षालङ्कार का बीज है ( **तदेवं विषयस्य निगीर्यमाणत्वाद्विषयिणश्च निश्चयात् सिद्धमध्यवसायमूलत्वमस्या ( उत्प्रेक्षाया ) इति यथोक्तमेव ( उत्प्रेक्षा- ) लक्षणं पर्यालोचिताभिधानम्**—जयरथ-अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी )।

अनुवाद—**ये उपर्युक्त अष्टविध ( चार प्रकार की सारोपा और चार प्रकार की साध्यवसाना ) लक्षणायें भी 'शुद्धा' और 'गौणी'-इन दो भेदों में विभक्त होकर १६ प्रकार की हुआ करती हैं। 'शुद्धा' का अभिप्राय है-उपर्युक्त अष्टविध लक्षणाओं में सादृश्यरूप सम्बन्ध से भिन्न प्रकार के ही सम्बन्ध जैसे कि कार्यकारणभावादिरूप सम्बन्ध का पाया जाना और 'गौणी' का तात्पर्य है उपर्युक्त अष्टविध लक्षणाओं में सादृश्य सम्बन्ध का ही प्रयोजक होना।**

अनुवाद—**यहां कारिका में 'ताः'-'उन' ( लक्षणाओं ) का अभिप्राय है पूर्वोक्त आठों प्रकारों की ( ४ प्रकार की सारोपा+४ प्रकार की साध्यवसाना ) लक्षणाओं का। 'सादृश्येतरसम्बन्धाः'-'सादृश्य रूप सम्बन्ध से भिन्न प्रकार के सम्बन्धों से सम्बद्ध होने' का तात्पर्य है कार्यकारणभाव आदि-आदि रूप सम्बन्धों से सम्बद्ध होने का। इन लक्षणाओं में 'शुद्धा' लक्षणाओं के तो उदाहरण वे ही हैं जिन्हें अभी-अभी निर्दिष्ट किया जा चुका है**

'एतानि तैलानि हेमन्ते सुखानि'। अत्र तैलशब्दस्तिलभवस्नेहरूपं मुख्यार्थमुपादायैव सार्षपादिषु स्नेहेषु वर्तते। प्रयोजने यथा—राजकुमारेषु तत्सदृशेषु च गच्छत्सु 'एते राजकुमारा गच्छन्ति'। रूढावुपादानलक्षणा साध्यवसाना गौणी यथा–'तैलानि हेमन्ते सुखानि'। प्रयोजने यथा–'राजकुमारा गच्छन्ति'। रूढौ लक्षणलक्षणा सारोपा गौणी यथा—'राजा गौडेन्द्रं कण्टकं शोधयति'।

---

( जैसे कि 'अश्वः श्वेतो धावति' आदि-आदि )। अब 'गौणी' लक्षणाओं के जो उदाहरण हैं वे ये हैं जैसे कि—रूढि में गौणी सारोपा उपादानलक्षणा—'एतानि तैलानि हेमन्ते सुखानि'–ये वे तेल हैं जो हेमन्तऋतु में सुखकर हुआ करते हैं।

यहाँ लक्षणा के उपादानवती ( और साथ ही साथ रूढि में गौणी सारोपा ) होने का अभिप्राय यह है कि 'तैल' शब्द अपने मुख्य अर्थ अर्थात् तिलों से निकाले गये स्नेहन-पदार्थरूप अभिप्राय को विना छोड़े हुए ही सरसों आदि-आदि से निकाले गये स्नेहन पदार्थों का बोधक हो रहा है ( क्योंकि तिल और सरसों आदि पदार्थों में स्निग्धता का सादृश्य सर्वविदित है ) साथ ही साथ यहाँ रूढि भी स्पष्ट है क्योंकि 'तैल' शब्द प्रायः समस्त स्निग्ध पदार्थों के निचोड़ के लिये व्यवहृत हुआ करता है। इसके अतिरिक्त 'एतानि' ( विषय ) और 'तैलानि' ( विषयी )-दोनों पृथक्-पृथक् निर्दिष्ट हैं और दोनों में अभेद का भी अनुभव हो रहा है जो कि 'सामानाधिकरण्य' से वस्तुतः प्रतिपादित किया हुआ है )।

प्रयोजन में गौणी सारोपा उपादानलक्षणा जैसे कि—'एते राजकुमाराः गच्छन्ति'–'ये राजकुमार लोग चले जा रहे हैं'—यह वाक्य। ऐसा वाक्य वस्तुतः राजकुमारों को ही जाते हुए निर्दिष्ट कर नहीं बोला जाया करता अपि तु राजकुमारों जैसे लगने वाले सुन्दर नवयुवकों को भी लक्ष्य कर बोला जाया करता है ( यहाँ यह स्पष्ट है कि 'एते' ( विषय ) और 'राजकुमाराः' ( विषयी ) दोनों का, पृथक् निर्देश होने से, अभेदारोप किया गया है और ऐसे आरोप में सादृश्यसम्बन्ध के ही एकमात्र निमित्त होने से लक्षणा का गौणी होना भी स्वयंसिद्ध है। साथ ही साथ यहाँ 'राजकुमाराः' यह शब्द अपने मुख्यार्थ को विना छोड़े हुए भी अपने मुख्यार्थ से भिन्न सजे-धजे सुन्दर युवकों को लक्षित कर रहा है जिसमें उपादान का स्वरूप स्पष्ट प्रतीत हो रहा है। ऐसे प्रयोग का एक प्रयोजन भी है और वह है यहाँ निर्दिष्ट लोगों की रोबीली चाल-ढाल आदि की ओर संकेत करना )।

रूढि में साध्यवसाना गौणी उपादानलक्षणा जैसे कि—'तैलानि हेमन्ते सुखानि'—'तेल हेमन्त ऋतु में आनन्द दिया करते हैं' और प्रयोजन में साध्यवसाना गौणी उपादानलक्षणा जैसे कि—'राजकुमाराः गच्छन्ति'—'राजकुमार लोग चले जा रहे हैं' ( यहाँ दोनों उदाहरणों में रूढि और प्रयोजन-प्रतिपादन तो क्रमशः स्पष्ट ही है। साथ ही साथ 'तैलानि' और 'राजकुमाराः' ( विषयी ) के द्वारा 'एतानि' और 'एते' ( विषय ) का स्वरूप अन्तर्निगीर्ण है जिसमें अध्यवसानमूलक अभेद सिद्ध हो रहा है )।

रूढि में गौणी सारोपा लक्षणलक्षणा जैसे कि—'राजा गौडेन्द्रं कण्टकं शोधयति'—'राजा अपने कांटे गौडराज को उखाड़ रहा है'। [ यहाँ 'कण्टक' शब्द अपना आत्मसमर्पण कर रहा है क्योंकि बिना ऐसा किये यहाँ के वाक्यार्थ में 'गौडेन्द्र' शब्द की संगति नहीं बैठ सकती। भला 'कण्टकम्' और 'गौडेन्द्र'–में कैसा सामानाधिकरण्य ! यह सामा-

प्रयोजने यथा—'गौर्वाहीकः'। रूढौ लक्षणलक्षणा साध्यवसाना गौणी यथा—'राजा कण्टकं शोधयति'। प्रयोजने यथा—'गौर्जल्पति'।

---

नाधिकरण्य तो गौडराज और कांटे में दुःखदायी होने के सादृश्य के ही कारण संभव है। इस प्रकार 'कण्टक' शब्द वस्तुतः 'दुःखद नीच शत्रु'-इस अर्थ का ही उपलक्षक मात्र है (गौणी लक्षणलक्षणा)। यहाँ रूढि है क्योंकि क्षुद्र शत्रु के लिये 'कण्टक' शब्द प्रयोग-प्रवाह में पड़ निकला है। साथ ही साथ पृथक-पृथक् निर्दिष्ट 'कण्टकम्' (विषयी) और 'गौडेन्द्रम्' (विषय) दोनों में तादात्म्य अथवा अभेद भी प्रतीत ही हो रहा है—सारोपा लक्षणा]।

प्रयोजन में, गौणी सारोपा लक्षणलक्षणा जैसे कि—'गौर्वाहीकः'-'वाहीक (पञ्जाबी) बैल है, (यहाँ 'गौः'-'बैल' और 'वाहीक'—'पञ्जाबी किसी व्यक्ति'—में मूर्खता का सादृश्य होने से गौणी लक्षणा का स्वरूप स्पष्ट दिखायी दे रहा है। इस प्रकार के प्रयोग से उस व्यक्ति की अत्यधिक मूर्खता का प्रकाशन ही यहाँ वक्ता का प्रयोजन है। साथ ही 'गौ' शब्द मूर्ख का ही उपलक्षण करने में चरितार्थ है जिसमें लक्षणलक्षणा की रूपरेखा स्पष्ट झलक रही है)।

रूढि में, गौणी साध्यवसाना लक्षणलक्षणा जैसे कि—'राजा कण्टकं शोधयति'—'राजा कांटे को उखाड़ रहा है' (यहाँ रूढि तो इसलिये है क्योंकि 'कण्टक' शब्द क्षुद्रशत्रु के अर्थ में साधारणतया प्रयुक्त हुआ करता है; साथ ही यहाँ अध्यवसान के सिद्धान्त को भी लागू देख सकते हैं क्योंकि 'कण्टक'-इस 'विषयी' के द्वारा 'गौडेन्द्र'-यह विषय अन्त-र्निगूढ पड़ा है जिसमें दोनों का सर्वथा भेदाभाव स्पष्ट परिलक्षित हो रहा है, इसके अति-रिक्त 'कण्टक' और 'गौडेन्द्र' के बीच लक्षणा-प्रयोजक दुःखदायित्वरूप गुण का सादृश्य भी स्पष्ट है और साथ ही साथ 'कण्टक' शब्द एकमात्र क्षुद्रशत्रु का ही उपलक्षक हो रहा है क्योंकि अपने मुख्यार्थ में तो इसका यहाँ के वाक्यार्थ में, समन्वय होने से रहा)।

प्रयोजन में, गौणी साध्यवसाना लक्षणलक्षणा जैसे कि—'गौर्जल्पति'-'बैल बोल रहा है' (यहाँ किसी मूर्ख व्यक्ति को बोलते देख वक्ता ने जो 'गौर्जल्पति' जैसा वाक्य प्रयुक्त किया है उसमें उसका उद्देश्य वस्तुतः उस व्यक्ति की मूर्खता की पराकाष्ठा का ही प्रतिपादन है। निर्दिष्ट व्यक्ति और बैल में मूर्खता के गुण का सादृश्य ही यहां लक्षणा का प्रयोजक है। साथ ही साथ 'गौ' इस विषयी के द्वारा आरोप के विषय—'वाहीक'—के स्वरूप के सर्वथा अन्तर्हित होने से लक्षणा का साध्यवसाना होना भी निःसंदिग्ध है। इसके अतिरिक्त 'गौ' शब्द एकमात्र मूर्खरूप अर्थ का ही उपलक्षण है जिसमें 'लक्षण' भी अथवा 'किसी शब्द के, अपने अर्थ से भिन्न अर्थ के लिये, आत्मस-मर्पण' का अभिप्राय स्पष्ट प्रतीत हो जाता है)।

'गौर्वाहीकः' किं वा 'गौर्जल्पति' आदि लाक्षणिक प्रयोगों में लक्षणा के रहस्य के उद्घाटन में विद्वानों का कुछ मतभेद है। जैसे कि कुछ लोगों का कहना है—'वाहीक बैल है'—इस प्रयोग में लक्षणा के द्वारा केवल जड़ता और मन्दता आदि गुणों का ही बोध हो सकता है क्योंकि ये गुण ऐसे हैं जो कि 'गौ' शब्द के मुख्यार्थ के साथ उसके नित्य-संपृक्त धर्म के रूप में विराजमान रहा करते हैं। अब जब कि 'गौ' शब्द अपनी लक्षणा-शक्ति के द्वारा जाड्य, मान्द्य आदि गुणों को लक्षित कर चुका तब इन्हीं गुणों की महिमा से यह संभव है कि 'गौ' शब्द की अभिधाशक्ति 'वाहीक' रूप अर्थ के प्रतिपादन में समर्थ हो जाय क्योंकि वस्तुतः जड़ता, मन्दता आदि के गुण ही तो यहाँ 'गौ' शब्द के

अत्र केचिदाहुः—गोसहचारिणो गुणा जाड्यमान्द्यादयो लक्ष्यन्ते। ते च गोशब्दस्य वाहीकार्थाभिधाने निमित्तीभवन्ति। तदयुक्तम्—गोशब्दस्यागृहीतसङ्केतं वाहीकार्थमभिधातुमशक्यत्वाद् गोशब्दार्थमात्रबोधनाच्च। अभिधाया विरतत्वाद् विरतायाश्च पुनरुत्थानाभावात्।

अन्ये च पुनर्गोशब्देन वाहीकार्थो नाभिधीयते, किन्तु स्वार्थसहचारिगुणसाजात्येन वाहीकार्थगता गुणा एव लक्ष्यन्ते। तदप्यन्ये न मन्यन्ते। तथाहि- अत्र गोशब्दाद्वाहीकार्थः प्रतीयते, न वा? आद्ये गोशब्दादेव वा? लक्षिताद्वा गुणाद्? अविनाभावाद्वा? तत्र, न प्रथमः, वाहीकार्थेऽस्यासंकेतित्वात्। न द्वितीयः,—अविनाभावलभ्यस्यार्थस्य शाब्देऽन्वये प्रवेशासंभवात्। शाब्दी ह्याकाङ्क्षा शब्देनैव पूर्यते। न द्वितीयः,—यदि हि गोशब्दाद्वाहीकार्थो न प्रतीयते, तदाऽस्य वाहीकशब्दस्य च सामानाधिकरण्यमसमञ्जसं स्यात्।

---

वाहीक के अर्थ में व्यवहृत होने के निमित्त (प्रवृत्तिनिमित्त) हैं।' किन्तु ऐसी बात ठीक नहीं लगती। 'गो' शब्द अभिधा के द्वारा 'वाहीक' अर्थ का उपस्थापक कदापि नहीं माना जा सकता क्योंकि इस शब्द का इस अर्थ में कहीं कोई संकेत नहीं दिखायी देता। साथ ही साथ 'गो' पद की अभिधा तो अपने मुख्यार्थमात्र के अवबोधन में ही समाप्त हो चुकी है और यहाँ उसके मुख्यार्थ की अनुपपत्ति से ही लक्षणा को प्रोत्साहन मिला है। अब जब एक बार अभिधा की शक्ति समाप्त हो चुकी और उसके पुनरुज्जीवित होने का कोई कारण नहीं तो फिर 'गो' पद की अभिधा की क्या चर्चा!

कुछ दूसरे लोगों का यह कहना है 'गौर्वाहीक'-जैसे प्रयोग में ऐसी बात नहीं कि 'गो'पद अपनी अभिधाशक्ति के द्वारा 'वाहीक' रूप अर्थ का बोध करवाया करता है क्योंकि यहाँ तो वस्तुतः 'गो' पद की लक्षणाशक्ति से ही वाहीकरूप अर्थ के साथ संगत वे जाड्य-मान्द्य आदि गुण बताये जाया करते हैं जिनका गोपद के मुख्यार्थ के साथ नित्य संबद्ध जाड्य-मान्द्य गुणों आदि के साथ सादृश्य रहा करता है।' किंतु इस मत से भी कई लोग सहमत नहीं हैं। उनका यहां यह अभिप्राय है—'पहले तो यह निर्णय होना चाहिये कि गोपद से वाहीकरूप अर्थ का बोध होता है या नहीं होता? यदि ऐसा कहा जाय कि गोपद से वाहीकरूप अर्थ का बोध हुआ करता है तब यह बताना आवश्यक है कि वाहीकरूप अर्थ का बोध क्या केवल गोपद से ही हुआ करता है या गोपद से लक्षित उन जाड्य, मान्द्य आदि गुणों के द्वारा जो कि गोपद के मुख्यार्थ के साथ अपृथक्सिद्धरूप से रहा करते हैं? अब ऐसा तो कहा नहीं जा सकता कि गोपद से ही वाहीकरूप अर्थ का अभिधान हुआ करता है क्योंकि गोपद और वाहीकअर्थ में वाच्यवाचकभाव रूप सम्बन्ध कैसे! यहाँ यह कहना भी युक्तियुक्त नहीं कि गोपद से लक्षित जाड्य, मान्द्य आदि गुण ही गोपद के द्वारा वाहीक रूप अर्थ के अभिधान में प्रवृत्तिनिमित्त बना करते हैं क्योंकि आक्षेपतः प्रतीत होने वाले, गोपद के मुख्यार्थ से नित्यसम्बद्ध जाड्य, मान्द्य आदि गुण यहाँ शाब्द-बोध में क्योंकर समाविष्ट मान लिये जायँ! शाब्दबोध का तो सिद्धान्त ही यह है कि शब्द से सम्बद्ध आकांक्षा शब्द से ही पूर्ण की जाय (न कि अर्थ के आक्षेप अथवा अध्याहार से)! यहाँ इन झंझटों से यह कह कर नहीं बचा जा सकता कि गोपद से वाहीक रूप अर्थ का बोध नहीं हुआ करता। क्योंकि जब कि गोपद से वाहीक-रूप अर्थ की प्रतीति ही नहीं हो सकती तब 'गौः' और 'वाहीकः' में सामानाधिकरण्य

तस्मादत्र गोशब्दो मुख्यया वृत्त्या वाहीकशब्देन सहान्वयमलभमानोऽज्ञत्वादिसाधर्म्यसंबन्धाद्वाहीकार्थं लक्षयति। वाहीकस्याज्ञत्वाद्यतिशयबोधनं प्रयोजनम्।

इयं च गुणयोगाद्गौणीत्युच्यते। पूर्वा तूपचारामिश्रणाच्छुद्धा। उपचारो हि नामात्यन्तं विशकलितयोः शब्दयोः सादृश्यातिशयमहिम्ना भेदप्रतीतिस्थगनमात्रम्। यथा—'अग्निर्माणवकयोः'। शुक्लपटयोस्तु नात्यन्तं भेदप्रतीतिः, तस्मादेवमादिषु शुद्धैव लक्षणा।

---

कैसे? अन्ततोगत्वा निष्कर्ष यही है कि यहाँ अभिधा से 'गौः' और 'वाहीकः' में कोई सम्बन्ध नहीं स्थापित हो सकता। यह तो लक्षणा की ही शक्ति है जो यहां मूर्खता आदि के सादृश्य को अपना प्रयोजक बनाकर गोपद से वाहीकरूप अर्थ को लक्षित किया करती है। यहां लाक्षणिक गोपद के प्रयोग में वक्ता का एक उद्देश्य छिपा है और वह है-वाहीक की अत्यधिक मूर्खता का अवबोधन अथवा अभिव्यञ्जन। लक्षणा के 'गौणी' कहे जाने का ही यह अभिप्राय है कि इस प्रकार की लक्षणा में, शब्द के मुख्यार्थ और लक्ष्यार्थ में जो योग अथवा सम्बन्ध रहा करता है वह साधर्म्य अथवा सादृश्यरूप ही योग अथवा सम्बन्ध हुआ करता है। गौणी के अतिरिक्त जो लक्षणा है अर्थात् शुद्धा उसे इसीलिये 'शुद्धा' कहा करते हैं क्योंकि उसमें किसी प्रकार के 'उपचार' का अभिप्राय नहीं रहा करता। 'उपचार' क्या है? 'उपचार' है—दो सर्वथा भिन्न पदार्थों में, उनके अधिकाधिक साधर्म्य अथवा सादृश्य के कारण, उनकी परस्पर भिन्नता की प्रतीति का स्थगित हो जाया करना। जैसे कि 'अग्निर्माणवकः' इत्यादि प्रयोगों में 'अग्नि' और 'माणवक' (बालक) रूप पदार्थों में, तेजस्विता आदि के गुणों के सादृश्य के कारण, परस्पर भिन्नता की प्रतीति स्थगित है (क्योंकि बिना ऐसा हुये दो भिन्नार्थक पदों में सामानाधिकरण्य क्योंकर दिखाई दे!)। इसका यह अभिप्राय नहीं कि जहां भी सामानाधिकरण्य हो वहां 'उपचार' ही रहा करे। 'शुक्लः पटः' में सामानाधिकरण्य है किन्तु 'उपचार' नहीं क्योंकि यहां 'शुक्ल' और 'पट' रूप पदार्थ (गुण और द्रव्य होने के नाते) भले ही भिन्न हों किन्तु ऐसे परस्पर सर्वथा भिन्न नहीं जैसे कि 'अग्नि' और 'माणवक' रूप पदार्थ हैं। इसलिये 'शुक्लः पटः' आदि प्रयोगों में (गौणी की कोई संभावना नहीं अपि तु) केवल शुद्धा लक्षणा ही मानी जाया करती है (गौणी लक्षणा तो वस्तुतः 'उपचार' पर निर्भर है)।

**विमर्श**—(क) मीमांसक लोग गौणी को लक्षणा से भिन्न वृत्ति माना करते हैं। आचार्य कुमारिल भट्ट की इस सम्बन्ध में यह उक्ति है—

'अथवा गौण्या वृत्तेरिह निमित्तमभिधीयते न लक्षणायाः। किं चानयोर्भेदोऽप्यस्ति। बाढमस्ति। कुतः—

अभिधेयाविनाभूतप्रतीतिर्लक्षणोच्यते।
लक्ष्यमाणगुणैर्योगाद् वृत्तेरिष्टा तु गौणता॥

तत्र यथैवाकृतिवचनः शब्दस्तत्सहचरितां व्यक्तिं लक्षयति तथैव यष्टिमञ्चाश्वादयस्तत्संबद्धपुरुषलक्षणार्था भवन्ति। अग्निर्माणवक इति तु नाग्नित्वाविनाभावेन माणवकः प्रतीयते। किं तर्हि—

वह्नित्वलक्षितादर्थाद् यत् पैङ्गल्यादि गम्यते।
तेन माणवके बुद्धिः सादृश्यादुपजायते॥

(तन्त्रवार्तिक, पृष्ठ ३१८)

अर्थात् 'गौणी' और 'लक्षणा' एक ही वृत्ति के दो नाम नहीं अपि तु भिन्न-भिन्न प्रकार की वृत्तियां हैं। लक्षणा तो वह वृत्ति है जिससे अभिधेय से अविनाभूत अथवा सामीप्यादि सम्बन्ध से सम्बद्ध अर्थ की प्रतीति हुआ करती है जैसे कि 'मञ्चाः क्रोशन्ति' में। 'मञ्चाः क्रोशन्ति' में मञ्च का अभिधेयार्थ मचान है जिसके साथ क्रोशन (चिल्लाने) की क्रिया की संगति के लिये मञ्च का लक्ष्यार्थ–'मञ्चस्थ पुरुष'–लिया जाया करता है। 'मञ्च' शब्द में लक्षणा का नियामक सम्बन्ध 'संयोग' सम्बन्ध है। किन्तु गौणी वृत्ति वह वृत्ति है जिसके लिये अभिधेय और लक्ष्य अर्थों का अविनाभाव नियामक नहीं अपि तु लक्ष्यमाण गुण–सादृश्य ही नियामक रहा करता है जैसे कि **'अग्निर्माणवकः'** में। **'अग्निर्माणवकः'** में गौणी वृत्ति का यही अभिप्राय है कि यहां अग्नि शब्द के लक्ष्यार्थ और माणवक शब्द के वाच्यार्थ में अविनाभावरूप सम्बन्ध नहीं माना जाया करता। यहां तो अग्नि शब्द से लक्षित होने वाले तेजस्वितादि गुणों के साथ 'माणवक' का सादृश्य सम्बन्ध ही एक मात्र नियामक संबन्ध रहा करता है।

(ख) किन्तु आलङ्कारिकों ने गौणी को लक्षणा में ही अन्तर्भूत सिद्ध किया है। ध्वनिकार आनन्दवर्धनाचार्य की इस उक्ति अर्थात्—**'भाक्तमाहुस्तमन्ये। अन्ये तं ध्वनिसंज्ञितं काव्यात्मानं गुणवृत्तिरित्याहुः।'** की व्याख्या में लोचनकार अभिनवगुप्तपादाचार्य ने स्पष्ट कहा है—

**'गुणसमुदायवृत्तेः शब्दस्यार्थभागस्तैक्ष्ण्यादिर्भक्तिः, तत आगतो गौणोऽर्थो भाक्तः। भक्तिः प्रतिपाद्ये सामीप्यतैक्ष्ण्यादौ श्रद्धातिशयः, तां प्रयोजनत्वेनोद्दिश्य तत आगतो भाक्त इति गौणो लाक्षणिकश्च। मुख्यस्य चार्थस्य भङ्गो भक्तिरित्येवं मुख्यार्थबाधा, निमित्तं, प्रयोजनमिति त्रयसद्भाव उपचारबीजमित्युक्तं भवति। ......गुणाः सामीप्यादयो धर्मास्तैक्ष्ण्यादयश्च। तैरुपायैर्वृत्तिरर्थान्तरे यस्य, तैरुपायैर्वृत्तिर्वा शब्दस्य यत्र स गुणवृत्तिः शब्दोऽर्थो वा। गुणद्वारेण वा वर्तनं गुणवृत्तिरमुख्योऽभिधाव्यापारः।**

—(ध्वन्यालोकलोचन–प्रथम उद्योत)

अर्थात् 'भाक्त' शब्द और अर्थ को ही गौण अथवा लाक्षणिक शब्द और अर्थ कहा जाया करता है। जैसे कि **'सिंहो माणवकः'** में 'सिंह' शब्द गौण अथवा लाक्षणिक शब्द है। यहाँ 'सिंह' शब्द गौण अथवा लाक्षणिक इसलिये है क्योंकि यह अपने मुख्यार्थ अर्थात् सिंहत्वजाति या सिंहत्वविशिष्ट व्यक्तिरूप अर्थ का अभिधायक होने पर भी अपने अर्थ से सदा सम्बद्ध शौर्यादिगुणों का भी आक्षेपतः प्रतिपादन कर रहा है। इसे 'गौण' अथवा 'लाक्षणिक' इसलिये भी कहना चाहिये क्योंकि इसका प्रयोग एकमात्र शौर्यादि गुणों के अवबोध के लिये किया गया है।

इस उपर्युक्त विवेचन से यह निःसंदिग्ध है कि 'गौणी' और 'लक्षणा' दो भिन्न-भिन्न शब्दशक्तियां नहीं। गौणी और लक्षणा वृत्तियों का पार्थक्य आलंकारिकों ने जिस दृष्टि से मिटाया है वह है 'लक्षणा' का शुद्धा और गौणी इन दो भेदों में विभाजन। साथ ही साथ लक्षणानियामक सम्बन्धों में 'सादृश्य सम्बन्ध' की प्राचीन मान्यता भी इसी बात का प्रमाण है कि लक्षणा के अतिरिक्त गौणी को पृथक् वृत्ति मानने की अपेक्षा लक्षणा का ही शुद्धा और गौणी रूप से विभाजन अधिक युक्तियुक्त है। लक्षणा, चाहे वह 'शुद्धा' हो या 'गौणी' हो, मुख्यार्थ की अनुपपत्ति के साथ साथ मुख्यार्थ और लक्ष्यार्थ के परस्पर सम्बन्ध पर ही अवलम्बित है। 'अनुपपत्ति' (मुख्यार्थबाध) 'सम्बन्ध' (मुख्यार्थयोग) किं वा 'प्रयोजन' की दृष्टि से **'अग्निर्माणवकः'** और **'गङ्गायां घोषः'**—इन गौणी और शुद्धा लक्षणा-प्रयोगों में कोई भेद नहीं। जैसे **'अग्निर्माणवकः'**

( प्रयोजनमूलक उपर्युक्त लक्षणाओं के अन्य भेद )

**व्यङ्ग्यस्य गूढागूढत्वाद्द्विधा स्युः फललक्षणाः ॥ १० ॥**

( गूढव्यङ्ग्या और अगूढव्यङ्ग्या लक्षणाओं के दृष्टान्त )

प्रयोजने या अष्टभेदा लक्षणा दर्शितास्ताः प्रयोजनरूपव्यङ्ग्यस्य गूढागूढतया प्रत्येकं द्विधा भूत्वा षोडश भेदाः। तत्र गूढः, काव्यार्थभावनापरिपक्वबुद्धि-

---

में 'अग्नि' का अभिप्राय 'अग्निसादृश्यविशिष्ट' निकला करता है वैसे ही **'गङ्गायां घोषः'** में **'गङ्गायाम्'** का अभिप्राय **'गङ्गासम्बन्धविशिष्टतीरे'** हुआ करता है। **'गङ्गायां घोषः'** में **'गङ्गायाम्'** का अर्थ **'गङ्गासम्बन्धोपलक्षिततीरे'** कदापि नहीं हो सकता क्योंकि तब तो **'गङ्गायां घोषः'** और **'गङ्गातीरे घोषः'** में कोई भेद ही नहीं बताया जा सकता। इस प्रकार जब कि 'गौणी' और 'लक्षणा' में 'विशेषणवैशिष्ट्यसंबन्ध' ही नियामक रूप से पड़ा है तब 'गौणी' और 'लक्षणा' का भेद ही क्या रहा! 'गौणी' तो 'लक्षणा' का एक प्रकार सिद्ध हुई। शुद्धा से गौणी का भेद 'सादृश्य' से 'सादृश्येतर सम्बन्ध' के भेद पर ही निर्भर रहा। जब लक्षणा 'सादृश्यनिबन्धन' और 'सम्बन्धनिबन्धन' रूप से दो प्रकार की हुई तब लक्षणा में गौणी का अन्तर्भाव तो अनायास ही सिद्ध हो गया।

( ग ) **'गौर्वाहीकः जल्पति'** किं वा **'गौर्जल्पति'** ये प्रयोग गौणी सारोपा लक्षणलक्षणा तथा गौणी साध्यवसाना लक्षणलक्षणा के प्रयोग हैं। इनमें लक्ष्यार्थनिष्पत्ति के सम्बन्ध में जो विभिन्न मत हैं उनका निर्देश काव्य-प्रकाशकार ने भी किया है। यहाँ साहित्य-दर्पणकार का मत वही है जो कि काव्य-प्रकाशकार का है क्योंकि **'गौर्वाहीकः'** अथवा **'गौर्जल्पति'** में दोनों आचार्यों ने लक्षणा का एक ही अभिप्राय लिया है। आचार्य मम्मट का निर्देश है—**'साधारणगुणाश्रयत्वेन परार्थं एव लक्ष्यत इत्यपरे'**—( काव्य-प्रकाश-द्वितीय उल्लास ) और विश्वनाथ कविराज का कथन है—**'तस्मादत्र गोशब्दो मुख्यया वृत्त्या वाहीकशब्देन सहान्वयमलभमानोऽज्ञत्वादि-साधर्म्यसंबन्धाद् वाहीकार्थं लक्षयति।'** दोनों का तात्पर्य यहाँ है कि **'गौर्वाहीकः'** आदि प्रयोगों में जो 'सामानाधिकरण्य' है वह अभिधा की दृष्टि से नहीं किन्तु लक्षणा की ही दृष्टि से ठीक-ठीक समझा जा सकता है। यहाँ उपचार है जिसके कारण दो भिन्न वस्तुओं की भेद-प्रतीति स्थगित हो रही है। **'गौर्वाहीकः'** का सीधा अर्थ **'गोसादृश्यविशिष्टः वाहीकः'** है और **'जडः वाहीकः'** के बदले **'गौर्वाहीकः'** का प्रयोग करने वाला व्यक्ति वाहीक की अज्ञता नहीं अपितु अज्ञता-पराकाष्ठा का अभिप्राय प्रकाशित किया करता है। **'गौर्वाहीकः'** में 'गोत्व' और गोत्व-सम्बद्ध जाड्य-मान्द्यादि गुण दोनों को गो-शब्द का 'प्रवृत्तिनिमित्त' मानना अनुचित है क्योंकि ऐसा करने से यहाँ के उपचार का रहस्योद्घाटन क्योंकर होने लगा! यहाँ ऐसा भी नहीं कि लक्षणा से गोगत जाड्यादिसदृश वाहीकगत जाड्यादि गुण ही पता चला करें क्योंकि ऐसा होने से भी 'उपचारक' का रहस्य अनिर्भिन्न ही रह जायगा।

**अनुवाद—उपर्युक्त आठों प्रकारों की प्रयोजनवती लक्षणाओं के भी दो-दो भेद स्पष्ट हैं—(१) गूढ ( प्रयोजन ) व्यंग्या लक्षणायें और (२) अगूढ (प्रयोजन) व्यंग्या लक्षणायें।**

**प्रयोजनवती लक्षणाओं के द्विविध भेद का तात्पर्य यह है—**

**आठ प्रकार की जो प्रयोजनवती लक्षणायें बतायी जा चुकी हैं उनमें प्रयोजनरूप व्यङ्ग्यार्थ के गूढ ( सहृदयजनसंवेद्य ) किं वा अगूढ ( सर्वजनसंवेद्य ) होने के कारण, प्रत्येक के दो-दो भेद हुआ करते हैं जिससे इनके सोलह भेद सिद्ध होते हैं। प्रयोजनरूप**

विभवमात्रवेद्यः। यथा—'उपकृतं बहु तत्र—' इति। अगूढः, अतिस्फुटतया सर्वजनसंवेद्यः। यथा—

उपदिशति कामिनीनां यौवनमद एव ललितानि॥'

अत्र 'उपदिशति' इत्यनेन 'आविष्करोति' इति लक्ष्यते। आविष्कारातिशयश्चाभिधेयवत्स्फुटं प्रतीयते।

---

व्यङ्ग्यार्थ के 'गूढ' होने का अभिप्राय है उसके एकमात्र ऐसे व्यक्तियों के द्वारा वेद्य होने का जिनकी बुद्धि काव्यार्थतत्त्व के सतत मनन-चिन्तन से परिपक्व हो चुकी है। गूढव्यङ्ग्या लक्षणा के उदाहरण के लिये—'उपकृतं बहु तत्र' आदि सूक्ति पर्याप्त है (जहाँ सहृदयों को वक्ता की उदारहृदयता की सूक्ष्म प्रतीति स्वभावतः हुआ करती है)। प्रयोजनरूप व्यङ्ग्यार्थ के 'अगूढ' होने का तात्पर्य है उसके सभी लोगों के द्वारा अत्यन्त स्फुटतया प्रतीत हो जाने का, जैसा कि—

'यौवन का मद ही रमणियों को समस्त हाव-भावों का उपदेश दिया करता है' इत्यादि सूक्ति में स्पष्ट है जहाँ 'उपदिशति'–'उपदेश दिया करता है'—का अभिप्राय 'आविष्करोति'–'प्रकट किया करता है'—निकला करता है (जो कि वाच्य नहीं अपितु लक्ष्यरूप अर्थ है) और जहाँ वक्ता का प्रयोजन अर्थात् हावभावों के प्रकाशन की विचित्रता और पूर्णता का अभिप्राय वाच्यार्थ की भाँति अत्यन्त स्पष्ट है।

**विमर्श**—(क) जैसे आठ प्रकार लक्षणाओं के भेदप्रयोजक रूप में आरोप आदि निर्दिष्ट किये जा चुके हैं वैसे ही इनमें प्रत्येक के दो-दो भेदों के प्रयोजक रूप में व्यङ्ग्यार्थ की गूढ़ता और अगूढ़ता का निर्देश उचित ही है और युक्तियुक्त भी है। काव्यप्रकाश की 'प्रदीप' व्याख्या के रचयिता ने स्पष्ट कहा है—'लक्षणाभेदप्रयोजक आरोपादिर्यथा भिद्यते तथा तत्प्रयोजकं व्यङ्ग्यमपीति…'।

(ख) 'गूढव्यङ्ग्य' का अभिप्राय है सहृदयसंवेद्य व्यङ्ग्य का और सहृदय वह है जो 'काव्यभावनापरिपक्वबुद्धि' हो (काव्यभावनापरिपक्वबुद्धिः सहृदयः—काव्यप्रदीप, पृष्ठ ३६)। गूढव्यङ्ग्या-सहृदयसंवेद्या-लक्षणा का बड़ा सुन्दर उदाहरण आचार्य मम्मट ने दिया है—

'मुखं विकसितस्मितं वशितवक्रिम प्रेक्षितं
समुच्छलितविभ्रमा गतिरपास्तसंस्था मतिः।
उरो मुकुलितस्तनं जघनमंसबन्धोद्धुरं
बतेन्दुवदनातनौ तरुणिमोद्गमो मोदते॥'—(काव्यप्रकाश)

जिसमें व्यङ्ग्यार्थ की गूढ़ता का अभिप्राय प्रदीपकार के शब्दों में इस प्रकार है—

'अत्र विकासः पुष्पधर्मः स्मितेऽनुपपन्न इति प्रसृतत्वं लक्षयता विकसितपदेन लोकोत्तररमणीयतातिशयो व्यज्यते। स च गूढः। एवं वशितसमुच्छलितापास्तसंस्थामुकुलितोद्धुरमोदनशब्दैरायतत्वोल्लसितत्वानेकविषयसञ्चारित्वोद्भिन्नत्वयोग्यत्वानियन्त्रितत्वानि लक्षयद्भिर्युक्तानुरागित्व-सकलवशीकारित्वानुरागातिशयालिङ्गनयोग्यत्वरमणीयत्वस्पृहणीयत्वानि गूढानि व्यज्यन्ते।'—(काव्यप्रदीप, पृष्ठ ३७)

इस प्रसङ्ग में साहित्यदर्पणकार ने 'उपकृतं बहु तत्र' आदि सूक्ति को जो उद्धृत किया है उसमें आचार्य मम्मट की दृष्टि से ऐसी कोई गूढव्यङ्ग्यता नहीं दिखायी देती। मम्मट ने 'उपकृतम्' आदि के संबन्ध में स्पष्ट कहा है—'वक्तृमहिम्ना मूर्खे बृहस्पतिशब्देन मूर्खत्वमिवापकारिणि दुर्जनत्वायत्र लक्ष्यते'—(शब्दव्यापारविचार, पृष्ठ ४)। 'उपकृतं बहु तत्र' आदि में जो

( उपर्युक्त १६ प्रकार की प्रयोजनवती लक्षणाओं के अन्य भेद )

**धर्मिधर्मगतत्वेन फलस्यैता अपि द्विधा ।**

( प्रयोजनवती लक्षणाओं में धर्मिगत और धर्मगत प्रयोजन के निदर्शन )

एता अनन्तरोक्ताः षोडशभेदा लक्षणाः फलस्य धर्मिगतत्वेन धर्मगतत्वेन च प्रत्येकं द्विधा भूत्वा द्वात्रिंशद्भेदाः ।

दिङ्मात्रं यथा—

'स्निग्धश्यामलकान्तिलिप्तवियतो वेल्लद्बलाकाघना
वाताः शीकरिणः पयोदसुहृदामानन्दकेकाः कलाः ।
कामं सन्तु दृढं कठोरहृदयो रामोऽस्मि सर्वं सहे
वैदेही तु कथं भविष्यति हहा हा देवि धीरा भव ॥'

---

वैपरीत्य लक्षणा है उसका अनुभव 'काव्यभावनासंभूत बुद्धिपरिपाक' पर निर्भर नहीं अपितु 'वक्तृस्वभावपर्यालोचनमात्र' पर ही अवलम्बित है। विश्वनाथ कविराज ने भी वस्तुतः यही मानकर **'उपकृतम्'** आदि सूक्ति उद्धृत की है ( साहित्यदर्पण २.७ की वृत्ति ) ऐसा लगता है जैसे मम्मट द्वारा उद्धृत **'मुखं विकसितस्मितम्'** आदि सूक्ति के पुनरुद्धरण के भय से और साथ ही साथ कुछ नवीनता की भी दृष्टि से साहित्यदर्पणकार ने **'उपकृतम्'** आदि को ही दुहरा दिया है।

अगूढव्यङ्ग्या लक्षणा को काव्यप्रकाश और साहित्यदर्पण ने एक ही उदाहरण—**'उपदिशति'** आदि से समझाया है। यहाँ दोनों आलङ्कारिक आचार्यों ने **'उपदिशति'** इस लाक्षणिक पद के प्रयोग का प्रयोजन 'अगूढ' निर्दिष्ट किया है जो कि सर्वथा युक्तियुक्त है। 'उपदेश' का अभिप्राय 'किसी अज्ञात वस्तु के ज्ञान की अनायास सिद्धि' है जो कि सहृदय और असहृदय सबके लिये समान रूप से एक प्रसिद्ध अर्थ है। 'उदाहरणचन्द्रिका' में इसीलिये कहा गया है—

'ललितज्ञानेऽनायासो व्यङ्ग्यः । प्रयोजनं सहृदयासहृदयवेद्यमित्यगूढव्यङ्ग्योदाहरणम् । उपदेशादनायासेन ज्ञानमित्यस्य प्रसिद्धत्वात् ।'

अनुवाद—ये उपर्युक्त १६ प्रकार की प्रयोजनवती लक्षणायें भी अपने व्यङ्ग्यरूप प्रयोजन के धर्मिगत किं वा धर्मगत होने के कारण दो-दो भेदों में विभक्त हो जाया करती हैं।

इन अभी-अभी प्रतिपादित १६ प्रकार की प्रयोजनवती लक्षणाओं में प्रत्येक के पुनः द्विविध होने का अभिप्राय है इनमें प्रत्येक में व्यङ्ग्यरूप से विराजमान प्रयोजन के धर्मिगत किं वा धर्मगत–दो रूपों में प्रतीत होने का, जिसके कारण इन लक्षणाओं के ३२ भेद बन गये। संक्षिप्त निदर्शन के लिये यह सूक्ति पर्याप्त है—

'मैं तो राम ठहरा ! भले ही विहार करती बकपंक्ति से भरे बादल अपनी स्निग्ध श्यामल कान्ति से आकाश को रँगते हुये उमड़ पड़ें, भले ही शीतल मन्द समीर चतुर्दिक् झूमती चले और भले ही मेघों के प्रेमी मयूरों की मादकताभरी केकाध्वनि सर्वत्र गूंज उठे, मैं तो यह सब कुछ सह लूंगा ! मेरा हृदय तो पत्थर का ठहरा ! लेकिन सुकुमार, कोमल हृदय वाली सीता क्या करेगी ? हा देवि ! सीते ! धीरज धरना !'

अत्रात्यन्तदुःखसहिष्णुरूपे रामे धर्मिणि लक्ष्ये तस्यैवातिशयः फलम्। 'गङ्गायां घोषः' इत्यत्र तटे शीतत्वपावनत्वरूपधर्मस्यातिशयः फलम्।

---

यहाँ जो प्रयोजन अभिव्यक्त हो रहा है अर्थात् एक के बाद एक अनेकों दुःखों के सहन करते-करते दुःख की पीडा से शून्य-चेतन एक संकटापन्न-व्यक्तित्व, वह धर्मिगत है क्योंकि यह वस्तुतः अनेकानेक दुःखों के सहन करने वाले रामरूप धर्मी—यहाँ 'राम' पद का एक मात्र अर्थ दुःखों का भोगने वाला ही है—को ही सहृदयों के हृदयपटल पर उत्कटता से अंकित कर देता है ( न कि धर्मों को अर्थात् राम के सहे सब दुःखों को )। प्रयोजन का धर्मगत होना 'गङ्गायां घोषः' इस वाक्य में देखा जा सकता है जहाँ शीतलता और पवित्रता के धर्मों पर ही सहृदयों का ध्यान अँटकता है ( न कि तटरूप धर्मी पर जो कि 'गङ्गा' शब्द का लक्ष्यार्थ है )।

**विमर्श**—( क ) व्यङ्ग्यरूप प्रयोजन के 'धर्मिगत' किं वा 'धर्मगत' होने से लक्षणाभेदों के द्वैविध्य का विचार काव्यप्रकाशकार ने नहीं किया। साहित्यदर्पणकार का यह विश्लेषण एक विशेषता अवश्य रखता है किन्तु **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** के प्रवर्त्तकाचार्य द्वारा लक्षणा के भेद-प्रभेदों का यह निष्कृष्ट निरूपण औचित्यपूर्ण होने के बदले पाण्डित्यपूर्ण लग रहा है। रसात्मक वाक्य की रचना लाक्षणिक पदों की अपेक्षा व्यञ्जक तत्त्वों पर निर्भर रहा करती है। **'स्निग्धश्यामल'** आदि सूक्ति में ध्वनिवादी आचार्यों ने 'अर्थान्तरसंक्रमित वाच्यध्वनि' का दर्शन किया है। यहाँ ध्वनिकार का यह कथन है—

'स्निग्धश्यामल······देवि धीरा भव॥' इत्यत्र रामशब्दः। अनेन हि व्यङ्ग्यधर्मान्तरपरिणतः संज्ञी प्रत्याय्यते न संज्ञिमात्रम्।'

और लोचनकार का इस पर यह व्याख्यान है—'स्निग्धया जलसंबन्धसरसया श्यामलया द्रविडवनितोचितासितवर्णया कान्त्या चाकचक्येन लिप्तमाच्छुरितं वियन्नभो यैः। वेल्लन्त्यो विजृम्भमाणास्तथा चलन्त्यः परभागवशात् प्रहर्षवशाच्च बलाकाः सितपक्षिविशेषाः येषु त एवं विधा मेघाः। एवं नभस्तावद्दुरालोकं वर्तते। दिशोऽपि दुःसहाः, यतः सूक्ष्मजलकणोद्गारिणो वाता इति मन्दमन्दत्वमेषामनियतदिगागमनं च बहुवचनेन सूचितम्। तर्हि गुहासु क्वचित् प्रविश्यास्यतामित्यत आह—पयोदानां ये सुहृदस्तेषु च सत्सु ये शोभनहृदया मयूरास्तेषामानन्देन हर्षेण कलाः षड्जसंवादिन्यो मधुराः केकाः शब्दविशेषाः ताश्चसर्वं पयोदवृत्तान्तं दुःसहं स्मारयन्ति। स्वयं च दुःसहा इति भावः। एवमुद्दीपनविभावोद्बोधितविप्रलम्भः···प्रियतमां हृदये निधायैव स्वात्मवृत्तान्तं तावदाह—कामं सन्त्विति। दृढमिति सातिशयम् कठोरहृदय इति। रामशब्दार्थध्वनिविशेषावकाशदानाय कठोरहृदयपदम्।···अन्यथा रामपदं दशरथकुलोद्भवत्वकौसल्यास्नेहपात्रत्वबाल्यचरितजानकीलाभादिधर्मान्तरपरिणतमर्थं कथं न ध्वनेदिति। अस्मीति। स एवाहं भवामीत्यर्थः। भविष्यतीति क्रियासामान्यम्। तेन किं करिष्यतीत्यर्थः। अथ च भवनमेवास्या असंभाव्यमिति। उक्तप्रकारेण हृदयनिहितां प्रियां स्मरणशब्दविकल्पपरम्परया प्रत्यक्षीभावितां हृदयस्फोटनोन्मुखीं ससंभ्रममाह—हहा हेति। देवीति। युक्तं तव धैर्यमित्यर्थः। अनेनेति। रामशब्देनानुपयुज्यमानार्थेनेति भावः। व्यङ्ग्यं धर्मान्तरप्रयोजनरूपं राज्यनिर्वासनाद्यसंख्येयम्। तच्चासंख्यत्वादभिधाव्यापारेणाशक्यसमर्पणम्। क्रमेणार्प्यमाणमप्येकधीविषयभावाभावान्न चित्रचर्वणापदमिति न चारुत्वातिशयकृत्। प्रतीयमानं तु तदसंख्यमनुद्भिन्नविशेषत्वेनैव किं किं रूपं न सहत इति चित्रपानकरसापूपगुडमोदकस्थानीयविचित्रचर्वणापदं भवति।······एष एव प्रयोजनस्य प्रतीयमानत्वेनोत्कर्षहेतु-

( निर्दिष्ट लक्षणाभेद-संकलन )

## तदेव लक्षणाभेदाश्चत्वारिंशन्मता बुधैः ॥ ११ ॥

( लक्षणा के ४० भेदों का निरूपण )

**रूढावष्टौ फले द्वात्रिंशदिति चत्वारिंशल्लक्षणाभेदाः ।**

---

मन्तव्यः । मात्रग्रहणेन संज्ञी नात्र तिरस्कृत इत्याह'''तेन शुद्धेऽर्थे मुख्ये बाधानिमित्तं तत्रार्थे तद्धर्मसमवायः। तेन निमित्तेन रामशब्दो धर्मान्तरपरिणतमर्थं लक्षयति। व्यङ्ग्यान्यसाधारणान्यशब्दवाच्यानि धर्मान्तराणि ।'—( ध्वन्यालोकलोचन-द्वितीय उद्योत )

वस्तुतः इन सब बातों का ही ध्यान रख कर साहित्यदर्पणकार ने 'राम' पद की लक्षणा के गूढव्यङ्ग्य प्रयोजन का 'धर्मिगत' रूप निर्दिष्ट किया है ।

( ख ) साहित्यदर्पणकार ने **'गङ्गायां घोषः'** में 'गङ्गा' पद की लक्षणा का प्रयोजन 'धर्मगत' माना है अर्थात् यह प्रतिपादित किया है कि 'गङ्गायां घोषः' कहने में शैत्यपावनत्वादि धर्मों के अतिशय का प्रत्यायन ही वक्ता का प्रयोजन है । इस पर साहित्यदर्पण के 'विमला' व्याख्याकार ने आक्षेप किया है और कविराज विश्वनाथ के इस अभिमत को **'स्ववचनविरोधादेवापास्तम्'** ( 'विमला', पृष्ठ ५५ ) कह दिया है । किन्तु यह आक्षेप निर्मूल है । साहित्यदर्पण का वाक्य है— **'अत्रात्यन्तदुःखसहिष्णुरूपे रामे धर्मिणि लक्ष्ये तस्यैवातिशयः फलम् । 'गङ्गायां घोषः' इत्यत्र तटे शीतत्वपावनत्वरूपधर्मस्यातिशयः फलम् ।'** यहाँ यह निःसंदिग्ध है कि गंगा पद का लक्ष्यार्थ शीतत्वपावनत्वादि नहीं अपि तु 'तट' कहा गया है क्योंकि **'तटे'** के बाद 'लक्ष्ये' अध्याहृत है. ऐसी परिस्थिति में 'विमला' व्याख्या की यह उक्ति कि **'गङ्गायां घोषः'** इस उदाहरण में धर्म लक्ष्य है ही नहीं; प्रत्युत तटरूप धर्मी लक्ष्य है । काव्यप्रकाश में लिखा है— **'गङ्गायां घोष इत्यादौ ये पावनत्वादयो धर्मास्तटादौ प्रतीयन्ते'** और स्वयं विश्वनाथजी भी **'गङ्गादिशब्दो जलमयादिरूपार्थवाचकत्वात् प्रकृतेऽसंभवन्'''''तटादिं बोधयति'** लिख चुके हैं', निरर्थक ही लग रहो है । विश्वनाथ कविराज ने लक्षणा में व्यङ्ग्य वक्तृप्रयोजन के 'धर्मगत' होने को **'गङ्गायां घोषः'** इस उदाहरण से जो समझाया है वह सर्वथा चतुरस्र लग रहा है । विश्वनाथ कविराज का यह अभिप्राय है—**'स्निग्धश्यामलकान्तिलिप्तवियतः'** आदि सूक्ति में तो 'राम' पद की लक्षणा दुःखसहिष्णु राम को ही अधिकाधिक दुःखसहिष्णु रूप में प्रकाशित करना चाहती है किन्तु **'गङ्गायां घोषः'** में 'गङ्गा' पद की लक्षणा शैत्यपावनत्वादिरूप धर्म की ही उत्कृष्टता प्रकाशित कर रही है न कि इस धर्म से युक्त तटरूप धर्मी की ।

अनुवाद—**इस प्रकार जैसा कि काव्याचार्यों का मत है, लक्षणा के ४० भेद सिद्ध होते हैं।**

**यहां लक्षणा के ४० भेद यों सिद्ध हैं—८ प्रकार की रूढ लक्षणायें + ३२ प्रकार की प्रयोजनवती लक्षणायें = ४० प्रकार की लक्षणायें ।**

विमर्श—(क) रूढि में लक्षणा का साहित्यदर्पण-सम्मत कक्षाविभाग यह है—



( ख ) प्रयोजनवती लक्षणा का साहित्यदर्पणकार ने यह श्रेणी-विभाजन किया है—



( एक अन्य निमित्त से लक्षणा का प्रकार-निरूपण )

किञ्च—

**पदवाक्यगतत्त्वेन प्रत्येकं ता अपि द्विधा ।**

( लक्षणा के ८० भेद-उपसंहार )

ता अनन्तरोक्ताश्चत्वारिंशद्भेदाः। तत्र पदगतत्वे यथा—'गङ्गायां घोषः'। वाक्यगतत्वे यथा—'उपकृतं बहु तत्र' इति। एवमशीतिप्रकारा लक्षणाः।

---

अनुवाद—उपर्युक्त ४० प्रकार की लक्षणायें, 'पदगत' और 'वाक्यगत' रूप से, दो प्रकार से विभक्त दिखायी दिया करती हैं।

अनुवाद—यहां कारिका में 'ताः'—'उन लक्षणाओं' का अभिप्राय है अभी-अभी प्रतिपादित ४० प्रकार की लक्षणाओं का। अब लक्षणा के 'पदगत' होने का उदाहरण तो 'गङ्गायां घोषः' रहा (जहां 'गङ्गा' यह एक पद लाक्षणिक है) और उसके 'वाक्यगत' होने के उदाहरण के रूप में 'उपकृतं बहु तत्र' आदि सूक्ति पूर्वोद्धृत है ही ( जहां अनेकानेक पदों में विपरीत लक्षणा विराज रही है )। इस प्रकार लक्षणा के सब मिला कर ८० प्रकार निःसंदिग्ध सिद्ध हैं।

विमर्श—( क ) लक्षणा-शक्ति के उपर्युक्त बहुविध विवर्त्त का निर्देश साहित्यदर्पणकार की समीक्षादृष्टि का परिणाम है। इस पर आचार्य महिमभट्ट के पदार्थ-वाक्यार्थ-वैविध्यनिरूपण का पर्याप्त प्रभाव पड़ रहा है। इससे प्रभावित होकर बाद के आलङ्कारिकों ने 'लक्षणा और रूपकादि अलङ्कार के भूमिकाबन्ध' का पर्याप्त विवेचन किया है। जैसे कि श्रीमदच्युतराय ने ही अपने 'साहित्यसार' में स्पष्ट कहा है—

'गौणी प्रयोजनवती सारोपा चन्द्र आननम्। गौर्वाहीक इति ज्ञेया रूपकालङ्कृतौ हिता॥
सैव साध्यवसाना तु गौरेवायमिति स्फुटा। चन्द्र एवेदमित्यादौ रूपकातिशयोक्तिकृत्॥
प्रयोजनवती शुद्धा सारोपायुर्घृतं त्विति। सैव साध्यवसाना चेदायुरेवेदमित्यपि ॥
उन्मादो मृत्युरासोक्तिरेवामृतमिति क्रमात्। हेत्वलङ्कारबोधायोपयुक्तास्ति द्विधाप्यसौ ॥
अथ प्रयोजनवती विरुद्धा धन्य एव सः। किं वक्तव्यमिहेत्यादावधन्यो लक्ष्यतेऽनया॥
व्याजस्तुतिरलङ्कारः सिध्यत्यस्याः प्रसादतः। प्रयोजनवती तद्वदेपा लक्षितलक्षणा ॥
वैदेहीमवलोक्यैव स्तब्धो रघुकुलोद्वहः। वैदेहीतिपदे लक्ष्यो विदेह स्ततपिता ततः॥
विदेहकैवल्यानन्दो लक्ष्यः स्तब्धत्वकारकः। कारणं काव्यलिङ्गाख्यालङ्कृतेरियमीक्ष्यते ॥

( साहित्यसार : ऐरावतरत्न २य )

इसके अतिरिक्त लक्षणा के विशद विवेक का एक और भी प्रयोजन है जैसा कि 'त्रिवेणिका'-कार आचार्य आशाधर ने निर्दिष्ट किया है—

'यदि लक्षणावृत्तिर्न स्यात् तर्हि घृणाकरं त्रपाकरणममङ्गलञ्चेति त्रिविधमश्लीलं वारयितुं कः क्षमेत। तथाहि—

विष्ठोत्सारणकर्ता मर्ता कार्येषु पादचार्यनुगः ।
कृतयाभना च विटघ्नी कार्ये गर्ह्येऽपि तुच्छमूल्यानि ॥

अत्र लक्षणया दोषोद्धारः—

मलसंमार्जनकर्ता त्यक्तात्मेहश्च पादचार्यनुगः ।
कृतगमना च विटघ्नी कार्ये गुह्येऽपि तुच्छमूल्यानि ॥

( व्यञ्जनाशक्ति : लक्षण )

अथ व्यञ्जना—

**विरतास्वभिधाद्यासु ययाऽर्थो बोध्यते परः ॥ १२ ॥**
**सा वृत्तिर्व्यञ्जना नाम शब्दस्यार्थादिकस्य च ।**

( व्यञ्जना लक्षण-परिष्कार )

'शब्दबुद्धिकर्मणां विरम्य व्यापाराभावः' इति नयेनाभिधालक्षणातात्पर्याख्यासु तिसृषु वृत्तिषु स्वं स्वमर्थं बोधयित्वोपक्षीणासु यया अपरोऽन्योऽर्थो बोध्यते सा शब्दस्यार्थस्य प्रकृतिप्रत्ययादेश्च शक्तिर्व्यञ्जनध्वननगमनप्रत्यायनादिव्यपदेशविषया व्यञ्जना नाम ।

---

एत एवाहुः—

शक्तिं भजन्ति सरलाः लक्षणां चतुरा नराः ।
व्यञ्जनां नर्ममर्मज्ञाः कवयः कमना जनाः ॥

अनुवाद—व्यञ्जनाशक्ति शब्द और अर्थ आदि की वह शक्ति है जो अभिधा आदि शक्तियों के शान्त हो जाने पर ( अपने-अपने कार्य कर चुकने के बाद क्षीण सामर्थ्य हो जाने पर ) एक ऐसे अर्थ का अवबोधन कराया करती है जो ( वाच्य, लक्ष्यादिरूप अर्थों से ) सर्वथा एक विलक्षण प्रकार का अर्थ हुआ करता है ।

अनुवाद—यहाँ अभिधादि शक्तियों के शान्त हो जाने का अभिप्राय यह है—एक सामान्य सिद्धान्त है—'शब्दबुद्धिकर्मणां विरम्य व्यापाराभावः' अर्थात् एक बार जब शब्द, बुद्धि और कर्म अपना अपना व्यापार कर चुकते हैं तब फिर उनमें कोई व्यापार नहीं हो सकता। इस सिद्धान्त के अनुसार यह मानना अनिवार्य है कि अभिधा, लक्षणा और तात्पर्य की शक्तियां जब एक बार अपना-अपना अर्थ उपस्थित कर चुकीं तब फिर किसी अर्थ का उपस्थापन कदापि नहीं कर सकतीं। अब यदि कहीं वाच्य, लक्ष्य और तात्पर्य रूप अर्थों से सर्वथा भिन्न अर्थ प्रतीत हो रहा हो जैसा कि हुआ ही करता है तब यह निश्चित है कि जिस शक्ति के द्वारा वह अर्थ उपस्थापित किया जा रहा है वह शक्ति व्यञ्जनाशक्ति है। इस शक्ति को व्यञ्जन कहें, ध्वनन कहें, गमन कहें, प्रत्यायन कहें या और जो चाहें कहें किन्तु इसे अभिधादि से विलक्षण ही मानना पड़ेगा क्योंकि यह शक्ति केवल शब्द की नहीं, किन्तु अर्थ की ( और अर्थ की ही क्यों ) प्रकृति की, प्रत्यय की, उपसर्ग की और निपात आदि आदि की शक्ति के रूप में स्फुरित हुआ करती है।

विमर्श—( क ) साहित्यदर्पणकार की यह व्यञ्जना-परिभाषा आचार्य अभिनवगुप्त की निम्न उक्ति का सारांश है—

'विशेष्यं नाभिधा गच्छेत्' इत्यादिनाभिधाव्यापारस्य विरम्य व्यापारासंभवाभिधानात्।""प्रतिपत्तिश्चान्वयस्य नाभिधाशक्त्या, तस्याः पदार्थप्रतिपत्त्युपक्षीणाया विरम्याव्यापारात् इति तात्पर्यशक्त्यैवान्वयप्रतिपत्तिः। ······'सिंहो माणवकः' इत्यत्र द्वितीयकक्ष्यानिविष्टतात्पर्यशक्तिसमर्पितान्वयबाधकोल्लासातन्तरमभिधातात्पर्यशक्तिद्वयव्यतिरिक्तातावत्तृतीयैव शक्तिस्तद्बाधकविधुरीकरणनिपुणा लक्षणाभिधाना समुल्लसति।""न चैवं भक्तिरेव ध्वनिः, भक्तिर्हि लक्षणाव्यापारस्तृतीयकक्ष्यानिवेशी। चतुर्थ्यां तु कक्ष्यायां ध्वननव्यापारः।"'तस्मादभिधातात्पर्यलक्षणाव्यतिरिक्तश्चतुर्थोऽसौ व्यापारोध्वननद्योतनव्यञ्जन-

( व्यञ्जना के प्रकारों का निरूपण : शाब्दी व्यञ्जना )

तत्र—

**अभिधालक्षणामूला शब्दस्य व्यञ्जना द्विधा ॥ १३ ॥**

( १–अभिधामूलक व्यञ्जना )

अभिधामूलामाह—

**अनेकार्थस्य शब्दस्य संयोगाद्यैर्नियन्त्रिते ।**
**एकत्रार्थेऽन्यधीहेतुर्व्यञ्जना साऽभिधाश्रया ॥ १४ ॥**

---

प्रत्यायनावगमनादिसोदरव्यदेशनिरूपितोऽभ्युपगन्तव्यः।' (ध्वन्यालोकलोचन, १म उद्योत)।

अर्थात् व्यङ्ग्यार्थ-प्रतिपत्ति में अभिधा-तात्पर्य किंवा लक्षणाशक्तियों का कोई हाथ नहीं हो सकता। अभिधा का हाथ तो इसलिए नहीं हो सकता क्योंकि व्यङ्ग्यार्थ सांकेतिक अर्थ नहीं हुआ करता। तात्पर्यवृत्ति के द्वारा व्यङ्ग्यार्थप्रत्यायन इसलिए असम्भव है क्योंकि जिसे व्यङ्ग्यार्थ कहते हैं वह पदार्थों का परस्पर संसृष्ट अथवा अन्वित अर्थ नहीं अपितु एक लोकोत्तर कमनीय अर्थ हुआ करता है। लक्षणा व्यङ्ग्यार्थ में क्योंकर प्रवेश करने लगी जब कि यहाँ उसके लिए कोई स्थान नहीं और न कोई हेतु अथवा प्रयोजन है। इन तीनों व्यापारों के अतिरिक्त किंवा इन तीनों व्यापारों से सर्वथा उत्तीर्ण व्यञ्जन अथवा ध्वनन का व्यापार ही वह व्यापार है जिसे व्यङ्ग्यावबोध के लिए अनिवार्यरूप से मानना पड़ता है।

( ख ) साहित्यदर्पणकार ने अभिधेयादि अर्थ से सर्वथा विलक्षण अर्थ के अवबोध में अभिधादि के व्यापार-विराम और व्यञ्जना के सामर्थ्य का जो उल्लेख किया है उसका आधार लोचनकार की यह उक्ति है—

'योऽप्यन्विताभिधानवादी 'यत्परः शब्दः स शब्दार्थः' इति हृदये गृहीत्वा शरवदभिधाव्यापारमेव दीर्घदीर्घमिच्छति, तस्य यदि दीर्घो व्यापारस्तदेकोऽसाविति कुतः ? भिन्नविषयत्वात्। अथानेकोऽसौ ? तद्विषयसहकारिभेदादसजातीय एव युक्तः। सजातीये च कार्ये विरम्यव्यापारः शब्दकर्मबुद्ध्यादीनां पदार्थविद्भिर्निषिद्धः असजातीये चास्मन्नय एव। ( ध्वन्यालोकलोचन, पृष्ठ ६४, चौखम्बा )'।

( ग ) 'साहित्यसार' के रचयिता अच्युतराय ने ध्वनिवादी आलङ्कारिकों की इस 'व्यञ्जनादृष्टि' का इस प्रकार विश्लेषण किया है—

'अशक्यालक्ष्यसंबोधादमन्दानन्ददायिनी। दृशोश्चुम्बनतः किं न व्यञ्जना रञ्जनं जनाः॥
ततो निमित्तादिभिदा सिद्धा दृष्टिद्वयेतरा। धीरैकगम्या वदने व्यञ्जना च स्मितद्युतिः॥
पद वाक्यं पदार्थश्च वाक्यार्थो धातुरप्यथ। सुप् तिङ् च प्रातिपदिकं कालो वचनमेव च॥
अपि पूर्वनिपातश्च विभक्तिः कापि तद्धितः। निपाताश्चादयः प्राद्या उपसर्गास्तथैव च॥
सर्वनामाव्ययीभाव इमनिच् प्रत्ययस्तथा। आधारः कर्मभूताख्यो वर्णाश्च रचनास्तथा॥
प्रबन्धाश्च कविप्रौढोक्ती रसो वस्त्वलङ्कृतिः। संकरश्चापि संसृष्टिरिति दिग् दृक्स्थलेऽस्ति सा॥

जिसमें 'व्यञ्जना' के २८ आधारों का स्थिरीकरण है।

अनुवाद—इस व्यञ्जना के सम्बन्ध में सर्वप्रथम यह जानना आवश्यक है कि शब्द की व्यञ्जना दो प्रकार की हुआ करती है—( १ ) अभिधामूलक व्यञ्जना और ( २ ) लक्षणामूलक व्यञ्जना।

अनुवाद—अभिधामूलक व्यञ्जना का निरूपण यह है—अभिधामूलक व्यञ्जना शब्द

( २–अभिधानियामक तत्त्व और अभिधामूलक व्यञ्जना : स्वरूप-परिष्कार )

आदिशब्दाद्विप्रयोगादयः।

उक्तं हि—

संयोगो विप्रयोगश्च साहचर्यं विरोधिता।
अर्थः प्रकरणं लिङ्गं शब्दस्यान्यस्य संनिधिः॥
सामर्थ्यमौचिती देशः कालो व्यक्तिः स्वरादयः।
शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः॥' इति।

'सशङ्खचक्रो हरिः' इति शङ्खचक्रयोगेन हरिशब्दो विष्णुमेवाभिधत्ते। 'अशङ्खचक्रो हरिः' इति तद्वियोगेन तमेव। 'भीमार्जुनौ' इति अर्जुनः पार्थः। 'कर्णार्जुनौ' इति कर्णः सूतपुत्रः। 'स्थाणुं वन्दे' इति स्थाणुः शिवः। 'सर्व

---

की वह शक्ति है जो कि संयोगादिरूप अभिधानियामकों में से किसी के द्वारा कहीं किसी अनेकार्थक शब्द के किसी एक प्राकरणिक अर्थ में नियन्त्रित कर दिये जाने पर एक ऐसे अर्थ को उपस्थित किया करती है जो कि वाच्यार्थ से सर्वथा विलक्षण अर्थ हुआ करता है।

अनुवाद—यहां 'संयोगाद्यैः' इत्यादि कथन से अभिधानियामक तत्त्वों में 'संयोग' के अतिरिक्त जिन अन्यान्य तत्त्वों का समावेश अपेक्षित है उनमें 'विप्रयोग' आदि-आदि समझे जाने चाहिये। वस्तुतः इस प्रगङ्ग में ( आचार्य भर्तृहरि की ) यह सूक्ति स्मरणीय है—

'ऐसे प्रसङ्गों में, जहां किसी ( अनेकार्थक ) शब्द के अर्थ का परिच्छेद अथवा निर्णय न हो रहा हो, जिन कारणों से किसी अर्थ-विशेष का ज्ञान संभव है वे हैं—संयोग, विप्रयोग, साहचर्य, विरोधिता, अर्थ, प्रकरण, लिङ्ग, शब्दान्तरसान्निध्य, सामर्थ्य, औचित्य, देश, काल, व्यक्ति और स्वर आदि।'

उपर्युक्त अर्थ विशेष-स्मारक तत्त्वों के उदाहरण—

( १ ) संयोग—जैसे कि, 'सशङ्खचक्रो हरिः'। यहां ( अनेकार्थक ) 'हरि' शब्द इसलिये केवल भगवान् विष्णु का ही अर्थ दे सकता है क्योंकि शङ्ख और चक्र का सम्बन्ध इसी अर्थ में उपपन्न है ( न कि अन्य अर्थों जैसे कि यम, अनिल, इन्द्र, चन्द्र, सूर्य, सिंह, भेक आदि आदि में )।

( २ ) विप्रयोग—जैसे कि 'अशङ्खचक्रो हरिः'। यहाँ शङ्ख और चक्र के विश्लेष के कारण 'हरि' शब्द एकमात्र विष्णुवाचक ही बन रहा है ( क्योंकि जैसे शङ्ख और चक्र का संयोग विष्णु से ही स्वभावतः सिद्ध है वैसे ही इनका विश्लेष अथवा वियोग भी विष्णु से ही संभव है न कि यमादि से )।

( ३ ) साहचर्य—जैसे लि 'भीमार्जुनौ'। यहाँ अर्जुन पद अनेकार्थक है ( क्योंकि 'अर्जुन' के अर्थ पृथापुत्र पाण्डवप्रवीर किंवा एक वृक्षविशेष-दोनों हैं )। किन्तु 'साहचर्य' के कारण अर्थात् 'भीम' पद के भीमसेनरूप और 'अर्जुन' पद के पाण्डवप्रवीर भीमानुज अर्जुनरूप अर्थों में ही सहचरभाव की संगति के कारण 'अर्जुन' पद का अर्थ एकमात्र पृथापुत्र अर्जुन ही हो सकता है ( न कि वृक्षविशेष )।

( ४ ) विरोधिता—जैसे कि 'कर्णार्जुनौ'। यहाँ 'विरोधिता' अर्थात् पारस्परिक वैरवि-

जानाति देवः' इति देवो भवान्। 'कुपितो मकरध्वजः' इति मकरध्वजः कामः। 'देवः पुरारिः' इति पुरारिः शिवः। 'मधुना मत्तः पिकः' इति मधुर्वसन्तः। 'पातु वो दयितामुखम्' इति मुखं सांमुख्यम्। 'विभाति गगने चन्द्रः' इति चन्द्रः शशी। 'निशि चित्रभानुः' इति चित्रभानुर्वह्निः। 'भाति रथाङ्गम्' 'रथाङ्गम्' इति नपुंसकव्यक्त्या रथाङ्गं चक्रम्। स्वरस्तु वेद एव विशेषप्रतीतिकृन्न काव्य इति तस्य विषयो नोदाहृतः।

---

रोध के भाव के कारण 'कर्ण' पद का अर्थ केवल सूतपुत्र कर्ण ही हो सकता है (न कि कान आदि आदि)।

(५) अर्थ—जैसे कि 'स्थाणुं वन्दे'। यहां 'अर्थ' अर्थात् वन्दना के अर्थ अथवा प्रयोजन की दृष्टि से 'स्थाणु', पद का अभिप्राय एक मात्र भगवान् शिव हो सकता है (न कि और कुछ जैसे कि ढूंढ आदि।

(६) प्रकरण—जैसे कि 'सर्वं जानाति देवः'। यहाँ 'देव' पद, जो कि अनेकार्थक है, प्रकरण के कारण एक मात्र 'आप' इस अर्थ का ही उपस्थापक हो रहा है (न कि देवता आदि आदि का)।

(७) लिङ्ग—जैसे कि 'कुपितो मकरध्वजः'। यहाँ लिङ्ग अर्थात् मीनध्वजरूप धर्मविशेष के कारण 'मकरध्वजशब्द' का अर्थ एकमात्र 'कामदेव' ही हो सकता है (न कि 'समुद्र' आदि) क्योंकि समुद्ररूप अर्थ में यह धर्मविशेष साक्षात् संगत नहीं)।

(८) शब्दान्तरसान्निध्य—जैसे कि 'देवः पुरारिः'। यहाँ 'अन्यशब्दसन्निधि' के कारण अर्थात् 'देव' शब्द के समीप्य से 'पुरारिः' पद केवल शिव का ही वाचक हो सकता है (न कि किसी शत्रुनगरसंहारक अन्य राजवीर आदि का)।

(९) सामर्थ्य—जैसे कि 'मधुना मत्तः पिकः'। यहाँ सामर्थ्य के कारण अर्थात् कोकिल को उन्मत्त बनाने के सामर्थ्य के कारण 'मधु' पद का एकमात्र अर्थ वसन्त ऋतु ही हो सकता है (न कि और कुछ जैसे कि दैत्यविशेष, मधु आदि)।

(१०) औचिती—अथवा औचित्य, जैसे कि 'पातु वो दयितामुखम्'। यहाँ औचित्य के कारण अर्थात् कामार्त्त प्रेमी के परित्राण की योग्यता की दृष्टि से 'मुखम्' पद का अर्थ एक मात्र 'साम्मुख्य' अथवा अनुकूलता ही निकल सकता है (न कि मुंह जिसमें प्रेमी के परित्राण की कोई योग्यता नहीं)।

(११) देश—जैसे कि 'विभाति गगने चन्द्रः'। यहाँ 'देश' के कारण अर्थात् आकाशरूप देश अथवा स्थान के विवक्षित होने की दृष्टि से 'चन्द्र' पद (जो कि कर्पूर आदि अर्थों का भी वाचक है) एक मात्र 'चन्द्रमा' का अर्थ रख सकता है।

(१२) काल—जैसे कि 'निशि चित्रभानुः' पद (जो कि अग्नि और सूर्य दोनों अर्थों का वाचक है) केवल 'अग्नि' का ही अर्थ रख सकता है।

(१३) व्यक्ति—जैसे कि 'भाति रथाङ्गम्'। यहाँ 'रथाङ्ग' पद (जो कि चक्र और चक्रवाक दोनों अर्थों जा वाचक है) व्यक्ति अर्थात् नपुंसकलिङ्ग के कारण एकमात्र रथ के चक्र (पहिये) का ही अर्थ दे सकता है।

(१४) स्वर—'स्वर' के द्वारा अनेकार्थक पद के अर्थ का निर्णय केवल वेद में ही संभव है न कि काव्य-साहित्य में। स्वर की अर्थ-नियामकता का उदाहरण इसीलिये यहाँ नहीं दिया जा रहा है।

इदं च केऽप्यसहमाना आहुः—स्वरोऽपि काक्वादिरूपः काव्ये विशेषप्रतीतिकृदेव। उदात्तादिरूपोऽपि मुनेः पाठोक्तदिशा शृङ्गारादिरसविशेषप्रतीतिकृदेव' इति एतद्विषये उदाहरणमुचितमेव इति, तन्न; तथाहि—स्वराः काक्वादयः उदात्तादयो वा व्यङ्ग्यरूपमेव विशेषं प्रत्याययन्ति, न खलु प्रकृतोक्तमनेकार्थशब्दस्यैकार्थनियन्त्रणरूपं विशेषम्। किञ्च यदि यत्र क्वचिदनेकार्थशब्दानां प्रकरणादिनियमाभावादनियन्त्रितयोरप्यर्थयोरनुरूपस्वरवशेनैकत्र नियमनं वाच्यं, तदा तथाविधस्थले श्लेषानङ्गीकारप्रसङ्गः; न च तथा, अत एवाहुः श्लेषनिरूपणप्रस्तावे—'काव्यमार्गे स्वरो न गण्यते' इति च नयः, इत्यलमुपजीव्यानां मान्यानां व्याख्यानेषु काटक्षनिक्षेपेण। आदिशब्दात् 'एतावन्मात्रस्तनी' इत्यादौ हस्तादिचेष्टादिभिः स्तनादीनां कमलकोरकाद्याकारत्वम्।

---

किन्तु कतिपय काव्याचार्य यह मानने को तैयार नहीं कि स्वर केवल वेद में ही अर्थ नियामक हुआ करता है। उनका यह कहना है—'स्वर अर्थात् भिन्न-भिन्न प्रकार का ध्वनिविकाररूप कण्ठस्वर तो काव्य में अर्थविशेष का परिच्छेदक हुआ ही करता है (क्योंकि भरतनाट्यशास्त्र की यही मर्यादा है)। साथ ही साथ उदात्तादि रूप स्वर भी, जैसा कि (नाट्यशास्त्रकार) भरतमुनि ने पाठ्य के धर्म के रूप में प्रतिपादित किया है, शृङ्गारादि भिन्न-भिन्न रस-भावों के प्रत्यायन करने में समर्थ ही हैं। ऐसी परिस्थिति में, काव्य–साहित्य में स्वर की अर्थनियामकता का उदाहरण देना तो उचित ही है।' किन्तु वस्तुतः यह कथन युक्तियुक्त नहीं। क्यों? इसलिये कि ध्वनि विकार अथवा उदात्तादिरूप स्वर भले ही व्यङ्ग्यरूप अर्थविशेष के प्रत्यायक हों, किन्तु इससे यह निष्कर्ष नहीं निकल सकता कि इनके द्वारा किसी अनेकार्थक शब्द का किसी एक अर्थ में नियन्त्रण भी, जिसका यहां प्रतिपादन अभीष्ट है, किया जाया करता है। यहां एक और भी बात ध्यान देने की है और वह यह है—किसी श्लिष्ट प्रसङ्ग को लें, जहां प्रकरणादि के द्वारा किसी अनेकार्थक शब्द के अर्थ का निर्णय सम्भव नहीं और उस शब्द के दो (अथवा दो से अधिक) अर्थ विना किसी रोकटोक के निकल रहे हों। अब यदि यह कहा जाय कि उस शब्द का पाठ्योचित स्वर उस शब्द के दोनों अर्थों में से किसी एक अर्थ का निर्णायक बन जाया करता है तब तो इसके बदले यही कहा जायगा कि ऐसे प्रसङ्गों में श्लेषालङ्कार नाम की कोई चीज़ ही नहीं हुआ करती। किन्तु बात तो यह है कि ऐसे प्रसङ्ग श्लेषालङ्कार के ही प्रसङ्ग हुआ करते हैं। वस्तुतः इसीलिये श्लेषालङ्कार–निरूपण के प्रसङ्ग में यह कहा गया है (जैसा कि काव्यप्रकाश में आचार्य मम्मट ने ही कहा है) 'काव्य का क्षेत्र ऐसा है जहां स्वर का कोई काम नहीं'। अन्ततोगत्वा सिद्धान्त यही निकला कि काव्य में स्वर को अर्थनियामक नहीं माना जा सकता (और इसलिये इसके उदाहरण न दिये जाने की जो बात कही गयी वह ठीक ही कही गयी)। इस सम्बन्ध में और भी बहुत कुछ कहा जा सकता है किन्तु अच्छा है न कहा जाय क्योंकि ऐसा करना प्राचीन प्रामाणिक काव्याचार्यों की समीक्षाओं पर कटाक्ष करना ही होगा।

(१५) स्वर के अतिरिक्त जिन अन्य अर्थनियामक तत्त्वों को 'आदि' शब्द द्वारा समुच्चित किया गया है ('स्वरादयः' इत्यादि में) उनमें चेष्टा अथवा अभिनयमुद्रा आदि-आदि अन्तर्भूत हैं। चेष्टा अथवा हाथ आदि की मुद्राओं के द्वारा अर्थ का निर्णय, जैसे कि—'एतावन्मात्रस्तनी' आदि में। यहां हाथ की चेष्टाओं से ही 'एतावद्' शब्द

एवमेकस्मिन्नर्थेऽभिधया नियन्त्रिते या शब्दार्थस्यान्यार्थबुद्धिहेतुः शक्तिः साऽभिधामूला व्यञ्जना ।

यथा मम तातपादानां महापात्रचतुर्दशभाषाविलासिनीभुजङ्गमहाकवीश्वर-श्रीचन्द्रशेखरसांधिविग्रहिकाणाम्—

'दुर्गालङ्घितविग्रहो मनसिजं संमीलयंस्तेजसा
प्रोद्यद्राजकलो गृहीतगरिमा विष्वग्वृतो भोगिभिः ।
नक्षत्रेशकृतेक्षणो गिरिगुरौ गाढां रुचिं धारयन्
गामाक्रम्य विभूतिभूषिततनू राजत्युमावल्लभः ॥'



अत्र प्रकरणेनाभिधया उमावल्लभशब्दस्योमानाम्नीमहादेवीवल्लभभानुदेव-नृपतिरूपेऽर्थे नियन्त्रिते व्यञ्जनयैव गौरीवल्लभरूपोऽर्थो बोध्यते । एवमन्यत् ।

---

कमलकोरक आदि-आदि अभिप्रायों को दिया करता है जिनसे यहां नायिका के स्तनों की रूप-रेखा का निर्देश विवचित है ।

इस उपर्युक्त विवेचन से यह सिद्ध हुआ कि अभिधामूला व्यञ्जना वह शक्ति है जिसके द्वारा किसी शब्द का एक अन्य ही अर्थ निकला करता है और वहाँ निकला करता है जहां उस शब्द की अभिधा ( किसी न किसी अभिधा-नियामक तत्त्व के द्वारा ) किसी एक अर्थ में नियन्त्रित कर दी गयी होती है । अभिधामूला व्यञ्जना के उदाहरण के रूप में चतुर्दशभाषाविलासिनीभुजङ्ग, महाकवीश्वर, महापात्र पूज्य पितृचरण श्रीचन्द्रशेखर सांधिविग्रहिक की यह सूक्ति पर्याप्त है—

'( दुर्गालङ्घितविग्रहः ) जिसकी सामरिक शक्ति को बड़े-बड़े दुर्ग भी नहीं रोक सकते, ( मनसिजं तेजसा संमीलयन् ) जिसके सौन्दर्य से कामदेव भी परास्त पड़ा है, ( प्रोद्यद्राजकुलः ) जिसने कितने ही अभ्युदयशील राजगणों को अपना वशवर्ती बना रखा है, ( गृहीतगरिमा ) जिसके आगे गौरव अथवा महत्त्व भी पराजित रहा करता है, ( विष्वग्वृतो भोगिभिः ) जिसके चतुर्दिक् महावैभवशाली लोग रहा करते हैं, (नक्षत्रेशकृतक्षणः) जो बड़े-बड़े राजाओं पर भी उपेक्षादृष्टि रखा करता है, ( गिरिगुरौ गाढां रुचिं धारयन् ) जिसकी भगवान् शिव में प्रगाढ भक्ति है, ( गामाक्रम्यविभूतिभूषिततनुः ) और जो कि दिग्विजय करने के कारण अपने समस्त ऐश्वर्य में सुशोभित है वह ( उमावल्लभः ) महारानी उमा का प्राणपति महाराज श्री भानुदेव ( राजति ) सदा विराजमान रहे ।'

यहां अभिधामूला व्यञ्जना इसलिये है क्योंकि प्रकरण ने भले ही 'उमावल्लभ' शब्द को एकमात्र 'उमा नाम की महारानी के पति महाराज श्री भानु देव' के अर्थ में निमन्त्रित कर रखा हो जैसा कि वस्तुतः कर ही रखा है, किन्तु यह निश्चित है कि इसका यहां एक अन्य ही अर्थ अर्थात् पार्वतीपति शिवरूप अर्थ निकल पड़ता है ( और अन्त में महाराज भानुदेव और भगवान् शिव का परस्पर औपम्य भी स्पष्ट अभिव्यक्त हो उठता है )। इसी भांति इस व्यञ्जना के अन्यान्य उदाहरण स्वयं देखे जा सकते हैं ।

विमर्श—( क ) शक्तिनियामक तत्त्वों का उदाहरणपूर्वक लक्षण 'साहित्यसार' ( ऐरावत-रत्न, २य प्रकरण ) के इन श्लोकों में स्पष्ट है—

'नानार्थवाचके शब्दे शक्तिग्रहनियामकाः । संयोगादय एवात्र ज्ञेया प्राचीनसम्मताः ॥
हरिः सशङ्खचक्रोऽत्र संयोगाद्विष्णुरुच्यते । अशङ्खचक्रो हरिरित्यत्रेन्द्रः स्याद्वियोगतः ॥
श्री रामलक्ष्मणावत्र सीतेशः साहचर्यतः । हरिर्नागं हिनस्त्यत्र विरोधात्सिंहदन्तिनौ ॥

स्थाणुं भवच्छिदे पश्येत्यत्र शंभुः प्रयोजनात्। सैन्धवं स्वानयेत्यत्र क्षारः प्रकरणाद् भवेत्॥
माधवस्तुष्यतीत्यत्र लिङ्गान्नारायणः खलु। देवस्त्रिपुरहेत्यत्र शिवोऽन्यपदसन्निधेः॥
मधुना कोकिलो मत्तोऽत्र सामर्थ्याद्वसन्तकः। औचित्यात्सा मुखं यातीत्यत्र सांमुख्यमुच्यते॥
हंसः सरसि भातीति देशयोगान्मरालकः। चित्रभानुः स्फुरत्यत्र दिवाकों निशि पावकः॥
मित्रमस्तीत्यत्र सुहृद्व्यक्त्या मित्रः प्रभाकरः। इतः स दैत्यः प्राप्तश्रीरिति चेष्टावशात्स्वयम्॥'

(ख) शक्तिनियामक तत्त्वों का सर्वप्रथम दिग्दर्शन महाभाष्यकार भगवान् पतञ्जलि का किया हुआ है। 'वाक्यपदीय' के रचयिता आचार्य भर्तृहरि ने **'संयोगो विप्रयोगश्च'** आदि कारिका में शब्द-दार्शनिकों की शक्तिनियामकतासम्बन्धी धारणाओं का संग्रह किया है। आचार्य भर्तृहरि की इस सम्बन्ध में अपनी धारणा यह है।

'वाक्यात् प्रकरणादर्थादौचित्याद् देशकालतः।
शब्दार्थाः प्रविभज्यन्ते न रूपादेव केवलात्॥' (वाक्यपदीय २, ३१६)

अर्थात् वाक्य, प्रकरण, अर्थ, औचित्य, देश और काल-ये वे अर्थनियामक तत्त्व हैं जो किसी शब्द के अर्थ के निर्धारक हुआ करते हैं। कोई शब्द अपने स्वरूप मात्र से अपने अर्थ का निर्धारण नहीं किया करता।

कतिपय आचार्य केवल 'सामर्थ्य' को ही मुख्य अर्थनिर्णायक माना करते हैं और संयोगादि को सामार्थ्य का ही व्यञ्जक-प्रपञ्च सिद्ध करते हैं। महावैयाकरण नागेशभट्ट ने **'संयोगो विप्रयोगश्च'** का यह अभिप्राय लिया है—

**'एते संयोगादयः शब्दार्थस्यानवच्छेदे सन्देहे तदपाकरणद्वारेण विशेषस्मृतिहेतवो निर्णयहेतव इत्यर्थः। उपस्थितानामनेकेषामेकतरमात्रार्थतात्पर्यनिर्णयद्वारा तन्मात्रार्थविषयकान्वयबोधजनका इति भावः।** (वैयाकरणसिद्धान्तमञ्जूषा, पृष्ठ १०९)

अर्थात् संयोगादि को **'शब्दार्थस्यानवच्छेदे विशेषस्मृतिहेतवः'** कहने का जो अभिप्राय है वह यह है—कतिपय शब्द अनेकार्थक हुआ करते हैं। ऐसे शब्दों के अर्थों के निर्धारण में संदेह का होना स्वाभाविक है। संयोग, विप्रयोग आदि आदि के द्वारा ही ऐसा संभव है कि अनेकार्थक शब्द के अनेकों अर्थों में एक अर्थ का निर्णय हो सके। इसीलिये संयोगादि को 'विशेषस्मृतिहेतु' अर्थात् 'अर्थनिर्णयहेतु' कहा जाया करता है।

संयोगादि के द्वारा अनेकार्थक शब्द के 'अर्थनियमन' अथवा 'अर्थनियन्त्रण' का यही अभिप्राय है कि एक अर्थ का शब्दबोध पहले हो। किन्तु इसका यह निष्कर्ष नहीं कि यदि बाद में दूसरे अर्थ का शाब्दबोध हो तो वह भी अभिधा द्वारा ही हो। इसलिये नागेशभट्ट का कथन है—

**'क्वचित् प्राकरणिकार्थबोधोत्तरं वक्तृबोद्धव्यवैशिष्ट्यप्रतिभादिसहकारेण द्वितीयार्थबोधोऽपि।'**

अर्थात् प्राकरणिकार्थबोध के बाद यदि वक्तृवैशिष्ट्य अथवा बोद्धव्यादिवैशिष्ट्य के कारण प्रतिभासम्पन्न लोगों के मन में किसी अप्राकरणिक वाच्यार्थभिन्न अर्थ का बोध हो तो वहाँ अभिधा नहीं अपितु व्यञ्जना का ही हाथ मानना चाहिये। इसलिये व्यञ्जना का यह स्वरूप है—

**'मुख्यार्थबोधग्रहनिरपेक्षबोधजनको मुख्यार्थसंबद्धासंबद्धसाधारणप्रसिद्धाप्रसिद्धार्थविषयको वक्त्रादिवैशिष्ट्यज्ञानप्रतिभाद्युद्बुद्धसंस्कारविशेषो व्यञ्जना।** वैयाकरणसिद्धान्तमञ्जूषा पृष्ठ १५९।'

अर्थात् नैयायिकों द्वारा लक्षणा में व्यञ्जना का अन्तर्भाव युक्तियुक्त नहीं। वस्तुतः व्यञ्जना तो अर्थविषयक एक संस्कार विशेष है, जिसका कारण प्रतिभा है नवनवोन्मेषशालिनी प्रज्ञा है। लक्षणा में यह बात कहाँ? व्यङ्ग्यार्थ का स्वरूप, क्या मुख्यार्थ और क्या अमुख्यार्थ, दोनों से भिन्न

है। मुख्यार्थ और अमुख्यार्थ की प्रतीति के सहायक तत्त्व कुछ और हैं और व्यङ्ग्यार्थ-प्रतीति के सहायक तत्त्व और।

(ग) संयोगादि जो शक्तिनियामक अथवा अभिधानियामक तत्त्व हैं उनमें प्रत्येक का स्वरूप असंकीर्ण है। जैसे कि 'संयोग' और 'साहचर्य' एक नहीं अपितु परस्पर भिन्न तत्त्व है। 'संयोग' का अभिप्राय है प्रसिद्ध 'संवन्ध-सामान्य' और यह संयोगवाचक शब्द द्वारा प्रकट किया जाया करता है। जैसे कि **'सशङ्खचक्रो हरिः'** आदि में। **'सशङ्खचक्रो हरिः'** आदि में शङ्ख और चक्र का भगवान् विष्णु से जो संबन्ध है वह प्रसिद्ध है किंवा साक्षात् शब्दोपात्त है। 'साहचर्य' में संयोग का अन्तर्भाव नहीं हो सकता क्योंकि 'साहचर्य' का अभिप्राय स्वस्वामिभाव, जन्यजनकभाव, स्वामिभृत्यभाव आदि २ विशिष्ट सम्बन्धों से संवद्ध और इसीलिये द्वन्द्वादिसमासगत परस्परसंबन्धी पदार्थों का है जैसे कि 'रामलक्ष्मणौ' आदि में, यहाँ 'लक्ष्मण' का साहचर्य राम शब्द की अभिधा का 'राघव' अर्थ में नियामक है।

पण्डितराज जगन्नाथ ने स्पष्ट कहा है—**'संयोगशब्दस्य संबन्धसामान्यपरतया यत्र शब्दोपात्तं प्रसिद्धं संबन्धसामान्यं शक्तिनियामकं तदाद्यस्य (संयोगस्य), यत्र तु द्वन्द्वादिगतः संबन्ध्येव केवलस्तदा तत्साहचर्यस्योदाहरणमिति प्राचामाशयात्। इत्थं च 'सगाण्डिवोऽर्जुनः' इति संयोगस्य, गाण्डिवार्जुनाविति साहचर्यस्योदाहरणम्।'**

(रसगङ्गाधरः, पृष्ठ १४९)

'संयोग' और 'विप्रयोग' को पृथक् २ मानने का अभिप्राय यह है कि 'अशङ्खचक्रो हरिः' आदि में विभाग अथवा विप्रयोग के संयोग-पूर्वक किंवा संयोग-सापेक्ष होने से वस्तुतः तो 'संयोग' ही अभिधानियामक माना जाना चाहिये किन्तु 'संयोग' के गौण होने और 'विप्रयोग' के प्रधान होने के कारण 'विप्रयोग' को ही अभिधानियामक मानना उचित है और माना भी गया है। रसगङ्गाधरकार ने इसीलिये कहा है—**'यद्यप्यत्र गुणतया वर्तमानस्तादृशसंयोग एवाभिधा-नियमनायालम्, तथापि गुणप्रधानयोः संनिपाते प्रधानानुरोध एव न्याय्य इत्याशयेन विप्रयोगस्य नियामकत्वमुक्तम्'**।

विरोधिता का तात्पर्य प्रसिद्ध वैर किंवा सहानवस्थान (साथ न रहना)। **'रामार्जुनगति-स्तयोः'** इस प्रयोग में विरोधिता अथवा प्रसिद्ध वैर के द्वारा ही राम और अर्जुन पद की अभिधा भार्गव और कार्तवीर्य अर्थों में एक समय नियन्त्रित की जाया करती है। 'सहानवस्थान' के द्वारा अभिधानियन्त्रण का उदाहरण 'छायातपौ' है। **'रामार्जुनगतिस्तयोः'** में प्रकरण द्वारा अभिधा का नियन्त्रण नहीं क्योंकि यहाँ प्रकरण से दो व्यक्तियों के पारस्परिक विरोध का भाव भले ही निकले, भार्गव और कार्तवीर्य के विरोध का भाव यहाँ प्रकरण-प्राप्त कहाँ? पण्डितराज जगन्नाथ ने इसीलिये कहा है—**'न च प्रकरणादविशेषः। विरोधस्य प्रक्रान्तत्वेऽपि भार्गव-कार्तवीर्ययोः शक्तिनियमाधिकरणयोरप्रक्रान्तत्वात्।'**

'अर्थ' और 'लिङ्ग' एक नहीं अपितु भिन्न भिन्न अभिधानियामक हैं। **'स्थाणुं भज भवच्छिदे'** में 'अर्थ' को अभिधानियामक कहने और **'कुपितो मकरध्वजः'** में 'लिङ्ग' को अभिधानियामक मानने का पृथक्-पृथक् उद्देश्य है। **'स्थाणुं भज भवच्छिदे'** में तो भवच्छेद कारणभूत भजन एक ऐसा विशिष्ट धर्म है जो शाब्दबोध का विषय नहीं अपि तु मानस-बोध का विषय है किन्तु **'कुपितो मकरध्वजः'** में जो कोपरूप धर्म है वह साक्षात् शब्दवेद्य है। रसगङ्गाधर के व्याख्याकार आचार्य नागेशभट्ट ने इसीलिये कहा है—

**'एवं चासमस्ताखण्डैकपदार्थो लिङ्गमिति फलितम्। भवच्छेदनादिकं च भजनादि-रूपभिन्नपदार्थान्वितमेव भवधर्म इति भावः।** (रसगङ्गाधर: गुरुमर्मप्रकाश, पृष्ठ १५२)

'प्रकरण' का अर्थ है वक्ता और श्रोता की 'बुद्धिस्थता' का-**वक्तृश्रोतृबुद्धिस्थता** ( वृत्तिवार्तिक, ६ ) जैसे कि यदि किसी राजा को संबोधित कर कोई कहे-**'सर्वं जानाति देवः'** तो 'देव' पद का अर्थ संबोध्य व्यक्ति ही होगा क्योंकि वक्ता और श्रोता दोनों के मन में इस पद का यही अर्थ है।

'अन्य शब्दसन्निधि' के अभिधानियामक होने का तात्पर्य यह है—यदि कहीं किसी अनेकार्थक पद के साथ किसी ऐसे निश्चितार्थक पद का सामानाधिकरण्य हो जो कि उस ( अनेकार्थक पद ) के किसी एक अर्थ से ही अन्वित अथवा संबद्ध हो सके तो वहाँ वह ( अनेकार्थवाचक पद ) अपने समानाधिकरण पद के द्वारा एक अर्थ में नियन्त्रित किया जाया करता है—**'शब्दस्यान्यस्य सन्निधिर्नियतार्थकशब्दान्तरसामानाधिकरण्यम्'**–( काव्यप्रकाशप्रदीप, पृष्ठ ४४ ) जैसे कि **'देवस्य पुरारातेः'** अथवा **'देवस्य त्रिपुरारातेः'** आदि प्रयोगों में 'पुराराति' अथवा 'त्रिपुराराति' पद के सामानाधिकरण्य से अनेकार्थक 'देव' पद की अभिधा महादेव शंकर के अर्थ में नियमित की हुई है क्योंकि 'देव' शब्द के राजविशेष आदि अर्थ के साथ 'त्रिपुरान्तकता' का कोई संबन्ध नहीं हो सकता। पण्डितराज जगन्नाथ ने 'शब्दान्तरसंनिधि' का यह लक्षण किंवा उदाहरण ठीक नहीं माना है। उनका यहाँ यह कहना है कि **'देवस्य त्रिपुरारातेः'** में 'शब्दान्तर सान्निध्य' नहीं अपि तु 'लिङ्ग' ही अभिधा का नियन्त्रण करता है क्योंकि 'त्रिपुराराति' पद ही साक्षात् महादेव शंकर की 'त्रिपुरान्तकता' के धर्म को प्रकट कर देता है। 'शब्दान्तरसन्निधि' का उदाहरण तो **'करेण राजते नागः'** आदि है। जहाँ 'कर' पद की अभिधा 'नाग' पद के सान्निध्य और 'नाग' पद की अभिधा 'कर' पद के सान्निध्य से शुण्डादण्ड ( सूँड़ ) और गज ( हाथी ) रूप अर्थों में एक साथ ही नियन्त्रित हुआ करती है। यहाँ ऐसा नहीं कि दोनों पदों के परस्पर शक्तिनियमन में परस्पर सापेक्षता होने से अन्योन्याश्रय दोष पड़ता हो क्योंकि यहाँ तो एक साथ ही दोनों पदों की शक्ति नियमित हुआ करती है। यदि ऐसा न हो तो 'कर' शब्द के 'हाथ' और 'नाग' शब्द के 'साँप' अर्थ लेने पर किस प्रकार का अन्वय यहाँ युक्तियुक्त हो ? इसलिये 'शब्दान्तरसन्निधि' का तात्पर्य है—**'शब्दस्यान्यस्य सन्निधिर्नानार्थपदैकार्थमात्रसंसर्ग्यर्थान्तर-वाचकपदसमभिव्याहारः'** ( रसगंगाधर, पृष्ठ १५२ )। अर्थात् 'शब्दान्तरसन्निधि' वह है जिसे किसी अनेकार्थक पद के साथ एक ऐसे भिन्नार्थक पद का समभिव्याहार ( साथ प्रयोग ) कहना चाहिये जो उस अनेकार्थक पद के एक ही अर्थ से अन्वित हो सके।

'सामर्थ्य' का अभिप्राय है 'कारणता' का। **'मधुना मत्तः पिकः'** आदि में अनेकार्थक 'मधु' पद की अभिधा वसन्त ऋतु रूप अर्थ में इसलिये नियन्त्रित है क्योंकि पिक की उन्मत्तता की कारणता वसन्त ऋतु में ही देखी जा सकती है न कि मधु पद के अन्य अर्थों जैसे कि सुरा आदि में।

'औचिती' की अभिधानियामकता का अभिप्राय रसगंगाधरकार के शब्दों में यह है—

**'औचिती योग्यता'। यथा 'पातु वो दयितामुखम्' इत्यत्र दयितामुखकर्तृकरक्षणकर्मत्वा-च्छिसकामार्तानां संबोध्यपुरुषाणां त्राणं हि तस्याः सांमुख्येनैव भवति, न तु मुखमात्रेण, वैमुख्ये तेन त्राणायोगात्। अतस्त्राणार्हत्वं वदन-सांमुख्योभयप्रत्यायकस्य मुखशब्दस्य।'** अर्थात् **'पातु वो दयितामुखम्'** आदि प्रसङ्गों में मुख और अनुकूलता दोनों के अर्थ रखने वाले 'मुख' पद की अभिधा अनुकूलता ( सांमुख्य ) के अर्थ में जिसके द्वारा नियन्त्रित हुआ करती है वह औचिती अथवा योग्यता है क्योंकि कामार्त्त पुरुषों की रक्षा का संबन्ध कामिनियों के मुखमात्र से नहीं अपि तु 'सांमुख्य' ( अनुकूलता ) से है।

'देश' का अभिप्राय नगर, ग्राम आदि स्थानविशेष का है। **'भात्यत्र परमेश्वरः'** आदि प्रयोगों में 'अत्र' ( यहाँ ) का अर्थ 'राजधानी' है जिससे 'परमेश्वर' पद का अर्थ एक 'राजविशेष'

ही निकल सकता है न कि 'भगवान्' आदि। पण्डितराज जगन्नाथ ने अभिधानियामकों में 'देश' का यही अभिप्राय लिया है—**'देशो नगरादिः। 'भात्यत्र परमेश्वरः' इत्यादौ परमेश्वरादिशब्दस्य राजादौ। तस्य नगरादिसंबन्धतदभावयोः संभवेनाभावव्यावृत्त्यर्थमधिकरणकीर्तनस्य सार्थक्यात्। परमात्मनस्तु सर्वगतस्य व्यावर्त्याभावात्तदुक्तिवैयर्थ्यापत्तेः'।**

( रसगंगाधर, पृष्ठ १५५ )

'स्वर' की अभिधानियामकता वेद-वाङ्मय में मानी जाती है। संस्कृत काव्य-साहित्य में 'स्वर' की अभिधानियामकता का कोई दृष्टान्त इसलिए नहीं क्योंकि परम्परा से काव्यमार्ग में स्वर की कोई महत्ता नहीं मानी गयी—**'काव्यमार्गे स्वरो न गण्यते।'** वेद में स्वर की शक्तिनियामकता शतपथब्राह्मण ( १.६.३.१ ) की इस उक्ति से स्पष्ट है—

**'अथ यदब्रवीत् इन्द्रशत्रुर्वर्धस्वेति तस्मादु हैनम् इन्द्र एव जघान। अथ यद्ध शश्वद्वक्ष्यदिन्द्रस्य शत्रुर्वर्धस्वेति शश्वदुह स एवेन्द्रमहनिष्यत्।'**

अर्थात् 'इन्द्रशत्रु' में अन्तोदात्त स्वर के प्रयोग से ( क्योंकि **'इन्द्रस्य शत्रुः इन्द्रशत्रुः'** इस तत्पुरुष समासान्त पद में 'समासस्य' 'पाणिनिः अष्टाध्यायी ६.१.२२३' इस सूत्र के अनुसार पद का अन्तवर्ण ही 'उदात्त' स्वरयुक्त होगा ) तो इन्द्र के शत्रु वृत्रासुर की ही विजयाकांक्षा पूर्ण हुई होती, किन्तु 'यहीं पूर्व पद पर उदात्त स्वर **( इन्द्रशत्रुः )** के प्रयोग के कारण ( क्योंकि 'बहुव्रीहौ प्रकृत्या पूर्वपदम्-पाणिनिः अष्टाध्यायी ६.२.१'—इस सूत्र से **'इन्द्रः शत्रुर्यस्य'** इस बहुव्रीहि समासान्त पद में पूर्व पद पर उदात्त सर्वथा उचित ही है ) वृत्रहन्ता इन्द्र की ही विजय मनायी गयी।

स्वर के द्वारा वेद में अर्थ-परिच्छेद का यह सिद्धान्त काव्यप्रकाशकार मम्मट को भी मान्य है—

**'इन्द्रशत्रुरित्यादौ वेदे एव न काव्ये स्वरोऽर्थविशेषप्रतीतिकृत्'** अर्थात् **'इन्द्रशत्रुर्वर्धस्व'** आदि वेद-वाक्यों में ही स्वर के द्वारा किसी पद का अर्थनिर्णय संभव है काव्य में नहीं।

यहाँ साहित्यदर्पणकार ने आचार्य मम्मट की धारणा को अपनाया है और इस विषय में मम्मट के आलोचकों की आलोचना की है। मम्मट के आलोचकों की यहाँ यह धारणा थी कि उदात्तादिरूप स्वर अथवा काकुरूप स्वर काव्य में भी अर्थनिश्चायक हुआ करते हैं। इस धारणा का आधार नाट्यशास्त्र ( १९.४३ ) की यह उक्ति थी—

**'उदात्तश्चानुदात्तश्च स्वरितः कम्पितस्तथा।**
**वर्णाश्चत्वार एव स्युः पाठ्ययोगे तपोधनाः॥**

**तत्र हास्यशृङ्गारयोः स्वरितोदात्तैर्वीररौद्राद्भुतेषु उदात्तकम्पितैः करुणावात्सल्यभयानकेषु अनुदात्तस्वरितकम्पितैर्वर्णैः पाठ्यमुपपादयेत्'।**

किन्तु विश्वनाथ कविराज ने नाट्यशास्त्र की इस उक्ति का दूसरा अभिप्राय लिया। उनका कहना है—'काव्य-नाट्य में उदात्तादि अथवा काक्वादि स्वर अभिधानियामक नहीं अपितु अर्थविशेष के अभिव्यञ्जक हुआ करते हैं'—इस दृष्टि से ही भरत मुनि ने पाठ्य गुणों का निरूपण किया है और यही आचार्य मम्मट की भी दृष्टि है। तब तो यह निश्चित ही है कि काव्य-नाट्य में स्वर को अनेकार्थक पद का अर्थनियामक नहीं माना जा सकता।

प्रदीपकार का भी यहाँ यही अभिमत है—

**'काकुस्थले तु न नानार्थाभिधानियमनं किं त्वपदार्थस्यैव व्यञ्जनम्'** (काव्यप्रदीप पृ.४५)
अर्थात् काकुरूप स्वर का काव्य-नाट्य में प्रयोग भले ही हो किन्तु इसका उद्देश्य अनेकार्थ पदों का अभिधानियन्त्रण नहीं अपितु एक ऐसे अर्थ का अभिव्यञ्जन हुआ करता है जो वाच्यार्थ

( २—लक्षणामूलक व्यञ्जना )

लक्षणामूलामाह—

**लक्षणोपास्यते यस्य कृते तत्तु प्रयोजनम् ।**
**यया प्रत्याय्यते सा स्याद्व्यञ्जना लक्षणाश्रया ॥ १५ ॥**

'गङ्गायां घोषः' इत्यादौ जलमयाद्यर्थबोधनादभिधायां तटाद्यर्थबोधनाच्च

---

नहीं अपितु वाच्यार्थ से विलक्षण अर्थ हुआ करता है। अभिनय ( विवक्षितार्थाकृतिप्रदर्शको हस्तादिव्यापारः अभिनयः—वृत्तिवार्तिक, पृष्ठ ८ ) अथवा हस्तादिचेष्टा द्वारा किसी पद के अर्थनिर्णय का उदाहरण 'एद्दहमेत्तावत्था' आदि है जो कि काव्यप्रकाशकार का ही दिया उदाहरण है। उदाहरणचन्द्रिका ( पृष्ठ ५४ ) में इसकी बड़ी सुन्दर व्याख्या दी हुई है—

'सौन्दर्यातिशयशालिन्या नयनगोचरमगताया गुणश्रवणमात्रजनितानुरागेण नायकेनावस्थायां पृष्टायां दूत्या इयमुक्तिः।......एतावत्परिमाणौ आमलकादिपरिमाणौ स्तनौ यस्याः सा एवमेतावत् परिमाणं ययोस्ते एतावन्मात्रे विवक्षितकमलदलादिपरिमाणे ताभ्यामक्षिपत्राभ्यां नयनदलाभ्याम्। उपलक्षितेत्यर्थः। उपलक्षणे तृतीयानुशासनात्। तथा एतावन्मद्विवक्षितपरिमाणं दीर्घादि यस्यास्तथाभूता अवस्था स्वरूपं यस्याः सा एवमेतावद् बुद्धिस्थं परिमाणं संख्या येषां तथाविधैर्दिवसैर्लक्षणया संवत्सरैरुपलक्षिता। परिच्छिन्नेति यावत्। वर्षकथनस्यैव प्रायशो लोकव्यवहारसिद्धत्वात्। दिवसैरिति करणे वा तृतीया। अत्र मुकुलाकारहस्ताभिनयेन स्तनपरिमाणविशेषे, पद्मदलाकृतिना तेन नेत्रपरिमाणविशेषे अङ्गुल्यङ्कधारणादिरूपेण च दिवससंख्याविशेषे बुद्धिस्थमात्रशक्त्या एतावच्छब्दाः नियमितशक्तयः।'

अभिनय के अतिरिक्त 'अपदेश' को भी अर्थपरिच्छेदक मानने का अभिप्राय यह है—अपदेश कहते हैं विवक्षित अर्थ के स्पष्ट निर्देश को ( विवक्षितार्थस्य शृङ्गग्राहिकया निर्देशः अपदेशः )। 'इतः स दैत्यः प्राप्तश्रीः' ( कुमारसंभव २. ५५ ) आदि में 'इतः' का अभिप्राय 'वक्ता' ही निकलता है क्योंकि वक्ता ही इस पद के प्रयोग में अपने वक्षःस्थल पर अपना हाथ रखकर अपना निर्देश कर रहा है।

इस प्रकार इन उपर्युक्त अभिधानियामकों में से किसी एक के द्वारा किसी पद के अर्थनिर्णय के हो चुकने पर भी यदि कोई विलक्षण अर्थ प्रतीत हो उठे तो यह निश्चित है कि यहाँ अभिधा व्यापार की कोई संभावना नहीं। यहां तो एक मात्र व्यञ्जना का ही साम्राज्य है जो कि अभिधा-व्यापार के मस्तक पर चढ़ी, वस्तुतः हृदय में बसी, एक चमत्कारजनक अर्थ का प्रत्यायन किया करती है।

अनुवाद—अब लक्षणामूलक व्यञ्जना का निरूपण किया जा रहा है—

लक्षणामूलक व्यञ्जना वह है जिसके द्वारा उस प्रयोजन का प्रत्यायन करवाया जाया करता है जिसकी दृष्टि से लाक्षणिक पद का प्रयोग हुआ करता है।

( लाक्षणिक पद-प्रयोगों में लक्षणामूलक व्यञ्जना के द्वारा प्रयोजन के प्रत्यायन का रहस्य यह है-'गङ्गायां घोषः'-'गंगा पर कुटी' जैसे प्रसंग में, जहां 'गङ्गा' शब्द ऐसा प्रयुक्त है जिसकी अभिधाशक्ति तो प्रवाहरूप अर्थ के अवबोध में ही क्षीण हो चुकी है और लक्षणा का व्यापार ( सामीप्य-सम्बन्ध की प्रयोजकता से ) अधिक से अधिक तट-रूप अर्थ का ही उपस्थापन कर पाता है, यह तो एकमात्र यहां की लक्षणाश्रित व्यञ्जना

लक्षणायां विरतायां यथा शीतत्वपावनत्वाद्यतिशयादिर्बोध्यते सा लक्षणामूला व्यञ्जना।

का ही सामर्थ्य है जिसके द्वारा यहां शीतलता और पवित्रता के सुन्दर वातावरण की उत्कट प्रतीति करवायी जाया करती है (जिसको लक्ष्य में रखकर 'गङ्गातटे' इस वाचक पद के बदले 'गङ्गायाम्' इस लाक्षणिक पद का व्यवहार हुआ करता है)।

**विमर्श**—(क) शाब्दीव्यञ्जना के प्रथम भेद अर्थात् अभिधामूलक व्यञ्जना का स्वरूप-परिज्ञान उसके द्वितीय भेद अर्थात् लक्षणामूलक व्यञ्जना के विशद परिचय के लिये आवश्यक है और इसीलिए साहित्यदर्पणकार ने इसी क्रम से शाब्दी व्यञ्जना के प्रकारों का निरूपण भी किया है। व्यञ्जना को 'लक्षणामूलक' कहने से यह स्पष्ट सिद्ध है कि विना व्यञ्जना के माने लक्षणा का भी रहस्य अनिर्भिन्न ही रह जायगा। काव्यप्रकाशकार ने इसीलिये कहा था—

'यस्य प्रतीतिमाधातुं लक्षणा समुपास्यते।
फले शब्दैकगम्येऽत्र व्यञ्जनान्नापरा क्रिया॥

अर्थात् प्रयोजन के प्रत्यायन के लिये यदि वाचक पदों को छोड़कर लाक्षणिक पदों का प्रयोग हुआ करता है तब तो यह निश्चित है कि व्यञ्जना को लक्षणा से पृथक् शब्दशक्ति माना जाय क्योंकि लक्षणा-ज्ञान और व्यङ्ग्यभूत लक्षणा-ज्ञानफल (जैसे कि 'गङ्गायां घोषः' में तटरूप लक्षणाज्ञान और शैत्यादिरूप व्यङ्ग्य लक्षणा-ज्ञानफल, दोनों को लक्षणा द्वारा उपस्थापित मानना ज्ञान और ज्ञानफल के स्वरूपगत भेद की दार्शनिक मीमांसा से अनभिज्ञता प्रदर्शित करने के ही बराबर है—'ज्ञानस्य विषयो ह्यन्यः फलमन्यदुदाहृतम्।' इसलिये कहा गया है—

'अन्वयानुपपत्त्या हि लक्षणा प्रसरन्ती यावदन्वयोपपादकं तावदेव विषयीकरोति, न त्वनुपपादकमपीति कथं तटे पावनत्वमपि विषयीकुर्यात्। नन्वन्वयानुपपत्त्या कल्प्यमानापि सानुद्देश्यमपि शैत्यं विषयीकरोति, यथा तापोपशमायोपादीयमानं चन्दनं शैत्यमपि जनयतीति चेत्, न। चन्दनस्य संनिधिमात्रेण शैत्यजनकत्वम्; लक्षणायास्त्वनुपपत्तिप्रसारितयेति वैषम्यात्।'

अर्थात् लक्षणा, जो कि अन्वय की अनुपपत्ति के कारण प्रवृत्त होती है, उतने ही अर्थ को अपना विषय बना सकती है जो अन्वय की अनुपपत्ति को दूर किया करे। ऐसा भला कैसे कि लक्षणा द्वारा वह अर्थ भी प्रतीत हुआ करे जिसमें अन्वय की कोई उपपादकता नहीं। 'गङ्गायां घोषः' आदि प्रयोगों में लक्षणा द्वारा 'तट' रूप अर्थ ही प्रतिपादित हो सकता है। क्योंकि इसी अर्थ से अन्वय की स्वभावतः उपपत्ति हो जाया करती है। शैत्यादिरूप अर्थ का प्रतिपादन लक्षणा द्वारा क्यों हो? इस अर्थ में यहाँ अन्वय की क्या उपपादकता?

इसी विचारधारा का प्रसार 'अलङ्कारमहोदधि (२य तरङ्ग)' में इस प्रकार दृष्टिगत होता है—

'शब्दैरत्रोपचारेण विषयः प्रतिपाद्यते।
क्रियान्तरस्यासद्भावाद् व्यक्त्यैवातिशयः पुनः॥

अत्रास्यामुपचारविचित्रतायामारोपस्य विषयस्तटादिः शब्दैर्गङ्गादिभिरुपचारेणोपचाराख्यव्यापारेण प्रतिपाद्यते प्रतिपत्तिगोचरतां नीयते। पावनत्वादिधर्मप्रतीतिरूपस्त्वतिशयो व्यक्त्यैव व्यञ्जनाव्यापारेणैव प्रतिपाद्यते। कुतः? क्रियान्तरस्य व्यापारान्तरस्यासद्भावादसत्वात्। यतः पावित्र्यादिधर्माणां प्रतीतौ नाभिधा प्रवर्त्तते। गङ्गादिशब्दानां तेष्वसंकेतितत्वात्। नाप्युपचारस्तन्निमित्तानां मुख्यार्थबाध-तत्प्रत्यासत्त्यतिशयप्रतीतीनामभावात्। न ह्यत्र लक्षणीयं तटादि मुख्योऽर्थः। नाप्यत्र प्रवाहादिवत् कश्चिद्बाधः। न चास्य पावित्र्या-

( आर्थी व्यञ्जना )

एवं शाब्दीं व्यञ्जनामुक्त्वार्थीमाह—

वक्तृबोद्धव्यवाक्यानामन्यसंनिधिवाच्ययोः ।
प्रस्तावदेशकालानां काकोश्चेष्टादिकस्य च ॥ १६ ॥

---

घ्यतिशयेन कापि प्रत्यासत्तिः । न चाप्यतिशये लक्ष्ये किञ्चिदतिशयान्तरारोपणमस्ति । नाप्यत्र तटादाविव गङ्गादिशब्दाः स्खलद्गतयः, तत् कथं पावित्र्यादयो लक्ष्याः ? एवं स्थितेऽपि यद्यतिशयभूतास्ते लक्ष्यन्ते, तद् केनाप्यतिशयेन सोऽप्यतिशयान्तरेणेत्यनवस्थाप्रसङ्गः ।'

( ख ) काव्यप्रकाशकार ने लक्षणामूलक व्यञ्जना का निरूपण पहले किया है और अभिधा-मूलक व्यञ्जना का स्वरूप बाद में बताया है। काव्यप्रकाशकार के लिये यही प्रतिपादन-क्रम अपेक्षित था क्योंकि उन्हें 'व्यञ्जना' की प्रतिष्ठा करनी थी। 'लक्षणा' की सम्पूर्ण मान्यता व्यञ्जना के बिना युक्तियुक्त नहीं-इसलिये लक्षणामूलक व्यञ्जना की सिद्धि काव्यप्रकाशकार के लिये अपेक्षित ही है। साहित्यदर्पणकार को 'व्यञ्जना' की सिद्धि नहीं करनी है क्योंकि वह तो प्राचीन आचार्यों द्वारा ही सिद्ध की जा चुकी थी। साहित्यदर्पणकार ने इसीलिये अभिधामूलक व्यञ्जना के निरूपण के बाद लक्षणामूलक व्यञ्जना का निरूपण किया है। **'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'** के सिद्धान्त के प्रवर्तक आचार्यके लिये व्यञ्जना द्वारा 'अर्थातिशय' का प्रत्यायन मानना स्वाभाविक है और युक्तिसंगत भी है। अलङ्कारमहोदधिकार ने व्यञ्जनावृत्ति के सम्बन्ध में इसीलिये कहा है—

'तेन व्यञ्जनवैचित्र्यमप्यास्ते शब्दगोचरम् ।
विदग्धत्वं कवीन्द्राणां यस्मिन् परिसमाप्यते ॥

यतो व्यञ्जनेनातिशयं शब्दः प्रत्याययति तेन कारणेन शब्दगोचरं शब्दाश्रयं न केवल-मभिधोपचारवैचित्र्यं व्यञ्जनवैचित्र्यमप्यास्ते इति प्रतीयते । यस्मिन् व्यञ्जनवैचित्र्ये कवीन्द्राणां विदग्धत्वं नैपुण्यं परिसमाप्यते परां काष्ठामधिरोहति । व्यञ्जनव्यापारभूषिता हि भारती कवीनां महन्माहात्म्यमुन्मुद्रयति ।'

अर्थात् अभिधामूलक और लक्षणामूलक शब्दाश्रित व्यञ्जना व्यापार तो है ही किन्तु स्वतन्त्र-रूप से भी व्यञ्जना का व्यापार-वैचित्र्य काव्य-साहित्य की एक अतिरिक्त विशेषता है और यह ऐसी विशेषता है जिसके कारण कवियों की कला चमकती है और काव्य का आन्तरिक सौन्दर्य निखरता है।

अनुवाद—इस प्रकार शाब्दी व्यञ्जना का विश्लेषण करके अब आर्थी व्यञ्जना का विचार किया जा रहा है—

'अर्थसंभवा अथवा आर्थी व्यञ्जना वह व्यञ्जना है जो कि इन निम्नांकित कारणों से किसी अन्य ही अर्थ का प्रत्यायन कराया करती है—

१. कारण—वक्तृवैशिष्ट्य
२. „ —बोद्धव्यवैशिष्ट्य
३. „ —वाक्यवैशिष्ट्य
४. „ —अन्यसंनिधिवैशिष्ट्य
५. „ —वाच्यवैशिष्ट्य
६. „ —प्रस्ताववैशिष्ट्य
७. कारण—देशवैशिष्ट्य
८. „ —कालवैशिष्ट्य
९. „ —काकुवैशिष्ट्य
१०. „ —चेष्टावैशिष्ट्य
११. „ —अन्यान्यवैशिष्ट्य

व्यञ्जनेति सम्बध्यते।

तत्र वक्तृवाक्यप्रस्तावदेशकालवैशिष्ट्ये यथा मम—

'कालो मधुः कुपित एष च पुष्पधन्वा
धीरा वहन्ति रतिखेदहराः समीराः।
केलीवनीयमपि वञ्जुलकुञ्जमञ्जु-
र्दूरे पतिः कथय किं करणीयमद्य॥'

अत्रैतं देशं प्रति शीघ्रं प्रच्छन्नकामुकस्त्वया प्रेष्यतामिति सखीं प्रति कयाचिद् व्यज्यते।

बोद्धव्यवैशिष्ट्ये यथा—

'निःशेषच्युतचन्दनं स्तनतटं निर्मृष्टरागोऽधरो
नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः।
मिथ्यावादिनि ! दूति ! बान्धवजनस्याज्ञातपीडागमे
वापीं स्नातुमितो गतासि न पुनस्तस्याधमस्यान्तिकम्॥'

अत्र तदन्तिकमेव रन्तुं गतासीति विपरीतलक्षणया लक्ष्यम्। तस्य च रन्तु-मिति व्यङ्ग्यं प्रतिपाद्यं दूतीवैशिष्ट्याद् बोध्यते।

---

यहाँ कारिका में 'सा'-'वह' इस ( सर्वनाम ) पद के साथ 'व्यञ्जना' इस पद का सम्बन्ध है ( न कि और किसी का )। इस प्रकार जिस शक्ति से ऐसा हुआ करता है वह शक्ति व्यञ्जना शक्ति ही है अन्य कोई शक्ति नहीं।

जैसे कि वक्तृवैशिष्ट्य, वाक्यवैशिष्ट्य, प्रस्ताववैशिष्ट्य, देशवैशिष्ट्य और काल-वैशिष्ट्य के कारण किसी अर्थ के द्वारा अन्य अर्थ के प्रत्यायन में आर्थी व्यञ्जना का स्वरूप इस स्वरचित सूक्ति में स्पष्ट है—

'वसन्त की मादक ऋतु आ पहुँची है, कामदेव की त्यौरियाँ चढ़ गयी हैं, रतिश्रम को दूर भगाने वाली हवा बहने लगी है, क्रीडावन भी ऐसा है जिसका अशोककुञ्ज बड़ा मनोहर दीख रहा है और पति भी पास नहीं। अरी सखी ! तू ही बता कि अब किया भी जाय तो क्या किया जाय !'

यहाँ वस्तुतः बात यह है कि कोई नायिका अपनी सखी के प्रति यह अभिप्राय प्रकट करना चाहती है 'यथाशीघ्र तू इस एकान्त स्थान पर मेरे प्रच्छन्नकामुक को भेज' ( और यह अर्थ ऐसा है जो इस समस्त सूक्ति के आपाततः प्रतीत अर्थ से सर्वथा भिन्न प्रकार का ही अर्थ है किन्तु वक्तृवैशिष्ट्यादि के कारण इसकी प्रतीति अवश्य हो उठती है और इसी में इस सूक्ति का सौन्दर्य भी झलक उठता है )।

बोद्धव्यवैशिष्ट्य के कारण किसी अर्थ के द्वारा अन्यार्थ की प्रतीति, जैसे कि—

'तेरे स्तनों के किनारे ऐसे जिनमें चन्दन का नामोनिशान नहीं बचा ! तेरा अधर ऐसा जिसका रंग बिलकुल फीका हो गया ! तेरी आँखें ऐसी जिनकी कोर में अंजन की छुआछूत न रही और तेरी दुबली-पतली देह ऐसी जो पुलकित हो उठी है ! अरी मुझ सरीखे सखीजन की व्यथा को कुछ न समझने वाली, झूठी दूती ! तू यहाँ से वापी में नहाने के लिये गयी थी, उस नीच के पास भला तू कहाँ गयी !'

यहाँ पहले तो ( अभिधेयार्थ और लक्ष्यार्थ में वैपरीत्य रूप सम्बन्ध के रहने से )

अन्यसंनिधिवैशिष्ट्ये यथा—

'उअ णिच्चल णिप्पन्दा, भिसिणीपत्तम्मि रेहइ बलाआ।
णिम्मलमरगअभाअणपरिट्ठिआ (दा)सङ्खसुत्ति व्व ॥'

[ पश्य निश्चलनिस्पन्दा बिसिनीपत्रे राजते बलाका।
निर्मलमरकतभाजनपरिस्थिता शंखशुक्तिरिव ॥ ]

अत्र बलाकाया निस्पन्दत्वेन विश्वस्तत्वम्, तेनास्य देशस्य विजनत्वम्, अतः संकेतस्थानमेतदिति कयापि संनिहितं प्रच्छन्नकामुकं प्रत्युच्यते। अत्रैव स्थाननिर्जनत्वरूपं व्यङ्ग्यार्थवैशिष्ट्यं प्रयोजनम्।

'भिन्नकण्ठध्वनिर्धीरैः काकुरित्यभिधीयते' इत्युक्तप्रकारायाः काकोर्भेदा आकरेभ्यो ज्ञातव्याः। एतद्वैशिष्ट्ये यथा—

'गुरुपरतन्त्रतया बत दूरतरं देशमुद्यतो गन्तुम्।

---

विपरीतलक्षणा द्वारा लक्ष्यार्थ निकल रहा है—'तू उसी ( नीच ) के पास गयी थी' और इस लक्ष्यार्थ के द्वारा व्यंग्यार्थ निकल रहा है 'रमण करने के लिये' ( गयी थी )। इस प्रकार के व्यंग्यार्थ का बोध यहाँ 'बोद्धव्यवैशिष्ट्य' अथवा प्रतिपाद्य दूती के व्यक्तित्व की विशेषता के ही कारण संभव है।

अन्य सन्निधिवैशिष्ट्य के कारण व्यंग्यार्थ की प्रतिपत्ति जैसे कि—

'अरे देखो तो कैसा दृश्य है ! कमलिनी के पत्ते पर चुपचाप बैठी यह बलाका ( मादा बगुला ) ऐसी सुन्दर दीख रही ही है मानो किसी निर्मल नीलम की थाली में शंख शुक्ति ( अंजन रखने की शंख की बनी सितुही ) पड़ी हो।'

यहाँ बलाका की निष्पन्दता अथवा बिना हिले-डुले बैठने के अभिप्राय से यह व्यंग्यार्थ निकल रहा है कि इस स्थान पर निःशंकता विराज रही है जो वस्तुतः इस व्यंग्यार्थ का व्यञ्जक है कि यह स्थान ऐसा है जहाँ किसी के आने-जाने की संभावना नहीं। यह व्यंग्यार्थ भी अन्ततोगत्वा इस विचित्र व्यंग्यार्थ में लीन हो जाता है कि यही वह स्थान है जो प्रेम-मिलन के लिये अत्यन्त उपयुक्त है। अब यह अन्तिम व्यंग्यार्थ इसलिये प्रतीत हो रहा है क्योंकि यहाँ 'अन्यसंनिधिवैशिष्ट्य' की व्यंग्यार्थ-प्रयोजकता विराजमान है क्योंकि यहाँ नायिका अपने समीप खड़े प्रच्छन्न प्रेमी के प्रति यह सब कुछ कहना चाह रही है। यहाँ एक और भी बात है और वह यह है कि यहाँ अभिव्यंग्य 'इस स्थान की निर्जनता' का जो अभिप्राय है वह भी ( वाच्यवैष्ट्यि की प्रयोजकता से ) उपर्युक्त अन्तिम व्यंग्यार्थ अर्थात् 'यह स्थान ही प्रेम-मिलन का अत्यन्त सुन्दर स्थान है' इस अभिप्राय का ही अभिव्यञ्जक देखा जा सकता है।

काकुवैशिष्ट्य से व्यंग्यार्थ की प्रतीति के उदाहरण के पहले यह जान लेना आवश्यक है कि 'काकु' (किसी भावावेश अथवा उद्देश्य विशेष के कारण) कण्ठ की बदली ध्वनि को कहा करते हैं और इसके अनेकानेक भेद आकर-ग्रन्थों जैसे कि नाट्यशास्त्र आदि काव्यालङ्कारशास्त्र के प्रामाणिक आधारभूत ग्रन्थों में प्रतिपादित हैं। काकुवैशिष्ट्य में किसी अर्थ की व्यङ्ग्यार्थप्रत्यायकता यहाँ अर्थात्—

अरी सखी ! भौंरों की गुञ्जार और कोयलों की कूक से सुहावने इस वसन्त समय में

अलिकुलकोकिलललिते नैष्यति सखि! सुरभिसमयेऽसौ ॥'

अत्र नैष्यति, अपि तर्हि एष्यत्येवेति काका व्यज्यते—

चेष्टावैशिष्ट्ये यथा—

'संकेतकालमनसं विटं ज्ञात्वा विदग्धया।
हसन्नेत्रार्पिताकूतं लीलापद्मं निमीलितम् ॥'

अत्र संध्या संकेतकाल इति पद्मनिमीलनादिचेष्टया कयाचिद्द्योत्यते। एवं वक्त्रादीनां व्यस्तसमस्तानां वैशिष्ट्ये बोद्धव्यम्।

---

वे तो नहीं आवेंगे जो कि अपने माता-पिता के वशंवद होने के कारण कहीं दूर जाने को उद्यत हैं?'

इत्यादि सूक्ति में देखी जा सकती है जहां 'नैष्यति' 'नहीं आवेंगे' पर पढ़ने वाली 'काकु अथवा ध्वनि-विकृति' के द्वारा 'एष्यति' 'अवश्य आवेंगे' का अभिप्राय अभिव्यक्त हो उठता है।

चेष्टावैशिष्ट्य में किसी अर्थ की व्यङ्ग्यार्थबोधकता जैसे कि—

'नायिका भी कितनी चतुर निकली कि जैसे ही उसने यह देखा कि उसका कामुक प्रेममिलन की वेला के जानने के लिये उत्सुक है वैसे ही उसने अपनी हँसती आंखों के इशारे से अपने हाथ में लिये लीलाकमल की पंखुड़ियों को बन्द कर दिया।'

यहाँ किसी नायिका की, लीलाकमल की पंखुड़ियों के बन्द करने की चेष्टा से यही स्पष्ट प्रतीत हो रहा है कि वह सायंकाल को अपने प्रेम-मिलन का समय बताना चाह रही है।

अर्थव्यञ्जकता के उपकरणों के ये उपर्युक्त उदाहरण रहे, इन्हीं के ऐसे भी उदाहरण देखे जा सकते हैं जिनमें या तो ये (व्यस्त रूप से) अलग अलग या (समस्त रूप से) मिले-जुले व्यङ्ग्यार्थप्रत्यायन के सहायक हुआ करें।

**विमर्श**—(क) साहित्यदर्पणकार ने व्यञ्जना को शाब्दी और आर्थी भेदों में विभक्त किया है और शाब्दी व्यञ्जना के अभिधामूलक और लक्षणामूलक दो भेद बताये हैं। यह विश्लेषण काव्यप्रकाशकार मम्मट द्वारा प्रमाणित है। काव्यप्रकाश के 'प्रदीप' व्याख्याकार का इसीलिये यह कथन है—

'सा (व्यञ्जना) च द्वेधा–शब्दनिष्ठा अर्थनिष्ठा च।
आद्या तु द्वेधा–अभिधामूला लक्षणामूला च ॥'

'एवं शब्दे निरूपिते उपोद्घातेन शब्दव्यञ्जनायां निरूपितायां प्रसङ्गेनार्थव्यञ्जना निरूपणीया (काव्यप्रदीप ३ उल्लास)।

प्राचीन अलङ्कारशास्त्र में काव्य-साहित्य के शब्द-वैचित्र्य की मान्यता तो अवश्य थी किन्तु इस शब्द-वैचित्र्य का विश्लेषण नहीं हुआ था। ध्वनिवाद ने सर्वप्रथम शब्दवैचित्र्य के रहस्य का उद्घाटन किया और इसके मूल में शाब्दी व्यञ्जना का स्वरूप दिखाई दिया। अलङ्कारमहोदधिकार ने इसीलिये कहा है—

'न शब्दवैचित्र्यमिदं विनाऽश्नुते श्रियं कवीनां भणितिर्महत्यपि।
मरीचयश्चण्डरुचो हि दर्पणे निपेतिवांसो विकसन्ति नाश्मनि ॥'

अर्थात् कोई भी कविता अपने उपकरणभूत शब्दवैचित्र्य से ही सुन्दर लगा करती है। इस शब्द-वैचित्र्य के मूल में कवि-प्रतिभा छिपी है। जब तक वाचक और लाक्षणिक शब्दों के हृदय में

व्यञ्जकता की झंकार न हो तब तक 'कविता' कहां से आ जाय ! सूर्यरश्मियां दर्पण पर गिर कर सहस्रधा प्रतिफलित हुआ करती हैं, पत्थर पर नहीं।

'आर्थीव्यञ्जना' का एक अलग महत्त्व है। अर्थवैचित्र्य के कारण कविजन महाकवि बना करते हैं। यह अर्थवैचित्र्य वस्तुतः आर्थीव्यञ्जना के कारण संभव है जैसा कि अलङ्कार-महोदधिकार का कथन है—

'अक्लिष्टप्रतिभादृष्टः सौकुमार्यमनोरमः।
रससंवलितानेकभङ्गीसर्वाङ्गभूषितः ॥
अयोनिरपरच्छायायोनिर्वा परभागभाक् ।
स चेतनचमत्कारी धत्तेऽर्थः कविताङ्गताम् ॥

अर्थोऽभिधेयं वस्तु कविताङ्गतां काव्यकारणत्वं धत्ते धारयति। कीदृशः ? अक्लिष्टप्रतिभादृष्टः अक्लिष्टा कदर्थनारहिता या प्रतिभा नवनवोन्मेषशाली प्रज्ञाविशेषस्तया दृष्टो विभावितोऽत एव सौकुमार्यमनोरमः। सुकुमारसंभूतं हि वस्तु सुकुमारमेव भवति। पुनः कीदृशः ? रसैः श्रृङ्गारादिभिः संवलिता मिश्रीभावशालिनी याऽनेका भङ्गी विच्छित्तिस्तया सर्वाङ्गमामूलचूलं भूषितः समलंकृतः अर्थो हि रसकल्लोलिनीं नवनवां विच्छित्तिमुररीकुर्वन्नूनेव चारिमाणमारोहति……।'

अर्थात् काव्य के दो अर्थ हैं—१. आपातरम्य अर्थ और २ पर्यन्तरम्य अर्थ। आपातरम्य अर्थ काव्य नहीं अपि तु काव्य का उपकरण है। काव्य में इस उपकरणभूत अर्थ का उपनिबन्ध इसीलिये है जिसमें इसके द्वारा उस चमत्कारजनक अर्थ का अवभास हुआ करे जो कि काव्य का सर्वस्व है और जिसमें कविप्रतिभा का उन्मेष है। इस उपकरणभूत अर्थ का वैचित्र्य ही वक्तृबोद्धव्यादि वैशिष्ट्य के रूप में अलङ्कारशास्त्र के विश्लेषण का आधार है। आर्थी व्यञ्जना के रूप से वस्तुतः कवि की नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा ही अपना प्रसार किया करती है और पूर्व प्रतिपादित काव्यार्थों को भी नवीन बनाया करती है।

( ख ) आर्थी व्यञ्जना के प्रयोजक वक्तृ-बोद्धव्यादि-वैशिष्ट्य माने गये हैं। एक शब्द में कविविवक्षा और सहृदय-वैदग्ध्य को आर्थी व्यञ्जना का नियामक कह सकते हैं। इसीलिये सभी आलङ्कारिक कविकृति और काव्यानुशीलन दोनों को अर्थव्यञ्जकता के कारण रूप से प्रतिपादित करते रहे हैं। आचार्य मम्मट ने आर्थीव्यञ्जना के निरूपण में स्पष्ट कहा है—

वक्तृबोद्धव्यकाकूनां वाक्यवाच्यान्यसंनिधेः।
प्रस्तावदेशकालादेर्वैशिष्ट्यात् प्रतिभाजुषाम्।
योऽर्थस्यान्यार्थधीहेतुर्व्यापारो व्यक्तिरेव सा॥ (काव्यप्रकाश १-२१, २२)

अर्थात् 'वक्तृवैशिष्ट्य आदि कविहृदयगत नानाविध नियामकों के ही कारण प्रतिभासम्पन्न काव्यानुशीलकों को जहां-तहां एक विलक्षण अर्थ प्रतीत हुआ करता है। यह अर्थ वस्तुतः आपाततः प्रतीत अर्थ की ही अभिव्यञ्जना का परिणाम है।'

किन्तु विश्वनाथ कविराज ने वक्तृवैशिष्ट्य आदि को ही आर्थी व्यञ्जना का नियामक माना है—

वक्तृबोद्धव्यवाक्यानामन्यसंनिधिवाच्ययोः ।
प्रस्तावदेशकालानां काकोश्चेष्टादिकस्य च॥
वैशिष्ट्यादन्यमर्थं या बोधयेत्सार्थसंभवा ।

जिससे ऐसा लगता है जैसे आपाततः प्रतीत अर्थ से अभिव्यङ्ग्य अन्तरमणीय अर्थ का अनुभव किसी प्रकार की काव्यानुशीलनप्रतिभा की अपेक्षा नहीं किया करता। यहां विश्वनाथ कविराज के

( आर्थी व्यञ्जना के तीन प्रकार )

**त्रैविध्यादियमर्थानां प्रत्येकं त्रिविधा मता ॥ १७ ॥**

( आर्थी व्यञ्जना के उपर्युक्त प्रकारत्रय का निरूपण )

**अर्थानां वाच्यलक्ष्यव्यङ्ग्यत्वेन त्रिरूपतया सर्वा अप्यनन्तरोक्ता व्यञ्जनास्त्रिविधाः। तत्र वाच्यार्थस्य व्यञ्जना यथा—'कालो मधुः-' इत्यादि। लक्ष्यार्थस्य यथा—'निःशेषच्युतचन्दनम्'-इत्यादि। व्यङ्ग्यार्थस्य यथा—'उअ णिच्चल-'-इत्यादि। प्रकृतिप्रत्ययादिव्यञ्जकत्वं तु प्रपञ्चयिष्यते।**

---

मन में दो बातें हो सकती हैं—१. यह कि काव्यानुशीलन प्रतिभा की सहायता शाब्दी व्यञ्जना में भी अपेक्षित है और इसीलिये इसे आर्थीव्यञ्जना की ही विशेषता नहीं माना जा सकता और २. यह कि आर्थीव्यञ्जनाओं में व्यङ्ग्य अर्थ वस्तु अथवा अलङ्कार रूप भो हो सकता है न कि रसभावादि रूप ही और इसलिये इस व्यञ्जना की प्रतिभा-संवेद्य मानना रसात्मक वाक्यरूप काव्य की आनन्दानुभूति को इसके समकक्ष सिद्ध करने की 'धृष्टता करने के बराबर है। यहां विश्वनाथ कविराज की यह धारणा सर्वथा युक्तियुक्त है। यहां 'काव्यप्रकाश' के महान् व्याख्याकार महामहोपाध्याय श्री गोविन्द ठक्कुर की यह उक्ति असंगत सी लगती है—

'प्रतिभाजुषामित्यनेन नवनवोन्मेषशालिनी प्रज्ञा प्रतिभा या वासनेत्युच्यते। तस्यां सत्यामेव वक्तृवैशिष्ट्यादिसत्त्वेऽपि व्यङ्ग्यप्रतीतिरिति प्रतिपादितम्। अत एव वैयाकरणादीनां न तथा रसप्रतीतिः। तथा चोक्तम्—

सवासनानां नाट्यादौ रसस्यानुभवो भवेत्।
निर्वासनास्तु रङ्गान्तर्वेश्मकुड्याश्मसंनिभाः॥ ( काव्यप्रदीप ३ उल्लास )

यह उक्ति असंगत इसलिये है क्योंकि यहां आर्थी व्यञ्जना की अनुभूति और रसानुभूति को समकक्ष मान लिया गया है।

अनुवाद—( अपने विविध व्यञ्जकता-नियामक तत्त्वों से उपकृत ) ये आर्थी व्यञ्जनायें भी इसलिये तीन प्रकार की हुआ करती हैं क्योंकि व्यञ्जक अर्थ के तीन प्रकार हुआ करते हैं।

अभी जिन आर्थी व्यञ्जनाओं का निरूपण किया जा चुका है उनमें 'प्रकारत्रय' मानना इसलिये उचित है क्योंकि उनके अभिव्यञ्जक अर्थ भी वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्य रूप से तीन प्रकार के हुआ करते हैं। जैसे कि १. वाच्यार्थ की व्यञ्जना—'कालो मधुः' इत्यादि, २. लक्ष्यार्थ की व्यञ्जना—'निःशेषच्युतचन्दनम्' इत्यादि और ३. व्यङ्ग्यार्थ की व्यञ्जना—'उअ णिच्चल' ( पश्य निश्चल ) इत्यादि। इसके अतिरिक्त प्रकृति की व्यञ्जना, प्रत्यय की व्यञ्जना आदि आदि भी व्यञ्जना के प्रकार ही हैं जिनका विवेचन आगे ( चतुर्थ परिच्छेद में ) किया ही जायगा।

**विमर्श**—काव्यप्रकाशकार ने वाच्य-लक्ष्य किंवा व्यङ्ग्य रूप त्रिविध अर्थों की व्यञ्जकता तो मानी है किन्तु इसके आधार पर आर्थी व्यञ्जना के तीन भेदों का कोई विश्लेषण नहीं किया है। विश्वनाथ कविराज ने व्यञ्जक अर्थों के त्रैविध्य के कारण अर्थ की व्यञ्जकता शक्ति को भी त्रिविध मान लिया है। वस्तुतः यहां आर्थी व्यञ्जना का त्रैविध्य-निरूपण उतना युक्तियुक्त नहीं लगता जितना कि त्रिविध अर्थों की व्यञ्जकताओं में एकविध व्यञ्जना का स्फुरण-निरूपण। वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्य अर्थ स्वयं व्यञ्जक नहीं हुआ करते। इन्हें व्यञ्जक बनाना तो कविकला का काम है। तभी तो अलङ्कारमहोदधिकार का यह कहना है—

( शाब्दी और आर्थी व्यञ्जना में अर्थ और शब्द का क्रमशः उपयोग )

**शब्दबोध्यो व्यनक्त्यर्थः शब्दोऽप्यर्थान्तराश्रयः ।**
**एकस्य व्यञ्जकत्वे तदन्यस्य सहकारिता ॥ १८ ॥**

( व्यञ्जकता की दृष्टि से शब्द और अर्थ की परस्पर सहकारिता की आवश्यकता )

यतः शब्दो व्यञ्जकत्वेऽप्यर्थान्तरमपेक्षते, अर्थोऽपि शब्दम्, तदेकस्य व्यञ्जकत्वेऽन्यस्य सहकारितावश्यमङ्गीकर्तव्या ।

---

'वक्तृबोद्धव्यकाकूनां वाक्यवाच्यान्यसंनिधेः । प्रस्तावदेशकालादेर्वैशिष्ट्यात् प्रतिभाजुषाम् ॥
मुख्योपचरितव्यङ्ग्याः क्वचिदर्थास्त्रयोप्यमी । बिभ्रति व्यञ्जकीभावं निजप्रागल्भ्यसंपदा ॥

मुख्याद्यास्त्रयोप्यर्थाः प्रतिभाजुषां वैदग्ध्यशालिनां विदग्धान् प्रतीत्यर्थः व्यञ्जकत्वं धारयन्ति । कया ? निजप्रागल्भ्यसंपदा । तत् किञ्चित् सन्निवेशनैपुण्यमुन्मीलति येन ते व्यञ्जका जायन्ते— ( अलङ्कारमहोदधि, ३ य तरंग )

अर्थात् आर्थी व्यञ्जना के निमित्तदर्शक जैसे कि वक्तृवैशिष्ट्य आदि वस्तुतः वाच्य-लक्ष्य किवा व्यङ्ग्य अर्थों के सन्निवेश-वैचित्र्य से सम्बद्ध कविकला के ही आविष्करणमात्र हैं और तभी यह संभव है कि प्रतिभावान् काव्यभावक इनका सूत्र पकड़ कर कवि के हृद्गत अभिप्राय तक पहुँच जाय और वही अनुभव करे जिसे कवि कर चुका है और जिसकी प्रेरणा से एक विशेष प्रकार का अर्थसन्निवेश उपस्थित हुआ है जिसकी सतह से काव्य-सौन्दर्य की तरंगें उठा करती हैं और सहृदयों के हृदयों का स्पर्श किया करती हैं ।

**अनुवाद—( आर्थी व्यञ्जना में ) वही अर्थ अभिव्यञ्जक हुआ करता है जो शब्द द्वारा बोधित हो और ( शाब्दी-व्यञ्जना में ) वही शब्द अभिव्यञ्जक हुआ करता है जो एक से अधिक अर्थ का आश्रय हो—इसलिये जहां एक ( शब्द अथवा अर्थ ) प्रधान रूप से अभिव्यञ्जक रहा करता है वहां दूसरा ( अर्थ अथवा शब्द ) उसका सहायक हुआ करता है।**

**( शाब्दी व्यञ्जना के क्षेत्र में ) शब्द की व्यञ्जकता अर्थ की अपेक्षा किया करती है और ( आर्थी व्यञ्जना के क्षेत्र में ) अर्थ की व्यञ्जकता शब्द की अपेक्षा किया करती है—इससे यही मानना पड़ता है कि एक की व्यञ्जकता में दूसरे की व्यञ्जकता का हाथ अवश्य रहा करता है ।**

**विमर्श**—( क ) शब्द की व्यञ्जकता में अर्थ—साहाय्य और अर्थ की व्यञ्जकता में शब्द-साहित्य का सिद्धान्त व्यञ्जनावाद का एक मौलिक सिद्धान्त है। ध्वनिवादी आचार्य आनन्दवर्धन ने स्पष्ट कहा है—

'यत्रार्थः शब्दो वा तमर्थमुपसर्जनीकृतस्वार्थौ ।
व्यङ्क्तः काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः ॥' ( ध्वन्यालोक १-१३ )

और इसीलिये आचार्य अभिनवगुप्त ने इसका यह अभिप्राय लिया है—

व्यङ्क्त इति द्विवचनेनेदमाह—यद्यप्यविवक्षितवाच्ये शब्द एव व्यञ्जकस्तथाप्यर्थस्यापि सहकारिता न त्रुट्यति, अन्यथाऽज्ञातार्थोऽपि शब्दस्तद्व्यञ्जकः स्यात् विवक्षितान्यपरवाच्ये च शब्दस्यापि सहकारित्वं भवत्येव, विशिष्टशब्दाभिधेयतया विना तस्यार्थस्याव्यञ्जकत्वादिति सर्वत्र शब्दार्थयोरुभयोरपि ध्वननं व्यापारः ।······अर्थः शब्दो वेति विकल्पाभिधानं प्राधान्याभिप्रायेण ।'

( शब्द की उपाधि-त्रैविध्य )

**अभिधादित्रयोपाधिवैशिष्ट्यात्त्रिविधो मतः ।**
**शब्दोऽपि वाचकस्तद्वल्लक्षको व्यञ्जकस्तथा ॥ १९ ॥**

( उपाधि-त्रैविध्य : स्पष्टीकरण )

**अभिधोपाधिको वाचकः । लक्षणोपाधिको लक्षकः । व्यञ्जनोपाधिको व्यञ्जकः ।**

---

यही सिद्धान्त काव्यप्रकाशकार का भी है—

'( तद्युक्तो व्यञ्जकः शब्दः ) यत्सोऽर्थान्तरयुक् तथा ।
अर्थोऽपि व्यञ्जकस्तत्र सहकारितया मतः ॥' (काव्यप्रकाश २-२० )
'शब्दप्रमाणवेद्योऽर्थो व्यनक्त्यर्थान्तरं यतः ।
अर्थस्य व्यञ्जकत्वे तच्छब्दस्य सहकारिता ॥' ( काव्यप्रकाश ३-२३ )

विश्वनाथ कविराज ने इसी सिद्धान्त की परिपुष्टि में कहा है—

'तदेकस्य व्यञ्जकत्वेऽन्यस्य सहकारितावश्यमङ्गीकर्त्तव्या ।'

पण्डितराज जगन्नाथ ने इसी विषय को अपनी शैली में इस प्रकार प्रतिपादित किया है—

'यद्यपि शब्दशक्तिमूलकत्वमर्थशक्तिमूलकत्वं चेत्युभयमपि सकलव्यङ्ग्यसाधारणम्, शब्दार्थयोरनुसन्धानं विना व्यङ्ग्यस्यैवानुल्लासात्, तथापि परिवृत्त्यसहिष्णूनां शब्दानां प्राचुर्ये तत्प्रयुक्तात् प्राधान्यात् सत्या अप्यर्थशक्तेरप्राधान्याच्च व्यङ्ग्यस्य शब्दशक्तिमूलकत्वेनैव व्यपदेशः । परिवृत्तिसहिष्णूनां तु प्राचुर्येऽर्थशक्तेरेव प्राधान्यात् सत्या अपि शब्दशक्तेः प्रधानानुगुण्यार्थतया मल्लग्रामादिवत् प्रधानेनैव व्यपदेशः ।

अर्थात् चाहे ध्वनि शब्दमूलक हो या अर्थमूलक हो, इतना निर्विवाद है कि बिना दोनों अर्थात् शब्द और अर्थ के अनुसन्धान के ध्वनि का स्वरूप नहीं पहचाना जा सकता। शब्द और अर्थ की परस्पर सहकारिता ही शब्दव्यञ्जकता और अर्थव्यञ्जकता का मूलभूत सिद्धान्त है। यह तो शब्द-व्यञ्जना के उन्मेष में अर्थव्यञ्जना का निमेष है और इसी प्रकार अर्थव्यञ्जना के उन्मेष में शब्द-व्यञ्जना का निमेष जिसके कारण शाब्दी और आर्थी व्यञ्जनाओं का स्वरूपभेद किया जाया करता है।

**अनुवाद—अभिधा, लक्षणा और व्यञ्जना—इन तीन उपाधिओं अथवा धर्मों की विशेषता के कारण शब्द भी तीन प्रकार के हुआ करते हैं जैसे कि १. वाचक, २. लक्षक और ३. व्यञ्जक ।**

**'वाचक' शब्द वह शब्द है जिसमें अभिधाधर्म सम्बद्ध रहा करता है ( अभिधोपाधिक ), 'लक्षक', वह जिसमें लक्षणाधर्म का सम्बन्ध है ( लक्षणोपाधिक ) और 'व्यञ्जक' वह जिसमें व्यञ्जनाधर्म सम्बद्ध रहा करता है ।**

**विमर्श**—अभिधा, लक्षणा और व्यञ्जना को आलङ्कारिकों ने उपाधि अथवा धर्म माना है जिसके कारण किसी शब्द को वाचक अथवा किसी को लाक्षणिक अथवा किसी को व्यञ्जक कहना अनुचित है क्योंकि कोई भी शब्द अपने अभिधादि व्यापारों के कारण वाचक अथवा लाक्षणिक अथवा व्यञ्जक हो सकता है। आचार्य आनन्दवर्धन ने शब्द और अर्थ के वाच्यवाचकभाव सम्बन्ध को शब्द का स्वाभाविक धर्म और व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव सम्बन्ध को शब्द का नैमित्तिक धर्म माना है। काव्यप्रकाशकार ने स्पष्ट कहा है—

( एक अन्य वृत्ति–तात्पर्य )

किञ्च—

**तात्पर्याख्यां वृत्तिमाहुः पदार्थान्वयबोधने ।**
**तात्पर्यार्थं तदर्थं च वाक्यं तद्बोधकं परे ॥ २० ॥**

( अभिहितान्वयवाद और तात्पर्यवृत्ति )

अभिधाया एकैकपदार्थबोधनविरामाद्वाक्यार्थरूपस्य पदार्थान्वयस्य बोधिका तात्पर्यं नाम वृत्तिः । तदर्थश्च तात्पर्यार्थः । तद्बोधकं च वाक्यमित्यभिहितान्वयवादिनां मतम् ।

इति साहित्यदर्पणे वाक्यस्वरूपनिरूपणो नाम द्वितीयः परिच्छेदः ।
अत्र मूलकारिकाः=२० । पूर्वाभिः सह २३ ।
उदाहरणश्लोकाः=९ । पूर्वैः सह १५ ।



---

'स्याद्वाचको लाक्षणिकः शब्दोऽत्र व्यञ्जकस्त्रिधा ।' ( काव्यप्रकाश २-१ ) जिसका अभिप्राय यही है कि अभिधा, लक्षणा और व्यञ्जना की त्रिविध उपाधियों के कारण शब्द भी वाचक, लाक्षणिक और व्यञ्जक हुआ करते हैं । यहां अभिधादि उपाधिओं का त्रित्व मानना युक्तियुक्त है जिसके कारण उपाधेय का ( उसका, जिसकी अभिधादि उपाधि है अर्थात् शब्द का ) त्रित्व प्रतीत होता है ।

साहित्यदर्पणकार को भी अभिधादि उपाधियों का त्रित्व अभिप्रेत है न कि उपाधेय का । उपाधेय ( शब्द ) का त्रित्व तो उपाधित्रित्व के कारण है ।

अनुवाद—इसके अतिरिक्त कतिपय पदवाक्यतत्त्ववित् लोग ( जैसे कि श्रीकुमारिल भट्ट आदि मीमांसक ) तात्पर्य नामक एक और भी शक्ति माना करते हैं जो ( वाक्यगत ) पदों के पृथक्-पृथक् अर्थों के परस्पर अन्वय अथवा सम्बन्ध का बोध करवाया करती है, और जिसके द्वारा उपस्थापित अर्थ ( वाक्यार्थ ) तात्पर्यार्थ कहा जाया करता है । यह तात्पर्यार्थ ( पृथक्-पृथक् पदों का अर्थ नहीं अपि तु ) वाक्य का अर्थ हुआ करता है ।

तात्पर्यवृत्ति के मानने वाले लोग वे मीमांसाचार्य हैं जो 'अभिहितान्वयवादी' कहे जाते हैं । अभिहितान्वयवादी ( भाट्टमतानुयायी ) मीमांसकों की दृष्टि में 'तात्पर्यवृत्ति' की मान्यता इसलिये आवश्यक है क्योंकि अभिधावृत्ति तो पृथक्-पृथक् पदों के पृथक्-पृथक् अर्थों के बोध कराने में ही क्षीणशक्ति हो जाया करती है और वाक्यार्थ पृथक्-पृथक् पदों का पृथक्-पृथक् अर्थ नहीं अपितु पदार्थों का परस्पर सम्बद्धरूप अर्थ हुआ करता है । अब इस वाक्यार्थस्वरूप पदार्थसंसर्ग अथवा परस्पर पदार्थ-सम्बन्ध के अवबोध के लिये कोई न कोई वृत्ति अवश्य होनी चाहिये । यह पदार्थसंसर्ग की बोधिका वृत्ति तात्पर्यवृत्ति ही है ( अन्य कोई वृत्ति नहीं ) । जो अर्थ इस तात्पर्यवृत्ति के द्वारा प्रतिपाद्य हुआ करता है वह तात्पर्यार्थ कहा जाया करता है । यह तात्पर्यार्थ पृथक्-पृथक् पदों द्वारा नहीं अपितु वाक्य द्वारा ही उपस्थापित किया जाया करता है ।

विमर्श—( क ) 'तात्पर्यवृत्ति' को अतिरिक्त वृत्ति मानने वाले भाट्टमीमांसक हैं । काव्य-

प्रकाशकार ने भी 'तात्पर्यार्थोऽपि केषुचित्' ( काव्यप्रकाश २-१ ) कहकर भाट्टमीमांसकों के तात्पर्यार्थ और तात्पर्यव्यापार का संकेत किया है। विश्वनाथ कविराज का अभिप्राय इन्हीं मीमांसकों की इस मान्यता का निर्देश है।

तात्पर्यवृत्ति के मानने वाले मीमांसक 'अभिहितान्वयवाद' के पक्षपाती हैं। 'अभिहितान्वयवाद' का अभिप्राय यह है—प्रत्येक शब्द अर्थ-सामान्य के देने वाले हुआ करते हैं न कि अर्थ-विशेष के। वाक्यबद्ध शब्दों का भी यही हाल है। वाक्यरूप में व्यवहृत शब्द अपना-अपना अर्थ भले हीं प्रतिपादित करें, परस्पर सम्बद्ध अर्थ का प्रतिपादन तो वाक्यवर्ती पदों की तात्पर्यवृत्ति पर निर्भर है। 'तात्पर्यवृत्ति' की रूपरेखा तो वाक्य और वाक्यार्थ की रूपरेखा में ही रची जाया करती है। आकाङ्क्षा, योग्यता और आसन्ति की मनोवैज्ञानिक, युक्तिसिद्ध किंवा भाषानुषक्त तत्त्व-सामग्री ही 'तात्पर्यवृत्ति' की आधार-शिला है। जिसे वाक्यार्थ कहते हैं वह पृथक्-पृथक् पदार्थ नहीं अपि तु पदार्थों का परस्पर सम्बन्ध अथवा अन्वयरूप अर्थ है, वस्तुतः तात्पर्यार्थ है। उदाहरण के लिये यदि 'गामानय' इस वाक्य को ही लें तो यह स्पष्ट है कि यहाँ गोपद का अर्थ 'सास्नादिमान् पदार्थ' है और यह अर्थ एक सामान्यरूप अर्थ है न कि विशेषरूप। इसी प्रकार 'अम्' प्रत्यय का अभिप्राय सामान्य 'कर्मत्व' है और 'नी' इस क्रियापद से गतिसामान्य का ही बोध हुआ करता है। यहाँ गोपद के लिये वक्तृविवक्षित 'कर्मत्व' के आश्रयभूत सास्नादिमान् प्राणिरूप अर्थविशेष का प्रतिपादन संभव नहीं। यह तो आकाङ्क्षा, योग्यता और आसत्ति की ही महिमा है जो यहाँ एक पद के अर्थ के साथ दूसरे पद के अर्थ का सम्बन्ध बताया करती है और जब पदार्थों का पारस्परिक सम्बन्ध पता चल जाता है तभी वह अर्थ प्रतीत हुआ करता है जिसे 'तात्पर्यार्थ' कहा करते हैं जो कि पदार्थरूप नहीं अपि तु वाक्यार्थरूप अर्थ है। आचार्य कुमारिल भट्ट के श्लोक वार्तिक ( २४२-३४३ ) की ये पंक्तियाँ—

'साक्षाद् यद्यपि कुर्वन्ति पदार्थप्रतिपादनम्।<br>
वर्णास्तथापि नैतस्मिन् पर्यवस्यन्ति निष्फले॥<br>
वाक्यार्थमितये तेषां प्रवृत्तौ नान्तरीयकम्।<br>
पाके ज्वालेव काष्ठानां पदार्थप्रतिपादनम्॥

यही निर्देश कर रही हैं कि वाक्यार्थ की प्रतिपत्ति पदार्थ की प्रतिपत्ति के द्वारा ही हुआ करती है और इसलिये पृथक्-पृथक् पदार्थ वाक्यार्थ नहीं अपि तु 'पदार्थसम्बन्ध' वाक्यार्थ है।

'अभिहितान्वयवाद' की संक्षिप्त सरल मीमांसा मीमांसाचार्य पार्थसारथिमिश्र की 'न्यायरत्नमाला' ( पृष्ठ १७ ) इस प्रकार किया करती है—

'अभिहितान्वय एव ज्यायान्। तथा च सूत्रकारः 'अर्थस्य तन्निमित्तत्वात्' ( पूर्वमीमांसा दर्शनसूत्र १-१-२५ ) इति व्यक्तमेव पदार्थनिमित्तकत्वं वाक्यार्थस्य दर्शयति। भाष्यकारोऽपि हि ( शबरस्वामी ) 'अमूनि पदानि स्वं स्वमर्थमभिधाय निवृत्तव्यापाराणि, अथेदानीं पदार्था अभिहिताः सन्तो वाक्यार्थमवबोधयन्ति' इत्याह।'

आचार्य मम्मट ने 'अभिहितान्वयवाद' का यही सरांश लिया है—

'आकाङ्क्षायोग्यतासन्निधिवशाद्वक्ष्यमाणस्वरूपाणां पदार्थानां समन्वये तात्पर्यार्थो विशेषवपुरपदार्थोऽपि वाक्यार्थः समुल्लसतीत्यभिहितान्वयवादिनां मतम्।

( काव्यप्रकाश द्वितीय उल्लास )

जिसकी विशद व्याख्या प्रदीपकार के शब्दों में यह है—

'लाघवात् पदानां पदार्थमात्रे शक्तिः, न त्वन्वयांशेऽपि। गौरवादन्यलभ्यत्वाच्च। तदंशो हि तात्पर्यार्थो वाच्याद्यर्थविलक्षणशरीरः आकाङ्क्षायोग्यतासत्तिवशादपदार्थोऽपि प्रतीयते। न चापदार्थप्रतीतावतिप्रसङ्गः। स्वरूपसतः शक्यान्वयत्वस्य नियामकत्वात्। इत्यभिहितान्वयवादिनां मतम्।' (काव्यप्रदीप, पृष्ठ १७)

(ख) 'अभिहितान्वयवाद' का प्रतिपक्ष वह वाक्यार्थवाद है जिसे 'अन्विताभिधानवाद' कहते हैं। यह वाद प्रभाकर-मतानुयायी मीमांसाचार्यों का वाद है। 'अभिहितान्वयवाद' और 'अन्विताभिधानवाद'–ये शब्द ही वाक्यार्थसम्बन्धी द्विविध वादों का अर्थ स्पष्ट कर देते हैं। 'अभिहितान्वयवाद' है—'अभिहितानां पदार्थानामर्थाभिधायिनां वा पदानामन्वय इति यो वादः सः अभिहितान्वयवादः'। अर्थात् पदों द्वारा प्रतिपादित उन-उन अर्थों अथवा अपने-अपने अर्थों के प्रतिपादक पदों के अन्वय अथवा सम्बन्ध का जो सिद्धान्त है वह 'अभिहितान्वयवाद' है और 'अन्विताभिधानवाद' है—'अन्वितानामेव पदार्थानामभिधानं शब्दैः प्रतिपादनमिति यो वादः स अन्विताभिधानवादः'। अर्थात् परस्पर स्वयं अन्वित अथवा संबद्ध पदार्थों के शब्दों द्वारा प्रतिपादन का जो सिद्धान्त है वह है अन्विताभिधानवाद। प्रदीपकार के शब्दों में 'अन्विताभिधानवाद' का यही स्वरूप है—

'अन्वयरूपे वाक्यार्थेऽपि पदार्थानां शक्तिः। व्यवहारेणान्वितस्यैवोपस्थापनात्तत्रैव शक्तिग्रहात्। किं चान्वयभागस्याशक्यत्वेऽनुभवविषयत्वं न स्यात्। तद्विषये शक्यत्वस्य प्रयोजकत्वात्। अशक्यस्याप्यनुभवप्रवेशेऽतिप्रसङ्गात्।' (काव्यप्रदीप, पृष्ठ १७)

जिससे स्पष्ट है कि तात्पर्यवृत्ति की अतिरिक्त मान्यता अनावश्यक है क्योंकि जब कि पद परस्पर अन्वित अर्थ के ही अभिधायक हों और शक्तिग्रह भी अन्वित अर्थ में ही हो तो अन्वय के लिये अभिधाभिन्न किसी वृत्ति का क्या काम? अभिधावृत्तिमातृकाकार आचार्य मुकुल भट्ट ने इन दोनों वाक्यार्थविषयक वादों और इनके समुच्चयवाद का बड़ा सुन्दर संक्षेप अपने ही ढंग से किया है—

'इह केषाञ्चिदन्वयव्यतिरेकावसेयसामान्यभूतस्वार्थमात्रविश्रान्तेषु पदेषु पदार्थाकाङ्क्षासंनिधियोग्यतामहिम्ना वाक्यार्थस्यानभिधेयभूतस्य हर्षशोकादिवदवसेयत्वमेव। यदा हि 'ब्राह्मण पुत्रस्ते जातः, ब्राह्मण कन्या ते गर्भिणी'ति यथाक्रमं पुत्रजन्मकन्यागर्भिणीत्वनिमित्तौ हर्षशोकौ स्वशब्देनानभिहितावपि शब्दाभिधेयभूतवस्तुसामर्थ्यादाक्षिप्येते, एवं वाक्यार्थस्यानभिधेयभूतस्यैव पदार्थाक्षेप्यत्वं द्रष्टव्यम्। एषां चैवंवादिनां मतेनार्थानामभिहितानामुत्तरकालं परस्परान्वयादभिहितान्वयवादः। अपरे त्वाहुः—'वृद्धव्यवहारात् शब्दार्थसम्बन्धावसायः। स च वृद्धव्यवहारः प्रवृत्तिनिवृत्तिरूपः। प्रवृत्तिनिवृत्ती च विशिष्टार्थनिष्ठे। अतो विशिष्ट एवार्थे पदानां सम्बन्धावधृतिः। ततश्च विशिष्टा एव पदार्था न तु पदार्थानां वैशिष्ट्यम्। एवं च परस्परान्वितानां वाक्यार्थरूपतापन्नानां तत्तत्सामान्याच्छादितत्वेन गृहीतस्ववाचकसंबन्धानां पदैः प्रत्यायनादन्विताभिधानमिति। अन्येषां तु मते पदानां तत्तत्सामान्यभूतो वाच्योऽर्थः। वाक्यस्य तु परस्परान्विताः पदार्था इति पदापेक्षयाऽभिहितान्वयः, वाक्यापेक्षया त्वन्विताभिधानम्। एवं चैतयोरभिहितान्वयान्वित ाभिधानयोः समुच्चय इति। (अभिधावृत्तिमातृका-पृष्ठ १५)

अर्थात् कुछ वाक्यार्थवादी आचार्यों का यह कहना है कि वाक्यवर्ती पद तो सामान्यभूत अर्थमात्र का ही उपस्थापन किया करते हैं और जो वाक्यार्थ है वह पदों का सामान्यभूत अर्थमात्र नहीं अपि तु परस्परसंसृष्ट पदार्थभिन्न अर्थ हुआ करता है। यह परस्परसंसृष्ट अर्थरूप वाक्यार्थ आकाङ्क्षा, योग्यता और आसत्ति की महिमा से प्रतीत हुआ करता है न कि पदों की अभिधान-

शक्ति से। इन आचार्यों के अनुसार वाक्यार्थ 'अभिहितान्वय' रूप है अर्थात् ऐसा है जिसमें पदों द्वारा अभिहित अर्थ बाद में तात्पर्य द्वारा परस्परान्वय में परिणत हुआ करता है। दूसरे वाक्यार्थवादी आचार्यों की यह मान्यता है कि सामान्यभूत अर्थमात्र में शब्दार्थसम्बन्ध का अवधारण नहीं हुआ करता। पद-पदार्थ-सम्बन्ध का अवधारण तो प्रतिदिन के भाषाप्रयोग में किया जाया करता है। इसलिये वाक्यार्थ 'अन्विताभिधान' है अर्थात् ऐसा है जिसे स्वयं परस्पर संसृष्ट पदार्थरूप कह सकते हैं। इन दोनों प्रकार के आचार्यों के अतिरिक्त कुछ ऐसे भी हैं जो 'अभिहितान्वय' और 'अन्विताभिधान' के समुच्चय में ही वस्तुतः वाक्यार्थप्रतिपत्ति का रहस्य देखा करते हैं। इनकी दृष्टि में पदों का अर्थ तो सामान्यभूत वाच्यरूप अर्थ हुआ करता है और वाक्य का जो अर्थ है वह परस्पर संबद्ध पदार्थरूप अर्थ है। वस्तुतः पद की दृष्टि से तो वाक्यार्थ 'अभिहितान्वय स्वरूप' है किन्तु वाक्य की दृष्टि से इसे 'अन्विताभिधान रूप' कहा जाया करता है।

(ग) ध्वनिवादी आलङ्कारिकों को 'अन्विताभिधानवाद' की अपेक्षा 'अभिहितान्वयवाद' का सिद्धान्त अधिक अभिप्रेत है। कारण यह है कि 'अभिहितान्वयवाद' में 'तात्पर्यवृत्ति' की जो अतिरिक्त मान्यता है वह व्यञ्जनावृत्ति की सिद्धि में सहयोग प्रदान किया करती है। 'परस्पर संसर्ग जब अभिधाबोध्य नहीं तब व्यङ्ग्यरूप अर्थ अभिधेय कैसे ?' यह युक्ति व्यञ्जना की अनिवार्य मान्यता की एक प्रेरणा है।

इति साहित्यदर्पणे वाक्यस्वरूपनिरूपणो नाम द्वितीयः परिच्छेदः।

( साहित्यदर्पण वाक्यस्वरूपनिरूपणनामक दूसरा परिच्छेद )



# तृतीयः परिच्छेदः

## ( काव्यात्मतत्त्व : रस-स्वरूपनिरूपण )

अथ कोऽयं रस इत्युच्यते—

( विभावादि द्वारा सहृदय-हृदय में अभिव्यक्त रत्यादिरूप स्थायीभाव ही 'रस' है )

**विभावेनानुभावेन व्यक्तः संचारिणा तथा ।**
**रसतामेति रत्यादिः स्थायी भावः सचेतसाम् ॥ १ ॥**

---

अनुवाद—अब ( काव्यात्मभूत ) 'रस' क्या है ? इसका निरूपण किया जा रहा है—

सहृदय-हृदय में ( वासनारूप से विराजमान ) रत्यादिरूप स्थायीभाव जब ( कविवर्णित ) विभाव, अनुभाव और व्यभिचारीभाव के द्वारा अभिव्यक्त हो उठते हैं तब आस्वाद अथवा आनन्दरूप हो जाते हैं और 'रस' कहे जाया करते हैं ।

विमर्श—( क ) साहित्यदर्पणकार की यह रस-परिभाषा नाट्याचार्य भरत मुनि के रस-सूत्र 'विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः' की एक सुन्दर सरल विवृति है । इस रस-परिभाषा में 'कविकृत विभावादियोजना और सहृदयहृदय की रत्यादिवासना की रसमयता' में व्यङ्ग्यव्यञ्जकभावरूप सम्बन्ध की अनिवार्य मान्यता का वही रहस्य झलक रहा है जो कि रस-ध्वनि के प्राचीन आचार्यों की भावना में आ चुका है । आचार्य अभिनवगुप्त ने कविकृत विभावादिवर्णना द्वारा सहृदयहृदय में रत्यादिस्थायी भाव की रसरूप में अभिव्यक्ति की यही सिद्धि की है—

'तेन प्रतीतिस्तावद्रसस्य सिद्धा । सा च रसनारूपा प्रतीतिरुत्पद्यते । वाच्यवाचकयोस्तत्राभिधादिविविक्तो व्यञ्जनात्मा ध्वननव्यापार एव । ·········तस्माद् व्यञ्जकत्वाख्येन व्यापारेण गुणालङ्कारौचित्यादिकयेतिकर्तव्यतया काव्यं भावकं रसान् भावयतीति त्र्यंशायामपि भावनायां करणांशे ध्वननमेव निपतति । भोगोऽपि न काव्यशब्देन क्रियते, अपि तु घनमोहान्ध्यसंकटतानिवृत्तिद्वारेणास्वादापरनाम्नि अलौकिके द्रुतिविस्तरविकासात्मनि भोगे कर्त्तव्ये लोकोत्तरो ध्वननव्यापार एव मूर्धाभिषिक्तः । 'रस्यमानतोदितचमत्कारानतिरिक्तत्वाद्भोगस्येति । ( ध्वन्यालोकलोचन, पृष्ठ १८९–१९० )

अर्थात् 'नाट्य अथवा काव्य में रसना रूप प्रतीति तो निर्विवाद है । नाट्य अथवा काव्य पर कवि और सहृदय दोनों की दृष्टियों से दृष्टिपात करने से यह स्पष्ट है कि 'रसभावना ही' एक मात्र नाट्य अथवा काव्य का साध्य है और नाट्यकाव्य का अभिव्यञ्जना–व्यापार ही इस रस-भावना का साधन है जिसमें समुचित शब्दार्थयोजनादि की इतिकर्तव्यता ( उपकारिता ) भी स्वभावतः सिद्ध है । काव्य–नाट्य को रस के 'भावक' कहने में वस्तुतः यही अभिप्राय मन में रखना चाहिये कि काव्य–नाट्य रस का व्यञ्जक है । रस का भोग अथवा आस्वाद भी काव्य–नाट्य के इस अलौकिक अभिव्यञ्जनव्यापार से ही सम्भव है । 'रसभोग' और 'रस की व्यङ्ग्यता' का एक ही अभिप्राय है, एक ही रहस्य है ।

काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट की भी यही रसदृष्टि है—

'कारणान्यथ कार्याणि सहकारीणि यानि च ।
रत्यादेः स्थायिनो लोके तानि चेन्नाट्यकाव्ययोः ॥

( रसप्रक्रिया : विभावादियोजना और स्थायीभाव की रसरूप में अभिव्यक्ति )

विभावादयो वक्ष्यन्ते। सात्त्विकाश्चानुभावरूपत्वात् न पृथगुक्ताः, व्यक्तो दध्यादिन्यायेन रूपान्तरपरिणतो व्यक्तीकृत एव रसो न तु दीपेन घट इव पूर्वसिद्धो व्यज्यते।

---

विभावा अनुभावास्तत् कथ्यन्ते व्यभिचारिणः।
व्यक्तस्स तैर्विभावाद्यैस्स्थायीभावो रसः स्मृतः॥' ( काव्यप्रकाश ४-२७,२८ )

जिसका यह लक्ष्य है—'यद्यपि लोकजीवन ही काव्य-नाट्य में प्रतिबिम्बित हुआ करता है किन्तु 'बिम्ब' में जो विशेषता नहीं वह 'प्रतिबिम्ब' से लिपट जाती है। लोकजीवन में रत्यादि चित्त-वृत्तियों के कारणभूत पदार्थ काव्य-नाट्य में प्रतिफलित होने पर सहृदयहृदय की रत्यादि वासनाओं को अभिव्यक्त करने लगते हैं। लोक के राम-सीतादि कवि किं वा नाटककार की कला से नायक-नायिका रूप में उपस्थित होकर काव्य-नाट्य के सामाजिकों के हृदय में रत्यादिभावों को रस रूप में इसीलिये अङ्कुरित करने लगते हैं क्योंकि लोकजीवन में रत्यादि भावों के कारण काव्य-नाट्य में आते ही विभावन का व्यापार प्रारम्भ कर देते हैं। लोक के राम-सीतादि का सीमित व्यक्तित्व काव्य-नाट्य में असीम हो उठता है। सहृदय सामाजिक 'राम' के साथ तन्मयीभाव नहीं स्थापित कर सकता, इसलिये कवि अथवा नाटककार की कला 'राम' को एक प्रेमी जीव के रूप में बदल डाला करती है जिसके साथ प्रत्येक काव्यरसिक एकरूपता का अनुसंधान करने में समर्थ हो उठता है। इसी प्रकार लोकजीवन में रत्यादि भावों के वाचिक-मानसिक किं वा शारीरिक स्वेदादिविकार काव्य-नाट्य में 'अनुभावन' की शक्ति रखने लगते हैं और सहृदय सामाजिक के हृदय में अकुरित रत्यादिवासनाओं को उत्तरोत्तर प्रकाशित करने में लग जाते हैं। लोकजीवन के रत्यादि भावों के आनुषङ्गिक भाव काव्य-नाट्य के क्षेत्र में प्रवेश पाकर काव्यरसिक के हृदय में उद्बुद्ध स्थायीभावों का पोषण अथवा सर्वतोभावेन अभिव्यञ्जन करने लगते हैं। इस प्रकार सहृदयहृदय में स्थायी भावों की अभिव्यक्ति अथवा सहृदयहृदय के लिये चर्वणा का समर्पण ही काव्य-नाट्य में विभाव-अनुभाव और व्यभिचारिभाव की योजना का परम निष्कर्ष है और जो 'रस' है वह वस्तुतः काव्य-नाट्य की अभिव्यञ्जना अथवा चर्वणा की अलौकिक विशेषता से विशिष्ट सहृदयहृदय का रत्यादि रूप स्थायीभाव ही है। चर्वणाविशिष्ट रत्यादिस्थायीभाव एक लोकोत्तर आनन्दात्मक अनुभव है।

( ख ) विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव—इन तीन पारिभाषिक पदों में 'लोक' और 'काव्य' का भेद स्पष्ट है। लोक में रत्यादि मनोभावों के कारण, कार्य और सहकारी तत्त्व काव्य में रत्यादि स्थायीभावों के विभावन अनुभावन और व्यभिचारण अथवा एक शब्द में अभिव्यञ्जन का व्यापार करने लगते हैं। आचार्य मम्मट के लिये तो यह आवश्यक था—क्योंकि उन्हें आचार्य आनन्दवर्धन और अभिनवगुप्त की रस-मीमांसा का सार खींचना था—कि वे लोक और काव्य के रत्यादिभावों के कारणादि किंवा विभावादि का वैलक्षण्य बताकर लोकानुभव से रस-रूप-काव्यानुभव का वैधर्म्य भी सिद्ध करते जैसा कि उन्होंने अपने रस-लक्षण में किया ही है, किन्तु विश्वनाथ कविराज के लिये यही युक्तियुक्त है कि वे पूर्वनिर्दिष्ट रस-प्रक्रिया का अपने शब्दों में समर्थन करें और उन्होंने ऐसा किया भी है। 'विभावादि द्वारा अभिव्यक्त ही रत्यादिस्थायीभाव 'रस' हुआ करता है'—इस साहित्यदर्पणकारसम्मत रस-स्वरूपदर्शन से यह स्पष्ट है कि यह अनुभव लौकिक नहीं अपितु अलौकिक है।

**अनुवाद**—( सहृदय-हृदय में वासनारूप से अवस्थित रत्यादि स्थायीभावों के अभिव्यञ्जक ) ये विभावादि तत्त्व क्या हैं? यह सब विचार-विमर्श तो आगे यथावसर किया

तदुक्तं लोचनकारैः—'रसाः प्रतीयन्त इति त्वोदनं पचतीतिवद् व्यवहारः' इति। अत्र च रत्यादिपदोपादानादेव प्राप्ते स्थायित्वे पुनः स्थायिपदोपादानं रत्यादीनामपि रसान्तरेष्वस्थायित्वप्रतिपादनार्थम्। ततश्च हासक्रोधादयः शृङ्गार-वीरादौ व्यभिचारिण एव। तदुक्तम्—

'रसावस्थः परम्भावः स्थायितां प्रतिपद्यते' इति।

---

ही जा रहा है। यहाँ (विभावादि वर्ग में) सात्त्विकभावों का (जिनका नाट्याचार्य भरतमुनि ने स्पष्ट निर्देश किया है) परिगणन इसलिये नहीं किया क्योंकि ये अनुभाव के अतिरिक्त और कोई तत्त्व नहीं। यहाँ रत्यादि स्थायीभावों के 'व्यक्त' होने का अभिप्राय है उनके, एक दूसरे रूप में-'रस' रूप में—परिणत होने का। रत्यादि स्थायीभावों की 'रस' रूप में जो अभिव्यक्ति है, वह दुग्ध की दधिरूप में अभिव्यक्ति (परिणति) सरीखी ही समझी जानी चाहिये। ऐसा इसलिए क्योंकि 'रस' कोई ऐसी वस्तु नहीं जो घट-पट की भाँति) पहले से ही विद्यमान हो जिसे विभावादि दीप की भाँति अभिव्यक्त किया करें। वस्तुतः यही बात लोचनकार (आचार्य अभिनवगुप्त) ने इस प्रकार कही है—लोगों का यह कहना कि 'रस अनुभव में पता चला करते हैं'। ऐसा ही है जैसे कि यह कहना कि 'भात पका रहे हैं'। यहाँ ('रसतामेति रत्यादिः स्थायी भावः सचेतसाम्' इस उक्ति में) 'रत्यादि' के विशेषणरूप से 'स्थायीभाव' का निर्देश एक उद्देश्यविशेष से किया गया है। बात यह है कि वैसे तो केवल 'रत्यादिः' कहने से ही 'रत्यादि रूप स्थायी चित्तवृत्तियों' का अभिप्राय निकल जाता है किन्तु फिर भी-'रत्यादिः स्थायी भावः' कहना इसलिये आवश्यक है क्योंकि इससे यह निर्दिष्ट होता है कि एक रस में यदि रतिरूप चित्तवृत्ति स्थायी है तो दूसरे में वह अस्थायी अथवा व्यभिचारी रूप में ही रहेगी। उदाहरण के लिए, हासरूप चित्तवृत्ति अथवा क्रोधादिरूप चित्तवृत्ति (जो कि हास्य अथवा रौद्रादि रसों में स्थायी है) शृङ्गार अथवा वीरादि रसों में व्यभिचारीरूप में ही पड़ी रहती है। वस्तुतः इसीलिये कहा गया है—'वही भाव वस्तुतः स्थायीभाव हुआ करता है—जो कि 'रस' रूप में अभिव्यक्त हो उठता है'।

विमर्श—(क) नाट्याचार्य भरतमुनि ने स्तम्भ, स्वेद आदि आठ 'सात्त्विक' भावों का पृथक् परिगणन किया है।

'स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चः स्वरभङ्गोऽथ वेपथुः।
वैवर्ण्यमश्रुप्रलय इत्यष्टौ सात्त्विकाः स्मृताः॥' (नाट्यशास्त्र ६.२२)

नाट्यशास्त्रकार की दृष्टि में सात्त्विकभावों का एक अपना ही महत्त्व है और इसीलिए नाट्यशास्त्र के सप्तम अध्याय में इनका भी विशद विवेचन किया हुआ है। सात्त्विकभावों का अनुभावों में अन्तर्भाव नहीं किया जा सकता-इसके सम्बन्ध में काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र सूरि ने नाट्यशास्त्र की मर्यादा का यह उल्लेख किया है—

'स्तम्भस्वेदरोमाञ्चस्वरभेदकम्पवैवर्ण्याश्रुप्रलया अष्टौ सात्त्विकाः। सीदत्यस्मिन् इति व्युत्पत्तेः सत्त्वगुणोत्कर्षात् साधुत्वाच्च प्राणात्मकं वस्तु सत्त्वम्, तत्र भवाः सात्त्विकाः, भावा इति वर्तते। तेऽत्र प्राणभूमिप्रसृतरत्यादिसंवेदनवृत्तयो बाह्यजडरूपभौतिकनेत्रजलादि-विलक्षणा विभावेन रत्यादिगतेनैवातिचर्वणागोचरेणाहृता अनुभावैश्च गम्यमाना भावा भवन्ति। तथा हि पृथ्वीभागप्रधाने प्राणे संक्रान्तश्चित्तवृत्तिगणः स्तम्भो विष्टब्धचेतनत्वम्। जलभागप्रधाने तु बाष्पः। तेजसस्तु प्राणनैकट्यादुभयथा तीव्रातीव्रत्वेन प्राणानुग्रह

इति द्विधा स्वेदो वैवर्ण्यं च। तद्धेतुत्वाच्च तथा व्यवहारः। आकाशानुग्रहे गतचेतनत्वं प्रलयः। वायुस्वातन्त्र्ये तु तस्य मन्दमध्योत्कृष्टावेशात् त्रेधा रोमाञ्चवेपथुस्वरभेदभावेन स्थितिरिति भरतविदः। बाह्यास्तु स्तम्भादयः शरीरधर्मा अनुभावाः। ते चान्तरालिकान् सात्त्विकान् भावान् गमयन्तः परमार्थतो रतिनिर्वेदादिगमका इति स्थितम्। एवं च नवस्थायिनस्त्रयस्त्रिंशद् व्यभिचारिणोऽष्टौ सात्त्विका-इति पञ्चाशद्भावाः।'

(काव्यानुशासन २. ५३)

इससे स्पष्ट है कि नाट्य में अनुभाव और सात्त्विकभाव का अपना २ स्थान है, अपना २ उपयोग है और अपना २ रसार्पणसामर्थ्य है।

साहित्यदर्पणकार ने सात्त्विक भावों को अनुभावरूप मान लिया है। आचार्य मम्मट के रसलक्षण में सात्त्विक भावों के समावेश न होने का तो एक युक्तियुक्त कारण मिल जाता है क्योंकि वहाँ रसके काव्यानन्द रूप का निरूपण है न कि नाट्यानन्द रूप का। किन्तु नाटकलक्षणकार कविराज विश्वनाथ के लिए रस-सृष्टि किंवा रसानुभूति में सात्त्विक भावों की सहयोगिता का अनिर्देश और साथ ही साथ इनका अनुभावों में अन्तर्भाव कुछ विचित्र सी बात है। सात्त्विक भावों की एक प्रकार की अनुभावरूपता का निर्देश दशरूपककार आचार्य धनञ्जय (८वीं शताब्दी) ने किया है—

'पृथग्भावा भवन्त्यन्येऽनुभावत्वेऽपि सात्त्विकाः।
सत्त्वादेव समुत्पत्तेस्तच्च तद्भावभावनम्॥

जिसका स्पष्टीकरण आचार्य धनिक के शब्दों में इस प्रकार है—

'परगतदुःखहर्षादिभावनायामत्यन्तानुकूलान्तःकरणत्वं सत्त्वं यदाह—सत्त्वं नाम मनः-प्रभवं तच्च समाहितमनस्त्वादुत्पद्यते, एतदेवास्य सत्त्वं यतः खिन्नेन प्रहर्षितेन चाश्रुरोमाञ्चादयो निर्वर्त्यन्ते तेन सत्त्वेन निर्वृत्ताः सात्त्विकास्त एव भावास्तत उत्पद्यमानत्वादश्रु-प्रभृतयोऽपि भावा भावसंसूचनात्मकविकाररूपत्वाच्चानुभावा इति द्वैरूप्यमेषाम्।'

(दशरूपक—४ थं)

'वस्तुतः 'दशरूपक' के इस सिद्धान्त का ही सूत्र पकड़ कर विश्वनाथ कविराज ने सात्त्विकभावों को अनुभावरूप मान लिया है। किन्तु जहाँ दशरूपक में स्तम्भादि को सात्त्विकभाव और अनु-भाव—दोनों रूपों में देखा गया है वहाँ साहित्यदर्पण में दोनों की एकरूपता निर्धारित कर दी गयी है। संभवतः भारतीय रंग-मंच की बदलती परिस्थितियाँ ही इस प्रकार के मतभेद को जन्म देनेवाली हैं।

(ख) 'विभावादि द्वारा रत्यादिस्थायीभाव की रस रूप में 'अभिव्यक्ति' रत्यादिरूप चित्त-वृत्तियों का एक अवस्थापरिणाम है'—यह साहित्यदर्पणकार का रसाभिव्यक्तिवाद आचार्य महिमभट्ट के 'व्यक्तिविवेक' से प्रभावित प्रतीत हो रहा है। आचार्य महिमभट्ट ने 'व्यक्ति' अथवा 'अभिव्यक्ति' को सद्विषयक किंवा असद्विषयक रूप से द्विविध मान कर सद्विषयक अभिव्यक्ति की ये निम्न संभावनायें की हैं—

१ ली अभिव्यक्ति—'तत्र कारणात्मनि कार्यस्य शक्त्यात्मनावस्थानात् तिरोभूतस्येन्द्रिय-गोचरत्वापत्तिलक्षण आविर्भाव एका (अभिव्यक्तिः), यथा क्षीराद्यवस्थायां दध्यादेः। तथावस्थानानुपगमे तु सैवोत्पत्तिरित्युच्यते कैश्चित्।' अर्थात् प्रथम अभिव्यक्ति वह सद्विषयक अभिव्यक्ति है जिसे कारण में शक्तिरूप से अवस्थित कार्य का आविर्भाव कहना चाहिए। जैसे कि दूध से दही का आविर्भाव। दही दूध से कोई सर्वथा भिन्न वस्तु नहीं अपितु दूध का ही एक अवस्थापरिणाम है। 'कारण में कार्य शक्तिरूप से अवस्थित रहा करता है'—इस सिद्धान्त के न मानने वाले 'आविर्भाव' अथवा 'अवस्थापरिणाम' को ही 'उत्पत्ति' कहा करते हैं।

२ री अभिव्यक्ति—**'तस्यैवाविर्भूतस्य कुतश्चित् प्रतिबन्धादप्रकाशमानस्य प्रकाशके-नोपसर्जनीकृतात्मना सहैव प्रकाशो द्वितीया यथा प्रदीपादिना घटादेः।'** अर्थात् किसी कारणवश अनभिव्यक्त किन्तु पूर्वाविर्भूत वस्तु का किसी ऐसे अभिव्यञ्जक के द्वारा जो कि अभिव्यञ्जक होने के नाते अप्रधान है और अपने साथ साथ अपने अभिव्यङ्ग्य को प्रकट किया करता है, प्रकाशित होना दूसरी अभिव्यक्ति है। जैसे किसी संतमसावृत घट का प्रदीप द्वारा प्रकाशन। प्रदीप द्वारा घट की जो अभिव्यक्ति है उसमें प्रदीप अपने आप को प्रकाशित करते हुए ही घट का प्रकाशक अथवा अभिव्यञ्जक हुआ करता है।

३ री अभिव्यक्ति—**'तस्यैवानुभूतपूर्वस्य संस्कारात्मनान्तर्विपरिवर्तिनः कुतश्चिदव्यभि-चारिणोऽर्थान्तरात् तत्प्रतिपादकाद्वा संस्कारप्रबोधमात्रं तृतीया, यथा धूमादग्नेः, यथा चालेख्यपुस्तकप्रतिविम्बानुकरणादिभ्यः, शब्दाच्च गवादेः।'** अर्थात् तीसरी अभिव्यक्ति उस प्रकार की अभिव्यक्ति है जिसे किसी पूर्वानुभूत किंवा संस्काररूप से हृदय में विराजमान वस्तु का, उससे सम्बद्ध (अविनाभूत) किसी दूसरी वस्तु अथवा उसके प्रतिपादक द्वारा, संस्कारोद्बोधन कहना चाहिये। जैसे कि धूम के द्वारा अग्नि का अनुभव। धूमदर्शन से अग्नि का अनुभव एक अभिव्यक्ति है जिसमें पूर्वानुभूत और संस्कार रूप में हृदय में विराजमान अग्नि का संस्कार प्रबोधमात्र हुआ करता है। इसी प्रकार आलेख्य अनुकरण किंवा शब्दादि प्रतिपादकों के द्वारा किसी वस्तु का अनुभव भी यही तीसरी अभिव्यक्ति है जिसमें अभिव्यञ्जक का कार्य केवल पूर्वानुभव के संस्कारों का जागरणमात्र हुआ करता है। इन उपर्युक्त अभिव्यक्तिविषयक संभावनाओं में 'रत्यादिस्थायीभाव की रसरूप में अभिव्यक्ति' केवल पहली अभिव्यक्तिसंभावना में आ सकती है न कि दूसरी अथवा तीसरी में। विश्वनाथ कविराज ने इन तीनों अभिव्यक्ति-संभावनाओं पर विचार कर 'रस' को 'दध्यादिन्याय' से ही अभिव्यक्त माना है 'घटादिन्याय' अथवा 'अग्न्यादि-न्याय' से नहीं। 'दध्यादिन्याय' का अभिप्राय है—जिस प्रकार दूध किसी अम्लद्रव्य (जामन) के संयोग से रूपान्तर परिणत होकर दही बना करता है उसी प्रकार सहृदयहृदयावस्थित रत्यादिरूप स्थायीभाव ही कविवर्णित विभावादि के संयोग से रूपान्तर परिणत होकर 'रस' बन जाया करता है। इस दृष्टि से 'घटादिन्याय' से रस को अभिव्यक्त मानना अनुचित है क्योंकि 'रस' घट की भांति कोई पूर्वसिद्ध पदार्थ नहीं जो कहीं छिपा हो और जिसे, दीपशिखा की भांति, विभावादियोजना प्रकाशित कर जाय। 'अग्न्यादिन्याय' से रस की अभिव्यक्ति भी युक्तिसंगत नहीं क्योंकि न तो अग्नि की भांति रस को लोकजीवन में पूर्वानुभूत मान सकते हैं और न विभावादियोजना को ही इस रसानुभव के सञ्चित संस्कारों का उद्बोधक कह सकते हैं। रसाभिव्यक्ति के लिए दध्यभिव्यक्ति को ही दृष्टान्त रूप से उपस्थित किया जा सकता है क्योंकि रसप्रक्रिया की समञ्जस व्यवस्था इसी से ठीक ठीक समझी जा सकती है।

(ग) जो वस्तु पूर्वसिद्ध हो, जैसे कि घट-पटादि, उसके लिए यह कहना ठीक है कि उसका अनुभव हुआ करता है किन्तु जिस वस्तु की पहले से कोई सत्ता नहीं, जैसे कि रस की, उसके लिये यह कहना कि उसका अनुभव हुआ करता है, प्रलापमात्र ही लगता है। तात्पर्य यह है कि जबतक 'घटादिन्याय' से रस की अभिव्यक्ति न सिद्ध की जाय तबतक यह कहना कि 'रस का अनुभव होता है' (रसाः प्रतीयन्ते) निरर्थक सा ही है। इस आशंका का समाधान आचार्य अभिनवगुप्त के शब्दों में, यह है—

**'सर्वपक्षेषु च प्रतीतिरपरिहार्या रसस्य। अप्रतीतं हि पिशाचवदव्यवहार्यं स्यात्। किन्तु यथा प्रतीतिमात्रत्वेनाविशिष्टत्वेऽपि प्रात्यक्षिकी आनुमानिकी आगमोत्था प्रतिभान-कृता योगिप्रत्यक्षजा च प्रतीतिरुपायवैलक्षण्यादन्यैव, तद्वदियमपि प्रतीतिश्चर्वणास्वादन-**

भोगापरनामा भवतु। तन्निदानभूताया हृदयसंवादाद्युपकृताया विभावादिसामग्र्या लोकोत्तररूपत्वात्। 'रसाः प्रतीयन्त' इति 'ओदनं पचती'ति-वद् व्यवहारः, प्रतीयमान एव हि रसः। प्रतीतिरेव विशिष्टा रसना। स च नाट्ये लौकिकानुमानप्रतीतेर्विलक्षणा; तां च प्रमुखे उपायतया संदधाना, एवं काव्ये अन्यशब्दप्रतीतेर्विलक्षणा, तां च प्रमुखे उपायतयापेक्षमाणा।'

—( ध्वन्यालोकलोचन, २ य उद्योत )

अर्थात् इसमें तो कोई संदेह हो नहीं सकता कि काव्य अथवा नाट्य के सहृदय सामाजिकों को रस का अनुभव हुआ करता है। यह एक और बात है कि रसानुभव एक लोकविलक्षण अनुभव है जिसे न तो प्रत्यक्ष कह सकते हैं न अनुमान, न तो प्रातिभ ज्ञान मान सकते हैं और न योगज साक्षात्कार। रसानुभव के साधन अलौकिक साधन हैं और इसलिये रसानुभव की अलौकिकता स्वयं सिद्ध है। 'रस का अनुभव हुआ करता है'—ऐसा कहने से यह नहीं सिद्ध हो जाता कि रस घट-पट की भाँति एक पूर्वसिद्ध वस्तु है। 'रस का अनुभव' तो रसचर्वणा, रसास्वाद, रसभोग आदि-आदि का पर्याय शब्द है जिससे यह स्पष्ट है कि सहृदय की रत्यादिवासना ही चर्वणा अथवा रसना के संबन्ध से 'रस' हैं। जैसे पाकक्रिया के संबन्ध से तण्डुल ( चावल ) को 'ओदन' ( भात ) कहा जाया करता है ( ओदनं पचति ) वैसे ही रसना क्रिया के संबन्ध से सामाजिकवासना भी 'रस' कही जाया करती है ( रसाः प्रतीयन्ते ); पाक के पहले जैसे चावल को 'भात' नहीं कहा करते वैसे ही रसना अथवा चर्वणा के पहले रत्यादिवासना भी 'रस' नहीं कही जाया करती।

( घ ) साहित्यदर्पणकार ने **'रसतामेति रत्यादिः स्थायीभावः सचेतसाम्'** आदि अपनी उक्ति की जो सार्थकता बतायी है उसका आधार व्यक्तिविवेककार का यह कथन है—

**'ये चैते स्थायिव्यभिचारिसात्त्विकभेदादेकोनपञ्चाशद्भावा उक्तास्ते सर्वे व्यभिचारिण एव। केवलमेषां प्रतिनियतरूपापेक्षो व्यपदेशभेदः। तथा हि स्थायित्वं स्थायिष्वेव प्रतिनियतं, न व्यभिचारिसात्त्विकेषु। व्यभिचारित्वं व्यभिचारिष्वेव, नेतरयोः। सात्त्विकत्वमपि सात्त्विकेष्वेव, नेतरयोरिति। तत्र स्थायिभावानामुभयी गतिः। न व्यभिचारिसात्त्विकानाम्। ते हि नित्यं व्यभिचारिण एव न जातुचित् स्थायिनः प्रकल्पन्ते।'**

—( व्यक्तिविवेक, १ म विमर्श )

अर्थात् नाट्यशास्त्र के भावाध्याय में परिगणित समस्त भाव वस्तुतः व्यभिचारिभाव ही हैं। इन ४९ भावों में रत्यादिभाव इसलिये स्थायीभाव कहे जाया करते हैं क्योंकि रसरूप में ये ही उद्बुद्ध हुआ करते हैं।

वस्तुतः स्थायीभावों की रसरूपता का सिद्धान्त नाट्याचार्य भरतमुनि का ही सिद्धान्त है जैसा कि निम्न उद्धरण से स्पष्ट है—

**'कथमिदानीमेते स्थायिनोऽष्टौ भावा रसत्वमाप्नुवन्तीत्युच्यते। एवमेतदिति। कस्मात्? यथाहि समानलक्षणास्तुल्यपाणिपादोदरसमानाः समानप्रत्यया अपि पुरुषाः कुलशीलविद्याकर्मशिल्पविचक्षणत्वयुक्ता राजत्वमाप्नुवन्ति तत्रैव चान्येऽल्पबुद्धयस्तेषामेवानुचरा भवन्ति। तथा विभावानुभावव्यभिचारिणः स्थायिभावानुपाश्रिता भवन्तीत्याश्रयत्वात्स्वामिभूताश्च स्थायिनो भावाः। तद्वत् स्थायिनि वपुषि गुणीभूता अन्ये भावाः। तान् गुणवत्तयाश्रयन्ते परिजनभूता व्यभिचारिणो भावाः। को दृष्टान्त इति? यथा नरेन्द्रो बहुजनपरिवारोऽपि सन् स एव नाम लभते नान्यः सुमहानपि पुरुषः। तद्वद् गवाक्षस्तु कश्चित्**

( रसास्वाद के स्वरूपनिर्णय की प्रतिज्ञा )

अस्य स्वरूपकथनगर्भं आस्वादनप्रकारः कथ्यते—

( रस और रस का आस्वाद )

सत्त्वोद्रेकादखण्डस्वप्रकाशानन्दचिन्मयः ।
वेद्यान्तरस्पर्शशून्यो ब्रह्मास्वादसहोदरः ॥ २ ॥
लोकोत्तरचमत्कारप्राणः कैश्चित् प्रमातृभिः ।
स्वाकारवदभिन्नत्वेनायमास्वाद्यते रसः ॥ ३ ॥

( काव्यार्थपरिशीलन : सत्त्वोद्रेक : रसास्वाद : )

'रजस्तमोभ्यामस्पृष्टं मनः सत्त्वमिहोच्यते' इत्युक्तप्रकारो बाह्यमेयविमुख-

---

कश्चित् पृच्छति कोऽयमिति। स च तमाह-राजेत्येव। तथा विभावानुभावव्यभिचारिपरिवृतः स्थायी भावो रसनाम लभते नरेन्द्रवत्।'

—( नाट्यशास्त्र–सप्तमाध्याय )

अर्थात् स्थायीभाव ही सामाजिकों की रसना के संवन्ध से 'रस' रूप धारण कर सकते हैं न कि अन्यान्यभाव। वैसे तो रत्यादिभाव भी भाव ही हैं। किन्तु उनमें अन्यभावों को अपना अनुचर बनाने का सामर्थ्य है और इसलिये ये ही 'रस' रूप में अभिव्यक्त हो पाते हैं। मनुष्यमात्र का अंग-प्रत्यङ्ग समान हुआ करता है किन्तु कोई अपने कुल-शीलादि के वैलक्षण्य से राजा हो जाता है और दूसरे लोग उसकी प्रजा बन जाते हैं। भाव के नाते सभी भाव समान हैं किन्तु इन भावों में स्थायीभाव ही ऐसे हैं जो एकमात्र 'रस' का पद पा सकते हैं क्योंकि इन्हीं में वह शक्ति है जो अन्यभावों को उनका आश्रित बनाया करती है।

अनुवाद—अब रस का आस्वाद कैसे हुआ करता है इसका ऐसा विचार किया जा रहा है जिसमें यह भी पता चल जाय कि रस का स्वरूप कैसा है—

कुछ विरले लोग ( सहृदय सामाजिक-जन ) ही उस काव्यानन्द (अथवा नाट्यानन्द) का अनुभव किया करते हैं जिसे 'रस' कहा जाया करता है। इस 'रस' का अनुभव उन्हें तभी हो पाता है जबकि उनके हृदय में ( काव्यनाट्यपरिशीलन की महिमा से ) सत्त्व का उद्रेक अथवा प्राबल्य हो जाया करता है। यह सहृदय हृदय के अनुभव का विषय 'रस' एक अखण्ड ( क्योंकि इसमें विभावादि का पृथक्-पृथक् अनुभव असंभव है ), स्वयंप्रकाश ( क्योंकि रस रूप अनुभव स्वयं प्रकाशित हुआ करता है न कि किसी अन्य ज्ञान का विषय बना करता है ) किंवा आनन्दमय रत्यादि-संवेदन रूप है; यह एक ऐसा अनुभव है जिसके साथ अन्य किसी भी ज्ञेय वस्तु का स्पर्श नहीं हो सकता, इसे यदि किसी भी अन्य अनुभव के समान बताया जा सके तो वह अनुभव एक मात्र आत्मसाक्षात्कार ही हो सकता है अन्य नहीं; इस अनुभव का सार एक अलौकिक चमत्कार है और यह अनुभव, यह आस्वाद ऐसा है जिसमें ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय का कोई भेद उसी प्रकार नहीं आभासित हुआ करता जिस प्रकार आत्मस्वरूप के साक्षात्कार अथवा ब्रह्मानन्द के अनुभव में।

उपर्युक्त रसास्वाद निरूपण में 'सत्त्व' का अभिप्राय है मन की एक ऐसी अवस्था का जो सहृदय सामाजिकों को अन्य समस्त घट-पटादि वस्तुओं के ज्ञान के प्रति विमुख अथवा वीतराग बना दिया करती है। वस्तुतः इसीलिये 'सत्त्व' की यह परिभाषा दी गयी है—

तापादकः कश्चनान्तरो धर्मः सत्त्वम् । तस्योद्रेको रजस्तमसी अभिभूय आविर्भावः । अत्र च हेतुस्तथाविधालौकिककाव्यार्थपरिशीलनम् ।

अखण्ड इत्येक एवायं विभावादिरत्यादिप्रकाशसुखचमत्कारात्मकः । अत्र हेतुं वक्ष्यामः । स्वप्रकाशत्वाद्यपि वक्ष्यमाणरीत्या । चिन्मय इति स्वरूपार्थे मयट् ।

चमत्कारश्चित्तविस्ताररूपो विस्मयापरपर्य्यायः । तत्प्राणत्वञ्चास्मद्वृद्धप्रपितामहसहृदयगोष्ठीगरिष्ठकविपण्डितमुख्यश्रीमन्नारायणपादैरुक्तम् । तदाह धर्मदत्तः स्वग्रन्थे—

'रसे सारश्चमत्कारः सर्वत्राऽप्यनुभूयते ।
तच्चमत्कारसारत्वे सर्वत्राऽप्यद्भुतो रसः ।
तस्मादद्भुतमेवाह कृती नारायणो रसम्' ।। इति ।

कैश्चिदिति प्राक्तनपुण्यशालिभिः ।

---

'सत्त्व' मन का वह स्वरूप है जिसमें रजोगुण और तमोगुण का कोई स्पर्श—कोई संपर्क—नहीं रहा करता—( सरस्वती कण्ठाभरण )। इस प्रकार सत्त्व के उद्रेक अथवा प्राबल्य का तात्पर्य है सत्त्व के इस रूप में विराजमान हो जाने का जिसमें रजोगुण और तमोगुण दबे दबाये रह जाँय और अपने-अपने कार्य ( अर्थात् चाञ्चल्य और मोहसंकट आदि ) के निष्पादन में असमर्थ बना दिये जाँय । यह 'सत्त्वोद्रेक' जिसके द्वारा संभव है और कुछ नहीं अपितु विभावादि रूप अलौकिक काव्यार्थ में सहृदय-हृदय का अलौकिक अभिनिवेश अथवा अन्तर्लय है ।

( इस सत्त्वोद्रेक की महिमा से सहृदयों को जिस रस का आस्वाद हुआ करता है वह) रस अखण्ड है। रस 'अखण्ड' है—इसका अभिप्राय यह है कि रस व्यञ्जक विभावादि किंवा व्यङ्ग्य रत्यादि का एक आनन्दघन, चमत्कारमय, अलौकिक संवेदन अथवा अनुभव है। रस के विभावादि किंवा रत्यादिमय एक आनन्दात्मक अनुभव होने का जो कारण है उसका तो विचार आगे किया ही जायगा। साथ ही साथ इसके 'स्वयंप्रकाश' होने का रहस्य भी, जैसा कि आगे बताया जायगा, स्पष्ट ही हो जायगा। रस के 'चिन्मय' होने का अभिप्राय यह है कि रस चिद्रूप है—स्वप्रकाशानन्द रूप है,—क्योंकि यहाँ 'चिन्मय' पद में जो 'मयट्' प्रत्यय है वह 'स्वरूप' का अर्थ रखता है ( नकि 'प्राचुर्य' का )।

रस 'लोकोत्तरचमत्कारप्रमाण' है—इस उक्ति में 'चमत्कार' शब्द 'विस्मय' शब्द का समानार्थक है। और 'विस्मय' क्या है ? विस्मय है सहृदय सामाजिक का चित्तविस्तार अथवा मनोविकास। 'चमत्कार' ही रस रूप अनुभव का प्राणभूत है—इसका बड़ा सुन्दर निर्देश हमारे ( साहित्यदर्पणकार के ) वृद्धप्रपितामह, रसिक समाज के अग्रणी किंवा कविपण्डितशिरोमणि आचार्य नारायण ने किया था जिसे आलङ्कारिक धर्मदत्त ने अपने अलङ्कार ग्रन्थ में इस प्रकार उट्टङ्कित किया है—

'चाहे कोई भी रस हो, यह तो चमत्कार ही है जो उसमें साररूप से प्रतीत हुआ करता है। और जबकि चमत्कार ही रस का सार है तब तो यही सिद्ध है कि सभी रसों में अद्भुत रस का ही आस्वाद मिला करता है। वस्तुतः महासहृदय आचार्य नारायण ने इसीलिये तो रस को अद्भुत अथवा चमत्कारसार कहा है।'

यहाँ 'कैश्चित्'—'कुछ विरले लोगों के द्वारा ही' ( रस का आस्वाद लिया जाया करता

यदुक्तम्—

'पुण्यवन्तः प्रमिण्वन्ति योगिवद्रससन्ततिम्' । इति ।

है ) इस कथन का अभिप्राय यह है कि रसास्वाद के भागी वे ही लोग हुआ करते हैं जो पूर्वजन्म के सञ्चित ( काव्यार्थपरिशीलन अथवा काव्यार्थभावनरूप ) पुण्य परिपूत रहा करते हैं ।

कहा भी गया है—'वे लोग रससंदोह का आनन्द लिया करते हैं जो कि ब्रह्मदर्शी योगियों की भाँति पुण्यात्मा हुआ करते हैं ।'

**विमर्श**—(क) साहित्यदर्पणकार ने काव्यार्थरूप रसास्वाद के अधिकारी लोगों को 'प्राक्तन-पुण्यशाली' कहा है। अभिव्यञ्जनावादी सभी आचार्य रसभोक्ता के लिए, काव्यार्थपरिशीलन के जन्मजन्मार्जित पुण्यसञ्चय को आवश्यक मानते हैं। रस का सार यदि 'चमत्कार' है और वस्तुतः ऐसा है भी और 'चमत्कार' यदि 'सकलविघ्नविनिर्मुक्तसंवेदन' है क्योंकि इसका और कोई रूप नहीं, तब तो यह स्वयं सिद्ध है कि रस का आस्वाद लेने वाले सामाजिक योगियों की भाँति पुण्यात्मा हैं और रसानुभव में स्वप्रकाशानन्दरूप आत्मानुभव का आनन्द लिया करते हैं।

( ख ) रसास्वाद में सहृदय सामाजिक की मनोदशा विचित्र हुआ करती है। इसमें विचित्रता इसलिए रहा करती है क्योंकि अन्य किसी भी अनुभव में ऐसी बात नहीं हुआ करती। यह मनोदशा मन के सत्त्वोद्रेक की दशा है। अथवा यों भी कह सकते हैं कि सामाजिक जन का वह मन ही 'सत्त्व' है जिसके रजोगुण और तमोगुण काव्यार्थपरिशीलन के द्वारा, अपने-अपने प्रभावोंके प्रकाशन में, असमर्थ हो जाया करते हैं। रजोमय मन चञ्चल हुआ करता है और तमोमय मन पर मोह संकट की घटा छायी रहती है। मन की चञ्चलता और मोहान्धता के निवारण के लिये योगीजन समाधि का सहारा लिया करते हैं किन्तु काव्यरसिक किंवा नाट्यप्रेमी लोगों के मन का मोह–संकट काव्य अथवा नाट्य के भोग से ही भगाया जाया करता है। सर्वप्रथम नाट्यशास्त्र-व्याख्याकार आचार्य भट्टनायक ने ही 'रसास्वाद में मन की दशा' का एक मनोवैज्ञानिक निरूपण किया था। भट्टनायक के अनुसार काव्य–नाट्य की भावकताशक्ति तो सामाजिकों में 'सहृदयता' का संचार किया करती है और जब सहृदयता का सञ्चार होने लगता है तब सामाजिकों में वह भोग सञ्चरित होने लगता है जो एक विचित्र अनुभव, एक अलौकिक मानस अध्यवसाय है। यह नाट्यानन्द, यह रसभोग ऐसा है जो 'परब्रह्मास्वादसविध' हुआ करता है। इसके स्वरूप का यदि विश्लेषण किया जा सके तो यही कहा जा सकता है कि यह **'सत्त्वोद्रेक-प्रकाशानन्दमयनिजसंविद्विश्रान्तिसलक्षण'** है, ऐसा है जिसे साक्षात् एक अहंपरामर्श कह सकते हैं। यह अहंपरामर्श ऐसा है जिसमें मन का सत्त्वगुण, रजस् और तमस् से अनुविद्ध होते हुए भी, रजस् और तमस् को दबाकर, अपने पूर्णस्वरूप में प्रकाशित रहा करता है। मन का यह सत्त्वोद्रेक एकमात्र आनन्दात्मक आत्मसंवेदनस्वरूप है।

भट्टनायकसम्मत यह 'भोग', यह 'सत्त्वोद्रेकप्रकाशानन्दमयनिजसंविद्विश्रान्ति'रूप अनुभव अभिव्यक्तिवादी आचार्य अभिनवगुप्त के अनुसार रसास्वाद की साधन–सामाग्री नहीं अपितु साक्षात् रस का प्राणभूत चमत्कार अथवा आस्वाद अथवा आत्मलय है। साहित्यदर्पणकार ने आचार्य अभिनवगुप्त का ही अनुसरण करते हुए 'रस' को अखण्डस्वप्रकाशानन्दचिन्मय' कहा है। यह 'अखण्डस्वप्रकाशानन्दचिन्मय' रस सहृदय सामाजिकों में 'सत्त्वोद्रेक' के कारण संभव है अथवा यह 'रस', यह अनुभव, सहृदय सामाजिकों का साक्षात् आत्मसाक्षात्काररूप है जिसके होते हुए मन की चञ्चलता किंवा मोहान्धता भाग जाया करती है—ये दोनों संभावनायें साहित्य-दर्पणकार को मान्य हैं जिसमें भट्टनायक और अभिनवगुप्त दोनों आचार्यों की विचारधाराओं का संगम स्थापित किया प्रतीत हो रहा है।

(ग) रस 'वेद्यान्तरस्पर्शशून्य' है और इसी लिये 'ब्रह्मास्वादसहोदर' है—यह साहित्यदर्पण-कारकृत रसस्वरूप-विवेक रसमर्मज्ञ आचार्य अभिनवगुप्त किंवा आचार्य मम्मट आदि के रसविषयक विचारों द्वारा सर्वथा प्रमाणित किंवा अनुप्राणित है। आचार्य अभिनवगुप्त ने 'रस' को चर्व्यमाण-तैकसार कहा है। रस चर्व्यमाणतैकसार है—ऐसा कहने का यही अभिप्राय है कि रसरूप अनुभव में किसी भी अन्य वेद्यवस्तु का कोई भी अनुवेद्य, कोई भी संसर्ग संभव नहीं। रस के निर्भरानन्द आत्मस्वरूप होने से ही यह सिद्ध है कि यह एक ऐसा अनुभव है जिसमें ज्ञेय-ज्ञातृ-भाव का विश्लेषण असंभव है। रस 'ज्ञेय' नहीं और न रसप्रमाता 'ज्ञाता' है, वह तो साक्षात् स्वप्रकाशानन्दात्मक आत्मानुभव है और जब ऐसी बात है तब तो रस की 'वेद्यान्तरसंपर्कशून्यता' स्वयं सिद्ध है। 'वेद्यान्तरसंपर्कशून्य' होने के ही कारण रस को 'ब्रह्मानन्दसहोदर' कहा गया है। रस ब्रह्मानन्द नहीं अपितु ब्रह्मानन्दसदृश है ऐसा कहने का तात्पर्य यह है कि जहां ब्रह्मानुभव शुद्ध चिदानन्दात्मक अनुभव है वहां रसानुभव रत्यादि संवलित चिदानन्दरूप अनुभव है।

(घ) रस 'लोकोत्तर चमत्कार प्राण' है—यह साहित्यदर्पणकारकृत रसस्वरूप-निर्देश सभी प्राचीन रसध्वनितत्त्वदर्शी आचार्यों की परम्परा से प्रमाणित होता है। 'चमत्कार' को सकलविघ्नविनिर्मुक्त संवित् कहा जाता है। काव्य-नाट्यतत्त्वदर्शी आचार्य अभिनवगुप्त ने 'चमत्कार' को एक निर्विघ्न संवेदन माना है। इसी के आशय के स्पष्टीकरण में 'काव्यानुशासन' के अज्ञातनामा व्याख्याकार का कथन है—

**'अद्भुतभोगात्मस्पन्दावेशरूपो हि चमत्कारः। स च साक्षात्कारस्वभावो मानसाध्यव-सायो वा संकल्पो वा स्मृतिर्वा तथात्वेनास्फुरन्स्त्वस्तु। यदाह—**

**रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्, पर्युत्सुकीभवति यत् सुखितोऽपि जन्तुः।**
**तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि॥**

**'अत्र हि स्मरतीति या स्मृतिरूपदर्शिता सा न तार्किकप्रसिद्धा पूर्वमेतस्यार्थस्याननु-भूतत्वात्। अपितु प्रतिभानापरपर्यायसाक्षात्कारस्वभावेयमिति।'** (काव्यानुशासन २. १)

अर्थात् जिसे चमत्कार कहते हैं वह एक ऐसा अनुभव है जो कि, चाहे वह साक्षात्कार हो या प्रतिभान हो या स्मृतिवैचित्र्य हो, एक विचित्र प्रकार का आनन्दावेश है जिसके होते एक विचित्र सुख-विस्मय हुआ करता है 'रसे सारश्चमत्कारस्सर्वत्राप्यनुभूयते'—इस उद्धरण से साहित्यदर्पणकार ने यही सिद्ध किया है कि रसानुभव अथवा रसभोग एक अलौकिक संवेदन है, ऐसा संवेदन है जिसे एक शब्द में 'चमत्कार' कहा जा सकता है।

(ङ) **'स्वाकारवदभिन्नत्वेनायमास्वाद्यते रसः'** यह साहित्यदर्पणकार का रसास्वादविषयक संकेत एक प्राचीन-संकेत है। आचार्य अभिनवगुप्त की रसमीमांसा का सारांश प्रकट करते हुये आचार्य मम्मट ने रसास्वाद को 'स्वाकार इवाभिन्नोऽपि गोचरीकृतः' कहा था। साहित्यदर्पणकार ने इसे 'स्वाकारवदभिन्नत्वेनायमास्वाद्यते रसः' इस रूप में प्रकट किया है। यहां साहित्यदर्पण की तर्कवागीशरचित टीका का यह मत है—

**'स्वाकारवदिति—यथा स्वस्माद्भिन्नोऽपि देहोऽहं स्थूल इत्यादिभेदोल्लेखाभावेन प्रतीयते, तथा रसोऽपि ज्ञातृज्ञानभेदोल्लेखाभावेनास्वाद्यते इत्यर्थः। घटादिज्ञाने जाते वेद्मीति यथा ज्ञातृज्ञानभेदः प्रतीयते तथाऽत्र नेति भावः। यद्वा स्वाकारवत् = स्वविषय-वत्। परिणामवादिभिर्ज्ञानतद्विषययोर्भेदानङ्गीकारादिति भावः।'**

अर्थात् जैसे 'अहं स्थूलः'–'मैं मोटा हूँ' यह अनुभव आत्मतत्त्व और शरीर के भेदोल्लेख के अभाव में हुआ करता है वैसे ही रस भी ज्ञाता और ज्ञान के भेदोल्लेख के अभाव में हुआ करता है। घट-पटादि के अनुभव में तो वेद्य और वेदन का भेद स्पष्ट रहा करता है किन्तु रसानुभव में

( 'रस' और 'आस्वाद' का तादात्म्य )

यद्यपि 'स्वादः काव्यार्थसम्भेदादात्मानन्दसमुद्भवः' इत्युक्तदिशा रस-

'रस' और 'अनुभव' का कोई भेद नहीं हुआ करता। साथ ही साथ 'स्वाकारवत्' का एक दूसरा भी अभिप्राय संभव है और वह यह है—जैसे ज्ञान और ज्ञानविषय में अभेद माना गया है, जैसा कि परिणामवादी दार्शनिकों का सिद्धान्त है, वैसे ही रसदार्शनिकों के अनुसार आस्वाद और आस्वादविषय 'रस' भी भिन्न नहीं, अपि तु एक अभिन्न तत्त्व है।

कुछ लोगों ने जैसे कि तर्कवागीशरचित साहित्यदर्पण-टीका के टिप्पणीकार ने ही स्वाकारवदभिन्नत्वेनायमास्वाद्यते रसः' इस उक्ति में एक और ही अभिप्राण ढूंढा है—

'यथा ज्ञानस्यैवाकारो घटादिस्तस्मादभिन्नोऽपि तद्विषयो बाह्यैरङ्गीक्रियते तथात्रापीत्यर्थः। अत्रेदं तत्त्वम्—स्वयं वेदनं तावदङ्गीकार्यम्। अन्यथा जगदान्ध्यं प्रसज्येत। एवं च स्वव्यतिरिक्तग्राह्यविरहात्तत्तदात्मिका बुद्धिः स्वयमेव स्वात्मरूपप्रकाशिका प्रकाशवदिति। तदुक्तम्—

'नान्योऽनुभाव्यो बुद्ध्याऽस्ति तस्या नानुभवोऽपरः।
ग्राह्यग्राहकवैधुर्यात् स्वयं सैव प्रकाशते॥' इति।

ग्राह्यस्य बाह्यविषयजातस्य ग्राहकं स्वयं वेदनापरपर्यायं बुद्धितत्त्वं तयोर्वैधुर्यं नाम ग्राह्यत्वेन ग्राहकत्वेन च रूपेण भेदराहित्यम्। तयोरभेदश्चानुमातव्यः। येन वेदनेन यद् वेद्यते तत्ततो न भिद्यते। यथा ज्ञानेनात्मानः। ( चक्षुरादीनि पञ्चेन्द्रियाणि ) तैश्च नीलादयो वेद्यन्ते। भेदे सति वेदनेन सहार्थस्य संबन्धित्वं न स्यात्। तादात्म्यस्य संबन्धनियमहेतोरभावात्। तस्माद् बुद्धिरेवानादिवासनावशादनेकाकारावभासत इति स्थितम्।'

( साहित्यदर्पण : निर्णयसागरसंस्करण, पृष्ठ ७२ )

अर्थात् घट-पटादि वेद्यवर्ग वस्तुतः वेदन अर्थात् ज्ञान के ही आकार हैं और इसलिये ज्ञेय और ज्ञान का भेद काल्पनिक है, वास्तविक नहीं। यदि ज्ञान से ज्ञेय कोई सर्वथा भिन्न तत्त्व हो तब ज्ञान और ज्ञेय का सम्बन्ध क्या ? ज्ञान और ज्ञेय का सम्बन्ध तो तादात्म्य-सम्बन्ध है। इस प्रकार 'आस्वाद' और 'रस' भिन्न-भिन्न तत्त्व नहीं अपि तु तादात्म्य-सम्बन्ध से संबद्ध तत्त्व हैं। किन्तु विश्वनाथ कविराज का यहां वास्तविक अभिप्राय संभवतः कुछ और है। 'कैश्चित् प्रमातृभिः स्वाकारवदभिन्नत्वेनायमास्वाद्यते रसः'-इस पद-संदर्भ में सर्वप्रथम तो रसप्रमाता के परिमित प्रमातृभाव के विगलित होने का अर्थ अन्तर्निहित है क्योंकि तभी रसप्रमाता के रसानुभवकालीन लोकोत्तर व्यक्तित्व का संकेत किया जा सकता है जैसा कि 'कैश्चित्' इस पद के द्वारा किया भी गया है। इस प्रकार 'स्वाकारवदभिन्नत्वेन' आदि के अर्थ-रहस्य में जो बात झलकती है वह यह है-जैसे स्वप्रकाशरूप आत्मतत्त्व का उसके आकार अर्थात् स्वरूपानन्द के साथ कोई भेद नहीं वैसे ही स्वप्रकाशरूप रस का उसके आकार अथवा चमत्कारात्मक आस्वाद के साथ कोई भेद नहीं। 'सहृदय सामाजिकों को रसास्वाद मिला करता है'—इसका यह रहस्य है कि 'सहृदय सामाजिक स्वप्रकाशानन्दरूप आत्मतत्त्व का साक्षात्कार किया करते हैं।' यहां यह अभिप्राय भी संगत है-जैसे भिन्न-भिन्न प्रमाताजनों में स्वप्रकाशानन्दमय आत्मतत्त्व अभिन्न है वैसे ही भिन्न-भिन्न सहृदयों का अनुभूत रस भी भिन्न नहीं अपि तु एकरूप, एकरस, अभिन्न हुआ करता है।

अनुवाद—यद्यपि प्राचीन रसमर्मज्ञ आचार्यों का यह निर्देश कि (सहृदय सामाजिक द्वारा अनुभूत काव्य-नाट्य का) 'आस्वाद विभावादि-संवलित रत्यादि रूप काव्यार्थ से अनुविद्ध

स्यास्वादानतिरिक्तत्वमुक्तम्, तथापि 'रसः स्वाद्यते' इति काल्पनिकं भेदमुररीकृत्य कर्मकर्त्तरि वा प्रयोगः। तदुक्तम्—'रस्यमानतामात्रसारत्वात् प्रकाशशरीरादनन्य एव हि रसः' इति। एवमन्यत्राप्येवंविधस्थलेषूपचारेण प्रयोगो ज्ञेयः।

---

सहृदय सामाजिक के आत्मानन्द का आस्वाद है' इसी बात को सिद्ध करता है कि जिसे 'रस' कहते हैं वह 'आस्वाद' के अतिरिक्त (आस्वादभिन्न) कोई और तत्त्व नहीं किन्तु तब भी यह कहा जा सकता है कि 'रस का आस्वाद लिया जाया करता है'। 'रस का आस्वाद लिया जाया करता है'—इस कथन में 'रस' और 'आस्वाद' में भेद की कल्पना कर ली गयी है (जो कि उचित ही है क्योंकि 'राहोः शिरः' 'राहु का सिर' आदि आदि रूप से अभेद में भेद-कल्पना की ही जाया करती है)। अथवा 'रसः स्वाद्यते'—'रस का आस्वाद लिया जाया करता है'—इस उक्ति में कर्मकर्तृप्रक्रिया मान सकते हैं जिससे 'रसः स्वाद्यते' का अभिप्राय यह निकलता है कि 'रस स्वयं ही अपने स्वरूपभूत, अपने से अभिन्न आस्वाद का विषय हुआ करता है'।

वस्तुतः इसीलिये कहा भी गया है—'रस का सारतम तत्त्व तो रस्यमानता अथवा आस्वादमयता है और इसीलिये जिसे 'रस' कहते हैं वह स्वप्रकाशानन्दमय संवित्तत्त्व (आत्मतत्त्व) से भिन्न कोई अन्य वस्तु नहीं।' इस भांति अन्यत्र भी, जहां ऐसा प्रयोग हो 'जिसमें 'रस' और 'आस्वाद' का भेद प्रतीत हुआ करे, यही समझना चाहिये कि उपचार का-काल्पनिक भेद का-आश्रय लिया गया है (अथवा कर्मकर्तृप्रक्रिया का व्यवहार किया गया है)।

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार ने 'स्वादः काव्यार्थसंभेदादात्मानन्दसमुद्भवः' आदि उदाहरण दशरूपक (४·४३) का दिया है। दशरूपक की पंक्तियाँ ये हैं :

'कथं च काव्यात् स्वानन्दोद्भूतिः किमात्मा चासाविति व्युत्पाद्यते—

> 'स्वादः काव्यार्थसंभेदादात्मानन्दसमुद्भवः।
> विकासविस्तरक्षोभविक्षेपैः स चतुर्विधः॥
> शृङ्गारवीरबीभत्सरौद्रेषु मनसः क्रमात्।
> हास्याद्भुतभयोत्कर्षकरुणानां त एव हि॥
> अतस्तज्जन्यता तेषामत एवावधारणम्।

काव्यार्थेन = विभावादिसंसृष्टस्थाय्यात्मकेन भावकचेतसः संभेदे = अन्योन्यसंवलने प्रत्यस्तमितस्वपरविभागे सति प्रबलतरस्वानन्दोद्भूतिः स्वादः' तस्य च सामान्यात्मकत्वेऽपि प्रतिनियतविभावादिकारणजन्येन संभेदेन चतुर्धा चित्तभूमयो भवन्ति। तद्यथा-शृङ्गारे विकासः, वीरे विस्तरः, बीभत्से क्षोभः, रौद्रे विक्षेप इति।'

अर्थात् जिसे काव्य-नाट्य का आस्वाद कहते हैं वह वस्तुतः आत्मानन्द का ही विलास है। यह आस्वाद तभी संभव है जबकि काव्य-नाट्य के सामाजिक के हृदय में विभावादि-संवलित रत्यादिरूप काव्यार्थ की महिमा से सहृदयता का स्रोत उमड़ पड़े और स्वगत-परगत का भेदभाव मिट जाय।

यद्यपि दशरूपककार की यह उक्ति 'रस' को 'आस्वाद' (स्वाद) रूप सिद्ध करने के लिये कोई प्रयत्न नहीं करती किन्तु इसके आधार पर विश्वनाथ कविराज ने जो 'रस' और 'आस्वाद' की अभिन्नता प्रमाणित की है उसमें कोई ऐसी विप्रतिपत्ति नहीं, जो खटकनेवाली हो। दशरूपककार की उपर्युक्त उक्ति में तो 'रस' और 'स्वाद' के भेद का ही पता चलता है अन्यथा अष्टविध रस और चतुर्विध स्वाद के उल्लेख का क्या अभिप्राय! संभवतः कविराज विश्वनाथ को दशरूपककार

( आस्वादस्वरूप रस और व्यञ्जनावृत्ति का तादात्म्य )

नन्वेतावता रसस्याज्ञेयत्वमुक्तं भवतीति व्यञ्जनायाश्च ज्ञानविशेषत्वाद् द्वयोरैक्यमापतितम्। ततश्च—

स्वज्ञानेनान्यधीहेतुः सिद्धेऽर्थे व्यञ्जको मतः।
यथा दीपोऽन्यथाभावे को विशेषोऽस्य कारकात् ॥'

इत्युक्तदिशा घटप्रदीपवद्व्यङ्ग्यव्यञ्जकयोः पार्थक्यमेवेति कथं रसस्य व्यङ्ग्यतेति चेत्, सत्यमुक्तम्। अत एवाहुः-'विलक्षण एवायं कृतिज्ञप्तिभेदेभ्यः स्वादनाख्यः कश्चिद्व्यापारः। अत एव हि रसनास्वादनचमत्करणादयो विल-

---

उपर्युक्त पंक्तियों में केवल प्रथम पंक्ति का ही ध्यान है जिसमें उन्हें 'स्वाद' पद 'रस' का समानार्थक प्रतीत हुआ है।

अनुवाद—यहाँ एक प्रश्न उठता है और वह यह है कि यदि 'रस' और 'आस्वाद' की उपर्युक्त एकरूपता मान ली जाय और 'रस' अथवा 'आस्वाद'को स्वप्रकाशानन्दरूप संवित् स्वीकार कर लिया जाय तब यह कैसे संभव है कि रस को अनुभव का विषय सिद्ध किया जाय! ( यह कैसे संभव है कि रस अथवा आस्वाद प्रकाशरूप भी हो जाय और प्रकाश अथवा संवेदन का विषय भी बन जाय! ) यहाँ यह तो कहा नहीं जा सकता कि रस अथवा आस्वाद व्यञ्जना द्वारा वेद्य है क्योंकि जैसे रस अथवा आस्वाद एक ज्ञानविशेष है वैसे ही व्यञ्जना भी एक ज्ञानविशेष ही है और ऐसा होने से यही सिद्ध है कि रस और व्यञ्जना दोनों एक अभिन्न तत्त्व हैं। रस और व्यञ्जना जब एक तत्त्व हुये तब क्यों कर रसको व्यङ्ग्य—व्यञ्जनावेद्य—कहा जा सके। रस को तो तभी व्यङ्ग्य कह सकते हैं जब व्यञ्जना उससे एक पृथक् तत्त्व हो। व्यङ्ग्य-व्यञ्जकभाव तो वस्तुभेद में ही संभव है जैसे कि घट और प्रदीप में जो व्यङ्ग्य,व्यञ्जकभाव है वह इसीलिये है क्योंकि व्यञ्जक प्रदीप और व्यङ्ग्य घट परस्पर भिन्न वस्तुयें हैं। तभी तो कहा गया है—

'व्यञ्जक वह तत्त्व है जो अपने आप को प्रकाशित करते हुये अपने से भिन्न किसी पूर्वसिद्ध वस्तु को प्रकाशित किया करे। उदाहरण के लिये 'प्रदीप' को इसीलिये व्यञ्जक कहा जाया करता है क्योंकि वह अपने आप को प्रकाशित करते हुये, अपने से भिन्न घट-पटादि को प्रकाशित किया करता है। यदि ऐसी बात न हो तो 'कारक' रूप हेतु से 'व्यञ्जक' रूप हेतु का भेद ही क्या रह जाय?' ( ध्वन्यालोक )

यह प्रश्न तो संगत सा लगता है। तभी वस्तुतः रसमर्मज्ञ-शिरोमणि आचार्य अभिनवगुप्त ने ऐसा कहा है—

'आस्वादन रूप व्यापार एक सर्वथा विलक्षण, अलौकिक, अनिर्वचनीय व्यापार है। यह व्यापार जैसे कारकहेतु के कृतिरूप व्यापार से विलक्षण है वैसे ही ज्ञापक (व्यञ्जक) हेतु के ज्ञप्ति ( व्यञ्जक ) रूप व्यापार से भी विलक्षण है। वस्तुतः इसीलिए इस आस्वादनात्मक व्यापार को ( जिससे रस अथवा आस्वाद संभव है ) रसन, आस्वादन, चमत्करण आदि-आदि अलौकिक शब्दों द्वारा सूचित किया जाया करता है।'

अब यदि 'रस' को व्यङ्ग्य कहा जाय, जैसा कि रसमर्मज्ञ आलङ्कारिकों द्वारा कहा ही जाया करता है तो वहाँ यही अभिप्राय समझना चाहिए कि काव्य-नाट्य के परमार्थभूत रसभावादिरूप अर्थ की प्रतीति के लिये व्यञ्जना नाम की एक ऐसी अलौकिक वृत्ति को स्वीकार करना है जो अभिधा और लक्षणा किंवा तात्पर्य नामक वृत्तियों से सर्वथा

क्षणा एव व्यपदेशाः' इति अभिधादिविलक्षणव्यापारमात्रप्रसाधनग्रहिलैरस्माभी रसादीनां व्यङ्ग्यत्वमुक्तं भवतीति।

विलक्षण वृत्ति हुआ करती है। रस 'व्यङ्ग्य' है—इसका रहस्य यही है कि रस (एक विलक्षण रसनात्मक व्यापार का विषय है। और यह रसनात्मक व्यापार और कुछ नहीं अपितु, अनिर्वचनीय व्यञ्जना-व्यापार है)।

**विमर्श**—रस के 'ज्ञान' रूप होने और 'व्यङ्ग्य' (व्यञ्जना-वेद्य) कहे जाने में जिस अनुपम वृत्ति का निर्देश यहाँ साहित्य-दर्पणकार ने किया है उसे प्राचीन रसवेदी आचार्य अभिनवगुप्त ने ही निर्दिष्ट कर दिया है। और 'रसना' रूप प्रतीति उत्पन्न हुआ करती है तथा इस रसनात्मक प्रतीति में व्यञ्जना का ही हाथ रहा करता है।

(तेन प्रतीतिस्तावद्रसस्य सिद्धा। सा च रसनारूपा प्रतीतिरुत्पद्यते। वाच्यवाचकयोस्तत्राभिधादिविविक्तो व्यञ्जनात्मा ध्वननव्यापार एव—

—ध्वन्यालोकलोचन—२ या उद्योत)

इस युक्ति से 'रस' की व्यङ्ग्यता की अनुपपत्ति का भी निराकरण आचार्य अभिनवगुप्त का ही किया हुआ है। 'रस' व्यङ्ग्य है, इसका अभिप्राय यही है कि काव्य-नाट्य की अभिधादि-विलक्षण व्यञ्जना शक्ति की ही यह महिमा है जिससे रसनात्मक प्रतीति को जन्म मिला करता है। इस प्रकार यदि यह कहा जाय कि 'रस व्यङ्ग्य है' तो यही समझा जायगा कि रसनात्मक प्रतीति व्यञ्जना-जन्य हुआ करती है। इस सम्बन्ध में आचार्य अभिनवगुप्त का और भी कथन है—

भोगीकरणव्यापारश्च काव्यस्य रसविषयो ध्वननात्मैव, नान्यत् किञ्चित्। भावकत्वमपि समुचितगुणालंकारपरिग्रहात्मकमस्माभिरेव वितत्य वक्ष्यते। किमेतदपूर्वम्? काव्यं च रसान् प्रति भावकमिति यदुच्यते, तत्र भवतैव भावनादुत्पत्तिपक्ष एव प्रत्युज्जीवितः। न च काव्यशब्दानां केवलानां भावकत्वम्, अर्थापरिज्ञाने तदभावात्। न च केवलानामर्थानाम्, शब्दान्तरेणार्प्यमाणत्वे तदयोगात्। द्वयोस्तु भावकत्वमस्माभिरेवोक्तम्—'यत्रार्थः शब्दो वा तमर्थं व्यंक्त' इत्यत्र। तस्माद् व्यंजकत्वाख्येन व्यापारेण गुणालंकारौचित्यादिकयेतिकर्त्तव्यतया काव्यं भावकं रसान् भावयति, इति त्र्यंशायामपि भावनायां कारणांशे ध्वननमेव निपतति। भोगोऽपि न काव्यशब्देन क्रियते, अपि तु घनमोहान्ध्यसंकटतानिवृत्तिद्वारेणास्वादापरनाम्नि अलौकिके द्रुतिविस्तरविकासात्मनि भोगे कर्त्तव्ये लोकोत्तरो ध्वननव्यापार एव मूर्धाभिषिक्तः तच्चेदं भोगकृत्त्वं रसस्य ध्वननीयत्वे सिद्धे दैवसिद्धम्। रस्यमानतोदितचमत्कारानतिरिक्तत्वाद् भोगस्येति।'

(ध्वन्यालोकलोचन—२ य उद्योत)

अर्थात् रस प्रक्रिया का यदि विश्लेषण किया जाय तो जो बात अन्ततोगत्वा सिद्ध होती है वह यह है—

काव्य-नाट्य रसभावक हुआ करता है। काव्य-नाट्य में एक विचित्र शक्ति रहा करती है जो कि उसकी भावना अथवा भावकता शक्ति है। काव्य-नाट्य की यह भावना वस्तुतः उसकी व्यञ्जना है अन्य कुछ नहीं। काव्य-नाट्य की भावना में भी साध्य, साधन और इतिकर्त्तव्यता के तीनों अंशों के स्वरूपों का स्पष्ट पता चला करता है। रस अथवा आनन्दमय अनुभव तो इसका साध्य है और व्यञ्जना-साधन। इतिकर्त्तव्यता (उपकारकतत्त्व) के रूप में भी काव्य-नाट्य की ही व्यञ्जकता सामग्री (अर्थात् गुण—अलंकार आदि की औचित्यपूर्ण योजना) दिखाई दिया करती है। यह काव्य-नाट्य की व्यञ्जना ही है जो कि विभावादि की साधारणीकृति से लेकर रसनारूप प्रतीति

( रस की आनन्दरूपता और शोकस्थायिभावात्मक करुण : सामञ्जस्य )

ननु तर्हि करुणादीनां रसानां दुःखमयत्वाद्रसत्वं ( तदुन्मुखत्वं ) न स्यादित्युच्यते—

करुणादावपि रसे जायते यत्परं सुखम् ।
सचेतसामनुभवः प्रमाणं तत्र केवलम् ॥ ४ ॥

आदिशब्दाद् बीभत्सभयानकादयः ।

( करुण आदि के 'रस'—आनन्दास्वाद-रूप होने में अन्य प्रमाण )

तथाऽप्यसहृदयानां सुखमुद्रणाय पक्षान्तरमुच्यते—

---

तक स्फुरित रहा करती है। 'रस' और 'रसना' रूप प्रतीति में औपचारिक अभेद मानकर रस को व्यञ्जना-जन्य कहने में कोई आपत्ति नहीं।

अनुवाद—यदि उपरिनिर्दिष्ट विचारधारा के अनुसार यही सिद्ध है कि रस आनन्दरूप है तो प्रश्न यह उठता है कि करुण, जिसमें शोकरूप स्थायीभाव की भावना अथवा रसना हुआ करती है, रस है या नहीं? इसका समाधान यह है—

'जब कि सहृदय सामाजिकों को करुण आदि रसों में भी अनिर्वचनीय आनन्द ही मिला करता है तब तो यही सिद्ध है कि करुण आदि भी रस ही हैं, आनन्दरूप आस्वाद ही हैं।'

यह 'करुण आदि' कहने का यह अभिप्राय है कि जैसे सहृदयों के अनुभव के आधार पर शोक-स्थायिभावात्मक करुण 'रस' है वैसे ही जुगुप्सा-स्थायिभावात्मक बीभत्स अथवा भय-स्थायिभावात्मक भयानक आदि भी 'रस' ही हैं—काव्य-नाट्य के आनन्दात्मक चमत्कार ही हैं।

विमर्श—शृङ्गार की भाँति करुण भी एक आनन्दात्मक आस्वाद है—यह करुण-मीमांसा प्राचीन रसमर्मज्ञों की परम्परा से चली आयी है। 'शोकः श्लोकत्वमागतः' की चिरप्रसिद्ध सूक्ति भी यही सिद्ध किया करती है कि करुण दुःखात्मक नहीं किन्तु एकमात्र सुखात्मक अनुभव है। महाकवि भवभूति की यह स्मरणीय उक्ति—

'एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद्
भिन्नः पृथक् पृथगिवाश्रयते विवर्तान् ।
आवर्तबुद्बुदतरङ्गमयान् विकारा-
नम्भो यथा सलिलमेव तु तत्समग्रम् ॥'

करुण के ही आनन्द को एकमात्र काव्य-नाट्य का अनिर्वचनीय आनन्द माना करती है।

यहाँ विश्वनाथ कविराज ने रस के आह्लाद रूप और करुण के शोकास्वाद रूप की मान्यता में जो अनुपपत्ति दूर की है उसमें लौकिक शोकानुभव से अलौकिक शोकास्वाद—लोक-करुण से काव्य-करुण—का वैलक्षण्य भी स्पष्ट रूप से झलक रहा है।

अनुवाद—यद्यपि करुणादि रसों के आनन्दात्मक होने में सहृदयों के स्वानुभव को प्रमाण मानना सर्वथा युक्तियुक्त है किन्तु सम्भव है कि वे लोग, जो सहृदय नहीं, ऐसा न मानें। इसलिये, ऐसे लोगों को निरुत्तर करने के लिये, करुणादि की रसरूपता की सिद्धि में दूसरा प्रमाण दिया जा रहा है—

**किञ्च तेषु यदा दुःखं न कोऽपि स्यात्तदुन्मुखः ।**

नहि कश्चित् सचेता आत्मनो दुःखाय प्रवर्त्तते। करुणादिषु च सकलस्यापि साभिनिवेशप्रवृत्तिदर्शनात् सुखमयत्वमेव।

( करुणादि रसों के दुःखात्मक मानने में महान् अनर्थ )

अनुपपत्त्यन्तरमाह—

**तथा रामायणादीनां भविता दुःखहेतुता ॥ ५ ॥**

करुणरसस्य दुःखहेतुत्वे करुणरसप्रधानरामायणादिप्रबन्धानामपि दुःखहेतुताप्रसङ्गः स्यात्।

---

'करुणादि रस का अनुभव तो वस्तुतः सब के लिये आनन्दात्मक ही अनुभव हुआ करता है क्योंकि यदि ऐसी बात न होती तो असहृदय की तो बात ही क्या! कोई भी व्यक्ति, चाहे वह कितना भी सहृदय क्यों न हो, करुणादि रस के आस्वाद के लिये लालायित ही क्यों हुआ करता, जैसाकि वस्तुतः हुआ करता है?'

सहृदय होने अथवा असहृदय होने की बात तो दूर रहे, कोई भी व्यक्ति जो समझदार हो, अपने आप अपने पास शोक-सन्ताप को क्यों बुलाये? अब जब कि करुणादि रस के आस्वाद के प्रति सामाजिक मात्र का आग्रह दिखायी पड़ता है तब तो यही निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि करुणादि रस भी आनन्दमय, सुखास्वादरूप ही हुआ करते हैं।

विमर्श—'लोक-करुण में हृदयोद्वेग हुआ करता है और काव्य-करुण में हृदयसम्वाद। लौकिक शोक में कोई भी व्यक्ति तन्मय होना नहीं चाहता। अलौकिक अर्थात् काव्य-नाट्योत्थापित शोकवासना में सभी तन्मय हुआ करते हैं। लौकिक करुण में आस्वाद्यमानता कहां? काव्य-करुण एकमात्र आस्वादसार हुआ करता है' यह विचारधारा जो कि विश्वनाथ कविराज ने यहाँ प्रवाहित की है 'रस' अथवा काव्यात्मक किंवा कलात्मक अनुभूति की बड़ी सुन्दर विचारधारा है जिसका उद्गम रसध्वनिवादी प्राचीन आचार्यों जैसे कि आचार्य आनन्दवर्धन और अभिनवगुप्त का ही मनन-चिन्तन है जैसा कि निम्न पंक्तियों से स्पष्ट है—

'शोक इति। क्रौञ्चस्य द्वन्द्ववियोगेन सहचरीहननोद्भूतेन साहचर्यध्वंसेनोत्थितो यः शोकः स्थायिभावो निरपेक्षविभावत्वाद्विप्रलम्भशृङ्गारोचितरतिस्थायिभावादन्य एव, स एव तथाभूतविभावतदुत्थाक्रन्दाद्यनुभावचर्वणया हृदयसंवादतन्मयीभवनक्रमादास्वाद्यमानतां प्रतिपन्नः, करुणरसरूपतां लौकिकशोकव्यतिरिक्तां स्वचित्तद्रुतिसमास्वाद्यसारां प्रतिपन्नः.........'। ( ध्वन्यालोकलोचन : १ म उद्योत )

अनुवाद—साथ ही साथ करुणादि रसों के दुःखात्मक मानने में जो सबसे बड़ी अनुपपत्ति है उसका भी निर्देश कर देना आवश्यक है—

'करुणादि को यदि दुःखात्मक मान लें, तब रामायणादि महान् काव्य अथवा नाट्य-ग्रन्थों को दुःखदायी मानना पड़ जायगा! तात्पर्य यह है कि रामायणादि काव्य-प्रबन्ध अथवा नाट्य-प्रबन्ध तो सबके लिये रसात्मक-आनन्द-निष्यन्दी-प्रबन्ध हैं और इन प्रबन्धों का जो रस है वह करुण रस है। अब यदि करुण को दुःखात्मक मान लिया जाय तब तो यह भी मानना पड़ेगा कि करुणरसप्रधान रामायणादि प्रबन्ध सहृदय सामाजिक के लिये दुःखदायक, दुःखात्मक प्रबन्ध हैं। किन्तु ऐसा भला कौन मानने लगे?

( शोकस्थायिभावात्मक करुण में आनन्दानुभव की सिद्धि )

ननु कथं दुःखकारणेभ्यः सुखोत्पत्तिरित्याह—

हेतुत्वं शोकहर्षादेर्गतेभ्यो लोकसंश्रयात् ।
शोकहर्षादयो लोके जायन्तां नाम लौकिकाः ॥ ६ ॥
अलौकिकविभावत्वं प्राप्तेभ्यः काव्यसंश्रयात् ।
सुखं सञ्जायते तेभ्यः सर्वेभ्योऽपीति का क्षतिः ॥ ७ ॥

---

विमर्श—करुण के आनन्दात्मक अनुभव होने में विश्वनाथ कविराज ने जो युक्ति दी है उस पर 'दशरूपक' की इस विचारधारा का प्रभाव स्पष्ट दिखाई देता है—

'ननु च युक्तं शृङ्गारवीरहास्यादिषु प्रमोदात्मकेषु काव्यार्थसम्भेदादानन्दोद्भव इति, करुणादौ तु दुःखात्मके कथमिवासौ प्रादुष्यात्? तथा हि-तत्र करुणात्मककाव्यश्रवणाद् दुःखाविर्भावोऽश्रुपातादयश्च रसिकानामपि प्रादुर्भवन्ति, न चैतदानन्दात्मकत्वे सति युज्यते। सत्यमेतत् किन्तु तादृश एवासावानन्दः सुखदुःखात्मको यथा प्रहरणादिषु सम्भोगावस्थायां कुट्टमिते स्त्रीणाम्, अन्यश्च लौकिकात् करुणात् काव्यकरुणः, तथा ह्युत्रोत्तरोत्तरा रसिकानां प्रवृत्तयः। यदि च लौकिककरुणवद् दुःखात्मकत्वमेवेह स्यात्तदा न कश्चिदत्र प्रवर्तेत, ततः करुणैकरसानां रामायणादिमहाप्रबन्धानामुच्छेद एव भवेत्। अश्रुपातादयश्चेतिवृत्त-वर्णनाकर्णनेन विनिपातितेषु लौकिकवैक्लव्यदर्शनादिवत् प्रेक्षकाणां प्रादुर्भवन्तो न विरुध्यन्ते, तस्माद्रसान्तरवत् करुणस्याप्यानन्दात्मकत्वमेव।' ( दशरूपक-४ थे प्रकाश )

अर्थात् शृङ्गारादि रसों की आनन्दात्मकता तो निःसन्दिग्ध ही है किन्तु करुण रस का आनन्दात्मक होना भी स्वयं सिद्ध है। काव्य का करुण 'रस' है। लोक का करुण रस नहीं। यदि काव्य का करुण 'रस' न होता, आनन्दात्मक अनुभव रूप न माना जाता, तब रामायणादि करुणरसप्रधान महाकाव्यों के प्रति लोगों की अभिरुचि क्योंकर दिखायी देती? रामायण का करुण यदि आनन्दचमत्कार है तो जहां भी करुण की अभिव्यक्ति है वहाँ आनन्द की ही अनुभूति हुआ करती है। काव्य-करुण के आँसू आनन्द के आँसू हुआ करते हैं। सहृदय सामाजिकों का संवेदन ही करुण के आनन्दात्मक होने का प्रमाण है।

अनुवाद—यह ठीक है कि करुण का स्थायीभाव शोक है और शोक केवल दुःख का ही जनक हो सकता है न कि सुख का। किन्तु काव्य-नाट्य में शोक से सुख मिला करता है ( और करुण आनन्दचमत्कार है ) यह भी एक परम तथ्य है और इसका विचार इस प्रकार है—

'भले ही शोक-विषाद और हर्ष-प्रहर्ष के उन-उन लौकिक कारणों से प्रतिदिन के जीवन में लोगों को दुःख और सुख मिला करें किन्तु लोक-जीवन के वे ही हर्ष-विषाद और उनके वे ही कारण जब काव्य-नाट्य की वर्णना के विषय बन जाया करते हैं और सहृदय सामाजिक के हृदय की शोकादि वासनाओं को उद्बुद्ध करने लगते हैं तब उनसे सुख अथवा आनन्द की ही सृष्टि हुआ करती है और यह बात ऐसी है जिसमें किसी प्रकार की अनुपपत्ति नहीं ( क्योंकि जैसे लोक और काव्य-नाट्य परस्पर विलक्षण हैं वैसे ही लोक के शोक-हर्ष और काव्य-नाट्य के शोक-हर्ष भी तो एक नहीं )।

ये खलु रामवनवासादयो लोके 'दुःखकारणानि' इत्युच्यन्ते त एव हि काव्यनाट्यसमर्पिता अलौकिकविभावनव्यापारवत्तया कारणशब्दवाच्यतां विहाय अलौकिकविभावशब्दवाच्यत्वं भजन्ते। तेभ्यश्च सुरते दन्तघातादिभ्य इव सुखमेव जायते। अतश्च 'लौकिकशोकहर्षादिकारणेभ्यो लौकिकशोकहर्षादयो जायन्ते' इति लोक एव प्रतिनियमः। काव्ये पुनः 'सर्वेभ्योऽपि विभावादिभ्यः सुखमेव जायते' इति नियमान्न कश्चिद्दोषः।

( काव्य-नाट्य के आँसू आनन्द के आँसू हुआ करते हैं )

कथं तर्हि हरिश्चन्द्रादिचरितस्य काव्यनाट्ययोरपि दर्शनश्रवणाभ्यामश्रुपातादयो जायन्त इत्युच्यते—

---

अभिप्राय यह है कि लोक-जीवन की दृष्टि से राम-वनवास आदि-आदि घटनायें दुःखद घटनायें ही हैं किन्तु ये ही घटनायें जब काव्य-नाट्य के क्षेत्र में उतारी जाया करती हैं तब दुःख देना तो दूर रहा, सुख देने लग जाती हैं। काव्य में लोक का यह आमूलचूल परिवर्तन इसलिये हुआ करता है क्योंकि लोक में तो वनवासादि घटनायें दुःख का 'कारण' हुआ करती हैं और ऐसी कही भी जाया करती हैं किन्तु काव्य-नाट्य में आते ही इनमें विभावन की शक्ति का संचार हो उठता है जिससे सहृदय सामाजिक अपनी शोकवासना का एक अलौकिक आस्वाद लेने लग जाता है और इसीलिये इन्हें एक अलौकिक शब्द जैसे कि 'विभाव' शब्द से संकेतित किया जाया करता है। काव्य-नाट्य की ये विभावरूप दुःखद घटनायें एकमात्र आनन्द की ही सृष्टि किया करती हैं। दुःख-हेतु से सुख की सृष्टि कदाचित् लोक में भी दिखायी देती है जैसे कि रतिप्रसङ्ग में दन्तक्षत और नखक्षत दुःख नहीं अपितु सुख के ही देनेवाले हुआ करते हैं। निष्कर्ष यह निकलता है कि लोक का नियम कुछ और है और काव्य-नाट्य का और। लोक का नियम है—लौकिक दुःख अथवा सुख के जनक तत्त्व लोक-जीवन में दुःख अथवा सुख दिया करते हैं। इसके विपरीत काव्य-नाट्य ( कला ) का नियम है—लोकजीवन की समस्त दुःखद किंवा सुखद वस्तुयें काव्य-नाट्य में आते ही विभावादिरूप में बदल जाया करती हैं और एकमात्र परमानन्द-सन्दोहरूप रस की सृष्टि किया करती हैं। इस प्रकार जब कि काव्य लोक से विलक्षण तत्त्व है तब इसमें क्या आपत्ति कि काव्य की शोक-वर्णना से आनन्द भावना हुआ करती है ?

**विमर्श**—यहाँ साहित्यदर्पणकार ने लोक और काव्य के वैलक्षण्य के आधार पर लौकिक शोक और अलौकिकशोक, लोक-करुण और काव्यकरुण का परस्पर वैलक्षण्य सिद्ध किया है जो कि सर्वथा युक्तियुक्त किंवा प्राचीन आचार्यों की विचारधारा द्वारा प्रमाणित है। यहाँ करुण की रसरूपता की सिद्धि का एकमात्र अभिप्राय रस के स्वरूप का सर्वतोभद्र उन्मीलन है। रस की अनिर्वचनीयता जितनी करुण की रसरूपता की सिद्धि में सिद्ध होती है उतनी शृङ्गार की रसरूपता की सिद्धि में नहीं होती।

अनुवाद—उपर्युक्त रीति से करुण यदि आनन्दरूप है तो ऐसा क्यों है कि काव्य-नाट्य में उपस्थापित कतिपय करुण-चरित, जैसे कि महाराज हरिश्चन्द्र आदि के ही चरित, के देखने अथवा सुनने से सामाजिकों की आँखों से आँसू गिरने लगते हैं ? इसका उत्तर यह है—

**अश्रुपातादयस्तद्वद् द्रुतत्वाच्चेतसो मताः**

**( रसास्वाद का अधिकार : समान अथवा विशिष्ट ? )**

**तर्हि कथं काव्यतः सर्वेषामीदृशी रसाभिव्यक्तिर्न जायत इत्यत आह—**

**न जायते तदास्वादो विना रत्यादिवासनाम् ॥ ८ ॥**

वासना चेदानीन्तनी प्राक्तनी च रसास्वादहेतुः, तत्र यद्याद्या न स्यात्तदा श्रोत्रियजरन्मीमांसकादीनामपि स स्यात्। यदि द्वितीया न स्यात्तदा यद्रागिणामपि केषाञ्चिद्रसोद्बोधो न दृश्यते तन्न स्यात्।

उक्तञ्च धर्म्मदत्तेन—

'सवासनानां सभ्यानां रसस्यास्वादनं भवेत्।
निर्वासनास्तु रङ्गान्तःकाष्ठकुड्यश्मसन्निभाः' ॥ इति ।

---

'जैसे लोकगत हृदयविदारक दृश्य के देखने अथवा सुनने से लोगों का हृदय पिघल जाता है और उनकी आँखों से दुःख के आँसू निकल पड़ते हैं वैसे ही काव्य-नाट्यगत करुण दृश्य के देखने अथवा सुनने से भी सहृदय सामाजिकों का हृदय पिघल पड़ता है और उनकी आँखों से आनन्द के स्रोत बने आँसू बह चलते हैं।'

अनुवाद—यहाँ यह भी प्रश्न स्वाभाविक है कि जब कि रस आनन्दरूप-आह्लादमय-हुआ करता है तो उन सभी लोगों को जो कि काव्य अथवा नाट्य के पढ़ने अथवा देखने वाले हुआ करते हैं, क्योंकर काव्य अथवा नाट्य से यह आह्लादानुभव, यह आनन्दास्वाद नहीं मिलता करता ? इसका भी समाधान है—

'जब तक काव्य-नाट्य के सामाजिकों में रत्यादिरूपवासना—जन्मजन्मान्तर से संचित सूक्ष्मरत्यादिसंस्कार—न हो तब तक उन्हें रत्यादि का आस्वाद (रस) भी क्योंकर मिलने लगे।'

यहाँ अभिप्राय यह है—रसास्वाद के लिये 'वासना' का होना नितान्त आवश्यक है। यह 'वासना' दो प्रकार की हुआ करती है—पहली आधुनिक ( इदानीन्तनी ) और दूसरी प्राचीन ( प्राक्तनी )। रसास्वाद के लिये जैसे पहली वासना आवश्यक है वैसे ही दूसरी भी। क्योंकि यदि पहले प्रकार की वासना रसास्वाद के लिये आवश्यक न हो तब तो शुष्कहृदय श्रोत्रिय और वेदवादरत मीमांसापण्डितों को भी रसास्वाद हुआ करे ! इसी प्रकार यदि दूसरे प्रकार की वासना को रसास्वाद की भूमिका न माना जाय तब इस प्रकार की घटना जैसे कि रसिकहृदय सामाजिकों में भी रसास्वाद की असंभावना आदि न घटा करे। वस्तुतः इसीलिये आलङ्कारिक धर्मदत्त ने कहा है—

'रस का आस्वाद तो उन्हीं सामाजिकों को हुआ करता है जिनके हृदय में रत्यादि-वासनाओं का भण्डार भरा है। उन्हें भला रस का आस्वाद कैसे जिनमें वासना ही नहीं ! ऐसे लोग सामाजिक नहीं अपितु रंगशाला के खम्भे, दीवार और पत्थर के समान सर्वथा काव्यार्थानुभव से वञ्चित ही रहने योग्य हैं।

विमर्श—मनुष्य मात्र के चित्त में चित्र-विचित्र वासनायें विराजमान हैं किन्तु सभी रसास्वाद के भागी नहीं हुआ करते। रसास्वाद के भागी तो वे लोग ही हुआ करते हैं जिनमें पूर्वजन्म की रत्यादि-वासना (प्राक्तनी वासना) रहा करती है जैसा कि महाकवि कालिदास ने स्पष्ट कहा है—

( रसस्वाद की भूमिका : साधारणीकरण : तन्मयीभवन )

ननु कथं रामादिरत्याद्युद्बोधकारणैः सीतादिभिः सामाजिकरत्याद्युद्बोध इत्युच्यते—

व्यापारोऽस्ति विभावादेर्नाम्ना साधारणीकृतिः ।
तत्प्रभावेण यस्यासन् पाथोधिप्लवनादयः ॥ ९ ॥
प्रमाता तदभेदेन स्वात्मानं प्रतिपद्यते ।

---

'रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्
पर्युत्सुकीभवति यत् सुखितोऽपि जन्तुः ।
तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं
भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ॥'

'इदानीन्तनी' वासना को भी रसास्वाद के लिये आवश्यक मानना युक्तियुक्त ही है। यदि सबको काव्य-नाट्य के प्रति आरंभिक औत्सुक्य से लेकर अन्तिम अभिनिवेश तक का समान अवसर मिला करता तो वैयाकरणों और मीमांसकों को शुष्कहृदय न कहा जाया करता। वैयाकरणों और मीमांसकों को रसास्वाद नहीं मिला करता—इसका अभिप्राय यही है कि—जब इस जन्म में काव्यार्थभावना का अवसर न मिले तो भावी जन्म भी रसास्वादशून्य ही व्यतीत होंगे! इस जन्म में वैयाकरणों और मीमांसकों के लिए काव्यार्थभावना के अवसर के अभाव का कारण मध्यकालीन भारतीय शिक्षाप्रणाली में खोजा जा सकता है। विश्वनाथ कविराज का यह संकेत एक विचारणीय संकेत है।

**अनुवाद—यह सब तो हुआ किन्तु एक प्रश्न यह है—नाट्य अथवा काव्य में उपस्थापित रामादि नायकों के रत्यादिभावों के उद्बोधन-कारण सीतादि नायिकाओं के दर्शन अथवा श्रवण से सामाजिक जन के हृदय की रत्यादिवासनायें क्योंकर उद्बुद्ध हो सकती हैं? इसका समाधान इस प्रकार है—**

**'काव्य-नाट्य में वर्णित विभाव, अनुभाव और व्यभिचारीभावों में 'साधारणीकरण' की अलौकिक शक्ति रहा करती है। इस शक्ति की ही यह महिमा है कि प्रत्येक सामाजिक अपनी-अपनी वैयक्तिक सीमाओं से परे पहुँच जाता है और अपने आपको उन महावीर राम आदि नायकों के समान, वस्तुतः उनसे अभिन्न मानने लग जाता है जिनकी समुद्र-संतरण, रावणवध आदि-आदि लीलायें लोक-जीवन में अत्यन्त असाधारण, लोकोत्तर मानी गयी हैं और वस्तुतः हैं भी।'**

**विमर्श**—काव्यनाट्य के सामाजिकों को 'सहृदय' कहा जाया करता है। वस्तुतः काव्य-नाट्य की यह महिमा ही है जो लोगों को सहृदय बनाया करती है। काव्यनाट्य की यह महिमा उसकी व्यञ्जकता शक्ति है जो उससे प्रभावित होनेवालों के भिन्न-भिन्न व्यक्तित्व को एक सहृदय व्यक्तित्व के रूप में बदल दिया करती है। लोकगत रत्यादि भावों की कारण-सामग्री से भिन्न-भिन्न लोगों को भिन्न-भिन्न प्रकार का अनुभव हुआ करता है किन्तु काव्यनाट्यगत विभावादि-सामग्री रसरूप अनुभव को ही जन्म देती है। विभावादि में साधारणीकृति की शक्ति वस्तुतः काव्य-नाट्य की व्यञ्जनाशक्ति ही है, अन्य कुछ नहीं। यहाँ विश्वनाथ कविराज ने व्यञ्जना का नामोल्लेख न कर उसके महाप्रभाव का उल्लेख किया है जिससे व्यञ्जना के वैभव का पता चल जाय और उसके स्वरूप-साक्षात्कार के लिये पाठक उत्कंठित हो जायें।

( काव्य-नाट्य के नायक और सामाजिक जन का साधारणीकरण )

ननु कथं मनुष्यमात्रस्य समुद्रलङ्घनादावुत्साहोद्बोध इत्युच्यते—

उत्साहादिसमुद्बोधः साधारण्याभिमानतः ॥ १० ॥
नृणामपि समुद्रादिलङ्घनादौ न दुष्यति ।

( सामाजिकों की रत्यादिवासनाओं और नायकों के रत्यादिभावों का साधारणीकरण )

रत्यादयोऽपि साधारण्येनैव प्रतीयन्त इत्याह—

साधारण्येन रत्यादिरपि तद्वत्प्रतीयते ॥ ११ ॥

रत्यादेरपि स्वात्मगतत्वेन प्रतीतौ सभ्यानां व्रीडातङ्कादिर्भवेत् । परगतत्वेन त्वरस्यतापातः ।

---

अनुवाद—यहाँ यह पूछा जा सकता है कि काव्य-नाट्य के सामाजिकों के लिये जो कि लोकजीवन में साधारण मनुष्य हुआ करते हैं, यह कैसे संभव है कि महावीर राम आदि नायकों की भांति समुद्रलंघन आदि वीर कर्मों के अनुष्ठान में उत्साह का भाव उद्बुद्ध हो जाय ! किन्तु इसका उत्तर सरल है और वह यह है—

'जब कि काव्य-नाट्य की 'साधारणीकृति' की शक्ति से सामाजिकों के हृदय में महावीर रामादि नायकों के साथ अभेद अथवा तादात्म्य की भावना जाग उठी तब यदि प्रत्येक सामाजिक का हृदय, भले ही वह लोक-जीवन का एक साधारण मानव-हृदय हो, समुद्रसंतरण सरीखे भयंकर वीरकर्मों के प्रति भी उत्साहादि महाभावों से भर उठे और असंभव को संभव बनाने की शक्ति का अनुभव करने लगे तो आश्चर्य क्या और आपत्ति क्या ?'

विमर्श—यहाँ रसिक के साधारणीकृत व्यक्तित्व का जो निरूपण है वह अत्यन्त सुन्दर किंवा महत्त्वपूर्ण है । सहृदय सामाजिक की रामादि नायकों के साथ यह तादात्म्य-स्थापना रसास्वाद की भूमिका तो है ही साथ ही साथ 'रामादिवत् वर्तितव्यं न रावणादिवत्' के सरस कर्त्तव्योपदेश की भी भूमिका है ।

अनुवाद—काव्य-नाट्य की 'साधारणीकृति' की शक्ति किस प्रकार रामादिगत रत्यादि भावों को भी सामाजिकों की रत्यादिवासनाओं से एकरूप-एकरस-बना दिया करती है—इसका विचार किया जा रहा है—

'जैसे काव्य-नाट्य के 'साधारणीकरण' व्यापार से सामाजिकों में, जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, समुद्रलंघन आदि के प्रति उत्साहादि का महाभाव जाग उठता है वैसे ही उनमें रत्यादिभाव भी उद्बुद्ध हो जाया करते हैं ।'

यहाँ आशय यह है—काव्य-नाट्य में उपस्थापित रत्यादिभाव न तो सामाजिकों को अपने वैयक्तिक रत्यादिभाव के रूप में प्रतीत होते हैं और न रामादि नायकों के ही वैयक्तिक रत्यादि भाव के रूप में । क्योंकि यदि कोई भी सामाजिक काव्य-नाट्य में वर्णित रत्यादि भाव को अपना ( स्वगत ) रत्यादि भाव मानने लगे तब उसे, रसास्वाद मिलना तो दूर रहा उलटे लज्जित होना पड़ेगा ( यदि उसके पास कोई बड़ा-बूढ़ा हो ) अथवा सशङ्क बने बैठना पड़ेगा ( यदि कोई और उसकी बराबरी का दिखायी दे ) अथवा आतङ्कित रहना पड़ेगा । इसके अतिरिक्त यदि सामाजिकों ने इन रत्यादि भावों को

( विभावादि का साधारणीकरण )

विभावादयोऽपि प्रथमतः साधारण्येन प्रतीयन्त इत्याह—

**परस्य न परस्येति ममेति न ममेति च।**
**तदास्वादे विभावादेः परिच्छेदो न विद्यते॥ १२॥**

---

नायकादिगत ( परगत ) ही मान लिया तब उन्हें उनसे रसास्वाद तो मिलने से रहा, उल्टे उनके प्रति उदासीनता और उपेक्षा ही उत्पन्न हो जायगी।

**विमर्श**—काव्यनाट्य से अभिव्यक्त रत्यादिभाव क्योंकर रसरूप हुआ करते हैं और रसरूप होने से क्योंकर स्वगत नहीं माने जा सकते-इसका निम्न पंक्तियों में, जो कि आचार्य अभिनवगुप्त की अभिनव भारती ( नाट्यशास्त्र ; षष्ठाध्याय ) का संक्षेप है, एक सुन्दर निर्देश है—

'स्वैकगतानां च सुखदुःखसंविदामास्वादे यथासंभवं तदपगमभीरुतया वा, तत्परिरक्षाव्यग्रतया वा, तत्सदृशार्जिजीषया वा तज्जिहासया वा, तत् प्रचिख्यापयिषया वा, तद्गोपनेच्छया वा प्रकारान्तरेण वा संवेदनान्तरसमुद्गमः एव परमो विघ्नः।'

( काव्यानुशासन टिप्पण : २ य अध्याय )

अर्थात् यदि सामाजिक रत्यादि भावों को 'स्वगत' मान लें तब उसे 'रस' नहीं मिल सकता। रत्यादि भावों के 'स्वगत' मानने से रसास्वाद में अड़चन पहुँचती है। यदि काव्यनाट्य-वर्णित 'रति' को स्वगत मान लिया गया, तब रस मिलना तो दूर रहे, सभी सामाजिक इस बात से डरते रहेंगे कि उनका आनन्द अब छिना तब छिना, इस बात के लिये व्याकुल रहेंगे कि उनका यह आनन्द कैसे सुरक्षित रहे, कैसे और भी अधिक मात्रा में उपार्जित किया जाय अथवा कैसे औरों पर प्रकट किया जाय।

इसी प्रकार रत्यादि भावों के 'परगत' मानने में भी रसास्वाद की संभावना नहीं हो सकती। कहा भी गया है—

'परगतत्वनियमभाजामपि सुखदुःखानां संवेदने नियमेन स्वात्मनि सुखदुःखमोहमाध्यस्थ्यादिसंविदन्तरोद्गमनसंभावनादवश्यंभावी विघ्नः।' ( काव्यानुशासन टिप्पण : २ य अ. )

अर्थात् रत्यादिभावों के 'परगत' मान लेने पर रस नहीं मिल सकता अपितु रसास्वाद के एक विघ्न से मुठभेड़ अवश्य हो सकती है। यदि सहृदय सामाजिक काव्य-नाट्योत्थापित रत्यादिभावों को रामादिनायकगत माना करें तब राग-द्वेष-मोह के वशीभूत होता रहेगा न कि आनन्दास्वाद के!

**अनुवाद—काव्य-नाट्य के 'साधारणीकरण' के व्यापार का सर्वप्रथम प्रभाव किस प्रकार सामाजिकों के लिये विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभावों का 'साधारणीकरण' हुआ करता है ( जो कि रसास्वाद का प्रथम पीठिकाबन्ध है ) इसका निर्देश किया जा रहा है—**

**'रसास्वाद के होने में सर्वप्रथम सामाजिकों को यह प्रतीत हुआ करता है, जैसा कि स्वाभाविक है, कि न तो समुद्र-लंघनादि व्यापार उनसे भिन्न रामादि नायकों के हैं और न यही कि वे रामादि नायकों के नहीं हैं, इतना ही क्यों, न तो उन्हें यह अनुभव होता है कि काव्य-नाट्य के वर्णन-चित्रण से उनका कोई सम्बन्ध है और न यही कि इनसे उनका कोई सम्बन्ध नहीं। बात यह होती है कि काव्य-नाट्य-समर्पित समस्त वस्तुएँ 'स्वगत' और 'परगत' के भेदभाव से परे पहुँच कर सर्वसाधारण के समान अधिकार की वस्तुएँ बन जाया करती हैं (और इसीलिये निर्द्वन्द्व आनन्द की सृष्टि करने में समर्थ हुआ करती हैं)।**

( लोक से काव्य–नाट्य ( कला ) का वैलक्षण्य : साधारणीकरण )

ननु तथापि कथमेवमलौकिकत्वमेतेषां विभावादीनामित्युच्यते—

विभावनादिव्यापारमलौकिकमुपेयुषाम् ।
अलौकिकत्वमेतेषां भूषणं न तु दूषणम्॥ १३ ॥

आदिशब्दादनुभावसञ्चारणे । तत्र विभावनं रत्यादेर्विशेषेणास्वादाङ्कुरण-योग्यतानयनम् । अनुभावनमेवम्भूतस्य रत्यादेः समनन्तरमेव रसादिरूपतया भावनम् । सञ्चारणं तथाभूतस्यैव तस्य सम्यक् चारणम् ।

---

**विमर्श**—आचार्य अभिनवगुप्त के अनुसार 'रसना' रूप प्रतीति एक 'सकलविघ्नविनिर्मुक्त' प्रतीति हुआ करती है। सहृदय सामाजिकों के लिये काव्य–नाट्य के आनन्दानुभव में सबसे बड़ा विघ्न काव्य–नाट्य–समर्पित वस्तुओं का 'स्वगत' अथवा 'परगत' रूप से ग्रहण करना हुआ करता है। लोक में वस्तुमात्र के प्रति 'ममता' अथवा 'परकीयता' की भावना स्वभावतः रहा करती है। लोक की यह 'ममता' अथवा 'परकीयता' की भावना काव्य–नाट्य की भावकता शक्ति–साधारणी-करण की शक्ति–एक शब्द में व्यञ्जना शक्ति-के द्वारा हटायी जाया करती है। इसके हटते समस्त काव्यार्पित वस्तुओं के प्रति सहृदय-हृदय में 'साधारणी भाव' परिपुष्ट हो उठता है जिसके रहते रसात्मक अनुभव के अतिरिक्त और कोई भी अनुभव संभव नहीं।

**अनुवाद**—भले ही लौकिक रत्यादि भावों के कारण-कलाप काव्य–नाट्य में आते ही स्वगत–परगत के सम्बन्ध से परे प्रतीत हुआ करें किन्तु इनमें अलौकिकता की विशेषता क्यों कर समा जाती है—इसका निरूपण किया जा रहा है—

'जब कि लोकगत रत्यादि भावों के कारण–कार्य और सहकारी तत्त्व काव्य–नाट्य के क्षेत्र में उतरते ही विभावन, अनुभावन और व्यभिचारण का अलौकिक व्यापार प्रारम्भ कर दें, तब इनका अलौकिक होना अथवा कहा जाना इनका दोष क्यों, वस्तुतः गुण ही माना जाया करता है।'

यहां 'विभावनादि' में 'आदि' शब्द का प्रयोग इसलिये किया गया है जिसमें 'विभावन' व्यापार के अतिरिक्त अनुभावन और संचारण (व्यभिचारण) व्यापारों का भी बोध हो। 'विभावन' व्यापार काव्य–नाट्य का वह व्यापार है जो सामाजिक–हृदय की रत्यादि वासनाओं को विशेषरूप से रसास्वाद के रूप में अंकुरित होने में समर्थ बनाया करता है। 'अनुभावन' का व्यापार वह है जो इस रूप में अङ्कुरित रत्यादि वासनाओं को तत्काल रसादिरूप में परिणत किया करता है। और 'सञ्चारण' (व्यभिचारण) का व्यापार वह है जो कि विभावन और अनुभावन के व्यापारों से अङ्कुरित किंवा पल्लवित रत्यादि वासनाओं को सम्यग्रूप से पुष्ट बनाया करता है।

**विमर्श**—काव्य–नाट्य के विभावनादिव्यापार ( व्यञ्जकत्व व्यापार ) के सम्बन्ध में अभिनव भारती की ये पंक्तियाँ स्मरणीय हैं:—

'तत्र लोकव्यवहारे कार्यकारणसहचारात्मकलिङ्गदर्शने स्थाय्यात्मपरचित्तवृत्त्यनु-मानाभ्यास एव पाटवादधुना तैरेवोद्यानकटाक्षधृत्यादिभिर्लौकिकीं कारणत्वादिभुवमति-क्रान्तैर्विभावनानुभावनासमुपरञ्जकत्वमात्रप्राणैः, अत एवालौकिकविभावादिव्यपदेश-भाग्भिः, प्राच्यकारणादिरूपसंस्कारोपजीवनाख्यापनाय विभावादिनामधेयव्यपदेश्यैः··· गुणप्रधानतापर्यायेण सामाजिकधियि सम्यग्योगं सम्बन्धमैकाग्र्यं वाऽऽसादितवद्भिरलौ-

( विभावादि की कारणता और रसोद्बोध )

विभावादीनां यथासङ्ख्यं कारणकार्य्यसहकारित्वे कथं त्रयाणामपि रसोद्बोधे कारणत्वमित्युच्यते—

**कारण–कार्य–सञ्चारिरूपा अपि हि लोकतः ।**
**रसोद्बोधे विभावाद्याः कारणान्येव ते मताः ॥ १४ ॥**

---

किकनिर्विघ्नसंवेदनात्मकचर्वणागोचरतां नीतोऽर्थश्चर्व्यमाणतैकसारो न तु सिद्धस्वभावस्तात्कालिक एव न तु चर्वणातिरिक्तकालावलम्बी स्थायिविलक्षण एव रसः ।'

( नाट्यशास्त्र : अभिनवभारती-षष्ठ अध्याय )

अर्थात् काव्य-नाट्य में वर्णित नायक-नायिकादि किंवा चन्द्रोद्यानादि में लौकिक रत्यादि भावों के अनुमापन का सामर्थ्य नहीं । कवि किंवा नाट्यकार के चित्रित जीवन-चित्र तो सहृदय सामाजिकों के हृदय में मानव-हृदय के चिरसञ्चित रत्यादि भावों के उद्बोधक हुआ करते हैं । इन जीवन-चित्रों में लोक-जीवन ही चित्रित रहा करता है किन्तु इनमें जो आनन्द है और जैसा इसका अनुभव हुआ करता है वह लोक में नहीं और न उसका लोक में वैसा कोई अनुभव है । लोक-जीवन में कार्य-कारण भाव की सीमायें प्रत्येक वस्तु को बांधे रहा करती हैं । किन्तु काव्य-नाट्य के क्षेत्र में कार्य-कारण भाव में भी अलौकिक परिवर्तन हो जाया करता है । काव्य-नाट्य के स्त्री-पुरुष, चन्द्र-चन्द्रिका आदि सहृदय सामाजिकों के हृदय में सर्व-सहृदय-साधारण रत्यादि भावों के अभिव्यञ्जक हुआ करते हैं और इसीलिये काव्य-नाट्य में लोक का कार्य-कारण भाव भाव्य-भावक भाव ( व्यङ्ग्य-व्यञ्जक भाव ) में परिवर्तित हो जाया करता है । काव्य-नाट्य 'भावक' अथवा 'व्यञ्जक' तत्त्व हैं जिसके विश्लेषण में काव्य-नाट्य के विभावनादि व्यापार का विश्लेषण हुआ करता है ।

अनुवाद—यहाँ यह बताना आवश्यक है कि जब कि विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव क्रमशः कारण, कार्य और सहकारि-रूप हुआ करते हैं तब क्यों कर इन्हें रसोद्बोध का 'कारण' कहा गया है—

**बात यह है कि विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभावों को जो क्रमशः कारण, कार्य और सहकारी कहा जाया करता है वह उनके लौकिक स्वरूप के अभिज्ञान की ही दृष्टि से न कि उनके रसोद्बोधन-सामर्थ्य की दृष्टि से । रसोद्बोध की दृष्टि से तो विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव-तीनों ही वस्तुतः ( समस्त-संवलित-रूप से ) 'कारण' हुआ करते हैं ।**

**विमर्श**—रसोद्बोध में विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव कारण, कार्य और सहकारी नहीं कहा जाया करते । इन्हें रसोद्बोध में भी कारण, कार्य और सहकारी तब माना जा सकता था जब कि सहृदय सामाजिक रसास्वाद में भी अपने-पराये का भेद-भाव रख सकते । रसास्वाद में अपने-पराये का भेद नहीं और इसलिये काव्य-नाट्य की समस्त वस्तुसम्पत्ति एकमात्र सहृदय हृदय की रत्यादि वासनाओं को अभिव्यक्त करने के ही लिये रहा करती है । वस्तुतः तो काव्य अथवा नाट्य को ही भावक अथवा अभिव्यञ्जक कहा करते हैं । जैसे काव्य-नाट्य लोक-जीवन की अलौकिक अभिव्यञ्जना है वैसे ही लोक-जीवन के कारण-कार्य-सहकारी तत्त्व काव्य-नाट्य के अलौकिक विभाव-अनुभाव-व्यभिचारी-तत्त्व हुआ करते हैं । इन अलौकिक विभावनादि व्यापारों वाले चन्द्रोद्यानादि काव्य-तत्त्वों को सहृदय सामाजिकों के रसोद्बोधन का 'कारण' कहा

( रसास्वाद में विभावादित्रितय का संवलित अनुभव )

ननु तर्हि कथं रसास्वादे तेषामेकः प्रतिभास इत्युच्यते—

प्रतीयमानः प्रथमं प्रत्येकं हेतुरुच्यते।
ततः संवलितः सर्वो विभावादिः सचेतसाम् ॥ १५ ॥
प्रपाणकरसन्यायाच्चर्व्यमाणो रसो भवेत्।

यथा खण्डमरिचादीनां सम्मेलनादपूर्व इव कश्चिदास्वादः प्रपाणकरसे सञ्जायते विभावादिसम्मेलनादिहापि तथेत्यर्थः।

---

जा सकता है जिसका अभिप्राय इनका 'अभिव्यञ्जक' होना है और अभिव्यञ्जक होने के ही नाते इनमें कारणता, कार्यता किंवा सहकारिता का विश्लेषण सम्भव नहीं।

अनुवाद—जब कि रसास्वाद में विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव-तीनों का हाथ रहा करता है तब ऐसा क्यों कि इन तीनों का पृथक्-पृथक् प्रतिभास न होकर समुदित-संवलित-प्रतिभास हुआ करता है? इसका विचार किया जा रहा है—

'रसास्वाद के पहले तो सामाजिकजन किसी प्रकार यह जान सकते हैं कि विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव का पृथक्-पृथक् स्वरूप क्या है और कैसे इन्हें पृथक्-पृथक् रूपसे रसोद्बोध का कारण माना जा सकता है किन्तु जब कि ये तीनों व्यञ्जना की शक्ति से परस्पर संवलित रूप से प्रतीत होने लगते हैं और एकघन प्रतिभास में परिणत होकर प्रपाणक रस की भांति एक आनन्दात्मक आस्वाद का रूप धारण कर लेते हैं तब ये विभावादि नहीं अपितु 'रस' बन जाते हैं।'

तात्पर्य यह है कि जैसे प्रपाणक रस में शक्कर, काली मिर्च, कपूर आदि-आदि के मेल के होने पर भी एक अपूर्व आस्वाद मिला करता है वैसे ही काव्य-रस अथवा नाट्य-रस में विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभाव के संवलन के होने पर भी एक अपूर्व ही आनन्द प्राप्त हुआ करता है।

विमर्श—पानकादि रस और काव्य अथवा नाट्यरस का बड़ा सुन्दर साधर्म्य-वैधर्म्य आचार्य अभिनवगुप्त की इस उक्ति में प्रदर्शित है—

'अलौकिक एवायं चर्वणोपयोगी विभावादिव्यवहारः।
क्वान्यत्रेत्थं दृष्टमिति चेद् भूषणमेतदस्माकमलौकिकत्वसिद्धौ।
पाणकरसास्वादोऽपि किं गुडमरीचादिषु दृष्ट इति समानमेतत्।

और इसमें भी—

'एतदुक्तं भवति—पाकरूपया सम्यग्योजनया तावदलौकिको रसो जायते। तत्र च प्रधानत्वेन जलस्य रसाभिव्यञ्जकत्वमिति व्यञ्जनं विभावस्थानीयं, चिञ्चाहरिद्राद्यनुभाव-प्रायम्। द्रव्याणि तु गुडादि, तदीयचुक्रादिरसविलक्षणमधुरादियोगाद् व्यभिचारिकल्पं स्वात्मनि तदुपजीवनेन च परत्र च स्वरसङ्क्रमणया वैचित्र्याधायकत्वात्। अत्र तु स्थायिकल्पस्तन्मिश्रणासमयभावी रसविशेषो विभावकल्पव्यञ्जनजनितो मन्तव्यः। स हि लौकिकः। अयन्तु कुशलैकनिर्वर्त्यस्तद्विदां रसनीयो भवति।'

( नाट्यशास्त्र : अभिनवभारती : षष्ठ अध्याय )

अर्थात् जैसे गुड, काली मिर्च आदि-आदि पृथक्-पृथक् वस्तुओं में वह रस नहीं रहा करता जिसे पानक अथवा श्रीखण्ड आदि रस कहा करते हैं वैसे ही पृथक्-पृथक् विभाव, अनुभाव आदि में

( रसोद्बोध में विभावादित्रितय की कारणता का रहस्य )

ननु यदि विभावानुभावव्यभिचारिभिर्मिलितैरेव रसस्तत् कथं तेषामेकस्य द्वयोर्वा सद्भावेऽपि स स्यादित्युच्यते—

सद्भावश्चेद्विभावादेर्द्वयोरेकस्य वा भवेत् ॥ १६ ॥
झटित्यन्यसमाक्षेपे तदा दोषो न विद्यते ।

अन्यसमाक्षेपश्च प्रकरणादिवशात् । यथा—

'दीर्घाक्षं शरदिन्दुकान्तिवदनं बाहू नतावंसयोः
सङ्क्षिप्तं निबिडोन्नतस्तनमुरः पार्श्वे प्रमृष्टे इव ।
मध्यः पाणिमितो नितम्बि जघनं पादावुदग्राङ्गुली
छन्दो नर्त्तयितुर्यथैव मनसः सृष्टं तथास्या वपुः ॥'

अत्र मालविकामभिलषतोऽग्निमित्रस्य मालविकारूपविभावमात्रवर्णनेऽपि

---

वह रस नहीं मिला करता जिसे काव्य अथवा नाट्य-रस कहा गया है। गुड, काली मिर्च आदि-आदि विविध द्रव्यों से तभी 'रस' निष्पन्न हुआ करता है जब कि उनकी समुचित पाकरूप योजना की गयी हो। विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभावों की भी समुचित अभिव्यञ्जन-योजना ही काव्य-नाट्य-रस को निष्पन्न कर सकती है। अलग-अलग विभाव अथवा अनुभाव अथवा व्यभिचारीभाव में रस-निष्पादन का सामर्थ्य भले ही हो 'रस' नहीं हुआ करता। रस तो एक अलौकिक आस्वादात्मक अनुभव है और उसी प्रकार विभावादि से विलक्षण अनुभव है जिस प्रकार पानक रस गुड-मरिच आदि से एक विलक्षण आस्वाद है—

अनुवाद—यदि सम्मिलित विभावादित्रितय ही रसोद्बोध के निमित्त हैं तब ऐसा क्यों कि कहीं एक अथवा दो की ही उपस्थिति में रसास्वाद मिला करता है? इसका निरूपण किया जा रहा है—

'रसोद्बोध तो विभावादित्रितय के संवलन में ही संभव है। वहां भी जहां विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभावों में से केवल दो उपस्थित हों या एक ही उपस्थित हो और रसोद्बोध हो रहा हो तो यही समझा जाना चाहिये कि काव्य-नाट्य की व्यञ्जकता शक्ति अन्य अनुपस्थित को भी अविलम्ब प्रकाशित कर रही है और 'विभावादित्रितय और रसोद्बोध' के सिद्धान्त में कहीं कोई त्रुटि नहीं आयी।'

तात्पर्य यह है कि प्रकरण-वैशिष्ट्य आदि-आदि व्यञ्जना-नियामक ऐसे हैं जो अनुपस्थित विभावादि को अभिव्यक्त करने में समर्थ रहा करते हैं। उदाहरण के लिये (महाकवि कालिदास के 'मालविकाग्निमित्र' की यह सूक्ति)

'मालविका का यह शरीर विधाता ने ऐसा बनाया है जैसे उसके नृत्याचार्य के मन की बात जान कर बनाया हो—'आंखें बड़ी बड़ी, मुँह शरदृतु के चांद के समान मनोरम, दोनों बाँहें दोनों कन्धों पर झुकी हुईं, दोनों स्तन एक दूसरे से सटे और उभरे हुये, उरःस्थल न बड़ा न छोटा, दोनों बगल मानों चिकने सुडौल बनाये गये हों, कमर पतली मानो मुट्ठी में आ जाय, जघन सुडौल और विशाल, और दोनों पैर ऐसे जिनकी आगे की ओर ऊँची अंगुलियां इतनी सुन्दर हैं!'

यहां मालविका के प्रेमी अग्निमित्र ने तो अपनी आंखों में उतरने वाले मालविका के

'रस' अनुकार्य ( नायकादि- ) गत नहीं

सञ्चारिणामौत्सुक्यादीनामनुभावनाञ्च नयनविस्फारादीनामौचित्यादेवाक्षेपः। एवमन्याक्षेपेऽप्यूह्यम्।

'अनुकार्य्यगतो रसः' इति वदतः प्रत्याह—

पारिमित्याल्लौकिकत्वात्सान्तरायतया तथा ॥ १७ ॥
अनुकार्य्यस्य रत्यादेरुद्बोधो न रसो भवेत्।

सीतादिदर्शनादिजो रामादिरत्याद्युद्बोधो हि परिमितो लौकिको नाट्य-

---

सुन्दर शरीर मात्र का वर्णन किया है जो कि केवल विभावरूप ही वर्णन है किन्तु इसमें अग्निमित्र के नेत्रविस्फार आदि अनुभाव और औत्सुक्य आदि व्यभिचारिभावों के भी आक्षेप करने का सामर्थ्य समा गया है जिससे यहाँ जो रसोद्बोध है वह वस्तुतः विभावादि त्रितय के संवलन में ही है।

इसी प्रकार केवल अनुभाव के वर्णन अथवा केवल व्यभिचारिभाव के वर्णन में अन्य के आक्षेप के उदाहरण काव्य-साहित्य में स्वयं ढूंढे जा सकते हैं।

विमर्श—'विभावादित्रितयसंवलन' से 'रसनिष्पत्ति हुआ करती है ( विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः—भरत नाट्यशास्त्र )—यही रसध्वनिवाद का रसविषयक सिद्धान्त है। विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भावों में व्यस्त रूप से भी साधारणीकरण का सामर्थ्य है और समस्त रूप से भी। विभावादित्रितय में अन्यतरप्राधान्य अथवा द्वयप्राधान्य में भी रसास्वाद अवश्यंभावी है किन्तु जहां विभावादित्रितय का समप्राधान्य हो वहां रसास्वाद की उत्कृष्टता का कहना ही क्या? इसीलिये प्रबन्ध काव्य में और प्रबन्ध-काव्य में भी रूपक-प्रबन्धों में रसास्वाद का उत्कर्ष माना गया हैं—सन्दर्भेषु दशरूपकं श्रेयः। तद्धिचित्रं चित्रपटवद् विशेषसाकल्यात् ( वामनः 'काव्यालङ्कार' सूत्र २-३०-१३ )। विभाव-अनुभाव और व्यभिचारिभावों की पृथक्-पृथक् योजना यदि असाधरण हो जो कि मुक्तक काव्य के क्षेत्र में स्पष्ट दिखायी देती है, तब भी रसास्वाद अवश्य होगा किन्तु यहां भी एक के प्रधान में अन्य का सहकार पड़ा ही दिखायी देगा।

अनुवाद—कुछ लोग इस विचार के हैं कि जिसे 'रस' कहते हैं वह अनुकार्य अथवा रामादि नायक-निष्ठ आनन्दात्मक अनुभव है, न कि सहृदय सामाजिक को इससे कुछ लेना-देना है। किन्तु यह विचार किस प्रकार युक्तियुक्त नहीं इसका निर्देश किया जा रहा है—

'काव्य-नाट्य में वर्णित रामादिनायकों के हृदय में जो रत्यादिभावों का उद्बोध है वह 'रस' नहीं हुआ करता। नायकादिगत रत्यादिभावोद्बोध इसलिये 'रस' नहीं हुआ करता क्योंकि ( १ ) यह सीमित व्यक्तित्व वाले रामादि का, सीतादिविषयक सीमित रत्यादि भावों का अनुभव है ( जब कि रस वस्तुतः असीम व्यक्तित्व वाले सहृदय सामाजिक के साधारणीकृत रत्यादि भावों का अनुभव हुआ करता है )। ( २ ) इसमें लौकिकता है ( क्योंकि सीतादिविषयक रामादिगत रत्यादि भावों का अनुभव चमत्कारात्मक नहीं अपितु राग-द्वेष-मोहात्मक अनुभव है ) और ( ३ ) यह रत्यादिभावोद्बोध ऐसा है जिसमें काव्य और नाट्य के श्रवण और दर्शन साधन नहीं। ( जब कि रसरूप अनुभव में काव्य-नाट्य का मनन-चिन्तन ही एकमात्र साधन है )।

तात्पर्य यह है कि जब कि जनकराजनन्दिनी सीता आदि के दर्शन आदि से उत्पन्न

**काव्यदर्शनादेः सान्तरायश्च, तस्मात् कथं रसरूपतामियात्। (क) रसस्यैतद्धर्म्मत्रितयविलक्षणधर्म्मकत्वात्।**

**('रस' अनुकर्तृ (नटादि) गत भी नहीं)**

**अनुकर्त्तृगतत्वञ्चास्य निरस्यति—**

---

**होने वाला रामादिगत रत्यादिभावोद्बोध एक परिमित (वैयक्तिक), लौकिक (चमत्कारशून्य) किंवा काव्य और नाट्य के श्रवण और दर्शन के लिये विघ्नमय अनुभव है तब यह कैसे संभव है कि इसे 'रस' रूप अनुभव कह दिया जाय। 'रस' रूप अनुभव तो वस्तुतः एक ऐसा अनुभव है जो परिमितता, लौकिकता और विघ्नबहुलता की त्रिविध विशेषता से शून्य एक-अपरिमित, अलौकिक किंवा निर्विघ्न अनुभव हुआ करता है।**

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार ने 'रस' के अनुकार्यगत न हो सकने में तीन युक्तियाँ दी हैं :—

(१) अनुकार्यगत रत्यादि भावोद्बोध लौकिक है जबकि काव्य-नाट्य द्वारा उद्भावित रत्यादि भाव अलौकिक हुआ करता है।

(२) अनुकार्यगत रत्यादिभावोद्बोध वैयक्तिक (परिमित) हुआ करता है जबकि काव्य-नाट्य द्वारा अभिव्यक्त रत्यादिभाव 'स्वगतता-परगतता' की समस्त सीमाओं से अतिक्रान्त निर्भरानन्दात्मक संवेदन रूप है।

(३) अनुकार्यगत रत्यादिभावोद्बोध काव्य-नाट्य के श्रवण-दर्शन के प्रतिकूल है क्योंकि उसके लिये लोकजीवन की भोग-सामग्री अपेक्षित है न कि काय-नाट्य की वर्णना।

ये उपर्युक्त तीनों युक्तियाँ सर्वथा मान्य किंवा प्राचीन रसवेदी आचार्यों के रसचिन्तन द्वारा अनुप्राणित हैं आचार्य धनिक ने (दशरूपक-चतुर्थ प्रकाश) स्पष्ट कहा है—

**'यदि चानुकार्यस्य रामादेः श्रृंगारः स्यात्ततो नाटकादौ तद्दर्शने लौकिके इव नायके श्रृङ्गारिणि स्वकान्तासंयुक्ते दृश्यमाने श्रृङ्गारवानयमिति प्रेक्षकाणां प्रतीतिमात्रं भवेन्न रसानां स्वादः, सत्पुरुषाणां च लज्जा, इतरेषां स्वसूयानुरागापहारेच्छादयो प्रसज्येरन्।'**

अर्थात् लोकजीवन के राम का सीता के प्रति लौकिक प्रेमोद्रेक 'श्रृंगार रस' नही हो सकता। श्रृङ्गार रस तो रसिक-हृदयवर्ती रतिभावोद्बोध को कहा करते हैं जोकि एक निर्भरानन्द-संवेदन है। लोकजीवन के राम के हृदय का रतिभावोद्बोध 'रस' क्योंकर हो जबकि, इसके दर्शकों के लिए, इसकी प्रतीति एक लौकिक प्रतीतिमात्र है और जबकि इससे भिन्न-भिन्न प्रकृति वाले लोगों को भिन्न भिन्न प्रकार का राग-द्वेष-मोहात्मक लौकिक अनुभव हुआ करता है।

आचार्य धनिक के अनुसार 'रस' को अनुकार्यगत मानना वस्तुतः काव्य नाट्य को निरर्थक बना देना है—

**'किं च न काव्यं रामादीनां रसोपजननाय कविभिः प्रवर्त्यते, अपि तु सहृदयानानन्दयितुम्।'** (दशरूपक ४र्थ प्रकाश)

अर्थात् काव्य-नाट्य की रचना सहृदय सामाजिकों के रसास्वाद के लिए की जाया करती है न कि रामादि नायकों के रसास्वाद के लिये। रामादि नायकों को तो लोक-जीवन का सुख-दुख मिला करता है और जिसे 'रस' कहते हैं वह लोक-जीवन का सुख-दुख नहीं अपितु एक अलौकिक आनन्दानुभव हुआ करता है।

**अनुवाद—इसके विपरीत कुछ लोगों का यह कथन है कि 'रस' अनुकर्ता (अभिनयकर्ता) नटादि का ही अनुभव है (न कि सामाजिक का)। इस सिद्धान्त का निराकरण इस प्रकार निर्दिष्ट किया जा रहा है—**

शिक्षाभ्यासादिमात्रेण राघवादेः स्वरूपताम् ॥ १८ ॥
दर्शयन्नर्त्तको नैव रसस्यास्वादको भवेत् ।

किञ्च—

काव्यार्थभावनेनायमपि सभ्यपदास्पदम् ॥ १९ ॥

यदि पुनर्नटोऽपि काव्यार्थभावनया रामादिस्वरूपतामात्मनो दर्शयेत् तदा सोऽपि सभ्यमध्य एव गण्यते ।

---

'भला उस नट को रसास्वाद क्योंकर मिले जो कि रंग-मंचपर केवल अभिनयकला की शिक्षा, उसके अभ्यास और उसमें कौशल-प्रदर्शन से ही अपने आप को रामादि के रूप में दिखाया करता है? किन्तु इस सम्बन्ध में यह भी ध्यान रखना चाहिये कि यदि अभिनेता नट के हृदय में भी काव्यार्थभावना अथवा रसना उत्पन्न हो गयी तब उसे, उस अवस्था में, नट नहीं अपितु एक सहृदय सामाजिक कहा जाया करता है।

तात्पर्य यह है कि रस के अभिनय के कारण नट को रसास्वाद नहीं हुआ करता। नट को यदि रसास्वाद होता है तो काव्यार्थ-भावना अथवा रसना की उत्पत्ति और उसकी प्रक्रिया द्वारा ही होता है। जबकि रामादिनायकों के साथ नट का हृदयसम्वाद संपन्न हो जाय तब नट नट नहीं अपितु रंगमंच का एक सहृदय सामाजिक बन जाया करता है।

विमर्श—'रस अनुकर्तृ-गत नहीं हो सकता'—यह तो इसी से सिद्ध है कि सहृदय सामाजिकों को, रसानुभव में, 'अनुकार्यानुकर्तृविभाग' की कोई प्रतीति ही नहीं हुआ करती। उसके अतिरिक्त 'रस' को अनुकर्तृ (नट) गत मानना इसलिये भी अनुपपन्न है क्योंकि रामादिगत रत्यादिभाव का अनुकरण असंभव है जैसा कि अभिनवभारतीकार का कथन है—

'न च चित्तवृत्तीनां शोकक्रोधादिरूपाणाम् (अनुकरणम्) न हि नटो रामसादृश्यं स्वात्मनः शोकं करोति, सर्वथैव तस्य तत्राऽभावात्। भावे वाऽननुकारत्वात्। नचान्यद्वस्त्वस्ति यच्छोकेन सदृशं स्यात्।' (नाट्यशास्त्र : अभिनवभारती प्रथम अध्याय)

अर्थात् शोकक्रोधादिरूप चित्तवृत्तियों का क्या अनुकरण? भला नट को वह शोक कहाँ जो राम के शोक के समान हो? यदि राम के हृदय का शोक नट के हृदय का शोक हो जाय तब इसमें अनुकरण कहाँ?

तात्पर्य यह है कि 'अभिनेता' की अवस्था में नट को रसास्वाद नहीं मिला करता। किन्तु इससे यह निष्कर्ष नहीं निकाला जा सकता कि नट सर्वथा रसास्वाद से वंचित रहा करता है। नट को भी 'रस' मिलता है और मिल सकता है किन्तु नट की रसास्वाद-प्रक्रिया वही है जो सामाजिक की हुआ करती है। यदि नट में 'काव्यार्थभावना' है तो उसे भी रसास्वाद मिला करता है जैसा कि आचार्य धनञ्जय और धनिक का कथन है—

'काव्यार्थभावनास्वादो नर्तकस्य न वार्यते।

नर्तकोऽपि न लौकिकरसेन रसवान् तदानीं भोग्यत्वेन स्वमहिलादेरग्रहणात् काव्यार्थभावनया त्वस्मदादिवत् काव्यरसास्वादोऽस्यापि न वार्यते।' (दशरूपक : चतुर्थ प्रकाश)

अर्थात् नट की अभिनय-कला तो सहृदय सामाजिकों के हृदयानुरञ्जन के लिये है। किन्तु यदि नट में रसिकता का समावेश हो जाय तो सहृदय सामाजिकों की भाँति उसे भी रस मिल जाय।

( 'रस' कोई ज्ञाप्य वस्तु नहीं )

**नायं ज्ञाप्यः स्वसत्तायां प्रतीत्यव्यभिचारतः ।**

योहि ज्ञाप्यो घटादिः सन्नपि कदाचिदज्ञातो भवति, न ह्ययं तथा; प्रतीतिमन्तरेणाभावात् ।

( 'रस' कार्य ( कारणजन्य ) रूप वस्तु भी नहीं )

**यस्मादेष विभावादिसमूहालम्बनात्मकः ॥ २० ॥**

**तस्मान्न कार्यः—**

यदि रसः कार्यः स्यात्तदा विभावादिज्ञानकारणक एव स्यात् । ततश्च रसप्रतीतिकाले विभावादयो न प्रतीयेरन्, कारणज्ञानकार्य्यज्ञानयोर्युगपददर्शनात् । नहि चन्दनस्पर्शज्ञानं तज्जन्यसुखज्ञानञ्चैकदा सम्भवति । रसस्य च विभावादिसमूहालम्बनात्मकतयैव प्रतीतेर्न विभावादिज्ञानकारणत्वमित्यभिप्रायः।

---

अनुवाद—'रस' को ज्ञाप्य कहना असंभव है क्योंकि ज्ञाप्य वस्तु का यह स्वभाव है कि अस्तित्व रखते हुए भी कभी वह अज्ञात रह सकती है । रस भला ज्ञाप्य कैसे जबकि उसके सम्बन्ध में यह संभव नहीं कि उसका अस्तित्व तो हो किन्तु उसका अनुभव न हुआ करे !

अभिप्राय यह है कि जो भी वस्तु ज्ञाप्य वस्तु हुआ करती है जैसे कि घट-पट आदि उसके सम्बन्ध में यही बात दिखायी दिया करती है कि उसके रहने पर भी कभी-कभी उसका ज्ञान ( ज्ञान-सामग्री के अभाव में ) नहीं हुआ करता । रस ऐसी वस्तु नहीं जो कि रहे किन्तु कभी पता न चले । भला अनुभूति के अतिरिक्त रस की सत्ता कहाँ जिससे उसे घट-पटादि की भाँति 'ज्ञाप्य' ( ज्ञान द्वारा ग्राह्य ) कहा जा सके ?

**विमर्श**—रस एक 'रस्यमानतैकप्राण' अनुभव है। रस कोई 'प्रमेय' रूप पदार्थ नहीं जिसकी अपेक्षा विभावादि को प्रमाण अथवा ज्ञापक माना जाय । 'रस' तो रसनात्मक प्रतीति का विषय हो सकता है और यह रसनारूप प्रतीति ऐसी प्रतीति हुआ करती है जिसे प्रमाणव्यापार कहना रसानुभव के विश्लेपण का असामर्थ्य-प्रदर्शन ही है । 'रस' को ज्ञाप्य मान लेने पर तो काव्य-नाट्य की लोक-विलक्षणता ही समाप्त हो जायगी और 'रस' के अधिकारियों में 'सहृदयता' की विशेषता का कोई भी अर्थ न निकलेगा । आचार्य अभिनवगुप्त का इस सम्बन्ध में यही सिद्धान्त है—

'नापि ( विभावादयः ) ज्ञप्तिहेतवः येन प्रमाणमध्ये पतेयुः सिद्धस्य कस्यचित् प्रमेयभूतस्य रसस्याभावात् ।' ( नाट्यशास्त्र-अभिनवभारती : षष्ठ अध्याय )

अनुवाद—रस को कार्य अथवा कारणव्यापारजन्य वस्तु भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि यह तो विभावादिसमूहालम्बनात्मक अनुभव है ( न कि ऐसा जो कि विभावादि ज्ञान द्वारा उत्पन्न किया जाय )।

तात्पर्य यह है कि यदि 'रस' को कार्य माना जाय तो विभावादि ज्ञान को ही उसका कारण माना जायगा । अब यदि विभावादि ज्ञान रस का कारण हुआ तब तो यही मानना पड़ेगा कि जब रसानुभव हो रहा हो तब विभावादि का अनुभव हो नहीं सकता । क्यों ? इसलिये कि कारण-ज्ञान और कार्य-ज्ञान का एक समय में होना कदापि सम्भव नहीं।

( रस 'नित्य' वस्तु भी नहीं )

—नो नित्यः पूर्वसंवेदनोज्झितः।
असंवेदनकाले हि न भावोऽप्यस्य विद्यते(क) ॥ २१ ॥

न खलु नित्यस्य वस्तुनोऽसंवेदनकालेऽसम्भवः।

( रस एक अनिर्वचनीय तत्त्व है )

नापि भविष्यन् साक्षादानन्दमयस्वप्रकाशरूपत्वात्।

---

ऐसा भला कहाँ कि एक ही समय में चन्दन के स्पर्श का ज्ञान होता रहे और उससे उत्पन्न सुख का भी अनुभव हो जाय! 'रस' तो एकमात्र विभावादिसमूहालम्बनात्मक संवेदनरूप है। इसलिये विभावादि ज्ञान भला रस का कारण कैसे?

विमर्श—रस विभावादिरूप कारणसामग्री से उत्पन्न नहीं किया जा सकता—इसके लिये आचार्य अभिनवगुप्त ने एक और युक्ति दी है—

'अत एव विभावादयो न निष्पत्तिहेतवो रसस्य, तद्बोधापगमेऽपि रससम्भवप्रसङ्गात् ( अभिनवभारती : षष्ठ अध्याय )'

अर्थात् रस न तो कार्य है और न विभावादिबोध रस का कारण। यदि विभावादिबोध रस का कारण हो सकता तब विभावादिबोध के नष्ट हो जाने पर भी रस का अनुभव हुआ करता!

विश्वनाथ कविराज ने यहाँ दूसरी युक्ति सोची है जो कि आचार्य अभिनवगुप्त की उपर्युक्त युक्ति का ही एक रूपान्तर है जिसका अभिप्राय काव्यप्रकाश के टीकाकार चण्डीदास के शब्दों में इस प्रकार है—

'कार्यं सुखं स्वकारणैः सह नैकस्यां संविद्यवभासमानं दृष्टम्। एतच्च सुखं विभावादिसंवलितं भासते, तस्मान्न कार्यम्।'

अर्थात् चन्दनादि और चन्दनादिजन्य सुख एक संवेदन के विषय नहीं। 'रस' रूप सुख ऐसा है जिसे विभावादिबोध का कार्य इसलिये नहीं कहा जा सकता क्योंकि यह विभावादिबोध-संवलित एकघन सुखसंवेदन हुआ करता है।

अनुवाद—रस को 'नित्य' भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि विभावादि-परामर्श के पहले उसकी प्रतीति ही असम्भव है और जब कि प्रतीति के पहले रस का अस्तित्व ही नहीं तब उसे 'नित्य' मानना भी निरर्थक ही है।

वस्तुतः यहां बात यह है कि जो भी ( आकाशादिरूप ) नित्यवस्तु है वह ऐसी नहीं हुआ करती कि उस समय तो रहे जब कि उसका अनुभव हो रहा हो और उस समय न रहे जब कि उसका अनुभव न हो रहा हो।

विमर्श—यहाँ विश्वनाथ कविराज ने रस के 'ब्रह्मास्वादसविध' होने के रहस्य का उद्घाटन किया है। काव्य-नाट्य-भावना अथवा रसना का विषय 'रस' 'रसो वै सः' से एकरूप, एकरस नहीं अपितु उससे भी विलक्षण हुआ करता है। रस 'नित्य' नहीं इसलिये ब्रह्मास्वादरूप नहीं अपि तु 'ब्रह्मास्वादसहोदर' है। यदि 'रस' को नित्य माना जाय तब काव्य-नाट्य अथवा कला की क्या आवश्यकता? 'रस' नित्य नहीं है इसलिये काव्य-नाट्य की आवश्यकता है जिसमें रस रूप अनुभव की प्राप्ति हो सके। नित्य होने से रस की सत्ता काल-परिच्छेद से अतीत हो जायगी और विभावादि-भावना और रस का सम्बन्ध सदा के लिये नष्ट हो जायगा।

अनुवाद—वस्तुतः काव्यात्मभूत रस एक अनिर्वचनीय वस्तु है क्योंकि इसके सम्बन्ध

कार्यज्ञाप्यविलक्षणभावान्नो वर्त्तमानोऽपि ॥ २२ ॥
विभावादिपरामर्शविषयत्वात् सचेतसाम् ।
परानन्दमयत्वेन संवेद्यत्वादपि स्फुटम् ॥ २३ ॥
न निर्विकल्पकं ज्ञानं तस्य ग्राहकमिष्यते ।
तथाऽभिलापसंसर्गयोग्यत्वविरहान्न च ॥ २४ ॥

सविकल्पकसंवेद्यः—

सविकल्पकज्ञानसंवेद्यानां हि वचनप्रयोगयोग्यता, न तु रसस्य तथा ।

में अन्य वस्तुओं की सी कोई भी सम्भावना नहीं हो सकती। जैसे कि इसे यदि कोई भावी वस्तु ( काव्य-नाट्य की भावना के बाद होने वाली वस्तु ) कहना चाहे तो नहीं कह सकते क्योंकि यह तो काव्यनाट्य-भावना का ही समकालीन एक साक्षात् स्वप्रकाशानन्दमय अनुभव है। इसे 'वर्तमान' वस्तु कहना भी अनुपपन्न ही है क्योंकि न तो यह कोई कार्य ( जन्य ) वस्तु है और न ज्ञाप्य वस्तु। रस का स्वभाव तो कार्य और ज्ञाप्य रूप वस्तुस्वभाव से सर्वथा विलक्षण ही रहा करता है। इसे 'निर्विकल्पक' ज्ञान का विषय भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि सहृदयों का अनुभव यही सिद्ध करता है कि यह विभावादि-परामर्श का विषय बना करता है और इसे आत्यन्तिक सुख-चमत्कार के रूप में संवेद्य देखा जाया करता है। किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि इसे सविकल्पक ज्ञान का विषय मान लिया जाय। इसे सविकल्पक ज्ञान का भी विषय नहीं कह सकते क्योंकि इसके लिए कोई भी वाचक पद ढूँढ़े नहीं मिलता।

रस को सविकल्प संवेदन का विषय इसलिए नहीं माना जा सकता क्योंकि जबकि सविकल्पक संवेदन की विषयभूत वस्तुएँ ( जैसे कि घटपटादि ) किसी न किसी वाचक शब्द द्वारा संकेतित की जा सकती हैं, रस ऐसा रहा करता है जिसके सम्बन्ध में कोई भी वाचक शब्द प्रयुक्त नहीं किया जा सकता।

**विमर्श**—'रस न तो नित्य वस्तु है और न भावी और वर्तमान' इस धारणा का यही अभिप्राय है कि 'रस' शब्द-वाच्य नहीं। शब्द की वाचकता उन सभी वस्तुओं से जुड़ी रहा करती है जिन्हें हम अपने बौद्धिक विश्लेषण में परख लेते हैं। 'रस' का बौद्धिक विश्लेषण रस के उद्भावक तत्त्वों का ही विश्लेषण हो सकता है न कि रस के वास्तविक स्वरूप का। 'रस एक अलौकिक स्वसंवेदनसंवेद्य तत्त्व है' इस मान्यता का भी यही आशय है कि रस के सम्बन्ध में समस्त बौद्धिक परिकल्पनायें निरर्थक हैं।

रस की लोकोत्तरता से ही यह सिद्ध है कि रस निर्विकल्पक किंवा सविकल्पक संवेदन का विषय नहीं हो सकता। निर्विकल्पक-संवेदन से रस की संवेद्यता तो इसी से असिद्ध है कि जहाँ निर्विकल्पक संवेदन 'प्रत्यवमर्श' रहित संवेदन हुआ करता है वहाँ रस विभावादि के प्रत्यवमर्श अथवा स्वरूपोल्लेख का विषय है। निर्विकल्पक संवेदन की परिभाषा यह है—**'प्रत्यवमर्शरहितं संवेदनं निर्विकल्पकम्'**। अर्थात् निर्विकल्पक ज्ञान वह ज्ञानप्रकार है जो प्रत्यवमर्श अथवा वस्तु-प्रकार के उल्लेख से शून्य हुआ करता है। रस में विभावादि का उल्लेख स्वाभाविक है, इसलिए रस को निर्विकल्पक ज्ञान का विषय नहीं कहा जा सकता।

'रस निर्विकल्पक संवेदन का विषय नहीं' इसका यह निष्कर्ष भी नहीं निकल सकता कि 'रस

( रस न तो परोक्ष है न प्रत्यक्ष )

—साक्षात्कारतया न च।

**परोक्षस्तत्प्रकाशो नापरोक्षः शब्दसंभवात् ॥ २५ ॥**

( अनिर्वचनीयस्वरूप रस का निरूपण प्रकार )

तत्कथय कीदृगस्य तत्त्वमश्रुतादृष्टपूर्वनिरूपणप्रकारस्येत्याह—

**तस्मादलौकिकः सत्यं वेद्यः सहृदयैरयम्।**

( अनिर्वचनीयस्वरूप रस के अस्तित्व में प्रमाण )

तत्किं पुनः प्रमाणं तस्य सद्भाव इत्याह—

**प्रमाणं चर्वणैवात्र स्वाभिन्ने विदुषां मतम् ॥ २६ ॥**

चर्वणा आस्वादनम्। तच्च 'स्वादः काव्यार्थसंभेदादात्मानन्दसमुद्भवः' इत्युक्तप्रकारम्।

---

सविकल्पक संवेदन का विषय हैं'। 'घट-पटादि सविकल्पक संवेदन द्वारा वेद्य हैं। रस रूप वस्तु घटपटादि रूप समस्त सविकल्पक संवेद्य वस्तुओं से विलक्षण वस्तु है'—इस सिद्धान्त की पुष्टि तभी हो सकती है जब कि रस को सविकल्पक-संवेद्य न कहा' जाय। साहित्यदर्पणकार ने इसी लिये यहाँ 'रस' की सविकल्पक-संवेद्यता का भी निराकरण किया है।

अनुवाद—'रस' को 'परोक्ष' ( अतीन्द्रिय ) कहना भी असंभव है क्योंकि यह साक्षात् अनुभवस्वरूप प्रतीत हुआ करता है। इसका यह अभिप्राय नहीं कि यह 'प्रत्यक्ष' रूप है। रस को 'प्रत्यक्ष' भी नहीं कह सकते क्योंकि यह एक अलौकिक शब्द ज्ञान है, काव्य-नाट्योत्थापित विभावादिज्ञान द्वारा निष्पन्न अनुभव है।

विमर्श—रस के संबन्ध में परोक्षता किंवा प्रत्यक्षता की कल्पनाओं का अभाव रस की अनिर्वचनीयता का ही साधक है और इसीलिए यहां साहित्यदर्पणकार ने इसकी उद्भावना की है।

अनुवाद—तब यह अदृष्टपूर्व किंवा अश्रुतपूर्व स्वभाव वाला 'रस' क्या है—इसका विचार किया जा रहा है—

'जिसे ( काव्यार्थभूत किंवा काव्यात्मभूत ) 'रस' कहते हैं वह वस्तुतः एक अलौकिक तत्त्व है और एकमात्र सहृदय सामाजिकों द्वारा अपने तात्त्विक स्वरूप में पहचाना जाया करता है।'

यदि रस का स्वरूप सर्वथा अनिर्वचनीय है तब इसके अस्तित्व में प्रमाण क्या है—इसका निर्देश किया जा रहा है—

'रस' के सद्भाव में एक ही प्रमाण है और वह प्रमाण सहृदय सामाजिक की चर्वणा अथवा रसना है। रस के 'रस्यमानतामात्रसार' होने से, 'चर्वणास्वरूप' होने से सहृदयों के आस्वादानुभव के अतिरिक्त और इसमें क्या प्रमाण ?

यहां 'चर्वणा' का अभिप्राय है 'आस्वादन' का और 'आस्वादन' क्या है ? 'आस्वादन है—विभावादि सम्वलित रत्यादिभावों से भावित सहृदय हृदय का आनन्द-चमत्कार, जैसा कि पहले ही ( ३-२ ) कहा जा चुका है।

विमर्श—स्वप्रकाशानन्दमय रस के अस्तित्व में रसनारूप प्रतीति के अतिरिक्त और क्या प्रमाण ? जिस वस्तु के सम्बन्ध में कार्यकारणभाव, ज्ञाप्यज्ञापकभाव आदि आदि कल्पनायें

( नाट्यसूत्र निर्दिष्ट 'रसनिष्पत्ति' का रहस्य )

ननु यदि रसो न कार्यस्तत्कथं महर्षिणा 'विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः' इति लक्षणं कृतमित्युच्यते—

**निष्पत्त्या चर्वणस्यास्य निष्पत्तिरुपचारतः ।**

यद्यपि रसाभिन्नतया चर्वणस्यापि न कार्यत्वं तथापि तस्य कादाचित्कतया उपचरितेन कार्यत्वेन कार्यत्वमुपचर्यते ।

---

असंभव हों, वह तो एक अलौकिक वस्तु होगी। अनिर्वचनीय 'रस' रूप वस्तु का अस्तित्व अनिर्वचनीय चर्वणारूप प्रतीति द्वारा ही प्रमाणित हो सकता है जैसा कि कहा भी गया है—

'चर्वणैव भगवती स्वसंवित्स्वरूपादभिन्ने तस्मिन् प्रमाणम्' ।

अर्थात् रस वस्तुतः स्वसंवेदनस्वरूप तत्त्व है और इसका अस्तित्व जिससे प्रमाणित है वह 'चर्वणा' है अथवा 'रसना' है। 'चर्वणा' एक अलौकिक प्रतीति है और इसीलिए इसे 'रसब्रह्म' की 'माया' माना गया है।

अनुवाद—यदि 'रस' इस प्रकार सर्वथा अनिर्वचनीय, कार्य-ज्ञाप्यादि कल्पनोत्तीर्ण तत्त्व है तब भरतमुनि ने क्योंकर यह कहा कि ( रत्यादि भावों के साथ ) विभाव, अनुभाव और व्यभिचारिभावों के संयोग से रसोत्पत्ति हुआ करती है? इसका समाधान यह है—

वस्तुतः तो 'रस' निष्पन्न (उत्पन्न) नहीं हुआ करता। विभावादि संयोग से जिसकी निष्पत्ति ( उत्पत्ति ) हुआ करती है वह 'रस' नहीं अपि तु 'रसना' अथवा 'चर्वणा' है। रस को निष्पन्न' कहना उपचारतः ही संभव है क्योंकि रस और रसना ( चर्वणा ) में जब अभेदारोप कर दिया गया तब चर्वणा की निष्पति का 'रस' पर आरोप स्वयं सिद्ध हो गया और रस की औपचारिक निष्पत्ति में कोई आपत्ति न रही।

यहाँ यह समझना आवश्यक है—वस्तुतः तो चर्वणा को भी निष्पन्न ( उत्पन्न ) कहना उपचारतः ही संभव है क्योंकि 'रस' और 'चर्वणा' में कोई भेदभाव कहाँ? जैसे 'रस' में उत्पत्ति की कल्पना नहीं हो सकती वैसे ही 'चर्वणा' में भी। उपचारतः यदि कहा जाय तो 'चर्वणा' को उत्पन्न कहा जा सकता है क्योंकि यह सदा नहीं रहा करती। अब जब कि चर्वणा का यह आविर्भाव-तिरोभाव उसकी औपचारिक उत्पत्ति का निमित्त हो गया तब उससे अभिन्न रस को भी उपचारतः 'उत्पन्न' कहने में अनर्थ क्या हुआ?

विमर्श—'रस-निष्पत्ति' का अर्थ रस की उत्पत्ति नहीं अपितु यथाकथञ्चित् 'रसना' अथवा चर्वणा की निष्पत्ति अथवा उत्पत्ति है—यह रसनिष्पत्ति-मीमांसा आचार्य अभिनवगुप्त की है जैसा कि इन पंक्तियों से स्पष्ट है—

'तर्हि सूत्रे निष्पत्तिरिति कथम्? नेत्रं रसस्य अपि तु तद्विषयाया रसनायाः। तन्निष्पत्त्या तु यदि तदेकायत्तजीवितस्य रसस्य निष्पत्तिरुच्यते तन्न कश्चिदत्र दोषः। सा चा रसना न प्रमाणव्यापारो न कारकव्यापारः स्वयं तु नाऽप्रामाणिकी स्वसंवेदनसिद्धत्वात्। रसना च बोधरूपैव किन्तु बोधान्तरेभ्यो लौकिकेभ्यो विलक्षणैव, उपायानां विभावादीनां लौकिकवैलक्षण्यात्। तेन विभावादिसंयोगाद्रसना यतो निष्पद्यते ततस्तथाविधरसनागोचरो लोकोत्तरोऽर्थो रस इति तात्पर्यं सूत्रस्य

( रस एकमात्र 'व्यङ्ग्य' तत्त्व है )

**अवाच्यत्वादिकं तस्य वक्ष्ये व्यञ्जनरूपणे ॥ २७ ॥**

तस्य रसस्य। आदिशब्दादलक्ष्यत्वादि।

( रस की स्वप्रकाशता किंवा अखण्डता में सन्देह का निर्मूलन )

ननु यदि मिलिता रत्यादयो रसास्तत्कथमस्य स्वप्रकाशत्वं कथं वाऽखण्डत्वमित्याह—

**रत्यादिज्ञानतादात्म्यादेव यस्माद्रसो भवेत्।**
**अतोऽस्य स्वप्रकाशत्वमखण्डत्वं च सिध्यति ॥ २८ ॥**

---

अर्थात् यदि 'रसना' या 'चर्वणा' रूप बोध की निष्पत्ति के अर्थ में 'रस-निष्पत्ति' (विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः)' समझी जाय तभी रस का स्वरूप ठीक-ठीक समझा जा सकता है अन्यथा नहीं। 'रसना' अथवा 'चर्वणा' भी एक लोकविलक्षण बोध है। यह बोध काव्य-नाट्य अथवा कला द्वारा ही संभव है। 'रस' और 'रसबोध' में भेद-भाव नहीं। 'रस' और 'रसना' एक ही आनन्दात्मक अनुभूति है क्योंकि रस 'रस्यमानतामात्रसार' अनुभूति है, कोई रसना-बोध्य विषय नहीं।

अनुवाद—रस कदापि वाच्य (अभिधाव्यापार का विषय) नहीं—आदि-आदि का निरूपण व्यञ्जनाप्रामाण्य निरूपण के प्रसङ्ग में (पञ्चम परिच्छेद में) किया जा रहा है (जहाँ यह स्पष्ट हो जायगा कि रसरूप काव्यरहस्य एक अनिर्वचनीय अभिव्यङ्ग्य आस्वादानुभव है)।

यहाँ 'तस्य'-'उसके' का अभिप्राय है 'रस' के अवाच्यत्व (अनभिधेयत्व) आदि का। और अवाच्यत्व आदि का अभिप्राय है अलक्ष्यत्व किंवा अतात्पर्यविषयत्व आदि का।

विमर्श—रस एकान्ततः अभिव्यङ्ग्य है'—इस सिद्धान्त के स्थापन में आचार्य अभिनवगुप्त की यह युक्ति है—

'रसभावतदाभासतत्प्रशमाः पुनर्न कदाचिदभिधीयन्ते, अथ चास्वाद्यमानप्राणतया भान्ति। तत्र ध्वननव्यापारादृते नास्ति कल्पनान्तरम्। स्खलद्गतित्वाभावे मुख्यार्थबाधादेर्लक्षणानिबन्धनस्यानाशङ्कनीयत्वात्।'.........न चायं रसादिरर्थः 'पुत्रस्ते जातः' इत्ययो यथा हर्षो जायते तथा। नापि लक्षणया। अपि तु सहृदयस्य हृदयसंवादबलाद् विभावानुभावप्रतीतौ तन्मयीभावेनास्वाद्यमान एव रस्यमानतैकप्राणः सिद्धस्वभावसुखादिविलक्षणः परिस्फुरिति।' (ध्वन्यालोक लोचन : १ म उद्योत)

जिसका अभिप्राय यह है—रस एकमात्र आस्वादसार काव्य-तत्त्व है। इसका शब्दतः प्रतिपादन असंभव है। काव्य का व्यञ्जना-व्यापार ही रसबोध में एकमात्र समर्थ है। लक्षणा की संभावना यहाँ कहाँ? तात्पर्य वृत्ति का यहाँ क्या प्रयोजन। यहाँ तो सहृदय सामाजिक से सम्बद्ध हृदयसम्वाद, विभावादि-परामर्श, तन्मयीभवन और रसनात्मक बोध ही उपायरूप से पड़े प्रतीत होते हैं और ये सब व्यञ्जना (रसना) के ही प्रक्रियाबन्ध हैं।

अनुवाद—विभावादि समूहालम्बनात्मक रस क्योंकर 'स्वप्रकाश' (आत्मस्वरूपात्मक) किंवा 'अखण्ड' है—इसका निरूपण इस प्रकार है—

रस की स्वप्रकाशात्मकता और अखण्डता इसलिए सिद्ध है क्योंकि यह विभावादि

यदि रत्यादिकं प्रकाशशरीरादतिरिक्तं स्यात्तदैवास्य स्वप्रकाशत्वं न सिध्येत्, न च तथा, तादात्म्याङ्गीकारात्। यदुक्तम्—'यद्यपि रसानन्यतया चर्वणापि न कार्या तथापि कादाचित्कतया कार्यत्वमुपकल्प्य तदेकात्मन्यनादिवासनापरिणतिरूपे रत्यादिभावेऽपि व्यवहार इति भावः' इति। 'सुखादितादात्म्याङ्गीकारे चास्माकीं सिद्धान्तशय्यामधिशय्य दिव्यं वर्षसहस्रं प्रमोदनिद्रामुपेयाः' इति च। 'अभिन्नोऽपि स प्रमात्रा वासनोपनीतरत्यादितादात्म्येन गोचरीकृतः' इति च। ज्ञानस्य स्वप्रकाशत्वमनङ्गीकुर्वतामुपरि वेदान्तिभिरेव पातनीयो दण्डः। तादाम्यादेवास्याखण्डत्वम्।

रत्यादयो हि प्रथममेकैकशः प्रतीयमानाः सर्वेऽप्येकीभूताः स्फुरन्त एव रसतामापद्यन्ते।

तदुक्तम्—

'विभावा अनुभावाश्च सात्त्विका व्यभिचारिणः।

---

समूहालम्बनात्मक संवेदन से सर्वथा अभिन्न हुआ करता है। तात्पर्य यह है कि यदि विभावादिसमूहालम्बनात्मक अनुभव को ज्ञान के अतिरिक्त कोई अन्य तत्त्व माना जाय तभी हो सकता है कि रस को स्वप्रकाशस्वरूप न कहा जाय। किन्तु ऐसी बात कहाँ? विभावादिसमूहालम्बनात्मक अनुभव और प्रकाशशरीर ज्ञान तो एक अभिन्न वस्तु है जैसा कि कहा गया है—रस और चर्वणा ( रसना ) में कोई तात्त्विक भेद नहीं। जैसे 'रस' की उत्पत्ति-कल्पना निरर्थक है वैसे ही 'चर्वणा' की भी। किन्तु जैसे 'चर्वणा' में आविर्भाव-तिरोभाव के दर्शन से उपचारतः उत्पत्ति-कल्पना की जा सकती है वैसे ही चर्वणात्मक किंवा सहृदय-हृदय की अनादि वासना के परिणामस्वरूप अभिव्यक्त रत्यादिभाव ( रस ) में भी उपचारतः 'उत्पत्ति' की कल्पना हो ही सकती है।

जैसे परिणामवाद की दृष्टि से रस को स्वप्रकाश किंवा अखण्ड माना जा सकता है ( जैसा कि अभी बताया गया ) वैसे ही यदि 'रसध्वनिवाद की भी दृष्टि से, जिसके अनुसार रस चिन्मय किंवा चमत्काररूप है, रस को स्वप्रकाश किवा अखण्ड कहा जाय तो किसी को कोई आपत्ति होना तो दूर रहे, उलटे सबके लिए एकमात्र निर्द्वन्द्व आनन्द की ही बात है।' तभी तो कहा गया है—

'वैसे तो रस स्वप्रकाशानन्दरूप है किन्तु सहृदय सामाजिक इसे अपने हृदय में जन्मजन्मान्तर से सञ्चित किंवा काव्य-नाट्य की भावकता ( व्यञ्जकता ) शक्ति से उद्बुद्ध, रत्यादिभाव के रूप में अनुभव किया करते हैं।'

इस प्रकार यह निःसन्दिग्ध है कि रस 'स्वप्रकाश' है। अब रसध्वनितत्त्वदर्शी काव्याचार्यों का उन लोगों ( जैसे कि नैयायिकों ) से क्या झगड़ा जो कि ज्ञान को 'स्वप्रकाश' ही नहीं मानते? ऐसे लोगों को ठीक करना तो वेदान्ताचार्यों का काम है। 'रस' और विभावादिसमूहालम्बनात्मकज्ञान में जब कोई भेदभाव नहीं तब तो रस की अखण्डता स्वयं ही सिद्ध है। भले ही काव्य-नाट्य-भावना के प्रारम्भ में विभावादि पृथक्-पृथक् प्रतीत हों, जैसा कि हुआ ही करते हैं, किन्तु इन्हें 'रस' तभी कहा करते हैं जब कि ये एक समूहालम्बन रूप से अभिव्यक्त होकर चिच्चमत्कारमय हो जाया करते हैं। इसीलिए कहा गया है—

'क्या विभाव, क्या अनुभाव और क्या सात्त्विक किंवा व्यभिचारीभाव-सभी पहले

प्रतीयमानाः प्रथमं खण्डशो यान्त्यखण्डताम् ॥' इति ।
'परमार्थतस्त्वखण्ड एवायं वेदान्तप्रसिद्धब्रह्मतत्त्ववद्वेदितव्यः' इति च ।

( विभावादि वर्ग में विभावरूपतत्त्व : स्वरूपनिर्देश )

अथ के ते विभावानुभावव्यभिचारिण इत्यपेक्षायां विभावमाह—

**रत्याद्युद्बोधका लोके विभावाः काव्यनाट्ययोः ।**

ये हि लोके रामादिगतरतिहासादीनामुद्बोधकारणानि सीतादयस्त एव

---

( अर्थात् काव्य-नाट्य-भावना के प्रारम्भ में ) अपने-अपने भिन्न-भिन्न रूपों में प्रतीत हुआ करते हैं। किन्तु 'रस' रूप में परिणत होते ही इनकी भिन्नता समाप्त हो जाया करती है और सब मिलकर एक अखण्ड आनन्दात्मक अनुभव के रूप में परिणत हो जाते हैं।' अथवा जैसे वेदान्तदर्शन के अनुसार, घटपटादि रूप से भिन्नतया अवभासित भी ब्रह्मतत्त्व वस्तुतः एक अखण्ड सच्चिदानन्द रूप ही रहा करता है वैसे ही काव्य-दर्शन के अनुसार, विभावादि रूप से खण्डशः प्रतीयमान भी रसतत्त्व परमार्थतः एक अभिन्न अखण्डरूप ही आस्वादानुभाव है।

विमर्श—( क ) साहित्यदर्पणकार ने यहां रस की स्वप्रकाशता और अखण्डता की जो सिद्धि की है उसने पण्डितराज जगन्नाथ की रस-मींमांसा को पर्याप्तरूप से प्रभावित किया है। रस की अभिव्यक्ति का अभिप्राय चाहे सहृदय सामाजिक के हृदय में, विभावादि परामर्श से, अलौकिक आनन्दानुभव रूप में परिणत अनादि रत्यादिभाव माना जाय या 'स्थाय्युपहित चैतन्य' समझा जाय, इतना निःसंदिग्ध है कि रसरूप अनुभव एक अखण्ड किंवा स्वप्रकाशानन्दमय रूप ही अनुभव है। यहां साहित्यदर्पणकार ने काश्मीरिक प्रत्यभिज्ञादर्शन की पृष्ठभूमि पर 'रस' का दर्शन न कर सांख्य और वेदान्त की भूमिका पर 'रस' निरूपण किया है। इस निरूपण के ही आधार पर रस के संबन्ध में कालान्तर में ये धारणायें बनती आयी हैं—

( १ ) 'विभावादिसंवलितरत्यवच्छिन्नचिदानन्दावरणभङ्गात् प्रकाशमानानन्दचिद्विषयो विभावादिसंवलितः स्थायी रत्यादिको रसः।'

( २ ) 'तादृशस्थाय्युपहितचैतन्यमेव रसः। 'रसो वै सः' इति श्रुतेः।'

( ३ ) 'तादृशविभावादिसंवलितस्थाय्युपहितचिदानन्दाकारावृत्तिः रसः।'

( ख ) 'ज्ञान स्वप्रकाश है—इसकी सिद्धि इस प्रकार की जाया करती है—

'ज्ञानमस्तीति विज्ञानं स्वात्मानं साधयेन्न वा ।
पूर्वत्र स्वप्रकाशत्वं सर्वासिद्धिरतोऽन्यथा ॥' ( न्यायसिद्धाञ्जन : बुद्धिपरिच्छेद )

अर्थात् यदि ज्ञान के अस्तित्व की सिद्धि ज्ञान द्वारा ही संभव है क्योंकि यहां और कोई उपाय नहीं तब तो यही स्वतःसिद्ध है कि ज्ञान स्वप्रकाश है ज्ञान यदि स्वप्रकाश नहीं तो किसी भी वस्तु का अस्तित्व कदापि प्रमाणित नहीं हो सकता।

अनुवाद—जिनकी भावना से रसानुभव संभव है वे विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भावरूप काव्य-नाट्य-तत्त्व क्या हैं—इसकी जिज्ञासा अब स्वभावतः जाग सकती है, इसलिये यहां सर्वप्रथम 'विभाव' का स्वरूप निर्दिष्ट किया जा रहा है—

'लोक में जो-जो पदार्थ लौकिक रत्यादि भावों के उद्बोधक हुआ करते हैं वे ही काव्य नाट्य में निविष्ट होने पर 'विभाव' कहे जाया करते हैं।'

तात्पर्य यह है कि लोक-जीवन के रामादि पुरुषों के हृदय में रति-हास-शोकादि भावों

काव्ये नाट्ये च निवेशिताः सन्तः 'विभाव्यन्ते आस्वादाङ्कुरप्रादुर्भावयोग्याः क्रियन्ते सामाजिकरत्यादिभावा एभिः' इति विभावा उच्यन्ते। तदुक्तं भर्तृहरिणा—

'शब्दोपहितरूपांस्तान् बुद्धेर्विषयतां गतान्।
प्रत्यक्षानिव कंसादीन् साधनत्वेन मन्यते॥' इति।

---

के उद्बोधन के जो सीतादिरूप कारण है, वे ही काव्य-नाट्य में निविष्ट होने पर, 'विभाव' कहे जाया करते हैं। काव्य-नाट्य-समर्पित सीतादि को इसलिये 'विभाव कहा करते हैं क्योंकि 'इन्हीं के द्वारा सहृदय सामाजिकों की अनादि रत्यादि वासना रस रूप में अङ्कुरित होने में समर्थ बनायी जाया करती है।' आचार्य भर्तृहरि की यह सूक्ति काव्य-नाट्य-निविष्ट सीतादिरूप विभावतत्व की भी वस्तु-सत्ता को प्रमाणित करती प्रतीत हो रही है—

'शब्द द्वारा उपनिबद्ध और इसीलिये शाब्द-बोध के विषयभूत कंस-कृष्ण आदि-आदि परोक्ष पदार्थों का भी वध्य-घातकरूप में साक्षात्कार किया करना लोगों के लिये स्वाभाविक है ( क्योंकि भावकचित्त में विराजमान वस्तुयें बौद्धिक भले ही हों अवास्तविक कदापि नहीं )।'

**विमर्श**—'लोकगत राम-सीतादि की वास्तविकता तो निःसंदिग्ध है ही किन्तु काव्य-नाट्यगत राम-सीतादिरूप विभावतत्व की वस्तु-सत्ता भी सिद्ध ही है। कवि और नाटककार राम-सीतादि रूप विभावतत्त्व की जो भी शब्दमय रूपरेखा बनाया करते हैं उसमें यह सामर्थ्य रहा करता है कि वह देश और काल के आधार के विना ही राम-सीतादि रूप पदार्थों को सामाजिकचित्त में उपस्थित कर दे। ऐसा करने से ही, इन बौद्धिक पदार्थों के साक्षात्कार के कारण ही, सामाजिक हृदय इनमें तन्मयता की साधना करने लग जाता हैं और रसास्वाद की प्रक्रिया प्रारम्भ हो जाती है'—साहित्यदर्पणकार की यह विभाव-समीक्षा दशरूपककार की इस उक्ति का अवलम्ब लेकर चल रही है—

'अमीषां चानपेक्षितबाह्यसत्त्वानां शब्दोपधानादेवासादिततद्भावानां सामान्यात्मनां स्वस्वसम्बन्धित्वेन विभावितानां साक्षाद्भावकचेतसि विपरिवर्तमानानामालम्बनादिभाव इति न वस्तुशून्यता। तदुक्तं भर्तृहरिणा—

'शब्दोपहितरूपांस्तान् बुद्धेर्विषयतां गतान्।
प्रत्यक्षमिव कंसादीन् साधनत्वेन मन्यते॥' इति

पट्साहस्रीकृताप्युक्तम्—

'एभ्यश्च सामान्यगुणयोगेन रसा निष्पद्यन्ते।' इति। ( दशरूपक ४ र्थ प्रकाश )

जिसका अभिप्राय यह हैं—प्रतिदिन के व्यावहारिक जगत् की वस्तुयें अपने-अपने प्रतिनियत स्वभाव में नियन्त्रित रहा करती हैं। काव्य-नाट्य के क्षेत्र में इन्हीं वस्तुओं का ऐसा रूपान्तर हो जाया करता है जिससे इनकी व्यक्तिगत विशेषतायें लुप्त हो जाया करती हैं, इनका सामान्य स्वभाव स्फूर्तिमान् हो उठता है और सामाजिकमात्र की भावना इन्हें वास्तविक बना दिया करती हैं। भावकचित्त की भूमि में विचरणशील इन वस्तुओं से ही रस की निष्पत्ति संभव है न कि इनके लोकगत स्वरूप से।

नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'विभाव' का यह अभिप्राय प्रकाशित किया है—

'विभाव इति कस्मादुच्यते? विभावो विज्ञानार्थः। विभावः कारणं निमित्तं हेतुरिति पर्यायाः। विभाव्यन्तेऽनेन वागङ्गसत्त्वाभिनया इति विभावः। यथा विभावितं विज्ञातमित्यनर्थान्तरम्। अत्र श्लोकः—

( विभाव के दो भेद )

तद्भेदावाह—

आलम्बनोद्दीपनाख्यौ तस्य भेदावुभौ स्मृतौ ।

स्पष्टम् । तत्र—

आलम्बनं नायकादिस्तमालम्ब्य रसोद्गमात् ॥ ॥ २९ ॥

आदिशब्दान्नायिकाप्रतिनायिकादयः । अथ यस्य रसस्य यो विभावः स तत्स्वरूपवर्णने वक्ष्यते ।

---

बहवोऽर्था विभाव्यन्ते वागङ्गाभिनयाश्रयाः ।
अनेन यस्मात्तेनायं विभाव इति संज्ञितः ॥' ( नाट्यशास्त्र : सप्तमाध्याय )

जिससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि यहां 'विभाव' चतुर्विध अभिनय की आधारशिला के रूप में प्रतिपादित किया हुआ है । 'अभिनय का समस्त रहस्य जिसके जानने से जाना जा सकता है वह 'विभाव' है ।' यह विभाव-मीमांसा रस-चर्वणा के साधनरूप में बाद के नाट्याचार्यों ने स्वीकृत की है । दशरूपककार ने इसीलिये कहा है—

'ननु च सामाजिकाश्रयेषु रसेषु को विभावः कथञ्च सीतादीनां विभावत्वेनाविरोधः ? उच्यते—

धीरोदात्ताद्यवस्थायां रामादिः प्रतिपादकः ।
विभावयति रत्यादीन् स्वदन्ते रसिकस्य ते ॥

न हि कवयो योगिन इव ध्यानचक्षुषा ध्यात्वा प्रातिस्विकीं रामादीनामवस्थामितिहासवदुपनिबध्नन्ति, किं तर्हि ? सर्वलोकसाधारणस्वोत्प्रेक्षाकृतसन्निधीः धीरोदात्ताद्यवस्थाः क्वचिदाश्रयमात्रदायिनीः विदधति ।' ( दशरूपक : ४ र्थ प्रकाश )

अर्थात् काव्य-नाट्य के क्षेत्र में जनकतनयादि विशेषताओं से शून्य, वस्तुतः साधारणीकृत, सीतादि को 'विभाव' कहा करते हैं । ऐसा इसलिये क्योंकि इसी से सामाजिक हृदय में रत्यादि वासनायें स्फुरित हुआ करती हैं ।

नाट्यदर्पणकार की भी यही विभाव-दृष्टि है—

'वासनात्मतया स्थितं स्थायिनं रसत्वेन भवन्तं विभावयन्ति, आविर्भावनाविशेषेण प्रयोजयन्ति इत्यालम्बनोद्दीपनरूपा ललनोद्यानादयो विभावाः । (नाट्यदर्पण : ३ य विवेक)

अनुवाद—'विभाव' के भेदों का निरूपण किया जा रहा है—

'विभाव के दो भेद हुआ करते हैं—(१) आलम्बनरूप विभाव और (२) उद्दीपनरूप विभाव । यहाँ जो तात्पर्य है वह स्वयं स्पष्ट है । इन दोनों विभाव-भेदों में 'आलम्बन विभाव' का अभिप्राय तो काव्य-नाट्य-वर्णित नायकादि का है । काव्य-नाट्य-वर्णित नायकादि को इसलिये 'आलम्बन विभाव' कहा करते हैं क्योंकि इन्हीं के सहारे, इन्हीं के साथ, साधारणीकरण होने के कारण, सामाजिकों के हृदय में 'रस' का सञ्चार हुआ करता है ।

यहाँ 'नायकादि' का अभिप्राय नायक के अतिरिक्त नायिका, उपनायिका आदि-आदि का है क्योंकि इनके सहारे भी, साधारणीकरण होने पर सामाजिकों को रसास्वाद मिला करता है । अब जिस-जिस रस का जो-जो 'उद्दीपन विभाव' है उसका निरूपण, यहाँ नहीं अपितु, उस-उस रस के प्रसंग में किया ही जायगा ।

( 'नायक' का स्वरूप-निरूपण )

तत्र नायकः—

त्यागी कृती कुलीनः सुश्रीको रूपयौवनोत्साही ।
दक्षोऽनुरक्तलोकस्तेजोवैदग्ध्यशीलवान्नेता ॥ ३० ॥

दक्षः क्षिप्रकारी । शीलं सद्वृत्तम् । एवमादिगुणसम्पन्नो नेता नायको भवति ।

( नायक के भेदोपभेद )

तद्भेदानाह—

धीरोदात्तो धीरोद्धतस्तथा धीरललितश्च ।
धीरप्रशान्त इत्ययमुक्तः प्रथमश्चतुर्भेदः ॥ ३१ ॥

स्पष्टम् ।

---

अनुवाद—आलम्बनविभावरूप 'नायक' कौन है ?

'नायक' वह है जो त्याग-भावना से भरा हो, महान् कार्यों का कर्ता हो, कुल का महान् हो, बुद्धि-वैभव से सम्पन्न हो, रूप-यौवन और उत्साह की सम्पदाओं से सम्पन्न हो, निरन्तर उद्योगशील रहने वाला हो, जनता का स्नेहभाजन हो और तेजस्विता, चतुरता किंवा सुशीलता-का निदर्शक हो ।

यहाँ ( त्यागी आदि कारिका में ) 'दक्ष' पद का प्रयोग 'क्षिप्रकारी' अथवा 'कार्य-सम्पादन में सतत जागरूक' अर्थ में है, 'शील' शब्द का अर्थ 'सद्वृत्त' अथवा 'सदाचार' का है । यहाँ अभिप्राय यही है कि जिस व्यक्ति में त्याग आदि गुणों का सर्वतोभद्र सद्भाव हो वही ( काव्य-नाट्य में ) 'नायक' अथवा नेता ( सहृदय सामाजिक को कवि किंवा नाटककार के आदर्शों की ओर ले जाने वाला ) हुआ करता है ।

( काव्य-नाट्य के ) इस 'नायक' के भी कई भेद हुआ करते हैं जैसे कि—

'सर्वप्रथम' 'नायक' के ये चार भेद हैं—(१) धीरोदात्त, (२) धीरोद्धत, (३) धीर-ललित और (४) धीरप्रशान्त ।

यहाँ जो अभिप्राय है वह स्पष्ट है ।

**विमर्श**—भरत नाट्यशास्त्र के अनुसार स्त्री-पुरुषों की प्रकृति त्रिविध बतायी गयी है और काव्य-नाट्य में वर्णित उत्तम तथा मध्यम प्रकृति के पुरुषों को, धीरोद्धत, धीरललित, धीरोदात्त और धीरप्रशान्त—इन चार प्रकार के नायकों के रूप में निर्दिष्ट किया गया है :—

'समासतस्तु प्रकृतिस्त्रिविधा परिकीर्तिता ।
पुरुषाणामथ स्त्रीणामुत्तमाधममध्यमा ॥
....................................... ।
मध्यमोत्तमायां प्रकृतौ नानालक्षणलक्षिताः ॥
धीरोद्धता धीरललिता धीरोदात्तास्तथैव च ।
धीरप्रशान्तकाश्चैव नायकाः परिकीर्तिताः ॥
देवा धीरोद्धता ज्ञेया ललितास्तु नृपाः स्मृताः ।
सेनापतिरमात्यश्च धीरोदात्तौ प्रकीर्तितौ ॥
धीरप्रशान्ता विज्ञेया ब्राह्मणाः वणिजस्तथा । (नाट्यशास्त्र : अध्याय २४)

( 'धीरोदात्त' नायक कौन है ? )

तत्र धीरोदात्तः—

**अविकत्थनः क्षमावानतिगम्भीरो महासत्त्वः ।**
**स्थेयान्निगूढमानो धीरोदात्तो दृढव्रतः कथितः ॥ ३२ ॥**

---

नाट्यशास्त्र की यही मर्यादा 'नाट्यदर्पण' की इन पंक्तियों में सुरक्षित दिखाई देती है—

'उद्धतोदात्त-ललित-शान्ता धीरविशेषणाः ।
वर्ण्याः स्वभावाश्चत्वारो नेतॄणां मध्यमोत्तमाः ॥

धीरो धैर्यं महाव्यसनेऽप्यकातर्यं विशेषणं येषां उद्धतादीनां, धीरोद्धत-धीरोदात्त-धीरललित-धीरप्रशान्ता इत्यर्थः । एवं नाम कविर्वर्णयति । जन्मोत्थितास्तु स्वभावा नेतॄणां यथा तथा वा सन्तु । नेतॄणामिति बहुवचनात् प्रायेणैकस्मिन् धर्मिण्येकैकः स्वभावः क्वचिदेव तु चत्वारः । मध्यमोत्तमा इति । यद्यपि स्वस्थाने सर्वमपि उत्तम मध्यमाधम भेदेन त्रिधा, तथापि धीरोद्धतत्वादयः स्वभावा उत्तम-मध्यम भेदेनैव वर्णनीया इति ।'

( नाट्यदर्पण : नाटकनिर्णय : प्रकरण )

अर्थात् अधमप्रकृति के पुरुषों अथवा स्त्रियों को तो नायक अथवा नायिकारूप में ग्रहण नहीं किया जा सकता। जो उत्तम और मध्यम-प्रकृति के लोग हैं उन्हें ही कवि अथवा नाटककार नायक-रूप में प्रधान नाटकीय चरित-चित्रण का विषय बनाया करता है । नायक की सबसे बड़ी विशेषता है—'धैर्य' अर्थात् महासंकट में भी अकातरता। उदात्तता, उद्धतता, ललितता और शान्तता—यह स्वभाव-चातुर्विध्य पृथक्-पृथक् रूप से नायक में वर्णित हुआ करता है। यह भी संभव है कि एक नायक में भी यह स्वभाव-चातुर्विध्य विराजमान रहे किन्तु ऐसा वर्णन सामान्य नियम नहीं अपितु एक अपवाद है।

नायक के चरित्र-चित्रण के सम्बन्ध में यह दृष्टि कालान्तर में संभवतः कुछ बदल गयी। दशरूपककार के युग में यह दृष्टि-परिवर्तन प्रारम्भ हो गया ऐसा प्रतीत होता है जैसा कि दशरूपक की इस नायक-समीक्षा से स्पष्ट है—

नेता विनीतो मधुरस्त्यागी दक्षः प्रियंवदः ।
रक्तलोकः शुचिर्वाग्मी रूढवंशः स्थिरो युवा ॥
बुद्ध्युत्साहस्मृतिप्रज्ञाकलामानसमन्वितः ।
शूरो दृढश्च तेजस्वी शास्त्रचक्षुश्च धार्मिकः ॥
भेदैश्चतुर्धा ललितशान्तोदात्तोद्धतैरयम् ।

( दशरूपक : प्रकाश-२ )

उपर्युक्त नायक-निरूपण में नाट्याचार्यों का दृष्टि-परिवर्तन इसलिये दिखायी देता है क्योंकि यहाँ 'धैर्य' की विशेषता का, उद्धतादि स्वभाव-चतुष्टय के साथ समन्वय करने के बदले, धीरोद्धतादि की पारिभाषिकता पर ही ध्यान रखा गया है। विश्वनाथ कविराज भी इसी दृष्टि-परिवर्तन से प्रभावित हैं।

अनुवाद— **इन चतुर्विध नायकों में 'धीरोदात्त' नायक वह है जिसे—**

**'आत्मश्लाघा की भावनाओं से रहित, क्षमाशील, अति गम्भीर, दुःख-सुख में प्रकृतिस्थ, स्वभावतः स्थिर और स्वाभिमानी किन्तु विनीत कहा गया है।'**

अविकत्थनोऽनात्मश्लाघाकरः। महासत्त्वो हर्षशोकाद्यनभिभूतस्वभावः। निगूढमानो विनयच्छन्नगर्वः। दृढव्रतोऽङ्गीकृतनिर्वाहकः। यथा—रामयुधिष्ठिरादिः।

( 'धीरोद्धत' नायक की विशेषता )

अथ धीरोद्धतः—

मायापरः प्रचण्डश्चपलोऽहङ्कारदर्पभूयिष्ठः।
आत्मश्लाघानिरतो धीरैर्धीरोद्धतः कथितः॥ ३२॥

यथा भीमसेनादिः।

( 'धीरललित' नायक का स्वभाव )

अथ धीरललितः—

निश्चिन्तो मृदुरनिशं कलापरो धीरललितः स्यात्।

---

यहां 'अविकत्थन' का अभिप्राय है विकत्थना अथवा आत्मश्लाघा से रहित का। 'महासत्त्व' का तात्पर्य है सुख दुःख के आक्रमणों में अडिग रहने वाले का। 'निगूढमान' का अर्थ है अपनी विनीतता से अपने अहंकार पर विजयी बननेवाले का और 'दृढव्रत' कहते हैं अंगीकृत कार्यों के अन्त तक करते रहने वाले को उदाहरण के लिए राम, युधिष्ठिर आदि महापुरुष लिए जा सकते हैं।

विमर्श—दशरूपककार की निम्न धीरोदात्त-मीमांसा, जिसने साहित्यदर्पणकार को प्रभावित किया है, यहाँ ध्यान देने योग्य है—

महासत्त्वोऽतिगम्भीरः क्षमावानविकत्थनः।
स्थिरो निगूढाहंकारो धीरोदात्तो दृढव्रतः॥

महासत्त्वः शोकक्रोधाद्यनभिभूतान्तःसत्त्व। अविकत्थनः अनात्मश्लाघनः। निगूढाहंकारः विनयच्छन्नावलेपः। दृढव्रतः अंगीकृतनिर्वाहकः। ( दशरूपक : २ प्रकाश )

अनुवाद—'धीरोद्धत' नायक वह है :—

'जो कि मायापटु हो, उग्र स्वभाव वाला हो, स्थिर प्रकृति का न हो, अहंकार और दर्प से भरा हो, और जिसे नाट्यकोविद आत्मश्लाघा में निरत कहा करते हैं।'

उदाहरण के लिये, भीमसेन आदि लिये जा सकते हैं।

विमर्श—'धीरोद्धत' नायक का यही स्वरूप दशरूपक में भी निर्दिष्ट है—

'दर्पमात्सर्यभूयिष्ठो मायाच्छद्मपरायणः।
धीरोद्धतस्त्वहंकारी चलश्चण्डो विकत्थनः॥

दर्पः = शौर्यादिमदः, मात्सर्यम् = असहनता, मन्त्रबलेनाविद्यमानवस्तुप्रकाशनं माया, छद्म=वञ्चनामात्रम्, चलः=अनवस्थितः, चण्डः = रौद्रः, विकत्थनः = स्वगुणाशंसी, धीरोद्धतो भवति। यथा जामदग्न्यः—कैलासोद्धारसारत्रिभुवनविजय' इत्यादि। यथा च रावणः—'त्रैलोक्यैश्वर्यलक्ष्मीहठहरणसहा बाहवो रावणस्य' इत्यादि।

( दशरूपक-२ य प्रकाश )

अनुवाद—'धीरललित' नायक वह है :—

'जो कि निश्चिन्त रहने वाला हो, स्वभाव का मृदु हो और कलाव्यसनी हो।'

कला नृत्यादिका। यथा—रत्नावल्यादौ वत्सराजादिः।

( 'धीरप्रशान्त' नायक का निरूपण )

अथ धीरप्रशान्तः—

**सामान्यगुणैर्भूयान् द्विजादिको धीरप्रशान्तः स्यात् ॥ ३४ ॥**

यथा—मालतीमाधवादौ माधवादिः।

( शृङ्गार रस में उक्त चतुर्विध नायकों के अन्य चार प्रकार )

एषां च शृङ्गारादिरूपत्वे भेदानाह—

**एभिर्दक्षिणधृष्टानुकूलशठरूपिभिस्तु षोडशधा।**

तत्र तेषां धीरोदात्तादीनां प्रत्येकं दक्षिणधृष्टानुकूलशठत्वेन षोडशप्रकारो नायकः।

---

यहाँ 'कला' का अभिप्राय नृत्य आदि कलाओं से है। उदाहरण के लिये 'रत्नावली' आदि में वत्सराज आदि नायक 'धीरललिता' नायक रूप में चित्रित हैं।

विमर्श—दशरूपककार ने 'धीरललित' का ऐसा ही वर्णन किया है :—

'निश्चिन्तो धीरललितः कलासक्तः सुखी मृदुः। सचिवादिविहितयोगक्षेमत्वाच्चिन्तारहितः अत एव गीतादिकलानिष्ठो भोगप्रवणश्च शृङ्गारप्रधानत्वाच्च सुकुमारसत्त्वाचारो मृदुरिति ललितः।' ( दशरूपक : २ य प्रकाश )

अनुवाद—'धीरप्रशान्त' नायक उस नायक को कहते हैं—

'जिसमें नायक के त्याग आदि सामान्य गुण प्रचुर मात्रा में हों और जो ब्राह्मणादि वर्ण का हो।

उदाहरण के लिये 'मालतीमाधव' आदि में माधव आदि नायक 'धीरप्रशान्त' नायक हैं।

विमर्श—'धीरप्रशान्त' नायक का यही स्वरूप दशरूपककार ने भी निरूपित किया है—

'सामान्यगुणयुक्तस्तु धीरशान्तो द्विजादिकः। विनयादिनेतृसामान्यगुणयोगी धीरशान्तो द्विजादिक इति विप्रवणिक्सचिवादीनां प्रकरणनेतृणामुपलक्षणम्। विवक्षितं चैतत्, तेन नैश्चिन्त्यादिगुणसंभवेऽपि विप्रादीनां शान्ततैव, न लालित्यं, यथा मालतीमाधवमृच्छकटिकादौ माधवचारुदत्तादिः।' ( दशरूपककार—२ य प्रकाश )

अनुवाद—इन उपर्युक्त चतुर्विध नायकों के जो अन्य भेद-प्रभेद हैं, जो कि शृङ्गार रस के प्रसंग में स्पष्ट परिलक्षित हुआ करते हैं, उनका निरूपण किया जा रहा है—

ये ही धीरोदात्त, धीरोद्धत, धीरललित और धीरप्रशान्त नायक; दक्षिण, धृष्ट, अनुकूल और शठ—इन चार रूपों में चित्रित होकर १६ भेदों में विभक्त दिखाई देते हैं।

यहाँ तात्पर्य यह है कि ( शृङ्गाररसात्मक काव्य-नाट्य में ) धीरोदात्त आदि चारों प्रकारों के नायकों में भी प्रत्येक के दक्षिण, धृष्ट, अनुकूल और शठ रूप होने से, सब मिलाकर 'नायक' के १६ भेद हुआ करते हैं।

विमर्श—यहाँ नायक-निरूपण का प्रकरण है। इसलिये विश्वनाथ कविराज ने यहाँ संस्कृत काव्य-साहित्य के समस्त नायक-प्रकारों का निर्देश कर दिया है। इस निर्देश में भी दशरूपक का प्रभाव स्पष्ट है क्योंकि दशरूपककार ने भी इसी प्रकार नायक-भेद का निरूपण किया है—

( १—श्रृङ्गार-प्रबन्ध के नायक-प्रकार : 'दक्षिण' नायक )

**एषु त्वनेकमहिलासु समरागो दक्षिणः कथितः ॥ ३५ ॥**

द्वयोस्त्रिचतुःप्रभृतिषु नायिकासु तुल्यानुरागो दक्षिणनायकः ।

यथा—

स्नाता तिष्ठति कुन्तलेश्वरसुता, वारोऽङ्गराजस्वसु-
र्द्यूते रात्रिरियं जिता कमलया, देवी प्रसाद्याद्य च ।
इत्यन्तःपुरसुन्दरीः प्रति मया विज्ञाय विज्ञापिते
देवेनाप्रतिपत्तिमूढमनसा द्वित्राः स्थितं नाडिकाः ॥

---

'अथ श्रृङ्गारनेत्रवस्थाः—

स दक्षिणः शठो धृष्टः पूर्वां प्रत्यन्यया हृतः । नायकप्रकरणात् पूर्वां नायिकां प्रत्यन्ययाऽपूर्वनायिकयाऽपहृतचित्तस्त्र्यवस्थो वक्ष्यमाण ( अनुकूलरूप ) भेदेन चतुरवस्थः । तदेवं पूर्वोक्तानां चतुर्णां प्रत्येकं चतुरवस्थत्वेन षोडशधा नायकः ।' ( दशरूपक : २ य प्रकाश )

तात्पर्य यह है कि श्रृङ्गार के अतिरिक्त अन्य रस-प्रबन्धों में तो धीरोद्धत, धीरोदात्त, धीरललित किंवा धीरप्रशान्त—ये चार प्रकार के ही नायक पाये जाते हैं किन्तु श्रृङ्गार-प्रबन्ध में, उपर्युक्त प्रत्येक प्रकार के नायकों के भी दक्षिण, शठ, धृष्ट और अनुकूल रूप से चार-चार भेद वर्णित किये गये हैं जिससे, श्रृङ्गार-प्रबन्ध की दृष्टि से, 'नायक' के सोलह प्रकार सिद्ध हैं ।

अनुवाद—श्रृङ्गार-प्रबन्ध की दृष्टि से निरूपित उपर्युक्त चतुर्विध नायकों में 'दक्षिण' नायक वह है जिसे एक से अधिक रमणी-जन के साथ समान अनुराग रखने वाला कहा गया है ।

यहाँ 'अनेकमहिलासु समानुरागः' का अभिप्राय 'दो या तीन या चार या इससे भी अधिक नायिकाओं के प्रति समान प्रेम रखने वाले 'दक्षिण' नायक का है । उदाहरण के लिये निम्न नायक चित्रण—

'( प्रतीहारी की किसी के प्रति उक्ति— ) जबकि मैंने अन्तःपुर की सुन्दरियों का समाचार पाकर महाराज से निवेदन किया—'महाराज ! कुन्तल की राजकुमारी तो स्नान से निवृत्त हुई प्रतीक्षा कर रही है, आज का दिन वैसे अंगराज की बहिन से मिलने का है, साथ ही कमला से द्यूत-क्रीडा में पहले ही आप आज की रात हार चुके हैं और महारानी को भी तो आज आपको मनाना है' तो महाराज निश्चय न कर सके कि क्या करें और दो-तीन घड़ी चुपचाप पड़े रहे ।

विमर्श—यहां यह स्पष्ट है कि जिस नायक का चित्र खींचा गया है वह 'दक्षिण' नायक ही है । एक से अधिक प्रेमिकाओं से समान रूप से प्रेम करने वाला ही व्यक्ति 'किस प्रेमिका से मिलें'-इस उधेड़-बुन में पड़ा दिखाई दे सकता है, दूसरा नहीं ।

किन्तु साहित्यदर्पणकार की यह 'दक्षिण' नायक परिभाषा दशरूपक की परिभाषा से भिन्न है । दशरूपककार के अनुसार 'दक्षिण' नायक का यह लक्षण है—

'दक्षिणोऽस्यां सहृदयः—
योऽस्यां ज्येष्ठायां हृदयेन सह व्यवहरति स दक्षिणः ।' ( दशरूपक : २ य प्रकाश )

अर्थात् 'दक्षिण' नायक वह है जो कि प्रधान नायिका के प्रति हार्दिक प्रेम रखा करता है ।

( २—'धृष्ट' नायक )

कृतागा अपि निःशङ्कस्तर्जितोऽपि न लज्जितः ।
दृष्टदोषोऽपि मिथ्यावाक्कथितो धृष्टनायकः ॥ ३६ ॥

यथा मम—

शोणं वीक्ष्य मुखं विचुम्बितुमहं यातः समीपं ततः
पादेन प्रहृतं तया, सपदि तं धृत्वा सहासे मयि ।
किञ्चित्तत्र विधातुमक्षमतया बाष्पं सृजन्त्याः सखे !
ध्यातश्चेतसि कौतुकं वितनुते कोपोऽपि वामभ्रुवः ॥

( ३—'अनुकूल' नायक )

अनुकूल एकनिरतः—

एकस्यामेव नायिकायामासक्तोऽनुकूलनायकः ।

---

संभवतः प्रधान नायिका के प्रति हार्दिक प्रेम-भावना के संकेत से अप्रधान नायिकाओं के प्रति प्रेम-भावना का निष्कर्ष साहित्यदर्पणकार ने निकाला है और 'दक्षिण' नायक की उपर्युक्त परिभाषा की है ।

अनुवाद—'धृष्ट' नायक वह है जो कि प्रेम में अपराधी होने पर भी, अपनी प्रेमिका के कोप की चिन्ता नहीं करता, प्रेमिका की झिड़कियाँ खाने पर भी लज्जित नहीं होता और स्पष्टतया अपने दोषों के प्रकट हो जाने पर भी झूठ बोलकर उन्हें छिपाने को ही तैयार रहा करता है ।

जैसे कि यह स्वचित्रित नायक-चित्रण-'( किसी प्रेमी को अपने मित्र के प्रति उक्ति )—'मेरे मित्र ! मैं जब उस सुन्दरी का मुंह ( क्रोध से ) लाल देखते, उसे चुम्बन करने, उसके पास चला तो उसने लात चला दी । जब उसने लात चला दी तो मैंने उसकी लात पकड़ ली और मैं हँस पड़ा । जब वह इसका कोई प्रतीकार न कर सकी और आँसू बहाने लगी तो क्या बताऊँ, बस इतना ही कह सकता हूँ कि उस सुन्दरी के उस कोप की स्मृति रह रह कर मन में एक विचित्र आनन्द-कौतुक पैदा किया करती है ।'

विमर्श—साहित्यदर्पणकार का यह 'धृष्ट'-लक्षण दशरूपककार के इस धृष्ट-लक्षण' अर्थात्—

'व्यक्ताङ्गवैकृतो धृष्टः—

यथाऽमरुशतके—

लाक्षालक्ष्म ललाटपट्टमभितः केयूरमुद्रा गले
वक्त्रे कज्जलकालिमा नयनयोस्ताम्बूलरागोऽपरः ।
दृष्ट्वा कोपविधायि मण्डनमिदं प्रातश्चिरं प्रेयसो
लीलातामरसोदरे मृगदृशः श्वासाः समाप्तिं गताः ॥'

इत्यादि का ही एक व्याख्यानरूप है ।

अनुवाद—'अनुकूल' नायक वह है जो कि एक नायिका के प्रेम में पगा रहा करता है । अभिप्राय यह है कि एक प्रेमिका के प्रति आसक्ति रखने वाला ही व्यक्ति 'अनुकूल' नायक कहा जा सकता है ।

यथा—

अस्माकं सखि ! वाससी न रुचिरे, ग्रैवेयकं नोज्ज्वलं,
नो वक्रा गतिरुद्धतं न हसितं, नैवास्ति कश्चिन्मदः।
किन्त्वन्येऽपि जना वदन्ति सुभगोऽप्यस्याः प्रियो नान्यतो
दृष्टिं निक्षिपतीति विश्वमियता मन्यामहे दुःस्थितम् ॥

(३—'शठ' नायक)

—शठोऽयमेकत्र बद्धभावो यः।
दर्शितबहिरनुरागो विप्रियमन्यत्र गूढमाचरति ॥ ३७ ॥

यः पुनरेकस्यामेव नायिकायां बद्धभावो द्वयोरपि नायिकयोर्बहिर्दर्शितानुरागोऽन्यस्यां नायिकायां गूढं विप्रियमाचरति स शठः।

यथा—

'शठान्यस्याः काञ्चीमणिरणितमाकर्ण्य सहसा
यदाश्लिष्यन्नेव प्रशिथिलभुजग्रन्थिरभवः।

---

जैसे कि यह नायक-चित्रण—

(किसी सुन्दरी की अपनी सखी के प्रति उक्ति)—'अरी सखी ! मेरे कपड़े भी सुन्दर नहीं, गले का गहना भी साफ नहीं, चाल में भी अठखलियां नहीं, हँसी में भी कोई विचित्रता नहीं और न किसी प्रकार की कोई मस्ती ही है किन्तु तब भी जब कि लोग यह कहते सुनते दिखायी देते हैं कि सुन्दर भी मेरा प्रेमी मुझे छोड़ और किसी सुन्दरी पर आँख तक नहीं उठाता, तब तो मुझे ऐसा ही लगता है जैसे मुझे छोड़ सारा संसार ही दुःख में डूबा है।'

विमर्श—दशरूपककार ने 'अनुकूल' नायक को 'एकनायिक' अर्थात् 'एकप्रेमिकानुरक्त' कहा है। साहित्यदर्पणकार का 'अनुकूल'-नायक-लक्षण वस्तुतः यही अभिप्राय रखता है। 'अनुकूल' नायक का अत्यन्त सुन्दर भावचित्र महाकवि भवभूति की इन पंक्तियों में खिंचा है—

'अद्वैतं सुखदुःखयोरनुगतं सर्वास्ववस्थासु यद्
विश्रामो हृदयस्य यत्र जरसा यस्मिन्नहार्यो रसः।
कालेनावरणात्ययात् परिणते यत्स्नेहसारे स्थितम्
भद्रं तस्य सुमानुषस्य कथमप्येकं हि तत्प्राप्यते ॥'

(उत्तररामचरित : अङ्क ४)

अनुवाद—'शठ' नायक वह है जो कि वस्तुतः तो किसी दूसरी नायिका से प्रेम करे और अपनी पहली प्रेमिका से बाहरी प्रेम जताकर, छिपे छिपे उसका अनिष्ट किया करे।

तात्पर्य यह है कि 'शठ' नायक का प्रेम-सम्बन्ध दो नायिकाओं से होना चाहिये। असली प्रेम-सम्बन्ध एक से और नकली दूसरी से। बाहर से तो इस प्रकार का नायक दोनों प्रेमिकाओं पर समान प्रेम दिखाया करता है किन्तु एक को हृदय से चाहने के कारण दूसरी का छिपकर अप्रिय करना ही इसका स्वभाव है। उदाहरण के लिये, यह नायक-चित्रण—

'(नायिका की सखी की नायक के प्रति उक्ति)—अरे शठ ! तेरी कौन चलावे तू तो मेरी सखी का आलिङ्गन करते हुये भी, अपनी प्रेयसी की करधनी की झंकार

तदेतत्काचक्षे घृतमधुमयत्वद्बहुवचो-
विषेणाघूर्णन्ती किमपि न सखी मे गणयति ॥'

( उपर्युक्त नायक-भेद-परिगणन )

एषां च त्रैविध्यादुत्तममध्याधमत्वेन ।
उक्ता नायकभेदाश्चत्वारिंशत्तथाऽष्टौ च ॥ ३८॥

एषामुक्तषोडशभेदानाम् ।

( 'नायक' के सहायक )

अथ प्रसङ्गादेतेषां सहायानाह—

दूरानुवर्तिनि स्यात्तस्य प्रासङ्गिकेतिवृत्ते तु ।
किञ्चित्तद्गुणहीनः सहाय एवास्य पीठमर्दाख्यः ॥ ३९ ॥

तस्य नायकस्य बहुव्यापिनि प्रसङ्गसंगते इतिवृत्तेऽनन्तरोक्तैर्नायकसामान्यगुणैः किञ्चिदूनः पीठमर्दनामा सहायो भवति। यथा—रामचन्द्रादीनां सुग्रीवादयः।

---

सुनते ही, सहसा अपने हाथों को ढीला कर लेते हो! और मेरी सखी ऐसी है जो कि तुम्हारी, बाहर से चिकनी-चुपड़ी किंतु भीतर से विष में बुझी, बातों में आकर प्रसन्नता से नाचती हुई उन्हें कुछ समझती ही नहीं।'

विमर्श—यहाँ 'शठ' नायक का जैसा वर्णन है उसमें इस प्रकार के नायक के प्रेमी व्यक्तित्व की पूर्ण अभिव्यञ्जना है। प्राचीन राजगण के अन्तःपुर की लीलाओं और प्राचीन जनसमाज के प्रेम-जीवन की विशेषताओं के विश्लेषण के ही आधार पर नाट्याचार्यों ने उपर्युक्त चतुर्विध श्रृंगारी नायकों का श्रेणी-विभाग और स्वरूप-विवेक किया है जिसमें कोई कल्पना नहीं अपितु एकमात्र वास्तविकता की ही झलक है।

अनुवाद—इन उपर्युक्त नायकों में प्रत्येक के उत्तम, मध्यम और अधम रूप होने से, सब मिलाकर ४८ प्रकार के नायक गिनाये गये हैं।

यह 'एषाम्' 'इनके'-का अभिप्राय है उपर्युक्त १६ प्रकार के नायकों का क्योंकि तभी प्रत्येक के उत्तम-मध्यम-अधम रूप होने से ४८ नायक-भेद समझे-समझाये जा सकते हैं।

'नायक'-निरूपण के प्रसङ्ग में उसके सहायकों का भी निरूपण आवश्यक है। इसलिये यहां नायक के सहायकों का निर्देश किया जा रहा है—

'जहाँ नायक का प्रासङ्गिक इतिवृत्त दूर तक चला करता है वहां उसका एक 'सहायक' भी चित्रित किया जाया करता है जो कि नायक की अपेक्षा न्यूनगुण का हुआ करता है। इस नायक-सहायक को 'पीठमर्द' कहा करते हैं।'

यहां तात्पर्य यह है—काव्य अथवा नाट्य मेंआधिकारिक और प्रासङ्गिक दो प्रकार के इतिवृत्त रहा करते हैं। प्रासङ्गिक इतिवृत्त बड़ा भी हो सकता है और छोटा भी। यदि प्रासङ्गिक वृत्त बड़ा हुआ तो नायक के साथ उसका सहायक भी अपेक्षित है। यह नायक का सहायक उपर्युक्त त्यागादि नायक-गुणों से युक्त तो अवश्य रहा करता है किन्तु नायक की अपेक्षा इसे न्यून-गुण का ही चित्रित किया जाया करता है। इसीलिये इसे 'पीठमर्द'

( श्रृङ्गारी नायक के सहायक )

अथ श्रृङ्गारसहायाः—

**श्रृङ्गारेऽस्य सहाया विटचेटविदूषकाद्याः स्युः ।**
**भक्ता नर्मसु निपुणाः कुपितवधूमानभञ्जनाः शुद्धाः ॥४०॥**

आदिशब्दान्मालाकाररजकताम्बूलिकगान्धिकादयः ।

( 'विट' कौन है ? )

तत्र विटः—

**संभोगहीनसंपद्विटस्तु धूर्त्तः कलैकदेशज्ञः ।**
**वेशोपचारकुशलो वाग्मी मधुरोऽथ बहुमतो गोष्ठ्याम् ॥४१॥**

---

अर्थात् 'नायक के साथ उठने-बैठने वाला' कहा गया है। उदाहरण के लिये, काव्य अथवा नाट्य में, रामचन्द्र आदि नायकों के साथ जो सुग्रीव आदि चित्रित हैं वे सहायक अथवा 'पीठमर्द' के ही रूप में चित्रित हैं ।

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार ने जिसे 'नायक-सहायक' अथवा 'पीठमर्द' निर्दिष्ट किया है वही 'दशरूपक' में 'पताकानायक' बताया गया है—

'पताकानायकस्त्वन्यः पीठमर्दो विचक्षणः ।
तस्यैवानुचरो भक्तः किञ्चिदूनश्च तद्गुणैः ॥' ( दशरूपक, २. ८ )

बात वस्तुतः एक ही है। पताका का अभिप्राय प्रासङ्गिक व्यापक वृत्त का अभिप्राय है। प्रासङ्गिक वृत्त भी नायक के आधिकारिक वृत्त का ही निष्कर्ष है। इस प्रकार प्रासङ्गिक व्यापक वृत्त में जो नायक का 'सहायक' अथवा 'पताकानायक' हुआ करता है उसे ही 'पीठमर्द' कहते हैं ।

अनुवाद—श्रृङ्गार-प्रबन्ध के नायकों के सहायक और प्रकार के हुआ करते हैं और यहां उनका निर्देश किया जा रहा है—

'विट, चेट, विदूषक आदि-आदि वे 'सहायक' हैं जो कि श्रृङ्गारी नायक के सहायक हुआ करते हैं। ये सहायक स्वामिभक्त हुआ करते हैं, नर्मनिपुण हुआ करते हैं, मानिनी नायिका के मनाने में चतुर हुआ करते हैं और साथ ही साथ सच्चरित्र हुआ करते हैं।'

यहां ( 'विटचेटविदूषकाद्याः' में ) आदि शब्द से माली, धोबी, तमोली, गन्धी आदि-आदि को भी 'सहायक' रूप में माना गया है।

श्रृङ्गारी नायक के सहायकों में 'विट' वह है—'जो कि वैषयिक सुख-भोग में अपनी धन-सम्पत्ति लुटा चुका हो, धूर्त हो, कतिपय कलाओं में निपुण हो, वेशोपचारचतुर हो, बातचीत में कुशल हो, स्वभाव का मधुर हो और जिसकी गोष्ठी में बड़ी पूछ हो ।

**विमर्श**—नाट्यशास्त्र में 'विट' का स्वरूप-निर्देश यह है—

वेश्योपचारकुशलो मधुरो दक्षिणः कविः ।
ऊहापोहक्षमो वाग्मी चतुरश्च विटो भवेत् ॥ ( नाट्यशास्त्र ३५. ५५ )

यहां यह स्पष्ट है कि 'विट' के लिये 'संभोगहीनसंपत्' होना आवश्यक नहीं। साहित्यदर्पणकार ने 'विट' को 'संभोगहीनसंपत्' इसीलिये कहा है क्योंकि बिना ऐसा हुये वह श्रृङ्गारी नायक का सहायक क्योंकर होने लगा !

('चेट' कौन है ?)

चेटः प्रसिद्ध एव ।

('विदूषक'-लक्षण)

कुसुमवसन्ताद्यभिधः कर्मवपुर्वेषभाषाद्यैः ।
हास्यकरः कलहरतिर्विदूषकः स्यात् स्वकर्मज्ञः ॥ ४२ ॥

स्वकर्म हास्यादि ।

(नायक के अर्थ-सहायक)

अर्थचिन्तने सहायमाह—

मन्त्री स्यादर्थानां चिन्तायां—

अर्थास्तन्त्रावापादयः ।

यत्त्वत्र सहायकथनप्रस्तावे—'मन्त्री स्वं चोभयं वापि सखा तस्यार्थचिन्तने' इति केनचिल्लक्षणं कृतम्, तदपि राज्ञोऽर्थचिन्तनोपायलक्षणप्रकरणे लक्षयितव्यम्, न तु सहायकथनप्रकरणे ।

---

अनुवाद—'चेट' कौन है इसे तो सभी लोग जानते हैं ।

विमर्श—'चेट' की परिभाषा नाट्यशास्त्र में यह है—

'कलहप्रियो बहुकथो विरूपो गन्धसेवकः ।
मान्यामान्यविशेषज्ञश्चेटोऽप्येवंविधः स्मृतः ॥ (नाट्यशास्त्र ३५. ५८)

अनुवाद—'विदूषक' वह हुआ करता है जिसका नाम किसी फूल अथवा वसन्त आदि पर रखा जाया करता है, जिसमें अपने कर्म अपने शरीर, अपनी वेश-भूषा और अपनी बोल-चाल आदि के द्वारा औरों को हँसाने की क्षमता रहा करती है, जिसे दूसरों से झगड़ने में आनन्द मिला करता है और जो कि अपने विदूषण-कार्य में कुशल हुआ करता है ।

यहां 'स्वकर्म'-'अपने कर्म' का अभिप्राय हास-परिहास आदि 'विदूषण,-हँसोड़पन के कार्यों का है ।

विमर्श—नाट्यशास्त्र में 'विदूषक' का यह चित्र खींचा गया है—

'वामनो दन्तुरः कुब्जो द्विजिह्वो विकृताननः ।
खलतिः पिङ्गलाक्षश्च स विधेयो विदूषकः ॥' (नाट्यशास्त्र, ३५. ५७)

जिसमें विदूषण-सम्बन्धी शारीरिक, वाचिक किं वा मानसिक क्रियाओं का समावेश स्पष्ट प्रतीत होता है । संस्कृत के नाटकों में शृङ्गारी नायक के उपर्युक्त सहायकों का यत्र-तत्र चित्रण किया हुआ है । उदाहरण के लिये, कालिदास के 'अभिज्ञान शाकुन्तल' में विदूषक' शूद्रक के मृच्छकटिक में 'विट', भवभूति के मालतीमाधव में 'चेट' शृङ्गार-सहायक के रूप में ही उपस्थित किये गये हैं ।

अनुवाद—नायक के अर्थ-चिन्तन में जो सहायक हुआ करता है उसे 'मन्त्री' कहा करते हैं ।

यहां 'अर्थ' का अभिप्राय तन्त्र = स्वराष्ट्रसम्बन्धी कृत्य और आवाप=परराष्ट्र सम्बन्धी व्यवहार का है ।

शृङ्गारी नायक के अर्थ-सहायक का निरूपण करते हुये किसी ने (दशरूपककार ने) जो यह कहा है कि 'नायक के अर्थचिन्तन में स्वयं राजा अथवा केवल मन्त्री अथवा राजा

'नायकस्यार्थचिन्तने मन्त्री सहायः' इत्युक्तेऽपि नायकस्यार्थत एव सिद्धत्वात्।
यदप्युक्तम्—'मन्त्रिणां ललितः शेषा मन्त्रिस्वायत्तसिद्धयः' इति, तदपि स्वलक्षणकथनेनैव लक्षितस्य धीरललितस्य मन्त्रिमात्रायत्तार्थचिन्तनोपपत्तेर्गतार्थम्। न चार्थचिन्तने तस्य मन्त्री सहायः, किं तु स्वयमेव संपादकः; तस्यार्थचिन्तनाद्यभावात्।

( नायक के अन्तःपुर के सहायक )

अथान्तःपुरसहायाः—

—तद्वदवरोधे।

---

और मन्त्री दोनों ( सखा ) 'सहायक' हुआ करते हैं, वह वस्तुतः राजा के अर्थ-चिन्तन के उपाय-निरूपण के प्रसङ्ग में कहा जाना चाहिये था न कि ( नायक के ) सहायक के निरूपण-प्रसङ्ग में। ( क्योंकि स्वयं राजा अपने अर्थ चिन्तन का 'सहायक' क्योंकर होने लगा ! स्वयं भला कोई क्योंकर अपना सहायक हो जाय ! ) यहां यदि यह कहा जाय कि 'तस्यार्थचिन्तने मन्त्री सहायः' ( सखा ) का अभिप्राय 'उस ( राजा ) के अर्थ-चिन्तन में मन्त्री सहायक है'—यह हुआ करता है तब भी 'तस्य' पद निरर्थक हो जाता है क्योंकि पहले ही जब कि 'स्वं' ( राजा ) का निर्देश हो चुका है तब 'तस्य' अर्थात् 'नायक' का अभिप्राय तो अर्थ द्वारा ही आक्षिप्त हो जायगा, शब्दतः इसके उत्पादन की क्या आवश्यकता ? ( तात्पर्य यह है कि उपर्युक्त नायक-सहायक-लक्षण में या तो 'स्वयम्' पद निरर्थक है या वस्तुतः यह लक्षण नायक के अर्थ-चिन्तन के सहायक ( सखा ) का नहीं अपितु उसके अर्थ-चिन्तन के उपाय ( सखा ) का है। )

इसके अतिरिक्त जो किसी का ( दशरूपककार का ही ) यह कथन है कि 'धीरललित नायक तो 'मन्त्र्यायत्तसिद्धि' हुआ करता है और अन्य नायक 'उभयायत्तसिद्धि' हैं' वह भी निरर्थक ही है क्योंकि जब कि 'धीरललित' नायक का लक्षण ही यह है कि वह 'निश्चिन्त' ( 'सचिवादिविहितयोगक्षेमत्वाच्चिन्तारहित'–दशरूपक २. ३ ) हुआ करता है, तब पुनः 'धीरललित' को 'सचिवायत्तसिद्धि' ( दशरूपक २. ४३ ) कहना अथवा उसके सहायक के रूप में 'सचिवादि' का निर्देश किस काम का ? 'धीरललित' नायक तो सदा अर्थ-चिन्तन से निश्चिन्त रहा करता है, उसके लिये 'मन्त्री' को अर्थ-चिन्तन का एक मात्र सम्पादक कहा जा सकता है न कि सहायक।

विमर्श—यहां साहित्यदर्पणकार ने दशरूपककार की जो आलोचना की है वह वस्तुतः युक्तियुक्त है। नाट्यशास्त्रकारों के सामने नायकरूप में राजगण ही विशेषतया आते हैं। प्राचीन राजतन्त्र की गतिविधि का अवलोकन करते हुये नाट्यशास्त्रकारों ने नायक के धर्मसहायक, अर्थ सहायक, कामसहायक आदि-आदि का लक्षण-निरूपक्षण किया है। नाट्यशास्त्र में 'धीरललित' नायक की कल्पना राजशास्त्र में 'सचिवायत्तसिद्धि' राजगण की कल्पना पर अवलम्बित है। शृङ्गाररस का एक प्रकार का अभिव्यञ्जन 'धीरललित' नायक के चरित-चित्रण के आधार पर किया गया है। इस नायकचरित में 'राज्य चिन्ता से निश्चिन्तता' की विशेषता स्वाभाविक है। इस दृष्टि से यहां विश्वनाथ कविराज ने जो आलोचना की है वह सर्वथा संगत है।

अनुवाद—अब नायक के अन्तःपुर ( रनवास ) के जो 'सहायक' हुआ करते हैं उनका निर्देश किया जा रहा है—

वामनषण्ढकिरातम्लेच्छाभीराः शकारकुब्जाद्याः ॥ ४३ ॥
मदमूर्खताभिमानी दुष्कुलतैश्वर्यसंयुक्तः ।
सोऽयमनूढाभ्राता राज्ञः श्यालः शकार इत्युक्तः ॥ ४४ ॥

आद्यशब्दान्मूकादयः। तत्र षण्ढवामनकिरातकुब्जादयो यथा रत्नावल्याम्-

नष्टं वर्षवरैर्मनुष्यगणनाभावादपास्यत्रपा-
मन्तःकञ्चुकिकञ्चुकस्य विशति त्रासादयं वामनः।
पर्यन्ताश्रयिभिर्निजस्य सदृशं नाम्नः किरातैः कृतं
कुब्जा नीचतयैव यान्ति शनकैरात्मेक्षणाशङ्किनः॥

शकारो मृच्छकटिकादिषु प्रसिद्धः। अन्येऽपि यथादर्शनं ज्ञातव्याः।

( नायक के दण्ड-सहायक )

अथ दण्डसहायाः—

---

जैसे नायक के अर्थ-सहायक हुआ करते हैं वैसे ही उसके काम-सहायक भी हुआ करते हैं जो कि 'अन्तःपुर-सहायक' कहे जाया करते हैं। ये अन्तःपुर-सहायक वामन [ बौने ], षण्ड [ जनखे ], किरात [ नीच जाति के ], म्लेच्छ [जंगली], आभीर [अहिर] शकार; कुब्ज [ कुवड़े ] आदि-आदि माने गये हैं। इनमें 'शकार' वह है जो शराबी हो, मूर्ख हो, घमण्डी हो, नीच कुल का हो, धन-संपन्न हो और राजा की अनूढा प्रेमिका का भाई हो जिसे, सब लोग 'श्यालक' [ साला ] कह कर पुकारा करें।

यहां 'शकारकुब्जाद्याः' में 'आदि' शब्द का प्रयोग इसीलिये किया गया है जिसमें शकार और कुब्ज के अतिरिक्त मूक [ गूंगे ] आदि का भी अन्तःपुर-सहायकों में परिगणन किया जाय।

उदाहरण के लिये, जनखे, बौने, कुबड़े आदि का 'रत्नावली' में यह चित्रण—

'ये रहे जनखे लोग, जो कि पुरुषों में न गिने जाने से, निर्लज्ज होकर खिसक पड़े; ये रहे बौने, जो कि डर के मारे कञ्चुकियों के अंगरखों के भीतर घुस पड़े, ये रहे किरात, जो कि इधर उधर कोने-कूचों में घुसे अपने नाम को सार्थक कर रहे हैं और ये कुबड़े! ये तो लोगों की आंख बचाने के लिये चुपके से दुबकते कहीं और निकल पड़े।'

वस्तुतः नायक के अन्तःपुर-सहायकों का ही चित्रण है।

इसी प्रकार 'मृच्छकटिक' आदि में 'शकार' का चित्रण भी नायक के अन्तःपुर-परिवार का ही चित्रण है। म्लेच्छ, आभीर आदि-आदि अन्तःपुर-सहायक जिस नाटक में हों, वहाँ स्वयं पहचान लिये जा सकते हैं।

विमर्श—नाट्याचार्यों के अनुसार नायक के 'परिच्छद'-'परिवार' का चित्रण आवश्यक है। विट, चेट, विदूषक आदि प्राचीन भारतीय राजदरबारों में 'राजपरिच्छद' रूप में रहते आये हैं। नाटककार इस 'राज परिच्छद' को उद्दीपन-विभाव के रूप में चित्रित करते रहे हैं। नाट्यवेदी आचार्य इसलिये इस 'राज-परिच्छद' की परिभाषा करते आये हैं। साहित्यदर्पणकार के युग में इस 'राज-परिच्छद' की परम्परा अक्षुण्ण रही है। इसीलिये साहित्यदर्पणकार ने इसका यहाँ निरूपण किया है।

अनुवाद—अब नायक के दण्ड-सहायकों का निरूपण किया जा रहा है—

**दण्डे सुहृत्कुमाराटविकाः सामन्तसैनिकाद्याश्च ।**

दुष्टनिग्रहो दण्डः । स्पष्टम् ।

( नायक के धर्म-सहायक )

**ऋत्विक्पुरोधसः स्युर्ब्रह्मविदस्तापसास्तथा धर्मे ॥ ४५ ॥**

ब्रह्मविदो वेदविदः, आत्मविदो वा ।

( उपर्युक्त सहायकों में उत्तमाधम-मध्यम-व्यवस्था )

अत्र च—

**उत्तमाः पीठमर्दाद्याः—**

आद्यशब्दान्मन्त्रिपुरोहितादयः ।

**—मध्यौ विटविदूषकौ ।**

**तथा शकारचेटाद्या अधमा परिकीर्तिताः ॥ ४६ ॥**

आद्यशब्दात्ताम्बूलिकगान्धिकादयः ।

---

मित्र, राजकुमार, आटविक, सामन्त ( करद राजगण ) सैनिक आदि-आदि नायक के दण्ड-सहायक हुआ करते हैं ।

यहाँ 'दण्ड' का अभिप्राय 'दुष्टनिग्रह'-'दुष्टों के दमन' का है । मित्र, राजकुमार आदि का स्वरूप-निर्देश आवश्यक नहीं क्योंकि इसे सभी जानते हैं ।

**विमर्श**—दशरूपककार ने 'नायक' के दण्ड-सहायकों का यही निरूपण किया है—

'सुहृत्कुमाराटविकाः दण्डे सामन्तसैनिकाः ।' ( दशरूपक २. ४४ )

अनुवाद—इसी प्रकार नायक के धर्म-सहायक हुआ करते हैं । इन धर्म-सहायकों में याज्ञिक, पुरोहित, वेदवित् ( अथवा आत्मतत्त्ववित् ) और तपस्वी लोग हुआ करते हैं ।

यहाँ 'ब्रह्मविदः' का अभिप्राय 'वेद के जानने वालों' अथवा 'आत्मतत्त्व के जानने वालों' का है ।

इन उपर्युक्त नायक-सहायकों में 'उत्तम' वे हैं जिन्हें 'पीठमर्द' आदि कहा गया है ।

यहाँ 'पीठमर्दाद्याः' में आदि शब्द से मन्त्री, पुरोहित आदि का ग्रहण किया जाना चाहिये । जिन्हें 'मध्यम' माना जाया करता है उनमें 'विट' और 'विदूषक' का स्थान है । और शकार, चेट आदि 'अधम'-सहायक कहे जाते हैं ।

यहाँ 'शकारचेटाद्याः' में आदि शब्द से 'ताम्बूलिक' ( पान देने वाले ) और 'गान्धिक' ( इत्र देने वाले ) आदि-आदि का ग्रहण किया जाता है ।

**विमर्श**—दशरूपककार ने भी नायक के सहायकों में यही उत्तमाधम-मध्यम-व्यवस्था निर्दिष्ट की है—

'ज्येष्ठमध्याधमत्वेन सर्वेषां च त्रिरूपता ।
तारतम्याद् यथोक्तानां गुणानां चोत्तमादिता ॥'

एवं प्रागुक्तानां नायक-नायिका-दूत-दूती-मन्त्रि-पुरोहितादीनामुत्तममध्यमाधम-भावेन त्रिरूपता, उत्तमादिभावश्च न गुणसंख्योपचयापचयादिभावेन किं तर्हि गुणातिशय-तारतम्येन ।' ( दशरूपक २. ४५ )

( नायक के दूत )

अथ प्रसङ्गाद्दूतानां विभागगर्भलक्षणमाह—

निसृष्टार्थो मितार्थश्च तथा संदेशहारकः ।
कार्यप्रेष्यस्त्रिधा दूतो दूत्यश्चापि तथाविधाः ॥ ४७ ॥

तत्र कार्यप्रेष्यो दूत इति लक्षणम् ।

( दूत-भेद-निरूपण )

तत्र

उभयोर्भावमुन्नीय स्वयं वदति चोत्तरम् ।
सुश्लिष्टं कुरुते कार्यं निसृष्टार्थस्तु स स्मृतः ॥ ४८ ॥

उभयोरिति येन प्रेषितो यदन्तिके प्रेषितश्च ।

मितार्थभाषी कार्यस्य सिद्धकारी मितार्थकः ।
यावद्भाषितसंदेशहारः संदेशहारकः ॥ ४९ ॥

---

अनुवाद—नायक के सहायक-निरूपण के प्रसङ्ग में 'दूत' और उसके स्वरूप और प्रकार का निरूपण यहाँ किया जा रहा है ( क्योंकि 'दूत' भी नायक का सहायक हुआ करता है )—

'दूत' उसे कहते हैं जिसे विविध कार्यों के लिये जहाँ-तहाँ भेजा जाया करता है। 'दूत' तीन प्रकार के होते हैं—(१) निसृष्टार्थ, (२) मितार्थ और (३) संदेशहारक। 'दूत' की भांति दूतियां भी हुआ करती हैं।

यहाँ 'दूत' का लक्षण 'निसृष्टार्थ' आदि नहीं अपितु केवल 'कार्यप्रेष्य' है क्योंकि 'निसृष्टार्थ' आदि दूत के भेद हैं।

नायक के दूतों में 'निसृष्टार्थ' दूत वह है—'जो कि दोनों के मन की बात जानकर स्वयं ही सभी प्रश्नों का समाधान किया करता है और जो भी कार्य हो उसे समीचीनतया सम्पादित कर सकता है।'

यहाँ 'उभयोः'-'दोनों' का अभिप्राय है—उसके जिसका वह दूत हो और उसके भी जिसके पास वह दूत-कर्म से भेजा गया हो।

'मितार्थ' दूत वह हुआ करता है जो कि बात थोड़ी करे किन्तु जिस कार्य के लिये भेजा गया हो उसे अवश्य सिद्ध कर आय। तीसरे प्रकार का दूत अर्थात् 'संदेशहारक' दूत उसे कहते हैं जो कि उतनी ही बात करे जितनी उसे बतायी गयी हो।

विमर्श—नाट्य-शास्त्र में भी 'दूत' और 'दूती' का प्रसंग आता है कि किन्तु वहाँ काव्य-नाट्य में उपनिबद्ध अथवा उपनिबन्धन-योग्य 'दूत' और 'दूती' का निरूपण है। यहाँ साहित्यदर्पणकार ने राजशास्त्र में प्रतिपादित दूत-स्वरूप का विवेचन किया है। संस्कृत के काव्य-नाट्य-साहित्य में दूत और दूती का यत्र-तत्र चित्रण किया मिलता है। इस चित्रण के आधार पर नाट्य-शास्त्रकारों अथवा अलंकार-शास्त्रकारों ने दूत और दूती के स्वरूप का निर्धारण किया है। काव्य नाट्य में उपनिबद्ध दूत और दूती के कार्य राजशास्त्र में निर्दिष्ट दूत कर्म की ही भाँति हैं। इसलिये साहित्यदर्पणकार का यह दूत-निरूपण संगत है न कि असंगत।

( नायक के सात्त्विक गुण )

अथ सात्त्विकनायकगुणाः—

शोभा विलासो माधुर्यं गाम्भीर्यं धैर्यतेजसी ।
ललितौदार्यमित्यष्टौ सत्त्वजाः पौरुषा गुणाः ॥ ५० ॥

( १—शोभा )

तत्र—

शूरता दक्षता सत्यं महोत्साहोऽनुरागिता ।
नीचे घृणाधिके स्पर्धा यतः शोभेति तां विदुः ॥ ५१ ॥

तत्रानुरागिता यथा—

अहमेव मतो महीपतेरिति सर्वः प्रकृतिष्वचिन्तयत् ।
उदधेरिव निम्नगाशतेष्वभवन्नास्य विमानना क्वचित् ॥

एवमन्यदपि ।

( २—विलास )

अथ विलासः—

---

अनुवाद—अब नायक के सात्त्विक गुणों का निरूपण किया जा रहा है—

नायक के वे पौरुष गुण जिन्हें 'सात्त्विक' गुण कहा करते हैं आठ हैं, जैसे कि—

( १ ) शोभा, ( २ ) विलास, ( ३ ) माधुर्य, ( ४ ) गाम्भीर्य, ( ५ ) धैर्य, ( ६ ) तेज, ( ७ ) ललित और ( ८ ) औदार्य ।

इन सात्त्विक गुणों में नायक के व्यक्तित्व की 'शोभा' का अभिप्राय है—उस विशेषता का जिसके कारण वह वीरता, कुशलता सत्यवादिता, सत्याचरण, महान् उत्साह, अनुरागिता और छोटों पर दया किंवा बड़ों के साथ प्रतिस्पर्द्धा प्रकाशित किया करता है ।

उदाहरण के लिये 'अनुरागिता' के भाव की जननी 'शोभा' का यह प्रकाशन ( रघुवंश : अजवर्णन )—

'जिसके सम्बन्ध में प्रकृति-वर्ग में प्रत्येक यही सोचता रहा कि वही महाराज (अज) का सबसे बड़ा स्नेहभाजन है और जिसका किसी के प्रति भी कोई अनादर भाव उसी प्रकार न दिखाई पड़ा जिस प्रकार सरित्पति ( समुद्र ) का अनादर किसी भी छोटी-बड़ी नदी के साथ कदापि नहीं दिखाई दिया करता ।'

इसी भाँति शूरता, दक्षता आदि गुणों की आविष्कार-भूमि 'शोभा' के उदाहरण स्वयं ढूंढे जा सकते हैं ।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'शोभा' का यह अभिप्राय प्रकाशित किया है—

'दाक्ष्यं शौर्यमथोत्साहो नीचार्थेषु जुगुप्सनम् ।
उत्तमैश्च गुणैःस्पर्धा यतः शोभेति सा स्मृता ॥'

( नाट्यशास्त्र २४. ३२ )

जिसके अनुसार 'शोभा' को दक्षता' शूरता आदि सभी पौरुष गुणों की जननी के रूप में देखा जा सकता है ।

अनुवाद—'विलास' का अभिप्राय है—

**धीरा दृष्टिर्गतिश्चित्रा विलासे सस्मितं वचः ।**

यथा—

दृष्टिस्तृणीकृतजगत्त्रयसत्त्वसारा
धीरोद्धता नमयतीव गतिर्धरित्रीम् ।
कौमारकेऽपि गिरिवद्गुरुतां दधानो
वीरो रसः किमयमेत्युत दर्प एव ॥

(३—माधुर्यं)

**संक्षोभेष्वप्यनुद्वेगो माधुर्यं परिकीर्तितम् ॥ ५२ ॥**

ऊह्यमुदाहरणम् ।

(४—गाम्भीर्यं)

**भीशोकक्रोधहर्षाद्यैर्गाम्भीर्यं निर्विकारता ।**

---

नायक की उस सात्त्विक विशेषता का, जिसके कारण उसकी दृष्टि में धीरता, चाल में विचित्रता और बोलचाल में मन्दहास की छटा छिटका करती है ।

श के 'विलास' का चित्रण )—

'ओह ! क्या यही कुमार कुश है—इसकी दृष्टि ऐसी, जिसके आगे त्रिभुवन का उत्साह-संचय तिनके की भांति नगण्य है, इसकी चाल की मस्ती ऐसी, जिससे पृथिवी नीचे झुक रही है और इसकी कुमारावस्था की गंभीरता ऐसी, जो पर्वत की गंभीरता की बराबरी कर रही है। ओह ! यह तो ऐसा लगता है मानो साक्षात् वीररस अथवा मूर्तिमान् अभिमान चल-फिर रहा हो ।'

विमर्श—'विलास' की परिभाषा नाट्यशास्त्र में इस प्रकार है—

'स्थिरसञ्चारिणी दृष्टिर्गतिर्गोवृषभाञ्चिता ।
स्मितपूर्वं तथा वाचो विलास इति कीर्तितः ॥ (नाट्यशास्त्र २४-३३)

अनुवाद—'माधुर्य' कहते हैं मनःक्षोभ के कारणों के रहते हुये भी मन की सुस्थता और शान्ति को ।

इसका उदाहरण यत्र तत्र स्वयं देखा जा सकता है ।

विमर्श—नाट्यशास्त्रकार भरतमुनि ने 'माधुर्य' का यह अभिप्राय प्रकाशित किया है—

'अभ्यासात् करणानां तु श्लिष्टत्वं यत्र जायते ।
महत्स्वपि विकारेषु तन्माधुर्यमिति स्मृतम् ॥ (नाट्यशास्त्र २४.३४)

'माधुर्य' की अभिव्यक्ति महाकवि भवभूति के इस राम-चित्रण में स्पष्ट है—

'कपोले जानक्याः करिकलभदन्तद्युतिमुषि
स्मरस्मेरं गण्डोड्डमरपुलकं वक्त्रकमलम् ।
मुहुः पश्यञ् श्रृण्वन् रजनिचरसेनाकलकलं
जटाजूटग्रन्थिं द्रढयति रघूणां परिवृढः ॥'

अनुवाद—'गाम्भीर्य' उस सात्त्विक पौरुष-गुण का नाम है जिसे भय, शोक, क्रोध, हर्ष आदि २ भावावेशों में आकृति की निर्विकारता कहा करते हैं ।

यथा—

आहूतस्याभिषेकाय विसृष्टस्य वनाय च।
न मया लक्षितस्तस्य स्वल्पोऽप्याकारविभ्रमः ॥

(५—धैर्य)

**व्यवसायादचलनं धैर्यं विघ्ने महत्यपि ॥ ५३ ॥**

यथा—

श्रुताप्सरोगीतिरपि क्षणेऽस्मिन् हरः प्रसंख्यानपरो बभूव।
आत्मेश्वराणां न हि जातु विघ्नाः समाधिभेदप्रभवो भवन्ति ॥

(६-तेज, ७-ललित और ८-औदार्य)

**अधिक्षेपापमानादेः प्रयुक्तस्य परेण यत्।**
**प्राणात्ययेऽप्यसहनं तत्तेजः समुदाहृतम् ॥ ५४ ॥**
**वाग्वेशयोर्मधुरता, तद्वच्छृङ्गारचेष्टितं ललितम्।**
**दानं सप्रियभाषणमौदार्य्यं शत्रुमित्रयोः समता ॥ ५५ ॥**

---

उदाहरण के लिये (राम के) 'गाम्भीर्य' का यह अभिव्यञ्जन—

'राम को राज्याभिषेक के लिये बुलाया गया और वनवास के लिये भी भेजा गया किन्तु न तो पहले ही उनकी आकृति में कोई विकार दिखाई पड़ा और न बाद में ही।'

विमर्श—भरतमुनि ने 'गाम्भीर्य' की यह परिभाषा की है—

'यस्य प्रभावादाकारा रोषहर्षभयादिषु।
भावेषु नोपलभ्यन्ते गाम्भीर्यमिति शंसितम् ॥ (नाट्यशास्त्र २४. ३६)

अनुवाद—'धैर्य' वह सात्त्विक गुण है जिसे बड़े बड़े विघ्नों के पड़ने पर भी, 'कर्त्तव्य-निश्चय से विचलित न होना' कहा करते हैं।

उदाहरण के लिये (कुमारसंभव में महाकवि कालिदास द्वारा चित्रित महादेव-धैर्य-चित्रण)—

'अप्सराओं के मादक संगीत सुनते हुये भी महादेव समाधि लगाये बैठे रहे। जो धैर्य के धनी हों, उनकी समाधि, भला विघ्नों से क्योंकर टूटने लगी?'

विमर्श—नाट्यशास्त्र में 'धैर्य' को 'स्थैर्य' कहा गया है जिसका लक्षण यह है—

'धर्मार्थकामसंयुक्ताच्छुभाशुभसमुत्थिताम्।
व्यवसायादचलनं स्थैर्यमित्यभिधीयते ॥' (नाट्यशास्त्र २४. ३५)

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'कर्त्तव्यनिश्चय से विचलित न होना' ही धैर्य अथवा स्थैर्य का स्वरूप है।

अनुवाद—'तेज' वह सात्त्विक पौरुष गुण है जिसे किसी दूसरे के द्वारा किये गये 'आक्षेप अथवा अपमान का, प्राण-संकट पड़ने पर भी, सहन न करना' कहा गया है। 'ललित' वह नायक-गुण है जिसे बोल-चाल, वेश-भूषा किंवा प्रेम-लीला में 'माधुर्य' कहा गया है। और 'औदार्य' उस नायक-गुण का नाम है जिसे प्रियभाषणपूर्वक दान किंवा शत्रु और मित्र के प्रति समदर्शिता का व्यवहार कहा जाया करता है।

एषामुदाहरणान्यूह्यानि ।

( नायिका-निरूपण )

**अथ नायिका त्रिभेदा स्वान्या साधारणा स्त्रीति ।**
**नायकसामान्यगुणैर्भवति यथासंभवैर्युक्ता ॥ ५६ ॥**

नायिका पुनर्नायकसामान्यगुणैस्त्यागादिभिर्यथासम्भवैर्युक्ता भवति । सा च स्वस्त्री अन्यस्त्री साधारणस्त्रीति त्रिविधा ।

---

इन गुणों के उदाहरण [ काव्य-नाट्य-साहित्य में ] स्वयं ढूंढे जा सकते हैं ।

**विमर्श (क)**—नाट्यशास्त्र में तेज, ललित और औदार्य की यह परिभाषा दी गयी है—

तेज—**अधिक्षेपावमानादेः प्रयुक्तस्य परेण यत् ।**
**प्राणात्ययेऽप्यसहनं तत्तेजः समुदाहृतम् ॥**

यहां यह स्पष्ट है कि साहित्यदर्पणकार ने नाट्यशास्त्र के ही लक्षण को उद्धृत कर दिया है ।

ललित—**अबुद्धिपूर्वकं यत्तु सुकुमारस्वभावजम् ।**
**शृङ्गाराकारचेष्टत्वं ललितं तत् प्रकीर्तितम् ॥**

औदार्य—**दानमभ्युपपत्तिश्च तथा च प्रियभाषणम् ।**
**स्वजने वा परे वापि तदौदार्यमिति स्मृतम् ॥**

( नाट्यशास्त्र २४, ३९, ३७, ३८ )

**(ख)** भरतमुनि के नाट्यशास्त्र में शोभा आदि का जो निरूपण है वह 'सात्त्विक-अभिनय' के प्रसंग में है । सात्त्विक अभिनय के सम्बन्ध में यह कहा गया है कि यही अभिनय-प्रकार सर्वश्रेष्ठ अभिनय हुआ करता है—**'सत्त्वातिरिक्तोऽभिनयो ज्येष्ठ इत्यभिधीयते ।'** ( नाट्यशास्त्र २२ : २ ) । अभिनवभारतीकार आचार्य अभिनवगुप्त ने इसीलिये कहा है—

**'सात्त्विकाभावे हि अभिनयक्रिया नामापि नोन्मीलति । अभिनयनं हि चित्तवृत्तिसाधारणतापत्तिप्राणसाक्षात्कारकल्पाध्यवसायसंपादनम्, अत एवोक्तं—'सत्त्वे नाट्यं प्रतिष्ठितमि'ति**—( अभिनवभारती, भाग ३, पृष्ठ १५०, बड़ौदा संस्करण )

अर्थात् जिसे 'अभिनय' कहते हैं वह तो वस्तुतः सात्त्विक अभिनय ही है न कि आङ्गिक अथवा वाचिक अथवा आहार्य । 'नट अभिनय करता है'—इसका अर्थ यही है कि नट की चित्तवृत्ति रामादिनायकों की चित्तवृत्ति से एकरस-एकरूप हो चुकी है और उसके कार्यकलाप के दर्शन करने वालों को रामादि नायकों के कार्यकलाप का दर्शन हो रहा है ।

सात्त्विक अभिनय के निरूपण में स्त्रीगत और पुरुषगत सत्त्वभेदों का निरूपण स्वाभाविक है । स्त्रीगत सत्त्वभेद तो हाव-भाव-हेला आदि को कहा गया है और पुरुषगत सत्त्वभेद, शोभा-विलास-माधुर्य आदि को । ये सभी सात्त्विक गुण स्त्री और पुरुष के शरीर-विकार से सम्बन्ध रखते हैं ।

अनुवाद—**'नायिका' तीन प्रकार की हुआ करती है—(१) स्वीया, (२) अन्या (अथवा परकीया) और (३) सामान्या ।**

**रस के आलम्बन रूप से काव्य-नाट्य में उपस्थापित 'नायिका' में भी 'नायक' के ही त्याग, आर्जव आदि सामान्यगुण यथासंभव उपनिबद्ध किये जाया करते हैं । 'नायिका' के स्वस्त्री [ स्वीया ], अन्यस्त्री [ परकीया ] और साधारणस्त्री [ सामान्या ]—ये तीन भेद पाये जाते हैं ।**

( स्वीया नायिका-निरूपण )

तत्र स्वस्त्री—

**विनयार्जवादियुक्ता गृहकर्मपरा पतिव्रता स्वीया ।**

यथा—

'लज्जापज्जत्तपसाहणाइँ परभत्तिणिप्पिवासाइं ।
अविणअदुम्मेधाइं धण्णाण घरे कलत्ताइं ॥

( लज्जापर्याप्तप्रसाधनानि परभर्तृनिष्पिपासानि ।
अविनयदुर्मेधानि धन्यानां गृहे कलत्राणि ॥ )

( स्वीया नायिका : भेद-निर्देश )

**साऽपि कथिता त्रिभेदा मुग्धा मध्या प्रगल्भेति ॥ ५७ ॥**

( १—मुग्धानायिका )

तत्र—

**प्रथमावतीर्णयौवनमदनविकारा रतौ वामा ।**

---

अनुवाद—इन नायिकाओं में 'स्वस्त्री' अथवा 'स्वीया' नायिका का यह स्वरूप है—वह स्त्री, जिसमें नम्रता और सरलता आदि गुण रहा करते हैं, जो गृहकर्म में तत्पर रहा करती है और पतिव्रता हुआ करती है, 'स्वीया' नायिका मानी जाया करती है।

उदाहरण के लिये निम्न सूक्ति में जो नायिका-चित्रण है वह स्वीया-चित्रण है—

'कुछ विरले ही ऐसे भाग्यशाली लोग हुआ करते हैं जिनकी पत्नियां' अपनी स्त्रीसुलभ लज्जा को ही अपना एकमात्र अलङ्कार माना करती हैं, अपने हृदय में दूसरी स्त्रियों के पतियों के प्रेम की प्यास नहीं रखा करतीं और अपने व्यवहार में किसी प्रकार के भी अविनय [ अनाचार ] का किञ्चिन्मात्र भी परिचय नहीं दिया करतीं।'

**विमर्श**—संस्कृत काव्य-साहित्य में नायिका-चित्रण पर्याप्त मात्रा में पाया जाता है। आलङ्कारिकों ने कवियों और नाटककारों द्वारा चित्रित नायिकाओं के स्वरूप और प्रकार का विशद विवेचन किया है। काव्य-साहित्य में 'स्वीया' नायिका का चित्रण वर्गाश्रम-व्यवस्था की मर्यादा के अनुसार किया गया है। 'स्वीया'-चित्र में रतिभाव की बड़ी मर्मस्पर्शी किंवा मधुर अभिव्यक्ति हुई है। 'स्वीया'-चित्र का उद्‌देश्य रसास्वाद के साथ-साथ सरसोपदेश है। प्रेम की नानाप्रकार की झांकियां स्वीया-नायिका के स्वरूपोन्मीलन में दिखायी देती हैं।

स्वीया-वर्णन यदि कवियों और नाटककारों की आदर्शवादिता का संकेत करता है तो परकीया किंवा सामान्या नायिकाओं का वर्णन उनकी यथार्थवादिता का पर्याप्त प्रमाण है। आदर्श किंवा यथार्थ की प्रवृत्तियां संस्कृत काव्य-साहित्य में परस्पर विरुद्ध नहीं अपि तु एक दूसरे की पूरक मानी गयी हैं। तभी तो कहा गया है—

'अपारे काव्यसंसारे कविरेव प्रजापतिः ।
यथास्मै रोचते विश्वं तथेदं परिवर्त्तते ॥'

अनुवाद—स्वीया नायिका भी तीन प्रकार की हुआ करती है—(१) मुग्धा, (२) मध्या और (३) प्रगल्भा।

अनुवाद—इन स्वीया नायिकाओं में, वह नायिका 'मुग्धा' मानी जाया करती है

कथिता मृदुश्च माने समधिकलज्जावती मुग्धा ॥ ५८ ॥

तत्र प्रथमावतीर्णयौवना यथा मम तातपादानाम्—

मध्यस्य प्रथिमानमेति जघनं वक्षोजयोर्मन्दता
दूरं यात्युदरं च रोमलतिका नेत्रार्जवं धावति ।
कन्दर्पं परिवीक्ष्य नूतनमनोराज्याभिषिक्तं क्षणा-
दङ्गानीव परस्परं विदधते निर्लुण्ठनं सुभ्रुवः ॥

प्रथमावतीर्णमदनविकारा यथा मम प्रभावतीपरिणये—

दत्ते सालसमन्थरं भुवि पदं निर्याति नान्तःपुरात्,
नोद्दामं हसति क्षणात्कलयते ह्रीयन्त्रणां कामपि,
किंचिद्भावगभीरवक्रिमलवस्पृष्टं मनाग्भाषते,
सभ्रूभङ्गमुदीक्षते प्रियकथामुल्लापयन्तीं सखीम् ॥

रतौ वामा यथा—

'दृष्टा दृष्टिमधो ददाति, कुरुते नालापमाभाषिता,
शय्यायां परिवृत्त्य तिष्ठति, बलादालिङ्गितो वेपते ।
निर्यान्तीषु सखीषु वासभवनान्निर्गन्तुमेवेहते,
जाता वामतयैव संप्रति मम प्रीत्यै नवोढा प्रिया ॥'

---

जिसके शरीर में यौवन अवतरित हो चुका हो, जिसके मन में काम का उन्मेष प्रारम्भ हो रहा हो, जिसे रतिलीला में झिझक होती हो, जिसका प्रणयकोप कोमलता लिये हो और जो अपनी लज्जाशीलता के कारण प्रेम प्रकाशन में विवश रहा करे ।

जैसे कि ( १ ) 'प्रथमावतीर्णयौवना' मुग्धा का यह चित्र, जिसे हमारे ही पूज्य पितृचरण ने खींचा है—

'इस सुन्दरी के हृदय-देश पर कामदेव का नया-नया राज्याभिषेक क्या हुआ इसके शरीर के अङ्ग-प्रत्यङ्ग फूले न समाते, एक दूसरे की सुन्दरता की छीना-झपटी मचाने लगे-नितम्ब ने कटिभाग की स्थूलता छीन ली; उदरदेश के हाथ स्तनों की मन्दता आ गयी और नाभिदेश की रोमावली ने दौड़ मचाकर नेत्रों का सीधापन ले लिया।'

अथवा जैसे कि ( २ ) 'प्रथमावतीर्णमदनविकारा' मुग्धा का यह वर्णन जो कि मेरी ही रचना 'प्रभावतीपरिणय' में किया हुआ है—

'यह ( प्रभावती ) धीरे-धीरे पृथिवी पर अलसाये से पैर रखा करती है, कभी अन्तःपुर से बाहर निकलती नहीं दीख पड़ती, खिलखिला कर हँसना भी नहीं चाहती, अचानक ही एक विचित्र लज्जा के विवश हो जाया करती है, कभी बोलती है तो एक विचित्र भाव भरे और वक्रता लिये ढंग से कुछ थोड़ा सा बोल पड़ती है और यदि उसकी सखी उसके प्रियतम के सम्बन्ध की कोई चर्चा करे तब तो उसकी भौंहें चढ़ी आंखें उस ( सखी ) पर ऐसी गड़ती हैं कि कुछ कहा नहीं जा सकता ?'

अथवा जैसे कि ( ३ ) 'रतिवामा' मुग्धा का यह निरूपण—

'अरे मित्र ! मेरी नवोढा प्रेयसी देखने पर आँखे नीची कर लेती है, बोलने पर मुँह नहीं खोलती, शय्या पर साथ लेटने पर मुँह फेर लेती है, किसी प्रकार बाहुपाश में जकड़ी जाने पर कांपने लगती है और जैसे ही सखियाँ शयनगृह से निकलें, वैसे ही बाहर निकल

माने मृदुर्यथा—

'सा पत्युः प्रथमापराधसमये सख्योपदेशं विना
नो जानाति सविभ्रमाङ्गवलनावक्रोक्तिसंसूचनम् ।
स्वच्छैरच्छकपोलमूलगलितैः पर्यस्तनेत्रोत्पला
बाला केवलमेव रोदिति लुठल्लोलालकैरश्रुभिः ॥

समधिकलज्जावती यथा—

'दत्ते सालसमन्थरम्—' इत्यत्र ( ११२ पृ० ) श्लोके ।

अत्र समधिकलज्जावतीत्वेनापि लब्धाया रतिवामताया विच्छित्तिविशेषवत्तया पुनः कथनम् ।

---

जाने पर तुल जाती है। बस, उसकी यह वामता ( उलटी-पुलटी बात ) भी मुझे अब बड़ी प्यारी लगती है।'

अथवा, जैसे कि 'मृदुमानवती' मुग्धा का यह चित्रण—

'यह सुन्दरी तो ऐसी है जिसे विना किसी सखी के सिखाये यह भी नहीं आता कि कैसे किसी प्रेमापराध में पति पर हावभाव-पूर्वक मुँह फेरा जाय अथवा व्यङ्ग्यबाण चलाये जाँय। यह तो इतनी भोली-भाली है कि चारों ओर अपने नयनकमलों को घुमाती, कपोलफलक पर गिरते किंवा केशपाश में उलझते, मोती के समान, आँसुओं को गिराती, बस, रोना भर जानती है।'

अथवा, जैसे कि 'समधिकलज्जावती' मुग्धा का वर्णन, जो कि 'दत्ते सालसमन्थरम्' इत्यादि पूर्वोदाहृत श्लोक में स्पष्ट है।

यद्यपि यहाँ यह कहा जा सकता है कि 'समधिकलज्जालुता' भी 'रतिवामता' में ही अन्तर्भूत है ( और इसलिए 'रतिवामा' के निरूपण में ही 'समधिकलज्जावती' का निरूपण हो चुका है ] किन्तु तब भी दोनों का पृथक्-पृथक् निरूपण आवश्यक है क्योंकि दोनों में कुछ न कुछ अपना-अपना चमत्कार तो स्पष्ट ही दृष्टिगत होता है।

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकारने 'मुग्धा' नायिका के कतिपय भेदों का जो परिगणन किया है वह संस्कृत काव्य-साहित्य में वर्णित 'मुग्धा' स्वभाव का ही विश्लेषण है। प्राचीन आलङ्कारिकों ने, जैसे कि आचार्य हेमचन्द्र ने ही, स्वीया नायिका के 'मुग्धा' स्वरूप का नियामक, शरीर की एक विशिष्ट अवस्था किंवा कामोपचार-सम्बन्धी निपुणता की विशिष्ट दशा को ही माना है—

'वयःकौशलाभ्यां मुग्धा मध्या प्रौढेति सा त्रेधा-वयः शरीरावस्थाविशेषः, कौशलं कामोपचारनैपुणम् ताभ्यां मुग्धा-( काव्यानुशासन अ. ७ सू. २३ )।

यही बात भावप्रकाशकार आचार्य शारदातनय ( १३ वीं शताब्दी ) की इन पंक्तियों में भी स्पष्ट है—

शीलसत्यार्जवोपेता रहःसंभोगलालसा ।
मुग्धा नववयःकामा रतौ वामा मृदुः क्रुधि ॥
यतते रतिचेष्टासु पत्युर्व्रीडामनोहरम् ।
अपराधे रुदत्येव न वदत्यप्रियं प्रिये ॥'

( भावप्रकाशन ४ र्थ अधिकार )

वस्तुतः तो रतिक्रीडा में अनभिज्ञता किंवा यौवनादि के क्रमिक विकास आदि-आदि संवलित रूप से ही 'मुग्धा' के व्यक्तित्व के परिचायक हैं और इस दृष्टि से इनको पृथक्-पृथक् करके मुग्धा-भेद

( मध्या-स्वीया-नायिका-निरूपण )

अथ मध्या—

मध्या विचित्रसुरता प्ररूढस्मरयौवना ।
ईषत्प्रगल्भवचना मध्यमव्रीडिता मता ॥ ५९ ॥

विचित्रसुरता यथा—

'कान्ते तथा कथमपि प्रथितं मृगाक्ष्या चातुर्यमुद्धतमनोभवया रतेषु ।
तत्कूजितान्यनुवदद्भिरनेकवारं शिष्यायितं गृहकपोतशतैर्यथाऽस्याः ॥'

प्ररूढस्मरा यथात्रैवोदाहरणे ।

प्ररूढयौवना यथा मम—

'नेत्रे खञ्जनगञ्जने, सरसिजप्रत्यर्थि पाणिद्वयं,
वक्षोजौ करिकुम्भविभ्रमकरीमत्युन्नतिं गच्छतः ।
कान्तिः काञ्चनचम्पकप्रतिनिधिर्वाणी सुधास्यन्दिनी,
स्मेरेन्दीवरदामसोदरवपुस्तस्याः कटाक्षच्छटा ॥'

एवमन्यत्रापि ।

---

का नियामक बनाना ठीक नहीं किन्तु तब भी साहित्यदर्पणकार ने इनके आधार पर जो मुग्धा-भेद निर्दिष्ट किया है उसका एक विशेष कारण है और वह कारण एक शब्द में आलंकारिकों का विभाजन किंवा पारिभाषिकता-प्रवृत्ति ही है जिसका विकास साहित्यदर्पणकार के पहले से ही होता चला आ रहा है और जिसकी प्रेरणा को रोकना साहित्यदर्पणकार के लिये संभव नहीं हो सका है ।

अनुवाद—अब 'मध्या' का निरूपण किया जा रहा है—

'मध्या' वह ( स्वीया ) नायिका है जो रंग-बिरंग की रतिलीलाओं में निपुण हो चुकी होती है, जिसमें कामपिपासा बढ़ती दिखायी दिया करती है, जिसका यौवन उभार पर रहा करता है, जिसे प्रणयालाप में कोई विशेष हिचक नहीं हुआ करती और जिसकी रति-लज्जा बहुत अधिक नहीं रहा करती । जैसे कि 'विचित्रसुरता' मध्या ( जो कि 'शृङ्गारतिलक' की इस सूक्ति में चित्रित है )—

'रति-लीलाओं में अत्यधिक कामोन्माद से भरी मृगनयनी ने अपने प्रियतम के प्रति कुछ ऐसी चतुराई दिखाई कि उसके पाले कबूतर, उसकी रति-कूजाओं को दोहराते, उसके चेले बनने को उतारू हो उठे ।'

इस उपर्युक्त सूक्ति को ही 'प्ररूढस्मरा' मध्या नायिका का भी चित्र मान सकते हैं ।

'प्ररूढयौवना' मध्या नायिका का चित्र यह रहा जो स्वरचित ही है—

'इस सुन्दरी को देखो—इसकी आंखें खंजन ( पक्षिविशेष ) की आंखों से भी बढ़कर काली और सुंदर हैं; इसके दोनों हाथ कमल से भी होड़ लगाये बैठे हैं; इसके उभरे उरोज करिकुम्भ के उभार को भी चुनौती दे रहे हैं; इसकी कान्ति स्वर्णचम्पा के फूल का भी प्रतिनिधित्व कर बैठी है; इसकी वाणी अमृत टपका रही है और इसके कटाक्षों की छटा ! वह तो खिले नीलकमल की माला की ही भांति वस्तुतः विचित्र है ।'

इसी प्रकार 'ईषत्प्रगल्भवचना' और 'मध्यमव्रीडिता' मध्या-नायिका के चित्र यत्र-तत्र चित्रित देखे जा सकते हैं ।

[ प्रगल्भा-स्वीया-नायिका-निरूपण ]

अथ प्रगल्भा—

स्मरान्धा गाढतारुण्या समस्तरतकोविदा ।
भावोन्नता दरव्रीडा प्रगल्भाक्रान्तनायका ॥ ६० ॥

स्मरान्धा यथा—

'धन्यासि या कथयसि प्रियसंगमेऽपि
विश्रब्धचाटुकशतानि रतान्तरेषु ।
नीवीं प्रति प्रणिहिते तु करे प्रियेण
सख्यः शपामि यदि किंचिदपि स्मरामि ॥

गाढतारुण्या यथा—

'अत्युन्नतस्तनमुरो नयने सुदीर्घे, वक्रे भ्रुवावतितरां, वचनं ततोऽपि ।
मध्योऽधिकं तनुरनूनगुरुर्नितम्बो मन्दा गतिः किमपि चाद्भुतयौवनायाः ॥'

---

विमर्श—'स्वीया' नायिका का 'मध्या' रूप संस्कृत काव्य-साहित्य में यत्र-तत्र दिखायी पड़ता है। कालिदास और भवभूति जैसे महान् काव्य-नाट्यकारों ने शकुन्तला और सीता जैसी नायिकाओं के जो चित्र खींचे हैं वे 'स्वीया' नायिका की मुग्धता, प्रगल्भता और दोनों की सन्धि-दशा के ऐसे चित्र हैं जिन्हें किसी भी भाषा के साहित्य के लिये एक कलात्मक आदर्श माना जा सकता है। वस्तुतः 'नायिका' के इन्हीं विद्धचित्रों (Portraits) की अनुपम रमणीयता का यह प्रभाव है कि संस्कृत के काव्यकलाकारों ने, इनकी भावभङ्गियों के-अनुकरण अथवा अभिव्यञ्जन में, 'नायिका' के अनेकानेक 'मुक्तकचित्र' (Mimiature painting) प्रस्तुत कर दिखाये हैं। साहित्यदर्पणकार के स्वरचित 'मुग्धा' किं वा 'मध्या' चित्र संस्कृत काव्य-साहित्य के सुन्दर 'मुक्तकचित्र' हैं। यद्यपि इनमें कोई नवीनता नहीं और न कोई नयी कल्पना है किन्तु इनके चित्रकार के वर्णिकाभंग का चमत्कार हमें इनकी ओर बरबस अवश्य खींच लेता है।

अनुवाद—'प्रगल्भा' (स्वीया) नायिका का स्वरूप यह है—वह स्वीया नायिका, जिसमें स्मरोन्माद बढ़ती पर हो, जिसका यौवन पूरे उभार पर पहुँच गया हो, जिसमें रति-लीला के समस्त कौशल समा चुके हों, जिसके हाव-भाव पूर्णरूपेण विकसित हो चुके हों, जिसमें रति-लज्जा की थोड़ी ही मात्रा बच गयी हो और वस्तुतः जो रतिलीला में नायक को भी पछाड़ने की शक्ति रखने लगी हो, 'प्रगल्भा' नायिका कही जाया करती है।

जैसे कि 'स्मरान्धा' प्रगल्भाः—

'अरी सखी! तू तो सचमुच धन्य है क्योंकि रतिलीला के समय, नाना प्रकार की काम-केलियों के बीच-बीच में भी, तू तो बड़े धैर्य से प्रेमालाप कर सकती है! लेकिन, क्या बताऊं सखियो! तुम्हारी सौगन्ध! मुझे तो-जैसे ही मेरे प्रियतम का हाथ मेरी नीवीं से छू जाय-ऐसा लगने लगता है मानो सब कुछ भूल गयी हूँ।'

अथवा, जैसे कि 'गाढतारुण्या' प्रगल्भा :—

'इस विचित्र यौवनवाली सुन्दरी का क्या कहना! इसका वक्षःस्थल तो उभरे स्तनों से उभर उठा है, इसकी आँखें बड़ी-बड़ी लग रही हैं, इसकी भौंहें विचित्र बांकपन लिये हैं, इसकी बोलचाल की बांकपन इसकी टेढ़ी भौंहों से भी बढ़ी-चढ़ी लग रही है, इसकी

समस्तरतकोविदा यथा—

'क्वचित्ताम्बूलाक्तः क्वचिदगुरुपङ्काङ्कमलिनः
क्वचिच्चूर्णोद्गारी क्वचिदपि च सालक्तकपदः ।
वलीभङ्गाभोगैरलकपतितैः शीर्णकुसुमैः
स्त्रियाः सर्वावस्थं कथयति रतं प्रच्छदपटः ॥'

भावोन्नता यथा—

'मधुरवचनैः सभ्रूभङ्गैः कृताङ्गुलितर्जनै-
रभसरचितैरङ्गन्यासैर्महोत्सवबन्धुभिः ।
असकृदसकृत्स्फारस्फारैरपाङ्गविलोकितै-
स्त्रिभुवनजये सा पञ्चेषोः करोति सहायताम् ॥'

स्वल्पव्रीडा यथा—

'धन्यासि या कथयसि—' इत्यत्रैव ( १६० पृ० )

आक्रान्तनायका यथा—

'स्वामिन् भङ्गुरयालकं, सतिलकं भालं विलासिन् कुरु,
प्राणेश त्रुटितं पयोधरतटे हारं पुनर्योजय ।
इत्युक्त्वा सुरतावसानसमये सम्पूर्णचन्द्रानना
स्पृष्टा तेन तथैव जातपुलका प्राप्ता पुनर्मोहनम् ॥'

---

कमर बहुत पतली हो गयी है, इसके नितम्ब बड़े भारी दिखायी पड़ रहे हैं और इसकी मन्द चाल में एक विचित्र मोहकता बस गयी है ।'

अथवा, जैसे कि 'समस्तरतकोविदा' प्रगल्भा :—

'इस सुन्दरी की यह बिछावन की चादर तो इसकी चित्र-विचित्र रतिक्रीडा की घोषणा सी कर रही है—इस पर कहीं पान की पीक गिरी है, कहीं इसमें अगर के अङ्गराग के दाग पड़े हैं, कहीं इससे स्तनों के लेप का सौरभ निकल रहा है, कहीं इस पर पैरों के महावर के चिह्न लगे हैं, कहीं इस पर त्रिवली-भङ्ग की सलवटें दीख रही हैं और कहीं इस पर जूड़े में गुथे फूल बिखरे हैं ।'

अथवा 'भावोन्नता' प्रगल्भा :—

'यह सुन्दरी तो ऐसी है कि अपनी मीठी-मीठी बातों, अपनी भौंहों की तरेरों, अपनी अङ्गुलियों के इशारों, अपनी, सहसा रति-विलास को आमन्त्रित करने वाली, अङ्गभङ्गिओं और अपनी रह-रह कर निकलती बांकी चितवनों के बल पर कामदेव को त्रिभुवन-विजय के लिये प्रोत्साहित कर रही है ।'

अथवा 'स्वल्पव्रीडा' प्रगल्भा नायिका :—

इसका स्वरूप तो 'धन्याऽसि या कथयसि' इत्यादि पूर्वोद्धृत सूक्ति में ही देखा जा सकता है ।

अथवा 'आक्रान्तनायका' प्रगल्भा :—

'रतिक्रीडा का अन्त हुआ और पूर्ण चन्द्रानना सुन्दरी ने कहना प्रारम्भ किया—मेरे स्वामी ! सिर के बिखरे बालों को संवार दो; मेरे आनन्द ! माथे की बिंदी ठीक कर दो;

( मध्या और प्रगल्भा-स्वीया-नायिका के अवान्तर भेद )

मध्याप्रगल्भयोर्भेदान्तराण्याह—

ते धीरा चाप्यधीरा च धीराधीरेति षड्विधे ।

ते मध्याप्रगल्भे

( 'मध्या' के त्रिविध भेद : सोदाहरण निरूपण )

तत्र—

प्रियं सोत्प्रासवक्रोक्त्या मध्या धीरा दहेद्रुषा ॥ ६१ ॥
धीराधीरा तु रुदितैरधीरा परुषोक्तिभिः ।

तत्र मध्या धीरा यथा—

'तदवितथमवादीर्यन्मम त्वं प्रियेति
प्रियजनपरिभुक्तं यद्दुकूलं दधानः ।
मदधिवसतिमागाः कामिनां मण्डनश्री-
र्व्रजति हि सफलत्वं वल्लभालोकनेन ॥'

---

मेरे प्राणनाथ ! स्तन पर टूटे लटकते हार को जोड़ दो । और जैसे ही उसके प्रेमी ने उसे छूआ कि बस, आनन्दविभोर हो कर पुनः रति-केलि के लिये तैयार हो उठी ।'

अनुवाद—यहां 'मध्या' और 'प्रगल्भा' दोनों के अन्य भेदों का निर्देश किया जा रहा है । ये उपर्युक्त ( स्वीया ) नायिकायें 'धीरा', 'अधीरा' और 'धीरा-धीरा' भेद से ६ प्रकार की हुआ करती हैं ।

यहां 'ते' ( इन ) का अभिप्राय 'मध्या' और 'प्रगल्भा' नायिकाओं का है [ न कि मुग्धा का ) ।

अनुवाद—यहां 'मध्या' के भेदों का निरूपण किया जा रहा है—

'मध्या' नायिकाओं में 'धीरा' वह नायिका है जो अपने प्रियतम पर अपना क्रोध खरी-खोटी सुनाकर प्रकट किया करती है । मध्या 'धीराधीरा' की पहचान यह है कि अपने प्रियतम पर यह अपना क्रोध रो-धो कर निकाला करती है और 'अधीरा' मध्या वह है जो कर्कश वचनों से अपने प्रेमी को चोट पहुंचाया करती है ।

इन उपर्युक्त त्रिविध मध्या-नायिकाओं में 'मध्या' धीरा का यह चित्र देखिये ( जो कि महाकवि माघ की कृति है )—

'प्रियतम ! तुमने तो मुझसे सच ही कहा था कि तुम्हारी एक मात्र प्रेयसी मैं ही हू ! तभी तो तुम अपनी प्राण-प्रिया ( मेरी सपत्नी ) के पहने वस्त्र लपेट कर मेरे घर उसे दिखाने आये थे । बात तो ठीक ही है कि तभी प्राणप्यारों का साज-श्रृङ्गार शोभा देता है जब कि उसे उनकी प्राणप्यारियां देख लें !'

[ यहां जिस नायिका का चित्र खींचा गया है वह स्वीया नायिका है । यौवन और काम के उभार में उसकी मुग्धता हट चुकी है किन्तु प्रगल्भता का आक्रमण उस पर नहीं हो पाया है । मुग्धता और प्रगल्भता की सन्धि-दशा में पड़ी यह नायिका ( मध्या ) परिहासपूर्वक अपने प्रियतम को ताना दे रही है । ]

मध्यैव धीराधीरा यथा—

'बाले ! नाथ ! विमुञ्च मानिनि ! रुषं, रोषान्मया किं कृतं,
खेदोऽस्मासु, न मेऽपराध्यति भवान् सर्वेऽपराधा मयि ।
तत्किं रोदिषि गद्गदेन वचसा, कस्याग्रतो रुद्यते,
नन्वेतन्मम, का तवास्मि, दयिता, नास्मीत्यतो रुद्यते ॥'

इयमेवाधीरा यथा—

'सार्धं मनोरथशतैस्तव धूर्त ! कान्ता
सैव स्थिता मनसि कृत्रिमहावरम्या ।
अस्माकमस्ति नहि कश्चिदिहावकाश-
स्तस्मात्कृतं चरणपातविडम्बनाभिः ॥'

( प्रगल्भा धीरा नायिका )

प्रगल्भा यदि धीरा स्याच्छन्नकोपाकृतिस्तदा ॥ ६२ ॥
उदास्ते सुरते तत्र दर्शयन्त्यादरान् बहिः ।

तत्र प्रिये ।

यथा—

---

धीराधीरा मध्या का उदाहरण यह है—

'( किसी प्रेमी और प्रेमिका की प्रश्नोत्तरी–अमरुशतक ) प्रेमी–'अरी नादान !' ( प्रेमिका ) 'नाथ !' ( प्रेमी ) 'अरी मानिनी ! क्रोध करना तो छोड़' ( प्रेमिका ) 'तुम पर क्रोध करके मुझे क्या मिलेगा' ( प्रेमी ) 'मुझे बड़ा कष्ट हो रहा है' (प्रेमिका) 'आपने मेरा क्या बिगाड़ा, सब अपराध तो मेरा है' ( प्रेमी ) 'तब रुंधे गले से क्यों रोती जा रही हो !' ( प्रेमिका ) 'भला मेरा कौन है जिसके आगे रोऊं !' ( प्रेमी ) 'अरी ! मेरे आगे तू रो–धो रही है' ( प्रेमिका ) 'भला मैं तुम्हारी कौन होती हूं !' ( प्रेमी ) 'तू ही तो मेरी प्राणप्यारी है' ( प्रेमिका ) 'नहीं रही, इसीलिये तो रो रही हूं ।'

[ यहां मध्या धीराधीरा नायिका का जैसा मनोहर चित्रण है उसका अनुकरण नहीं हो सकता । ]

मध्या अधीरा का यह उदाहरण देखिये—

'अरे धूर्त ! मेरे पैरों पर गिरने का नाटक न रचो । अरे ! तुम्हारे हृदय में तो, तुम्हारी रति–लीलाओं की एक मात्र लालसा, बस, वही बनावटी हाव-भाव वाली, तुम्हारे जैसे की प्रेमिका बस रही है, भला मेरा वहां स्थान कहां !'

[ यहां ( स्वीया ) मध्या अधीरा नायिका की सभी स्वाभाविक विशेषतायें बड़ी सरल रेखाओं से चित्रित हैं । ]

अनुवाद—प्रगल्भा 'धीरा' नायिका वह है जो बनावटी हँसी में अपना क्रुद्ध स्वरूप छिपाया करती है, अपने प्रेमी पर बनावटी प्रेम दिखाया करती है और अपने प्रेमी के साथ रति–प्रसंग में उदासीन रहा करती है ।

यहां कारिका में 'तत्र' का अभिप्राय 'प्रियतम के प्रति' है ।

उदाहरण के लिये—

'एकत्रासनसंस्थितिः परिहृता प्रत्युद्गमाद् दूरत-
स्ताम्बूलानयनच्छलेन रभसाश्लेषोऽपि संविघ्नितः।
आलापोऽपि न मिश्रितः परिजनं व्यापारयन्त्यान्तिके
कान्तं प्रत्युपचारतश्चतुरया कोपः कृतार्थीकृतः॥'

( प्रगल्भा धीराधीरा नायिका )

**धीराधीरा तु सोल्लुण्ठभाषितैः खेदयत्यमुम् ॥ ६३ ॥**

अमुं नायकम्।

यथा मम—

'अनलङ्कृतोऽपि सुन्दर ! हरसि मनो मे यतः प्रसभम्।
किं पुनरलङ्कृतस्त्वं सम्प्रति नखरक्षतैस्तस्याः॥'

[ प्रगल्भा अधीरा नायिका ]

**तर्जयेत्ताडयेदन्या—**

अन्या अधीरा। यथा—'शोणं वीक्ष्य मुखम्' इत्यत्र। अत्र च सर्वत्र 'रुषा' इत्यनुवर्तते।

---

'इस चतुर प्रेमिका ने तो अपने प्रियतम पर अपना पूरा क्रोध निकाल लिया—जब उसका प्रियतम उसके पास बैठने आया तो वह दूर से ही उसकी अगवानी के बहाने, झटपट उठ खड़ी हुई, जब उसके प्रियतम ने बलात् उसका आलिङ्गन करना चाहा, तब वह पान लाने के बहाने दूर खिसक पड़ी और जब कि उसके प्रियतम ने उससे कुछ बात-चीत करनी चाही तब तो वह दास-दासिओं से कुछ कहने-सुनने के बहाने उससे एक शब्द भी न बोली।'

[ अमरुशतक में चित्रित यह 'प्रगल्भा धीरा' चित्र स्वीया नायिका के व्यक्तित्व की एक विशेष अवस्था का बड़ा मनोरम चित्र है। ]

अनुवाद—प्रगल्भा धीराधीरा नायिका वह है जो कि अपने तानों और झिड़कियों से नायक को दुःखी बनाती रहती है।

यहां कारिका में 'अमुम्' का अर्थ है—'नायक को'।

उदाहरण के लिये मेरी यह स्वरचित सूक्ति—

'मेरे सुन्दर ! तुम तो बिना किसी साज-श्रृंगार के ही मेरा चित्त चुराये रहते हो ! और अब का क्या कहना ! अब तो उस ( किसी और प्रेमिका ) के नखक्षतों की शोभा तुम पर झूम रही है !'

[ विश्वनाथ कविराज ने यहां प्रगल्भा धीराधीरा नायिका का बड़ा सुन्दर चित्र खींचा है। ]

अनुवाद—प्रगल्भा अधीरा नायिका की पहचान यह है कि वह अपने नायक को डराती-धमकाती रहा करती है और यथासमय उससे मार-पीट भी कर लेती है।

यहां कारिका में 'अन्या' का अभिप्राय 'अधीरा' का है। उदाहरण के लिये; 'शोणं वीक्ष्य मुखम्' आदि ( पूर्वोद्धृत ) सूक्ति पर्याप्त है। यहां त्रिविध प्रगल्भा नायिकाओं के इस प्रकार के स्वभाव का कारण 'नायक पर क्रोध' ही है क्योंकि यहां 'रुषा' पद (कारिका ६१ ) की सर्वत्र अनुवृत्ति मानी गयी है।

( मध्या-प्रगल्भा नायिकाओं के अन्य निमित्तक भेद )

—प्रत्येकं ता अपि द्विधा ।
कनिष्ठज्येष्ठरूपत्वान्नायकप्रणयं प्रति ॥ ६४ ॥

ता अनन्तरोक्ताः षड्भेदा नायिकाः ।
यथा—

'दृष्ट्वैकासनसंस्थिते प्रियतमे पश्चादुपेत्यादरा-
देकस्या नयने पिधाय विहितक्रीडानुबन्धच्छलः ।
ईषद्वक्रितकन्धरः सपुलकः प्रेमोल्लसन्मानसा-
मन्तर्हासलसत्कपोलफलकां धूर्तोऽपरां चुम्बति ॥'

( 'स्वीया' भेद-परिगणन )

मध्याप्रगल्भयोर्भेदास्तस्माद् द्वादश कीर्तिताः ।
मुग्धा त्वेकैव तेन स्युः स्वीयाभेदास्त्रयोदश ॥ ६५ ॥

---

अनुवाद— उपर्युक्त प्रत्येक प्रकार की मध्या किंवा प्रगल्भा नायिकाओं के भी दो-दो भेद हुआ करते हैं जिनका कारण नायक के प्रेम की कनिष्ठता ( न्यूनता ) और ज्येष्ठता ( अधिकता ) है ।

यहां 'ताः' पद से पूर्व प्रतिपादित षड्विध नायिकाओं ( धीरा-धीराधीरा और अधीरा रूप से विभक्त मध्या और प्रगल्भा नायिकाओं ) का अभिप्राय समझा जाना चाहिये । जैसे कि—

'इस धूर्त नायक ने जब एक आसन पर बैठी अपनी दोनों प्रेमिकाओं को देखा तो बड़े प्रेम-पूर्वक पीछे से जाकर आंखमिचौनी खेलने के बहाने एक की तो आंख बंद कर दी और अपनी गर्दन घुमाकर, आनन्द से रोमाञ्चित होते हुये, प्रेमोल्लास में पगी और प्रसन्नता से फूली न समाती दूसरी का मुँह चूम लिया ।'

[ यहां अमरुशतक की इस सूक्ति में जिस प्रेम का वर्णन है उसमें नायक के प्रेम की कनिष्ठता और ज्येष्ठता का पूरा चित्र उतरा हुआ है । ]

अनुवाद—इस प्रकार यह स्पष्ट है कि मध्या और प्रगल्भा नायिकायें बारह प्रकार की हुआ करती हैं । और यह तो पहले ही बताया जा चुका है कि 'मुग्धा' नायिका एक प्रकार की ही है । इस प्रकार स्वीया नायिका के तेरह भेद सिद्ध हुये ।

विमर्श—दशरूपककार ने भी 'स्वीया' नायिका के तेरह भेदों का परिगणन किया है—

'द्वेधा ज्येष्ठा कनिष्ठा चेत्यमुग्धा द्वादशोदिताः । मध्याप्रगल्भाभेदानां प्रत्येकं ज्येष्ठाकनिष्ठात्वभेदेन द्वादश भेदा भवन्ति । मुग्धा त्वेकरूपैव ( दशरूपक २. २० )

यही बात श्रीशिङ्गभूपालप्रणीत रसार्णव सुधाकर ( १म विलास–१०५ ) की इन पंक्तियों में भी प्रतिपादित है—

'धीराधीरादिभेदेन मध्याप्रौढे त्रिधा त्रिधा ।
ज्येष्ठाकनिष्ठाभेदेन ताः प्रत्येकं द्विधा द्विधा ॥
मुग्धा त्वेकविधा चैवं सा त्रयोदशधोदिता ।'

( 'परकीया'-नायिका : भेदनिर्देश )

**परकीया द्विधा प्रोक्ता परोढा कन्यका तथा ।**

तत्र—

**यात्रादिनिरताऽन्योढा कुलटा गलितत्रपा ॥ ९९ ॥**

यथा—

'स्वामी निःश्वसितेऽप्यसूयति, मनोजिघ्रः सपत्नीजनः,
श्वश्रूरिङ्गितदैवत नयनयोरीहालिहो यातरः ।
तद्दूरादयमञ्जलिः किमधुना दृग्भङ्गिभावेन ते,
वैदग्धीमधुरप्रबन्धरसिक ! व्यर्थोऽयमत्र श्रमः ॥'

अत्र हि मम परिणेताऽन्नाच्छादनादिदातृतया स्वाम्येव न तु वल्लभः । त्वं तु वैदग्धीमधुरप्रबन्धरसिकतया मम वल्लभोऽसीत्यादिव्यङ्ग्यार्थवशादस्याः परनायकविषया रतिः प्रतीयते ।

**कन्या त्वजातोपयमा सलज्जा नवयौवना ।**

अस्याश्च पित्राद्यायत्तत्वात्परकीयात्वम् । यथा मालतीमाधवादौ मालत्यादिः ।

---

अनुवाद—'परकीया' नायिका के दो भेद हुआ करते हैं—(१) परोढा ( पर-परिणीता ) और (२) कन्यका ( अपरिणीता ) ।

इन द्विविध 'परकीया' नायिकाओं में 'परोढा' ( पर-परिणीता ) नायिका वह है जो यात्रा ( मेला ) आदि की शौकीन हुआ करती है, दूसरे लोगों से प्रेम-प्रसङ्ग रखा करती है और जिसे किसी से भी बातचीत अथवा संग-साथ में कोई लज्जा नहीं हुआ करती । जैसे कि—

'अरे चतुर चितचोर ! तुम्हारी लुभावनी चितवनों से अब कुछ नहीं बनता । अब तो मेरा पति मेरी सांस की आवाज पर भी खीझ उठता है; मेरी सौतों का यह हाल है कि मेरे मन की बात सूंघती रहा करती हैं; मेरी सास का क्या पूछना ! वह तो मेरे सभी इशारों को मानो किसी देवी की भांति ताड़ लिया करती है और मेरी देवरानी तथा जेठानी का क्या कहना ! वे तो मेरी आंखों की सभी हरकतों को पहचान चुकी हैं । अब तो बस, मैं तुम्हें हाथ जोड़ती हूँ, अब मेरे यहाँ तुम्हारा आना-जाना ठीक नहीं ।'

यहाँ जिस प्रकार की 'रति' अभिव्यक्त हो रही है वह ( स्वनायक-विषयक नहीं अपि तु ) परनायक-विषयक है । ऐसा क्यों ? इसलिये कि यहाँ नायिका अपने परिणेता ( पति ) को 'स्वामी' कह रही है न कि 'वल्लभ' ( प्रियतम ) । यहाँ नायिका का 'स्वामी' तो वह है जो कि उसके लिये खाने-पीने और पहनने-ओढ़ने आदि की सुविधायें जुटाने में लगा हुआ है और 'वल्लभ' ( प्रियतम ) वह जिसके लिये उसके मुँह से 'वैदग्धीमधुर-प्रबन्धरसिक' का सम्बोधन निकल रहा है । अब यह निगूढ़ व्यङ्ग्य अन्ततोगत्वा इसी परमरमणीय व्यङ्ग्यार्थ में घुलमिल जाता है कि यहाँ नायिका परपुरुष के प्रेम में पगी है ।

इसके अतिरिक्त 'कन्यका' वह परकीया नायिका है जो नवयुवती और लज्जाशील हुआ करती है तथा अविवाहित है ।

'कन्या' को परकीया कहने का अभिप्राय यह है कि यह अपने माता-पिता के

( 'सामान्या' नायिका-निरूपण )

धीरा कलाप्रगल्भा स्याद्वेश्या सामान्यनायिका ॥ ६७ ॥
निर्गुणानपि न द्वेष्टि न रज्यति गुणिष्वपि ।
वित्तमात्रं समालोक्य सा रागं दर्शयेद्बहिः ॥ ६८ ॥
काममङ्गीकृतमपि परिक्षीणधनं नरम् ।
मात्रा निःसारयेदेषा पुनःसंधानकाङ्क्षया ॥ ६९ ॥
तस्कराः पण्डका मूर्खाः सुखप्राप्तधनास्तथा ।
लिङ्गिनश्छन्नकामाद्या अस्याः प्रायेण वल्लभाः ॥ ७० ॥
एषापि मदनायत्ता क्वापि सत्यानुरागिणी ।
रक्तायां वा विरक्तायां रतमस्यां सुदुर्लभम् ॥ ७१ ॥

पण्डको वातपाण्ड्वादिः । छन्नं प्रच्छन्नं ये कामयन्ते ते छन्नकामाः । तत्र रागहीना यथा लटकमेलकादौ मदनमञ्जर्यादिः, रक्ता यथा मृच्छकटिकादौ वसन्तसेनादिः ।

---

वश में रहा करती है 'कन्या' परकीया नायिका का स्वरूप 'मालतीमाधव' आदि प्रकरणों में चित्रित 'मालती' आदि के चित्र में देखा जा सकता है ।

अनुवाद—'सामान्या' वह नायिका है जो रतिकलाकुशल किंवा संगीतादि कलाओं में पारंगत हुआ करती है तथा जिसे साधारणतया 'वेश्या' कहा करते हैं। यह नायिका न तो गुणहीन पुरुषों से द्वेष करती है और न गुणी लोगों के प्रेम में पग जाती है । यह केवल धनसमृद्धि देखकर किसी से भी बाहरी प्रेम प्रकट किया करती है। इसके लिये यह स्वाभाविक है कि अपने किसी भी प्रेमी धनी व्यक्ति को, यदि वह निर्धन हो जाय, अपनी मां के द्वारा अपने घर से बाहर निकलवा दे और यदि पुनः वह धनी बन जाय तो उससे पुनः प्रेम करने के लिये स्वयं उत्सुक बन बैठे। इस नायिका के प्रेमी प्रायः ऐसे लोग हुआ करते हैं जैसे कि—चोर, नपुंसक, मूर्ख, बिना मेहनत के धन पानेवाले, संन्यासी ( अथवा ब्रह्मचारी ), छिपे प्रेमी ( प्रच्छन्नकामुक ) आदि-आदि। कभी-कभी ऐसा भी हुआ करता है कि इस प्रकार की नायिका, मदनातुर हो कर, किसी के प्रति सच्चा प्रेम भी रखने लग जाती है। ऐसी नायिका के साथ चाहे वह अनुरागवती हो या विरक्त हो, रति-प्रसङ्ग की बात बड़ी कठिन हुआ करती है ।

यहां कारिका में 'पण्डक' का अभिप्राय 'वातिक पण्डक अथवा नपुंसक' ( वाय्वग्निदोषाद् वृषणौ तु यस्य नाशं गतौ वातिकपण्डकः सः—चरक, २ य अध्याय ) से है। 'छन्नकामाः' का अभिप्राय उन लोगों से है जो कि छिप-छिपकर स्त्रीप्रसङ्ग के इच्छुक हुआ करते हैं। 'रागहीना' सामान्या ( वेश्या ) नायिका के उदाहरण 'लटकमेलक' आदि प्रहसन-रूपकों में 'मदनमञ्जरी' आदि हैं और 'रक्ता' सामान्या ( वेश्या ) नायिका को 'मृच्छकटिक' आदि प्रकरण-रूपकों में चित्रित 'वसन्तसेना' आदि के चित्र के आधार पर देखा जा सकता है ।

( उपर्युक्त नायिकाओं के अवस्था-भेद से अन्यान्य भेद-प्रभेद )

पुनश्च—

अवस्थाभिर्भवन्त्यष्टावेताः षोडशभेदिताः ।
स्वाधीनभर्तृका तद्वत्खण्डिताऽथाभिसारिका ॥ ७२ ॥
कलहान्तरिता विप्रलब्धा प्रोषितभर्तृका ।
अन्या वासकसज्जा स्याद्विरहोत्कण्ठिता तथा ॥ ७३ ॥

( १ ) स्वाधीनभर्तृका

तत्र—

कान्तो रतिगुणाकृष्टो न जहाति यदन्तिकम् ।
विचित्रविभ्रमासक्ता सा स्यात्स्वाधीनभर्तृका ॥ ७४ ॥

यथा—'अस्माकं सखि वाससी—' इत्यादि ।

( २ ) खण्डिता

पार्श्वमेति प्रियो यस्या अन्यसंयोगचिह्नितः ।
सा खण्डितेति कथिता धीरैरीर्ष्याकषायिता ॥ ७५ ॥

---

अनुवाद—इसके अतिरिक्त उपर्युक्त १६ प्रकार की नायिकाओं ( १३ प्रकार की स्वीया, २ प्रकार की परकीया, १ प्रकार की साधारणी अथवा सामान्या ) के भी, अवस्था-भेद से, आठ-आठ भेद हैं। जैसे कि—(१) स्वाधीनभर्तृका, (२) खण्डिता, (३) अभिसारिका, (४) कलहान्तरिता, (५) विप्रलब्धा, (६) प्रोषितभर्तृका, (७) वासकसज्जा और (८) विरहोत्कण्ठिता।

अनुवाद—इन अष्टविध नायिकाओं में—

'स्वाधीनभर्तृका' वह नायिका मानी जाया करती है जिसका प्रणयी उसके प्रेम की डोर में बँधा हुआ उसे छोड़कर कहीं अन्यत्र नहीं जा सकता। इसके अतिरिक्त इसकी यह भी विशेषता है कि ( नायक के प्रति ) इसके विविध विलास बड़े विचित्र और मनोरञ्जक हुआ करते हैं।

उदाहरण के लिये—'अस्माकं सखि वाससी' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति पर्याप्त है।

विमर्श—नाट्याचार्य भरत मुनि के अनुसार 'स्वाधीनभर्तृका' नायिका का यह स्वरूप है—

'सुरतादिरसैर्बद्धो यस्याः पार्श्वगतः प्रियः ।
सामोदे गुणसंयुक्ता भवेत् स्वाधीनभर्तृका ॥ ( नाट्यशास्त्र : २४-२०७ )

अर्थात् 'स्वाधीनभर्तृका' नायिका के व्यक्तित्व की यह विशेषता है कि उसका प्रणयी सदा उसके प्रेम का भिखारी बना रहता है और उसके समस्त प्रेम-प्रसङ्ग से उसके प्रेमी के लिये आनन्द का स्रोत उमड़ता रहता है।

वस्तुतः इसीलिये संस्कृत के कवि और नाटककार 'स्वाधीनभर्तृका' के वर्णन और अङ्कन में उसकी इन विशेषताओं पर ध्यान रखा करते हैं—

विचित्रोज्ज्वलवेषा च प्रमोदोद्योतितानना ।
उदीर्णशोभातिशया कार्या स्वाधीनभर्तृका ॥ ( नाट्यशास्त्र : २४-२१७ )

अनुवाद—काव्यमर्मज्ञ उस नायिका को 'खण्डिता' कहा करते हैं जिसका हृदय अपने

यथा—'तदवितथमवादीः—' इत्यादि ।

( ३ ) अभिसारिका : स्वरूप किं वा प्रकार-निरूपण )

**अभिसारयते कान्तं या मन्मथवशंवदा ।**
**स्वयं वाभिसरत्येषा धीरैरुक्ताभिसारिका ॥ ७६ ॥**

क्रमाद्यथा—

न च मेऽवगच्छति यथा लघुतां करुणां यथा च कुरुते स मयि ।
निपुणं तथैनमभिगम्य वदेरभिदूति कंचिदिति संदिदिशे ॥

---

प्रेमी के प्रति इसलिये ईर्ष्या-से कलुषित हो जाया करता है क्योंकि वह अपनी किसी दूसरी प्रेमिका के साथ अपने प्रेम-सम्भोग को सूचित करने वाली वेष-भूषा में उसके पास आया-जाया करता है ।

उदाहरण के लिये, 'तदवितथमवादीः' आदि सूक्ति स्मरणीय है ।

विमर्श—नाट्याचार्य भरत मुनि ने 'खण्डिता' नायिका का यह स्वरूप-विमर्श किया है ( नाट्यशास्त्र : अभिनव भारती २२-२१७ )—

'व्यासङ्गादुचिते यस्या वासके नागतः प्रियः ।
तदनागमदुःखार्त्ता खण्डिता सा प्रकीर्तिता ॥'

अर्थात् ऐसी कोई भी नायिका 'खण्डिता' हो सकती है जिसका प्रेमी, अपनी किसी दूसरी प्रेमिका के साथ प्रेम-प्रसङ्ग में पड़े रहने के कारण, निश्चित समय पर भी, उसके पास नहीं आ पाता और जिसे इस प्रकार की विरह-वेदना समय-समय पर दुःखित किया करती है ।

वस्तुतः यही बात 'नाट्यदर्पण' ( ४ थे विवेक ) की निम्नोद्धृत 'खण्डिता'-परिभाषा से भी सिद्ध होती है—

'खण्डिता खण्डयत्यन्यासक्तथा वासकमीर्ष्यिता' अपरस्त्र्यभिष्वङ्गादुचितं वासकर्म कुर्वाणेऽसूयावती खण्डिता ।'

अर्थात् 'खण्डिता' वह नायिका है जो अपने प्रेमी के प्रति इसलिये ईर्ष्या भाव रखा करती है क्योंकि वह, अपनी अन्य प्रेमिका के प्रेम-प्रसङ्ग की सूचना देते हुये, उसके पास वासोपचार के लिये ( वासक-वासयति तत्र स्थाने रात्रमिति वासः ) आया करता है ।

साहित्यदर्पणकार का खण्डिता-लक्षण उपर्युक्त नाट्याचार्यों के 'खण्डिता' विवेक की अपेक्षा दशरूपककार की इस 'खण्डिता' परिभाषा से अधिक प्रभावित प्रतीत हो रहा है—

'ज्ञातेऽन्यासङ्गविकृते खण्डितेर्ष्याकषायिता ।'

यथा— 'नवनखपदमङ्गं गोपयस्यंशुकेन
स्थगयसि पुनरोष्ठं पाणिना दन्तदष्टम् ।
प्रतिदिशमपरस्त्रीसंगशंसी विसर्पन्
नवपरिमलगन्धः केन शक्यो वरीतुम् ॥' ( दशरूपक २-२५ )

अनुवाद—काव्य-कोविदों की दृष्टि में 'अभिसारिका' वह नायिका हुआ करती है जो कि काम के वश में पड़ी या तो अपने प्रणयी को अपने पास बुलाया करती है या स्वयं अपने प्रणयी के पास पहुँचा करती है ।

जैसे कि, अपने प्रेमी को अपने पास बुलानेवाली 'अभिसारिका' जो कि 'शिशुपाल-वध' के महाकवि की इस सूक्ति में चित्रित है—

'किसी नायिका ने अपने सामने खड़ी अपनी दूती को कहा—'अरी ! तू उसके पास

'उत्क्षिप्तं करकङ्कणद्वयमिदं, बद्धा दृढं मेखला,
यत्नेन प्रतिपादिता मुखरयोर्मञ्जीरयोर्मूकता।
आरब्धे रभसान्मया प्रियसखि! क्रीडाभिसारोत्सवे,
चण्डालस्तिमिरावगुण्ठनपटक्षेपं विधत्ते विधुः॥'

संलीना स्वेषु गात्रेषु मूकीकृतविभूषणा।
अवगुण्ठनसंवीता कुलजाऽभिसरेद्यदि॥ ७७॥
विचित्रोज्ज्वलवेषा तु रणन्नूपुरकङ्कणा।
प्रमोदस्मेरवदना स्याद्वेश्याऽभिसरेद्यदि॥ ७८॥
मदस्खलितसंलापा विभ्रमोत्फुल्ललोचना।
आविद्धगतिसंचारा स्यात्प्रेष्याऽभिसरेद्यदि॥ ७९॥

तत्राद्ये 'उत्क्षिप्तम्' इत्यादि। अन्ययोः ऊह्यमुदाहरणम्।
प्रसङ्गादभिसारस्थानानि कथ्यन्ते—

क्षेत्रं वाटी भग्नदेवालयो दूतीगृहं वनम्।

---

जाना और उससे ऐसी बातचीत करना जिसमें उसे मेरी दीनता (काम-परवशता) का भी पता न चल पावे और वह मेरे पास आकर मुझे आनन्दविभोर भी कर दे।'

और इसी प्रकार, स्वयं अपने प्रेमी के पास पहुँच जानेवाली 'अभिसारिका' (जिसे निम्न सूक्ति में चित्रित देख सकते हैं)—

'अरी सखी! क्या बताऊँ, जैसे ही मैंने अपने हाथ के कंगनों को ऊपर चढ़ाया, अपनी करधनी को कसकर बांधा (जिसमें वह बज न उठे), अपने मुखर मञ्जीरों का बजना बन्द किया और बड़ी उमङ्ग में अपने प्रियतम से मिलने को तैयार हुई कि चण्डाल चन्द्रमा ने अँधेरे के परदे को हटाना प्रारम्भ कर दिया।'

'अभिसारिका' के अभिसार कई ढंग के होते हैं—यदि कोई कुलजा (स्वीया) नायिका अभिसार करती है तो लज्जा के भार से दबी दीख पड़ती है, अपने अलङ्कारों को झंकार से बचाती रहा करती है और घूघट की ओट में अपने आप को छिपाने में लगी रहती है। वेश्या (सामान्या नायिका) का अभिसार एक और ही ढंग का है। उसकी वेश-भूषा तो रंग-विरंग की होती है, उसके कंकण और नूपुर बजते चला करते हैं और उसके मुख पर आनन्द की हंसी अठखेलियां करती दिखायी पड़ा करती है। जिसे 'प्रेष्या' (अनुचरी) कहते हैं उसका अभिसार (प्रियमिलन) और ही प्रकार का है—कामोन्माद उसकी बातचीत में बेढंगापन भर दिया करता है, विभ्रमविलास उसकी आंखों की हंसी में स्पष्ट झलका करता है और उसकी चालढाल एक विचित्र मस्ती से भरी दिखायी दिया करती है।

जैसे कि पहले अर्थात् 'कुलजाभिसार' का दर्शन 'उत्क्षिप्तम्' आदि सूक्ति में किया जा सकता है और 'वेश्याभिसार' किं वा 'प्रेष्याभिसार' के दृष्टान्त स्वयं (संस्कृत काव्य-नाट्य-साहित्य में) यत्र-तत्र ढूंढ़े जा सकते हैं।

यहां, जैसा कि स्पष्ट है, अभिसार का प्रसंग निकल पड़ा है। अतएव अभिसरण के स्थान का भी निर्देश कर दिया जाता है। अभिसरण के आठ स्थान हैं—(१) खेत,

मालापञ्चः श्मशानं च नद्यादीनां तटी तथा ॥ ८० ॥
एवं कृताभिसाराणां पुंश्चलीनां विनोदने ।
स्थानान्यष्टौ तथा ध्वान्तच्छन्ने कुत्रचिदाश्रये ॥ ८१ ॥

(४) कलहान्तरिता

चाटुकारमपि प्राणनाथं रोषादपास्य या ।
पश्चात्तापमवाप्नोति कलहान्तरिता तु सा ॥ ८२ ॥

यथा मम तातपादानाम्—

'नो चाटुश्रवणं कृतं, न च दृशा हारोऽन्तिके वीक्षितः,
कान्तस्य प्रियहेतवे निजसखीवाचोऽपि दूरीकृताः ।
पादान्ते विनिपत्य तत्क्षणमसौ गच्छन्मया मूढया
पाणिभ्यामवरुध्य हन्त ! सहसा कण्ठे कथं नार्पितः ॥'

---

(२) बगीचा, (३) टूटे-फूटे मन्दिर, (४) दूतीगृह, (५) वन, (६) सूना स्थान, (७) श्मशान, (८) नदी आदि का तट और साथ ही साथ कोई अँधेरी जगह ।

विमर्श—भरत मुनि के नाट्यशास्त्र (अध्याय २२-२२६-२३१) में 'अभिसरण' का यह स्वरूप प्रतिपादित है—

'वेश्यायाः कुलजायाश्च प्रेष्यायाश्च प्रयोक्तृभिः ।
एभिर्भावविशेषैस्तु कर्त्तव्यमभिसारणम् ॥
समदा मृदुचेष्टा च तथा परिजनावृता ।
नानाभरणचित्राङ्गी गच्छेद्वेश्याङ्गना शनैः ॥
संलीना स्वेषु गात्रेषु त्रस्ता विनमितानना ।
अवगुण्ठनसंवीता गच्छेत्तु कुलजाङ्गना ॥
मदस्खलितसंलापा विभ्रमोत्फुल्ललोचना ।
आविद्धगतिसञ्चारा गच्छेत् प्रेष्या समुद्धतम् ॥
गत्वा सा चेद् यदा तत्र पश्येत्सुप्तं प्रियं तदा ।
अनेन तूपचारेण तस्य कुर्यात् प्रबोधनम् ॥
अलङ्कारेण कुलजा वेश्या गन्धैस्तु शीतलैः ।
प्रेष्या तु चलव्यजनैः कुर्वीत प्रतिबोधनम् ॥'

यहां यह स्पष्ट है कि साहित्यदर्पणकार ने अभिसार की प्राचीन परम्परा का ही पुनरुल्लेख किया है ।

अनुवाद—'कलहान्तरिता' उस नायिका को कहते हैं जो कि प्रणयप्रार्थना करनेवाले भी प्रियतम को रोषपूर्वक निरादृत कर दिया करती है और फिर स्वयं पछताया करती है ।

उदाहरणार्थ, मेरे पूज्य पितृचरण की यह सूक्ति देखी जाय—

'अब क्या किया जाय ! मैंने प्रियतम की प्रणययाचना भी न सुनी, उनके दिये प्रेमोपहाररूप कण्ठहार पर निगाह भी न डाली, उनकी हितचिन्ता में तत्पर अपनी सखी की बातों को भी सुनी-अनसुनी कर दी और परिणाम क्या हुआ ! वे मेरे पैरों पर भी

(५) विप्रलब्धा

प्रियः कृत्वापि संकेतं यस्या नायाति संनिधिम् ।
विप्रलब्धा तु सा ज्ञेया नितान्तमवमानिता ॥ ८३ ॥

यथा—

'उत्तिष्ठ दूति, यामो यामो यातस्तथापि नायातः ।
याऽतः परमपि जीवेज्जीवितनाथो भवेत्तस्याः ॥'

(६) प्रोषितभर्तृका

नानाकार्यवशाद्यस्या दूरदेशं गतः पतिः ।
सा मनोभवदुःखार्ता भवेत्प्रोषितभर्तृका ॥ ८४ ॥

---

गिरे, किन्तु अपनी मूढ़ बुद्धि को क्या कहूँ ? उन्हें उलटे पांव चल पड़ते देख कर भी, ओह ! न मालूम मुझे क्या हो गया कि मैं अपने हाथों से उन्हें रोककर उनके गले से न लिपट पड़ी।'

**विमर्श**—नाट्यशास्त्रकार भरत मुनि के अनुसार 'कलहान्तरिता' का स्वरूप यह है—

'ईर्ष्याकलहनिष्क्रान्तो यस्या नागच्छति प्रियः ।
सामर्षवशसंप्राप्ता कलहान्तरिता भवेत् ॥'

और इसका वस्तुतः यही अभिप्राय नाट्यदर्पणकार ने भी लिया है—

'ईर्ष्याकलहनिष्क्रान्ते कलहान्तरिताऽर्तिभाक्, ईर्ष्याकलहेन तत्समीपान्निष्क्रान्ते तत्सविधमनागच्छति प्रिये पीडावती कलहान्तरिता। अत्रेर्ष्यया कलहपूर्वकं परस्परमसंयोगाभिलाषः। पूर्वत्र तु नायिका समागमार्थिनी कलहाभावात्, किन्तु अन्यासङ्गिनि प्रिये ईर्ष्यामात्रवतीति विशेष इति।'

अर्थात् 'कलहान्तरिता' के व्यक्तित्व की जो विशेषता है वह 'खण्डिता' के व्यक्तित्व में नहीं रहा करती। 'कलहान्तरिता' तो कलह के कारण प्रियतम के प्रेम-संगम के प्रति निरभिलाष रहा करती है किन्तु 'खण्डिता' का स्वभाव यह है कि किसी प्रकार के कलह के न होने के कारण, उसे प्रिय-संगम की अभिलाषा लगी रहती है। 'कलहान्तरिता' अपने किये पर पश्चात्ताप करती है किन्तु 'खण्डिता' अपने प्रियतम पर ईर्ष्या रखती है।

**अनुवाद**—'विप्रलब्धा' वह नायिका है जो अपने आप को इसलिये अपमानित माना करती है क्योंकि उसका प्रेमी, स्वयं प्रेम-मिलन का संकेत देकर भी, उसके पास नहीं आ पाता। जैसे कि—

'अरी दूती ! उठ, चल अब चलें, उनके आने का समय आ पहुँचा किन्तु वे नहीं आये। अब इतना सब होने पर भी जो जीवित रहे उसी के वे प्राणनाथ होने लायक हैं (मेरे भला प्राणनाथ क्योंकर होने लगे !)।

**विमर्श**—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'विप्रलब्धा' का यह लक्षण किया है—

'यस्याः दूतीं प्रियः प्रेष्य दत्त्वा संकेतमेव वा ।
नागतः कारणेनेह विप्रलब्धा तु सा भवेत् ॥' (नाट्यशास्त्र २२.२१८)

यहाँ विश्वनाथ कविराज ने भरत मुनि के ही 'विप्रलब्धा'-लक्षण का अनुसरण किया है।

**अनुवाद**—'प्रोषितभर्तृका' वह नायिका है जो कि, किसी कार्यवश, अपने प्रियतम के परदेश चले जाने के कारण, कामवेदना से व्यथित रहा करती है।

यथा—

'तां जानीयाः परिमितकथां जीवितं मे द्वितीयं
दूरीभूते मयि सहचरे चक्रवाकीमिवैकाम्।
गाढोत्कण्ठां गुरुषु दिवसेष्वेषु गच्छत्सु बालां
जातां मन्ये शिशिरमथितां पद्मिनीं वान्यरूपाम्॥'

(७) वासकसज्जा

**कुरुते मण्डनं यस्याः सज्जिते वासवेश्मनि।**
**सा तु वासकसज्जा स्याद्विदितप्रियसङ्गमा॥ ८५॥**

यथा राघवानन्दानां नाटके—

'विदूरे केयूरे कुरु, करयुगे रत्नवलयै-
रलं, गुर्वी ग्रीवाभरणलतिकेयं किमनया।
नवामेकामेकावलिमयि मयि त्वं विरचये-
र्न नेपथ्यं पथ्यं बहुतरमनङ्गोत्सवविधौ॥'

---

उदाहरण के लिये (महाकवि कालिदास के मेघदूत में चित्रित यक्षिणी का प्रोषितभर्तृका-रूप)।

'हे मेघ! चक्रवाक के विरह में चकई की भांति, मेरे विरह में विह्वल किं वा मरणासन्न मेरी प्यारी को, तुम, मेरे प्राणों का एकमात्र आधार समझना। जब तुम उसे देखोगे तब तुम्हें ऐसा लगेगा जैसे, इन विरह के लम्बे-लम्बे दिनों के बीतते, मिलन-वेला की बढ़ी-चढ़ी उत्कण्ठा में पड़ी, मेरी वह प्यारी, पाले से पीड़ित पद्मिनी की भांति, दीन-हीन किं वा किंकर्त्तव्यविमूढ़ बनी हुई है।'

विमर्श—नाट्यशास्त्रप्रवर्त्तक आचार्य भरत ने 'प्रोषितभर्तृका' का यही स्वरूप-निरूपण किया था—

'नानाकार्याणि सन्धाय यस्या वै प्रोषितः प्रियः।
सा रूढालककेशान्ता भवेत् प्रोषितभर्तृका॥' (नाट्यशास्त्र २२.२९९.

अनुवाद—'वासकसज्जा' वह नायिका है जो, अपने सजे-धजे रंगमहल में, अपनी सखियों द्वारा सजायी जाया करती है और अपने प्रियतम से मिलने की प्रतीक्षा में पड़ी रहा करती है। उदाहरण के लिये, श्रीराघवानन्द महापात्र विरचित नाटक में चित्रित यह वासकसज्जा-चित्र—

'अरी सखी! इन बाजूबन्दों को हटा, हाथों के इन रत्न-कङ्कणों का क्या काम! गले की इस भारी हँसुली की क्या जरूरत! अरी! बस, तू मुझे मोतियों की एक लड़ी दे दे। मुझे तो अपने प्रियतम के साथ प्रेमोत्सव मनाना है, ऐसे समय मुझे किसी तरह की सजावट ठीक नहीं लगती।'

विमर्श—भरतमुनि के अनुसार 'वासकसज्जा' का यह स्वरूप है—

'उचिते वासके या तु रतिसंभोगलालसा।
मण्डनं कुरुते हृष्टा सा वै वासकसज्जिका॥'

(नाट्यशास्त्र २२-२१३)

(८) विरहोत्कण्ठिता

**आगन्तुं कृतचित्तोऽपि दैवान्नायाति यत्प्रियः।**
**तदनागमदुःखार्ता विरहोत्कण्ठिता तु सा॥ ८६॥**

यथा—

'किं रुद्धः प्रियया कयाचिदथवा सख्या ममोद्वेजितः,
किं वा कारणगौरवं किमपि, यन्नाद्यागतो वल्लभः।
इत्यालोच्य मृगीदृशा करतले विन्यस्य वक्त्राम्बुजं
दीर्घं निःश्वसितं, चिरं च रुदितं, क्षिप्ताश्च पुष्पस्रजः॥'

(पूर्वोक्त नायिका-भेद-संकलन)

**इति साष्टाविंशतिशतमुत्तममध्याधमस्वरूपेण।**
**चतुरधिकाशीतियुतं शतत्रयं नायिकाभेदाः॥ ८७॥**

इह च 'परस्त्रियौ कन्यकान्योढे संकेतात्पूर्वं विरहोत्कण्ठिते, पश्चाद्विदूषका-

---

'वासक' का अभिप्राय है मिलन की रात के प्रेमोपचार का। भरतमुनि ने ये ६ 'वासक' बताये हैं—

'परिपाव्यां फलार्थे वा नवे प्रसव एव वा।
दुःखे चैव प्रमोदे च षडेते वासकाः स्मृताः॥
उचिते वासके स्त्रीणामृतुकालेऽपि वा बुधैः।
द्वेष्याणामथवेष्टानां कर्त्तव्यमुपसर्पणम्॥'

(नाट्यशास्त्र : २२-२०९, २१०)

इस प्रकार 'वासक' के लिये 'सज्जिता' नायिका 'वासकसज्जा' नायिका हुई।

अनुवाद—'विरहोत्कण्ठिता' वह नायिका है जिसका प्रियतम, उससे मिलने के लिये उत्सुक होने पर भी, दैववश, उससे नहीं मिल पाता और इसलिये जिसे वियोग की व्यथा विह्वल बना दिया करती है।

जैसे कि—'वह मृगनयनी सोचने लगी—'क्या दूसरी प्रेयसी ने उन्हें रोक लिया! क्या मेरी सखी ने तो उन्हें तंग नहीं किया। क्या कोई ऐसा काम उन्हें आ पड़ा जो न टालते बना हो। वे क्यों न आ सके।' और तब उसने अपने कमलमुख को हथेलियों में छिपा, लम्बी साँस ले, बहुत देर तक रोया-धोया और फूलों के हार उतार फेंके।'

विमर्श—नाट्यशास्त्रकार ने 'विरहोत्कण्ठिता' का यह स्वरूप निर्दिष्ट किया है—

'अनेककार्यव्यासङ्गाद् यस्या नागच्छति प्रियः।
तदनागतदुःखार्त्ता विरहोत्कण्ठिता तु सा॥'

(नाट्यशास्त्र : २२-२१४)

अनुवाद—अब यदि उपर्युक्त नायिका-भेदों का परिगणन किया जाय तो सब मिलकर १२८ (१६×८=१२८) नायिका-भेद सिद्ध हुये। इन १२८ नायिकाओं के भी उत्तम, मध्यम और अधम ये तीन प्रकार हैं इसलिये समस्त नायिका-भेद ३८४ (१२८×३=३८४) हुये।

यहाँ किसी आचार्य का मत है कि उपर्युक्त नायिकाभेद युक्ति-युक्त नहीं। बात यह

दिना सहाभिसरन्त्यावभिसारिके, कुतोऽपि संकेतस्थानमप्राप्ते नायके विप्रलब्धे, इति त्र्यवस्थैवानयोरस्वाधीनप्रिययोरवस्थान्तरायोगात् ।' इति कश्चित् ।

**क्वचिदन्योन्यसाङ्कर्यमासां लक्ष्येषु दृश्यते ।**

यथा—

'न खलु वयममुष्य दानयोग्याः पिबति च पाति च यासकौ रहस्त्वाम् ।
विट ! विटपममुं ददस्व तस्यै भवति यतः सदृशोश्चिराय योगः ।'
'तव कितव किमाहितैर्वृथा नः क्षितिरुहपल्लवपुष्पकर्णपूरैः ।
ननु जनविदितैर्भवद्व्यलीकैश्चिरपरिपूरितमेव कर्णयुग्मम् ।।'
'मुहुरुपहसितामिवालिनादैर्वितरसि नः कलिकां किमर्थमेनाम् ।
वसतिमुपगतेन धाम्नि तस्याः शठ ! कलिरेष महांस्त्वयाद्य दत्तः ।।'
'इति गदितवती रुषा जघान स्फुरितमनोरमपक्ष्मकेसरेण ।
श्रवणनियमितेन कान्तमन्या सममसिताम्बुरुहेण चक्षुषा च ।।'

---

है कि 'कन्यका' और 'परोढा' प्रकार की द्विविध परकीया नायिकाओं की तीन ही अवस्थाएँ युक्तिसिद्ध हो सकती हैं ( न कि आठों ) जैसे कि ( १ ) किसी प्रेमी के साथ सुरतसंकेत हो चुकने पर, मिलन-काल के पहले 'विरहोत्कण्ठिता' की अवस्था ( २ ) तदनन्तर विदूषक अथवा चेट आदि के साथ अभिसरण करने पर 'अभिसारिका' की अवस्था और ( ३ ) किसी कारणवश संकेत-स्थान पर नायक के न आ सकने पर 'विप्रलब्धा' की अवस्था। ऐसा इसलिए क्योंकि दोनों प्रकार की ( कन्यका और परोढा ) ये नायिकायें ( स्वाधीनपतिका नहीं अपितु ) 'अस्वाधीनपतिका' ही रहा करती हैं। [ किन्तु यह मत ठीक नहीं क्योंकि 'पति' अथवा 'भर्ता' का अभिप्राय यहाँ प्रणयी अथवा कामुक माना गया है। 'कन्यका' और 'परोढा' भी स्वाधीनपतिका ( स्वाधीनकामुका ) हो सकती हैं क्योंकि पिता और पति के घर में भी कोई स्त्री किसी दूसरे से प्रेम कर सकती है और तब उसे भी 'खण्डिता' आदि-आदि की अवस्थाओं से गुजरना पड़ सकता है। ]

काव्य-साहित्य में इन उपर्युक्त नायिका-भेदों का संकीर्ण-स्वरूप भी यत्र-तत्र चित्रित मिलता है। जैसे कि ( महाकवि माघ के शिशुपाल-वध में ही ) :—

'अरे लम्पट ! हमें तू इन फूली टहनियों को तोड़-तोड़ क्यों दे रहा है ! जा, इन्हें अपनी उस प्यारी को जाकर दे जो एकान्त संभोग में तुझे चूस रही है और जिसे छोड़ना तेरे वश के बाहर है। मेल तो समान स्वभाववालों में ही ठीक है ( यह भी विटप-फूली टहनी–है और वह भी 'विटपा'–तुझ जैसे लम्पट की प्यारी–है )।'

'अरे धूर्त ! मेरे कानों के लिए इन कोमल किसलयों और फूलों के कर्णफूल तू क्यों बनाना चाहता है। अरे ! मेरे कान तो तेरी सर्वविदित लम्पट-चरित्र-गाथाओं से यों ही भरे हुए हैं।'

'अरे नीच ! भौंरों की गुञ्जार से भरी इस 'कली' को मुझे क्यों दे रहा है। अरे ! जब तू उस दुष्टा के घर रात बिता चुका तब तो तूने मुझे 'कलि' ( कलह का पर्याप्त कारण ) दे ही डाली।'

'इस प्रकार बोलती हुई नायिका ने, अपने प्रेमी पर, लम्बे-लम्बे ( कानों तक फैले ) किंवा पक्ष्म-केशरों से भरे हुए नीलकमल और नयनों की एक ही साथ चोट मारी।'

इयं हि वक्रोक्त्या परुषवचनेन कर्णोत्पलताडनेन च धीरमध्यताऽधीरमध्यताऽधीरप्रगल्भताभिः संकीर्णा ।

एवमन्यत्राऽप्यूह्यम् ।

इतरा अप्यसंख्यास्ता नोक्ता विस्तरशङ्कया ॥ ८८ ॥

ता नायिकाः ।

---

यहाँ ( माघ की उपर्युक्त सूक्तियों में ) यह स्पष्ट है कि जिस नायिका का चित्रण किया हुआ है उसमें 'वक्रोक्ति'-नैपुण्य के कारण 'धीरमध्यता' परुषवचन के कारण 'अधीरमध्यता' और कर्णोत्पल से ताड़न के कारण 'अधीरप्रगल्भता' के स्वभाव घुले-मिले हैं ।

इसी प्रकार अन्य नायिका-भेद-सांकर्य स्वयं देखे जा सकते हैं ।

इन उपर्युक्त नायिका-प्रकारों के अतिरिक्त अन्यान्य ( दिव्या, अदिव्या, पद्मिनी, हस्तिनी आदि-आदि ) नायिका-प्रकार भी परिगणित किये जा चुके हैं किन्तु ग्रन्थगौरव के भय से यहाँ इनका परिगणन नहीं किया गया और ऐसा करना ठीक भी नहीं है ।

यहाँ कारिका में 'ताः' का अभिप्राय 'नायिकाओं' का है ।

**विमर्श**—( क ) साहित्यदर्पणकार ने जैसा नायिका-भेद निरूपण किया है उसके आधार के रूप में शारदातनय ( १२ वीं शताब्दी ) कृत 'भावप्रकाशन' आदि नाट्यशास्त्रीय-ग्रन्थ माने जा सकते हैं । आचार्य शारदातनय ने स्पष्ट कहा है—

'त्रयोदशविधा स्वीया द्विविधाऽन्याङ्गना मता ।
एका वेश्या पुनश्चाष्टाववस्थाभेदतोऽपि ताः ॥
पुनश्च ताः त्रिधा सर्वा उत्तमाधममध्यमाः ।
इत्थं शतत्रयं तासामशीतिश्चतुरुत्तरा ॥
सङ्ख्येयं रुद्रटाचायरुपभोगाय दर्शिता ।
अन्या व्यवस्थैवेत्येके कथयन्ति मनीषिणः ॥
प्रथमायामवस्थायामन्या स्याद्विरहोन्मनाः ।
ततोऽभिसारिका भूत्वा सङ्केते पश्यति प्रियम् ॥
सङ्केताच्चेत् परिभ्रष्टा विप्रलब्धा भवेत् पुनः ।
पराधीनतया तस्या नान्याऽवस्था विलोक्यते ॥'

( भावप्रकाशन : ४थं अधिकार )

( ख ) भरतमुनि का नाट्यशास्त्र नायिकानिरूपण का भी आकरग्रन्थ है । निम्न पंक्तियों में नाना प्रकार की नायिकाओं का स्वरूप-निर्देश है—

'भूयिष्ठमेव लोकोऽयं सुरतं सर्वदेच्छति ।
सुखस्य हि स्त्रियो मूलं नानाशीलाश्च ताः पुनः ॥
देव-दानव-गन्धर्व-रक्षो-नाग-पतत्रिणाम् ।
पिशाच-यक्ष-व्यालानां नर-वानर-हस्तिनाम् ॥
मृग-मीनोष्ट्र-मकर-खर-सूकर-वाजिनाम् ।
महिषाजगवादीनां तुल्यशीलाः स्त्रियो मताः ॥'

( नाट्यशास्त्र : २२-९९-१०१ )

साहित्यदर्पणकार ने इन अनन्त नायिका-प्रकारों का निर्देश मात्र करके जो ग्रन्थ का आकार नहीं बढ़ाया, वह अच्छा ही किया ।

( नायिकाओं के यौवनालङ्कार )

अथासामलङ्काराः—

यौवने सत्त्वजास्तासामष्टाविंशतिसंख्यकाः ।
अलङ्कारास्तत्र भावहावहेलास्त्रयोऽङ्गजाः ॥ ८९ ॥
शोभा कान्तिश्च दीप्तिश्च माधुर्यं च प्रगल्भता ।
औदार्यं धैर्यमित्येते सप्तैव स्युरयत्नजाः ॥ ९० ॥
लीला विलासो विच्छित्तिर्विब्वोकः किलकिञ्चितम् ।
मोट्टायितं कुट्टमितं विभ्रमो ललितं मदः ॥ ९१ ॥
विहृतं तपनं मौग्ध्यं विक्षेपश्च कुतूहलम् ।
हसितं चकितं केलिरित्यष्टादशसंख्यकाः ॥ ९२ ॥
स्वभावजाश्च भावाद्या दश पुंसां भवन्त्यपि ।

पूर्वे भावादयो धैर्यान्ता दश नायकानामपि संभवन्ति । किंतु सर्वेऽप्यमी नायिकाश्रिता एव विच्छित्तिविशेषं पुष्णन्ति ।

---

अनुवाद—अब नायिकाओं के अलङ्कारों का निर्देश किया जा रहा है—

नायिकाओं के ये २८ अलङ्कार हैं जो कि ( शृङ्गाराभिव्यञ्जक ) 'सात्त्विक' अलङ्कार कहे गये हैं और उनके यौवन से सम्बन्ध रखते हैं। इनमें 'अङ्गज' अलङ्कार तीन हैं—( १ ) भाव, ( २ ) हाव और ( ३ ) हेला। इनमें जिन्हें 'अयत्नज' अलङ्कार कहा करते हैं वे सात हैं—( ४ ) शोभा, ( ५ ) कान्ति, ( ६ ) दीप्ति, ( ७ ) माधुर्य, ( ८ ) प्रगल्भता, ( ९ ) औदार्य और ( १० ) धैर्य। 'स्वभावज' अलङ्कारों में इन १८ अलङ्कारों की गणना है—( ११ ) लीला, ( १२ ) विलास, ( १३ ) विच्छित्ति, ( १४ ) विब्वोक, ( १५ ) किलकिञ्चित, ( १६ ) मोट्टायित, ( १७ ) कुट्टमित, ( १८ ) विभ्रम, (१९) ललित, (२०) मद, ( २१ ) विहृत, ( २२ ) तपन, ( २३ ) मौग्ध्य, ( २४ ) विक्षेप, ( २५ ) कुतूहल, ( २६ ) हसित, ( २७ ) चकित और ( २८ ) केलि।

इन २८ अलङ्कारों में पूर्व परिगणित १० अलङ्कार ( भाव से धैर्य तक ) नायक के भी सात्त्विक किंवा यौवन-सम्बन्धी अलङ्कार माने जाया करते हैं।

यहाँ ( कारिका में ) 'भावाद्या दश' का अभिप्राय पूर्वोक्त ( १ ) 'भाव' से लेकर ( १० ) 'धैर्य' पर्यन्त अलङ्कारों का है जो कि ( नायिका के अतिरिक्त ) नायक के भी अलङ्कार हैं। तब भी इतना तो निश्चित है कि इनकी जैसी सुन्दरता और विचित्रता नायिका में रहने पर दिखायी दिया करती है वैसी नायक में रहने पर नहीं।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'सामान्याभिनय' के प्रसङ्ग में नायक और नायिका के इन अलङ्कारों का स्वरूप-निर्देश और निरूपण किया है—

'अलङ्कारास्तु नाट्यज्ञैर्ज्ञेया भावरसाश्रयाः।
यौवनेऽभ्यधिकाः स्त्रीणां विकारा वक्त्रगात्रजाः॥
आदौ त्रयोऽङ्गजास्तेषां दश स्वाभाविकाः परे।
अयत्नजाः पुनः सप्त रसभावोपबृंहिताः॥

क्रमशः अलङ्कार-निरूपण ( १ भाव )

तत्र भावः—

**निर्विकारात्मके चित्ते भावः प्रथमविक्रिया ॥ ९३ ॥**

जन्मतः प्रभृति निर्विकारे मनसि उद्बुद्धमात्रो विकारो भावः। यथा—

'स एव सुरभिः कालः स एव मलयानिलः।
सैवेयमबला किंतु मनोऽन्यदिव दृश्यते ॥'

( २—हाव )

अथ हावः—

**भ्रूनेत्रादिविकारैस्तु संभोगेच्छाप्रकाशकः।**

---

देहात्मकं भवेत्सत्त्वं सत्त्वाद्भावः समुत्थितः।
भावात्समुत्थितो हावो हावाद्धेला समुत्थिता ॥
......................................................

लीला विलासो विच्छित्तिर्विभ्रमः किलकिञ्चितम्।
मोट्टायितं कुट्टमितं विब्बोको ललितं तथा ॥
विहृतं चेति विज्ञेया दश स्त्रीणां स्वभावजाः।
......................................................

शोभा कान्तिश्च दीप्तिश्च तथा माधुर्यमेव च।
धैर्यं प्रागल्भ्यमौदार्यमित्येते स्युरयत्नजाः ॥' इत्यादि।

( नाट्यशास्त्र २२. ४-२६ )

अनुवाद—इन अलङ्कारों में 'भाव' का यह स्वरूप है—

नायिका ( और नायक ) के निर्विकार हृदय में काम का प्रथम उन्मेष 'भाव' है। अर्थात् 'भाव' वह अलङ्कार है जिसे जन्म से लेकर ( यौवनारम्भ तक ) निर्विकृत नायिका-( किंवा नायक ) के हृदय में रतिवासना का प्रथम उद्बोधन कह सकते हैं। जैसे कि—

'वसन्त की ऋतु भी वही है, मलय-समीर भी कोई नया नहीं और यह रमणी भी वही है किन्तु इसका मन कुछ न कुछ दूसरा ही लग रहा है।'

विमर्श—काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने 'भाव' की बड़ी सुन्दर व्याख्या की है—

'तत्राङ्गस्याल्पो विकारोऽन्तर्गतवासनात्मतया वर्तमानं रत्याख्यं भावं भावयन् सूचयन् भावः। यथा—

दृष्टिः सालसतां बिभर्ति न शिशुक्रीडासु बद्धादरा
श्रोत्रं प्रेषयति प्रवर्तितसखीसंभोगवार्तास्वपि।
पुंसामङ्कमपेतशङ्कमधुना नारोहति प्राग् यथा
बाला नूतनयौवनव्यतिकरावष्टभ्यमाना शनैः ॥

अर्थात् 'भावात्मक' अङ्गविकार को इसलिये 'भाव' कहते हैं क्योंकि यह नायिका के हृदय में ( और नायक के भी हृदय में ) वासनारूप से विराजमान रतिभाव को भावित अथवा सूचित किया करता है।

अनुवाद—'हाव' का अभिप्राय यह है—

वह भाव ही वस्तुतः 'हाव' है जो कि ( नायक-नायिका के ) भृकुटि किंवा नयनों के

भाव एवाल्पसंलक्ष्यविकारो हाव उच्यते ॥ ९४ ॥

यथा—

'विवृण्वती शैलसुतापि भावमङ्गैः स्फुरद्बालकदम्बकल्पैः ।
साचीकृता चारुतरेण तस्थौ मुखेन पर्यस्तविलोचनेन ॥'

( ३—हेला )

अथ हेला—

हेलात्यन्तसमालक्ष्यविकारः स्यात् स एव तु ।

स एव भाव एव ।

यथा—

'तह ते झत्ति पउत्ता वहुए सव्यङ्गविब्भमा सअला ।
संसइअमुद्धभावा होइ चिरं जइ सहीणं पि ॥'
( तथा तस्या झटिति प्रवृत्ता वध्वाः सर्वाङ्गविभ्रमाः सकलाः ।
संशयितमुग्धभावा भवन्ति चिरं यथा सखीनामपि ॥ )

---

विचित्र व्यापारों से संभोग-कामना प्रकाशित किया करता है और हृद्गत रति-विकार का किञ्चिन्मात्र परिलक्षक भी हुआ करता है उदाहरण के लिये ( महाकवि कालिदास के 'कुमारसंभव' में पार्वती का यह हाव-वर्णन )—

'( जिस समय महायोगी भगवान् शङ्कर के हृदय पर काम के बाण गिरने लगे, उस समय ) पार्वती भी नवकुसुमित कदम्ब-कोरकों की भांति ( रोमाञ्चित ) अपने अङ्ग-प्रत्यङ्ग से अपनी हृद्गत रतिभावना प्रकाशित करने लगी और अपने अतिमनोरम किंवा कटाक्षांचित मुख को तिरछा घुमाये खड़ी हो गयी ।'

विमर्श —'हाव' की परिभाषा आचार्य हेमचन्द्र के शब्दों में यह है—

'बहुविकारात्मा भ्रूतारकचिबुकग्रीवादेर्धर्मः स्वचित्तवृत्तिं परत्र जुह्वतीं कुमारीं हावयतीति हावः ।'

'स्मितं किञ्चिन्मुग्धं तरलमधुरो दृष्टिविभवः
परिस्पन्दो वाचामभिनवविलासोक्तिसरसः ।
गतीनामारम्भः किसलयितलीलापरिकरः
स्पृशन्त्यास्तारुण्यं किमिव हि न रम्यं मृगदृशः ॥'

( काव्यानुशासन ७. ३४ )

अर्थात् 'हाव' युवती नायिका का वह अङ्गविकार है जो उसके प्रेम-पगे हृदय की एक सार्वजनिक सूचना दिया करता है ।

अनुवाद—'हेला' का निरूपण किया जा रहा है—

'हेला' का अभिप्राय वस्तुतः वह 'भाव' ही है जिसे ( नायक-नायिका के हृदय में रत्युद्बोध के अनन्तर ) अङ्ग-प्रत्यङ्ग का एक ऐसा विकार कहा करते हैं जो सब पर प्रकट हो जाय ।

यहाँ कारिका में 'स एव' का अभिप्राय 'भाव एव' ( भाव ) का ही है ।

जैसे कि—

'नववधू के अङ्ग-प्रत्यङ्ग के सभी विभ्रम-विलास इतनी शीघ्रता से प्रकट होने लगे कि सखियों को भी उसकी मुग्धता पर संदेह होने लगा ।'

( ४—शोभा )

अथ शोभा—

रूपयौवनलालित्यभोगाद्यैरङ्गभूषणम् ॥ ९५ ॥

शोभा प्रोक्ता—

तत्र यौवनशोभा यथा—

'असंभृतं मण्डनमङ्गयष्टेरनासवाख्यं करणं मदस्य।
कामस्य पुष्पव्यतिरिक्तमस्त्रं बाल्यात्परं साऽथ वयः प्रपेदे ॥'

एवमन्यत्रापि।

---

विमर्श—(क) काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने 'हेला' की यह परिभाषा की है—

'यदा तु रतिवासनाप्रबोधात्तां प्रबुद्धां रतिमभिमन्यते केवलं समुचितविभावोपग्रह-विरहान्निर्विषयतमा स्फुटीभावं प्रतिपद्यते तदा तज्जनितबहुतराङ्गविकारात्मा हेला, हावस्य सम्बन्धिनी क्रिया। प्रसरत्ता वेगवाहित्वमित्यर्थः। वेगेन हि गच्छन् हेलतीत्युच्यते लोक इति। एवं चोद्भिद्योद्भिद्य विश्राम्यन् हावः। स एव प्रसरणैकस्वभावो हेलेति।···तदेतद्-ब्राह्मणस्योपनयनमिव भविष्यत् पुरुषार्थसद्मपीठबन्धत्वेन योषितामामनन्ति।'

अर्थात् 'हाव' का ही विकास 'हेला' है। किसी द्विज के उपनयन की भांति नारी की 'हेला' पुरुषार्थसद्म का पीठबन्ध है।

(ख) भाव, हाव और हेला का विश्लेषण नायक-नायिका हृदय में रति-बीज के उत्पाद-उद्घाट और औन्मुख्य का विश्लेषण है। महाकवियों की कृतियों में प्रसिद्ध नायिकाओं के यौवना-लङ्कारों का जो चित्रण है उसमें इन तीन अलङ्कारों का वास्तविक स्वरूप-सौन्दर्य स्पष्ट परिलक्षित होता है। उत्तमप्रकृति नायिका के चित्रण में इन्हीं अलङ्कारों की योजना महाकवियों की कला की विशेषता है। इसीलिये नाट्यदर्पणकार का स्पष्ट कथन है—

'भवति हि तथाभूतं वागादिवैचित्र्यमुपलभ्योद्बुद्धोऽयमन्तःकामप्रदीपोऽस्या इत्युत्त-मप्रकृतिश्च नायिकेयमिति सहृदयस्य निश्चय इति—( नाट्यदर्पण-४र्थ विवेक )'

अर्थात् उत्तम प्रकृति नायिका की अन्तःशोभा तभी छिटक पड़ती है जब कि उसके हृदय में कामावतार की शुभ-सूचना देनेवाले वागादि-वैचित्र्य उसके शरीर पर प्रस्फुटित हो उठते हैं।

'भाव' तो नारीशरीर का प्रथम कामसूचक मनोरम विकार है। 'हाव' भाव के उद्रेक पर निर्भर है और जिसे 'हेला' कहते हैं वह हाव के उन्मेष का परिणाम है।

अनुवाद—शोभा का निरूपण किया जा रहा है—जिसे 'शोभा' कहते हैं वह रूप, यौवन, सौकुमार्य किंवा सुखभोग से सम्भूत [नायिका ( और नायक के ) शरीर का एक सौन्दर्य है। उदाहरण के लिये यौवन-संभूत शोभा ( जो कि महाकवि कालिदास की प्रतिभा द्वारा चित्रित हुई है )—

'पार्वती बाल्यावस्था के बाद उस अवस्था ( यौवनावस्था ) में पहुँची जो कि रमणी की अङ्गलतिका की एक सहज भूषण-सम्पत्ति हुआ करती है, जिसे बिना आसवपान के ही मद की उत्पत्ति का कारण माना जाता है और जो वस्तुतः काम का एक ऐसा अस्त्र है जो पांचों पुष्पास्त्रों से भी बढ़कर अमोघवीर्य है।'

इसी प्रकार रूप-संभूत शोभा आदि-आदि शोभा-प्रकारों के निदर्शन काव्य-साहित्य में यत्र-तत्र स्वयं देखे जा सकते हैं।

( ५—कान्ति )

अथ कान्तिः—

सैव कान्तिर्मन्मथाप्यायितद्युतिः ।

मन्मथोन्मेषेणातिविस्तीर्णा शोभैव कान्तिरुच्यते ।

यथा—

'नेत्रे खञ्जनगञ्जने—' इत्यत्र ।

( ६—दीप्ति )

अथ दीप्तिः—

कान्तिरेवातिविस्तीर्णा दीप्तिरित्यभिधीयते ॥ ९६ ॥

यथा मम चन्द्रकलानामनाटिकायां चन्द्रकलावर्णनम्—

'तारुण्यस्य विलासः समधिकलावण्यसंपदो हासः ।
धरणितलस्याभरणं युवजनमनसो वशीकरणम् ॥'

( ७—माधुर्य )

अथ माधुर्यम्—

सर्वावस्थाविशेषेषु माधुर्यं रमणीयता ।

---

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'शोभा' का यह स्वरूप-विवेक किया है—

'रूपयौवनलावण्यै रूपभोगोपबृंहितैः ।
अलङ्करणमङ्गानां शोभेति परिकीर्तिता ॥' ( नाट्यशास्त्र २२.२७ )

अनुवाद—'कान्ति' का स्वरूप यह है—

उपर्युक्त 'शोभा' ही 'कान्ति' बन जाती है जब कि उसमें कामविलास की वृद्धि परिलक्षित होने लगती है ।

तात्पर्य यह है कि स्मरोद्रेक से अति समृद्ध 'शोभा' का ही दूसरा नाम 'कान्ति' है । इसके उदाहरण के लिये 'नेत्रे खञ्जनगञ्जने' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति पर्याप्त है ।

विमर्श—भरतमुनि के अनुसार 'कान्ति' का यह स्वरूप है—

अनुवाद—'दीप्ति' का निरूपण किया जा रहा है—

जिसे 'दीप्ति' कहते हैं वह अतिविस्तीर्ण 'कान्ति' ही है ( अन्य कुछ नहीं ) ।

उदाहरण के लिये, मेरी स्वरचित 'चन्द्रकला' नाटिका में, चन्द्रकला का यह वर्णन—

'यह सुन्दरी चन्द्रकला तरुणता का साक्षात् विलास है, बढ़ती लावण्य-सम्पदा का सुन्दर हास है, पृथिवी की एकमात्र आभरण-शोभा है और है युवकों के हृदय का वशीकरण-मन्त्र ।'

विमर्श—भावप्रकाशनकार आचार्य शारदातनय ने 'दीप्ति' का यह लक्षण किया है—

'कान्तिरेवोपभोगेन देशकालगुणादिभिः ।
उद्दीप्यमाना विस्तारं याता दीप्तिरिति स्मृता ॥'

अनुवाद—'माधुर्य' का लक्षण किया जा रहा है—

यथा—

'सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यं
मलिनमपि हिमांशोर्लक्ष्म लक्ष्मीं तनोति ।
इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी
किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम् ॥'

( ८—प्रगल्भता )

अथ प्रगल्भता—

**निःसाध्वसत्वं प्रागल्भ्यम्—**

यथा—

'समाश्लिष्टाः समाश्लेषैश्चुम्बिताश्चुम्बनैरपि ।
दृष्टाश्च दशनैः कान्तं दासीकुर्वन्ति योषितः ॥'

---

'माधुर्य' ( नायिका और नायक की ) एक ऐसी रमणीयता है जो सभी प्रकार की अवस्थाओं में अक्षुण्ण रहा करती है। उदाहरण के लिये ( महाकवि कालिदास द्वारा चित्रित शकुन्तला के व्यक्तित्व का यह माधुर्य ):—

'यह सुन्दरी (शकुन्तला) वल्कल के भी परिधान से कितनी सुन्दर, कितनी मनोरम लग रही है ! शैवल लताओं की लपेट से भी कमल सुन्दर ही लगा करता है। कलङ्क की रेखा भी शीतांशु की शोभा ही बढ़ाया करती है। जो भी सुन्दर व्यक्तित्व है उसके लिये सब कुछ ( चाहे वह सुरूप हो या कुरूप हो ) सौंदर्यवर्द्धक ही बन जाया करता है।'

विमर्श—नाट्यशास्त्र ( २२. २९ में 'माधुर्य' की यह परिभाषा की गयी है—

'सर्वावस्थाविशेषेषु दीप्तेषु ललितेषु च ।
अनुल्वणत्वं चेष्टाया माधुर्यमिति संज्ञितम् ॥'

रसार्णवसुधाकरकार श्रीशिङ्गभूपाल ने भी 'माधुर्य' का उपर्युक्त ही अभिप्राय लिया है—

'माधुर्यं नाम चेष्टानां सर्वावस्थासु मार्दवम् ।'

अनुवाद—'प्रगल्भता' का स्वरूप बताया जा रहा है—

'प्रगल्भता' ( प्रागल्भ्य ) एक ऐसी विशेषता है जिसे ( नायिका और नायक-हृदय की ) निर्भयता कह सकते हैं। जैसे कि—

'रमणिओं का क्या कहना ! यदि वे आलिङ्गित हों तो आलिङ्गनों से, चुम्बित हों तो चुम्बनों से दन्तक्षत हों तो दन्तक्षतों से अपने प्रेमिओं को अपना दास तो बना ही लेती हैं।'

विमर्श—'प्रागल्भ्य' का अभिप्राय नाट्यशास्त्र ( २२-३१ ) के अनुसार यह है—

'प्रयोगनिःसाध्वसता प्रागल्भ्यं समुदाहृतम् ।'

और अभिनवभारतीकार अभिनवगुप्ताचार्य ने 'प्रयोग' का तात्पर्य ६४ कामकला का लिया है—

'प्रयोग' इति कामकलादौ चातुःषष्टिक इत्यर्थः, यथाहुः—

'अन्यदा भूषणं पुंसः शमो लज्जेव योषितः ।
पराक्रमः परिभवे प्रागल्भ्यं सुरतेष्विव ॥'

( ९—औदार्य )

अथौदार्यम्—

—औदार्यं विनयः सदा ॥ ९७ ॥

यथा—

'न ब्रूते परुषां-गिरं वितनुते न भ्रयुगं भङ्गुरं,
नोत्तंसं क्षिपति क्षितौ श्रवणतः सा मे स्फुटेऽप्यागसि ।
कान्ता गर्भगृहे गवाक्षविवरव्यापारिताक्ष्या बहिः
सख्या वक्त्रमभिप्रयच्छति परं पर्यश्रुणी लोचने ॥'

( १०—धैर्य )

अथ धैर्यम्—

मुक्तात्मश्लाघना धैर्यं मनोवृत्तिरचञ्चला ।

यथा—

'ज्वलतु गगने रात्रौ रात्रावखण्डकलः शशी,
दहतु मदनः, किंवा मृत्योः परेण विधास्यति ।
मम तु दयितः श्लाघ्यस्तातो जनन्यमलान्वया
कुलममलिनं न त्वेवायं जनो न च जीवितम् ॥'

---

अनुवाद—औदार्य :—'औदार्य' का अभिप्राय है कदापि कोप न करने अथवा सदा विनम्र रहने का। जैसे कि—

'( नायक की उक्ति— ) मेरे प्रेमापराध के स्पष्टतया प्रकट हो जाने पर भी वह सुन्दरी न तो मुझे कोई कड़ी बात बोलती है, न मुझ पर भौंहें तरेरती है और न कानों से कनफूल निकाल-निकाल कर मेरे सामने फेंकती है। वह तो भीतर के घर के झरोखे से इधर-उधर बाहर झाँक-झाँककर केवल अपनी सखी के मुख की ओर आँसू भरी निगाह डाल देती है।'

विमर्श—भरतमुनि के अनुसार 'औदार्य' का लक्षण यह है—

'औदार्यं प्रश्रयः प्रोक्तः सर्वावस्थानुगो बुधैः ॥'

—( नाट्यशास्त्र २२-३१ )

और इसे अभिनवगुप्तपादाचार्य ने इस प्रकार समझाया है—

'सर्वास्वमर्षेर्ष्याक्रोधाद्यवस्थास्वपि यत्परुषवचनाद्यनुदीरणं तदौदार्यम् ।'

अनुवाद—धैर्य :—'धैर्य' का अभिप्राय (नायक और नायिका की) एक ऐसी मनोवृत्ति है जिसमें न तो कोई चचलता रहा करती है और न किसी प्रकार की आत्मश्लाघा टिका करती है।

जैसे कि (महाकवि भवभूति के 'मालतीमाधव' में चित्रित 'मालती' का धैर्य-चित्र)—

'भले ही रातों में निरन्तर चन्द्रमा जलता रहे, भले ही कामदेव आग उगलता रहे, भला मौत के अतिरिक्त और मेरा क्या बिगड़ जायगा। मेरे प्रियतम, मेरे पिता, मेरी माता, मेरे सभी सगे-सम्बन्धी निष्कलंक कुल के ही रहेंगे। मुझे अपनी कोई चिन्ता नहीं और न अपने प्राणों की ही कोई मोह-ममता है।'

( ११—लीला )

अथ लीला—

अङ्गैर्वेषैरलङ्कारैः प्रेमिभिर्वचनैरपि ॥ ९८ ॥
प्रीतिप्रयोजितैर्लीलां प्रियस्यानुकृतिं विदुः ।

यथा—

मृणालव्यालवलया वेणीबन्धकपर्दिनी ।
हरानुकारिणी पातु लीलया पार्वती जगत् ॥

( १२—विलास )

अथ विलासः—

यानस्थानासनादीनां मुखनेत्रादिकर्मणाम् ॥ ९९ ॥
विशेषस्तु विलासः स्यादिष्टसन्दर्शनादिना ।

यथा—

'अत्रान्तरे किमपि वाग्विभवातिवृत्तवैचित्र्यमुल्लसितविभ्रममायताक्ष्याः ।
तद्भूरिसात्त्विकविकारमपास्तधैर्यमाचार्यकं विजयि मान्मथमाविरासीत् ॥'

---

विमर्श—आचार्य हेमचन्द्र ने 'धैर्य' का यही स्वरूपविवेक किया ह—

'अचापलाविकत्थनत्वे धैर्यम्—

चापलानुपहतत्वमात्मगुणानाख्यानं धैर्यम् ।' ( काव्यानुशासन ७-५० )

अनुवाद—लीला :—'लीला' का अभिप्राय है प्रेमोद्रेक के कारण, क्या अंग, क्या वेष, क्या आभूषण और क्या प्रेमपगे वचन—सब से प्रियतम के अनुकरण का। जैसे कि—

'उन देवी पार्वती की जय हो जो कमलतन्तुओं के वलय से ( शिव के ) व्याल-वलय का और वेणी के बन्ध से ( शिव के ) जटाजूट का अनुकरण किया करती हैं।'

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने नाटक-प्रयोक्ताओं की दृष्टि से 'लीला' का यह निरूपण किया है—

'वागङ्गालङ्कारैः श्लिष्टैः प्रीतिप्रयोजितर्मधुरैः ।
इष्टजनस्यानुकृतिर्लीला ज्ञेया प्रयोगज्ञैः ॥'

( नाट्यशास्त्र २२. १४ )

यही बात काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने भी कही है—

'वाग्वेषचेष्टितैः प्रियस्यानुकृतिर्लीला ।

प्रियगतानां वाग्वेषचेष्टानां प्रियबहुमानातिशयेन न तूद्भटकरूपेणात्मनि योजनमनुकृतिर्लीला ।'

अनुवाद—विलास :—प्रिय के दर्शन, आगमन आदि के कारण, चाल-ढाल, उठने-बैठने, आसन-शयन किंवा मुख और नेत्र आदि के व्यापारों की आनन्द-सूचक विशेषता का नाम 'विलास' है। जैसे कि ( महाकवि भवभूति के 'मालतीमाधव' में चित्रित 'मालती' का विलास )—

'माधव का दर्शन क्या हुआ, आयताक्षी मालती के ऐसे भाव प्रकट होने लगे जिनका वाणी से वर्णन असंभव है, जिनसे विभ्रम-विलासों की विचित्रतायें छिटक पड़ीं, जिनसे

( १३—विच्छित्ति )

अथ विच्छित्तिः—

**स्तोकाप्याकल्परचना विच्छित्तिः कान्तिपोषकृत् ।**

यथा—

'स्वच्छाम्भःस्नपनविधौतमङ्गमोष्ठस्ताम्बूलद्युतिविशदो विलासिनीनाम् ।
वासस्तु प्रतनु विविक्तमस्त्विती यानाकल्पो यदि कुसुमेषुणा न शून्यः ॥'

( १४—विब्बोक )

अथ विब्बोकः—

**विब्बोकस्त्वतिगर्वेण वस्तुनीष्टेऽप्यनादरः ॥ १०० ॥**

यथा—

'यासां सत्यपि सद्गुणानुसरणे दोषानुवृत्तिः परा,
याः प्राणान् वरमर्पयन्ति, न पुनः सम्पूर्णदृष्टिं प्रिये ।

---

( स्तम्भादि ) सात्त्विक भावों का स्रोत फूट पड़ा, जिन्होंने उसे अधीर बना दिया और एक शब्द में जिन्हें काम की कला-शिक्षाओं का लोकोत्तर प्रकाशन कहा जा सकता है !'

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि के अनुसार 'विलास' का स्वरूप यह है—

'स्थानासनगमनानां हस्तभ्रूनेत्रकर्मणाञ्चैव ।
उत्पद्यते विशेषो यः श्लिष्टः स तु विलासः स्यात् ॥'

( नाट्यशास्त्र २२. २५ )

अर्थात् प्रिय के सम्प्राप्तिकाल में नायिका की मनोरम आंगिक चेष्टायें 'विलास' कही जाती हैं ।

अनुवाद—विच्छित्ति :—'विच्छित्ति' का अभिप्राय है-सौन्दर्य की वृद्धि करनेवाली थोड़ी भी वेष-रचना का । जैसे कि ( महाकवि माघ के शिशुपालवध में चित्रित विच्छित्ति-चित्र )—

'कामिनिओं की वेष-रचना क्या ! यदि कामकलाओं का विलास हो तो निर्मल जल के स्नान से शुद्ध-शीतल शरीर, ताम्बूलराग से सुन्दर ओठ और सूक्ष्म किंवा निर्मल वस्त्र-बस यही कामिनिओं का वेष-सौन्दर्य है ।

विमर्श—भरतमुनि ने 'विच्छित्ति' का यह लक्षण किया है—

'माल्याच्छादनभूषणविलेपनानामनादरन्यासः ।
स्वल्पोऽपि परां शोभां जनयति यस्मात्तु विच्छित्तिः ॥'

( नाट्यशास्त्र २२. १६ )

और आचार्य हेमचन्द्र के अनुसार 'विच्छित्ति' का यह स्वरूप—

'गर्वादल्पाकल्पन्यासः शोभाकृद्विच्छित्तिः ।

सौभाग्यगर्वादनादरेण कृतो माल्याच्छादनभूषणविलेपनरूपस्याल्पस्याकल्पस्य न्यासः सौभाग्यमहिम्ना शोभाहेतुर्विच्छित्तिः । ( काव्यानुशासन ७. ३८ )

यद्यपि साहित्यदर्पणकार ने 'विच्छित्ति' के निदान 'सौभाग्यगर्व' का उल्लेख नहीं किया है किन्तु यह अभिप्राय यहाँ अन्तर्निगूढ अवश्य है ।

अनुवाद—विब्बोक :—सौभाग्य-गर्व के कारण प्रियवस्तु के प्रति भी अनादर का जो भाव है उसे 'विब्बोक' कहते हैं । उदाहरण के लिए—

'तीनों लोकों से विलक्षण प्रकृतिवाली वह वामा सुन्दरी तुम पर प्रसन्न हो जो

अत्यन्ताभिमतेऽपि वस्तुनि विधिर्यासां निषेधात्मक-
स्तास्त्रैलोक्यविलक्षणप्रकृतयो वामाः प्रसीदन्तु ते ॥'

( १५—किलकिञ्चित )

अथ किलकिञ्चितम्—

स्मितशुष्करुदितहसितत्रासक्रोधश्रमादीनाम् ।
साङ्कर्यं किलकिञ्चितमीष्टतमसङ्गमादिजाद्धर्षात् ॥ १०१ ॥

यथा—

'पाणिरोधमविरोधितवाञ्छं भर्त्सनाश्च मधुरस्मितगर्भाः ।
कामिनः स्म कुरुते करभोरूर्हारि शुष्करुदितं च सुखेऽपि ॥'

( १६—मोट्टायित )

अथ मोट्टायितम्—

तद्भावभाविते चित्ते वल्लभस्य कथादिषु ।
मोट्टायितमिति प्राहुः कर्णकण्डूयनादिकम् ॥ १०२ ॥

---

सद्गुणानुसरण में सदा तत्पर रहने पर भी सर्वत्र दोष निकाला करती है, जो प्रियतम के लिये प्राणों के न्यौछावर करने में उद्यत होने पर भी उस पर पूरी निगाह नहीं डाला करती और जो किसी प्रिय वस्तु के प्रति बलवती अभिलाषा रखने पर भी उसे मांगने का हाल नहीं जानती।

विमर्श—काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने 'बिब्बोक' का यह लक्षण किया—
'इष्टेऽप्यवज्ञा विब्बोकः सौभाग्यगर्वादिष्टेऽपि वस्तुन्यनादरो विब्बोकः।'

( काव्यानुशासन ७. ३९ )

इसका सुन्दर उदाहरण महाकवि कालिदास की यह सूक्ति है—

'निर्विभुज्य दशनच्छदं ततो वाचि भर्तुरवधीरणापरा।
शैलराजतनया समीपगामाललाप विजयामहेतुकम् ॥'

( कुमारसंभव ८. ४९ )

अनुवाद—किलकिञ्चित :—प्रियतम के सङ्गम, आगमन आदि-आदि से संभूत आनन्द के कारण मुसकुराहट, अकारण रोदन, हँसी, त्रास, क्रोध, श्रम आदि-आदि के विचित्र मिश्रण को 'किलकिञ्चित' कहा जाता है। जैसे कि ( महाकवि माघ के शिशुपालवध में चित्रित यह 'किलकिञ्चित'-चित्र )—

'सुन्दरी ने अपने प्रियतम की इच्छा का विघात न करके भी, नीवीमोक्ष में तत्पर उसके हाथों को रोका; मन्द मुसकान के साथ उसे मीठी-मीठी झिड़कियाँ दीं और आनन्द का अनुभव करते हुए भी मनोहर शुष्क रोदन ( यों ही रो पड़ना) कर डाला।'

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि के अनुसार 'किलकिञ्चित' का यह स्वरूप है—

'स्मितरुदितहसितभयहर्षगर्वदुःखश्रमाभिलाषाणाम्।
सङ्करकरणं हर्षादसकृत् किलकिञ्चितं ज्ञेयम् ॥'

( नाट्यशास्त्र २२. १८ )

'किलकिञ्चित' का भी कारण सौभाग्यगर्व ही है न कि और कुछ।

अनुवाद—मोट्टायित :—प्रियतम के चरित्र से सम्बद्ध आलाप-संलाप के प्रसङ्गों में

यथा—

'सुभग ! त्वत्कथारम्भे कर्णकण्डूतिलालसा ।
उज्जृम्भवदनाम्भोजा भिनत्त्यङ्गानि साऽङ्गना ॥'

( १६—कुट्टमित )

अथ कुट्टमितम्—

केशस्तनाधरादीनां ग्रहे हर्षेऽपि सम्भ्रमात् ।
आहुः कुट्टमितं नाम शिरःकरविधूननम् ॥ १०३ ॥

यथा—

'पल्लवोपमितिसाम्यसपक्षं दष्टवत्यधरबिम्बमभीष्टे ।
पर्यकूजि सरुजेव तरुण्यास्तारलोलवलयेन करेण ॥'

---

प्रेमपगी नायिका के कर्णकण्डूयन ( कान खुजलाने ) आदि का नाम 'मोट्टायित' कहा जाया करता है। जैसे कि—

'अरे सौभाग्यशाली युवक ! तुम्हारे सम्बन्ध में बातचीत चलते ही वह सुन्दरी अपने कानों के खुजलाने में बड़ा आनन्द लेने लगती है। उसका मुखकमल जंभाई लेने लगता है और उसके अङ्ग-अङ्ग अंगड़ाई से भर उठते हैं।'

विमर्श—'नाट्यशास्त्र' में 'मोट्टायित' की यह परिभाषा है—

'इष्टजनस्य कथायां लीलाहेलादिदर्शने वापि ।
तद् भावभावनाकृतमुक्तं मोट्टायितं नाम ॥'

जिसकी अभिनवभारतीकार के शब्दों में यह व्याख्या है—

'इष्टजनस्येति—कथने दर्शने वा कान्तस्य यदुत्पद्यते योषितो लीलादि तद्भावभावनवशान्मदनाङ्गमर्दपर्यन्तं तदङ्गमोट्टनान्मोट्टायितम् ।' ( नाट्यशास्त्र : अभिनवभारती : २२-१९ )

अभिप्राय यह है कि प्रियतम के दर्शनादि से प्रेमपगी नायिका की अंगड़ाई आदि 'मोट्टायित' है।

अनुवाद—कुट्टमित :—काव्यकोविद लोग जिस यौवनालङ्कार को 'कुट्टमित' कहते हैं उसका अभिप्राय नायक के द्वारा, केश, स्तन, अधर आदि के ग्रहण में, आनन्द लेनेवाली भी नायिका का, संभ्रमवश, अपने सिर, हाथ आदि का ( निषेधसूचक ) विधूनन अथवा कंपन है।

जैसे कि ( महाकवि माघ के 'शिशुपालवध' में कुट्टमित का यह-चित्रण )—'जैसे ही प्रियतम ने ( प्रेमिका के ) पल्लवोपम अधरबिम्ब पर अपने दाँतों के चिह्न बनाये, वैसे ही सुन्दरी के मुखरित कङ्कण युक्त हाथ ने, मानो कष्ट का निवेदन करते हुए, झनझनाहट मचा दी।'

विमर्श—भरतमुनि के अनुसार 'कुट्टमित' का यह स्वरूप है—

'केशस्तनाधरादिग्रहणादतिहर्षसंभ्रमोत्पन्नम् ।
कुट्टमितं विज्ञेयं सुखमपि दुःखोपचारेण ॥'

( नाट्यशास्त्र २२. २० )

जिसका भावानुवाद भावप्रकाशनकार आचार्य शारदातनय के शब्दों में यह है—

'सौख्योपचारैः सानन्दाधरकेशग्रहादिभिः ।
दुःखोपचारवत् कुप्येद्बहिः कुट्टमितं तु तत् ॥'

( भावप्रकाशन १. २५ )

( १८—विभ्रम )

अथ विभ्रमः—

त्वरया हर्षरागादेर्दयितागमनादिषु ।
अस्थाने विभ्रमादीनां विन्यासो विभ्रमो मतः ॥ १०४ ॥

यथा—

'श्रुत्वायान्तं बहिः कान्तमसमाप्तविभूषया ।
भालेऽञ्जनं दृशोर्लाक्षा कपोले तिलकः कृतः ॥'

( १९—ललित )

अथ ललितम्—

सुकुमारतयाङ्गानां विन्यासो ललितं भवेत् ।

यथा—

'गुरुतरकलनूपुरानुनादं सललितनर्तितवामपादपद्मा ।
इतरदनतिलोलमादधाना पदमथ मन्मथमन्थरं जगाम ॥'

---

अनुवाद—विभ्रम :—प्रियतम के आगमन आदि के प्रसगों में आनन्दातिरेक अथवा अनुरागाधिक्य के कारण, नायिका का, संभ्रमवश, अपने अलङ्कारादि का अस्त-व्यस्त उपन्यास 'विभ्रम' कहा गया है । उदाहरण के लिये—

'जैसे ही सुन्दरी ने यह सुना कि उसका प्रियतम घर के बाहर आ पहुँचा है कि उसने अपनी वेश-भूषा अधूरी छोड़ दी, अञ्जन माथे पर लगा लिया, महावर आँखों में डाला और तिलक वालों पर जमा दिया !'

विमर्श—नाट्यशास्त्रकार भरतमुनि के शब्दों में 'विभ्रम' का यह स्वरूप है—

'विविधानामर्थानां वागङ्गाहार्यसत्त्वयोगानाम् ।
मदरागहर्षजनितो व्यत्यासो विभ्रमा ज्ञेयः ॥'

( नाट्यशास्त्र २२. १७ )

जिसे काव्यानुशासनकार हेमचन्द्रसूरि ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'वागङ्गभूषणानां व्यत्यासो विभ्रमः ।
सौभाग्यगर्वाद्वचनादीनामन्यथा निवेशो व्यत्यासो विभ्रमः । वचनेऽन्यथावक्तव्ये-ऽन्यथा भापणम् । हस्तेनादातव्ये पादेनादानम् , रशनायाः कण्ठे न्यासः ।'

( काव्यानुशासन ७. ४० )

अनुवाद—ललित :–अङ्ग-प्रत्यङ्ग का सुकुमार विन्यास ही 'ललित' है ।

जैसे कि—( महाकवि माघ का यह 'ललित'-चित्रण )—

'यह सुन्दरी जब चली तब नूपुरों की मधुर झंकार के साथ चली, बायें पदकमल को विचित्रता से नचाते चली, दाहिने को धीरे से पृथ्वी पर दबाते चली और ऐसी चली मानो कामोन्माद के कारण मन्द चाल से चल रही हो ।'

विमर्श—'ललित' का स्वरूप नाट्यशास्त्र में यह है—

'हस्तपादाङ्गविन्यासो भ्रूनेत्रोष्ठप्रयोजितः ।
सौकुमार्याद् भवेद्यस्तु ललितं तत्प्रकीर्तितम् ॥'

( नाट्यशास्त्र २२. २२ )

साहित्यदर्पणकार ने वस्तुतः इसी का अभिप्राय-प्रकाशन किया है ।

( २०—मद )

अथ मदः—

मदो विकारः सौभाग्ययौवनाद्यवलेपजः ॥ १०५ ॥

यथा—

'मा गर्वमुद्वह कपोलतले चकास्ति
कान्तस्वहस्तलिखिता मम मञ्जरीति।
अन्यापि किं न खलु भाजनमीदृशीनां
वैरी न चेद्भवति वेपथुरन्तरायः॥'

( २१—विहृत )

अथ विहृतम्—

वक्तव्यकालेऽप्यवचो व्रीडया विहृतं मतम्।

यथा—

'दूरागतेन कुशलं पृष्टा नोवाच सा मया किञ्चित्।
पर्यश्रुणी तु नयने तस्याः कथयाम्बभूवतुः सर्वम्॥'

---

अनुवाद—मद :–सौभाग्यगर्व, यौवनगर्व आदि-आदि के कारण उत्पन्न होनेवाला जो विकार है वह 'मद' कहा गया है। जैसे कि—

'अरी मतवाली! इस घमण्ड में न पड़ कि तेरे गालों पर तेरे प्रियतम के हाथों की रची मञ्जरी की पत्र-रचना पड़ी हुई है। अरी! किसी और भी सुन्दरी के ( अर्थात् मेरे ) भाग्य में भी यह सब कुछ लिखा है, किन्तु दुःख है कि भावावेश से कपोल की कँपकँपी ऐसा नहीं होने देती।'

विमर्श—भरतनाट्यशास्त्र में, नायिका के स्वभावज यौवनालङ्कारों में 'मद' का उल्लेख नहीं मिलता। 'काव्यानुशासन'कार हेमचन्द्रसूरि तथा 'भावप्रकाशन'कार शारदातनय ने भी 'मद' की लक्षण-परिभाषा नहीं की है। आचार्य अभिनवगुप्त की 'अभिनवभारती' में 'मद' का संकेत अवश्य है किन्तु मदभेद के रूप में है जैसा कि निम्न पंक्तियों से स्पष्ट पता चलता है—

'एतावत एवेत इत्यत्र नियमो विवक्षितः। तेन-मौग्ध्य-मद-भाव-विकृत-परितपनादीनामपि शाक्याचार्यराहुलादिभिरभिधानं विरुद्धमित्यलं बहुना।'

( अभिनवभारती–नाट्यशास्त्र २२ ३१ )

विश्वनाथ कविराज ने यहाँ अलंकारों में 'मद' की जो गणना कर डाली है उसका आधार 'अभिनवभारती' का उपर्युक्त 'मद'-निर्देश है।

अनुवाद—विहृत :—'विहृत' का अभिप्राय बोलने के समय में भी लज्जावश, न बोल पाना है। जैसे कि—

'जब मैंने, दूर देश से लौटने पर, कुशल पूछी, तब वह कुछ भी न बोल पायी। किन्तु उसकी आँसू भरी आंखों ने सब कुछ बता ही दिया!'

विमर्श—भरत मुनि के नाट्यशास्त्र ( २२-२४ ) के अनुसार 'विहृत' का यह स्वरूप है—

'वाक्यानां प्रीतियुक्तानां प्राप्तानां यदभाषणम्।
व्याजात्स्वभावतो वापि विहृतं नाम तद्भवेत्॥'

( २२—तपन )

अथ तपनम्—

तपनं प्रियविच्छेदे स्मरवेगोत्थचेष्टितम् ॥ १०६ ॥

यथा मम—

'श्वासान्मुञ्चति भूतले विलुठति, त्वन्मार्गमालोकते,
दीर्घं रोदिति, विक्षिपत्यत इतः क्षामां भुजावल्लरीम्।
किञ्च, प्राणसमान ! काङ्क्षितवती स्वप्नेऽपि ते सङ्गमं,
निद्रां वाञ्छति, न प्रयच्छति पुनर्दग्धो विधिस्तामपि ॥'

( २३—मौग्ध्य )

अथ मौग्ध्यम्—

अज्ञानादिव या पृच्छा प्रतीतस्यापि वस्तुनः ।
वल्लभस्य पुरः प्रोक्तं मौग्ध्यं तत्तत्त्ववेदिभिः ॥ १०७ ॥

यथा—

'के द्रुमास्ते क वा ग्रामे सन्ति केन प्ररोपिताः ।
नाथ ! मत्कङ्कणन्यस्तं येषां मुक्ताफलं फलम् ॥'

---

तात्पर्य यह है कि मुग्धतावश, बालस्वभाववश, अन्यमनस्कता के कारण अथवा अन्य किसी निमित्त से, प्रिय-मधुर भाषण का अभाव ही नायिका का 'विहृत' नामक स्वभावज अलङ्कार है। महाकवि कालिदास ने पार्वती के 'विहृत' का बड़ा सुन्दर चित्रण किया है—

'पत्युश्शिरश्चन्द्रकलामनेन स्पृशेति सख्या परिहासपूर्वम् ।
सा रञ्जयित्वा चरणं कृताशीर्माल्येन तां निर्वचनं जघान ॥' (कुमारसम्भव ७.१९)

अनुवाद—तपन :—'तपन' का अभिप्राय प्रियतम के वियोग में कामावेश-सम्बन्धी चेष्टाओं का है। जैसे कि ( मेरी इस स्वरचित सूक्ति में तपन-चित्रण )—

'अरे, उसके प्राणोपम प्रेमी ! उसकी हालत क्या पूछते हो ! कभी वह आहें भरती है, कभी पृथिवी पर लोट पड़ती है, कभी तुम्हारा रास्ता देखती है, कभी देर तक रोती रहती है, कभी दुर्बल भुजलताओं को इधर-उधर पटकती है और इसलिए कि स्वप्न में भी तुम मिल सको, नींद की माँग लगायें रहती है ! किन्तु उसका दुर्भाग्य ! उसे नींद कहाँ ?'

विमर्श—'तपन' ( अथवा 'परितपन' ) भी भरतमुनि-सम्मत नायिका का अलङ्कार नहीं। किन्तु, 'अभिनव भारती' में उद्धृत मतान्तर के अनुसार, इसे भी, विश्वनाथ कविराज ने यहाँ स्थान दे दिया है।

अनुवाद—मौग्ध्य :—काव्यकोविद लोग 'मौग्ध्य' से नायिका का वह स्वभावज अलङ्कार समझा करते हैं जिसका अभिप्राय जानी-पहचानी वस्तु के सम्बन्ध में भी प्रियतम से पूछताछ है।

उदाहरण के लिये—

'नाथ ! वे कौन से पेड़ हैं, किस गाँव में पैदा होते हैं और किसने उन्हें लगाये हैं जिनका फल मेरे कंगन में जड़ा यह मौक्तिक चमक रहा है ?'

विमर्श—'मौग्ध्य' भी भरत-नाट्यशास्त्र-सम्मत अलङ्कार नहीं अपितु मतान्तर में अभिमत नायिकालङ्कार है।

( २४—विक्षेप )

अथ विक्षेपः—

भूषाणामर्धरचना मिथ्या विष्वगवेक्षणम् ।
रहस्याख्यानमीषच्च विक्षेपो दयितान्तिके ॥ १०८ ॥

यथा—

'धम्मिल्लमर्धयुक्तं कलयति तिलकं तथाऽसकलम् ।
किञ्चिद्वदति रहस्यं चकितं विष्वग्विलोकते तन्वी ॥'

( २५—कुतूहल )

अथ कुतूहलम्—

रम्यवस्तुसमालोके लोलता स्यात्कुतूहलम् ।

यथा—

'प्रसाधिकालम्बितमग्रपादमाक्षिप्य काचिद् द्रवरागमेव ।
उत्सृष्टलीलागतिरागवाक्षादलक्तकाङ्कां पदवीं ततान ॥'

( २६—हसित )

अथ हसितम्

हसितं तु वृथाहासो यौवनोद्भेदसम्भवः ॥ १०९ ॥

---

अनुवाद—विक्षेप :—जिसे 'विक्षेप' कहा करते हैं वह प्रियतम के आगे, प्रियतमा का असम्पूर्णभूषण-परिधान, अकारण इतस्ततः अवलोकन और धीरे धीरे रहस्यमय वार्तालाप है। जैसे कि—

'इस सुन्दरी को देखो—इसके केशपाश पूरे नहीं सजे, इसका तिलक अधूरा लगा है, धीरे-धीरे कुछ गुप्त बात बोल रही है और चकित सी चारों ओर देखती जा रही है।'

विमर्श—भरत-मत से भिन्न मत जैसे कि पद्मश्री, सागरनन्दी किंवा मातृगुप्ताचार्य आदि के मत में, नायिका के स्वभावज अलङ्कारों में 'विक्षेप' की भी गणना है। साहित्यदर्पणकार ने इसीलिये इसे भी यहां निर्दिष्ट कर दिया है।

अनुवाद—कुतूहल :—किसी सुन्दर वस्तु के दर्शन के लिये मन में कौतुक की जागृति का नाम 'कुतूहल' है। जैसे कि ( महाकवि कालिदास के रघुवंश में अयोध्या की नगर-नारियों का 'कुतूहल' चित्रण )—

'किसी सुन्दरी ने प्रसाधिका ( महावर लगानेवाली स्त्री ) के हाथ से अपने आधे महावर लगे पर झटक दिये, अपनी मन्द गम्भीर गति बदल डाली और शीघ्रता के साथ ( कुमार अज की वरयात्रा देखने की उतावली में ) झरोखे तक आते-आते सारे रास्ते को महावर के रंग से लाल रँग दिया।

विमर्श—'कूतूहल' भी भरतमत से भिन्न मत में ही 'अलङ्कार' माना गया है।

अनुवाद—हसित :—यौवन के उद्रेक के कारण (प्रियतम के आगे) अकारण हँसने का नाम 'हसित' है। जैसे कि—

यथा—
'अकस्मादेव तन्वङ्गी जहास यदियं पुनः ।
नूनं प्रसूनबाणोऽस्यां स्वाराज्यमधितिष्ठति ॥'

( २७—चकित )

अथ चकितम्—
कुतोऽपि दयितस्याग्रे चकितं भयसम्भ्रमः ।

यथा—
'त्रस्यन्ती चलशफरीविघट्टितोरूर्वामोरूरतिशयमाप विभ्रमस्य ।
क्षुभ्यन्ति प्रसभमहो विनापि हेतोर्लीलाभिः किमु सति कारणे तरुण्यः ॥'

( २८—केलि )

अथ केलिः—
विहारे सह कान्तेन क्रीडितं केलिरुच्यते ॥ १९० ॥

यथा—
'व्यपोहितुं लोचनतो मुखानिलैरपारयन्तं किल पुष्पजं रजः ।
पयोधरेणोरसि काचिदुन्मनाः प्रियं जघानोन्नतपीवरस्तनी ॥'

---

'अकस्मात् ही यह सुन्दरी जो हँस पड़ी उससे तो यही प्रतीत होता है कि इसके हृदयदेश पर कामदेव का अखण्ड राज्य स्थापित हो चुका है।'

विमर्श—'हसित' भी नाट्यशास्त्रकार भरत से भिन्न नाट्याचार्यों के मत में नायिका का यौवनालङ्कार माना गया है।

अनुवाद—चकित :—विना किसी कारण के ही प्रियतम के आगे भयभीत होना 'चकित' कहा गया है। जैसे कि ( महाकवि माघ के शिशुपालवध में यह 'चकित' वर्णन )—

'जलविहार में लगी उस सुन्दरी की जांघों से छोटी सी चञ्चल मछली क्या टकरा पड़ी, उसके हृदय में भय समा गया और विचित्र विभ्रम-विलास प्रारम्भ हो गये ! तरुणियों का तो यह स्वभाव ही है कि विना किसी कारण के ही विक्षोभ-लीला मचाने लगती हैं और यदि कोई कारण मिल जाय तब तो कहना ही क्या !'

अनुवाद—केलि :—प्रियतम के साथ प्रेम-विहार में नायिका की क्रीडा का नाम 'केलि' है। जैसे कि—

'कामोद्वेग से भरी उस पीवरस्तनी सुन्दरी ने यह देखकर कि उसका प्रियतम अपने मुंह की फूँक से उसकी आँखों में पड़ा पुष्पपराग नहीं निकाल सकता, अपने पयोधरों से उसे धक्का दे मारा।'

विमर्श—नाट्यशास्त्र के सामान्याभिनय-नामक २२ वें अध्याय में जिन अलंकारों का निरूपण है उन्हें 'शरीरालङ्कार' मानना उचित है न कि 'मानसालङ्कार'। आचार्य अभिनवगुप्त ने स्पष्ट कहा है—

'एते केवलमलङ्कारा देहमात्रनिष्ठाः, न तु चित्तवृत्तिरूपाः।···ते हि यौवने उद्रिक्ता दृश्यन्ते, बाल्ये त्वनुद्भिन्ना वार्धके तिरोभूताः। यदाह—

यावन्त एते तरुणीजनस्य भावाः समं कुट्टमितादयोऽपि ।
रात्रावदृश्यानिव तान् घटादीन् कामप्रदीपः प्रकटीकरोति ॥

( प्रेम–चेष्टायें : 'मुग्धा' और 'कन्या' नायिकागत प्रेम–चेष्टा–निरूपण )

अथ मुग्धाकन्ययोरनुरागेङ्गितानि—

दृष्ट्वा दर्शयति व्रीडां सम्मुखं नैव पश्यति ।
प्रच्छन्नं वा भ्रमन्तं वातिक्रान्तं पश्यति प्रियम् ॥ १११ ॥
बहुधा पृच्छ्यमानापि मन्दमन्दमधोमुखी ।
सगद्गदस्वरं किञ्चित्प्रियं प्रायेण भाषते ॥ ११२ ॥
अन्यैः प्रवर्तितां शश्वत्सावधाना च तत्कथाम् ।
शृणोत्यन्यत्र दत्ताक्षी प्रिये बालानुरागिणी ॥ ११३ ॥

( अन्य नायिकागत चेष्टा–निर्देश )

अथ सकलानामपि नायिकानामनुरागेङ्गितानि—

चिराय सविधे स्थानं प्रियस्य बहु मन्यते ।
विलोचनपथं चास्य न गच्छत्यनलङ्कृता ॥ ११४ ॥

---

'''तत्र देहविकाराः केचन क्रियात्मका अपि'''त एवाङ्गजा उच्यन्ते।'''अन्ये त्वद्यतन-जन्मसमुचितविशिष्टविभावानुप्रवेशस्फुटीभवद्रतिभावानुविद्धे देहे परिस्फुरन्ति। ते स्वाभाविकाः स्वस्माद्रतिभावात् हृदयगोचरीभूताद् भवन्तीति । तथा कस्याश्चित् कश्चिदेव स्वभावबलाद् भवति, अन्यस्याः अन्यः, कस्याश्चिद् द्वौ त्रय इत्यादि, अतोऽपि स्वाभाविकाः।''''''' ( नाट्यशास्त्र : अभिनवभारती, २२ अध्याय )

साहित्यदर्पणकार ने भी आचार्य अभिनवगुप्त के ही मत का अनुसरण किया है किन्तु महाराज भोज के 'शृङ्गारप्रकाश' के प्रभाव में पड़कर अलङ्कारों की संख्या-गणना में उदारता दिखा डाली है। इन अलङ्कारों की मान्यता के सम्बन्ध में साहित्यदर्पणकार ने अभिनवभारतीकार के इस मत को हृदयङ्गम कर रखा है—

'तथाप्यलङ्कारत्वात्, सामान्याभिनयरूपत्वात्, बाह्यशरीरनिष्ठतापर्यवसानात्, शृङ्गारैकमात्रविषयत्वाच्च अशेषरसविषयत्वाद् व्यभिचारिवर्गात् पृथक्त्वेनैषामभिधानम्।'

( अभिनवभारती–नाट्यशास्त्र. २२. ३१ )

अनुवाद—'मुग्धा' और 'कन्या' की प्रेम–चेष्टाओं का निरूपण किया जा रहा है—

प्रेमपगी मुग्धा ( किंवा कन्यका ) का यह स्वभाव है कि वह अपने प्रियतम को देखकर लजित हो जाय, उससे आँख न मिला सके, उसे किसी चीज की ओट से अथवा कहीं घूमते हुये या दूर निकले हुये देखती रहे, बहुत पूछताछ किये जाने पर भी, सिर झुकायें , धीरे-धीरे और अस्पष्ट रूप से उससे बोल पाय और साथ ही साथ औरों के द्वारा उसकी चरित-चर्चा में, कहीं दूसरी ओर निगाह किये, सावधानी से कान लगाये रहे ।

अनुवाद—अब अन्य सभी नायिकाओं की अनुराग–चेष्टाओं का निर्देश कर दिया जाता है—

नायिकायें अपने प्रियतम के पास अधिक से अधिक समय तक बैठना चाहती हैं। बिना सजे-धजे अपने प्रियतम से मिलना उन्हें अच्छा नहीं लगता। कुछ तो ऐसा भी

क्वापि कुन्तलसंव्यानसंयमव्यपदेशतः ।
बाहुमूलं स्तनौ नाभिपङ्कजं दर्शयेत् स्फुटम् ॥ ११५ ॥
आच्छादयति वागाद्यैः प्रियस्य परिचारकान् ।
विश्वसित्यस्य मित्रेषु बहुमानं करोति च ॥ ११६ ॥
सखीमध्ये गुणान् ब्रूते स्वधनं प्रददाति च ।
सुप्ते स्वपिति दुःखेऽस्य दुःखं धत्ते सुखे सुखम् ॥ ११७ ॥
स्थिता दृष्टिपथे शश्वत्प्रिये पश्यति दूरतः ।
आभाषते परिजनं सम्मुखं स्मरविक्रियम् ॥ ११८ ॥
यत्किञ्चिदपि संवीक्ष्य कुरुते हसितं मुधा ।
कर्णकण्डूयनं तद्वत्कबरीमोक्षसंयमौ ॥ ११९ ॥
जृम्भते स्फोटयत्यङ्गं बालमाश्लिष्य चुम्बति ।
भाले तथा वयस्याया रचयेत्तिलकक्रियाम् ॥ १२० ॥
अङ्गुष्ठाग्रेण लिखति सकटाक्षं निरीक्षते ।
दशति स्वाधरं चापि ब्रूते प्रियमधोमुखी ॥ १२१ ॥
न मुञ्चति च तं देशं नायको यत्र दृश्यते ।
आगच्छति गृहं तस्य कार्यव्याजेन केनचित् ॥ १२२ ॥

---

करती हैं कि केशपाश अथवा वस्त्राभरण के ठीकठाक करने के बहाने अपने प्रेमियों को अपने बाहुमूल, स्तन और नाभिकमल साफ-साफ दिखला दिया करती हैं। प्रियतम के नौकर-चाकरों को अपनी मधुर वाणी से प्रसन्न करने में इन्हें आनन्द मिलता है और ये प्रियतम के मित्रजनों पर विश्वास करती हैं तथा उनका पर्याप्त आदर-सत्कार भी किया करती हैं। सखियों के बीच में प्रियतम का गुणानुवाद, सखिओं के लिये प्रसन्नता-सूचक धन-वितरण, प्रियतम के सोने पर सोना और उसके दुःख में दुःख किंवा सुख में सुख ही इनकी जीवन-चर्या है। प्रियतम के देखते रहने पर, सामने खड़े होकर, कामावस्था में पड़ी सखी-सहेलिओं के साथ कामविकारों का वार्तालाप भी इन्हें रुचिकर हुआ करता है। कभी ये कुछ भी देखकर यों ही हँस पड़ती हैं, कभी कान खुजलाती हैं और कभी चोटी के खोलने-बांधने में लग जाती हैं। कभी जंभाई लेना, कभी अंगड़ाई लेना, कभी किसी बच्चे को चूमना-चाटना, कभी सखी-सहेली के ललाट पर तिलक लगाना, कभी पैर के अंगूठे से धरती कुरेदना, कभी तिरछी निगाह से देखना, कभी ओठ चबाना और कभी सिर नीचा किये प्रियतम से बोलना-चालना-ये ही वे काम हैं जिनमें मुग्धा ( किं वा कन्या ) नायिकायें प्रसन्न रहा करती हैं। इन्हें उस स्थान को छोड़ना अच्छा नहीं लगता जहांसे इनका प्रियतम दिखायी दे रहा हो और किसी न किसी काम के बहाने प्रियतम के घर आना तो इन्हें अच्छा लगता ही है। यदि प्रियतम ने कुछ दे दिया

दत्तं किमपि कान्तेन धृत्वाङ्के मुहुरीक्षते।
नित्यं हृष्यति तद्योगे वियोगे मलिना कृशा ॥ १२३ ॥
मन्यते बहु तच्छीलं तत्प्रियं मन्यते प्रियम्।
प्रार्थयत्यल्पमूल्यानि सुप्ता न परिवर्तते ॥ १२४ ॥
विकारान् सात्त्विकानस्य सम्मुखी नाधिगच्छति।
भाषते सूनृतं स्निग्धामनुरक्ता नितम्बिनी ॥ १२५ ॥
एतेष्वधिकलज्जानि चेष्टितानि नवस्त्रियाः।
मध्यव्रीडानि मध्यायाः स्रंसमानत्रपाणि तु ॥ १२६ ॥
अन्यस्त्रियाः प्रगल्भायास्तथा स्युर्वारयोषितः।

दिङ्मात्रं यथा—

'अन्तिकगतमपि मामियमवलोकयतीव हन्त ! दृष्ट्वापि।
सरसनखक्षतलक्षितमाविष्कुरुते भुजामूलम् ॥'

( युवतियों की भावाभिव्यक्ति के उपाय )

तथा—

लेख्यप्रस्थापनैः स्निग्धैर्वीक्षितैर्मृदुभाषितैः ॥ १२७ ॥
दूतीसम्प्रेषणैर्नार्या भावाभिव्यक्तिरिष्यते।

---

तो उसे प्रेमपूर्वक देखना, यदि प्रियतम पास रहे तो बहुत प्रसन्न होना और यदि कहीं वह पास न हो तो दीन-हीन बनी रहना, यह सब तो इनके लिये स्वभाव-सिद्ध है। इन्हें अपने प्रियतम का चरित बड़ा अच्छा लगता है, इन्हें अपने प्रियतम के प्रेमपात्र लोग बड़े भले लगते हैं, इन्हें अपने प्रियतम से थोड़े मूल्य की चीजें मांगने में प्रसन्नता हुआ करती है और जब ये सोती हैं तो प्रिमतम के विमुख कदापि नहीं सोतीं। प्रियतम के सामने पड़ने पर (स्तम्भादि) सात्त्विक विकारों को न रोक सकना और प्रियतम से सच्ची-सच्ची और मीठी-मीठी बातें करना इन प्रेमपगी रमणिओं के स्वभाव में है। इन नायिकाओं में, 'नवोढा' की चेष्टाओं में, लज्जा की मात्रा अधिक रहा करती है, 'मध्या' की चेष्टाओं में लज्जा तो अवश्य होती है किन्तु मध्यम-मात्रा की ही होती है और परकीया, प्रगल्भा तथा वेश्या ( सामान्या ) नायिकाओं की चेष्टायें ऐसी हुआ करती हैं जिनमें लज्जा का पता भी नहीं चल पाता।

उदाहरण के लिये ( वस्तुतः दिग्दर्शन मात्र के लिये ) मेरी यह स्वरचित सूक्ति—

'यह सुन्दरी, समीप ही खड़े मुझे देखकर भी पुनः देख रही है और नये-नये नखक्षत से अङ्कित अपना भुजमूल मुझे दिखा रही है।'

अनुवाद—इसके अतिरिक्त अपने प्रेमिओं के प्रति युवतिओं के भावाभिव्यञ्जन के ये भी उपाय हैं, जैसे कि—पत्र भेजना, स्नेह भरी निगाह से देखना, मीठी-मीठी बातचीत करना और प्रेम-सन्देश के साथ दूती भेजना।

( दूती )

दूत्यश्च—

**दूत्यः सखी नटी दासी धात्रेयी प्रतिवेशिनी ॥ १२८ ॥**
**बाला प्रव्रजिता कारूः शिल्पिन्याद्याः स्वयं तथा ।**

कारू रजकीप्रभृतिः। शिल्पिनी चित्रकारादिस्त्री। आदिशब्दात्ताम्बूलिक-गान्धिकस्त्रीप्रभृतयः। तत्र सखी यथा—'श्वासान्मुञ्चति—' इत्यादि।

स्वयंदूती यथा मम—

'पन्थिअ पिआसिओ विअ लच्छीअसि जासि ता किमण्णत्तो ।
ण मणं वि वारओ इध अत्थि धरे घणरसं पिअन्ताणं ॥'
( पथिक ! पिपासित इव लक्ष्यसे यासि तत्किमन्यत्र ।
न मनागपि वारक इहास्ति गृहे घनरसं पिबताम् ॥ )

एताश्च नायिकाविषये नायकानामपि दूत्यो भवन्ति ।

( दूती के गुण )

दूतीगुणानाह—

**कलाकौशलमुत्साहो भक्तिश्चित्तज्ञता स्मृतिः ॥ १२९ ॥**
**माधुर्यं नर्मविज्ञानं वाग्मिता चेति तद्गुणाः ।**
**एता अपि यथौचित्यादुत्तमाधममध्यमाः ॥ १३० ॥**

---

अनुवाद—दूती-सम्प्रेषण के प्रसङ्ग में दूतिओं का निर्देश आवश्यक है—सखी, नटी, दासी, धाइ की लड़की, पड़ोसिन, बालिका, संन्यासिनी, धोबिन, बढ़ई की स्त्री, नाइन, रंगरेजिन किंवा स्वयं नायिका आदि-आदि ( ऐसी ) दूतियां हैं ( जिनके सम्प्रेषण में युवतिओं के प्रेमभाव का स्पष्ट पता चला करता है )।

यहां 'कारु' का अभिप्राय 'धोबिन' आदि का है। 'शिल्पिनी' कहते हैं चित्रकार आदि की स्त्रियों को। कारिका में 'आदि' पद इसलिये दिया गया जिसमें तमोलिन और तेलिन आदि-आदि का भी यहां संग्रह समझ लिया जाय। जैसे कि सखी का दूतीरूप में सम्प्रेषण 'श्वासान्मुञ्चति' आदि सूक्ति में स्पष्ट है। और जैसे कि—स्वयं दूती-रूप में नायिका का यह, मेरा किया, चित्रण—

'अरे बटोही ! तुम तो प्यासे से लग रहे हो। भला इस हालत में और कहीं जाने से क्या लाभ ! यहां कोई रोक-टोक नहीं, जी भर कर 'घनरस' ( वर्षाजल किं वा संभोग-सुख ) का पान कर लो।'

यहां यह जान लेना आवश्यक है कि जैसे ये उपर्युक्त दूतियां नायिकाओं द्वारा नायकों के पास भेजी जा सकती हैं वैसे ही नायकों द्वारा नायिकाओं के पास भी।

अनुवाद—इन दूतियों के गुणों का परिगणन किया जा रहा है—जिन्हें 'दूतीगुण' कहा करते हैं वे ये हैं—कलाओं में कुशलता, उत्साह, भक्ति, परचित्तज्ञान, स्मृति, मधुरता, नर्मनिपुणता और बोलचाल में चतुरता। ये दूतियां भी अपनी-अपनी विशेषताओं के

एता दूत्यः ।

---

कारण उत्तम, मध्यम और अधम—इन तीन श्रेणिओं में विभक्त देखी जाती हैं। यहां कारिका में 'एताः' का अभिप्राय 'दूतियों' का है।

विमर्श—( क ) साहित्यदर्पणकार ने 'दृष्ट्वा दर्शयति' आदि कारिकाओं में नायिका के अनुराग-चिह्नों का जो निरूपण किया है वह भरतनाट्यशास्त्र की प्राचीन मर्यादा है। भावप्रकाशनकार शारदातनय ने इस प्राचीन मर्यादा का इन पक्तिओं में स्पष्टीकरण किया है—

'स्त्रियो जातानुरागाया नायके लक्षणान्विते।
कुलीनायाः प्रथमतो दूरे रोमोद्गमो भवेत्॥
स्निग्धं च मसृणं चक्षुरधरः स्पन्दते स्फुटम्।
स्मितोत्तरं च वचनं स्वेदोदश्च कपोलयोः॥
ऊर्वोः संपीडनं चाङ्गे बाहुस्वस्तिकबन्धनम्।
आलिङ्गनं मुहुः सख्यास्तदङ्गेऽङ्कसमर्पणम्॥
नीवीं विस्रंस्य नहनं वेपथुस्तत्पथस्थितिः।
वचने वचनं तूष्णीं वीक्षणेष्वनवेक्षणम्॥
इत्यादिभावैर्भावज्ञो रक्तां विद्यात् कुलाङ्गनाम्।
कर्णकण्डूयनं नाभेरूर्वोः किञ्चित्प्रकाशनम्॥
विमर्दनञ्च स्तनयोर्नीवीविस्रंसनं मुहुः।
अन्यापदेशकथनमन्यैः सस्मितभाषणम्॥
विलोकनञ्च सव्रीडमङ्गुष्ठाग्रविलेखनम्।
नखनिस्तोदनं केलिः सखीनिर्भर्त्सनं मृषा॥
पदान्तरे स्थितिर्व्याजादञ्जलिर्दैवताच्छलात्।
भावैरित्यादिभिर्वेश्यामनुरक्तां विभावयेत्॥
दृष्टे दृशोर्विकासश्च माधुर्यं भाषणेऽन्यतः।
प्रसादो वदने हर्षः संभ्रमस्तस्य दर्शने॥
अदर्शने च मूर्च्छा च तत्सत्कारेषु कौतुकम्।
स्वभर्तुः प्रमुखे तस्य स्मरणं सुरतादिषु॥
प्रेषणं भोग्यवस्तूनां समाजे तस्य गर्हणम्।
सर्वत्र तस्य वाक्यस्य प्रीतिपूर्वं परिग्रहः॥
मदम्ब नाथ मन्नाथेत्येवं बालोपलालनम्।
भावैरेवंविधैरन्यां लक्षयेन्मदनातुराम्॥

( ख ) रक्ता नायिका के जिन जिन उपचारों का साहित्यदर्पणकार ने निर्देश किया है उनका संक्षिप्त विवरण 'भावप्रकाशन' की इन पंक्तियों में दिया जा चुका है—

'रक्ता विविक्तवसतिं प्रियेण सह वाञ्छति।
गुणान् सखीनामाख्याति स्वधनं प्रददाति च॥
सम्पूजयति मित्राणि द्वेष्टि शत्रुजनं तथा।
समागमं प्रार्थयते दृष्ट्वा हृष्यति चाधिकम्॥
तुष्यत्यस्य वचोभङ्ग्या सस्नेहञ्च निरीक्षते।
सुप्ते च पश्चात् स्वपिति चुम्बत्यनभिचुम्बिता॥

( प्रतिनायक-निरूपण )

**अथ प्रतिनायकः—**

**धीरोद्धतः पापकारी व्यसनी प्रतिनायकः।**

**यथा रामस्य रावणः।**

---

'प्रियेणालिङ्गयत्यङ्गं गाढमालिङ्गति प्रियम्।
स्वयमारभते स्वैरं स्नानादिषु च कर्मसु॥
प्रथमं चेष्टते स्वैरं बाह्ये चाभ्यन्तरे रते।
न विश्लेषयते गात्रमाश्लिष्टा च कदाचन॥
तेनैव भोग्यवस्तूनि भुंक्तेऽन्यत्राहृतान्यपि।
रतिकेलिष्वनिभृता स्वदते स्विद्यति क्षणम्॥
न दृष्टिमन्यतो धत्ते न शृणोति बहिः क्वचित्।
न चिन्तयत्यात्मनीनं किञ्चिदन्यत् प्रियं विना॥
रोमाञ्चति प्रियस्पर्शे मुह्यति स्विद्यति श्वसेत्।
एवं रक्तासमुत्थाः स्युरुपचाराः प्रियं प्रति॥

( भावप्रकाशन ५ म अधिकार )

( ग ) भरतनाट्यशास्त्र में भी दूती संप्रेषण का विधान है जो कि इन पंक्तियों में स्पष्ट है—

'विज्ञानगुणसम्पन्ना कथिनी लिङ्गिनी तथा।
प्रातिवेश्या सखी दासी कुमारी कारुशिल्पिनी।
धात्री पाषण्डिनी चैव तथा रङ्गोपजीविनी॥
प्रोत्साहनेऽथ कुशला मधुरकथा दक्षिणाऽथ कालज्ञा॥
लडहा संवृतमन्त्रा दूती त्वेभिर्गुणैः कार्या॥
तयाप्युत्साहनं कार्यं नानादर्शितकारणम्॥
यथोक्तकथनं चैव तथा भावप्रदर्शनम्।

( नाट्यशास्त्र २३. ९. ११ )

अनुवाद—अब 'प्रतिनायक' का निरूपण करते हैं—

**'प्रतिनायक' वह है जो नायक का प्रतिस्पर्द्धी हुआ करता है। यह स्वभाव का धीरोद्धत, पापाचरण में तत्पर किं वा व्यसनों में आसक्त रहा करता है।**

**उदाहरण के लिये ( राम-काव्य किं वा राम-नाट्य में ) 'राम' नायक का प्रतिनायक रावण।**

**विमर्श**—'प्रतिनायक' का अभिप्राय मुख्य नायक के प्रतिपन्थी ( विरुद्ध ) नायक का है। बिना 'प्रतिनायक'- चरित के चित्रण के नायक-चरित का सौन्दर्य नहीं चित्रित किया जा सकता। संस्कृत के दृश्य और श्रव्य काव्यों में 'नायक' का चरित 'प्रतिनायक' के चरित की प्रतिस्पर्द्धा में चित्रित किया जाया करता है। काव्य-नाट्य-कोविदों ने 'प्रतिनायक' को 'धीरोद्धत' स्वभाव का ही देखा है। 'धीरोद्धत' होने से 'प्रतिनायक' के लिये अनवस्थितचित्त, रौद्रस्वभाव, मदोन्मत्त, दम्भबहुल किं वा आत्मश्लाघी होना स्वाभाविक है। नाट्यदर्पणकार ने इसीलिये कहा है—

**'लोभी धीरोद्धतः पापी व्यसनी प्रतिनायकः। मुख्यनायकस्य प्रतिपन्थी नायकः प्रतिनायकः। यथा रामयुधिष्ठिरयो रावण-दुर्योधनवदिति—**( नाट्यदर्पण-४ थे विवेक )

दशरूपककार धनञ्जय ने भी इसीलिये कहा था—

**'लुब्धो धीरोद्धतः स्तब्धः पापकृद्व्यसनी रिपुः।'** ( दशरूपक २-९ )

( उद्दीपन-विभाव-निरूपण )

अथोद्दीपनविभावाः—

उद्दीपनविभावास्ते रसमुद्दीपयन्ति ये ॥ १३१ ॥

ते च—

आलम्बनस्य चेष्टाद्या देशकालादयस्तथा ।

चेष्टाद्या इत्याद्यशब्दाद्रूपभाषणादयः । कालादीत्यादिशब्दाच्चन्द्रचन्दनकोकिलालापभ्रमरझंकारादयः ।

तत्र चन्द्रोदयो यथा मम—

'करमुदयमहीधरस्तनाग्रे गलिततमः पटलांशुके निवेश्य ।
विकसितकुमुदेक्षणं विचुम्बत्ययममरेशदिशो मुखं सुधांशुः ॥'

यो यस्य रसस्योद्दीपनविभावः स तत्स्वरूपवर्णने वक्ष्यते ।

---

अनुवाद—अब उद्दीपन विभावों का निरूपण किया जा रहा है—

उद्दीपन विभाव उन्हें कहा करते हैं जो कि रस को उद्दीप्त किया करते हैं ।

ये निम्नोद्दिष्ट पदार्थ उद्दीपन-विभाव-वर्ग में आते हैं—नायक-नायिका आदि की विविध आङ्गिक चेष्टायें, समुचित देश, उपयुक्त समय आदि-आदि ।

यहां कारिका में 'चेष्टाद्याः' में 'आद्य' शब्द के प्रयोग का अभिप्राय रूप, आभूषण आदि-आदि का संग्रह करना है । इसी प्रकार 'कालादयः' में 'आदि' शब्द से चन्द्र-चन्द्रिका, कोकिलालाप, भ्रमरझङ्कार आदि-आदि समझना चाहिये ।

उदाहरण के लिए, मेरी इस स्वरचित सूक्ति में 'चन्द्रोदय' का उद्दीपन-विभाव के रूप में यह वर्णन—

'यह चन्द्रमा पूर्वदिशा का मुख-चुम्बन कर रहा है । इसके कर (किरण अथवा हाथ) पूर्वदिशा-सुन्दरी के उदयाचल रूपी स्तनाग्रभाग का स्पर्श कर रहे हैं जिससे उसका सन्तमस रूपी अंशुक-परिधान नीचे खिसक पड़ा है और उसके कुमुद-नेत्र प्रसन्नता से हँसते दिखाई पड़ रहे हैं ।'

भिन्न-भिन्न रसों के भिन्न-भिन्न उद्दीपन विभाव हैं और उनका वर्णन उन-उन रसों के प्रसङ्गों में किया ही जायगा ।

विमर्श—नानाविध नायकों और नायिकाओं का वर्णन तो रस के आलम्बन विभाव का वर्णन है । रस के उद्दीपन विभाव का अभिप्राय हैं उन-उन पदार्थों का जो सामाजिक-हृदय में उद्बुद्ध रत्यादि भाव को, उद्दीपित किया करते हैं ! 'रसार्णवसुधाकर'कार ने निम्न पदार्थों को 'तटस्थ' उद्दीपन-विभाव कहा है—

तटस्थाश्चन्द्रिका धारागृहचन्द्रोदयावपि ॥
कोकिलालापमाकन्दमन्दमारुतषट्पदाः ।
लतामण्डप-भूगेह-दीर्घिकाजलदारवाः ॥
प्रासादगर्भसंगीतक्रीडादिसरिदादयः ।
एवमूह्या यथाकालमुपभोगोपयोगिनः ॥ (रसार्णवसुधाकर १म विलास)

और इन तटस्थ उद्दीपन-विभावों के अतिरिक्त वस्त्र, भूषा, माल्य किं वा अनुलेपन को अन्तरङ्ग उद्दीपन-विभावों में स्थान दिया है । उपर्युक्त उद्दीपन-विभाव-वर्ग शृङ्गार रस की उद्दीपन-

( अनुभाव-निरूपण )

अथानुभावाः—

उद्बुद्धं कारणैः स्वैः स्वैर्बहिर्भावं प्रकाशयन् ॥ १३२ ॥
लोके यः कार्यरूपः सोऽनुभावः काव्यनाट्ययोः ।

यः खलु लोके सीतादिचन्द्रादिभिः स्वैः स्वैरालम्बनोद्दीपनकारणै रामादेरन्तरुद्बुद्धं रत्यादिकं बहिः प्रकाशयन् कार्यमित्युच्यते, स काव्यनाट्ययोः पुनरनुभावः ।

कः पुनरसावित्याह—

उक्ताः स्त्रीणामलङ्कारा अङ्गजाश्च स्वभावजाः ॥ १३३ ॥
तद्रूपाः सात्त्विका भावास्तथा चेष्टाः परा अपि ।

तद्रूपा अनुभावस्वरूपाः । तत्र यो यस्य रसस्यानुभावः स तत्स्वरूपवर्णने वक्ष्यते ।

---

सामग्री है । अन्य रसों की उद्दीपन-सामग्री भरत नाट्यशास्त्र आदि आकर-ग्रन्थों में विशद रूप से प्रतिपादित है ।

अनुवाद—अनुभाव :-उन-उन कारणों से हृदय में उद्बुद्ध रत्यादि भावों को वाहर प्रकाशित करनेवाले अङ्गादि-व्यापारों का नाम 'अनुभाव' है । लोक-जीवन में तो ये अङ्गादि-व्यापार ( रत्यादि भावों के ) 'कार्य' समझे जाया करते हैं किन्तु काव्य-नाट्य के क्षेत्र में इन्हें 'अनुभाव' की अलौकिक संज्ञा प्राप्त है ।

तात्पर्य यह है कि लोक-जीवन के राम आदि के हृदय में सीता आदि आलम्बन विभाव किं वा चन्द्रोदय आदि उद्दीपन विभाव से रत्यादि रूप स्थायी भाव उद्बुद्ध हुआ करता है । अब राम आदि की जो-जो अङ्ग-चेष्टायें, उनके उद्बुद्ध रत्यादि भावों को दूसरों पर प्रकाशित किया करती हैं उन्हें लोक-जीवन की दृष्टि से तो ( रत्यादि भावों के ) 'कार्य' कहा करते हैं किन्तु काव्य-नाट्य में कवि और नाटककार के वर्णन और अङ्कन के विषय वना दिये जाने पर इन्हें ही 'अनुभाव' की अलौकिक पदवी से विभूषित कर दिया जाया करता है ।

लोक-जीवन में कार्यरूप किन्तु काव्य-नाट्य के क्षेत्र में 'अनुभाव' रूप जो वस्तुयें हैं, वे ये हैं—

नायिकाओं के पूर्वनिर्दिष्ट अङ्गज किं वा स्वभावज अलङ्कार, अनुभाव-रूप स्तभादि सात्त्विक भाव और रत्यादि भावों के प्रभाव में उत्पन्न अन्यान्य चेष्टायें ।

यहां कारिका में 'तद्रूपाः' का अभिप्राय 'अनुभाव' रूप ( सात्त्विक भावों ) का है । भिन्न-भिन्न रसों के जो भिन्न-भिन्न अनुभाव हैं उन्हें उन-उन रसों के निरूपण-प्रसङ्ग में आगे बताया जायगा ।

विमर्श—भरतनाट्यशास्त्र में अनुभाव का यह स्वरूप प्रतिपादित किया हुआ है—

'वागङ्गाभिनयेनेह यतस्त्वर्थोऽनुभाव्यते ।
वागङ्गोपाङ्गसंयुक्तस्त्वनुभावस्ततः स्मृतः ॥' ( नाट्यशास्त्र ७.५ )

सात्त्विक भाव-निर्देश

तत्र सात्त्विकाः—

**विकाराः सत्त्वसंभूताः सात्त्विकाः परिकीर्तिताः ॥ १३४ ॥**

सत्त्वं नाम स्वात्मविश्रामप्रकाशकारी कश्चनान्तरो धर्मः ।

**सत्त्वमात्रोद्भवत्वात्त भिन्ना अप्यनुभावतः ।**

'गोबलीवर्दन्यायेन' इति शेषः ।

के त इत्याह—

**स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चः स्वरभङ्गोऽथ वेपथुः ॥ १३५ ॥**

**वैवर्ण्यमश्रु प्रलय इत्यष्टौ सात्त्विकाः स्मृताः ।**

---

जिसका संक्षिप्त अभिप्राय नाट्यदर्पणकार ने इस पंक्ति में अपने ही ढंग से स्पष्ट किया है—
'अनु लिङ्गनिश्चयात् पश्चाद् भावयन्ति गमयन्ति लिङ्गिनं रसमित्यनुभावाः स्तम्भादयः'
( नाट्यदर्पण-३ य विवेक )

अनुभाव का तात्पर्य मनोगत भावों के साक्षात् अभिव्यञ्जक उपादानों, जैसे कि भ्रूविक्षेप आदि-आदि का है । मनोगत भावों के ये साक्षात् अभिव्यञ्जक उपादान इसलिए 'अनुभाव' कहे जाया करते हैं क्योंकि रत्यादिरूप मनोगत भावों के उद्बोधन में ही इनकी उत्पत्ति सम्भव है । भ्रूविक्षेप आदि का 'अनुभाव' होना यह सिद्ध करता है कि इनके द्वारा हेतुभूत रत्यादि भावों की अभिव्यक्ति हुआ करती है । अनुभावों की चार श्रेणियां हैं—( १ ) चित्तारम्भक, जैसे कि भाव-हाव-हेला आदि, ( २ ) गात्रारम्भक, जैसे कि लीला, विलास, विच्छित्ति आदि, ( ३ ) वागारम्भक, जैसे कि आलाप, विलाप, संलाप आदि और ( ४ ) बुद्ध्यारम्भक, जैसे कि रीति, वृत्ति आदि ।

साहित्यदर्पणकार ने कतिपय सात्त्विक भावों को भी अनुभावरूप मान लिया है । इस मान्यता में दशरूपककार का प्रभाव स्पष्ट है ।

**अनुवाद—यहाँ अनुभावभूत सात्त्विक भावों का प्रसङ्ग है, इसलिए, सात्त्विक भाव क्या और कौन हैं ? इसका निर्देश किया जा रहा है—**

**सत्त्व के उद्रेक से उत्पन्न जो मनोविकार हैं उन्हीं को सात्त्विक भाव कहा करते हैं ।**

**यहाँ ( 'सात्त्विक' शब्द की व्युत्पत्ति में ) जो 'सत्त्व' शब्द है उसका अभिप्राय अन्तःकरण का एक धर्मविशेष है जिसके कारण सामाजिक हृदय में वासनारूप से विराजमान रत्यादि भावों का उद्बोधन हुआ करता है ।**

**वैसे तो सात्त्विक भाव और अनुभाव एकरूप ही हैं किन्तु अनुभावों से सात्त्विक भावों को इसलिये भिन्नरूप माना जा सकता है क्योंकि ( स्तम्भादिरूप ) सात्त्विक भाव सत्त्व के उद्रेक से ही उत्पन्न मनोविकार हुआ करते हैं ।**

**अनुभावों और सात्त्विक भावों को अभेद में भी भेद 'गोबलीवर्दन्याय' से समझा-समझाया जा सकता है ( जैसे कि 'गावः गच्छन्ति' कहने से ही 'बलीवर्दोऽपि गच्छति' का अभिप्राय निकल जाता है किन्तु गौओं से विशेषता के द्योतन के लिये बलीवर्द ( सांड ) का पृथक् ग्रहण किया जाया करता है वैसे ही अनुभावों में सात्त्विक भावों के अन्तर्भूत होने पर भी, अनुभावों से वैशिष्ट्य बताने के लिए, सात्त्विक भावों का पृथक् परिगणन स्वाभाविक ही है ) ।**

**निम्नलिखित जो सत्त्वसंभूत ८ मनोविकार हैं वे ही ८ सात्त्विक भाव हैं—**

**( १ ) स्तम्भ, ( २ ) स्वेद, ( ३ ) रोमाञ्च, ( ४ ) स्वरभङ्ग, ( ५ ) वेपथु, ( ६ )**

तत्र—

स्तम्भश्चेष्टाप्रतीघातो : भयहर्षामयादिभिः ॥ १३६ ॥
वपुर्जलोद्गमः स्वेदो रतिघर्मश्रमादिभिः ।
हर्षाद्भुतभयादिभ्यो रोमाञ्चो रोमविक्रिया ॥ १३७ ॥
मदसंमदपीडाद्यैर्वैस्वर्यं गद्गदं विदुः ।
रागद्वेषश्रमादिभ्यः कम्पो गात्रस्य वेपथुः ॥ १३८ ॥
विषादमदरोषाद्यैर्वर्णान्यत्वं विवर्णता ।
अश्रु नेत्रोद्भवं वारि क्रोधदुःखप्रहर्षजम् ॥ १३९ ॥
प्रलयः सुखदुःखाभ्यां चेष्टाज्ञाननिराकृतिः ।

यथा मम—

'तनुस्पर्शादस्या दरमुकुलिते हन्त ! नयने
उदञ्चद्रोमाञ्चं व्रजति जडतामङ्गमखिलम् ।
कपोलौ घर्मार्द्रौ ध्रुवमुपरताशेषविषयं
मनः सान्द्रानन्दं स्पृशति झटिति ब्रह्म परमम् ॥'

---

वैवर्ण्य, ( ७ ) अश्रु और ( ८ ) प्रलय ।

इन आठों सात्त्विकभावों के अपने-अपने ये स्वरूप हैं—

( १ ) स्तम्भ—भय, हर्ष, रोग आदि के कारण मन किं वा शरीर के व्यापारों का रुक जाना 'स्तम्भ' है ।

( २ ) स्वेद—रतिप्रसङ्ग, आतप ( धूप ), परिश्रम आदि के कारण शरीर से निकल पड़नेवाले जल को 'स्वेद' कहते हैं ।

( ३ ) रोमाञ्च—हर्ष, विस्मय, भय आदि के कारण रोंगटों के खड़े होने को 'रोमाञ्च' कहा जाता है ।

( ४ ) स्वरभङ्ग—मद्यपान, हर्ष, पीड़ा आदि के कारण गले के रुँध जाने का नाम 'स्वरभङ्ग' है ।

( ५ ) वेपथु—अनुराग, द्वेष, परिश्रम आदि के कारण शरीर की कँपकँपी को 'वेपथु' कहा करते हैं ।

( ६ ) वैवर्ण्य—विषाद, मद, रोष आदि के कारण उत्पन्न हुए वर्णविकार का नाम 'वैवर्ण्य' ( विवर्णता ) है ।

( ७ ) अश्रु—क्रोध, दुःख, प्रहर्ष आदि के कारण उत्पन्न होनेवाले नेत्रजल को 'अश्रु' कहते हैं ।

( ८ ) प्रलय—सुख अथवा दुःख के अतिरेक में चेष्टाशून्यता किं वा ज्ञानशून्यता 'प्रलय' है ।

उदाहरण के लिए, यह स्वरचित सूक्ति—

'मेरे शरीर के स्पर्श से, इस सुन्दरी के नयनकमल अधखिले दीख रहे हैं, शरीर रोमाञ्चित हो रहा है, अङ्ग-प्रत्यङ्ग निश्चेष्ट बन गये हैं और कपोल स्वेदबिन्दुओं से गीले

एवमन्यत् ।

( व्यभिचारिभाव : लक्षण-निरूपण )

अथ व्यभिचारिणः—

विशेषादाभिमुख्येन चरणाद्व्यभिचारिणः ।
स्थायिन्युन्मग्ननिर्मग्नास्त्रयस्त्रिंशच्च तद्भिदाः ॥ १४० ॥

स्थिरतया वर्तमाने हि रत्यादौ निर्वेदादयः प्रादुर्भावतिरोभावाभ्यामाभिमुख्येन चरणाद् व्यभिचारिणः कथ्यन्ते ।

---

हो चुके हैं। ऐसा लगता है जैसे इसका मन अन्य समस्त विषयों से विरक्त है और ब्रह्मानन्दरूप एकघन प्रेमसुख में अन्तर्लीन हो रहा है।'

[ यहाँ रोमाञ्च, स्वेद और प्रलयरूप सात्त्विकभावों का सुन्दर वर्णन है। ]

इसी भांति अन्य सात्त्विक भावों के उदाहरण स्वयं जाने जा सकते हैं।

विमर्श—स्तम्भ आदि की 'सात्त्विकरूपता' की सुन्दर मीमांसा 'रसार्णवसुधाकर' की इन पङ्क्तियों में है—

'अन्येषां सुखदुःखादिभावनाकृतभावनम् ॥
आनुकूल्येन यच्चित्तं भावकानां प्रवर्त्तते ।
सत्त्वं तदिति विज्ञेयं प्राज्ञैः सत्त्वोद्भवानिमान् ॥
सात्त्विका इति जानन्ति भरतादिमहर्षयः ।
सर्वेषामपि भावानां यैः सत्त्वं प्रविभाव्यते ॥
ते भावाः भावतत्त्वज्ञैः सात्त्विकाः समुदीरिताः ।'
........................................... ।
सर्वेऽपि सत्त्वमूलत्वाद् भावा यद्यपि सात्त्विकाः ॥
तथाप्यमीषां सत्त्वैकमूलत्वात् सात्त्विकप्रथा ।
अनुभावाश्च कथ्यन्ते भावसंसूचनादमी ॥
एवं द्वैरूप्यमेतेषां कथितं भावकोविदैः ॥

( श्रीशिङ्गभूपाल : रसार्णवसुधाकर : प्रथम विलास )

अनुवाद—अब व्यभिचारिभावों का स्वरूप बताया जा रहा है—

वे भाव व्यभिचारी भाव कहे जाया करते हैं जो ( विभाव और अनुभाव की अपेक्षा ) विशेष उत्कटता किं वा अनुकूलता से ( वासनारूप से सामाजिक-हृदय में सदा विराजमान ) रत्यादि स्थायी भावों को रसास्वाद में परिणत किया करते हैं तथा जिन्हें स्थायी भावों के समुद्र में बुद्बुद ( बुलबुले ) की भांति उन्मज्जित ( उतराते-स्पष्ट प्रतीत ) किं वा निमज्जित ( डूबते-अस्पष्ट प्रतीत ) होते हुए देखा जाया करता है।

तात्पर्य यह है कि रत्यादिरूप स्थायी भाव तो हृदय में सदा स्थिर रूप से प्रवाहित हुआ करते हैं और निर्वेदादि भाव ऐसे हैं जो रत्यादि भावों से ही उद्भूत होते और उन्हीं में तिरोभूत होते, उनकी रसरूप से अभिव्यक्ति में विशेषतया सहायक हुआ करते हैं।

विमर्श—भरत नाट्यशास्त्र में 'व्यभिचारिभाव' की यह व्युत्पत्ति दी गयी है—

'विविधमाभिमुख्येन रसेषु चरन्तीति व्यभिचारिणः।' ( नाट्यशास्त्र सप्तम अध्याय )

जिसकी अभिनवभारती–सम्मत व्याख्या आचार्य हेमचन्द्र के इन शब्दों में है—

'भावयन्ति चित्तवृत्तय एवालौकिकवाचिकाद्यभिनयप्रक्रियारूढतया स्वात्मानं लौकिकदशायामनास्वाद्यमप्यास्वाद्यं कुर्वन्ति, यद्वा भावयन्ति व्याप्नुवन्ति सामाजिकानां मन इति भावाः—स्थायिनो व्यभिचारिणश्च ।...ये पुनर्धीधृत्यादयश्चित्तवृत्तिविशेषास्ते समुचितविभावाभावाज्जन्ममध्ये न भवन्त्येवेति व्यभिचारिणः। तथा हि रसायनमुपयुक्तवतो ग्लान्यालस्यश्रमप्रभृतयो न भवन्त्येव। यस्यापि वा भवन्ति विभावबलात्तस्यापि हेतुप्रत्यये क्षीयमाणाः संस्कारशेषतां नावश्यमनुबध्नन्ति ।...तस्मात् स्थायिरूपचित्रवृत्तिसूत्रस्यूता एवामी स्वात्मानमुदयास्तमयवैचित्र्यशतसहस्रधर्माणं प्रतिलभमानाः स्थायिनं विचित्रयन्तः प्रतिभासन्त इति व्यभिचारिणः उच्यन्ते। तथा हि ग्लानोऽयमित्युक्ते कुत इति हेतुप्रश्नेनाऽस्थायिताऽस्य सूच्यते। न तु राम उत्साहशक्तिमानित्यत्र हेतुप्रश्नमाहुः।' ( काव्यानुशासन २. १८ )

तात्पर्य यह है कि रत्यादि अथवा निर्वेदादि चित्तवृत्तियाँ हैं। चित्तवृत्तियों को ही 'भाव' कहा जाता है। चित्तवृत्तियों को 'भाव' इसलिये कहा जाता है क्योंकि कवि–कला किं वा नाट्य-कला की वर्णना और अङ्कन-शक्ति इन्हें 'आस्वाद्य' बना दिया करती है। लोकजीवन में ये चित्तवृत्तियाँ रस अथवा आस्वादरूप में अनुभव का विषय नहीं बना करतीं। यह तो कला-जीवन की महिमा है जिसके कारण ये 'रस' रूप से प्रतीत हुआ करती हैं ( भावयन्ति आत्मानं आस्वाद्यं कुर्वन्ति इति भावाः )। इन चित्तवृत्तिओं को इस दृष्टि से भी 'भाव' कहा करते हैं क्योंकि काव्य–नाट्य के क्षेत्र में सामाजिकों का हृदय इनसे व्याप्त हो जाया करता है ( भावयन्ति व्याप्नुवन्ति मनः सामाजिकानामिति भावाः )। अब इन चित्तवृत्तिओं में स्थिर और अस्थिर रूप की द्विविध चित्तवृत्तियाँ हैं। स्थिर चित्तवृत्तियाँ जैसे कि रति आदि ऐसी हैं जो प्राणिमात्र के हृदय में, जन्म से ही, संस्काररूप से विराजमान रहा करती हैं। ये ही, काव्य किं वा नाट्य में, वस्तुतः कला के क्षेत्र में 'स्थायी भाव' की पदवी प्राप्त करती हैं। अब, 'व्यभिचारी भाव', उन अस्थिर चित्तवृत्तिओं का, कला–जगत् में प्रसिद्ध, नाम है जो कि स्थायी चित्तवृत्ति–सूत्र में पिरोयी प्रतीत हुआ करती हैं। कभी ये चित्तवृत्तियाँ उदित होती हैं, कभी अस्त होती हैं। अनन्त वैचित्र्य के साथ इनमें आविर्भाव–तिरोभाव की आँखमिचौनी चला करती है। इनके कारण स्थायी चित्तवृत्तियाँ चित्र–विचित्र लगा करती हैं। स्थायी चित्तवृत्तियों में डूबना-उतराना इनकी विशेषता है। इसीलिये इन्हें 'व्यभिचारी भाव' कहा गया है। 'ग्लानि' एक व्यभिचारी भाव है। कोई कहे—'यह म्लान ( दुःखी ) लग रहा है' तो पूछा जाता है—'ऐसा क्यों ?' ग्लानि के हेतु का यह प्रश्न इस बात का प्रमाण है कि ग्लानि 'अस्थिर' मनोभाव है। किन्तु 'राम उत्साह की शक्ति से भरपूर हैं' ऐसा कहने पर कोई भी नहीं पूछता—'ऐसा क्यों ?' इससे यह स्पष्ट है कि 'उत्साह' एक स्थिर मनोभाव है।

'रसार्णवसुधाकर' ( द्वितीय विलास ) की ये पंक्तियाँ 'व्यभिचारिभाव' की बड़ी सुन्दर परिभाषा हैं—

'व्यभी इत्युपसर्गौ द्वौ विशेषाभिमुखत्वयोः।
विशेषेणाभिमुख्येन चरन्ति स्थायिनं प्रति ॥
वागङ्गसत्त्वयुक्ता ये ज्ञेयास्ते व्यभिचारिणः।
सञ्चारयन्ति भावस्य गतिं सञ्चारिणोऽपि ते ॥
उन्मज्जन्तो निमज्जन्तः स्थायिन्यम्बुनिधाविव।
ऊर्मिवद् वर्द्धयन्त्येनं यान्ति तद्रूपतां च ते ॥

( व्यभिचारिभाव : प्रकार-संख्यान )

के त इत्याह—

निर्वेदावेगदैन्यश्रममदजडता औग्र्यमोहौ विबोधः
स्वप्नापस्मारगर्वा मरणमलसतामर्षनिद्रावहित्थाः ।
औत्सुक्योन्मादशङ्काः स्मृतिमतिसहिता व्याधिसत्रासलज्जा
हर्षासूयाविषादाः सधृतिचपलता ग्लानिचिन्तावितर्काः ॥१४१॥

( ३३ व्यभिचारी भाव : स्वरूप-विवेक : १—निर्वेद )

तत्र निर्वेदः—

तत्त्वज्ञानापदीर्ष्यादेर्निर्वेदः स्वावमाननम् ।
दैन्यचिन्ताश्रुनिःश्वासवैवर्ण्योच्छ्वसितादिकृत् ॥ १४२ ॥

तत्त्वज्ञानान्निर्वेदो यथा—

'मृत्कुम्भवालुकारन्ध्रपिधानरचनार्थिना ।
दक्षिणावर्तशङ्खोऽयं हन्त ! चूर्णीकृतो मया ॥'

---

अनुवाद—जो-जो भाव 'व्यभिचारिभाव' हैं वे ये हैं—

(१) निर्वेद, (२) आवेग, (३) दैन्य, (४) श्रम, (५) मद, (६) जडता, (७) औग्र्य, (८) मोह, (९) विबोध, (१०) स्वप्न, (११) अपस्मार, (१२) गर्व, (१३) मरण, (१४) अलसता, (१५) अमर्ष, (१६) निद्रा, (१७) अवहित्था, (१८) औत्सुक्य, (१९) उन्माद, (२०) शङ्का, (२१) स्मृति, (२२) मति, (२३) व्याधि, (२४) त्रास, (२५) लज्जा, (२६) हर्ष, (२७) असूया, (२८) विषाद, (२९) धृति, (३०) चपलता, (३१) ग्लानि, (३२) चिन्ता और (३३) वितर्क ।

अनुवाद—निर्वेदः—

'निर्वेद' का अभिप्राय है ( स्वावमानन ) अपने आपको धिक्कारने का। इसके कई निमित्त हो सकते हैं—जैसे कि, तत्त्वज्ञान ( शरीरसुख किं वा विषयभोग की हेयता का अनुभव ), आपत्ति, ईर्ष्या, आदि-आदि । इसके होने से दीनता. चिन्ता, अश्रु, निःश्वास, विवर्णता और उच्छ्वास आदि उत्पन्न हुआ करते हैं ।

उदाहरण के लिये, तत्त्वज्ञानोत्थ निर्वेद ( का यह अभिव्यञ्जन )—

'ओह ! मैं भी कितना अभागा निकला ! मिट्टी के इस घड़े ( शरीर ) का छोटा सा छेद ( कुछ ऐहिक कष्ट ) बन्द करने के लिये ( दूर करने के लिये ) मैंने अपना यह दक्षिणावर्त शंख ( आत्यन्तिक सुख ) तोड़-फोड़कर चूर-चूर कर दिया ।'

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'निर्वेद' का यह विशद लक्षण किया है—

'इष्टजनविप्रयोगाद् दारिद्र्याद् व्याधितस्तथा दुःखात् ।
परवृद्धिं वा दृष्ट्वा निर्वेदो नाम संभवति ॥
बाष्पपरिप्लुतनयनः, पुनश्च निःश्वासदीनमुखनेत्रः ।
योगीव ध्यानपरो भवति हि निर्वेदवान् पुरुषः ॥'

( नाट्यशास्त्र ७. २९, ३० )

( २—आवेग )

अथावेगः—

आवेगः संभ्रमस्तत्र वर्षजे पिण्डिताङ्गता ।
उत्पातजे स्रस्तताङ्गे, धूमाद्याकुलताग्निजे ॥ १४३ ॥
राजविद्रवजादेस्तु शस्त्रनागादियोजनम् ।
गजादेः स्तम्भकम्पादि, पांस्वाद्याकुलतानिलात् ॥ १४४ ॥
इष्टाद्धर्षाः, शुचोऽनिष्टाज्ज्ञेयाश्चान्ये यथायथम् ।

तत्र शत्रुजो यथा—

'अर्घ्यमर्घ्यमिति वादिनं नृपं सोऽनवेक्ष्य भरताग्रजो यतः ।
क्षत्रकोपदहनार्चिषं ततः सन्दधे दृशमुदग्रतारकम् ॥'

---

यहां भी यह स्पष्ट है कि निर्वेद का अभिप्राय 'स्वावमानन' अथवा 'आत्माधिक्षेप' का ही है। 'स्वात्मावमानन' ही 'निष्फलता बुद्धि' के रूप में भी प्रतीत हुआ करता है, जैसे कि निम्न सूक्ति में ही—

'प्राप्ताः श्रियः सकलकामदुघास्ततः किं
न्यस्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किम् ।
सम्मानिताः प्रणयिनो विभवैस्ततः किं
कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किम् ॥'

भावप्रकाशनकार शारदातनय ने 'निर्वेद' शब्द की व्युत्पत्ति से ही इसके सारार्थ का संकेत किया है—

'निर्वेदः शून्यचित्तत्वं वेदोवित्तविनिर्गमात् ।' ( भावप्रकाशन २. १ )

अर्थात् उन-उन कारणों से चित्त की शून्यता 'निर्वेद' है ।

अनुवाद—आवेग :—

'आवेग' का अभिप्राय है संभ्रम ( घबड़ाहट ) का । इसके कई एक प्रकार हैं जसे कि ( १ ) हर्षज आवेग, जिसके होने से अङ्ग-प्रत्यङ्ग संकुचित–सिकुड़े से हो जाया करते हैं, ( २ ) उत्पातज आवेग, इसके कारण पूरा शरीर ढीला-ढाला हो जाता है, ( ३ ) अग्निज आवेग, इसके कारण धुएँ किंवा अनुताप आदि की व्याकुलता बढ़ जाती है, ( ४ ) राजविद्रवज आवेग, शत्रुज आवेग आदि, जिसके कारण शस्त्रसंनाह, हाथी–घोड़ों की सेना की तैयारी आदि-आदि कार्य प्रारम्भ हो जाते हैं, (५) गजादिजन्य आवेग, इसके कारण स्तम्भ, कम्प आदि उत्पन्न हो जाते हैं, (६) वायुज आवेग, जिसके द्वारा धूलि आदि से व्याकुलता बढ़ जाती है, ( ७ ) इष्टज आवेग, जिसके कारण हर्ष उत्पन्न हो जाता है, ( ८ ) अनिष्टज आवेग, जो कि शोक का जनक हुआ करता है और इसी भांति अन्य-अन्य निमित्तों से उत्पन्न अन्यान्य प्रकार के आवेग हुआ करते हैं । उदाहरण के लिये–'शत्रुज' आवेग—

'महाराज दशरथ ने तो 'अतिथि–पूजन–सामग्री लाओ, जल्दी करो' आदि कहना प्रारम्भ किया, किन्तु परशुराम ने उन पर निगाह तक न डाली और रामचन्द्र की ओर अपनी वह दृष्टि गड़ा दी जिसकी पुतलियां प्रचण्डता की सूचना दे रही थीं और जो वस्तुतः क्षत्रियों पर उनके क्रोध की धधकती आग की लपट सी दिखाई पड़ने लगी थी ।' ( रघुवंश ) ।

एवमन्यदूह्यम् ।

(३—दैन्य)

अथ दैन्यम्—

**दौर्गत्याद्यैरनौजस्यं दैन्यं मलिनतादिकृत् ॥ १४५ ॥**

यथा—

'वृद्धोऽन्धः पतिरेष मञ्चकगतः, स्थूणावशेषं गृहं,
कालोऽभ्यर्णजलागमः कुशलिनी वत्सस्य वार्तापि नो ।
यत्नात्सञ्चिततैलबिन्दुघटिका भग्नेति पर्याकुला
दृष्ट्वा गर्भभरालसां निजवधूं श्वश्रूश्चिरं रोदिति ॥'

---

इसी प्रकार अन्यान्य आवेग-प्रकारों के उदाहरण काव्य-साहित्य में स्वयं ढूँढ़े जा सकते हैं।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने यहाँ जिस अष्टविध आवेग का निरूपण किया है उसका विशद वर्णन भरतनाट्यशास्त्र ( ७म अध्याय ) में किया हुआ है—

'इत्येषोऽष्टविधो ज्ञेय आवेगः संभ्रमात्मकः ।
स्थैर्येणोत्तममध्यानां नीचानां चापसर्पणात् ॥'

'आवेग' शब्द की व्युत्पत्ति से ही 'आवेग' की सम्भ्रमात्मकता अथवा संक्षोभरूपता का परिचय मिल जाता है, जैसा कि भावप्रकाशनकार ने बताया है—

'अदेशकालविहितो वेग आवेग उच्यते ।
वेगो विगानं जनयद्भिन्नं येन मनो भवेत् ॥'

( भावप्रकाशन २ य अधिकार-७ )

अर्थात् असमय किं वा अस्थान में किसी प्रकार के उत्पात से उत्पन्न मन की उद्विग्नता को 'आवेग' कहते हैं। शारीरिक-मानसिक और वाचिक जो भी विकार प्रिय किं वा अप्रिय-दर्शन और श्रवण से उत्पन्न हुआ करते हैं वे सभी आवेग के 'अनुभाव' बन जाते हैं। उत्तम प्रकृतिगत 'आवेग' में चित्त स्थिर रह सकता है किन्तु अधम प्रकृतिगत आवेग में चित्त का चाञ्चल्य स्वाभाविक है। कालिदास के 'कुमारसम्भव' में यह आवेग-वर्णन बड़ा सुन्दर और सरस है—

'आमेखलं सञ्चरतां घनानां छायामधः सानुगतां निषेव्य ।
उद्वेजिता वृष्टिभिराश्रयन्ते शृङ्गाणि यस्यातपवन्ति सिद्धाः ॥'

अनुवाद—दैन्य :—

'दैन्य' दुर्गति आदि के कारण उत्पन्न निस्तेजस्विता को कहा करते हैं। इसके कारण मुखादि-मालिन्य हुआ करता है। जैसे कि—

'सास ने आसन्नप्रसवा पुत्रवधू को देखा। उसे ध्यान आया कि उसका बूढ़ा और अंधा पति टूटी-टाटी खाट पर पड़ा है, घर में केवल छप्पर की टेक एक लकड़ी खड़ी है, बरसात सिर पर आ धमकी है, पुत्र का भी कोई कुशल-समाचार नहीं मिला है और किसी प्रकार जोड़-जोड़ कर इकट्ठा किये तेल की हांडी भी फूट गयी है। वह व्याकुल हो उठी और सिर धुन-धुन कर रोने लगी।'

विमर्श—नाट्यशास्त्र से 'दैन्य' ( दीनता ) का यह स्वरूप निर्दिष्ट है—

'चिन्तौत्सुक्यसमुत्थाद् दुःखाद्वा दीनता भवेत् पुंसाम् ।
सर्वमृजापरिहारैर्विविधोऽभिनयो भवेत्तस्य ॥

( नाट्यशास्त्र ७. ४९ )

(४—श्रम)

अथ श्रमः—

**खेदो रत्यध्वगत्यादेः श्वासनिद्रादिकृच्छ्रमः ।**

यथा—

'सद्यः पुरीपरिसरेऽपि शिरीषमृद्वी
सीता जवात्त्रिचतुराणि पदानि गत्वा ।
गन्तव्यमस्ति कियदित्यसकृद्ब्रुवाणा
रामाश्रुणः कृतवती प्रथमावतारम् ॥'

(५—मद)

अथ मदः—

**संमोहानन्दसंभेदो मदो मद्योपयोगजः ॥ १४६ ॥**

**अमुना चोत्तमः शेते मध्यो हसति गायति ।**

---

तात्पर्य यह है कि दुर्गति अथवा पर-तिरस्कृति आदि के कारण जो मनःक्लैब्य है वही 'दैन्य' है। कालिदास के 'मेघदूत' में यक्ष के 'दैन्य' का बड़ा मनोरम अभिव्यञ्जन हुआ है—

'एतत् कृत्वा प्रियमनुचितप्रार्थनावर्त्मनो मे
सौहार्दाद् वा विधुर इति वा मय्यनुक्रोशबुद्ध्या ।
इष्टान् देशान् विचर जलद ! प्रावृषा सम्भृतश्री-
र्माभूदेवं क्षणमपि च ते विद्युता विप्रयोगः ॥'

अनुवाद—श्रम :—

'श्रम' का अभिप्राय रति-प्रसङ्ग, मार्गगमन आदि-आदि कारणों से उत्पन्न खेद का है। इसके कारण श्वास, निद्रा आदि-आदि की उत्पत्ति और वृद्धि हुआ करती है। जैसे कि मार्गज 'श्रम' का यह उदाहरण—

'शिरीषकोमलाङ्गी सीता अयोध्यानगरी के पास ही तीन-चार पग चली और रह-रह कर राम से पूछने लगी 'अभी और कितना चलना है' राम क्या करते ! उनकी आंखों से आंसुओं की झड़ी प्रारम्भ हो गयी।'

विमर्श—मन और शरीर के खेद को 'श्रम' माना जाता है। इस व्यभिचारी भाव का परिपोष कई रसों को मिला करता है। शृङ्गार का परिपोषक 'श्रम' महाकवि भवभूति के 'उत्तर-रामचरित' (१. २४) में बड़ी सुन्दरता से अभिव्यक्त हुआ है—

'अलसलुलितमुग्धान्यध्वसंतापखेदा-
दशिथिलपरिरम्भैर्दत्तसंवाहनानि ।
मृदुमृदितमृणालीदुर्बलान्यङ्गकानि
त्वमुरसि मम कृत्वा यत्र निद्रामवाप्ता ॥'

'श्रम' की व्युत्पत्ति है—शृणाति हन्ति अङ्गानि मनो वेति 'श्रमः'। अङ्गावसाद अथवा मनःखेद दोनों इस प्रकार 'श्रम' में अन्तर्भूत हैं।

अनुवाद—मद :—

'मद' कहते हैं संमोह (बेहोशी) और आनन्द के सम्मिश्रण को। इसकी उत्पत्ति

अधमप्रकृतिश्चापि परुषं वक्ति रोदिति ॥ १४७॥

यथा—

'प्रातिभं त्रिसरकेण गतानां वक्रवाक्यरचनारमणीयः।
गूढसूचितरहस्यसहासः सुभ्रुवां प्रववृते परिहासः॥'

(६—जडता)

अथ जडता—

अप्रतिपत्तिर्जडता स्यादिष्टानिष्टदर्शनश्रुतिभिः।
अनिमिषनयननिरीक्षणतूर्ष्णीभावादयस्तत्र ॥१४८॥

यथा मम कुवलयाश्वचरिते प्राकृतकाव्ये—

'णवरिअ तं जुअजुअलं अण्णोण्णं णिहिदसजलमन्थरदिट्ठिं।
आलेक्खओपिअं विअ खणमेत्तं तत्थ संट्ठिअं मुअसण्णं॥'
(केवलं तद्युवयुगलमन्योऽन्यं निहितसजलमन्थरदृष्टि।
आलेख्यार्पितमिव क्षणमात्रं तत्र स्थितं मुक्तसञ्ज्ञम्॥)

---

मद्यपान आदि से हुआ करती है। उत्तम प्रकृति के लोग तो 'मद' से सो जाया करते हैं और मध्यम प्रकृति के लोग हँसने अथवा गाने लगते हैं। और जो लोग नीच प्रकृति के हुआ करते हैं वे या तो मद-परवश होने पर गाली-गलौज करने लगते हैं या रोने-धोने लगते हैं। उदाहरण के लिये (महाकपि माघ-कृत यह मद-वर्णन)

'मदिरा के दौर पर दौर चले और रमणियों की प्रतिभा जाग उठी। फिर क्या था! नानाविध वक्रोक्तिओं से सुन्दर और रति-रहस्य का गूढ़-सूचक हास-परिहास निकल पड़ा।'

विमर्श—'मद' का विशद वर्णन भरतनाट्यशास्त्र की इन पंक्तिओं में है—

'त्रिविधस्तु मदः कार्यस्तरुणो मध्यस्तथावकृष्टश्च।
करणं पञ्चविधं स्यात्तस्याभिनयः प्रयोक्तव्यः॥
स्मितवचनमधुररागो हृष्टतनुः किञ्चिदाकुलितवाक्यः।
सुकुमाराविद्धगतिस्तरुणमदस्तूत्तमप्रकृतिः॥
स्खलिताघूर्णितनयनः स्रस्तव्याकुलितबाहुविक्षेपः।
कुटिलव्याविद्धगतिर्मध्यमदो मध्यमप्रकृतिः॥
नष्टस्मृतिर्हतगतिश्छर्दितहिक्काकफैः सुबीभत्सः।
गुरुसज्जमानजिह्वो निष्ठीवति चाधमप्रकृतिः॥'

(नाट्यशास्त्र ७. ३८-४३)

'मद' शब्द की व्युत्पत्ति से भी 'मद' का उपर्युक्त ही अभिप्राय निकलता है—

'मशब्दार्थो मतिर्मानस्तद्दानात् खण्डनान्मदः।' (भावप्रकाशन २. ५)

अनुवाद—जडता :—'जडता' कहते हैं किंकर्त्तव्यविमूढ़ता को। इसकी उत्पत्ति इष्ट तथा अनिष्ट के दर्शन किंवा श्रवण से हुआ करती है। इसके होने पर निर्निमेष नेत्रों से देखना, चुप्पी साधना आदि-आदि स्वभावतः हुआ करते हैं। जैसे कि, स्वरचित प्राकृत काव्य 'कुवलयाश्वचरित' का यह 'जडता-वर्णन'—

'उस समय ऐसा हुआ कि प्रेमी और प्रेमिका का जोड़ा, एक दूसरे की ओर, आंसू

( ७—उग्रता )

अथोग्रता—

**शौर्यापराधादिभवं भवेच्चण्डत्वमुग्रता ।**
**तत्र स्वेदशिरःकम्पतर्जनाताडनादयः ॥ १४६ ॥**

यथा—

'प्रणयिसखीसलीलपरिहासरसाधिगतै-
र्ललितशिरीषपुष्पहननैरपि ताम्यति यत् ।
वपुषि वधाय तत्र तव शस्त्रमुपक्षिपतः
पततु शिरस्यकाण्डयमदण्ड इवैष भुजः ॥'

---

भरी आंखों से, एक टक देखता रहा और एक निश्चेतन चित्राङ्कित प्रेमी-युगल की भांति चुपचाप खड़ा रहा।'

विमर्श—'जाड्य' भी भिन्न-भिन्न रसों का परिपोषक व्यभिचारीभाव है। इष्ट किंवा अनिष्ट के दर्शन और श्रवण आदि से उत्पन्न 'अप्रतिपत्ति' का नाम जडता अथवा जाड्य है। महाकवि कालिदास की इस सूक्ति में पार्वतीगत रतिभाव के परिपोषक जाड्य का बड़ा सुन्दर चित्रण है—

'एवमालि निगृहीतसाध्वसं शङ्करो रहसि सेव्यतामिति ।
सा सखीभिरुपदिष्टमाकुला नास्मरत् प्रमुखवर्तिनि प्रिये ॥'

( कुमारसम्भव ८. ५ )

यहां पार्वती की अप्रतिपत्ति अथवा किङ्कर्तव्यविमूढता का जो चित्रण है उससे पार्वती के शिवविषयक प्रेम की उत्कटतर रूप से अभिव्यक्ति हो रही है जिसमें सहृदयहृदय शृङ्गार का आनन्द ले पाता है।

अनुवाद—उग्रता :-'उग्रता' कहते हैं चण्डता अथवा अत्यधिक असहिष्णुता को। इसकी उत्पत्ति के कारण शौर्य, अपराध, अपकार आदि-आदि हैं। इससे स्वेद, शिरःकम्प, तर्जन और ताडन आदि-आदि स्वभावतः उत्पन्न हुआ करते हैं। जैसे कि ( महाकवि भवभूति के 'मालतीमाधव' में 'माधव' की उग्रता का यह अभिव्यञ्जन )—

'अरे पापाचार ! अरे अघोरघण्ट ! मेरी मालती की इस कोमल देह पर, जिस पर, उसकी प्रेमपगी सखिओं द्वारा, हास-परिहास में, धीरे से फेंके गये शिरीषपुष्प भी चोट पहुँचाते से लगा करते हैं, तू यह भयंकर शस्त्र चला रहा है। अरे ! रुक, नहीं तो तेरी खोपड़ी पर, यमदण्ड की भांति, मेरा यह भुजदण्ड, क्षण भर में गिरना चाहता है।'

विमर्श—'औग्र्य' का महाकवि भवभूतिकृत यह वर्णन बड़ा सुन्दर है—

'उत्कृत्योत्कृत्य गर्भानपि शकलयतः क्षत्रसंतानरोषा-
दुद्दामस्यैकविंशत्यवधि विशसतः सर्वतो राजवंशान् ।
पित्र्यं तद्रक्तपूर्णह्रदसवनमहानन्दमन्दायमान-
क्रोधाग्नेः कुर्वतो मे न खलु न विदितः सर्वभूतैः स्वभावः ॥'

( महावीर चरित-२.४८ )

यहां परशुराम के उत्साह भाव का जो परिपोष है उसमें 'उग्रता' का साहचर्य स्पष्ट प्रतीत हो रहा है।

(८—मोह)

अथ मोहः—

मोहो विचित्तता भीतिदुःखावेगानुचिन्तनैः ।
मूर्च्छनाज्ञानपतनभ्रमणादर्शनादिकृत् ॥ १५० ॥

यथा—

'तीव्राभिषङ्गप्रभवेण वृत्तिं मोहेन संस्तम्भयतेन्द्रियाणाम् ।
अज्ञातभर्तृव्यसना मुहूर्तं कृतोपकारेव रतिर्बभूव ॥'

(९—विबोध)

अथ विबोधः—

निद्रापगमहेतुभ्यो विबोधश्चेतनागमः ।
जृम्भाङ्गभङ्गनयनमीलनाङ्गावलोककृत् ॥ १५१ ॥

यथा—

'चिररतिपरिखेदप्राप्तनिद्रासुखानां
चरममपि शयित्वा पूर्वमेव प्रबुद्धाः ।
अपरिचलितगात्राः कुर्वते न प्रियाणा-
मशिथिलभुजचक्राश्लेषभेदं तरुण्यः ॥'

---

अनुवाद—मोह :-'मोह' चित्त की विकलता को कहा करते हैं। इसकी उत्पत्ति भय, दुःख, आवेग, अत्यन्त चिन्तन आदि कारणों से संभव है। 'मोह' में मूर्च्छा, अज्ञान, पतन, चक्कर आना, कुछ दिखाई न पड़ना आदि-आदि स्वभावतः हुआ करते हैं। जैसे कि (महाकवि कालिदास के 'कुमारसम्भव' में चित्रित रति के मोह का चित्रण—)

'जब कि असह्य पतिनिधन-शोक-आघात से रति के हृदय में 'मोह' उत्पन्न हुआ और उसकी सभी इन्द्रियाँ निश्चेष्ट बन गयीं, तब ऐसा प्रतीत होता था जैसे उसे न तो पतिनिधन का ही कोई पता है और न किसी प्रकार के शोक का ही कोई अनुभव हो रहा है।'

विमर्श—'मोह' वह मनोविकार है जो कि मन को मूढ कर दिया करता है। आपत्ति, श्रम, वियोग आदि-आदि से उत्पन्न मोह भिन्न-भिन्न रूप का है किन्तु 'चित्तमूढता' का धर्म सर्वत्र अनुगत है। कालिदास ने कामदेव के मोह का बड़ा सुन्दर वर्णन किया है—

स्मरस्तथाभूतमयुग्मनेत्रं पश्यन्नदूरान्मनसाप्यधृष्यम् ।
नालक्षयत्साध्वससन्नहस्तः स्रस्तं शरं चापमपि स्वहस्तात् ॥'

अनुवाद—विबोध :—'विबोध' कहते हैं चेतना की पुनः प्राप्ति को, और यह नींद के दूर करनेवाले कारणों से हुआ करता है। इसके होने पर जंभाई, अंगड़ाई, आँख मींचना, अंगों का देखना आदि-आदि हुआ करते हैं। जैसे कि (महाकवि माघ के 'शिशुपालवध' का यह विबोध-वर्णन)—

'चिरकाल तक रतिक्रीडा से परिश्रान्त प्रेमियों के सो जाने पर ही प्रेमिकाओं को सोने का अवसर मिला। किन्तु इसके पहले कि प्रेमी जागें, प्रेमिकाएँ जाग पड़ीं। प्रेमिकाएँ जाग तो पड़ीं किन्तु निद्रित प्रेमिओं के भुजालिङ्गन के शिथिल हो जाने के डर से बिना हिले-डुले, जैसे पड़ी थीं वैसे ही पड़ी रहीं।'

( १०—स्वप्न )

अथ स्वप्नः—

स्वप्नो निद्रामुपेतस्य विषयानुभवस्तु यः ।
कोपावेगभयग्लानिसुखदुःखादिकारकः ॥ १५२ ॥

यथा—

'मामाकाशप्रणिहितभुजं निर्दयाश्लेषहेतो-
र्लब्धायास्ते कथमपि मया स्वप्नसन्दर्शनेन ।
पश्यन्तीनां न खलु बहुशो न स्थलीदेवतानां
मुक्तास्थूलास्तरुकिसलयेष्वश्रुलेशाः पतन्ति ॥'

( ११—अपस्मार )

अथापस्मारः—

मनःक्षेपस्त्वपस्मारो ग्रहाद्यावेशनादिजः ।
भूपातकम्पप्रस्वेदफेनलालादिकारकः ॥ १५३ ॥

'आश्लिष्टभूमिं रसितारमुच्चैर्लोलद्भुजाकारबृहत्तरङ्गम् ।
फेनायमानं पतिमापगानामसावपस्मारिणमाशशङ्के ॥'

---

विमर्श—भरतमुनि ने 'विबोध' की यह परिभाषा की है—

'आहारविपरिणामाच्छब्दस्पर्शादिभिश्च संभूतः ।
प्रतिबोधस्त्वभिनेयो जृम्भणवलनाक्षिपरिमर्दैः ॥'

( नाट्यशास्त्र—७-७६ )

अनुवाद—स्वप्नः—'स्वप्न'का अभिप्राय है निद्रा में निमग्न होने पर विषयानुभव का। इसके द्वारा कोप, आवेग, भय, ग्लानि, सुख, दुःख आदि-आदि हुआ करते हैं। उदाहरण के लिए ( महाकवि कालिदास के 'मेघदूत' का यह 'स्वप्न-वर्णन' )—

'हे मेघ! मेरी ओर से तुम मेरी प्रियतमा से कहना कि विरह की वेदना मुझे नींद नहीं लेने देती। कभी नींद पड़ी तो स्वप्न देखता हूं कि मेरी प्रियतमा मेरे पास है और मैं उसका आलिङ्गन करने के लिए हाथ फैलाये हूँ। किन्तु मेरे फैले हाथ तो शून्य का आलिङ्गन करते हैं। मेरी इस दयनीय दशा को देख-देख वन-देवियाँ रो पड़ती हैं और उनके मोती सरीखे आँसू पेड़-पौधों के पत्तों पर गिर-गिरकर बहने लगते हैं।'

विमर्श—निद्रा की ही उद्रिक्तता अथवा गाढावस्था का नाम स्वप्न अथवा 'सुप्ति' है। इसका वर्णन उत्स्वप्नायित, उच्छ्वसित, निःश्वसित आदि के वर्णन द्वारा—किया जाया करता है। संस्कृत के कवियों और नाटककारों ने यथास्थान और यथावसर इसका सुन्दर वर्णन किया है।

अनुवाद—अपस्मार :—'अपस्मार' कहते हैं चित्त की विक्षिप्तता को। इसके कारण ग्रह-भूत-प्रेत आदि के आवेश हैं। इसके होने से पृथ्वी पर लोट पड़ना, कँपकँपी, पसीना निकलना, मुँह में झाग भरना, लार टपकना आदि-आदि हुआ करते हैं।

जैसे कि ( महाकवि माघ का यह 'अपस्मार' वर्णन )—

'जब कि कृष्ण ने समुद्र को देखा कि वह पृथिवी पर लोटा पड़ रहा है, विकट शब्द कर रहा है, बड़ी-बड़ी तरंग-भुजाओं को इधर-उधर घुमा-फिरा रहा है और रह रह कर

(१२—गर्व)

अथ गर्वः—

गर्वो मदः प्रभावश्रीविद्यासत्कुलतादिजः ।
अवज्ञासविलासाङ्गदर्शनाविनयादिकृत् ॥ १५४ ॥

तत्र शौर्यगर्वो यथा—

'धृतायुधो यावदहं तावदन्यैः किमायुधैः ।
यद्वा न सिद्धमस्त्रेण मम तत्केन साध्यताम् ॥'

(१३—मरण)

अथ मरणम्—

शराद्यैर्मरणं जीवत्यागोऽङ्गपतनादिकृत् ।

---

फेन उगल रहा है तो उन्हें ऐसा लगा जैसे वे किसी मिरगी के रोगी (अपस्मार-ग्रस्त व्यक्ति) को देख रहे हों।'

विमर्श—'अपस्मार' पद की निरुक्ति यह है—

'अपस्मारोऽनुभूतेषु पदार्थेष्वन्यथास्मृतिः ।
अयथास्मृतिरेव स्यात् पदार्थास्मृतिरेव वा ॥'

(भावप्रकाशन २ य अधिकार)

अर्थात् स्मृति का अपगम 'अपस्मार' है। स्मृति का अपगम दो प्रकार का हो सकता है जैसे कि (१) अन्यथास्मृति और (२) अस्मृति।

साहित्यदर्पणकार ने 'अपस्मार' को जो चित्तक्षोभ कहा है वह अन्यथास्मृति और अस्मृति के अतिरिक्त और कोई मनोविकार नहीं। यहाँ एक बात ध्यान देने की है। साहित्यदर्पणकार ने 'अपस्मार' के उदाहरण-रूप में माघकृत समुद्रवर्णन की जो सूक्ति उद्धृत की है उसमें 'अपस्मार' के द्वारा कोई रस-परिपोष किया गया नहीं प्रतीत होता। वैसे काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने भी इसी सूक्ति को अपस्मार के निदर्शन के लिये उद्धृत किया है किन्तु उन्होंने 'अयं च प्राय आभासेष्वेव शोभते' इस उपक्रम के साथ यहाँ रसाभास का परिपोषण माना है जो कि सर्वथा युक्तियुक्त है।

अनुवाद—गर्व :—'गर्व' कहते हैं मद अथवा घमण्ड को। यह प्रभाव, ऐश्वर्य, विद्या, कुलीनता आदि-आदि से उत्पन्न हुआ करता है। इसके होने पर दूसरों की अवज्ञा करना, दूसरों को नीचा दिखाने के लिये अंगूठे आदि का दिखाना, अविनयपूर्ण व्यवहार करना आदि-आदि स्वभावतः हुआ करते हैं। उदाहरण के लिये (वेणीसंहार में अश्वत्थामा के) शौर्यमद का यह वर्णन—

'जब तक मेरे पास शस्त्र है तब तक और शस्त्रधारी योद्धाओं का क्या काम! जो काम मेरे शस्त्र से न हो सके, उसे और कोई क्या कर लेगा!'

विमर्श—अपने गौरव का भाव 'गर्व' है। इसीलिये शारदातनय ने यह संक्षिप्त गर्व-लक्षण किया है—'आत्मनो यो गरीयस्त्वभावो गर्वः स ईरितः।' (भावप्रकाशन २ य अधिकार)

अनुवाद—मरण :—'मरण' कहते हैं प्राणत्याग को। शरादि के द्वारा यह संभव है और इसमें अङ्ग-भङ्ग, शरीर-पात आदि-आदि हुआ करते हैं। जैसे कि (महाकवि कालिदास के रघुवंश में ताड़का का) यह मरण-वर्णन :—

यथा—

'राममन्मथशरेण ताडिता दुःसहेन हृदये निशाचरी।
गन्धवद्रुधिरचन्दनोक्षिता जीवितेशवसतिं जगाम सा ॥'

( १४—आलस्य )

अथालस्यम्—

**आलस्यं श्रमगर्भाद्यैर्जाड्यं जृम्भासितादिकृत् ॥ १५५ ॥**

यथा—

'न तथा भूषयत्यङ्गं न तथा भाषते सखीम्।
जृम्भते मुहुरासीना बाला गर्भभरालसा ॥'

---

'जैसे ही ताड़का ( अभिसारिका ) के हृदय में रामरूपी मन्मथ (कामदेव) के घातक बाण घुसे कि वह गन्ध से भरे रुधिर-चन्दन से चर्चित हो गयी और प्राणपति (यमराज) के घर के लिये विदा हो चली।'

विमर्श—'मरण' रूप व्यभिचारी भाव का वास्तविक अभिप्राय मृत्यु नहीं अपि तु मृत्यु की पूर्वावस्था है। यह अवस्था व्याधि, अभिघात आदि-आदि कारणों से उत्पन्न होती है। महाकवि कालिदास की निम्न सूक्ति इसका एक सुन्दर निदर्शन है—

तीर्थे तोयव्यतिकरभवे जह्नुकन्यासरय्वो-
र्देहत्यागादमरगणनालेख्यमासाद्य सद्यः।
पूर्वाकाराधिकतररुचा संगतः कान्तयाऽसौ
लीलागारेष्वरमत पुनर्नन्दनाभ्यन्तरेषु ॥ ( रघुवंश ८. ९५ )

इस उपर्युद्धृत सूक्ति में प्राणत्याग के बाद प्राणयोग का जो वर्णन है वह भी 'मरण'रूप व्यभिचारी भाव का ही अभिव्यञ्जन है।

अनुवाद—आलस्य :—'आलस्य' का अभिप्राय जड़ता का है जो कि परिश्रम किंवा गर्भ-धारण आदि-आदि से संभव है। इसमें जंभाई आया करती है, एक स्थान पर बैठे रहना पड़ता है और इसी भांति के अन्यान्य विकार उत्पन्न हो जाया करते हैं। जैसे कि—

'गर्भधारण से अलसायी यह मुग्धा न तो पहले की तरह आभूषण धारण कर रही है और न सखियों से बोलना चाहती है। यह तो बार-बार बैठ-बैठ कर केवल जँभाई लिया करती है।'

विमर्श—'आलस्य' और 'अङ्गों का उल्लासाभाव' एक ही वस्तु है—

'अङ्गानां यदनुल्लासस्तदालस्यमुदाहृतम्।'

हेमचन्द्राचार्य ने 'आलस्य' की यह परिभाषा की है—

'श्रमसौहित्यरोगगर्भस्वभावादिभ्यः पुरुषार्थेष्वनादर आलस्यम्।'

जिसमें सौहित्य अथवा भोजनतृप्ति से सम्भूत 'आलस्य' का भी परिगणन किया हुआ है। सौहित्य-संभूत 'आलस्य' का यह वर्णन बड़ा रोचक है—

'त्रैलोक्याभयलग्नकेन भवता वीरेण विस्मारित-
स्तज्जीमूतमुहूर्त्तमण्डनधनुः पाण्डित्यमाखण्डलः।
किंचाजस्रमखार्पितेन हविषा संफुल्लमांसोल्लसत्-
सर्वाङ्गीणवलीविलुप्तनयनव्यूहः कथं वर्त्तते ॥'

( १५—अमर्ष )

अथामर्षः—

निन्दाक्षेपापमानादेरमर्षोऽभिनिविष्टता ।
नेत्ररागशिरःकम्पभ्रूभङ्गोत्तजनादिकृत् ॥ १५६ ॥

यथा—

प्रायश्चित्तं चरिष्यामि पूज्यानां वो व्यतिक्रमात् ।
न त्वेव दूषयिष्यामि शस्त्रग्रहमहाव्रतम् ॥

( १६—निद्रा )

अथ निद्रा—

चेतः संमीलनं निद्रा श्रमक्लममदादिजा ।
जृम्भाक्षिमीलनोच्छ्वासगात्रभङ्गादिकारणम् ॥ १५७ ॥

यथा—

'सार्थकानर्थकपदं ब्रुवती मन्थराक्षरम् ।
निद्रार्धमीलिताक्षी सा लिखितेवास्ति मे हृदि ॥'

---

अनुवाद—अमर्ष :—'अमर्ष' कहते हैं चित्त के अभिनिवेश अथवा अत्यधिक आग्रह-परिग्रह को। इसके कारण किसी के द्वारा निन्दित किया जाना, धमकाया जाना, अपमानित किया जाना आदि-आदि हैं। इसमें आँखें लाल हो जाती हैं, सिर कांपने लगता है, त्यौरियां चढ़ जाती हैं, घुड़की दी जाया करती हैं और इसी भांति की अनेकों बातें हुआ करती हैं। जैसे कि ( महाकवि भवभूति के महावीरचरित में परशुराम का ) यह अमर्ष-वर्णन—

'यहां बड़े-बड़े ऋषि-महर्षि विराजमान हैं जिनकी आज्ञा का मैं उल्लंघन कर रहा हूँ और इस पाप का प्रायश्चित्त भी कर लूंगा। लेकिन, जब कि एक बार मैंने अपने हाथ में शस्त्र उठा लिया तब इस महान् वीर-व्रत का भंग मैं कदापि नहीं कर सकता।'

विमर्श—हेमचन्द्राचार्य का यह 'अमर्ष'-लक्षण अधिक स्पष्ट है—

'विद्यैश्वर्यबलाधिककृतेभ्य आक्षेपावमानादिभ्यः प्रतिचिकीर्षारूपोऽमर्षः ।
( काव्यानुशासन : २.४५ )।'

इसका सुन्दर अभिव्यञ्जन इस सूक्ति ( वेणीसंहार १.८ ) में है—

'लाक्षागृहानलविषान्नसभाप्रवेशैः प्राणेषु वित्तनिचयेषु च नः प्रहृत्य ।
आकृष्टपाण्डववधूपरिधानकेशाः स्वस्था भवन्ति मयि जीवति धार्तराष्ट्राः ॥'

अनुवाद—निद्रा :—'निद्रा' कहते हैं चित्त की निश्चलता अथवा निश्चेष्टता (बाह्य विषयों से निवृत्ति ) को। इसके कारण परिश्रम, मनःखेद, मदपान आदि-आदि हैं। इसमें जंभाई लेना, आँखें मीचना, उच्छ्वास, अंगड़ाई आदि-आदि हुआ करते हैं। जैसे कि—

'मित्र ! मेरे हृदय-फलक पर एक सुन्दरी का चित्र खिंच गया है जिसमें वह कभी-कभी धीरे २ बड़बड़ाती और नींद के कारण अधखुली आंखों से विचित्र रूप से सुन्दर लग रही है।'

विमर्श—'निद्रा' की यह निरुक्ति है जो कि उसके स्वरूप का भी परिचय देती है—

'इन्द्रियाणि निमीलन्ति द्रागेव युगपद् यतः ।
तस्मान्निद्रेति कविभिः कथ्यते भावकोविदैः ॥' ( भावप्रकाशन २य अधिकार )

तात्पर्य यह है कि 'मनोनिमीलन' ही निद्रा है।

( १७—अवहित्था )

अथावहित्था—

भयगौरवलज्जादेर्हर्षाद्याकारगुप्तिरवहित्था ।
व्यापारान्तरसक्त्यन्यथावभाषणविलोकनादिकरी ॥ १५८ ॥

यथा—

'एवंवादिनि देवर्षौ पार्श्वे पितुरधोमुखी ।
लीलाकमलपत्राणि गणयामास पार्वती ॥'

( १८—औत्सुक्य )

अथौत्सुक्यम्—

इष्टानवाप्तेरौत्सुक्यं कालक्षेपासहिष्णुता ।
चित्ततापत्वरास्वेददीर्घनिःश्वसितादिकृत् ॥ १५९ ॥

यथा—

'यः कौमारहरः स एव हि वरः—' इत्यादौ ( १४ पृ० )

अत्र यत् काव्यप्रकाशकारेण रसस्य प्राधान्यमित्युक्तं तद्रसनधर्मयोगित्वाद्व्यभिचारिभावस्यापि रसशब्दवाच्यत्वेन गतार्थं मन्तव्यम् ।

---

अनुवाद—अवहित्था :—'अवहित्था' का अभिप्राय है प्रसन्नमुद्रा, काम-मुद्रा आदि-आदि के छिपाने का । इसके कारण भय, गौरव, लज्जा आदि-आदि हैं । इसमें, जिस काम में लगा हो उसे छोड़ दूसरे काम में लग जाना, इधर-उधर की बात बनाना, दूसरी ओर देखने लग जाना आदि-आदि हुआ करते हैं । जैसे कि ( महाकवि कालिदास के 'कुमारसंभव' में पार्वती की ) अवहित्था का यह वर्णन—

'महर्षि नारद ने पर्वतराज से शिव को पार्वती के वर बनाने की बात की । पिता के पास बैठी पार्वती ने सुना और सिर झुका लिया और अपने हाथ में लिये लीलाकमल की पंखुड़िओं को गिनने लग पड़ी ।'

विमर्श—आकारगुप्ति को ही सभी काव्य-कोविदों ने 'अवहित्था' माना है । महाकवि भवभूति की यह सूक्ति 'अवहित्था' का बड़ा सुन्दर उदाहरण है—

'अनिर्भिन्नो गभीरत्वादन्तर्गूढघनव्यथः ।
पुटपाकप्रतीकाशो रामस्य करुणो रसः ॥'

अनुवाद—औत्सुक्य :—'औत्सुक्य' का अभिप्राय है कालविलम्ब के सहन न कर सकने का । इसका कारण अभिलषित वस्तु का न पाना है । इसमें मन संतप्त हुआ करता है, जल्दबाजी लगी रहती है, पसीना छूट पड़ता है, लम्बी-लम्बी सांसें चलने लगती हैं और इसी भांति के और विकार उत्पन्न हो जाया करते हैं । जैसे कि—'यः कौमारहरः स एव' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति ।

यहां यह ध्यान रखना आवश्यक है कि काव्यप्रकाशकार के अनुसार यह सूक्ति रस-कविता मानी गयी है और यहां ( साहित्यदर्पण में ) इसे औत्सुक्यरूप व्यभिचारी भाव की अभिव्यक्ति का निदर्शन बताया गया है । वैसे तो काव्यप्रकाशकार ने इसमें 'रस-प्राधान्य' माना था किन्तु यदि इसे रस-प्रधान कहने का अभिप्राय रत्यास्वादमय मानना

( १९—उन्माद ]

अथोन्मादः—

चित्तसंमोह उन्मादः कामशोकभयादिभिः ।
अस्थानहासरुदितगीतप्रलपनादिकृत् ॥ १६० ॥

यथा मम—

'भ्रातर्द्विरेफ ! भवता भ्रमता समन्ता-
त्प्राणाधिका प्रियतमा मम वीक्षिता किम् ?
( झंकारमनुभूय सानन्दम् । )
ब्रूषे किमोमिति सखे ! कथयाशु तन्मे
किं किं व्यवस्यति कुतोऽस्ति च कीदृशीयम् ॥'

है तब तो यह बात ठीक नहीं ( क्योंकि यहां रत्यास्वाद का कोई चमत्कार नहीं )। इसे यदि रस-प्रधान माना जाय तो इसी दृष्टि से ऐसा मानना उचित है कि यहां 'औत्सुक्य'-रूप व्यभिचारी भाव का अभिव्यञ्जन हो रहा है जो कि रसनीयता की विशेषता से विभूषित है। क्योंकि व्यभिचारी भाव का आस्वाद भी तो उपचारतः 'रस' ही कहा जाया करता है।

विमर्श—(क) कालातिपात की असह्यता और 'औत्सुक्य' एक ही वस्तु है। साहित्यदर्पणकार ने कालातिपात की असह्यता का कारण 'इष्टवस्तुवियोग' माना है किन्तु 'रम्यवस्तुदिदृक्षा' भी इसका कारण ही है। उदाहरण के लिये, रम्यवस्तु की दर्शनाभिलाषा से उत्पन्न औत्सुक्य का यह अभिव्यञ्जन—

'आलोकमार्गं सहसा व्रजन्त्या कयाचिदुद्वेष्टनवान्तमाल्यः ।
बद्धुं न संभावित एव तावत् करेण रुद्धोऽपि हि केशपाशः ॥'
( रघुवंश ७. ६ )

( ख ) सहित्यदर्पणकार ने काव्यप्रकाशकार का खण्डन करने के आग्रह से 'यः कौमारहरः' आदि सूक्ति में 'औत्सुक्य'रूप व्यभिचारी भाव की ही उत्कट अभिव्यक्ति मान ली है। वैसे तो यहां सहृदयहृदय को विप्रलम्भ शृङ्गार का ही आनन्द मिला करता है।

जैसा कि उदाहरणचन्द्रिकाकार ने स्पष्ट कहा है—

'पार्यन्तिकास्वादहेतुश्चात्र ( यः कौमारहर इत्यादौ ) विप्रलम्भः । स्वाधीनपतिकाया अपि क्रीडास्थानाप्राप्त्यादिना सुरतप्रतिबन्धे तत्संभवात् ।'

अर्थात् 'यः कौमारहरः' आदि सूक्ति एक विशेष प्रकार के ही विप्रलम्भशृङ्गार की पूर्ण अभिव्यञ्जना है। यहां 'स्वाधीनपतिका' नायिका का विप्रलम्भ वर्णित है जिसमें 'औत्सुक्य' का भाव विप्रयुक्त रति की रसनीयता का ही अधिकाधिक परिपोष कर रहा है।

अनुवाद—उन्माद :—'उन्माद' कहते हैं चित्त की व्यामूढता को जो कि काम, शोक, भय आदि आदि के कारण संभव है। इसमें अकारण हँसना, अकारण रोना, अकारण गाने लगना, प्रलाप करने लगना आदि आदि हुआ करते हैं। जैसे कि मेरी इस स्वरचित सूक्ति में उन्माद वर्णन—

'मित्र भ्रमर ! तुम सर्वत्र विचरते रहते हो, यह तो बता दो कि तुमने मेरी प्राणप्यारी को कहीं देखा तो नहीं ? ( झंकार का अनुभवकर, आनन्द के साथ ) ओह ! क्या तुमने यह कहा कि तुमने उसे देखा है ! अरे ! तब जल्द बता दो कि वह कहाँ है, कैसी है और क्या कर रही है ।'

[ २०—शङ्का ]

अथ शङ्का—

परक्रौर्यात्मदोषाद्यैः शङ्काऽनर्थस्य तर्कणम् ।
वैवर्ण्यकम्पवैस्वर्यपार्श्वालोकास्यशोषकृत् ॥ १६१ ॥

यथा मम—

'प्राणेशेन प्रहितनखरेष्वङ्गकेषु क्षपान्ते
जातातङ्का रचयति चिरं चन्दनालेपनानि ।
धत्ते लाक्षामसकृदधरे दत्तदन्तावघाते
क्षामाङ्गीयं चकितमभितश्चक्षुषी विक्षिपन्ती ॥'

( २१—स्मृति )

अथ स्मृतिः—

सदृशज्ञानचिन्ताद्यैर्भ्रूसमुन्नयनादिकृत् ।
स्मृतिः पूर्वानुभूतार्थविषयज्ञानमुच्यते ॥ १६२ ॥

यथा मम—

'मयि सकपटं किंचित्क्वापि प्रणीतविलोचने
किमपि नमनं प्राप्ते तिर्यग्विजृम्भिततारकम् ।
स्मितमुपगतामालीं दृष्ट्वा सलज्जमवाञ्चितं
कुवलयदृशः स्मेरं स्मेरं स्मरामि तदाननम् ॥'

---

विमर्श—'उन्माद' और 'चित्तविप्लव' एक ही प्रकार के मनोविकार हैं ( उदञ्चति मनो यस्मादुन्मादश्चित्तविप्लवः ) ।

अनुवाद— शङ्का :—'शङ्का' का अभिप्राय है अनर्थ-चिन्तन का, और यह किसी दूसरे के क्राचरण, आत्म-दोष आदि आदि के कारण हुआ करती है। इसमें वैवर्ण्य, कम्प, स्वर-भंग, इधर-उधर देखना, मुह सूखना आदि हुआ करते हैं।

उदाहरण के लिये, मेरी स्वरचित सूक्ति में शङ्का-वर्णन—'प्रातःकाल, चारों ओर चकित हो होकर देखती हुई यह सुन्दरी मुग्धा, अपने कोमल अङ्गों पर रात में लगे अपने प्रियतम के नखक्षतों पर तो चन्दन का लेप लगा देती है और अपने अधरबिम्ब पर पड़े दन्तक्षत पर लाक्षा की लाली मलने लगती है।'

विमर्श—अनर्थचिन्तन को इसलिये 'शङ्का' कहा जाया करता है क्योंकि इसके द्वारा मानसिक सुख में विघ्न पड़ जाया करता है—'शं सुखं कुत्सयति या सा शङ्केत्यभिधीयते' ( भावप्रकाशन २य अधिकार )

अनुवाद—स्मृति :—'स्मृति' का अभिप्राय है पहले कभी अनुभव में आयी हुई किसी वस्तु के पुनर्ज्ञान का। इसकी उत्पत्ति सदृश वस्तु के अनुभव किंवा चिन्तन आदि से संभव है। इसमें भौंहों का चढ़ना और इसी प्रकार की अन्य विकृतियाँ हुआ करती हैं।

उदाहरण के लिये—मेरी इस स्वरचित सूक्ति में 'स्मृति'–वर्णन–'जिस समय मैंने उसे दिखा कर किसी बहाने यों ही किसी ओर दृष्टि डाली तो उसने मुझे तिरछी निगाहों

[ २२—मति ]

अथ मतिः—

नीतिमार्गानुसृत्यादेरर्थनिर्धारणं मतिः ।
स्मेरता धृतिसंतोषौ बहुमानश्च तद्भवाः ॥ १६३ ॥

यथा—

'असंशयं क्षत्त्रपरिग्रहक्षमा यदार्यमस्यामभिलाषि मे मनः ।
सतां हि संदेहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः ॥'

[ २३—व्याधि ]

अथ व्याधिः—

व्याधिर्ज्वरादिर्वाताद्यैर्भूमीच्छोत्कम्पनादिकृत् ।

---

से देखा और जैसे ही अपनी मुसकराती सखी पर ध्यान दिया वैसे ही वह लज्जित हो गयी और मुँह नीचा कर किया। ओह ! उस इन्दीवरनयना का उस समय का विहंसता मुँह रह-रह कर याद आ रहा है और मुझमें बेचैनी भर रहा है।'

विमर्श—भावप्रकाशनकार आचार्य शारदातनय ने 'स्मृति' की यह परिभाषा की है—

'देशान्तरेऽनुभूतस्य तथा कालान्तरेऽपि च ।
तद्देशादिविशिष्टस्य पुनरालोचनं स्मृतिः ॥
स्मरति स्मर्यते स्मारयतीत्यस्यास्तु निर्वहः ।'

( भावप्रकाशन २ य अधिकार )

स्वास्थ्य, चिंतन, दृढाभ्यास, सदृशालोकन आदि-आदि अनेकों कारणों से 'स्मृति' का उद्भव हुआ करता है। महाकवि कालिदास की इस सूक्ति में जिस 'स्मृति' का प्रकाशन है वह स्वास्थ्य-संभूत स्मृति है और दुष्यन्तगत शकुन्तला विषयक रतिभाव की एक परिपोष-प्रक्रिया है—

'रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्
पर्युत्सुकीभवति यत् सुखितोऽपि जन्तुः ।
तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं
भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ॥'

अनुवाद—मति :—'मति' का अभिप्राय है वस्तु-तत्त्व के निश्चय का। इसके कारण नीतिमार्ग के अनुसरण आदि-आदि हैं। इसके होने पर मुस्कराहट, धैर्य, सन्तोष, और आत्म-सम्मान आदि स्वभावतः हुआ करते हैं।

जैसे कि ( महाकवि कालिदास के 'अभिज्ञान शाकुन्तल' में दुष्यन्त की शकुन्तला-विषयक मति का ) यह वर्णन—

'यह तापस-सुन्दरी (शकुन्तला) अवश्य ही क्षत्रिय के विवाह के योग्य है। और नहीं तो भला मेरा यह संयत चित्त क्योंकर इसकी ओर लालायित हो उठता ! सत्पुरुषों को जहाँ भी संदेह होने लगता है वहाँ उनका अन्तःकरण ही वस्तुतः उसे दूर भगा दिया करता है।'

विमर्श—भावप्रकाशनकार ने 'मति' का यह संक्षिप्त लक्षण किया है—

'सदसन्निश्चयकरी मननात्मा मतिर्भवेत् ।'

तात्पर्य यह है कि अर्थनिर्धारण ही 'मति' है।

अनुवाद—'व्याधि' का अभिप्राय है वात, पित्त आदि के प्रकोप से ज्वर आदि रोगों का। इसमें नीचे लोट पड़ना, कंपकंपी आदि विकार हुआ करते हैं।

तत्र दाहमयत्वे भूमीच्छादः। शैत्यमयत्वे उत्कम्पनादयः। स्पष्टमुदाहरणम्।

(२४—त्रास)

अथ त्रासः—

निर्घातविद्युदुल्काद्यैस्त्रासः कम्पादिकारकः ॥ १६४ ॥

यथा—

'परिस्फुरन्मीनविघट्टितोरवः सुराङ्गनास्त्रासविलोलदृष्टयः।
उपाययुः कम्पितपाणिपल्लवाः सखीजनस्यापि विलोकनीयताम् ॥'

(२५—व्रीडा)

अथ व्रीडा—

धार्ष्ट्याभावो व्रीडा वदनानमनादिकृद् दुराचारात्।

यथा—

'मयि सकपटम्—' इत्यादि।

---

* यहाँ यह जान लेना चाहिये कि पित्त-प्रकोप वाली व्याधि में जमीन पर लोटने की इच्छा आदि होती है और कफ-प्रकोप वाली व्याधि में कंपकंपी आदि लगती है।

इसका उदाहरण क्यों दिया जाय, यह तो यों ही स्पष्ट है।

विमर्श—'व्याधि' का यह एक सुन्दर उदाहरण है—

'शय्या पुष्पमयी परागमयतामङ्गार्पणादश्नुते
ताम्यन्त्यन्तिकतालवृन्तनलिनीपत्राणि देहोष्मणा।
न्यस्तं च स्तनमण्डले मलयजं दीर्णान्तरं दृश्यते
क्वाथादाशु भवन्ति फेनिलमुखा भूषा मृणालाङ्कुराः।'

अनुवाद—त्रासः—'त्रास' कहते हैं मन की बेचैनी को। इसकी उत्पत्ति निर्घात (भयङ्कर झंझानिल), विद्युत्पात, उल्कापात आदि-आदि कारणों से हुआ करती है। इसमें कम्प, रोमाञ्च आदि-आदि विकार हुआ करते हैं।

जैसे कि, (महाकवि भारवि के 'किरातार्जुनीय' में) यह त्रास-वर्णन—

'जब कि, जलक्रीडा के समय, जांघों में चंचल मछलिओं की चोट से व्याकुल बनी अप्सरायें चञ्चल नयनों से इधर-उधर देखने लगीं और अपने पाणिपल्लवों को कंपाने लगीं तो उनकी सखियां भी उनकी इस त्रस्त-दशा को देख-देख उन पर लट्टू होने लगीं।'

विमर्श—'त्रास' का अभिप्राय 'चित्त-चाञ्चल्य' का है। निर्घातादि के कारण उत्पन्न चित्त का चमत्कार-विशेष ही 'त्रास' है। त्रास और भय भिन्न-भिन्न वस्तुयें हैं।

अनुवाद—व्रीडाः—'व्रीडा' कहते हैं धृष्टता के न होने को और यह किसी दुराचरण के कारण हुआ करती है। इसमें सिर नीचा होना, मुंह का रंग उड़ना आदि आदि विकार हुआ करते हैं।

जैसे कि—'मयि सकपटम्' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति।

विमर्श—'व्रीडा' का अभिप्राय चित्त का संकोच है जैसा कि हेमचन्द्राचार्य ने स्पष्ट कहा है—

'अकार्यकरणज्ञानगुरुव्यतिक्रमप्रतिज्ञाभङ्गादेश्चेतः संकोचो व्रीडा।'

( २६—हर्ष )

अथ हर्षः—

हर्षस्त्विष्टावाप्तेर्मनःप्रसादोऽश्रुगद्गदादिकरः ॥ १६५ ॥

यथा—

'समीक्ष्य पुत्रस्य चिरात्पिता मुखं निधानकुम्भस्य यथैव दुर्गतः।
मुदा शरीरे प्रबभूव नात्मनः पयोधिरिन्दूदयमूर्च्छितो यथा ॥'

( २७—असूया )

तथाऽसूया—

असूयान्यगुणर्द्धीनामौद्धत्यादसहिष्णुता ।
दोषोद्घोषभ्रूविभेदावज्ञाक्रोधेङ्गितादिकृत् ॥ १६६ ॥

---

महाकवि कालिदास का यह व्रीडा-वर्णन बड़ा सुन्दर है—

'दर्पणे च परिभोगदर्शिनी पृष्ठतः प्रणयिनो निषेदुषः।
वीक्ष्य बिम्बमनुबिम्बमात्मनः कानि कानि न चकार लज्जया ॥'

( कुमारसंभव-८. ११ )

अनुवाद—हर्ष :—'हर्ष' का अभिप्राय है मन की प्रसन्नता का। यह किसी अभिलषित पदार्थ की प्राप्ति से संभव है। इसमें आनन्द के आंसू गिरते हैं, गद्गद स्वर निकलता है और इसी प्रकार के अन्य विकार हुआ करते हैं।

उदाहरण के लिये ( महाकवि कालिदास के 'रघुवंश' में दिलीप के हर्ष का ) यह वर्णन—

'जैसे कोई रंक स्वर्णमुद्राओं से भरा घड़ा देख फूला नहीं समाता अथवा जैसे चन्द्रोदय के होते समुद्र आनन्दोद्रेक में भर उठता है वैसे ही महाराज दिलीप भी, बहुत दिनों की मिन्नतों के बाद पैदा हुये रघु का मुँह देख २ प्रसन्नता से नाच उठे।'

विमर्श—'हर्ष' की यह निरुक्ति है—

'यदिन्द्रियाणि हृष्यन्ति हर्षयन्ति परानपि।
तस्माद्धर्ष इति ज्ञेयः प्रसादो मनसः स हि ॥'

अर्थात् चित्त की प्रसन्नता को 'हर्ष' कहा जाया करता है। इसका उद्भव मनोरथ-लाभ, योग्य-वस्तुसिद्धि, मित्रसङ्गम, देवताप्रसाद, गुरुप्रसाद राजप्रसाद आदि आदि से संभव है। महाकवि माघ का यह हर्ष-वर्णन नारदविषयक श्रीकृष्णनिष्ठ रतिभाव का परिपोषक है—

'युगान्तकालप्रतिसंहृतात्मनो
जगन्ति यस्यां सविकाशमासत।
तनौ ममुस्तत्र न कैटभद्विष—
स्तपोवनाभ्यागमसंभवा मुदः ॥'

अनुवाद—असूया :—'असूया' कहते हैं स्वभाव की उद्धतता के कारण, दूसरे की गुण-समृद्धि के सहन न कर सकने को। इसमें दूसरे के दोष का उद्घोषण किया जाया करता है, भौंहें चढ़ जाया करती हैं, दूसरे को तिरस्कृत किया जाया करता है, क्रोध भरी चेष्टायें होने लगती हैं और इसी भांति के अन्यान्य विकार पैदा हो जाते हैं।

उदाहरण के लिये ( महाकवि माघ के 'शिशुपालवध' में शिशुपाल की असूया का ) यह वर्णन—

यथा—

'अथ तत्र पाण्डुतनयेन सदसि विहितं मधुद्विषः।
मानमसहत न चेदिपतिः परवृद्धिमत्सरि मनो हि मानिनाम् ॥'
(२८—विषाद)

अथ विषादः—

**उपायाभावजन्मा तु विषादः सत्त्वसंक्षयः।**
**निःश्वासोच्छ्वासहृत्तापसहायान्वेषणादिकृत् ॥ १६७ ॥**

यथा मम—

एसा कुडिलघणेन चिउरकडप्पेण तुह णिबद्धा वेणी।
मह सहि दारइ ढंसइ आअसधट्ठिव्व कालउरइव्व हिअअं॥
[एषा कुटिलघनेन चिकुरकलापेन तव निबद्धा वेणी।
मम सखि! दारयति दशति आयसयष्टिरिव कालोरगीव हृदयम् ॥]
(२९—धृति)

अथ धृतिः—

**ज्ञानाभीष्टागमाद्यैस्तु संपूर्णस्पृहता धृतिः।**
**सौहित्यवचनोल्लाससहासप्रतिभादिकृत् ॥ १६८ ॥**

---

'चेदिराज शिशुपाल, राज-सभा में, युधिष्ठिर द्वारा दिये गये कृष्ण के सम्मान को न सह सका और सहे भी क्यों? अभिमानी लोगों का तो यह स्वभाव ही है कि वे दूसरे की बढ़ती से जल उठते हैं।'

**विमर्श**—'असूया' और परगुण में दोषारोपण एक ही वस्तु है। परसौभाग्य, परसम्पत्ति, परविद्या, परशौर्य आदि के उत्कर्ष के न सह सकने पर परगुण में दोषारोप स्वाभाविक है।

**अनुवाद—विषाद**:—'विषाद' कहते हैं सत्त्व-संक्षय (पौरुष-हानि) को। अनर्थ के निवारक उपायों के अभाव में यह उत्पन्न हुआ करता है। इसमें निश्वास, उच्छ्वास, चित्त-संताप, सहायान्वेषण आदि आदि हुआ करते हैं।

जैसे कि मेरी स्वरचित सूक्ति में यह विषादवर्णन—

'अरी सखी! तेरे घुंघराले, लम्बे २ केशों की बनी यह वेणी (चोटी) लोहे के डंडे की भांति मेरे हृदय को विदीर्ण कर रही है और काली नागिन सी इसे डंस रही है।'

**विमर्श**—'विषाद' की व्युत्पत्ति यह है—

'मनसो विविधः सादो विषाद इति कीर्तितः।'

(भावप्रकाशन-२ य अधिकार)

अर्थात् प्रारब्धकार्य के अनिर्वाह, इष्ट की अनाप्ति, विपत्ति, अपराध-परिज्ञान आदि-आदि कारणों से संभूत मानसिक अनुताप का नाम 'विषाद' है। महाकवि कालिदास की यह सूक्ति 'विषाद' का एक सुन्दर चित्र है—

'सञ्चारिणी दीपशिखेव रात्रौ यं यं व्यतीयाय पतिंवरा सा।
नरेन्द्रमार्गाट्ट इव प्रपेदे विवर्णभावं स स भूमिपालः॥'

**अनुवाद—धृति**:—'धृति' कहते हैं इच्छाओं की पूर्ति को और इसके कारण हैं—

यथा मम—

'कृत्वा दीननिपीडनं निजजने बद्ध्वा वचोविग्रहं
नैवालोच्य गरीयसीरपि चिरादामुष्मिकीर्यातनाः।
द्रव्यौघाः परिसंचिताः खलु मया यस्याः कृते सांप्रतं
नीवाराञ्जलिनापि केवलमहो सेयं कृतार्था तनुः॥'

(३०—चपलता)

अथ चपलता—

मात्सर्यद्वेषरागादेश्चापल्यं त्वनवस्थितिः।
तत्र भर्त्सनपारुष्यस्वच्छन्दाचरणादयः॥ १६९॥

यथा—

'अन्यासु तावदुपमर्दसहासु भृङ्ग!
लोलं विनोदय मनः सुमनोलतासु।
मुग्धामजातरजसं कलिकामकाले
व्यर्थं कदर्थयसि किं नवमालिकायाः॥'

---

यथार्थ-ज्ञान, अभीष्ट-लाभ आदि-आदि। इसमें तृप्तिसूचक बोलचाल, उल्लास, हास किंवा बुद्धिविकास आदि-आदि विकार हुआ करते हैं।

जैसे कि—मेरी स्वरचित सूक्ति में यह 'धृति'-वर्णन—

'ओह! जिस शरीर के लिये मैंने दीन-दुखियों को सताकर, अपने लोगों से लड़-झगड़ कर और भयंकर नरक-यातनाओं की भी चिन्ता किये बिना वह सब धन संचय किया, वह अब केवल एक मुट्ठी सांवा (श्यामाक) के चावल से ही संतुष्ट है!'

विमर्श—चित्त की निःस्पृहता और इच्छापूर्ति एक ही मनोदशा के दो रूप हैं। 'धृति' में ये दोनों समन्वित हैं। चित्त के ज्ञानसंभूत स्पृहाराहित्य का यह सुंदर उदाहरण है—

'अश्नीमहि वयं भिक्षामाशावासो वसीमहि।
शयीमहि महीपृष्ठे कुर्वीमहि किमीश्वरैः॥'

अनुवाद—चपलता :—'चपलता' का अभिप्राय चित्त की अनवस्था (अस्थिरता) का है। इसके कारण मात्सर्य, द्वेष, राग आदि हैं। इसमें दूसरों की भर्त्सना की जाया करती है, कठोर वचन बोले जाया करते हैं, उच्छृङ्खल आचरण हुआ करता है और इसी भांति के अन्यान्य विकार उत्पन्न हुआ करते हैं।

जैसे कि इस सूक्ति में यह चपलता-वर्णन—

'अरे भ्रमर! (कामुक!) नवमालिका की इस मुग्ध किंवा परागरहित कली (अल्पवयस्का मुग्धा किशोरी) को असमय में क्यों छेड़ता है! अरे! अगर ऐसा ही है तो अनेकों ऐसी पुष्पलतायें (युवतियां) पड़ी हैं जो तेरा उपमर्द (भ्रमर-पक्ष में मधुपान कालीन चरण-प्रहार आदि और उपनायक-पक्ष में संभोगकालीन गाढालिङ्गन आदि) सह लेंगी। जा, जा, उनके साथ अपना लोलुप मन बहला।'

विमर्श—'चापल' अथवा चपलता की इस व्युत्पत्ति से ही इस मनोभाव का स्वरूप पता चल जाता है—

'अयोग्ये चापदार्थे च दुस्स्पृहा चापलं भवेत्।
पलायते चापदार्थे मनस्तच्चापलं भवेत्॥'

(३१—ग्लानि)

अथ ग्लानिः—

रत्यायासमनस्तापक्षुत्पिपासादिसंभवा ।
ग्लानिर्निष्प्राणताकम्पकार्श्यानुत्साहतादिकृत् ॥ १७० ॥

यथा—

'किसलयमिव मुग्धं बन्धनाद्विप्रलूनं
हृदयकुसुमशोषी दारुणो दीर्घशोकः ।
ग्लपयति परिपाण्डु क्षाममस्याः शरीरं
शरदिज इव घर्मः केतकीगर्भपत्रम् ॥'

(३२—चिन्ता)

अथ चिन्ता—

ध्यानं चिन्ता हितानाप्तेः शून्यताश्वासतापकृत् ।

यथा मम—

'कमलेण विअसिएण संजोएन्ती विरोहिणं ससिबिम्बं ।
करअलपल्लत्थमुही किं चिन्तसि सुमुहि अन्तराहिअहिअआ ॥'
[ कमलेन विकसितेन संयोजयन्ती विरोधिनं शशिबिम्बम् ।
करतलपर्यस्तमुखी किं चिन्तयसि सुमुखि ! अन्तराहितहृदया ॥ ]

---

अनुवाद—ग्लानि :—'ग्लानि' कहते हैं शारीरिक दुर्बलता को जोकि रतिश्रम, अन्यविध परिश्रम, मनस्ताप, भूख, प्यास आदि-आदि से हुआ करती है। इसमें कँपकँपी हुआ करती है, काम करने में जी नहीं लगता और ऐसे ही अन्य उत्पात हुआ करते हैं। जैसे कि ( महाकवि भवभूति के उत्तररामचरित में सीता की ग्लानि का ) यह वर्णन—

'जैसे आश्विन का आतप केतकी के गर्भ-किसलयों ( भीतरी पत्तों ) को सुखा देता है वैसे ही दारुण वियोग-शोक सीता-सुन्दरी के हृदय-कुसुम को झुलसा रहा है और उसकी वृन्त-पतित किसलय सरीखी कोमल, दुर्बल और पीली देह-लता को भी जलाता-दिखाई दे रहा है।'

विमर्श—'ग्लानि' का अभिप्राय है शरीर, वाणी और मन के व्यापारों में 'ग्लपन' (दुर्बलता) का ( वाङ्मनःकायकर्माणि ग्लानिर्ग्लपयतीति यत् )। 'ग्लानि' और 'निष्प्राणता' एक ही मनोदशा हैं। महाकवि कालिदास की यह सूक्ति व्याधि-जन्य 'ग्लानि' का एक सुन्दर निदर्शन है—

'तस्य पाण्डुवदनाल्पभूषणा सावलम्बगमना मृदुस्वना ।
राजयक्ष्मपरिहाणिराययौ कामयानसमवस्थया तुलाम् ॥'

अनुवाद—चिन्ता :—'चिन्ता' कहते हैं ध्यान धरने को और यह अभीष्ट की अप्राप्ति से हुआ करती है। इसमें शून्यता, श्वास, ताप आदि-आदि हुआ करते हैं।

जैसे कि मेरी स्वरचित सूक्ति में यह चिन्ता-वर्णन—

'हे सुमुखि ! अपने हाथों पर अपना मुँह रखकर, मानो खिले कमल से उसके विरोधी चन्द्रमा का मेल करा कर, कहो तो भला ! क्या-क्या मन ही मन सोच-विचार कर रही हो ?'

विमर्श—'चिन्ता' शब्द की निरुक्ति यह है—

'यया चिन्तायतेऽर्थेषु सा चिन्तेत्यभिधीयते।' ( भावप्रकाशन : द्वितीय अधिकार )

(३३—तर्क)

अथ तर्कः—

तर्को विचारः संदेहाद् भ्रूशिरोऽङ्गुलिनर्तकः ॥ १७१ ॥

यथा—

'किं रुद्धः प्रियया—' इत्यादि।

(एक रस का स्थायी भाव भी अन्य रस में व्यभिचारी भाव ही है)

एते च त्रयस्त्रिंशद् व्यभिचारिभेदा इति यदुक्तं तदुपलक्षणमित्याह—

रत्यादयोऽप्यनियते रसे स्युर्व्यभिचारिणः।

तथाहि—

शृङ्गारेऽनुच्छिद्यमानतयावस्थानाद् रतिरेव स्थायिशब्दवाच्या हासः पुनरुत्पद्यमानो व्यभिचार्येव। व्यभिचारिलक्षणायोगात्।

---

अर्थात् दारिद्र्य, इष्टनाश, द्रव्यहानि, ऐश्वर्यभ्रंश आदि-आदि कारणों से ध्यान धरने का नाम 'चिन्ता' है। यह चिन्ता 'वितर्क' की जननी है इसलिये 'चिन्ता' और 'वितर्क' भिन्न-भिन्न व्यभिचारीभाव हैं। महाकवि भवभूति के 'मालती-माधव' (१. ४३) में माधव की चिन्ता का यह चित्रण माधव के मालती-विषयक रतिभाव का एक सुन्दर परिपोषण है—

'पश्यामि तामित इतश्च पुरश्च पश्चा-
दन्तर्बहिः परित एव विवर्तमानाम्।
उद्बुद्धमुग्धकनकाब्जनिभं वहन्ती-
मासज्य तिर्यगपवर्तितदृष्टिवक्त्रम्॥'

अनुवाद—तर्कः—'तर्क' का अभिप्राय है संदेह के कारण उत्पन्न विचार का। इसमें भौंहों का सिकुड़ना, सिर हिलना, अङ्गुलियों का उठाना आदि-आदि विकार हुआ करते हैं।

जैसे कि—'किं रुद्धः प्रियया' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति में 'तर्क—' वर्णन।

विमर्श—'तर्क' की निरुक्ति यह है—

'तर्क्यते तर्कते तर्को विचारः स्यात्सहेतुकः।'

प्राचीन आलङ्कारिकों ने 'तर्क' के स्थान पर 'वितर्क' को व्यभिचारी भाव माना है। महाकवि भवभूति की यह सूक्ति 'वितर्क' का एक सुन्दर उदाहरण है—

'गमनमलसं शून्या दृष्टिः शरीरमसौष्ठवं
श्वसितमधिक किन्न्वेतत् स्यात् किमन्यदतोऽथवा।
भ्रमति भुवने कन्दर्पाज्ञा विकारि च यौवनं
ललितमधुरास्ते ते भावाः क्षिपन्ति च धीरताम्॥'

अनुवाद—अभी-अभी जिन ३३ व्यभिचारीभावों का लक्षण-निरूपण किया गया वह एक उपलक्षण मात्र है। क्योंकि—

एक रस का स्थायीभाव भी अन्य रस में व्यभिचारीभाव ही बन जाया करता है।

तात्पर्य यह है कि यदि 'रति—' भाव को ही लें तो जहाँ तक शृङ्गार रस का प्रश्न है वहाँ तक तो यह स्पष्ट है कि यह स्थायीभाव ही है क्योंकि आरम्भ से अन्त तक धारावाहिक रूप से यही शृङ्गार में विराजमान रहा करता है। वैसे शृङ्गार में 'हास' भाव का भी स्थान है किन्तु यह भाव यहाँ (अविच्छिन्न रूप से अवस्थित नहीं अपि तु) उत्पन्न

तदुक्तम्—

'रसावस्थः परं भावः स्थायितां प्रतिपद्यते।' इति।

तत्कस्य स्थायिनः कस्मिन् रसे सञ्चारित्वमित्याह—

शृङ्गारवीरयोर्हासो वीरे क्रोधस्तथा मतः॥ १७२॥

शान्ते जुगुप्सा कथिता व्यभिचारितया पुनः।

इत्याद्यन्यत्समुन्नेयं तथा भावितबुद्धिभिः॥ १७३॥

(स्थायीभाव-निरूपण)

अथ स्थायिभावः—

अविरुद्धा विरुद्धा वा यं तिरोधातुमक्षमाः।

आस्वादाङ्कुरकन्दोऽसौ भावः स्थायीति संमतः॥ १७४॥

यदुक्तम्—

'स्रक्सूत्रवृत्त्या भावानामन्येषामनुगामकः।
न तिरोधीयते स्थायी तैरसौ पुष्यते परम्॥' इति।

---

और विलीन होने वाला भाव है और इसलिये इसे यहाँ व्यभिचारीभाव माना जाया करता है क्योंकि उत्पन्न-विलीनता अथवा संचरणशीलता ही तो व्यभिचारिभाव की पहचान है। स्थायीभावों की बात और है और इसीलिये कहा भी गया है—'वही भाव स्थायीभाव हुआ करता है जो रस-पर्यन्त अविच्छिन्न रूप से अवस्थित रहा करता है (रसरूप में अभिव्यक्त हुआ करता है)।'

इसका भी एक नियम है कि कौन स्थायीभाव किस रस में व्यभिचारीभाव बन जाया करता है। रसतत्त्वदर्शी आचार्यों का कथन है कि शृङ्गार और वीर रस में 'हास', वीर में 'क्रोध' और शान्तरस में 'जुगुप्सा' के भाव व्यभिचारी भाव के ही रूप में रहा करते हैं। इसके अतिरिक्त अन्य रसों में अन्य स्थायीभावों की व्यभिचारिता तो काव्य-भावुक स्वयं अपनी-अपनी काव्य-भावना-दृष्टि से देख सकते हैं।

**विमर्श**—यहाँ साहित्यदर्पणकार ने इन ३३ व्यभिचारी भावों के लक्षण-निरूपण को उपलक्षण मात्र जो कहा है वह एक प्राचीन मान्यता है। काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने इस प्राचीन मान्यता का इस प्रकार समर्थन किया है—

'रसलक्षण एव स्थायिस्वरूपे निरूपिते पुनर्निर्देशः क्वचिदेषां (स्थायिभावानां) व्यभिचारित्वख्यापनार्थः। तथा हि विभावभूयिष्ठत्व एषां स्थायित्वम्, अल्पविभावत्वे तु व्यभिचारित्वम्। यथा रावणादावन्योन्यानुरागाभावाद्रतिर्व्यभिचारिणी। यथा गुरौ प्रियतमे परिजने च यथायोगं वीरे शृङ्गारादौ रोषो व्यभिचार्येव। एवं भावान्तरेषु वाच्यम्।'

(काव्यानुशासन २. १८)

अनुवाद—स्थायीभावों का निरूपण किया जा रहा है—

'स्थायीभाव' उस भाव को कहा करते हैं जो कि न तो किसी अनुकूल भाव से तिरोहित हुआ करता है और न किसी प्रतिकूल भाव से ही दबा करता है। यह भाव तो अन्त तक अवस्थित रहने वाला भाव है और इसी में रस के अङ्कुरण (अभिनव किंवा सूक्ष्म उद्भेद) की मूलशक्ति निहित रहा करती है। इसीलिये कहा भी गया है—

'स्थायीभाव तो वह भाव है जिसे अन्य भाव वैसे ही रह-रह कर प्रकाशित किया करते

( स्थायीभावों के प्रकार )

तद्भेदानाह—

रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भयं तथा।
जुगुप्सा विस्मयश्चेत्थमष्टौ प्रोक्ताः शमोऽपि च ॥ १७५ ॥

( स्थायीभावों का क्रमशः लक्षण-निरूपण )

तत्र—

रतिर्मनोऽनुकूलेऽर्थे मनसः प्रवणायितम्।
वागादिवैकृतैश्चेतोविकासो हास इष्यते ॥ १७६ ॥

---

हैं और परिपुष्ट किया करते हैं जैसे माला के फूल या मोती गुम्फन-सूत्र को प्रकाशित और परिपुष्ट किया करते हैं )।

**विमर्श**—'स्थायी' का अभिप्राय है 'स्थितिशील' का। रत्यादि ९ भावों के 'स्थायीभाव' होने और कहे जाने का रहस्य यह है जैसा कि निम्न पंक्तियों में प्रतिपादित है—

'ज्ञात एव हि जन्तुरियतीभिः संविद्भिः परीतो भवति। तथा हि दुःखविद्वेषी सुखास्वादनलालसः सर्वो रिरंसया व्याप्तः, स्वात्मन्युत्कर्षमानितया परमुपहसति, उत्कर्षापायशङ्कया शोचति, अपायं प्रति क्रुध्यति, अपायहेतुपरिहारे समुत्साहने विनिपाताद् बिभेति, किञ्चिदयुक्ततयाभिमन्यमानो जुगुप्सते, तत्तत् स्वपरकर्त्तव्यवैचित्र्यदर्शनाद्विस्मयते, किञ्चिजिहासुस्तत्र वैराग्याच्छमं भजते। न ह्येतच्चित्तवृत्तिवासनाशून्यः प्राणी भवति। केवलं कस्यचित्काचिदधिका चित्तवृत्तिः काचिदूना। कस्यचिदुचितविषयनियन्त्रिता कस्यचिदन्यथा।' ( काव्यानुशासन २. १८ )

व्यभिचारीभाव सञ्चरणशील चित्तवृत्तियों को कहा जाता है, इसलिये भी स्थैर्यशील चित्तवृत्तियों को 'स्थायीभाव' कहना आवश्यक है जैसा कि नाट्यदर्पणकार का कथन है—

'प्रतिक्षणमुदयव्ययधर्मकेषु बहुष्वपि व्यभिचारिष्वनुयायितयाऽवश्यं तिष्ठतीति स्थायी। यद्वा तद्भाव एव भावात्, अभावे वा भावाद् रत्यादिर्व्यभिचारिणं ग्लान्यादिकं प्रत्यवश्यं स्थायी। उपचयं प्राप्य रसरूपेण रत्यादिर्भवतीति भावः।'

अनुवाद—स्थायीभावों के ये भेद हैं—

१. रति, २. हास, ३. शोक, ४. क्रोध, ५. उत्साह, ६. भय, ७. जुगुप्सा, ८. विस्मय और ९. शम।

**विमर्श**—स्थायी भावों के ये ९ भेद नवरसों के भेद के आधार पर निरूपित किये गये हैं। धर्म-अर्थ-काम और मोक्षरूप पुरुषार्थ चतुष्टय की प्राप्ति और 'रसानुभूति' में विरोध नहीं, इसलिये ९ रसों और उनके ९ स्थायी भावों का सम्बन्ध पुरुषार्थ चतुष्टय के साथ सिद्ध किया गया है। कुछ आचार्य 'निर्वेद' को ९ वाँ स्थायी भाव मानते हैं और कुछ 'शम' को। 'शम' और 'निर्वेद' सम्बन्धी मतभेद का निर्देश आगे किया जायगा।

अनुवाद—स्थायी भावों का स्वरूप विवेक यह है—

प्रिय वस्तु के प्रति हृदय की उत्कट उन्मुखता ( प्रेमार्द्रता ) को (१) 'रति' कहा करते हैं। (२) 'हास' का अभिप्राय वाणी आदि की विकृतियों के दर्शन अथवा चिन्तन से संभूत चित्तविकास का है। प्रियवस्तु के नाश से उत्पन्न चित्त की विक्लवता ( बेचैनी ) का नाम

इष्टनाशादिभिश्चेतोवैक्लव्यं शोकशब्दभाक् ।
प्रतिकूलेषु तैक्ष्ण्यस्यावबोधः क्रोध इष्यते ॥ १७७ ॥
कार्यारम्भेषु संरम्भः स्थेयानुत्साह उच्यते ।
रौद्रशक्त्या तु जनितं चित्तवैक्लव्यं भयम् ॥ १७८ ॥
दोषेक्षणादिभिर्गर्हा जुगुप्सा विस्मयोद्भवा ।
विविधेषु पदार्थेषु लोकसीमातिवर्तिषु ॥ १७९ ॥
विस्फारश्चेतसो यस्तु स विस्मय उदाहृतः ।
शमो निरीहावस्थायां स्वात्मविश्रामजं सुखम् ॥ १८० ॥

यथा मालतीमाधवे रतिः। लटकमेलके हासः। रामायणे शोकः। महाभारते शमः। एवमन्यत्रापि। एते ह्येतेष्वन्तरा उत्पद्यमानैस्तैस्तैर्विरुद्धैश्च भावैरनुच्छिन्नाः प्रत्युत परिपुष्टा एव सहृदयानुभवसिद्धाः।

(३) 'शोक' है। (४) 'क्रोध' कहते हैं विरोधियों के प्रति हृदय में उत्पन्न तीव्रता (प्रतिशोध-भावना) को। कार्यों के आरम्भ में स्थैर्यशाली जो हृदय का आवेश अथवा उद्योग है वही (५) 'उत्साह' है। किसी भीषण वस्तु की विभीषिका-शक्ति से उत्पन्न चित्त के वैकल्य का नाम (६) 'भय' है। (७) 'जुगुप्सा' का अभिप्राय है किसी घृणास्पद वस्तु के दोष-दर्शन आदि-आदि से उत्पन्न अथवा विस्मय-जनित घृणाभाव का। नानाविध अलौकिक पदार्थों के दर्शनादि से संभूत चित्त का विस्तार ही (८) विस्मय है। और जिसे (९) 'शम' कहते हैं उसका अभिप्राय है निस्पृहता की दशा में संभूत अन्तःकरण की अन्तर्मुखता को।

उदाहरण के लिये 'मालती-माधव' में 'रति', लटकमेलक' में 'हास', रामायण' में 'शोक' और 'महाभारत' में 'शम' स्थायी भाव के रूप में ही अभिव्यक्त हुये हैं। इसी भाँति अन्य स्थायी भावों की अन्यत्र अभिव्यक्ति है। इन उपर्युक्त काव्य-नाटक-प्रबन्धों में इन २ भावों के स्थायी भाव होने का यही अभिप्राय है कि अनेकों अनुकूल अथवा प्रतिकूल भावों के द्वारा, जो कि इनके बीच-बीच में उत्पन्न हुआ करते हैं, इनका उच्छेद नहीं हुआ करता, अपि तु, जैसा कि सहृदय सामाजिक का अनुभव है, सर्वथा परिपोष ही हुआ करता है।

विमर्श—रत्यादि नव स्थायी भावों का संक्षिप्त लक्षण यह है—

१. रति—स्त्रीपुंसयोरास्थाबन्धापरपर्यायोऽन्योन्यमभिष्वङ्गो रतिः।
२. हास—रञ्जनोन्मादनुविद्धश्चित्तस्य विकासो हासः।
३. शोक—निर्वेदानुविद्धं दुःखं शोकः।
४. क्रोध—अपचिकीर्षा-जुगुप्साहेतुः परितापावेशः क्रोधः।
५. धर्म-दान-युद्धादिकर्मण्यनालस्यमुत्साहः।
६. वैक्लव्यं भयम्।
७. कुत्सितत्वाध्यवसायो जुगुप्सा।
८. उत्कृष्टत्वावसायो विस्मयः।
९. निःस्पृहत्वं शमः।

( भाव : सामान्यलक्षण )

किं च—

नानाभिनयसंबन्धान् भावयन्ति रसान् यतः।
तस्माद्भावा अमी प्रोक्ताः स्थायिसंचारिसात्त्विकाः ॥१८१॥

यदुक्तम्—

'सुखदुःखादिभिर्भावैर्भावस्तद्भावभावनम् ।'

( रसभेद-संख्यान )

अथ रसस्य भेदानाह—

शृङ्गारहास्यकरुणरौद्रवीरभयानकाः ।
बीभत्सोऽद्भुत इत्यष्टौ रसाः शान्तस्तथा मतः ॥ १८२ ॥

---

अनुवाद—स्थायी, व्यभिचारी और सात्त्विक चित्तवृत्तियों आदि को जो 'भाव' कहा जाया करता है वह इसीलिये, क्योंकि ये ही वे तत्त्व हैं जिनसे उन-उन अभिनयों से सम्बद्ध रसों की भावना ( रसना-आस्वादात्मक अनुभूति ) हुआ करती है ( भावयन्ति इति भावाः । रसानिति शेषः ) । इसीलिये ऐसा कहा भी गया है—

सुख ( शम ) दुःख ( शोक ) आदि से सहृदय हृदय जो भावित अथवा वासित ( तन्मयीभूत ) हुआ करता है, इसीलिये सुख ( शम ) दुःख ( शोक ) आदि को 'भाव' कहा जाया करता है ।

विमर्श—रत्यादि चित्तवृत्तियों के 'भाव' कहे जाने का रहस्य 'भावप्रकाशन' (१ म अधिकार) की निम्न पंक्तिओं में स्पष्ट है—

'यथाक्रमं भवेत् क्वापि यथौचित्यं क्वचिद् भवेत् ।
भावः स्याद् भावनं भूतिरथ भावयतीति वा ॥
पदार्थो वा क्रिया सत्ता विकारो मानसोऽथवा ।
विभावाश्चानुभावाश्च स्थायिनो व्यभिचारिणः ॥
सात्त्विकाश्चेति कथ्यन्ते भावभेदाश्च पञ्चधा ।
अर्थान् विभावयन्तीति विभावाः परिकीर्तिताः ॥
विभावितार्थानुभूतिरनुभाव इति स्मृतः ।
अवस्थिताश्चिरं चित्ते सम्बन्धाच्चानुबन्धिभिः ॥
वर्धिता ये रसात्मानस्ते स्मृताः स्थायिनो बुधैः ।
अनवस्थितजन्मानो भूयोभूयः स्वभावतः ॥
स्थायिना रसनिष्पत्तौ चरन्तो व्यभिचारिणः ।
सत्त्वजा ये विकाराः स्युः स्वीयास्वीयविभागतः ॥
त एव सात्त्विका भावा इति विद्वद्भिरुच्यते ।

अनुवाद—( उपर्युक्त ९ स्थायीभावों के पूर्णाभिव्यञ्जनरूप ) जो रस हैं वे भी ९ ही हैं । जैसे कि—

१. शृङ्गार, २. हास्य, ३. करुण, ४. रौद्र, ५. वीर, ६. भयानक, ७. बीभत्स, ८. अद्भुत, और ९. शान्त ।

विमर्श—रसों की इयत्ता का अवधारण रस की पुरुषार्थचतुष्टय के प्रति उपयोगिता और

( १—श्रृङ्गार : स्वरूप-निरूपण )

तत्र श्रृङ्गारः—

> श्रृङ्गं हि मन्मथोद्भेदस्तदागमनहेतुकः ।
> उत्तमप्रकृतिप्रायो रसः श्रृङ्गार इष्यते ॥ १८३ ॥
> परोढां वर्जयित्वा तु वेश्यां चाननुरागिणीम् ।
> आलम्बनं नायिकाः स्युर्दक्षिणाद्याश्च नायकाः ॥ १८४ ॥
> चन्द्रचन्दनरोलम्बरुताद्युद्दीपनं मतम् ।
> भ्रूविक्षेपकटाक्षादिरनुभावः प्रकीर्तितः ॥ १८५ ॥
> त्यक्त्वौग्र्यमरणालस्यजुगुप्साव्यभिचारिणः ।
> स्थायिभावो रतिः श्यामवर्णोऽयं विष्णुदैवतः ॥

यथा—

'शून्यं वासगृहम्—' इत्यादि। अत्रोक्तस्वरूपः पतिः, उक्तस्वरूपा च बाला

---

रञ्जनाधिकता की ही दृष्टि से किया गया है। इसी दृष्टि से इनका पूर्वापर-भाव भी निर्धारित हुआ है जैसा कि काव्यानुशासनकार की इन पंक्तियों से पता चलता है—

'तत्र कामस्य सकलजातिसुलभतयाऽत्यन्तपरिचितत्वेन सर्वान् प्रति हृद्यतेति पूर्वं श्रृङ्गारः। तदनुगामी च हास्यः। निरपेक्षभावत्वात्तद्विपरीतस्ततः करुणः। ततस्तन्निमित्तमर्थप्रधानो रौद्रः। ततः कामार्थयोर्धर्ममूलत्वाद्धर्मप्रधानो वीरः। तस्य भीताभयप्रदानसारत्वादनन्तरं भयानकः। तद्विभावसाधारण्यसंभावनात्ततो बीभत्सः। इतीयद्वीरेणाक्षिप्तम्। वीरस्य पर्यन्तेऽद्भुतः फलमित्यनन्तरं तदुपादानम्। ततस्त्रिवर्गात्मकप्रवृत्तिधर्मविपरीतनिवृत्तिधर्मात्मको मोक्षफलः शान्तः। एते नवैव परस्परासङ्कीर्णा रसाः। तेनार्द्रता स्थायिकः स्नेहो रस इत्यसत्। तस्य रत्यादावन्तर्भावात्। तथा हि-यूनो मित्रे स्नेहो रतौ, लक्ष्मणादेर्भ्रातरि स्नेहो धर्मवीरे, बालस्य मातापित्रादौ स्नेहो भये विश्रान्तः। एवं वृद्धस्य पुत्रादाविति द्रष्टव्यम्। तथा गर्धस्थायिकस्य लौल्यरसस्य हासे वा रतौ वाऽन्यत्र वाऽन्तर्भावो वाच्यः। एवं भक्तावपि वाच्यम्' ( काव्यानुशासन २. २७ )।

अनुवाद—'श्रृङ्गाररस' का स्वरूप 'श्रृङ्गार' शब्द की व्युत्पत्ति ( 'श्रृङ्गं ऋच्छति' इति श्रृङ्गारः ) से ही स्पष्ट हो जाता है। 'श्रृङ्ग' का अभिप्राय है ( कामुक-युगल के उत्पीडक ) कामाविर्भाव का और 'श्रृङ्गार' का अभिप्राय है उसका जो 'इस प्रकार के कामोद्भेद से संभूत हो'। इस रस के आलम्बन प्रायः उत्तम प्रकृति के ही प्रेमीजन हुआ करते हैं। अर्थात् परकीया किंवा अनुरागशून्य वेश्या-नायिका को छोड़कर अन्य प्रकार की नायिकाएँ तथा दक्षिण आदि प्रकार के नायक ही इसके उपयुक्त 'आलम्बन' विभाव हैं। इसके 'उद्दीपन' विभाव हैं—चन्द्र-चन्द्रिका, चन्दनानुलेपन, भ्रमर-झङ्कार आदि-आदि। इसके अनुभाव प्रेम-पगे भृकुटि-भङ्ग, कटाक्ष आदि-आदि हैं। औग्र्य, मरण, आलस्य और जुगुप्सा को छोड़ कर सभी व्यभिचारी भाव इसके परिपोषक हुआ करते हैं। 'रति' इसका स्थायी भाव है। इसका वर्ण श्याम है और इसके अभिमानिदेव विष्णु भगवान् हैं।

उदाहरण के लिये 'शून्यं वासगृहम्' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति पर्याप्त है। इस सूक्ति में

आलम्बनविभावौ। शून्यं वासगृहमुद्दीपनविभावः। चुम्बनमनुभावः। लज्जाहासौ व्यभिचारिणौ। एतैरभिव्यक्तः सहृदयविषयो रतिभावः शृङ्गाररसरूपतां भजते।

---

जिस 'रति' की पूर्णाभिव्यक्ति है उसका आलम्बन विभाव वह प्रेमी जोड़ा है जिसका व्यक्तित्व यहाँ अत्यन्त सुन्दर रूप से चित्रित किया हुआ है। 'शून्य वासगृह' के रूप में उद्दीपन विभाव स्पष्ट विराजमान है। यहाँ अनुभाव की वर्णना चुम्बन के चित्रण में की हुई है। लज्जा और हास के भाव व्यभिचारी भाव हैं। इस विभावादिवर्णना से सहृदय-हृदय में रतिभाव अभिव्यक्त हो रहा है और यही अभिव्यक्त रतिभाव 'शृङ्गार रस' का रूप है।

विमर्श—( क ) 'रति' की ६ उत्तरोत्तर विकासावस्था मानी गयी हैं—

१. प्रेम—'स प्रेमा भेदरहित यूनोर्यद्भावबन्धनम्।'
२. मान—'यत्तु प्रेमानुबन्धेन स्वातन्त्र्याद्धृदयङ्गमम्।
बध्नाति भावकौटिल्यं सोऽयं मान इतीर्यते॥
३. प्रणय—बाह्यान्तरोपचारैर्यत् प्रेम मानोपकल्पितैः।
बध्नाति भावविस्रम्भं सोऽयं प्रणय उच्यते॥
४. स्नेह—विस्रम्भे परमां काष्ठामारूढे दर्शनादिभिः।
यत्र द्रवत्यन्तरङ्गं स स्नेह इति कथ्यते॥
५. राग—'दुःखमप्यधिकं चित्ते सुखत्वेनैव रज्यते।
येन स्नेहप्रकर्षेण स राग इति गीयते॥'
६. अनुराग—'राग एव स्वसंवेद्यदशां प्राप्याप्रकाशितः।
यावदाश्रयवृत्तिश्चेदनुराग इतीरितः॥'

'रति' का ही उत्तरोत्तर यह विकास 'शृङ्ग' शब्द का निर्देश है और इसी 'शृङ्ग' अथवा उत्तरोत्तर विकसित रतिभाव का अभिव्यङ्ग्य सम्पूर्ण स्वरूप 'शृङ्गार' रस है।

( ख ) 'रति' अथवा स्त्री-पुरुष का परस्परास्थाबन्ध, जो कि शृङ्गार रूप आस्वाद हुआ करता है, भावप्रकाशन ( ४ र्थ अधिकार ) की इन पंक्तियों में और भी अधिक स्पष्ट रूप से प्रकाशित है—

परस्परस्वसंवेद्यसुखसम्वेदनात्मिका।
याऽनुभूतिर्मिथः सैव रतिर्यूनोः सरागयोः॥
सम्पन्नैश्वर्यसुखयोरशेषगुणयुक्तयोः।
नवयौवनयोः श्लाघ्यप्रकृत्योः श्रेष्ठरूपयोः॥
नारीपुरुषयोस्तुल्या परस्परविभाविका।
स्पृहाह्वया चित्तवृत्ती रतिरित्यभिधीयते॥
रतिरिच्छा भवेद् यूनोरुभयप्रार्थनात्मिका।
यूनोः परस्पराह्लादरहोविस्रम्भकारिका॥
सुखात्मिका मनोवृत्ती रतिरित्यभिधीयते।
आलापलीलोपचारचेष्टादृष्टिविलोकनैः॥
अन्योन्यभोग्यधीरेव रहः स्त्रीपुंसयो रतिः।
इयमङ्कुरिता प्रेम्णा मानात् पल्लविता पुनः॥
सकोरका प्रणयतः स्नेहात्कुसुमिता भवेत्।

( शृङ्गार के भेद : १ विप्रलम्भ और २ संभोग )

तद्भेदावाह—

**विप्रलम्भोऽथ संभोग इत्येष द्विविधो मतः ॥ १८६ ॥**

तत्र—

**यत्र तु रतिः प्रकृष्टा नाभीष्टमुपैति विप्रलम्भोऽसौ ।**

अभीष्टं नायकं नायिकां वा ।

**स च पूर्वरागमानप्रवासकरुणात्मकश्चतुर्धा स्यात् ॥ १८७ ॥**

( १—विप्रलम्भ शृङ्गार :—स्वरूप और प्रकार—निरूपण : प्रथम भेद-पूर्वराग )

तत्र—

**श्रवणाद्दर्शनाद्वापि मिथः संरूढरागयोः ।**

---

रागात् फलवती चेयमनुरागेण भुज्यते ॥

( ग ) शृङ्गार के अधिदैवत को 'विष्णु' मानने का यह अभिप्राय है—

'आभिरूप्यमधिष्ठानं शृङ्गारस्य यतो भवेत् ।
अभिरूपोत्तमो विष्णुस्तस्मादस्याधिदैवतम् ॥'

अनुवाद— शृङ्गार के भेदों का निरूपण किया जा रहा है—

प्रथमतः यह शृङ्गार दो प्रकार का है—पहला विप्रलम्भ और दूसरा संभोग ।

पहला अर्थात् 'विप्रलम्भ' तो वह शृङ्गार-भेद है जिसमें नायक-नायिका का परस्परानुराग तो प्रगाढ हुआ करता है किन्तु परस्पर मिलन नहीं होने पाता ।

यहाँ 'अभीष्ट' का अभिप्राय है ( नायिका की दृष्टि से ) नायक का और ( नायक की दृष्टि से ) नायिका का ।

यह 'विप्रलम्भ'—शृङ्गार भी चार प्रकार का हुआ करता है । ( १ ) पूर्वराग-विप्रलम्भ, ( २ ) मान-विप्रलम्भ ( ३ ) प्रवास-विप्रलम्भ और ( ४ ) करुण—विप्रलम्भ ।

विमर्श—'विप्रलम्भ' की निरुक्ति यह है—

'संभोगसुखास्वादलोभेन विशेषेण प्रलभ्यते आत्माऽत्रेति विप्रलम्भः ।'

( काव्यानुशासन २. ३० )

तात्पर्य यह है कि नायक-नायिका के परस्परानुराग में मिलन-नैराश्य ही 'विप्रलम्भ' है । नाट्यदर्पणकार ने इसीलिये कहा है—

'परस्परानुरक्तयोरपि विलासिनोः पारतन्त्र्यादेरघटनं चित्तविश्लेषो वा विप्रलम्भः ।'

'विप्रलम्भ' और 'संभोग' दोनों रतिप्रकर्ष के अवस्थाभेद हैं जिनका संवलितस्वभाव शृङ्गाररस का स्वरूप है । जैसा कि कहा भी गया है—

'एतौ ( विप्रलम्भसंभोगौ ) द्वावप्यवस्थाविशेषावात्मा स्वभावो यस्यावस्थातुर्दशाद्वयानुयायिन आस्थाबन्धात्मकरतिप्रकर्षरूपस्य शृङ्गारस्य, तेन शृङ्गारस्य नेमौ भेदौ गोत्वस्येव शाबलेयबाहुलेयावपि तु सम्भोगेऽपि विप्रलम्भसम्भावनासद्भावाद् विप्रलम्भेऽपि मनसा संभोगानुवेधादुभयसंवलितस्वभावः शृङ्गारः । उत्कटत्वाच्चैकदेशेऽपि संभोगशृङ्गारो विप्रलम्भशृंगार इति चोपचारेणोच्यते । अवस्थाद्वयमीलननिबन्धने च सातिशयश्चमत्कारः ।'

( नाट्यदर्पण : तृतीय विवेक )

अनुवाद—पूर्वराग-विप्रलम्भ :—'पूर्वराग' का अभिप्राय है रूप-सौन्दर्य आदि के

दशाविशेषो योऽप्राप्तौ पूर्वरागः स उच्यते ॥ १८८ ॥
श्रवणं तु भवेत्तत्र दूतवन्दीसखीमुखात् ।
इन्द्रजाले च चित्रे च साक्षात्स्वप्ने च दर्शनम् ॥ १८९ ॥
अभिलाषश्चिन्तास्मृतिगुणकथनोद्वेगसंप्रलापाश्च ।
उन्मादोऽथ व्याधिर्जडता मृतिरिति दशात्र कामदशाः ॥१९०॥
अभिलाषः स्पृहा चिन्ता प्राप्त्युपायादिचिन्तनम् ।
उन्मादश्चापरिच्छेदश्चेतनाचेतनष्वपि ॥ १९१ ॥
अलक्ष्यवाक्प्रलापः स्याच्चेतसो भ्रमणाद् भृशम् ।
व्याधिस्तु दीर्घनिःश्वासपाण्डुताकृशतादयः ॥ १९२ ॥
जडता हीनचेष्टत्वमङ्गानां मनसस्तथा ।

शेषं स्पष्टम् ।

( अभिलाष-दशा का पूर्वराग-विप्रलम्भ )

क्रमेणोदाहरणानि—

'प्रेमार्द्राः प्रणयस्पृशः परिचयादुद्गाढरागोदया-
स्तास्ता मुग्धदृशो निसर्गमधुराश्चेष्टा भवेयुर्मयि ।
यास्वन्तःकरणस्य बाह्यकरणव्यापाररोधी क्षणा-
दाशंसापरिकल्पितास्वपि भवत्यानन्दसान्द्रो लयः ॥'

---

श्रवण अथवा दर्शन से परस्पर अनुरक्त नायक-नायिका की उस दशा का जो कि उनके समागम के पहले की दशा हुआ करती है। रूप-सौन्दर्यादि का श्रवण तो दूत, वन्दी, सखी आदि के मुख से संभव है और दर्शन संभव है इन्द्रजाल में, चित्र में, स्वप्न में अथवा साक्षात्। इसमें दस कामदशायें संभव हैं (१) अभिलाष, (२) चिन्ता, (३) स्मृति, (४) गुणकथन, (५) उद्वेग, (६) संप्रलाप, (७) उन्माद, (८) व्याधि, (९) जडता और (१०) मृति (मरण)। इनमें 'अभिलाष' का अभिप्राय है नायक और नायिका की पारस्परिक स्पृहा का और चिन्ता का अभिप्राय है परस्पर प्राप्ति के उपायों के चिन्तन का। 'उन्माद' कहते हैं जड़-चेतन में विवेक न कर पाने को। 'प्रलाप' का तात्पर्य है अटपटी बातचीत का जोकि मन के बहक जाने से स्वाभाविक ही है। दीर्घ निश्वास, पाण्डुता, कृशता आदि-आदि का नाम 'व्याधि' है और जिसे 'जडता' कहा गया है वह शारीरिक किं वा मानसिक निश्चेष्टता है।

इन दशाओं के अतिरिक्त और जो दशायें हैं जैसे कि स्मृति आदि वे तो स्वयं स्पष्ट हैं।

इनके उदाहरण क्रमशः दिये जा रहे हैं—

'ओह ! क्या ही अच्छा होता कि उस भोली चितवनवाली सुन्दरी की वे प्रेम-पगी, प्रणय भरी किं वा क्रमशः प्रगाढ़ अनुराग से सनी स्वभाव-रमणीय श्रृंगार-चेष्टायें पुनः मुझे अपना लक्ष्य बनातीं। ओह ! जब भी मेरा मन उनकी ओर लग जाता है तब पता

अत्र मालतीसाक्षाद्दर्शनप्ररूढरागस्य माधवस्याभिलाषः।

( चिन्ता-दशा का पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'कथमीक्षे कुरङ्गाक्षीं साक्षाल्लक्ष्मीं मनोभुवः।
इति चिन्ताकुलः कान्तो निद्रां नैति निशीथिनीम्॥'

अत्र कस्याश्चिन्नायिकाया इन्द्रजालदर्शनप्ररूढरागस्य नायकस्य चिन्ता। इदं मम।

( स्मृति-दशा का पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'मयि सकपटम्'—इत्यादौ नायकस्य स्मृतिः।

( गुणकथन की कामदशा में पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'नेत्रे खञ्जन-गञ्जने'—इत्यादौ गुणकथनम्।

( उद्वेग-दशा में पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'श्वासान्मुञ्चति'—इत्यादौ उद्वेगः।

( प्रलाप-दशा में पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'त्रिभागशेषासु निशासु च क्षणं निमील्य नेत्रे सहसा व्यबुध्यत।
क्व नीलकण्ठ! व्रजसीत्यलक्ष्यवागसत्यकण्ठार्पितबाहुबन्धना॥'

अत्र प्रलापः।

( उन्माद-दशा में पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'भ्रातर्द्विरेफ'—इत्यादौ उन्मादः।

---

नहीं मेरा हृदय, क्योंकर एक सान्द्र आनन्द में लीन होने लगता है और मेरी सभी इन्द्रियाँ अपना-अपना व्यापार रोके अन्तर्मुखी बन जाया करती हैं।

यहाँ ( महाकवि भवभूति के 'मालती-माधव' की इस सूक्ति में ) 'मालती' के साक्षात् दर्शन से, उसपर अत्यन्तानुरक्त 'माधव' की अभिलाष-दशा का अभिव्यञ्जन है ( जिसमें पूर्वराग-विप्रलम्भ का अनुभव स्पष्ट है )।

अथवा 'प्रणयी युवा को नींद नहीं आती। उसकी सारी रात इसी चिन्ता में बीत रही है कि कैसे वह अपनी मृगनयनी प्रिया को—अपनी साक्षात् कामलक्ष्मी को—देख पाय!'

यहाँ इन्द्रजाल में नायिका का दर्शन करनेवाला नायक की प्ररूढ रति-भावना का अभिव्यञ्जन है जिसमें चिन्ता-दशा की झलक स्पष्ट है यह रचना मेरी ( कविराज विश्वनाथ की ) अपनी रचना है।

अथवा जैसे कि 'मयि सकपटम्' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति, यहाँ नायक की स्मृति-दशा अंकित की गई है।

अथवा जैसे कि 'नेत्रे खञ्जनगञ्जने' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति, यहाँ गुणकथन-दशा का स्पष्टाङ्कन है।

अथवा जैसे कि 'श्वासान् मुञ्चति' आदि पूर्वोदाहृत सूक्ति, यहाँ उद्वेग-दशा का चित्रण है।

अथवा जैसे कि—( महाकविकालिदास के कुमारसंभव में पार्वती के ) प्रलाप का यह वर्णन—

'रात के पिछले पहर में थोड़ी देर के लिये आँख झंपाती पार्वती 'मेरे नीलकण्ठ! तुम कहाँ हो' की बड़बड़ाहट के साथ कल्पना-शिव के गले में अपनी भुजलता डाल जग पड़ती रही।'

अथवा जैसे कि पूर्वोद्धृत 'भ्रातर्द्विरेफ' आदि सूक्ति में उन्माद-वर्णन।

( व्याधि-दशा में पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'पाण्डु क्षामं वदनं हृदयं सरसं तवालसं च वपुः ।
आवेदयति नितान्तं क्षेत्रियरोगं सखि ! हृदन्तः ॥'

अत्र व्याधिः—

( जडता-दशा में पूर्वराग-विप्रलम्भ )

'भिसणीअलसअणीए निहिअं सव्वं सुणिच्चलं अङ्गं ।
दीहो णीसासहरो एसो साहेइ जीअइत्ति परं ॥'
( विसिनीदलशयनीये निहितं सर्वं सुनिश्चलमङ्गम् ।
दीर्घो निश्वासभर एष साधयति जीवति इति परम् ॥ )

अत्र जडता । इदं मम ।

( विप्रलम्भश्रृङ्गार में वर्जित कामदशायें )

**रसविच्छेदहेतुत्वान्मरणं नैव वर्ण्यते ॥ १९३ ॥**
**जातप्रायं तु तद्वाच्यं चेतसाकाङ्क्षितं तथा ।**
**वर्ण्यतेऽपि यदि प्रत्युज्जीवनं स्याददूरतः ॥ १९४ ॥**

---

अथवा 'अरी सखी ! तेरा यह पीला मुरझाया चेहरा, रसभरा हृदय और ढीली-ढाली देह-सब कुछ यही सूचित कर रहे हैं कि तेरे हृदय में कोई अत्यन्त असाध्य रोग आ घुसा है ।'

यहाँ यह स्पष्ट है कि व्याधि की दशा चित्रित की हुई है ।

अथवा 'इसका शरीर कमलदल की शय्या पर पड़ा हुआ अत्यन्त निश्चल लग रहा है । बस, लम्बी-लम्बी साँसें ही बता रही हैं कि यह अभी भी जीवित है ।'

यहाँ 'जडता' की दशा का चित्रण है । यह सूक्ति मेरी ( साहित्यदर्पणकार की ) अपनी रचना है ।

विमर्श—( क ) संस्कृत काव्य-नाट्य-साहित्य में पूर्वराग-विप्रलम्भ का अनेकधा प्रकाशन हुआ है । पूर्वराग के अनेकों कारण उपनिबद्ध किये गये हैं । जिनमें श्रवण, प्रत्यक्षदर्शन, चित्र-दर्शन, स्वप्नदर्शन, दैवपारतन्त्र्य, मानुष-पारतन्त्र्य आदि-आदि के निदर्शन अधिकाधिक उपलब्ध होते हैं । जैसे कि दैवपारतन्त्र्य से संभूत पूर्वराग का कालिदासकृत यह अभिव्यञ्जन—

'शैलात्मजापि पितुरुच्छिरसोऽभिलाषं
व्यर्थं समीक्ष्य ललितं वपुरात्मनश्च ।
सख्योः समक्षमिति चाधिकजातलज्जा
शून्या जगाम भवनाभिमुखी कथञ्चित् ॥'

(ख) 'पूर्वराग' की कामावस्थाओं का निर्धारण एक प्राचीन आचार्य-परम्परा है । वस्तुतः बात यह है कि इसकी दशाओं का निर्धारण नहीं किया जा सकता, जैसा कि कहा भी गया है—

'एतस्मिन्नभिलाषादि मरणान्तमनेकधा ।
तत्तत्सञ्चारिभावानामुत्कटत्वाद्दशा भवेत् ॥
तथापि प्राक्तनैरस्या दशावस्था समासतः ।
( रसार्णवसुधाकर २ य विलास )

अनुवाद—विप्रलम्भ श्रृङ्गार में 'मरण' का वर्णन निषिद्ध है क्योंकि इससे रस विच्छिन्न हो जाता है । किन्तु यदि इसका वर्णन किया भी जाय तो केवल दो प्रकारों से ही किया जा सकता है—१. मरणासन्न दशा के रूप में और २. मरण की हार्दिक अभिलाषा

तत्राद्यं यथा—

'शेफालिकां विदलितामवलोक्य तन्वी
प्राणान् कथंचिदपि धारयितुं प्रभूता।
आकर्ण्य संप्रति रुतं चरणायुधानां
किं वा भविष्यति न वेद्मि तपस्विनी सा ॥'

द्वितीयं यथा—

'रोलम्बाः परिपूरयन्तु हरितो झङ्कारकोलाहलै-
र्मन्दं मन्दमुपैतु चन्दनवनीजातो नभस्वानपि।
माद्यन्तः कलयन्तु चूतशिखरे केलीपिकाः पञ्चमं
प्राणाः सत्वरमश्मसारकठिना गच्छन्तु गच्छन्त्वमी ॥'

ममैतौ।

तृतीयं यथा—

कादम्बर्यां महाश्वेतापुण्डरीकवृत्ता। एष च प्रकारः करुणविप्रलम्भविषय इति वक्ष्यामः।

केचित्तु—

---

के रूप में। वैसे इस ढंग से कि मर कर भी शीघ्र पुनर्जीवन मिल जाय, यहाँ मरण का वर्णन किया भी जा सकता है।

उदाहरण के लिये (१) 'मरणासन्नता' के रूप में मरण का वर्णन—

'अरे प्रेमी युवा! तुम्हारी प्रेमिका-सुन्दरी का हाल क्या बताऊँ! जब उसने खिले हुये शेफालिका-सुमनों (हरसिंगार के फूलों) को देखा, बड़ी कठिनता से प्राण धारण किया। किन्तु इस समय 'कुक्कुट-ध्वनि (मुर्गों की आवाज, प्रातःकाल की सूचक ध्वनि) को सुनकर, कह नहीं सकती, उस पर क्या बीती होगी!'

[यहाँ विरह-व्यथा की असह्यता में प्रेमिका की मरणासन्नता का जो वर्णन है वह विप्रलम्भ श्रृङ्गार को और भी सरस बना रहा है।]

अथवा

(२) मरण की हार्दिक अभिलाषा के रूप में मरण का वर्णन—

'भ्रमर अपनी मधुर झंकारों से दिशाओं को भर दें, मलयानिल के मन्द-मन्द झोंके चतुर्दिक् चलते दिखाई पड़ें, आम्रमञ्जरियों के सौरभ से मत्त वनी कोयलें पञ्चम स्वर में कूक उठें और पत्थर से भी कड़े मेरे प्राण, जितनी जल्दी हो, मुझे छोड़कर विदा हो जांय।'

ये दोनों सूक्तियाँ मेरी स्वरचित सूक्तियाँ हैं।

(३) मरकर शीघ्र पुनरुज्जीवन के रूप में मरण का वर्णन—जैसे कि (महाकवि बाण की) कादम्बरी में महाश्वेता और पुण्डरीक के वृत्तान्त में, पुण्डरीक का मरण-वर्णन। यह अन्तिम प्रकार का मरण-वर्णन पूर्वराग-विप्रलम्भ में नहीं हुआ करता। इसका उचित स्थान करुण-विप्रलम्भ में है और आगे (करुण-विप्रलम्भ के प्रसंग में) निर्दिष्ट भी कर दिया जायगा।

कतिपय काव्याचार्य पूर्वोक्त कामदशाओं के बदले निम्न-निर्दिष्ट कामदशायें माना करते हैं—

'नयनप्रीतिः प्रथमं चित्तासङ्गस्ततोऽथ संकल्पः ।
निद्राच्छेदस्तनुता विषयनिवृत्तिस्त्रपानाशः ॥
उन्मादो मूर्च्छा मृतिरित्येताः स्मरदशा दशैव स्युः ।' इत्याहुः ।

तत्र च—

**आदौ वाच्यः स्त्रिया रागः पुंसः पश्चात्तदिङ्गितैः ।**

इङ्गितान्युक्तानि । यथा रत्नावल्यां सागरिकावत्सराजयोः । आदौ पुरुषानुरागे संभवत्यप्येवमधिकं हृदयङ्गमं भवति ।

**नीली कुसुम्भं मञ्जिष्ठा पूर्वरागोऽपि च त्रिधा ॥ १९५ ॥**

तत्र—

**न चातिशोभते यन्नापैति प्रेम मनोगतम् ।**
**तन्नीलीरागमाख्यातं यथा श्रीरामसीतयोः ॥ १९६ ॥**
**कुसुम्भरागं तत्प्राहुर्यदपैति च शोभते ।**

---

(१) नयनप्रीति (तारा मैत्रक—एक दूसरे के देखते ही अनुरक्ति), (२) चित्त की आसक्ति (चित्तासंग), (३) संकल्प (मिलन-कामना), (४) निद्राच्छेद, (५) तनुता, (६) विषय-निवृत्ति, (७) त्रपानाश, (८) उन्माद, (९) मूर्च्छा और (१०) (मरण)।

पूर्वराग-विप्रलम्भ के सम्बन्ध में यह जानना आवश्यक है कि पहले तो नायिका का अनुराग वर्णित किया जाय और बाद में उसकी चेष्टाओं से प्रभावित हुए नायक का अनुराग।

ये इङ्गित अथवा चेष्टायें कौन-कौन हैं—इसका तो पहले ही निर्देश कर दिया गया है। नायिका के इङ्गित-दर्शन से नायक के अनुराग का उदाहरण 'रत्नावली' नाटिका में देखा जाय, जहाँ वत्सराज, सागरिका की अनुराग-भरी चेष्टाओं के कारण उस पर अनुरक्त चित्रित किये गये हैं। यद्यपि यह ठीक है कि नायिका के अनुरक्त होने के पहले ही, उस पर, नायक अनुरक्त हो जाय, किन्तु यदि नायिका का अनुराग पहले हो जाय तो ऐसे 'पूर्वराग' का अभिव्यंजन बहुत ही रमणीय और हृदयस्पर्शी हुआ करता है।

यहाँ यह जान लेना आवश्यक है कि 'पूर्वराग' भी तीन प्रकार का हुआ करता है—(१) नीली-राग, (२) कुसुम्भ-राग और (३) मञ्जिष्ठा-राग।

पहला अर्थात् नीलीराग—
जो अनुराग बाहरी दिखावे में नहीं दिखायी पड़ता किन्तु हृदय में कूट-कूट भरा रहता है वह 'नीली-राग' कहा जाया करता है। राम और सीता का अनुराग 'नीली-राग' का एक सुन्दर निदर्शन है।

दूसरा अर्थात् कुसुम्भ-राग—
जो अनुराग बाहरी चमक-दमक तो रखता हो किन्तु हृदय से हट जाय, वह 'कुसुम्भ-राग' माना जाया करता है।

**मञ्जिष्ठारागमाहुस्तद् यन्नापैत्यतिशोभते ॥ १९७ ॥**

तीसरा अर्थात् मञ्जिष्ठा-राग—

'मञ्जिष्ठा-राग' उस अनुराग को कहते हैं जो हृदय में भी हो और बाहरी दिखावे में भी आय।

**विमर्श**—(क) पूर्वराग-विप्रलम्भ में मरण-वर्णन निषिद्ध माना गया है। भाव-प्रकाशनकार ने अमंगल की दृष्टि से मरण-वर्णन का निषेध किया है—

'आस्ववस्थासु विहितैः प्रतीकारैः समागमः।
न भवेद् यदि कामाग्निदग्धयोर्मरणं भवेत्॥
अमंगलं स्यान्मरणमिति यूनोर्न कल्प्यते।'

(भावप्रकाशन—चतुर्थ अधिकार)

किन्तु जिस दृष्टि से यहाँ मरण-वर्णन सम्भव है वह है मरणोद्योग वर्णन की दृष्टि, जैसा कि श्रीशिङ्ग-भूपाल की इन पंक्तिओं से स्पष्ट है—

'तैस्तैः कृतैः प्रतीकारैर्यदि न स्यात् समागमः।
अतः स्यान्मरणोद्योगः कामाग्नेस्तत्र विक्रमाः॥
लीलाशुकचकोरादिन्यासः स्निग्धसखीकरे।
कलकण्ठकलालापश्रुतिर्मन्दानिलादरः॥
ज्योत्स्नाप्रवेश-माकन्द-मञ्जरीवीक्षणादयः।'

(रसार्णवसुधाकर—२य विलास)

(ख) साहित्यदर्पणकार ने यहाँ 'पूर्वराग' का जो त्रैविध्य बताया है वह वस्तुतः 'राग' का त्रैविध्य है। यह राग 'रति' भाव की ही फलोन्मुख्यदशा है। 'राग' का अभिप्राय दो प्रेमियों के ऐसे स्नेह-प्रकर्ष का है जो उनके हृदय और प्रेममय सुख-दुःखात्मक जीवन को अपने रंग में रंग दिया करता है। नीचे की पंक्तियों में 'राग' और राग के त्रैविध्य का एक संक्षिप्त किन्तु सारगर्भित वर्णन है—

'रज्यते दीप्यते चित्ते स राग इति कथ्यते।
सुखदुःखात्मकं भोग्यं सुखत्वेनाभिमन्यते॥
येन रागः स इत्युक्तो रञ्जनाद्विषयात्मनोः।
नीली-कुसुम्भ-मञ्जिष्ठारागौपम्येन स त्रिधा॥

(नीली-राग)—क्षालितो यस्तु नापैति यश्च नातीव शोभते।
नीलीरागस्स एवेति कथितो रागवेदिभिः॥
(कुसुम्भ-राग)—योऽपैति क्षालितः क्षिप्रमध्यक्षं योऽपि शोभते।
कुसुम्भराग एवैष इति विद्वद्भिरीरितः॥
(मञ्जिष्ठा-राग)—अतीव शोभते यस्तु नापैति क्षालितोऽपि सन्।
स एव कविभिः सर्वैर्मञ्जिष्ठाराग उच्यते॥
ज्येष्ठो माञ्जिष्ठरागः स्याद् नीलीरागस्तु मध्यमः।
कुसुम्भरागः कविभिरधमः परिकीर्तितः॥

(भावप्रकाशन—चतुर्थ अधिकार)

( २—मानविप्रलम्भ : सप्रभेदनिरूपण )

अथ मानः—

मानः कोपः स तु द्वेधा प्रणयेर्ष्यासमुद्भवः ।
द्वयोः प्रणयमानः स्यात् प्रमोदे सुमहत्यपि ॥ १९८ ॥
प्रेम्णः कुटिलगामित्वात् कोपो यः कारणं विना ।

द्वयोरिति नायकस्य नायिकायाश्च उभयोश्च प्रणयमानो वर्णनीयः ।

उदाहरणम् ।

'अलिअपसुत्तअ णिमिलिअच्छ देसु सुहअ मज्झ ओआसं ।
गण्डपरिउम्बणापुलइअङ्ग ! ण पुणो चिराइस्सं ॥'
( अलीकप्रसुप्तक निमीलिताक्ष देहि सुभग मह्यमवकाशम् ।
गण्डपरिचुम्बनपुलकिताङ्ग न पुनश्चिरयिष्यामि ॥ )

नायिकाया यथा कुमारसंभवे संध्यावर्णनावसरे ।

उभयोर्यथा—

'पणअकुविआणँ दोण्ह वि अलिअसुत्ताणँ माणइल्लाणं ।
णिच्चलणिरुद्धणीसासदिण्णअण्णाणँ को मल्लो ॥'
( प्रणयकुपितयोर्द्वयोरलीकप्रसुप्तयोर्मानिनोः ।
निश्चलनिरुद्धनिःश्वासदत्तकर्णयोः को मल्लः ॥ )

---

अनुवाद—मान-विप्रलम्भ—'मान' का अभिप्राय है कोप ( प्रणय-कोप ) का। इसके दो भेद स्पष्ट हैं—१. प्रणयसमुद्भव मान ( प्रणय-मान ) और २. ईर्ष्यासमुद्भव मान ( ईर्ष्या-मान )।

( १ ) प्रणय-मान का तात्पर्य है अकारण कोप का। प्रेम की चाल सदा टेढ़ी हुआ करती है। प्रेमी-प्रेमिका के हृदय में प्रेम के भरे रहने पर भी, उनका एक दूसरे पर अकारण कोप स्वाभाविक है। इसीलिये 'प्रणय-मान' भी ( असंयोग में रतिभाव की अभिव्यञ्जना का ) एक विशेष ही विप्रलम्भ-प्रकार है।

यहाँ ( कारिका ) में 'द्वयोः' का अभिप्राय नायक और नायिका दोनों का है क्योंकि 'प्रणयमान' एक का नहीं अपितु दोनों का वर्णित किया जाया करता है। उदाहरण के लिये—

नायक का प्रणयमान—

'अरे ! सोने का बहाना बनाने वाले ! झूठमूठ आँख मूंदे लेट लगाने वाले ! अरे, कपोलचुम्बन से पुलकित होने वाले ! मुझे भी थोड़ी जगह दो, अब से मैं देर कभी न लगाऊँगी।'

नायिका का प्रणयमान—

इसका एक सुन्दर उदाहरण तो ( महाकवि कालिदास कृत ) 'कुमार-संभव' में, संध्या वर्णन के प्रसंग में, पार्वती का प्रणयमान है :—

( सन्ध्यया कमलयोनिकन्यया या तनुः सुतनु ! पूर्वमुज्झिता ।
सेयमस्तमुदयञ्च सेवते तेन मानिनि ! ममात्र गौरवम् ॥ आदि )

नायक-नायिका-युगल का प्रणयमान—

'प्रेमी और प्रेमिका-दोनों ही प्रेम-कोप में पड़े हैं, दोनों ही अपने आप को झूठमूठ सोते

अनुनयपर्यन्तासहत्वे त्वस्य न विप्रलम्भभेदता, किन्तु संभोगसञ्चार्याख्य-भावत्वम् ।

यथा—

'भ्रूभङ्गे रचितेऽपि दृष्टिरधिकं सोत्कण्ठमुद्वीक्षते
रुद्धायामपि वाचि सस्मितमिदं दग्धाननं जायते ।
कार्कश्यं गमितेऽपि चेतसि तनू रोमाञ्चमालम्बते
दृष्टे निर्वहणं भविष्यति कथं मानस्य तस्मिञ्जने ॥'

यथा वा—

'एकस्मिन्शयने पराङ्मुखतया वीतोत्तरं ताम्यतो-
रन्योन्यस्य हृदि स्थितेऽप्यनुनये संरक्षतोर्गौरवम् ।
दंपत्योः शनकैरपाङ्गवलनान्मिश्रीभवच्चक्षुषो-
र्भग्नो मानकलिः सहासरभसव्यासक्तकण्ठग्रहः ॥'

**पत्युरन्यप्रियासङ्गे दृष्टेऽथानुमिते श्रुते ॥ १९९ ॥**
**ईर्ष्यामानो भवेत्स्त्रीणां तत्र त्वनुमितिस्त्रिधा ।**
**उत्स्वप्नायितभोगाङ्कगोत्रस्खलनसम्भवा ॥ २०० ॥**

---

दिखा रहे हैं और दोनों ही चुपचाप, एक दूसरे के, धीरे-धीरे और रुक-रुक कर निकलते निश्वासों के सुनने में कान लगाये पड़े हैं—देखना है दोनों में कौन प्रणय-कोप में बाजी मारता है ।'

यहाँ यह ध्यान रखना आवश्यक है कि यदि प्रणय-मान ( नायक और नायिका में से, किसी के ) अनुनय-विनय से समाप्त हो जाय तब तो इसे विप्रलम्भ शृङ्गार का प्रकार नहीं माना जायगा । अनुनय-विनय से समाप्त होने वाला प्रणयमान ( तो असूया रूप व्यभिचारिभाव है और इसलिये ) संभोगशृङ्गार का परिपोषक है। इसका उदाहरण ( अमरुशतक की ) यह निम्न सूक्ति है—

'मेरी भौंहें चढ़ आयी हैं किन्तु निगाहें एक विशेष प्रकार की उत्कण्ठा से भर उठती हैं; मेरी बातचीत बंद है किन्तु यह 'जला' मुंह मुसकराहट से खिल रहा है, मेरे चित्त में कठोरता है किन्तु देह रोमाञ्चों से फूल उठी है । पता नहीं कि जब वे सामने पड़ेंगे तब उन पर मेरा यह सब प्रणयकोप कैसे निभ सकेगा ?'

अथवा ( अमरुशतक की ही ) यह सूक्ति—

'प्रेमी और प्रेमिका-दोनों एक ही पर्यङ्क पर, उलटे मुंह, चुपचाप पड़े, विह्वल होते रहे; दोनों, एक दूसरे के मनाने के इच्छुक होते हुए भी, अपने-अपने गौरव की रक्षा में व्यग्र बनते रहे और साथ ही साथ कटाक्ष-निरीक्षण के द्वारा दोनों एक दूसरे से आँखें भी मिलाते रहे । तब, भला, प्रणयमान कब तक निभ पाय ! वह टूट पड़ा और हंस-हंस कर दोनों एक दूसरे के गले लिपट पड़े ।'

( २ ) ईर्ष्यामान—'ईर्ष्यामान' का अभिप्राय है किसी दूसरी प्रेमिका पर, अपने प्रेमी की आसक्ति के देखने, सुनने अथवा अनुभव करने के कारण, नायिका के प्रेम-कोप का। यहाँ नायक की अन्यप्रेमिकासक्ति का जो अनुमान है वह तीन प्रकार का है—१. उत्स्व-

तत्र दृष्टे यथा—

'विनयति सुदृशो दृशोः परागं प्रणयिनि कौसुममाननानिलेन।
तदहितयुवतेरभीक्ष्णमक्ष्णोर्द्वयमपि रोषरजोभिरापुपूरे॥'

संभोगचिह्नेनानुमिते यथा—

'नवनखपदमङ्गं गोपयस्यंशुकेन
स्थगयसि पुनरोष्ठं पाणिना दन्तदष्टम्।
प्रतिदिशमपरस्त्रीसङ्गशंसी विसप-
न्नवपरिमलगन्धः केन शक्यो वरीतुम्॥'

एवमन्यदपि।

**साम भेदोऽथ दानं च नत्युपेक्षे रसान्तरम्।**
**तद्भङ्गाय पतिः कुर्यात् षडुपायानिति क्रमात्॥ २०१॥**
**तत्र प्रियवचः साम भेदस्तत्सख्युपार्जनम्।**
**दानं व्याजेन भूषादेः पादयोः पतनं नतिः॥ २०२॥**
**सामादौ तु परिक्षीणे स्यादुपेक्षावधीरणम्।**
**रभसत्रासहर्षादेः कोपभ्रंशो रसान्तरम्॥ २०३॥**

---

प्नायित जन्य (स्वप्न में, नायक द्वारा अन्य प्रेमिका की बातें बड़बड़ाने से उत्पन्न), २. भोगाङ्क-जन्य (नायक के शरीर पर अन्य नायिका-संभोग के चिह्नों के देखने से उत्पन्न) और ३. गोत्रस्खलन-जन्य (अकस्मात् नायक के मुख से अन्य नायिका का नाम निकल पड़ने से उत्पन्न)।

उदाहरण के लिये—अन्य प्रेमिकाविषयक आसक्ति-दर्शन से उत्पन्न 'ईर्ष्यामान' (जैसा कि महाकवि माघ के 'शिशुपालवध' में चित्रित है)—

'जैसे ही नायक ने, किसी सुन्दरी के नेत्रों में पड़े पुष्प-पराग को, अपने मुंह से फूँक-फूँक कर दूर करना चाहा, वैसे ही उसकी प्रेमिका के दोनों नेत्र क्रोध के रजःकणों से भर उठे।'

संभोग-चिह्न से अनुमित ईर्ष्यामान (जो कि महाकवि माघ द्वारा ही चित्रित है)—

'अरे! नये नखक्षत के चिह्न तो तुम वस्त्र से छिपा लोगे और ओठों पर पड़े दन्तक्षत को हाथों से ढक लोगे किन्तु यह तो बताओ कि चारों ओर फैलते, उस सुन्दरी के संभोग के सूचक, नवपरिमलगन्ध को क्यों कर रोक सकोगे?'

इसी भाँति उत्स्वप्नायित आदि से अनुमित ईर्ष्यामान के उदाहरण यत्र-तत्र स्वयं देखे जा सकते हैं।

यहां यह जानना आवश्यक है कि मान-भङ्ग के ६ उपाय हैं—

१. साम, २. भेद, ३. दान ४. नति, ५. उपेक्षा और ६. रसान्तर (अन्य भावों का अवतरण)। इनमें 'साम' का अभिप्राय प्रिय वचन का है। 'भेद' कहते हैं प्रेमिका की सखी को अपने पक्ष में मिला लेने को। 'दान' का तात्पर्य है किसी बहाने आभूषण आदि के देने का। 'नति' पैरों पर गिर पड़ने का नाम है। 'उपेक्षा' कहते हैं सामादि उपायों के कार्यकर न हो सकने पर निरुपाय बैठ रहने को। और 'रसान्तर' का तात्पर्य है रभस (घबराहट), हास, हर्ष आदि के कारण कोप के नष्ट हो जाने का।

यथा—

'नो चाटुश्रवणं कृतम्—' इत्यादि। अत्र सामादयः पञ्च सूचिताः। रसान्तरमूह्यम्।

---

उदाहरण के लिये 'नो चाटुश्रवणं कृतम्' आदि सूक्ति पर्याप्त है जहाँ साम, दान, भेद, नति और उपेक्षा के मानभङ्गोपाय स्पष्ट वर्णित हैं। 'रसान्तर' के द्वारा मानभङ्ग का उदाहरण स्वयं ढूँढ़ा जा सकता है।

**विमर्श**—(क) 'मान' से संभूत विप्रलम्भ 'मान-विप्रलम्भ' कहा गया है। नीचे की पंक्तिओं में इसकी निरुक्ति और इसके स्वरूप का सुन्दर निरूपण किया हुआ है—

'मुहुः कृतो मेतिमेति प्रतिषेधार्थवीप्सया।
ईप्सितालिङ्गनादीनां निरोधो मान उच्यते॥
सोऽयं सहेतु-निर्हेतुभेदाद् द्वेधाऽत्र हेतुजः।
ईर्ष्यया संभवेदीर्ष्या त्वन्यासङ्गिनि वल्लभे॥
असहिष्णुत्वमेव स्याद् दृष्टेरनुमितेः श्रुतेः।'

(रसार्णवसुधाकर, २ य विलास)

यहाँ मानविप्रलम्भ का एक 'निर्हेतुक' भेद निर्दिष्ट किया हुआ है। साहित्यदर्पणकार ने इस भेद का नाम 'प्रणयमान' रखा है जो कि उचित ही है।

(ख) साहित्यदर्पणकार ने मानभङ्ग के उपाय-षट्क का जो उल्लेख किया है उसकी दृष्टि से मानविप्रलम्भ के भेदों का 'सहेतुक' और 'निर्हेतुक' नाम ही अधिक युक्तियुक्त प्रतीत होता है। 'सहेतुक' मान का शमन सामादि उपाय-षट्क द्वारा संभव है और निर्हेतुक मान स्वयं शान्त हुआ करता है। रसार्णवसुधाकरकार ने इसीलिये कहा है—

'निर्हेतुकः स्वयं शाम्येत् स्वयंग्राहस्मितादिभिः॥
हेतुजस्तु शमं याति यथायोग्यं प्रकल्पितैः।
साम्ना भेदेन दानेन नत्युपेक्षारसान्तरैः॥'

(ग) मानभङ्ग के उपायों में 'रसान्तर' का अभिप्राय यह है—

'आकस्मिकरसादीनां कल्पना स्याद्रसान्तरम्।
यादृच्छिकं बुद्धिपूर्वमिति द्वेधा निगद्यते॥
अनुकूलेन दैवेन कृतं यादृच्छिकं भवेत्।
प्रत्युत्पन्नधियां पुंसां कल्पितं बुद्धिपूर्वकम्॥'

(रसार्णवसुधाकर : २ य विलास)

जैसे कि, यादृच्छिक 'रसान्तर' से मानभङ्ग—

'मानमस्या निराकर्त्तुं पादयोर्मे पतिष्यतः।
उपकाराय दिष्ट्यैतदुदीर्णं घनगर्जितम्॥'

और, बुद्धिपूर्वक 'रसान्तर' से मानभङ्ग—

'लीलातामरसाहतोऽन्यवनितानिःशङ्कदष्टाधरः
कश्चित् केसरदूषितेक्षण इव व्यामील्य नेत्रे स्थितः।
मुग्धा कुड्मलिताननेन ददती वायुं स्थिता तस्य सा
भ्रान्त्या धूर्ततयाऽथवा नतिमृते तेनानिशं चुम्बिता॥'

(घ) 'प्रणयमान' तो नायिका, नायक और नायक-नायिकायुगल का वर्णित किया जाया

३. ( प्रवास-विप्रलम्भ : सप्रभेद वर्णन )

अथ प्रवासः—

प्रवासो भिन्नदेशित्वं कार्याच्छापाच्च संभ्रमात् ।
तत्राङ्गचेलमालिन्यमेकवेणीधरं शिरः ॥ २०४ ॥
निःश्वासोच्छ्वासरुदितभूमिपातादि जायते ।

किञ्च—

अङ्गेष्वसौष्ठवं तापः पाण्डुता कृशताऽरुचिः ॥ २०५ ॥
अधृतिः स्यादनालम्बस्तन्मयोन्मादमूर्च्छनाः ।
मृतिश्चेति क्रमाज्ज्ञेया दश स्मरदशा इह ॥ २०६ ॥
असौष्ठवं मलापत्तिस्तापस्तु विरहज्वरः ।
अरुचिर्वस्तुवैराग्यं सर्वत्रारागिता धृतिः ॥ २०७ ॥
अनालम्बनता चापि शून्यता मनसः स्मृता ।
तन्मयं तत्प्रकाशो हि बाह्याभ्यन्तरतस्तथा ।

शेषं स्पष्टम् ।

---

करता है किन्तु ईर्ष्यामान केवल नायिकानिष्ठ ही वर्णनयोग्य है । महाकवि भवभूति ने राम के प्रणयमान का बड़ा सुन्दर वर्णन किया है—

'अस्मिन्नेव लतागृहे त्वमभवस्तन्मार्गदत्तेक्षणः
सा हंसैः कृतकौतुका चिरमभूद् गोदावरीसैकते ।
आयान्त्या परिदुर्मनायितमिव त्वां वीक्ष्य बद्धस्तया
कातर्यादरविन्दकुड्मलनिभो मुग्धः प्रणामाञ्जलिः ॥'

( उत्तररामचरित ३. ३८ )

अनुवाद—प्रवास-विप्रलम्भ—'प्रवास' का अभिप्राय है—कार्यवश, शापवश अथवा संभ्रमवश नायक के देशान्तर-गमन का ( और इसके कारण जो विप्रलम्भ है उसे 'प्रवास-विप्रलम्भ' कहा करते हैं )। प्रवास-विप्रलम्भ में नायिका की ये ये चेष्टायें हुआ करती हैं—अङ्ग-मालिन्य, वस्त्र-मालिन्य, एकवेणी-धारण, निश्वास-उच्छ्वास, रोदन, भूमिपतन आदि-आदि ।

इसमें ये निम्न-लिखित १० कामदशायें स्वाभाविक हैं—

१. अङ्गों का असौष्ठव, २. सन्ताप, ३. पाण्डुता, ४. दुर्बलता, ५. अरुचि, ६. अधीरता, ७. अनालम्बनता, ८. तन्मयता, ९. उन्माद और १०. मूर्च्छा । मरण भी इसकी ११ वीं दशा है ।

इनमें 'असौष्ठव' का अभिप्राय है मलिनता का । 'ताप' कहते हैं वियोग-ज्वर को । 'अरुचि' का तात्पर्य वस्तुओं के प्रति विरक्तता का है । 'अधृति' है—कहीं भी जी का न लगना । 'अनालम्बनता' का अर्थ है चित्त की शून्यता का और 'तन्मयता' कहते हैं बाहर-भीतर सर्वत्र प्रियतम-दर्शन को । पाण्डुता, कृशता आदि तो स्वयं स्पष्ट हैं ।

एकदेशतो यथा मम तातपादानाम्—

'चिन्ताभिः स्तिमितं मनः' करतले लीना कपोलस्थली'
प्रत्यूषक्षणदेशपाण्डु वदनं श्वासैकखिन्नोऽधरः।
अम्भःशीकरपद्मिनीकिसलयैर्नापैति तापः शमं,
कोऽस्याः प्रार्थितदुर्लभोऽस्ति सहते दीनां दशामीदृशीम् ॥'

**भावी भवन्भूत इति त्रिधा स्यात्तत्र कार्यजः ॥ २०८ ॥**

कार्यस्य बुद्धिपूर्वकत्वात्त्रैविध्यम्।

तत्र भावी यथा मम—

'यामः सुन्दरि, याहि पान्थ, दयिते शोकं वृथा मा कृथाः,
शोकस्ते गमने कुतो मम ततो बाष्पं कथं मुञ्चसि।
शीघ्रं न व्रजसीति मां गमयितुं कस्मादियं ते त्वरा,
भूयानस्य सह त्वया जिगमिषोर्जीवस्य मे संभ्रमः ॥'

भवन् यथा—

'प्रस्थानं वलयैः कृतं, प्रियसखैरस्रैरजस्रं गतं,
धृत्या न क्षणमासितं, व्यवसितं चित्तेन गन्तुं पुरः।
यातुं निश्चितचेतसि प्रियतमे सर्वे समं प्रस्थिता
गन्तव्ये सति जीवित! प्रियसुहृत्साथः किमु त्यज्यते ॥'

---

जैसे कि, कुछ दशाओं के उदाहरण के रूप में, अपने पूज्य पितृचरण की यह सूक्ति—

'इसका मन चिन्ताओं से बंधा है, इसकी कपोलस्थली हाथों पर धरी है, इसका चेहरा प्रातःकाल के चन्द्रमा जैसा पीला पड़ा है, इसके अधर दीर्घ-निश्वास से सूखे हुए हैं और इसका सन्ताप, क्या शीतल जलकण और क्या पद्मिनी-किसलय—किसी से दूर नहीं होता। पता नहीं इसका कौन ऐसा दुर्लभ प्रेमी है जो इसकी यह दुरवस्था देखकर भी नहीं पिघलता।'

'कार्यज' (कार्यवश होने वाला) प्रवास भी तीन प्रकार का है—(१) भावी, (२) वर्तमान और (३) भूत।

यहाँ यह जानना आवश्यक है कि कार्यवश प्रवास के तीन भेद इसलिये हैं कि कार्य का पूर्ववर्ती (कार्यविषयक) विचार भविष्य, वर्तमान और अतीत—तीनों कालों में संभव है।

जैसे कि 'भावी' प्रवास का यह स्वकृत वर्णन—

'(प्रेमी-) सुन्दरी! अब हम जा रहे हैं, (प्रेमिका-) पथिक! जा सकते हो। (प्रेमी-) प्रिये! व्यर्थ शोक मत करना, (प्रेमिका-) तुम्हारे जाने से मुझे क्यों शोक हो? (प्रेमी-) फिर तेरे आँसू क्यों निकल पड़े? (प्रेमिका-) इसीलिये कि तुम जाने में देर लगा रहे हो, (प्रेमी-) तुझे मेरे चले जाने की जल्दी क्यों? (प्रेमिका-) इसलिये कि तुम्हारे साथ चले जाने के लिये मेरे प्राण जल्दी मचाये हैं।'

अथवा जैसे कि, 'वर्तमान' प्रवास का यह वर्णन—

'मेरे प्राण! तू क्यों अँटकता है जब प्रियतम ने जाने का निश्चय किया, हाथ के कंगने खिसक पड़े, एक मात्र सहायक आँसू निकल पड़े, हृदय का धीरज भाग चला,

भूतो यथा—'चिन्ताभिः स्तिमितम्–' इत्यादि ।

शापाद्यथा—'तां जानीयाः–' इत्यादि ।

संभ्रमो दिव्यमानुषनिर्घातोत्पातादिजः ।

यथा—

विक्रमोर्वश्यामुर्वशीपुरूरवसोः ।

अत्र पूर्वरागोक्तानामभिलाषादीनामत्रोक्तानां चाङ्गासौष्ठवादीनामपि दशानामुभयेषामप्युभयत्र सम्भवेऽपि चिरन्तनप्रसिद्ध्या विविच्य प्रतिपादनम् ।

---

मन आगे चल निकला—सबके सब मुझे छोड़ एक साथ चल पड़े । अब मुझे भी तो जाना ही है; तू भी अपने साथियों का साथ देने को तैयार हो जा ।'

जैसे कि 'भूत' प्रवास का इसी प्रकार वर्णन—'चिन्ताभिः स्तिमितं मनः'आदि सूक्ति ।

'शापज' प्रवास—इसका उदाहरण तो (महाकवि कालिदास के 'मेघदूत' की)—'तां जानीयाः' आदि सूक्तियाँ हैं ही ।

'संभ्रमजन्य' प्रवास—यहाँ 'संभ्रम' का अभिप्राय दिव्य, मानुष, निर्वात, उत्पात आदि-आदि का है और इनमें से किसी से उत्पादित प्रवास संभ्रमजन्य (संभ्रमज) प्रवास है । उदाहरण के लिये 'विक्रमोर्वशी' में उर्वशी और पुरूरवा का जो विप्रयोग है वह दिव्य संभ्रमज प्रवास रूप में ही वर्णित है ।

यहाँ यह जान लेना आवश्यक है कि जैसे 'पूर्वराग' विप्रलम्भ की अभिलाषादि दस कामदशायें, 'प्रवास' विप्रलम्भ में संभव हैं वैसे ही 'प्रवास' विप्रलम्भ की अंगासौष्ठवादि दस कामदशायें 'पूर्वराग'-विप्रलम्भ में भी संभव हैं, किन्तु यहाँ इनकी पृथक्-पृथक् स्थिति इसलिये निर्दिष्ट की गयी क्योंकि प्राचीन परम्परा इसी के पक्ष में है ।

विमर्श—(क) 'प्रवास' का अभिप्राय नायक और नायिका की 'भिन्नदेशस्थिति' का है किन्तु इसके पहले नायक और नायिका की 'समानदेशस्थिति' और 'समागम' आवश्यक है ।

इसीलिये कहा गया है—

'पूर्वसंगतयोर्यूनोर्भवेद् देशान्तरादिभिः ।
चरणव्यवधानं यत् स प्रवास इतीरितः ॥
तज्जन्यो विप्रलम्भोऽपि प्रवासत्वेम सम्मतः ।'

(ख) 'प्रवास' के त्रिविध निमित्त में 'कार्य' रूप निमित्त का अभिप्राय यह है—

'धर्मार्थसंग्रहो बुद्धिपूर्वो व्यापारः कार्यम्'

अर्थात् नायक का धर्म-संग्रह किं वा अर्थ-संग्रह का दृष्टि से जो देशान्तरगमन है वह 'कार्य' है । इस 'कार्य' के भी तीन भेद हैं—

(१) वृत्त, (२) वर्तिष्यमाण और (३) वर्तमान ।

इस दृष्टि से वृत्त कार्य से सम्बद्ध प्रवास 'वृत्त' (भूत) प्रवास है, वर्तिष्यमाण कार्य से सम्बद्ध प्रवास 'वर्तिष्यमाण' (भावी) प्रवास है और वर्तमान कार्य से सम्बद्ध प्रवास 'वर्तमान' प्रवास है ।

(ग) साहित्यदर्पणकार ने 'संभ्रमजन्य' प्रवास का जो निर्देश किया है वह भी अनेक प्रकार का हो सकता है । 'संभ्रम' कहते हैं 'आवेग' को और आवेग दिव्य, भौम आदि-आदि भेदों से नाना प्रकार का हो सकता है । महाकवि कालिदास की विक्रमोर्वशी में 'दिव्यसंभ्रम'ज प्रवास का सुन्दर अभिव्यंजन है—

'सिष्टेस् कोपवशात्प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति,
स्वर्गायोत्पतिता भवेन्मयि पुनर्भावार्द्रमस्या मनः।
तां हर्तुं विबुधद्विषोऽपि न च मे शक्ताः पुरोवर्तिनीं,
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः॥'

(घ) साहित्यदर्पणकार ने प्रवास-विप्रलम्भ की कामदशाओं का जो निर्देश किया है वह उपलक्षण मात्र है। भावप्रकाशनकार ने इस विप्रलम्भ में और भी कामदशाओं और उनके निमित्तों का संकेत किया है, जैसे कि—

(१) उत्कण्ठाजन्य कामदशायें—

'अन्तस्संभोगसंकल्पः तत्कथाशाविलोकनम्॥
अङ्गग्लानिर्मनोरक्तिर्मनोरथविचिन्तनम्।
अधिजानुकरालम्बिकपोलतलमाननम्॥
प्रसन्नमुखरागश्च स्वेदोष्मा गद्गदा च वाक्।
उत्कण्ठानुभवा भावाः कथ्यन्ते भावकोविदैः॥'

(२) चिन्ताजन्य कामविकृतियां—

'केनोपायेन तत्प्राप्तिर्ममैव स भवेत् कथम्।
किं स वक्ष्यति किं वक्ष्ये दूतादि प्रेषयामि किम्॥
किं तेनेति वितर्कोऽयं हृदि चिन्तेति कथ्यते।
बध्नाति मेखलादीनि परामृशति पाणिना॥
स्पृशत्यूरुं च नाभिं च नीवीं विस्रंस्य नह्यति।
अन्तर्बाष्पोद्गमं चक्षुराकेकरकनीनिकम्॥
अन्तर्बहिः पुरः पश्चादनालम्बनवीक्षणम्।
चिन्तासमुत्थिता ह्येते भावाः स्युर्मन्मथाश्रयाः॥'

(३) उन्मादजन्य मान्मथविकार—

उन्मादो विरहोत्थो यः सोऽतस्मिंस्तद्ग्रहाग्रहः।
सर्वावस्थासु सर्वत्र सर्वथा सर्वदा मनः॥
तद्गतं तत् कथाह्लादि प्रद्वेष्टीष्टानपीतरान्।
दीर्घं मुहुर्निःश्वसिति तिष्ठत्यनिमिषेक्षणम्॥
विहारकाले रुदति क्रन्दति ध्यायति क्षणम्।
गायति स्वदते तस्मिन् हसति स्तौति मुह्यति॥
इत्थमुन्मादजा भावाः कथिता नाट्यकोविदैः।

आदि-आदि।

(ङ) सरस्वतीकण्ठाभरणकार श्रीभोजराज ने 'प्रवास' की निरुक्ति में ही प्रवास का पूरा रहस्य स्पष्ट कर दिया है—

'यत्राङ्गना युवानश्च वसते न वसन्ति च।
स प्रवासः प्रशब्देन प्रतीपार्थेन कथ्यते॥
चित्तोत्कण्ठादिभिश्चेतो भृशं वासयतीह यः।
प्रवासयति वा यूनः स प्रवासो निरुच्यते॥
प्रपूर्वको वसिर्ज्ञेयः कारितान्तःप्रमागणे।
तूष्णीं प्रवासयेदेनमिति वृद्धानुशासनात्॥'

(सरस्वतीकण्ठाभरण : ५म परिच्छेद)

( ४—करुणविप्रलम्भ )

अथ करुणविप्रलम्भः—

यूनोरेकतरस्मिन्गतवति लोकान्तरं पुनरलभ्ये ।
विमनायते यदैकस्ततो भवेत् करुणविप्रलम्भाख्यः ॥२०९॥

यथा—

कादम्बर्यां पुण्डरीकमहाश्वेतावृत्तान्ते ।

पुनरलभ्ये शरीरान्तरेण वा लभ्ये तु करुणाख्य एव रसः ।

किञ्चात्राकाशसरस्वतीभाषानन्तरमेव श्रृङ्गारः, संगमप्रत्याशया रतेरुद्भवात् । प्रथमं तु करुण एव, इत्यभियुक्ता मन्यन्ते ।

---

( च ) 'प्रवास' के बाद समागम-रति का आनन्द उत्कट हुआ करता है जैसा कि कहा भी गया है—

'प्रवासानन्तरे तस्याभ्यवहारार्थतेष्यते ।
तत्र ह्युपोषितैरन्नमिव निर्विश्यते रतिः ॥'

अर्थात् जैसे उपवास के बाद भोजन में एक विचित्र आनन्द मिला करता है वैसे ही प्रवास के बाद संभोग भी विचित्र आह्लाद का जनक हुआ करता है ।

अनुवाद—करुण-विप्रलम्भ—'करुण' विप्रलम्भ वह श्रृंगार-प्रकार है जिसे प्रेमी और प्रेमिका में से किसी एक के दिवंगत हो जाने, किन्तु पुनरुज्जीवित हो सकने की अवस्था में, जीवित बचे दूसरे के हृदय के शोकसंवलित रतिभाव का अभिव्यञ्जन कहा गया है ।

उदाहरण के लिये—'कादम्बरी' के पुण्डरीक-महाश्वेता-वृत्तान्त में, पुनरुज्जीवित होनेवाले पुण्डरीक की मृत्यु पर महाश्वेता के शोकसंविग्न रतिभाव का अभिव्यञ्जन ।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि—प्रेमी और प्रेमिका में से किसी एक की आत्यन्तिक मृत्यु से मिलन की अत्यन्त निराशा अथवा परलोक में मिलन की आशा की अवस्था में जो रस अभिव्यङ्ग्य हो सकेगा, वह करुणरस ही होगा ( क्योंकि मिलन की आशा के अभाव में रति कहाँ ? वहाँ तो शोक ही शोक संभव है ) न कि 'करुण'-विप्रलम्भ श्रृंगार ।

वैसे 'कादम्बरी' के पुण्डरीक-महाश्वेता-वृत्तान्त में अभिव्यङ्ग्य रस के सम्बन्ध में काव्यार्थकोविदों का मतभेद है । यहाँ कुछ लोगों का कहना यह है—

'पुण्डरीक-महाश्वेता-वृत्तान्त में सर्वप्रथम अभिव्यङ्ग्य रस 'करुण' है । यह तो आकाशवाणी के द्वारा महाश्वेता के हृदय में पुण्डरीक के पुनर्मिलन की आशा के जग उठने के बाद की बात है कि महाश्वेता का रतिभाव उद्बोधन पा उठता है. और सहृदय-हृदय करुणविप्रलम्भ श्रृङ्गार का आस्वाद ले सकता है ।

किन्तु कुछ और लोग यहाँ यह कहते हैं—( आकाशवाणी के द्वारा महाश्वेता के हृदय में पुण्डरीक के ) मिलन की आशा के जग जाने के बाद भी यहाँ ( करुणविप्रलम्भ नहीं अपितु ) प्रवास-विप्रलम्भ श्रृङ्गार ही अभिव्यङ्ग्य है ( क्योंकि पुण्डरीक और महाश्वेता भिन्न देश ही नहीं अपितु भिन्न लोक के निवासी हैं और महाश्वेता के हृदय में पुण्डरीक के प्रति प्रेम उद्बुद्ध हो गया है ) ।

यच्चात्र 'सङ्गमप्रत्याशानन्तरमपि भवतो विप्रलम्भशृङ्गारस्य प्रवासाख्यो भेद एव' इति केचिदाहुः, तदन्ये 'मरणरूपविशेषसंभवात्तद्भिन्नमेव' इति मन्यन्ते।

( २—शृङ्गार-भेद : संभोगशृङ्गार : सप्रकार स्वरूप-निरूपण )

अथ संभोगः—

**दर्शनस्पर्शनादीनि निषेवेते विलासिनौ।**
**यत्रानुरक्तावन्योन्यं संभोगोऽयमुदाहृतः॥ २१० ॥**

---

और लोगों का यहाँ एक और ही अभिप्राय है क्योंकि उनका कहना यह है— ( आकाशवाणी के द्वारा महाश्वेता के हृदय में पुण्डरीक के मिलन की आशा के उद्बोधन के बाद भी ) यहाँ न तो करुणविप्रलम्भ की संभावना है और न प्रवासविप्रलम्भ की ही। यहाँ जो रस है वह करुणविप्रलम्भ तथा प्रवासविप्रलम्भ से भिन्न रूप का ही रस है क्योंकि यहाँ मरण-दशा के प्रतिपादन का वैशिष्ट्य एक और ही विप्रलम्भ-प्रकार की संभावना करा रहा है।

**विमर्श**—( क ) 'करुणविप्रलम्भ' वस्तुतः 'करुण' का भ्रमोत्पादक वियोगशृङ्गार-प्रकार है जैसा कि इन पङ्क्तियों में स्पष्ट है—

'द्वयोरेकस्य मरणे पुनरुज्जीवनावधौ॥
विरहः करुणोऽन्यस्य सङ्गमाशानिवर्तनः।
करुणभ्रमकारित्वात् सोऽयं करुण उच्यते॥'

( रसार्णवसुधाकर : २ य उल्लास )

( ख ) 'प्रवास' और 'करुण' में परस्पर भेद है। 'प्रवास' का अभिप्राय तो सशरीर देशान्तर गमन का अभिप्राय है किन्तु 'करुण' का अभिप्राय है प्राणों के बिना देशान्तर गमन का।

( ग ) दशरूपककार के अनुसार 'करुणविप्रलम्भ' शृङ्गार-भेद नहीं अपितु करुण रस के अन्तर्गत है—

'मृते त्वेकत्र यत्रान्यः प्रलपेच्छोक एव सः।
व्याश्रयत्वान्न शृङ्गारः ॥' ( दशरूपक : ४ र्थ प्रकाश )

किन्तु दिवंगत भी नायक अथवा नायिका के लिये जीवित नायिका अथवा नायक के हृदय में संगमाशा की उत्पत्ति से शृङ्गार की संभावना हो जाया करती है और इसीलिये दशरूपककार ने कहा है—**'प्रत्यापन्ने तु नेतरः'-कादम्बर्यां तु प्रथमं करुण आकाशसरस्वतीवचनादूर्ध्वं प्रवासशृङ्गार एवेति।**

दशरूपककार की इस मान्यता का विश्वनाथ कविराज ने खण्डन किया है और करुण-विप्रलम्भ को विप्रलम्भशृङ्गार का एक भिन्न ही प्रकार सिद्ध किया है जो कि सर्वथा युक्तियुक्त है। सरस्वतीकण्ठाभरणकार ने 'विप्रलम्भ' को चतुर्विध ही माना है—

'भावो यदा रतिर्नाम प्रकर्षमधिगच्छति।
नाधिगच्छति चाभीष्टं विप्रलम्भस्तदोच्यते॥
पूर्वानुरागो मानश्च प्रवासः करुणश्च सः।
पुरुषस्त्रीप्रकाण्डेषु चतुःकाण्डः प्रकाशते॥'

( सरस्वतीकण्ठाभरण : ५ म परिच्छेद )

**अनुवाद—संभोगशृङ्गार—परस्पर प्रेम-पगे नायक और नायिका के परस्पर दर्शन,**

आदिशब्दादन्योन्याधरपानचुम्बनादयः । यथा—'शून्यं वासगृहम्—' इत्यादि ।

संख्यातुमशक्यतया चुम्बनपरिरम्भणादिबहुभेदात् ।
अयमेक एव धीरैः कथितः संभोगश्रृङ्गारः ॥ २११ ॥
तत्र स्यादृतुषट्कं चन्द्रादित्यौ तथोदयास्तमयः ।
जलकेलिवनविहारप्रभातमधुपानयामिनीप्रभृतिः ॥ २१२ ॥
अनुलेपनभूषाद्या वाच्यं शुचि मेध्यमन्यच्च ।

तथा च भरतः—'यत्किञ्चिल्लोके शुचि मेध्यमुज्ज्वलं दर्शनीयं वा तत्सर्वं श्रृङ्गारेणोपमीयते ( उपयुज्यते च )' इति ।

किञ्च—

कथितश्चतुर्विधोऽसावानन्तर्यात्तु पूर्वरागादेः ॥ २१३ ॥

यदुक्तम्—

'न विना विप्रलम्भेन संभोगः पुष्टिमश्नुते ।
कषायिते हि वस्त्रादौ भूयान् रागो विवर्धते ॥' इति ।

तत्र पूर्वरागानन्तरं संभोगो यथा कुमारसम्भवे पार्वतीपरमेश्वरयोः ।

---

परस्पर-स्पर्शन आदि-आदि की अनुभूति का प्रदाता जो रस है वह 'संभोगश्रृङ्गार' है ।

यहाँ 'दर्शनस्पर्शनादीनि' में जो 'आदि' शब्द प्रयुक्त है उसका अभिप्राय परस्पर अधरपान, परस्पर चुम्बन, परस्पर आलिङ्गन आदि का समुच्चय है । उदाहरण के लिये 'शून्यं वासगृहम्' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति पर्याप्त है ।

संभोगश्रृङ्गार की भेद-प्रभेद-गणना असम्भव है क्योंकि परस्पर चुम्बन और आलिङ्गन आदि २ सुख-भोगों की गणना कौन कर सके ! इसलिये काव्य-कोविदों ने यही माना है कि यह श्रृङ्गार-प्रकार एक रूप का ही है जिसे 'संभोगश्रृङ्गार' कह सकते हैं ।

संभोगश्रृङ्गार के उद्दीपन-विभावों में सभी ऋतुयें, चन्द्र-चन्द्रिका, सूर्य, ज्योत्स्ना, चन्द्र और सूर्य के उदय और अस्त, जलविहार, वनविहार, प्रभात, मधुपान, रात्रिक्रीडा, चन्दनादि के अनुलेपन, भूषण-धारण किंवा अन्यान्य स्वच्छ, सुन्दर तथा सुमधुर पदार्थ अन्तर्भूत हैं ।

सम्भोगश्रृङ्गार के ये चार प्रकार भी प्रतिपादित किये गये हैं—(१) पूर्वरागानन्तर संभोग,(२) मानानन्तर संभोग, (३) प्रवासानन्तर संभोग और (४) करुणविप्रलम्भानन्तर संभोग । कहा भी गया है—

'जैसे वस्त्रादि के हलके रँगे होने पर ही रंग चढ़ा करता है, वैसे ही विप्रलम्भ के होने पर ही संभोग का आनन्द मिला करता है ।'

पूर्वराग-विप्रलम्भ के बाद संभोगश्रृङ्गार के अभिव्यञ्जन का उदाहरण कुमारसंभव में शिव-पार्वती का अनुराग-वर्णन है ।

प्रवासानन्तरं सम्भोगो यथा मम तातपादानाम्—

'क्षेमं ते ननु पक्ष्मलाक्षि !–किसअं खेमं मदङ्गं दिढं,
एतादृक्कृशता कुतः तुह पुणो पुट्ठं सरीरं जदो ।
केनाहं पृथुलः प्रिये !–पणइणीदेहस्स सम्मेलणात्,
त्वत्तः सुभ्रु ! न कापि मे, जइ इदं खेमं कुदो पुच्छसि ॥'

( क्षेमं ते ननु पक्ष्मलाक्षि ? कृशकं क्षेमं मदङ्गं दृढं
एतादृक् कृशता कुतः ? तव पुनः पुष्टं शरीरं यतः ।
केनाहं पृथुलः प्रिये ? प्रणयिनीदेहस्य सम्मेलनात्
त्वत्तः सुभ्रु ? न कापि मे, यदि इदं क्षेमं कुतः पृच्छसि ॥ )

एवमन्यत्राप्यूह्यम् ।

---

प्रवास विप्रलम्भ के बाद संभोगश्रृङ्गार की अभिव्यक्ति मेरे पूज्य पितृचरण की निम्न सूक्ति में देखिये—

'(प्रेमी) अरी सुनयने ! कुशल तो है ? (प्रेमिका) यही कुशल है कि मेरी पुष्ट देह कृश हो गयी है। ( प्रेमी ) तुम्हारी देह इतनी कृश क्यों ? ( प्रेमिका ) इसलिये कि तुम हृष्टपुष्ट हो रहे हो। ( प्रेमी ) अरी ! मैं कैसे हृष्टपुष्ट हूँ ! ( प्रेमिका ) अपनी प्यारी की देह के सम्मिश्रण से। (प्रेमी) अरी ! तुझे छोड़ कर और मेरी प्यारी कौन ? (प्रेमिका) तब भला मेरा कुशल-क्षेम पूछने का क्या अर्थ !'

[ यहां प्रवास के बाद परस्पर मिले प्रेमीयुगल की उक्ति-प्रत्युक्तियों में विप्रलम्भ-सम्मिश्रित संभोग की बड़ी मनोरम व्यञ्जना है। ]

इसी भांति मानानन्तर संभोग आदि के उदाहरण स्वयं ढूंढे जा सकते हैं।

**विमर्श**—सरस्वतीकण्ठाभरणकार ने 'संभोग' की व्युत्पत्ति में संभोगश्रृङ्गार का जो स्वरूप बताया है वह ध्यान देने योग्य है—

'भुजिः पालनकौटिल्याभ्यवहारानुभूतिषु ।
भुनक्ति भुग्नो भुंक्तेऽन्नं भुंक्ते सुखमितीष्यते ॥
समीचीनार्थसंपूर्वात्ततो घञ् प्रत्यये सति ।
भावे वा कारके वापि रूपं 'संभोग' इष्यते ॥
स पालनार्थः पूर्वानुरागानन्तर उच्यते ।
उत्पन्ना हि रतिस्तस्मिन्नानुकूल्येन पाल्यते ॥
स मानानन्तरं प्राप्तः कौटिल्यार्थं विगाहते ।
स्वतोऽपि कुटिलं प्रेम किं नु मानान्वये सति ॥
प्रवासानन्तरे तस्याभ्यवहारार्थतेष्यते ।
तत्र क्षुपोपितैरन्नमिव निर्विश्यते रतिः ॥
करुणानन्तरगतोऽनुभवार्थः स कथ्यते ।
विस्रम्भवद्भिरस्मिन्हि सुखमेवानुभूयते ॥
यदि वा भोग इत्यस्य सम्प्रयोगार्थवाचिनः ।
समा समासे चत्वारो विशेषास्तमुपासते ॥
स संक्षिप्तोऽथ संकीर्णः सम्पूर्णः सम्यगृद्धिमान् ।
अनन्तरोपदिष्टेषु सम्भोगेषूपपद्यते ॥

( २—हास्य : स्वरूप और भेद-निरूपण )

अथ हास्यः—

विकृताकारवाग्वेषचेष्टादेः कुहकाद्भवेत् ।
हास्यो हासस्थायिभावः श्वेतः प्रमथदैवतः ॥ २१४ ॥
विकृताकारवाक्चेष्टं यमालोक्य हसेज्जनः ।
तमत्रालम्बनं प्राहुस्तच्चेष्टोद्दीपनं मतम् ॥ २१५ ॥

---

नवे हि संगमे प्रायो युवानः साध्वसादिभिः ।
संक्षिप्तानेव रत्यर्थमुपचारान् प्रयुञ्जते ॥
मानस्यानन्तरे तेषां व्यलीकस्मरणादिभिः ।
रोपशेषानुसन्धानात् संकरः केन वार्यते ॥
संपूर्णः पूर्णकामानां कामिनां प्रोष्य संगमे ।
उत्कण्ठितानां भूयिष्ठमुपभोगः प्रवर्तते ॥
प्रत्यागतेऽपि यत्रैषा रतिपुष्टिः प्रिये जने ।
सा किमावर्ण्यते यूनां तत्रैव मृत जीविते ॥'

( सरस्वतीकण्ठाभरण ५ म परिच्छेद )

अर्थात् 'सम्' उपसर्गपूर्वक पालनार्थक, कौटिल्यार्थक, अभ्यवहारार्थक ( भोजनार्थक ) और अनुभवार्थक 'भुज्' धातु से 'घञ्' प्रत्यय करने पर 'संभोग' शब्द निष्पन्न होता है। तात्पर्य यह है कि प्रेमी-प्रेमिका के हृदय में उत्पन्न रतिभाव का परिपालन, प्रेम की कुटिल चाल में प्रेमी-प्रेमिका का पारस्परिक प्रेमभोग, प्रेमी-प्रेमिका का उत्कण्ठापूर्वक रति-सुख-लाभ और प्रेमी-प्रमिका का निर्द्वन्द्व प्रेमानन्दानुभव-ये चारों विशेषतायें 'सम्भोग' की उत्तरोत्तर विकासावस्थायें हैं। सम्भोग के 'पूर्वरागानन्तर'-'मानानन्तर' और 'करुणानन्तर' प्रकार क्रमशः इन्हीं चारों विशेषताओं के उत्तरोत्तर स्वरूप-विकास हैं। पूर्वराग-विप्रलम्भ के बाद का सम्भोग 'संक्षिप्त' मान-विप्रलम्भ के बाद का सम्भोग 'सङ्कीर्ण', प्रवासविप्रलम्भ के बाद का सम्भोग 'सम्पूर्ण' और करुण-विप्रलम्भ के बाद का सम्भोग 'समृद्ध' हुआ करता है। रति-सुख के अनुभव की संक्षिप्तता, संकीर्णता, संपूर्णता और समृद्धि ही वस्तुतः सम्भोग के चतुर्विध प्रकारों के नियामक तत्त्व हैं।

अनुवाद—हास्यरस—'हास्य' वह रस है जिसे 'हास' स्थायिभाव का अभिव्यञ्जन कहा जाया करता है। इसका आविर्भाव आकार-विकृति, वाग्विकृति, वेषविकृति, चेष्टा-विकृति किं वा अन्यान्य प्रकार की विकृतियों के वर्णन अथवा अभिनयन से हुआ करता है। इसका वर्ण श्वेत है और इसके अधिष्ठातृदेव प्रमथगण हैं। इसका आलम्बन वह व्यक्ति है जिसमें आकार, वाणी और चेष्टा की विकृतियां दिखायी दिया करती हैं और जिसे देख-देख लोग हँसा करते हैं। ऐसे हासास्पद व्यक्ति की जो चेष्टायें हैं वे ही यहां 'उद्दीपन' का काम किया करती हैं। इसके अनुभाव-वर्ग में नेत्र-निमीलन, मुख-विकास आदि-आदि की गणना है। इसके जो व्यभिचारी भाव हैं वे हैं निद्रा, आलस्य, अवहित्था आदि-आदि। इसके ६ भेद स्पष्ट हैं—

(१) उत्तम प्रकृतिगत 'स्मित' हास्य।
(२) उत्तम प्रकृतिगत 'हसित' हास्य।
(३) मध्यम प्रकृतिगत 'विहसित' हास्य।
(४) मध्यम प्रकृतिगत 'अवहसित' हास्य।
(५) अधम प्रकृतिगत 'अपहसित' हास्य और
(६) अधम प्रकृतिगत 'अतिहसित' हास्य।

अनुभावोऽक्षिसङ्कोचवदनस्मेरतादयः ।
निद्रालस्यावहित्थाद्या अत्र स्युर्व्यभिचारिणः ॥ २१६ ॥
ज्येष्ठानां स्मितहसिते मध्यानां विहसितावहसिते च ।
नीचानामपहसितं तथातिहसितं तदेष षड्भेदः ॥ २१७ ॥
ईषद्विकासिनयनं स्मितं स्याद् स्पन्दिताधरम् ।
किञ्चिल्लक्ष्यद्विजं तत्र हसितं कथितं बुधैः ॥ २१८ ॥
मधुरस्वरं विहसितं सांसशिरःकम्पमवहसितम् ।
अपहसितं सास्राक्षं विक्षिप्ताङ्गं च भवत्यतिहसितम् ॥ २१९ ॥

यथा—

'गुरोर्गिरः पञ्चदिनान्यधीत्य वेदान्तशास्त्राणि दिनत्रयं च ।
अमी समाघ्राय च तर्कवादान्समागताः कुक्कुटमिश्रपादाः ॥'

अस्य लटकमेलकप्रभृतिषु परिपोषो द्रष्टव्यः ।

अत्र च—

यस्य हासः स चेत् क्वापि साक्षान्नैव निबध्यते ।
तथाप्येष विभावादिसामर्थ्यादुपलभ्यते ॥ २२० ॥
अभेदेन विभावादिसाधारण्यात्प्रतीयते ।
सामाजिकैस्ततो हास्यरसोऽयमनुभूयते ॥ २२१ ॥

एवमन्येष्वपि रसेषु बोद्धव्यम् ।

---

यहाँ 'स्मित' का अभिप्राय नेत्रों के ईषद् विकास किं वा अधर-स्पन्दन ( ओठों के कुछ-कुछ फड़क उठने ) का है। 'हसित' कहते हैं ऐसे हास को जिसमें दांत भी कुछ-कुछ दिखायी पड़ जांय । जिसे 'विहसित' कहा गया है वह ऐसा हास है जिसमें साथ ही साथ मधुर शब्द भी निकल पड़ें । 'अवहसित' वह हास है जिसमें कन्धे और सिर भी कांपने लगें । 'अपहसित' का अभिप्राय है ऐसी हँसी का जिसमें आंखों में आंसू तक आ जांय' और 'अतिहसित' वह हास है जिसमें हाथ पैर भी उठाये-पटके जाया करें ।

उदाहरण के लिये—

'हट जाओ, देखो श्री कुक्कुटमिश्र जी पधार रहे हैं। आप ही वे महामहोपाध्याय हैं जो पांच दिन में ही प्रभाकर-मीमांसा की चटनी कर गये, तीन दिन बीतते-बीतते वेदान्त-दर्शनों को पी गये और तर्क शास्त्रों को सूंघ लेना तो आपके बांयें हाथ का खेल ही ठहरा।'

'हास्यरस' का पूर्ण परिपोष लटकमेलक सरीखे प्रहसनों में देखा जा सकता है ।

यहाँ यह जान लेना चाहिये कि हास्यरस के अभिव्यञ्जन के लिये यह आवश्यक नहीं कि इसके आलम्बन का सर्वत्र साक्षात् उपनिबन्ध हुआ करे क्योंकि यह तो विभावादि के सामर्थ्य में है कि हास्य का आलम्बन प्रतीत हो जाय। वस्तुतः सहृदय सामाजिक की हास्यानुभूति की जो प्रक्रिया है वह विभावादि का साधारणीकरण है ।

वस्तुतः यही बात अन्य रसों की अनुभूति के सम्बन्ध में भी ध्यान रखने योग्य है।

( ३—करुणरस )

अथ करुणः—

**इष्टनाशादनिष्टाप्तेः करुणाख्यो रसो भवेत् ।**
**धीरैः कपोतवर्णोऽयं कथितो यमदैवतः ॥ २२२ ॥**

---

**विमर्श**—( क ) भरतनाट्यशास्त्र आदि में 'हास्यरस' के स्वरूप से संबद्ध दो ही भेद निर्दिष्ट किये गये हैं—( १ ) आत्मस्थ हास्य और (२) परस्थ हास्य । 'आत्मस्थ' हास का अभिप्राय अपनी ही वागादि-विकृतियों पर अपने आप हंसना है। महाकवि विशाखदत्त के 'मुद्राराक्षस' में 'कञ्चुकी' का यह गूढ़ आत्मस्थ हास सहृदय सामाजिकों के आस्वाद का विषय है—

'कामं नन्दमिव प्रमथ्य जरया चाणक्यनीत्या यथा
धर्मो मौर्य इव क्रमेण नगरे नीतः प्रतिष्ठां मयि ।
तं सम्प्रत्युपचीयमानमपि मे लब्धान्तरः सेवया
लोभो राक्षसवज्जयाय यतते जेतुं न शक्नोति च ॥

जिसे 'परस्थहास्य' कहा गया है उसका अभिप्राय परगत वागादि-विकृतियों से हास के उद्भव का अभिप्राय है। इस हास्य का उदाहरण यह सूक्ति है—

'त्रस्तः समस्तजनहासकरः करेणो-
स्तावत् खरः प्रखरमुल्ललयाञ्चकार ।
यावच्चलासनविलोलनितम्बबिम्ब-
विस्रस्तवस्त्रमवरोधवधूः पपात ॥'

( ख ) साहित्यदर्पणकार ने 'स्मितादि' हास्य-षट्क का जो निरूपण किया है उसका आधार उत्तम-मध्यम किं वा अधम रूप से भिन्न तीन प्रकृतियों का भेद हैं ।

( ग ) अन्य दृष्टि से भी 'हास्य' का भेद किया जा सकता है जैसा कि भावप्रकाशनकार ने ही किया है—

'यद्यत् प्रहसनं वाक्यं स हास्यो वाचिकः स्मृतः ।
विपर्ययेण निक्षेपः साल्याभरणवाससाम् ॥
यः स नेपथ्यजो हास्य इति निर्णीयते बुधैः ।
विकटाभिनयत्वं यदङ्गानामवलोक्यते ॥
स्वभावाद्वाऽथ कपटात्स हास्यस्त्वाङ्गिको भवेत् ।

( भावप्रकाशन ३ य अधिकार )

( घ ) हास्य के अधिदैवत को 'प्रमथ' माना गया है जिसका कारण यह है—

'विकटाभिनयत्वं यद्धास्याधिष्ठानमुच्यते ॥
तदस्ति प्रमथे यस्मात्सोऽयमस्याधिदैवतम् ।

इसी प्रकार 'श्वेत' वर्ण से हास्य का जो सम्बन्ध बताया गया है उसका अभिप्राय 'प्रमथदेव' के वर्ण का है जिसमें हँसने वाले लोगों की दृष्टि-मुद्रा का रहस्य अन्तर्गर्भित है—

'चला हसितगर्भा च विशत्ताराऽनिमेषिणी ॥
किञ्चिदाकुञ्चिता हृष्टा दृष्टिर्हासे प्रकीर्तिता ।
अपाङ्गे शौक्ल्यभूयिष्ठा हासगर्भेति कथ्यते ॥

अनुवाद—करुणरस—

**'करुणरस' वह रस है जिसे शोकरूप स्थायिभाव का पूर्णाभिव्यञ्जन कहा गया है ।**

शोकोऽत्र स्थायिभावः स्याच्छोच्यमालम्बनं मतम् ।
तस्य दाहादिकावस्था भवेदुद्दीपनं पुनः ॥ २२३ ॥
अनुभावा दैवनिन्दाभूपातक्रन्दितादयः ।
वैवर्ण्योच्छ्वासनिःश्वासस्तम्भप्रलपनानि च ॥ २२४ ॥
निर्वेदमोहापस्मारव्याधिग्लानिस्मृतिश्रमाः ।
विषादजडतोन्मादचिन्ताद्या व्यभिचारिणः ॥ २२५ ॥

शोच्यं विनष्टबन्धुप्रभृति ।

यथा मम राघवविलासे—

'विपिने क्व जटानिबन्धनं तव चेदं क्व मनोहरं वपुः ।
अनयोर्घटना विधेः स्फुटं ननु खड्गेन शिरीषकर्त्तनम् ॥'

अत्र हि रामवनवासजनितशोकार्त्तस्य दशरथस्य दैवनिन्दा । एवं बन्धुवियोगविभवनाशादावप्युदाहार्यम् । परिपोषस्तु महाभारते स्त्रीपर्वणि द्रष्टव्यः ।

---

इसका आविर्भाव इष्टनाश और अनिष्ट-प्राप्ति से संभव है। इसका वर्ण कपोतवर्ण है और इसके जो देवता माने गये हैं वे यम हैं। इसका 'स्थायी' भाव 'शोक' है। इसका जो 'आलम्बन' है वह विनष्ट व्यक्ति है। इसके उद्दीपन वर्ग में दाहकर्म आदि की गणना है। दैवनिन्दन, भूमिपतन, क्रन्दन, वैवर्ण्य, उच्छ्वास, निश्वास, स्तम्भ, प्रलपन आदि-आदि इसके अनुभाव माने गये हैं। साथ ही साथ निर्वेद, मोह, अपस्मार, व्याधि, ग्लानि, स्मृति, श्रम, विषाद, जडता, उन्माद और चिन्ता आदि इसके व्यभिचारीभाव हैं।

यहाँ 'शोच्य' पद का अर्थ है—विनष्ट बन्धु-बान्धव आदि।

उदाहरण के लिये मेरे स्वरचित 'राघवविलास' की यह सूक्ति—

'कहाँ तो तुम्हारा यह कोमल शरीर और कहाँ तुम्हारा वन में जटाजूट का कठोर बन्धन ! इन दोनों का मेल विधि-विडम्बना है। यह तो ऐसा है जैसे तलवार से शिरीष के फूल का काटना !'

यहाँ राम के वनवास से शोकाकुल दशरथ का दैव-निन्दन वर्णित है इसी भाँति बन्धु-वियोग, वित्तनाश आदि-आदि से आविर्भूत करुण के उदाहरण देखे जा सकते हैं। करुणरस का यदि परिपोष देखना है तो महाभारत के स्त्रीपर्व में देखिये।

**विमर्श**—( क ) चित्तवैधुर्य को 'शोक' कहा गया है। 'शोक' का आस्वाद करुणरस है। 'करुण' शब्द की इस व्युत्पत्ति से ही 'करुणरस' के स्वरूप का परिचय मिल जाता है—

'अस्य कर्तृतया धीर्या सा घृणेत्युच्यते बुधैः।
घृणेः करुणशब्दस्तु विहितः शब्दवादिभिः ॥
अतो नैघण्टुकैरुक्ता घृणेति करुणेति च।
करुः क्लेश इति ख्यातः क्लेशं न सहते यतः ॥
यस्य धीकरुणा सा स्यात् प्रत्यये करुणो भवेत्।
पराश्रितानां क्लेशानामसहिष्णुतयोच्यते ॥
मनसो यादृशो भावः स वै करुण उच्यते।'

( भावप्रकाशन : २ य अधिकार )

( करुण और करुणविप्रलम्भश्रृङ्गार : भेद-निर्देश )

अस्य करुणविप्रलम्भाद् भेदमाह—

शोकस्थायितया भिन्नो विप्रलम्भादयं रसः ।
विप्रलम्भे रतिः स्थायी पुनःसंभोगहेतुकः ॥ २२६ ॥

( ४—रौद्ररस )

अथ रौद्रः—

रौद्रः क्रोधस्थायिभावो रक्तो रुद्राधिदैवतः ।
आलम्बनमरिस्तस्य तच्चेष्टोद्दीपनं मतम् ॥ २२७ ॥
मुष्टिप्रहारपातनविकृतच्छेदावदारणैश्चैव ।
संग्रामसंभ्रमाद्यैरस्योद्दीप्तिर्भवेत् प्रौढा ॥ २२८ ॥
भ्रूविभङ्गौष्ठनिर्देशबाहुस्फोटनतर्जनाः ।
आत्मावदानकथनमायुधोत्क्षेपणानि च ॥ २२९ ॥
अनुभावास्तथाक्षेपक्रूरसंदर्शनादयः ।
उग्रतावेगरोमाञ्चस्वेदवेपथवो मदः ॥ २३० ॥
मोहामर्षादयस्तत्र भावाः स्युर्व्यभिचारिणः ।

---

( ख ) करुण के अधिदैवत के रूप में 'यम' की मान्यता का कारण यह है—

'करुणस्याप्यधिष्ठानं दयेति परिभाष्यते ॥
पापं तया यमयति यमः सोऽस्याधिदैवतम् ।'

अनुवाद—'करुणरस' और 'करुणविप्रलम्भश्रृङ्गार' परस्पर भिन्न-भिन्न रस हैं क्योंकि करुणरस का स्थायी भाव शोक करुणविप्रलम्भश्रृङ्गार के स्थायी भाव 'रति' से सर्वथा भिन्न प्रकार का भाव है। यहाँ पुनर्मिलन की आशा बँधी रहती है ( जब कि करुणरस में इसकी कोई संभावना नहीं )।

विमर्श—करुण रस ही एकमात्र रस है और अन्य रस इसी के विवर्त हैं—यह 'करुणरसवाद' महाकवि भवभूति का रसवाद है जैसा कि निम्न पंक्तियों में स्पष्ट है—

'एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद्
भिन्नः पृथक् पृथगिवाश्रयते विवर्तान् ।
आवर्तबुद्बुदतरङ्गमयान् विकारा-
नम्भो यथा सलिलमेव तु तत्समस्तम् ॥'

अनुवाद—रौद्ररस—

'रौद्ररस' वह रस है जिसका स्थायी भाव 'क्रोध' हुआ करता है। इसका वर्ण रक्त है और इसके देवता रुद्र हैं। इसमें आलम्बनरूप से शत्रु का वर्णन किया जाया करता है और शत्रु की चेष्टायें उद्दीपन-विभाव का काम करती हैं। इसकी विशेष उद्दीप्ति मुष्टिप्रहार, भूपातन, भयंकर काटमार, शरीर-विदारण, संग्राम और संभ्रम आदि-आदि से हुआ करती है। इसके अनुभाव हैं—भ्रूभङ्ग, ओष्ठनिर्दशन, बाहुस्फोटन (ताल ठोंकना), तर्जन,

यथा—

'कृतमनुमतं दृष्टं वा यैरिदं गुरुपातकं
मनुजपशुभिर्निर्मर्यादैर्भवद्भिरुदायुधैः ।
नरकरिपुणा सार्धं तेषां सभीमकिरीटिना-
मयमहमसृङ्मेदोमांसैः करोमि दिशां बलिम् ॥'
( रौद्र और युद्धवीर : परस्पर भिन्न रस )

अस्य युद्धवीराद्भेदमाह—

**रक्तास्यनेत्रता चात्र भेदिनी युद्धवीरतः ॥ २३१ ॥**

---

स्वकृत वीरकर्मवर्णन, शस्त्रोत्क्षेपण, उग्रता, आवेग, रोमाञ्च, स्वेद, कम्प, मद, आक्षेप, क्रूरदृष्टि आदि । इसके जो व्यभिचारीभाव हैं उनमें मोह अमर्ष आदि का स्थान है ।

उदाहरण के लिये ( वेणीसंहार में अश्वत्थामा के क्रोध का यह अभिव्यञ्जन )—

'पाण्डव वीरो ! कुरु प्रवीरो ! अभी-अभी देख लो कि कृष्ण, भीम, अर्जुन और उन-उन निर्मर्याद, शस्त्रधारी नरपशुओं के खून, चर्बी और मांस के लोथड़ों से, जिन्होंने यह ( द्रोणवध रूप ) महापाप किया या इस घोर पातक में राय दी या इस कुकर्म के साक्षी बने, कैसे दिशाओं को बलि चढ़ा देता हूँ ।'

विमर्श—( क ) रौद्र के स्थायी भाव 'क्रोध' का यह स्वरूप विवेक है—

'तेजसो जनकः क्रोधः समिधा कथ्यते बुधैः ।
क्रोधः कोपश्च रोषश्चेत्येष भेदस्त्रिधा मतः ॥
क्रुत् क्रौर्यं तेन सर्वत्र धत्त्यतीत्यस्य निर्वहः ।
क्रोध्यते क्रोधयत्येव क्रोध इत्यभिधीयते ॥'

( भावप्रकाशन : २ य अधिकार )

और 'क्रोध' के अभिव्यङ्ग्य स्वरूप 'रौद्र' का यह—

'यत्कर्म रोदयत्यन्यान् स रौद्र इति वा भवेत् ।'

( ख ) रौद्र के अभिमानी देव 'रुद्र' हैं जैसा कि कहा भी गया है—

'रौद्रस्य यदधिष्ठानं कर्म रोगरुजात्मकम् ।
रुद्रस्य च तदस्तीति सोऽयमस्याधिदैवतम् ॥'

अनुवाद—'रौद्र' और 'युद्धवीर' का भेद स्पष्ट है क्योंकि 'रौद्र रस' में तो मुख लाल हो उठता है तथा आँखें जलने लगती हैं किन्तु 'युद्धवीर रस' में ये सब बातें नहीं होने पातीं ।

विमर्श—(क) 'युद्धवीर' और 'रौद्र' का पारस्परिक स्वरूपभेद काव्यानुशासनकार के शब्दों में इस प्रकार है—

'इह ( युद्धवीरे ) चापत्पङ्कनिमग्नतां स्वल्पसन्तोषं मिथ्याज्ञानं चापास्य यस्तत्त्वनिश्चयरूपोऽसंमोहाध्यवसायः स एवंप्रधानतयोत्साहहेतुः । रौद्रे तु ममताप्राधान्याद्दशास्त्रितानुचितयुद्धाद्यभीतिमोहविस्मयप्राधान्यमिति विवेकः ।'

अर्थात् युद्धवीर में तो मोहरहित अध्यवसाय का प्राधान्य रहा करता है किन्तु रौद्र में मोह-विस्मय की प्रधानता रहा करती है । असंमोह और मोह का ऐकरूप्य कहाँ ? युद्धवीर और रौद्र भी एक कैसे ?

( ५—वीररस : सप्रभेद-स्वरूप-विवेक )

अथ वीरः—

उत्तमप्रकृतिर्वीर उत्साहस्थायिभावकः ।
महेन्द्रदैवतो हेमवर्णोऽयं समुदाहृतः ॥ २३२ ॥
आलम्बनविभावास्तु विजेतव्यादयो मताः ।
विजेतव्यादिचेष्टाद्यास्तस्योद्दीपनरूपिणः ।
अनुभावास्तु तत्र स्युः सहायान्वेषणादयः ॥ २३३ ॥
सञ्चारिणस्तु धृतिमतिगर्वस्मृतितर्करोमाञ्चाः ।
स च दानधर्मयुद्धैर्दयया च समन्वितश्चतुर्धा स्यात् ॥२३४॥

स च वीरो दानवीरो धर्मवीरो युद्धवीरो दयावीरश्चेति चतुर्विधः ।
तत्र दानवीरो यथा परशुरामः—

'त्यागः सप्तसमुद्रमुद्रितमहीनिर्व्याजदानावधिः' इति ।

---

( ख ) आचार्यों ने आङ्गिक, नैपथ्यज और वाचिक रूप से रौद्र के भी तीन भेद बताये हैं—

'बाहुभिर्हस्वदीर्घैश्च बहुशस्त्रास्त्रधारिभिः ।
उद्वृत्तरक्तनयनैः महाकायैः सितेतरैः ॥
एवंप्रकारो रौद्रोऽयमाङ्गिकः कथ्यते बुधैः ।
कृष्णरक्तानि वासांसि कृष्णरक्तानुलेपनम् ॥
कृष्णरक्तानि माल्यानि कृष्णं रक्तं च भूषणम् ।
एवं नैपथ्यजो रौद्र इति विद्वद्भिरुच्यते ॥
छिन्धि भिन्धि वधानैनं खाद मारय ताडय ।
पिबामि रुधिरं तेऽद्य पिनष्टीत्यादि यद्वचः ॥
एतत्तु वाचिको रौद्र इति नाट्यविदीरितः ।'

अनुवाद—'वीररस' वह है जिसे 'उत्साह' रूप स्थायी भाव का आस्वाद कहा गया है। इसके आश्रय उत्तम प्रकृति के व्यक्ति हैं। इसका वर्ण स्वर्ण-वर्ण है और इसके देवता हैं महेन्द्र। इसके 'आलम्बन' विभाव विजेतव्य शत्रु आदि हैं और इन विजेतव्य शत्रु आदि-कों की चेष्टायें इसके उद्दीपन विभाव हैं। युद्धादि की सामग्री किंवा अन्यान्य सहायक साधनों के अन्वेषण इसके 'अनुभाव' रूप हैं। धृति, मति, गर्व, स्मृति, तर्क, रोमाञ्च आदि-आदि इसके व्यभिचारी भाव हैं। इसके ये चार भेद स्पष्ट हैं—

१. दानवीर, २. धर्मवीर, ३. युद्धवीर और ४. दयावीर। तात्पर्य यह है कि वीर रस ही दान-धर्म-युद्ध और दयावीर-रूप में चतुर्विध प्रतीत हुआ करता है।

उदाहरण के लिये—१. दानवीर (जैसे कि परशुराम के दानविषयक उत्साह का 'महावीरचरित' में यह अभिव्यञ्जन)।

'परशुराम के त्याग की क्या सीमा! सप्त समुद्र पर्यन्त पृथिवी के निष्कारण दानी उस महादानवीर के त्याग का क्या कहना!' आदि।

अत्र परशुरामस्य त्यागे उत्साहः स्थायिभावः, संप्रदानभूतब्राह्मणैरालम्बन-विभावैः सत्त्वाध्यवसायादिभिश्चोद्दीपनविभावैर्विभावितः, सर्वस्वत्यागादिभिरनुभावैरनुभावितो, हर्षधृत्यादिभिः संचारिभिः पुष्टिं नीतो दानवीरतां भजते।

धर्मवीरो यथा युधिष्ठिरः—

'राज्यं च वसु देहश्च भार्या भ्रातृसुताश्च ये।
यच्च लोके ममायत्तं तद् धर्माय सदोद्यतम्॥'

युद्धवीरो यथा श्रीरामचन्द्रः—

'भो लङ्केश्वर! दीयतां जनकजा रामः स्वयं याचते
कोऽयं ते मतिविभ्रमः स्मर नयं नाद्यापि किंचिद्गतम्।
नैवं चेत् खरदूषणत्रिशिरसां कण्ठासृजा पङ्किलः
पत्री नैष सहिष्यते मम धनुर्ज्याबन्धबन्धूकृतः॥'

दयावीरो यथा जीमूतवाहनः—

'शिरामुखैः स्यन्दत एव रक्तमद्यापि देहे मम मांसमस्ति।
तृप्तिं न पश्यामि तवापि तावत् किं भक्षणात्त्वं विरतो गरुत्मन्!॥'

एष्वपि विभावादयः पूर्वोदाहरणवदूह्याः।

---

यहाँ (उपर्युक्त परशुराम-वर्णन में) परशुराम के हृदय का 'त्याग' विषयक 'उत्साह' स्थायी भाव है। यह स्थायी भाव 'आलम्बन' रूप दान के पात्र ब्राह्मणों किंवा उद्दीपनरूप सत्त्वोद्रेकादि गुणों से विभावित-अभिव्यक्त हो रहा है, और सर्वस्व-समर्पण आदि-आदि अनुभाव इसे अनुभावित करने में तत्पर हैं किंवा हर्ष, धृति आदि-आदि व्यभिचारी भाव इसके परिपोषक बन रहे हैं। अन्ततो गत्वा यह त्यागोत्साह 'दानवीर' का आस्वाद बन कर सहृदय हृदय को आनन्दित कर रहा है।

(२) धर्मवीर (जैसे कि युधिष्ठिर के हृदय के 'धर्मोत्साह' का यह अभिव्यञ्जन)—

'यह राज्य, यह वैभव, यह शरीर, यह धर्मपत्नी, ये भाई, ये पुत्र-पौत्र और संसार की सभी मेरी चीजें, बस, एक मात्र धर्म के लिये समर्पित हैं।'

(३) युद्धवीर (जैसे कि 'बालरामायण' में अंकित राम के युद्धोत्साह का यह अभिव्यञ्जन)—

'अरे लङ्कापति रावण! सीता को सौंप दे। राम तुझसे याचना कर रहा है। मतिभ्रम छोड़ दे। नीतिमार्ग का अनुसरण कर। अभी भी कुछ नहीं बिगड़ा। अगर तूने सुनी-अनसुनी की तो याद रख, खर, दूषण और त्रिशिरा के कण्ठरुधिर से सना, धनुर्ज्या पर चढ़ा, मेरा बाण तुझे जिन्दा न छोड़ेगा।'

(४) दयावीर (जैसे कि 'नागानन्द' में जीमूतवाहन के हृदय के दयाविषयक उत्साह का यह अभिव्यञ्जन)—

'हे गरुड़ देव! अभी भी मेरी नाडियों से रुधिर बह रहा है, और अभी भी मेरी देह में मांस बचा है। मुझे लगता है तुम इतने से सन्तुष्ट नहीं। क्या बात है। तुमने खाना क्यों छोड़ दिया!'

इन वीर-भेदों के विभाव, अनुभाव आदि 'दानवीर' के प्रसङ्ग में निर्दिष्ट प्रकार का अनुसरण करते स्वयं समझे जा सकते हैं।

( ६—भयानक रस )

अथ भयानकः—

**भयानकौ भयस्थायिभावो भूताधिदैवतः ।**

---

**विमर्श**—( क ) 'वीर' का व्युत्पत्ति-लभ्य जो स्वरूप है वह यह है—

'विरुद्धान्राति हन्तीति वीरशब्दस्य निर्वहः ॥
विविधं च विचित्रं च लाति जानाति कृन्तति ।
एवं वा वीरशब्दार्थः कथितः पूर्वसूरिभिः ॥
प्रेरयत्यत्र विद्विष्टानिति वीरो निरुच्यते ।'

( ख ) वीररस के अधिदैवत 'महेन्द्र' की मान्यता का यह आधार है—

'वीरस्य यदधिष्ठानं तद्धैर्यमिति गण्यते ।
धीरो महेन्द्रो यस्मात्तु सोऽयमस्याधिदैवतम् ॥'

( ग ) साहित्यदर्पणकार ने 'वीर' के चार भेद बताये हैं। प्राचीन काव्याचार्यों का इस सम्बन्ध में मतभेद है। जैसे कि दशरूपककार ने ही दया-युद्ध और दान के सम्बन्ध से तीन प्रकार का ही 'वीररस' माना है—

'वीरः प्रतापविनयाध्यवसायसत्त्वमोहाविषादनयविस्मयविक्रमाद्यैः ।
उत्साहभूः स च दया-रण-दानयोगात् त्रेधा किलात्र मतिगर्वधृतिप्रहर्षाः ॥'

काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने भी तीन प्रकार का ही वीररस माना है—

'नयादिविभावः स्थैर्याद्यनुभावो धृत्यादिव्यभिचार्युत्साहो धर्म-दान-युद्धभेदो वीरः ।'

किन्तु जहां दशरूपककार ने दयावीर, युद्धवीर और दानवीर को वीर-प्रकार बताया है वहां काव्यानुशासनकार के अनुरूप धर्मवीर, दानवीर और युद्धवीर ही वीररस के भेदत्रय के रूप में सिद्ध होते हैं।

नाट्यदर्पणकार ने वीररस के प्रकारों की संख्या और भी बढ़ा दी है—**'स चानेकधा युद्ध-धर्म-दान-गुण-प्रतापावर्जनाद्युपाधिभेदात् ।'**

साहित्यदर्पणकार ने मध्यमार्ग का आश्रय लिया है और वीररस के चार भेदों का ही निर्धारण उचित समझा है।

( घ ) युद्धवीर-दानवीर और दयावीर का निम्नोद्धृत लक्षण ध्यान देने योग्य है—

'निरायुधस्याप्येकस्य हीनस्यापि परिच्छदैः ।
अभीतिर्बहुभिर्युद्धं व्यवसायो रणे मदः ।
हर्षः शस्त्रास्त्रघातेषु समरादपलायनम् ॥
भीताभयप्रदानं च प्रपन्नस्यार्तिभञ्जनम् ।
एवं युद्धात्मको वीरस्तज्ज्ञैः कविभिरीरितः ॥
अर्थिनामीप्सितादर्थाद् प्रदायैभ्योऽधिकं बहु ।
अर्थिनः पुनरायातान् स्वजनानितरानपि ॥
यन्मानयति दानेन वाक्येन मधुरेण च ।
एतद्दानात्मको वीरः कथ्यते दानशीलिभिः ॥
व्याधि-दारिद्र्य-शस्त्रास्त्र-क्षुत्पिपासादि-पीडितान् ।
अनुगृह्णाति यः प्रीत्या स वीरः स्याद् दयात्मकः ॥'

( भावप्रकाशन : ३ य अधिकार )

अनुवाद—**भयानकरस—'भयानक' वह रस है जिसे 'भय'रूप स्थायी भाव का**

स्त्रीनीचप्रकृतिः कृष्णो मतस्तत्त्वविशारदैः ॥ २३५ ॥
यस्मादुत्पद्यते भीतिस्तदत्रालम्बनं मतम् ।
चेष्टा घोरतरास्तस्य भवेदुद्दीपनं पुनः ॥ २३६ ॥
अनुभावोऽत्र वैवर्ण्यगद्गदस्वरभाषणम् ।
प्रलयस्वेदरोमाञ्चकम्पदिक्प्रेक्षणादयः ॥ २३७ ॥
जुगुप्सावेगसंमोहसंत्रासग्लानिदीनताः ।
शङ्कापस्मारसम्भ्रान्तिमृत्य्वाद्या व्यभिचारिणः ॥ २३८ ॥

यथा—

'नष्टं वर्षवरैः—' इत्यादि ।

(७—बीभत्स रस)

अथ बीभत्सः—

जुगुप्सास्थायिभावस्तु बीभत्सः कथ्यते रसः ।
नीलवर्णो महाकालदैवतोऽयमुदाहृतः ॥ २३९ ॥

---

आस्वाद कहा जाया करता है। इसका वर्ण कृष्ण है और इसके देवता-'काल' (कृतान्त) हैं। काव्य-कोविदों ने स्त्री किंवा नीच प्रकृति के लोगों को इसका आश्रय माना है। इसका आलम्बन भयोत्पादक पदार्थ है और ऐसे भयोत्पादक पदार्थों की भीषण चेष्टायें इसके उद्दीपन विभाव का काम करती हैं। विवर्णता, गद्गदभाषण, प्रलय, स्वेद, रोमाञ्च, कम्प, इतस्ततः अवलोकन आदि-आदि इसके अनुभाव हैं। इसके व्यभिचारीभावों में जुगुप्सा, आवेग, संमोह, संत्रास, ग्लानि, दीनता, शङ्का, अपस्मार, संभ्रम, मरण आदि आदि आते हैं।

उदाहरण के लिये, 'नष्टं वर्षवरैः' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति पर्याप्त है।

विमर्श—'भयानक' शब्द की यह व्युत्पत्ति है जिसमें 'भयानक' का स्वरूप-परामर्श स्पष्ट प्रतीत हो रहा है—

'ञिभी भय इति प्रायो धातुः स्यात् भयवाचकः ।
चलनं भय-शब्दार्थं इति विद्वद्भिरुच्यते ॥
बिभेति भाययत्यन्यान् कर्मणेति यथाक्रमम् ।
कश्चिच्चलति कस्माच्चिद् भावात्तेनैव हेतुना ॥
चाल्यते च यतस्तस्माद् भयं तु चलनात्मकम् ।
भयेनाक्रोशतो जन्तोर्जायते स भयानकः ॥'

(भावप्रकाशन : २ य अधिकार)

भयानक के अधिदैवत कृतान्त (काल) की उपासना का यह आधार है—

'भयानकस्याधिष्ठानं विकृताकाररूपता ।
कालदेवस्य संहारकालेऽस्तीति स देवता ॥'

अनुवाद—बीभत्स रस—

'बीभत्स' वह रस है जिसे 'जुगुप्सा' के स्थायी भाव का अभिव्यञ्जन माना जाता

दुर्गन्धमांसरुधिरमेदांस्यालम्बनं मतम् ।
तत्रैव क्रमिपाताद्यमुद्दीपनमुदाहृतम् ॥ २४० ॥
निष्ठीवनास्यवलननेत्रसङ्कोचनादयः ।
अनुभावास्तत्र मतास्तथा स्युर्व्यभिचारिणः ॥ २४१ ॥
मोहोऽपस्मार आवेगो व्याधिश्च मरणादयः ।

यथा—

'उत्कृत्योत्कृत्य कृत्तिं प्रथममथ पृथूच्छ्रोथभूयांसि मांसा-
न्यंसस्फिक्पृष्ठपिण्डाद्यवयवसुलभान्युग्रपूतीनि जग्ध्वा ।
आर्तः पर्यस्तनेत्रः प्रकटितदशनः प्रेतरङ्कः करङ्का-
दङ्कस्थादस्थिसंस्थं स्थपुटगतमपि क्रव्यमव्यग्रमत्ति ॥'

---

करता है। इसका वर्ण नील है। इसके देवता महाकाल हैं। इसके आलम्बन दुर्गन्धमय मांस, रक्त, मेद ( चर्वी ) आदि-आदि हैं। इन्हीं दुर्गन्धमय मांसादि में कीड़े पड़ने आदि को इसका उद्दीपन विभाव माना जाता है। निष्ठीवन ( थूकना ), आस्यवलन ( मुँह फेरना ), नेत्रसंकोचन ( आंखें मीजना ) आदि-आदि इसके अनुभाव हैं और मोह, अपस्मार, आवेग, व्याधि तथा मरण आदि इसके व्यभिचारी भाव हैं।

उदाहरण के लिये ( महाकवि भवभूति के 'मालतीमाधव' में माधव की 'जुगुप्सा' का यह अभिव्यञ्जन )—

'कैसा घिनौना दृश्य है ! एक महादरिद्र प्रेत अपनी जांघों पर मुर्दे को लिटाये है, उसकी हड्डियों से चमड़ी उधेड़ रहा है, उसके कन्धे, चूतड़, पीठ, पिंडली आदि-आदि में चिपके, बुरी तरह दुर्गन्ध करने वाले, फूले-सड़े मांस को खाता जा रहा है, इस डर से कि कहीं कोई दूसरा प्रेत न आ धमके, चारों ओर आंखें फाड़-फाड़ कर देख रहा है, दांत किटकिटा रहा है और अभी तो उसने ऐसा किया कि क्या कहा जाय ! कहीं-कहीं हड्डियों की जोड़ में धंसे मांस को भी बड़ी प्रसन्नता से खाता दीख रहा है !'

विमर्श—बीभत्स का व्युत्पत्ति-लभ्य स्वरूप-विवेक यह है—

'बधेर्धातोस्सनन्तस्य बीभत्सा रूपमिष्यते ।
यत्पदार्थस्य बीभत्सा स बीभत्स इतीरितः ।
गर्हा निन्दा च बीभत्सा कुत्सा पर्यायवाचकाः ॥
गर्हणीयश्च निन्द्यश्च कुत्सनीयश्च यो भवेत् ।
स भावः कथ्यते सद्भिर्बीभत्स इति संज्ञया ॥'

बीभत्स के 'अधिदैवत' को महाकाल मानने का आधार यह है—

'बीभत्सस्याप्यधिष्ठानं महाकालोऽसृगात्मकः ।
प्रलयेऽस्य तदस्तीति सोऽयमस्याधिदेवता ॥'

'बीभत्स' के आङ्गिक, वाचिक और मानसिक भेद भी बताये गये हैं जिनमें 'मानसिक' बीभत्स का यह स्वरूप है—

'रुधिरादिषु दृष्टेषु मनः क्षुभ्यति चञ्चलम् ।
अतो हि मानसः सद्भिर्बीभत्सः क्षोभनः स्मृतः ॥

( ८—अद्भुत रस )

अथाद्भुतः—

अद्भुतो विस्मयस्थायिभावो गन्धर्वदैवतः ॥ २४२ ॥
पीतवर्णो वस्तु लोकातिगमालम्बनं मतम् ।
गुणानां तस्य महिमा भवेदुद्दीपनं पुनः ॥ २४३ ॥
स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चगद्गदस्वरसंभ्रमाः ।
तथा नेत्रविकासाद्या अनुभावाः प्रकीर्तिताः ॥ २४४ ॥
वितर्कावेगसंभ्रान्तिहर्षाद्या व्यभिचारिणः ।

यथा—

'दोर्दण्डाञ्चितचन्द्रशेखरधनुर्दण्डावभङ्गोद्यत-
ष्टंकारध्वनिरार्यबालचरितप्रस्तावनाडिण्डिमः ।
द्राक्पर्यस्तकपालसंपुटमिलद्ब्रह्माण्डभाण्डोदर-
भ्राम्यत्पिण्डितचण्डिमा कथमहो नाद्यापि विश्राम्यति ॥'

---

बिभेति म्लायति द्वेष्टि मुहुर्मुह्यति कुद्ध्यति ।
क्रन्दत्यपक्रामति च विषीदति च निन्दति ॥
दयते भ्राम्यति त्रस्यत्यास्ते तूष्णीं च गूहते ।
यत्ततो मानस-क्षोभजन्मा बीभत्स उच्यते ॥'

यह मानसिक बीभत्स संस्कृत काव्य-साहित्य में यत्र-तत्र अभिव्यक्त किया गया है ।

अनुवाद—**अद्भुत रस**—

'अद्भुत' वह रस है जिसे 'विस्मय' के स्थायी भाव का अभिव्यञ्जन कहा करते हैं । इसका वर्ण पीत है । इसके देवता गन्धर्व हैं । इसका आलम्बन अलौकिक वस्तु है । अलौकिक वस्तु का गुण-कीर्तन इसका उद्दीपन है । स्तम्भ, स्वेद, रोमाञ्च, गद्गदस्वर, संभ्रम, नेत्रविकास आदि-आदि इसके अनुभाव हैं । इसमें वितर्क, आवेग, संभ्रम, हर्ष आदि व्यभिचारी भाव परिपोषण का काम करते हैं ।

उदाहरण के लिये—( 'महावीरचरित' में लक्ष्मण के 'विस्मय' का यह अभिव्यञ्जन )
'ओह ! राम के भुजदण्डों पर चढ़े, शङ्कर के, पिनाक के खण्ड-खण्ड होने से उत्पन्न यह धनुष्टङ्कार-निध्वान, बालराम के वीर्यावदानों का प्रस्तावक यह डिण्डिमध्वान, अपने प्रचण्ड आघात से ब्रह्माण्ड-भाण्ड को तोड़ता-फोड़ता किं वा पुनः जोड़ने वाला यह भयङ्कर निर्घात, ओह ! अभी भी शान्त नहीं हो रहा !'

**विमर्श**—अद्भुत रस के विभावों में दिव्य दर्शन, ईप्सित मनोरथ-पूर्ति, वनविहार, अलौकिक शिल्पदर्शन आदि-आदि की गणना की गयी है । 'इन्द्रजाल' को भी विस्मय का विभावक माना गया है । 'इन्द्रजाल' का अभिप्राय मन्त्र, द्रव्य अथवा हस्तलाघव आदि के द्वारा विचित्र-विचित्र वस्तुओं का प्रदर्शन है । रम्य-दर्शन भी अद्भुतरस का एक विशिष्ट विभाव है । 'अद्भुत' के अनुभावों में नयनविस्तार, निर्निमेषवीक्षण, साधुवाद, गद्गद वचन आदि-आदि का विशेष महत्त्व है । हर्ष, आवेग आदि यहां व्यभिचारी भाव हैं । इनकी योजना से सहृदय हृदय में 'विस्मय' के स्थायी भाव की चर्वणा हुआ करती है जिसे अद्भुत रूप आस्वाद कहा करते हैं । निम्नसूक्ति में 'विस्मय' का एक सुन्दर अभिव्यञ्जन है—

(९—शान्तरस)

अथ शान्तः—

शान्तः शमस्थायिभाव उत्तमप्रकृतिर्मतः ॥ २४५ ॥
कुन्देन्दुसुन्दरच्छायः श्रीनारायणदैवतः ।
अनित्यत्वादिनाऽशेषवस्तुनिःसारता तु या ॥ २४६ ॥
परमात्मस्वरूपं वा तस्यालम्बनमिष्यते ।
पुण्याश्रमहरिक्षेत्रतीर्थरम्यवनादयः ॥ २४७ ॥
महापुरुषसङ्गाद्यास्तस्योद्दीपनरूपिणः ।
रोमाञ्चाद्याश्चानुभावास्तथा स्युर्व्यभिचारिणः ॥ २४८ ॥
निर्वेदहर्षस्मरणमतिभूतदयादयः ।

तथा—

'रथ्यान्तश्चरतस्तथा धृतजरत्कन्थालवस्याध्वगैः
सत्रासं च सकौतुकं च सदयं दृष्टस्य तैर्नागरैः ।
निर्व्याजीकृतचित्सुधारसमुदा निद्रायमाणस्य मे
निःशङ्कः करटः कदा करपुटीभिक्षां विलुण्ठिष्यति ॥'

---

'शिला कम्पं धत्ते शिव शिव वियुङ्क्ते कठिनता-
महो नारीच्छायामयति वनिताभूयमयते ।
वदत्येवं रामे विचलितमुखी वल्कलमुर-
स्थले कृत्वा बद्ध्वा कचभरमुदस्थाद् ऋषिवधूः ॥'

(ख) भरत मुनि के नाट्यशास्त्र में अद्भुतरस के अधिदैवत ब्रह्मा माने गये हैं (अद्भुतो ब्रह्मदैवतः) भावप्रकाशनकार ने इसीलिये कहा है—

अद्भुतस्याप्यधिष्ठानं नानाशिल्पात्मिकैव धीः ।
ब्राह्मणः सेयमस्तीति सोऽयमस्याधिदैवतम् ॥'

यहां विश्वनाथ कविराज ने 'गन्धर्व' को इसका अधिदेवत मान लिया है। विश्वनाथ कविराज की इस मान्यता का आधार कुछ प्राचीन आलङ्कारिक हैं जिन्होंने अद्भुत को 'गन्धर्वदैवत' कहा है।

अनुवाद—शान्तरस—

'शान्त' वह रस है जो कि 'शम' रूप स्थायी भाव का आस्वाद हुआ करता है। इसके आश्रय उत्तम प्रकृति के व्यक्ति हैं। इसका वर्ण कुन्द-श्वेत अथवा चन्द्र-श्वेत हैं। इसके देवता श्रीभगवान् नारायण हैं। अनित्यता किं वा दुःखमयता आदि के कारण समस्त सांसारिक विषयों की निःसारता का ज्ञान अथवा साक्षात् परमात्म-स्वरूप का ज्ञान ही इसका 'आलम्बन' विभाव है। इसके उद्दीपन हैं पवित्र आश्रम, भगवान् की लीलाभूमियां तीर्थ स्थान, रम्य कानन, साधु-सन्तों के संग आदि-आदि। रोमाञ्च आदि इसके अनुभाव हैं और इसके व्यभिचारी भाव हैं—निर्वेद, हर्ष, स्मृति, मति, जीवदया आदि।

उदाहरण के लिये—

'मेरा कब ऐसा सौभाग्य होगा जब कि फटी-चिटी गुदड़ी लपेटे, गली-गली घूमते, मुझ

पुष्टिस्तु महाभारतादौ द्रष्टव्या।

( शान्त और दयावीर : परस्पर भिन्न प्रकार के रस )

अस्य दयावीरादेः सकाशाद् भेदमाह—

निरहङ्काररूपत्वात् दयावीरादिरेष नो ॥ २४९ ॥

दयावीरादौ हि नागानन्दादौ जीमूतवाहनादेरन्तरा मलयवत्याद्यनुरागादेरन्ते च विद्याधरचक्रवर्तित्वाद्याप्तेर्दर्शनादहङ्कारोपशमो न दृश्यते। शान्तस्तु

---

पर नगरनिवासी लोग कभी मस्त, कभी कुतूहलभरी और कभी दयापूर्ण दृष्टि से देख पायेंगे ! ओह ! वह कौन सा दिन होगा जब कि मैं पारमार्थिक आत्मानन्द रूप अमृत-पान में मग्न, संसार से आँखें फेर लूंगा और मेरे करपुट के भिक्षा-कण निःशङ्क कौओं द्वारा चुन लिये जायेंगे।'

शान्तरस का परिपोष महाभारत आदि महाप्रबन्धों में दिखायी देता है और वहीं इसे देखना उचित भी है।

विमर्श—विश्वनाथ कविराज ने स्वात्मविश्रान्तिरूप 'शम' को शान्त का स्थायी भाव कहा है जब कि काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट के अनुसार तत्त्वज्ञानज 'निर्वेद' शान्त का स्थायी भाव है। 'शान्त 'रस' है या नहीं'—इसके सम्बन्ध में भरतमुनि से लेकर बाद के काव्य-नाट्य-कोविदों तक विभिन्न विचार चलते दिखायी देते हैं। भरत मुनि की मान्यता में शान्त एक अतिरिक्त रस है—इसका समीचीन समर्थन अभिनव भारती के पाठकों से छिपा नहीं है। '३३ व्यभिचारी भावों में अमङ्गलात्मक 'निर्वेद' की प्रथम गणना निर्वेदात्मक शान्त की स्थापना का उपक्षेप है' इस अभिप्राय से काव्यप्रकाशकार ने 'निर्वेद' स्थायी शान्त रस की सिद्धि की है। काव्यप्रकाशकार ने जिस 'निर्वेद' को शान्त का स्थायी माना है वह निर्वेद दारिद्र्यादि-प्रभव निर्वेद नहीं अपि तु तत्त्वज्ञान-प्रभव निर्वेद है। यहाँ विश्वनाथ कविराज ने शम को जो शान्तरस का स्थायी भाव स्वीकार किया है वह भी प्राचीन मान्यता का ही एक अनुसरण है। काव्यानुशासनकार ने 'शम' को ही शान्त का स्थायी भाव माना है और शम का अभिप्राय 'तृष्णाक्षय' लिया है—

'वैराग्यादिविभावो यमाद्यनुभावो धृत्यादिव्यभिचारी शमः शान्तः'—वैराग्यसंसारभीरुतातत्त्वज्ञानवीतरागपरिशीलनपरमेश्वरानुग्रहादिविभावो यमनियमाध्यात्मशास्त्रचिन्तनाद्यनुभावो धृतिस्मृतिनिर्वेदमत्यादिव्यभिचारी तृष्णाक्षयरूपः शमः स्थायिभावश्चर्वणां प्राप्तः शान्तो रसः' ( काव्यानुशासन २-१७ )

नाट्यदर्पणकार के भी अनुसार 'शम' ही शान्त का स्थायी भाव है—

'संसारभय-वैराग्य-तत्त्व-शास्त्रविमर्शनः ।
शान्तोऽभिनयनं तस्य क्षमा ध्यानोपकारतः ॥'

देव-मनुष्य-नारक-तिर्यग्रूपेण बहुधा परिभ्रमणं संसारः, तस्माद् भयम्। वैराग्यं विषयवैमुख्यम्। तत्त्वस्य जीवाजीव-पुण्यपापादि-रूपस्य, शास्त्रस्य मोक्षहेतु-प्रतिपादकस्य विमर्शनंपुनः पुनश्चेतसि न्यसनम्। एवमादिभिर्विभावैः काम-क्रोध-लोभ-मान-मायाद्युपरक्त-परोन्मुखता-विवर्जिताक्लिष्टचेतोरूपशमस्थायी शान्तो रसो भवति। (नाट्यदर्पण : ३ य विवेक)

अनुवाद—'दयावीर' और 'शान्त' का परस्पर भेद यह है—

'दयावीर' में तो अहङ्कार की मात्रा रहा करती है किन्तु 'शान्त रस' ऐसा है जिसमें ( शम के स्थायी होने से ) अहङ्कार का किञ्चिन्मात्र भी सद्भाव असंभव है।

इसे इस प्रकार समझा जा सकता है—'नागानन्द' नाटक का रस 'दयावीर' है।

सर्वाकारेणाहङ्कारप्रशमैकरूपत्वान्न तत्रान्तर्भावमर्हति । ततश्च नागानन्दादेः शान्तरसप्रधानत्वमपास्तम् । ननु—

'न यत्र दुःखं न सुखं न चिन्ता न द्वेषरागौ न च काचिदिच्छा ।
रसः स शान्तः कथितो मुनीन्द्रैः सर्वेषु भावेषु समप्रमाणः ॥'

इत्येवंरूपस्य शान्तस्य मोक्षावस्थायामेवात्मस्वरूपापत्तिलक्षणायां प्रादुर्भावात्तत्र सञ्चार्यादीनामभावात् कथं रसत्वमित्युच्यते—

**युक्तवियुक्तदशायामवस्थितो यः शमः स एव यतः ।**
**रसतामेति तदस्मिन् सञ्चार्यादेः स्थितिश्च न विरुद्धा ॥२५०॥**

यश्चास्मिन्सुखाभावोऽप्युक्तस्तस्य वैषयिकसुखपरत्वान्न विरोधः । उक्तं हि—

'यच्च कामसुखं लोके यच्च दिव्यं महत्सुखम् ।
तृष्णाक्षयसुखस्यैते नार्हतः षोडशीं कलाम् ॥'
'सर्वाकारमहङ्काररहितत्वं व्रजन्ति चेत् ।
अत्रान्तर्भावमर्हन्ति दयावीरादयस्तथा ॥'

---

इसके नायक जीमूतवाहन के हृदय में अहङ्कार का भाव शान्त नहीं होता। कहां तो जीमूतवाहन नायक का, रह-रह कर मलयवती का प्रेम-चित्रण और अन्ततोगत्वा विद्याधरसाम्राज्य का चक्रवर्तित्व-लाभ ! और कहां अहङ्कार का पूर्ण शमन ! 'दयावीर' में शान्त रस का अन्तर्भाव सर्वथा असम्भव है। 'दयावीर' में अहंकार की मात्रा मिली है और शान्तरस है सर्वथा अहंता-ममता के भावों का प्रशमन-स्वरूप ! जो लोग 'नागानन्द' आदि को शान्तरस का नाटक-प्रबन्ध माना करते हैं उनकी यह मान्यता सर्वथा निर्मूल ही प्रतीत होती है।

यहां कुछ लोगों का कहना है—'शान्त' को तो रस ही नहीं माना जा सकता। 'शांत' का स्वरूप है—दुःख-निर्मुक्त, सुख-निर्लिप्त, चिन्ताशून्य, द्वेषरहित, रागवर्जित, समस्त कामनाओं से उत्तीर्ण, समलोष्टाश्मकाञ्चन, एक अनिर्वचनीय स्वरूप और यही वह स्वरूप है जिसे मुनिजन समझाते आते हैं।' अब, जब कि शान्त के इस स्वरूप का अनुभव उस मोक्ष अथवा परमात्म स्वरूप-प्राप्ति में ही संभव है जिसमें (विभावादि का विभावन और) व्यभिचारी भावों का परिपोषण कदापि संभव नहीं, तब इसे 'रस' मानने से क्या लाभ !

किन्तु इस शंका का यह समाधान रहा—

जो 'शम' शान्त रस का स्थायीभाव हुआ करता है वह उस प्रकार का 'शम' है जो कि युक्त ( ब्रह्मध्यानमग्न ) किंवा वियुक्त ( सिद्ध ) अवस्थाओं में विराजमान रहा करता है। इस दृष्टि से इसमें व्यभिचारिभावों के परिपोष आदि की चर्चा असंगत नहीं (अपि तु सर्वथा संगत है )।

यहाँ 'सुखाभाव' की जो विशेषता ( जैसे कि 'न यत्र दुःखं न सुखं' आदि में ) मानी गयी है उसका अभिप्राय 'वैषयिक सुखाभाव' का है। इसलिये 'शम-' ( रूप परमसुख ) और 'सुखाभाव' में कोई विरोध नहीं। तभी तो कहा गया है—

'क्या लौकिक विषय-सुख और क्या अलौकिक स्वर्ग-सुख—ये कोई भी ऐसे नहीं जो तृष्णाशमन के सुख की सोलहवीं कला की भी बराबरी कर सकें !'

'शान्त रस ही वह समुद्र है जिसमें यदि दयावीर आदि-आदि सभी प्रकार की अहंता-ममता के भावों से निर्मुक्त हो जांय तो डूबते-उतराते दिखायी देने लगें।'

आदिशब्दाद्धर्मवीरदेवताविषयकरतिप्रभृतयः।

तत्र देवताविषया रतिर्यथा—

कदा वाराणस्यामिह सुरधुनीरोधसि वसन्
वसानः कौपीनं शिरसि निदधानोऽञ्जलिपुटम्।
अये गौरीनाथ ! त्रिपुरहर ! शंभो ! त्रिनयन !
प्रसीदेति क्रोशन् निमिषमिव नेष्यामि दिवसान्॥'

(वत्सल रस : भरतमुनि की मान्यता)

अथ मुनीन्द्रसंमतो वत्सलः—

**स्फुटं चमत्कारितया वत्सलं च रसं विदुः।**
**स्थायी वत्सलता स्नेहः पुत्राद्यालम्बनं मतम्॥ २५१॥**

---

यहाँ (ऊपर उद्धृत सूक्ति में 'दयावीरादयः' पद में) जो 'आदि' पद प्रयुक्त है उसका अभिप्राय धर्मवीर, दानवीर, देवताविषयक रति आदि-आदि के समुच्चय का अभिप्राय है।

जैसे कि देवताविषयक रति भाव का यह अभिव्यञ्जन (जो कि शान्तरस में ही अन्तर्भूत प्रतीत हो रहा है)—

'वह दिन कब आयगा जब मैं काशीपुरी में, भगवती भागीरथी के किनारे रहने लगूंगा, कौपीन पहनने लगूंगा और सिर पर हाथ जोड़े 'हे गौरीनाथ ! हे त्रिपुरान्तक ! हे शंभो ! हे त्रिलोचन ! दया करो दया करो' बोलते-बोलते अपने जीवन के दिनों को आनन्द के एक क्षण की भाँति बिता सकूंगा !'

विमर्श—(क) 'शम' प्रधान शान्तरस का अन्यत्र अन्तर्भाव असम्भव है—इस सम्बन्ध में काव्यानुशासनकार की ये पंक्तियाँ ध्यान देने योग्य हैं—

'न चास्य (शान्तस्य) विषयजुगुप्सारूपत्वाद् बीभत्सेऽन्तर्भावो युक्तः। जुगुप्सा ह्यस्य व्यभिचारिणी भवति न तु स्थायितामेति। पर्यन्तनिर्वाहे तस्या मूलत एव उच्छेदात्।' न च धर्मवीरेः, तस्याभिमानमयत्वेन व्यवस्थापनात्। अस्य चाहङ्कार-प्रशमैकरूपत्वात्। तथापि तयोरेकत्वपरिकल्पने वीररौद्रयोरपि तथा प्रसङ्गः। धर्मवीरादीनां चित्तवृत्तिविशेषाणां सर्वाकारमहङ्काररहितत्वे शान्तरसप्रभेदत्वम्, इतरथा तु वीररसप्रभे-दत्वमिति व्यवस्थाप्यमाने न कश्चिद् विरोधः।' (काव्यानुशासन : २.१७)

(ख) जब कि 'शम' शान्त का स्थायीभाव है तब तो समस्त लौकिक किंवा अलौकिक चित्तवृत्तियाँ इसके व्यभिचारी भाव के रूप में ही मानी जा सकती हैं। किन्तु तब भी जुगुप्सा, निर्वेद आदि का परिपोष यहाँ विशेष रूप से अनुभव सिद्ध है जैसा कि माना भी गया है—

(ग) शान्त की अतिरिक्त मान्यता का एक कारण है जैसा कि कहा भी गया है—

'यथा च कामादिषु पुरुषार्थेषु समुचिताश्चित्तवृत्तयो रत्यादिशब्दवाच्याः कविनटव्या-पारेणास्वादयोग्यताप्रापणद्वारेण तथाविधहृदयसंवादवतः सामाजिकान् प्रति रसत्वं शृङ्गारादितया नीयन्ते, तथा मोक्षाभिधानपरपुरुषार्थोपचितापि शमरूपा चित्तवृत्ती रसतां नीयते इति।'

अर्थात् जैसे पुरुषार्थचतुष्टय में मोक्ष का पार्यन्तिक महत्त्व सिद्ध है वैसे ही रसों में भी शान्त का पार्यन्तिक आस्वाद सिद्ध ही है।

साहित्यदर्पणकार ने इसी भावना से प्रेरित हो 'शान्त' की सिद्धि की है।

अनुवाद—भरतमुनि की मान्यता में १० वां रस वत्सलरस—भरतमुनि आदि काव्य-

उद्दीपनानि तच्चेष्टा विद्याशौर्यदयादयः ।
आलिङ्गनाङ्गसंस्पर्शशिरश्चुम्बनमीक्षणम् ॥ २५२ ॥
पुलकानन्दबाष्पाद्या अनुभावाः प्रकीर्तिताः ।
सञ्चारिणोऽनिष्टशङ्काहर्षगर्वादयो मताः ॥ २५३ ॥
पद्मगर्भच्छविर्वर्णो दैवतं लोकमातरः ।

यथा—

'यदाह धात्र्या प्रथमोदितं वचो ययौ तदीयामवलम्ब्य चाङ्गुलीम् ।
अभूच्च नम्रः प्रणिपातशिक्षया पितुर्मुदं तेन ततान सोऽर्भकः ॥'

---

नाट्य-कोविदों ने एक और भी रस मान रखा है और वह रस है 'वत्सल रस'। इसे इसलिये रस माना गया है क्योंकि इसका चमत्कार अन्य रसों के चमत्कार से अतिरिक्त प्रकार का ही आनन्द है। इसका जो स्थायी भाव है वह 'वात्सल्य प्रेम' है। 'आलम्बन' ( वात्सल्य स्नेह के भाजन ) पुत्र आदि हैं। यहां पुत्रादि की चेष्टाओं में, उनकी विद्या, शूरता, दया आदि-आदि उद्दीपन विभाव का कार्य करते हैं। आलिङ्गन, अङ्गस्पर्श, शिर-श्चुम्बन, सस्नेह वीक्षण, रोमाञ्च, आनन्दाश्रु आदि-आदि इसके अनुभाव हैं। इसके व्यभिचारीभावों में अनिष्टाशङ्का, हर्ष, गर्व आदि-आदि का समावेश है। इसका वर्ण पद्मगर्भ वर्ण ( शुभ्र-पीत ) है और इसके देवता गौरी आदि षोडश मातृचक्र हैं। उदाहरण के लिये ( महाकवि कालिदास के रघुवंश में दिलीप के रघु-प्रेम का 'वात्सल्य-रस' में यह अभिव्यञ्जन )—

'शिशु रघुकुमार ने पिता दिलीप को प्रसन्नता से भर दिया। धाई के सिखाये 'मां' आदि शब्दों को बोलते-तुतलाते, धाई की अंगुली पकड़ कर चलते-फिरते, धाई के सिखाने से बड़े-बूढ़ों को प्रणाम करते, सभी प्रकार की बाललीला से बालक ने पिता को प्रसन्न कर दिया।'

**विमर्श**—व्यञ्जनावैशिष्ट्य और पुरुषार्थोपयोग के कारण, रत्यादि चित्तवृत्तियों के अभिव्यञ्जन और आस्वादन को ९ रस माना गया है किन्तु कतिपय आचार्य इनके अतिरिक्त भी कतिपय चित्तवृत्तियों की अभिव्यञ्जना माना करते हैं और ९ रसों के अतिरिक्त १० वें अथवा ११ वें रस की गणना किया करते हैं। अभिनवभारतीकार ने गर्द्धस्थायी 'लौल्यरस', आर्द्रतास्थायी 'स्नेहरस', आदि-आदि कतिपय अतिरिक्त रसों का नाम-निर्देश किया है। विश्वनाथ कविराज ने 'वत्सलता स्नेह' के अभिव्यञ्जन-आस्वादन को वत्सलरस के रूप में मान लिया है। काव्यप्रकाशकार के अनुसार 'वत्सल' कोई अतिरिक्त रस नहीं अपि तु वात्सल्य रूप रति का ही अभिव्यञ्जन है और 'भावध्वनि' में अन्तर्भूत है। काव्यप्रकाशकार की यह मान्यता प्राचीन परम्परा से तो अनुप्राणित है ही, युक्तियुक्त भी है। वैसे तो किसी को किसी भी चित्तवृत्ति का आस्वाद चमत्कारजनक लग सकता है किन्तु सभी चित्तवृत्तियों के अभिव्यञ्जन-आस्वादन के आधार पर यदि रस-गणना की जाने लगे तब तो रस की संख्या बहुत बड़ी हो जायगी। इस 'संख्या-गौरव' से कोई लाभ भी न होगा। 'वात्सल्य' की अभिव्यक्ति को 'वत्सलरस' मानने वाले आचार्य के लिये भगवदनु-रक्तिरूप भक्ति के आस्वाद को भी 'भक्तिरस' मानना उचित था। 'भक्तिरस' को अतिरिक्त रस न मानकर 'वत्सल' को अतिरिक्त रस मानने का कोई विशेष कारण नहीं प्रतीत होता।

( रसों का परस्पर विरोध )

एतेषां च रसानां परस्परविरोधमाह—

आद्यः करुणबीभत्सरौद्रवीरभयानकैः ॥ २५४ ॥
भयानकेन करुणेनापि हास्यो विरोधभाक् ।
करुणो हास्यशृङ्गाररसाभ्यामपि तादृशः ॥ २५५ ॥
रौद्रस्तु हास्यशृङ्गारभयानकरसैरपि ।
भयानकेन शान्तेन तथा वीररसः स्मृतः ॥ २५६ ॥
शृङ्गारवीररौद्राख्यहास्यशान्तैर्भयानकः ।
शान्तस्तु वीरशृङ्गाररौद्रहास्यभयानकैः ॥ २५७ ॥
शृङ्गारेण तु वीभत्स इत्याख्याता विरोधिता ।

( परस्पर विरुद्ध रस : विरोध-परिशमन-संकेत )

आद्यः शृङ्गारः । एषां च समावेशप्रकारा वक्ष्यन्ते ।

कुतोऽपि कारणात्क्वापि स्थिरतामुपयन्नपि ॥ २५८ ॥
उन्मादादिर्न तु स्थायी न पात्रे स्थैर्यमेति यत् ।

---

अनुवाद—इन उपर्युक्त रसों में परस्पर विरोधी भी हैं और इसे इस प्रकार समझा जा सकता है—

( १ ) 'शृङ्गार' के विरोधी रस हैं—करुण, बीभत्स, रौद्र, वीर और भयानक ।
( २ ) हास्य के विरोधी रस हैं—भयानक और करुण ।
( ३ ) करुण के विरोधी रस हैं—हास्य और शृङ्गार ।
( ४ ) रौद्र का विरोध हास्य, शृङ्गार और भयानक रस से है ।
( ५ ) वीररस का विरोध भयानक और शान्तरस से है ।
( ६ ) भयानकरस शृङ्गार, वीर, रौद्र, हास्य और शान्त से विरुद्ध पड़ता है ।
( ७ ) शान्तरस वीर, शृङ्गार, रौद्र, हास्य और भयानक का विरोधी है । और
( ८ ) बीभत्स रस का विरोधी रस शृङ्गार है ।

यहाँ ( कारिका में ) 'आद्यः' पद का अभिप्राय 'शृङ्गार' का है ( क्योंकि यही सर्वप्रथम रस है ) ।

**विमर्श**—रसों के पारस्परिक विरोध के कुछ कारण हैं । इन कारणों में ये मुख्य हैं—
( १ ) एक प्रक्रम में दो स्वतन्त्र रसों का समावेश ।
( २ ) दो समानबल रसों का एकाधिष्ठान ।
( ३ ) दो समानबल रसों का अव्यवहित अभिव्यञ्जन । इसीलिये यह कहा गया है—

'एकत्र स्वैरिणोस्तुल्यशक्त्योर्योगे विरुद्धता' ( नाट्यदर्पण ३ य विवेक )

और यह भी—

'उभौ शृङ्गारबीभत्सावुभौ वीरभयानकौ ।
रौद्राद्भुतावुभौ हास्यकरुणौ प्रकृतिद्विषौ ॥

यथा विक्रमोर्वश्यां चतुर्थेऽङ्के पुरूरवस उन्मादः।

( व्यभिचारी भावों की आपेक्षिक स्थिरता में भी अस्थायित्व )

( भावादिप्रधान वाक्य भी काव्य ही है )

**रसभावौ तदाभासौ भावस्य प्रशमोदयौ ॥ २५९ ॥**

**सन्धिः शबलता चेति सर्वेऽपि रसनाद्रसाः।**

रसनधर्मयोगित्वाद्भावादिष्वपि रसत्वमुपचारादित्यभिप्रायः।

---

स्वभाववैरिणोरङ्गाङ्गिभावेनापि मिश्रणम्।
विवेकिभ्यो न स्वदते गन्धगन्धकयोरिव॥'

( रसार्णवसुधाकरः २ य विलास )

अनुवाद—अभी-अभी जिन-जिन रसों का परस्पर विरोध बताया गया है उनमें सहावस्थान ( एक साथ स्थिति ) भी संभव है और आगे ( दोष-परिच्छेद में ) इसका निरूपण भी कर दिया जायगा।

विमर्श—परस्पर स्वभाव-विरुद्ध रसों का सहाभिव्यञ्जन इन नियमों के अनुपालन में संभव है-

( १ ) आश्रय-भेद से अभिव्यञ्जन, जैसे कि नायक के आश्रय से 'वीर' और प्रतिनायक के आश्रय से 'भयानक' का एकत्र अभिव्यञ्जन।

( २ ) एक रस को परतन्त्र बना कर उसके विरोधी का वहीं अभिव्यञ्जन।

( ३ ) एक मुख्य रस की अधीनता में दो विरुद्ध रसों का प्रकाशन।

( ४ ) एक हीनबल और दूसरे अधिकबल-दो विरुद्ध रसों का अभिव्यञ्जन।

( ५ ) अन्य रस के व्यवधान से दो परस्पर विरुद्ध रसों का अभिव्यञ्जन।

अनुवाद—कभी ऐसा भी संभव है कि किसी नायकादि में, किसी कारणवश, उन्माद आदि व्यभिचारी भाव स्थिर भाव के रूप में प्रतीत होने लगें किन्तु तब भी इन्हें स्थायी-भाव का पद नहीं मिल सकता क्योंकि ऐसा असंभव है कि ये भाव नायकादि-हृदय में आरम्भ से अन्त तक अविच्छिन्न रूप से स्थायी बने रहें।

उदाहरण के लिये, ( महाकवि कालिदास की ) 'विक्रमोर्वशी' में पुरूरवा का जो उन्माद वर्णित है वह चतुर्थ अङ्क पर्यन्त स्थिर रूप से विराजमान रहने पर भी 'स्थायीभाव' नहीं ( क्योंकि 'विक्रमोर्वशी' का स्थायीभाव तो 'रति' भाव है जो कि अन्यत्र सर्वत्र अभिव्यक्त हुआ है )।

अब तक तो यह सिद्ध ही हो चुका कि जिसे 'काव्य' कहते हैं वह 'रसात्मक वाक्य' है। किन्तु 'रस' के आनन्दात्मक अनुभव स्वरूप होने से रसात्मक, भावात्मक, रसाभासात्मक, भावाभासात्मक, भावप्रशमात्मक, भावोदयात्मक, भावसन्ध्यात्मक किंवा भावशबलात्मक भी वाक्य 'काव्य' ही माने जाया करते हैं।

तात्पर्य यह है कि जैसे 'रस' में आस्वाद-विषयता रहा करती है वैसे ही भावादि में ( भाव से लेकर भाव-शबलता तक में ) भी, इसलिये भावाद्यात्मक वाक्य भी उपचारतः रसात्मक वाक्य ही माने जाया करते हैं। ( इस प्रकार रसात्मक वाक्य की परिधि में ही भावात्मक, रसाभासात्मक आदि वाक्य भी समा जाते हैं और ये आस्वादजनक अष्टविध वाक्य-प्रकार 'काव्य' माने जाया करते हैं।

विमर्श—विश्वनाथ कविराज ने यहां सिंहावलोकन-न्याय से भावात्मक और आभासात्मक आदि काव्य-प्रकारों को 'रसात्मक' वाक्य रूप में देखा है। 'रसात्मक वाक्य ही काव्य है' इस

( 'भाव'-( भावकाव्य ) निरूपण )

भावादय उच्यन्ते—

सञ्चारिणः प्रधानानि देवादिविषया रतिः ॥ २६० ॥
उद्बुद्धमात्रः स्थायी च भाव इत्यभिधीयते ।

'न भावहीनोऽस्ति रसो न भावो रसवर्जितः ।
परस्परकृता सिद्धिरनयो रसभावयोः ॥'

इत्युक्तदिशा परमालोचनया परमविश्रान्तिस्थानेन रसेन सहैव वर्तमानोऽपि राजानुगतविवाहप्रवृत्तभृत्यवदापाततो यत्र प्राधान्येनाभिव्यक्ता व्यभिचारिणो देवमुनिगुरुनृपादिविषया च रतिरुद्बुद्धमात्रा विभावादिभिरपरिपुष्टतया रसरूपतामनापद्यमानाश्च स्थायिनो भावा भावशब्दवाच्याः ।

तत्र व्यभिचारी यथा—

---

सिद्धान्त के प्रतिष्ठापक आचार्य के लिए ऐसा करना सर्वथा उचित भी है । नाट्यदर्पणकार की भी यही सम्मति है—

'न तथाऽर्थशब्दोत्प्रेक्षा श्लाघ्या काव्ये यथा रसः ।
विपाककम्रमप्याम्रमुद्वेजयति नीरसम् ॥

न हि नवनवार्थव्युत्पन्नशब्दप्रथनमेव काव्यम्, तर्कव्याकरणयोरपि तथा भावप्रसङ्गात्, किन्तु विचित्ररसपवित्रशब्दार्थनिवेशः । विपाककमनीयमपि सहकारफलं विरसमुद्वेगमावहति । अतः शब्दार्थमात्रशरणाः शुष्ककवयो यमक-श्लेषादीनामेव निबन्धमर्हन्ति, न तु रसैकशरणस्य नाट्यस्येति ।' ( नाट्यदर्पण : ३ य विवेक )

अनुवाद—भावादि का स्वरूप-निर्देश किया जा रहा है—

प्रधान रूप से प्रतीयमान व्यभिचारीभाव, देवादि विषयक रति किंवा उद्बुद्धमात्र रत्यादिरूप स्थायीभाव की अभिव्यक्ति का नाम 'भाव' है ।

इस काव्य-नाट्य-शास्त्र-मर्यादा के अनुसार कि—'न तो भाव के बिना रस है और न रस के बिना भाव । रस और भाव की निष्पत्ति तो परस्पर साहाय्य पर निर्भर है ।' यदि सूक्ष्म विचार किया जाय तो यही निःसंदिग्ध प्रतीत होगा कि यद्यपि ( निर्वेदादिरूप ) व्यभिचारी ( काव्य-नाट्य में ) परम विश्रान्ति-धाम रूप से विराजमान रस के सहचारी रूप से रहा करते हैं किन्तु जैसे किसी राजभृत्य के विवाह में राजा की प्रधानता की अपेक्षा राजभृत्य की ही प्रधानता रहा करती है वैसे ही किसी काव्य में भी, रस की अपेक्षा, प्रधानतया अभिव्यङ्ग्य व्यभिचारिभावों की भी प्रधानता पता चला करती है । अब इस प्रकार के ( अर्थात् प्रधानरूप से अभिव्यङ्ग्य ) जो व्यभिचारीभाव हैं उन्हें ही सर्वप्रथम 'भाव' कहा जाया करता है । इनके अतिरिक्त प्रधानतया प्रतीयमान देवविषयक रति, मुनिविषयक रति, गुरुविषयक रति और नृपादिविषयक रति को भी 'भाव' ही कहा करते हैं । साथ ही साथ, ऐसे स्थायीभाव भी, जो समुचित विभावादि द्वारा पूर्णतया विभावित तथा परिपुष्ट न हो पाये हों और इसलिये 'रस' रूप में आस्वाद के विषय न बन सके हों, 'भाव' ही माने गये हैं ।

( १ ) प्रधानतया अभिव्यङ्ग्य व्यभिचारीरूप 'भाव' का निदर्शन—

'एवंवादिनि देवर्षौ—' इत्यादि। अत्रावहित्था।

देवविषया रतिर्यथा मुकुन्दमालायाम्—

'दिवि वा भुवि वा ममास्तु वासो नरके वा नरकान्तक ! प्रकामम्।
अवधीरितशारदारविन्दौ चरणौ ते मरणेऽपि चिन्तयामि॥'

मुनिविषया रतिर्यथा—

'विलोकनेनैव तवामुना मुने ? कृतः कृतार्थोऽस्मि निबर्हितांहसा।
तथापि शुश्रूषुरहं गरीयसीर्गिरोऽथवा श्रेयसि केन तृप्यते॥'

राजविषया रतिर्यथा मम—

'त्वद्वाजिराजिनिर्धूतधूलीपटलपङ्किलाम्।
न धत्ते शिरसा गङ्गां भूरिभारभिया हरः॥'

एवमन्यत्।

उद्बुद्धमात्रस्थायिभावो यथा—

'हरस्तु किंचित्परिवृत्तधैर्यश्चन्द्रोदयारम्भ इवाम्बुराशिः।
उमामुखे बिम्बफलाधरोष्ठे व्यापारयामास विलोचनानि॥'

---

'एवंवादिनि देवर्षौ' इत्यादि (कुमारसंभव की) सूक्ति इस सूक्ति में 'अवहित्था' का व्यभिचारीभाव ही प्रधानरूप से अभिव्यङ्ग्य है (जिससे यह सूक्ति भावात्मक होने से काव्यात्मक हो गयी है)।

(२) अभिव्यङ्ग्य देवविषयक रति रूप 'भाव' का उदाहरण—'मुकुन्दमाला' की यह सूक्ति—

'हे नरकान्तक ! हे भगवान् ! चाहे मैं स्वर्ग में रहूँ, चाहे पृथ्वी पर रहूँ या नरक में ही रहा करूं, जहां भी रहूँ, बस शरत्कालीन कमल से भी अतिशय रमणीय आप के चरण ही, मरते दम तक, मेरे ध्यान में विराजते रहें।'

अथवा

अभिव्यङ्ग्य मुनिविषयक रतिरूप 'भाव' का उदाहरण (शिशुपालवध की सूक्ति)—

'महर्षिवर ; आपका दर्शन ही समस्त पाप-सन्ताप का शमन करने वाला है। मैं तो कृतार्थ हो गया। अब एक लालसा है और वह है आपका आदेश-श्रवण। लोग तो एक कल्याण के बाद दूसरा कल्याण चाहते हैं। भला कल्याण से कौन तृप्त होता है !'

अथवा

अभिव्यङ्ग्य राजविषयक रतिरूप 'भाव' का उदाहरण—मेरी स्वरचित सूक्ति—

'महाराज ! अब जब कि आपके सैन्यजल के अगणित तुरङ्गों की टाप से पैदा हुई धूलिराशि से गङ्गा का जल पंकिल होकर भारी हो चला तब, भला, शिव का क्या सामर्थ्य कि सिर पर गङ्गा का भार उठा लें !'

इसी भांति अन्यान्य पूज्यविषयक रतिभाव की अभिव्यङ्ग्यता में अन्यविध भाव के उदाहरण स्वयं देखे जा सकते हैं।

(३) उद्बुद्धमात्र (अत एव अपरिपुष्ट) स्थायीभावरूप 'भाव', जैसे कि—(कुमार संभव की इस सूक्ति में)।

'भगवान् शङ्कर ने पार्वती को देखा और चन्द्रोदय के समय अधीर होते (उमड़ते)

अत्र पार्वतीविषया भगवतो रतिः ।

ननूक्तं प्रपाणकरसवद्विभावादीनामेकोऽत्राभासो रस इति । तत्र सञ्चारिणः पार्थक्याभावात्कथं प्राधान्येनाभिव्यक्तिरित्युच्यते—

यथा मरिचखण्डादेरेकीभावे प्रपाणके ॥ २६१ ॥
उद्रेकः कस्यचित्क्वापि तथा सञ्चारिणो रसे ।

( रसाभास और भावाभास )

अथ रसाभासभावाभासौ—

अनौचित्यप्रवृत्तत्व आभासो रसभावयोः ॥ २६२ ॥

अनौचित्यं चात्र रसानां भरतादिप्रणीतलक्षणानां सामग्रीरहितत्वे एकदेशयोगित्वोपलक्षणपरं बोध्यम् ।

---

पारावार की भाँति कुछ-कुछ अधीर हो उठे। तब क्या था! उनकी भावभरी निगाहें बिम्बाधर-सुन्दर पार्वती-मुख पर रह-रह कर पड़ने लगीं।'

यहाँ यह स्पष्ट है कि शिव-हृदय का पार्वतीविषयक रतिभाव अभिव्यक्त हो रहा है ( जिससे यह सूक्ति भावात्मक बन गयी है और भावात्मक बनने के कारण रसात्मक हो रही है )।

यहाँ यह शंका हो सकती है कि जब कि रस प्रपानक-रस की भाँति ही ( जो कि शर्करा, मरिच, कर्पूर आदि का संवलित एकघन आस्वाद है ) विभावादि से संयुक्त रत्यादि का एकघन सम्वलित आनन्द-चमत्कार है तब पृथक्तया अवस्थित व्यभिचारी भाव की प्रधानरूप से अभिव्यक्ति कैसे संभव है ? किन्तु इसका समाधान यह है—

'रस और प्रपानक का साधर्म्य तो चतुरस्र ही है। जैसे शर्करा, मरिच, कर्पूर आदि का सम्मिश्र आस्वाद प्रपानक का आस्वाद है वैसे ही विभावादि-संवलित रत्यादि रूप स्थायी भाव का आस्वाद रस का आस्वाद है। किन्तु कभी जैसे प्रपानक के ही आस्वाद-जनक तत्त्वों में किसी एक का आस्वाद उत्कट रूप से प्रतीत होने लगता है वैसे ही यह भी संभव है कि कभी रस के ही अभिव्यञ्जक तत्त्वों में किसी एक जैसे कि व्यभिचारी भाव का ही आस्वाद उद्रिक्त रूप से अनुभव किया जाने लगे। इस प्रकार कभी पृथक्तया व्यभिचारी भाव की प्रधानरूप से प्रतीति में कोई आपत्ति कहाँ !'

अनुवाद—रसाभास और भावाभास—रस और भाव ही यदि किसी अनौचित्य के साथ विराजमान प्रतीत हों तो 'रसाभास' और भावाभास माने जाया करते हैं।

यहाँ 'अनौचित्य' का अभिप्राय यह है—भरतमुनि प्रभृति काव्य-नाट्य-कोविदों ने रसों का जो लक्षण किया है उसमें उनकी सम्पूर्ण अभिव्यञ्जनसामग्री का भी निरूपण कर दिया है। इस प्रकार अविकल रूप से अभिव्यक्त रत्यादि रूप स्थायीभाव तो 'रस' हुये। किन्तु ऐसा भी संभव है कि इन रसों की विकल अभिव्यञ्जना हो, ऐसी अभिव्यञ्जना हो जिसमें इनकी सम्पूर्ण सामग्री का सहयोग न दिखायी दे अर्थात् एकदेशीय अभिव्यञ्जना हो। ऐसी अवस्था में जो रस और भाव अभिव्यक्त हुआ करते हैं उन्हें ही 'रसाभास' और 'भावाभास' समझा जाया करता है।

तच्च बालव्युत्पत्तये एकदेशतो दर्श्यते—

उपनायकसंस्थायां मुनिगुरुपत्नीगतायां च।
बहुनायकविषयायां रतौ तथाऽनुभयनिष्ठायाम् ॥ २६३ ॥
प्रतिनायकनिष्ठत्वे तद्वदधमपात्रतिर्यगादिगते।
शृङ्गारेऽनौचित्यं रौद्रे गुर्वादिगतकोपे ॥ २६४ ॥
शान्ते च हीननिष्ठे गुर्वाद्यालम्बने हास्ये।
ब्रह्मवधाद्युत्साहेऽधमपात्रगते तथा वीरे ॥ २६५ ॥
उत्तमपात्रगतत्वे भयानके ज्ञेयमेवमन्यत्र।

तत्र रतेरुपनायकनिष्ठत्वे यथा मम—

'स्वामी मुग्धतरो वनं घनमिदं बालाऽहमेकाकिनी
क्षोणीमावृणुते तमालमलिनच्छाया तमःसन्ततिः।
तन्मे सुन्दर! मुञ्च, कृष्ण ! सहसा वर्त्मेति गोप्या गिरः
श्रुत्वा तां परिरभ्य मन्मथकलासक्तो हरिः पातु वः ॥'

---

इस 'अनौचित्य' का साधारण परिचय यह है—

(१) शृङ्गार में 'अनौचित्य' 'शृङ्गाराभास' (क) नायक के बदले उपनायक-विषयक रतिभाव का अभिव्यञ्जन, (ख) मुनिपत्नी किंवा गुरुपत्नी-विषयक रतिभाव का अभिव्यञ्जन, (ग) बहुनायक-विषयक रतिभाव का अभिव्यञ्जन, (घ) केवल नायक-विषयक अथवा केवल नायिका-विषयक रतिभाव का अभिव्यञ्जन, (ङ) प्रतिनायक-विषयक नायिकानिष्ठ रतिभाव का अभिव्यञ्जन, (च) अधम-प्रकृतिविषयक रतिभाव का अभिव्यञ्जन और (छ) पशु-पक्षिनिष्ठ रतिभाव का अभिव्यञ्जन।

(२) रौद्र में 'अनौचित्य' (रौद्राभास)—गुरु-विषयक क्रोध का अभिव्यञ्जन, पितृ-विषयक क्रोध का अभिव्यञ्जन आदि आदि।

(३) शान्त में 'अनौचित्य' (शान्ताभास) नीचनिष्ठ शमभाव का अभिव्यञ्जन।

(४) हास्य में 'अनौचित्य (हास्याभास)—गुरु आदि के आलम्बन से हास की अभिव्यक्ति।

(५) वीर में 'अनौचित्य' (वीराभास)—ब्राह्मण आदि के वधसम्बन्धी उत्साह की अभिव्यक्ति किंवा अधमपात्रनिष्ठ उत्साह की अभिव्यक्ति।

(६) भयानक में 'अनौचित्य' (भयानकाभास)—उत्तम-प्रकृतिगत भय का अभिव्यञ्जन।

इसी भाँति करुणादि रसों के अनौचित्यपूर्वक अवस्थान में 'करुणाभास' आदि स्वयं समझे जा सकते हैं।

उदाहरण के लिये—उपनायकनिष्ठ रति के अभिव्यञ्जन में 'शृङ्गाराभास', जो कि मेरी स्वरचित सूक्ति में ही स्पष्ट है—

'गोपी बोल रही है—'कृपया ! मेरा रास्ता छोड़ दो, मेरे स्वामी सीधे-सादे ठहरे, यह वन बहुत सघन है, मैं अकेली एक बाला ठहरी और तमाल की भाँति काला अंधेरा चारों ओर फैलता जा रहा है' किन्तु कृष्ण यह सब सुन लेते हैं और अपने आलिङ्गन-पाश

बहुनायकनिष्ठत्वे यथा—

'कान्तास्त एव भुवनत्रितयेऽपि मन्ये
येषां कृते सुतनु ! पाण्डुरयं कपोलः ।'

'पश्चादुभयनिष्ठत्वेऽपि प्रथममेकनिष्ठत्वे रतेराभासत्वम्' इति श्रीमल्लोचनकाराः ।

तत्रोदाहरणं यथा—रत्नावल्यां सागरिकाया अन्योन्यसंदर्शनात्प्राग्वत्सराजे रतिः ।

प्रतिनायकनिष्ठत्वे यथा—हयग्रीववधे हयग्रीवस्य जलक्रीडावर्णने ।

अधमपात्रगतत्वे यथा—

'जघनस्थलनद्धपत्रवल्ली गिरिमल्लीकुसुमानि कापि भिल्ली ।
अवचित्य गिरौ पुरो निषण्णा स्वकचानुत्कचयाञ्चकार भर्त्रा ॥'

---

में उसे बाँध लेते हैं। ऐसे कामकलाव्यसनी कृष्ण से यही प्रार्थना है कि वे आप सब की रक्षा करें।'

अथवा, बहुनायकनिष्ठ रतिभाव के अभिव्यञ्जन में 'शृङ्गाराभास'—

'अरी सुन्दरी ! मुझे तो यही लगता है कि इस त्रिभुवन में वे सभी लोग तेरे प्रेमपात्र हैं जिनके विरह में तेरे गाल पीले-पीले दीख रहे हैं।'

अथवा अनुभयनिष्ठ ( केवल नायक अथवा केवल नायिका-निष्ठ) रति के अभिव्यञ्जन में 'शृङ्गाराभास'—

'मालती-माधव' में नन्दन के हृदय में मालती के प्रति प्रेम इसका बड़ा सुन्दर उदाहरण है।

इस 'अनुभयनिष्ठ रति' के अभिव्यञ्जन में 'शृङ्गाराभास' के सम्बन्ध में ध्वन्यालोकलोचन के रचयिता ( अभिनवगुप्तपादाचार्य ) ने यह कहा है—

'ऐसी 'रति' रत्याभास ही है जो कि बाद में भले ही दोनों ( नायक और नायिका ) के हृदय में विराजने लगे, पहले पहल तो एक ही ( नायक अथवा नायिका ) के हृदय में उत्पन्न हुई है।'

इस प्रकार की भी रति की अभिव्यञ्जना के उदाहरण उपलब्ध होते हैं। जैसे कि—'रत्नावली' में सागरिका के हृदय में वत्सराज के प्रति उदित रतिभाव रत्याभास ही है। यह दूसरी बात है कि सागरिका और वत्सराज के परस्पर-दर्शन के बाद यह रतिभाव सागरिका और वत्सराज का पारस्परिक प्रेम-बन्ध बन गया है।

अथवा, प्रतिनायक-निष्ठ रतिभाव के अभिव्यञ्जन में 'श्रृंगाराभास'—'हयग्रीव-वध' नामक महाकाव्य में, हयग्रीव के जलक्रीडावर्णन के प्रसंग में, हयग्रीवनिष्ठ रतिभाव का अभिव्यञ्जन श्रृंगार नहीं अपि तु शृङ्गाराभास ही है।

इसी भाँति, अधमपात्रगत रतिभाव के अभिव्यञ्जन में यह 'शृङ्गाराभास'—

'अपनी जघनस्थली पर लता-किसलयों को लपेटने वाली किसी भीलनी ने पहाड़ी चमेली के फूल चुने और अपने प्रेमी भील के आगे चट्टान पर बैठ कर वह उससे अपने केश संवरवाने लगी।'

तिर्यगादिगतत्वे यथा—

'मल्लीमतल्लीषु वनान्तरेषु वल्ल्यन्तरे वल्लभमाह्वयन्ती।
चञ्चद्विपञ्चीकलनादभङ्गीसंगीतमङ्गीकुरुते स्म भृङ्गी॥'

आदिशब्दात्तापसादयः।

रौद्राभासो यथा—

'रक्तोत्फुल्लविशाललोलनयनः कम्पोत्तराङ्गो मुहु-
र्मुक्त्वा कर्णमपेतभीर्धृतधनुर्बाणो हरेः पश्यतः।
आध्मातः कटुकोक्तिभिः स्वमसकृद्दोर्विक्रमं कीर्तय-
न्नंसास्फोटपटुर्युधिष्ठिरमसौ हन्तुं प्रविष्टोऽर्जुनः॥'

भयानकाभासो यथा—

'अशक्नुवन् सोढुमधीरलोचनः सहस्ररश्मेरिव यस्य दर्शनम्।
प्रविश्य हेमाद्रिगुहागृहान्तरं निनाय बिभ्यद्दिवसानि कौशिकः॥'

स्त्रीनीचविषयमेव हि भयं रसप्रकृतिः। एवमन्यत्र।

**भावाभासो लज्जादिके तु वेश्यादिविषये स्यात्॥ २६६॥**

स्पष्टम्।

---

अथवा, तिर्यग्गत रतिभाव के अभिव्यञ्जन में 'शृङ्गाराभास' का यह उदाहरण—

'खिली पहाड़ी चमेलियों से भरे सुन्दर वन के बीच, लताओं की ओट में, प्रियतम भ्रमर को पुकारती, यह प्रणयिनी भ्रमरी ऐसी मीठी गुञ्जार कर रही है मानो कोई गायिका मधुरवीणा बजा रही हो।'

रौद्राभास का उदाहरण—

'अर्जुन को देखो, यह तो कृष्ण के देखते-देखते, कर्ण को छोड़-छाड़ कर, बड़ी-बड़ी लाल-लाल उभरी, चञ्चल आंखें लिये, सिर कंपाते, धनुष पर बाण चढ़ाये, (युधिष्ठिर की) कड़वी बातों से क्रुद्ध, अपने भुज-विक्रम का बखान करते और ताल ठोक-ठोक कर, अब युधिष्ठिर को मारने के लिये झपट पड़ा है।'

भयानकाभास का उदाहरण (शिशुपालवध की इस सूक्ति में)—

'रावण ऐसा महाप्रतापी रहा कि उसके सामने पड़ने में अशक्त, भय के मारे विह्वल नेत्र वाले इन्द्र ने वैसे ही सुमेरु की गुफाओं में छिप कर भी डरते हुए दिन बिताये जैसे कोई उल्लू सूर्य-किरणों से डरा, कहीं लुका छिपा ही दिन बिताया करता है।'

यहाँ (उपर्युक्त सूक्ति में) भयानक रस का आभास है (क्योंकि उत्तम प्रकृति 'इन्द्र' निष्ठ भय का अभिव्यञ्जन भयानक रस नहीं)। जिसे भयानक रस कहते हैं उसका मूल बीज तो भय है जो वह स्त्रीगत अथवा नीच-प्रकृतिगत हुआ करता है।

इसी भाँति अन्य रसों के आभास भी स्वयं उदाहरण-दर्शन से समझे जा सकते हैं।

(यह तो 'रसाभास' हुआ) अब, जिसे 'भावाभास' कहते हैं उसका अभिप्राय यह है—(व्यभिचारी भावों का वह अभिव्यञ्जन जो अनौचित्यपूर्ण हो, जैसे कि) वेश्यादि नायिकाओं के लज्जा आदि भावों का अभिव्यञ्जन, 'भावाभास' हुआ करता है।

'भावाभास' तो लक्षण मात्र से ही स्पष्ट है।

( भावशान्ति, भावोदय, भावसन्धि और भावशबलता )

**भावस्य शान्तावुदये संधिमिश्रितयोः क्रमात् ।**
**भावस्य शान्तिरुदयः संधिः शबलता मता ॥ २६७ ॥**

क्रमेण यथा—

'सुतनु ! जहिहि कोपं पश्य पादानतं मां
न खलु तव कदाचित्कोप एवंविधोऽभूत् ।
इति निगदति नाथे तिर्यगामीलिताक्ष्या
नयनजलमनल्पं मुक्तमुक्तं न किञ्चित् ॥'

अत्र बाष्पमोचनेनेर्ष्याख्यसञ्चारिभावस्य शमः ।

---

**विमर्श**—ध्वनिकार ने रसाभिव्यञ्जन का रहस्य 'प्रसिद्धौचित्यबन्ध' ही माना है—

'प्रसिद्धौचित्यबन्धस्तु रसस्योपनिषत् परा ।'

इससे औचित्य के अभाव–अनौचित्य–में रस की आभासता सिद्ध हो जाती है । भावप्रकाशनकार ने रसाभासता का जो यह विशद वर्णन किया है उसमें 'अनौचित्य' की विविधरूपता भी स्पष्ट हो गयी है—

'शृङ्गारो हास्यभूयिष्ठः शृङ्गाराभास ईरितः ।
हास्यो बीभत्सभूयिष्ठो हास्याभास इतीरितः ॥
वीरो भयानकप्रायो वीराभास इतीरितः ।
अद्भुतः करुणाश्लेषादद्भुताभास उच्यते ॥
रौद्रः शोकभयाश्लेषाद् रौद्राभास इतीरितः ।
करुणो हास्यभूयिष्ठः करुणाभास उच्यते ॥
बीभत्सोऽद्भुतशृङ्गारी बीभत्साभास उच्यते ।
स स्याद्भयानकाभासो रौद्रवीरोपसङ्गमात् ॥'

तात्पर्य यह है कि अङ्गभूत रस-भाव का धाराधिरोह अभिव्यञ्जन ही सबसे बड़ा रस-भाव-विषयक अनौचित्य है जो कि 'रस' को रसाभास और 'भाव' को भावाभास के रूप में बदल दिया करता है । कहा भी गया है—

'अङ्गेनाङ्गी रसः स्वेच्छावृत्तिवर्धित-सम्पदा ।
अमात्येनाविनीतेन स्वामीवाभासतां व्रजेत् ॥'

अनुवाद—किसी भाव की शान्ति, उदय, सन्धि और मिश्रण के अभिव्यञ्जन से क्रमशः भावशान्ति, भावोदय, भावसन्धि और भावशबलता की रूपरेखा बना करती है ।

जैसे कि 'भावशान्ति' ( अमरुशतक की इस सूक्ति में )—

'अरी सुन्दरी ! अब तो क्रोध छोड़, तुम्हारे पैरों पर पड़ रहा हूँ, कभी भी पहले तुम इतनी क्रुद्ध नहीं हुई ।' इस प्रकार जैसे ही प्रियतम ने कहना प्रारम्भ किया कि अर्धनिमीलित कटाक्ष के साथ, उस सुन्दरी के आंसू बह चले और मुंह से एक भी शब्द न निकल पाये ।'

यहां यह स्पष्ट है कि ईर्ष्या भाव की शान्ति अभिव्यक्त हो रही है जिसमें बाष्पमोचन अनुभाव सहायता पहुँचा रहा है ।

'चरणपतनप्रत्याख्यानात्प्रसादपराङ्मुखे
निभृतकितवाचारेत्युक्त्वा रुषा परुषीकृते।
व्रजति रमणे निःश्वस्योच्चैः स्तनस्थितहस्तया
नयनसलिलच्छन्ना दृष्टिः सखीषु निवेशिता॥'

अत्र विषादस्योदयः।

'नयनयुगासेचनकं मानसवृत्त्यापि दुष्प्रापम्।
रूपमिदं मदिराक्ष्या मदयति हृदयं दुनोति च मे॥'

अत्र हर्षविषादयोः संधिः।

'क्वाकार्यं, शशलक्ष्मणः क्व च कुलं, भूयोऽपि दृश्येत सा,
दोषाणां प्रशमाय मे श्रुतमहो, कोपेऽपि कान्तं मुखम्।
किं वक्ष्यन्त्यपकल्मषाः कृतधियः, स्वप्नेऽपि सा दुर्लभा
चेतः स्वास्थ्यमुपैहि, कः खलु युवा धन्योऽधरं धास्यति॥'

अत्र वितर्कौत्सुक्यमतिस्मरणशङ्कादैन्यधृतिचिन्तानां शबलता।

---

अथवा जैसे कि 'भावोदय' (अमरुशतक की ही सूक्ति में)—

'जब कि पैरों पर भी गिरने पर दुतकार मिली, (प्रेमिका की) प्रसन्नता की कोई भी आशा नहीं दीख पड़ी और 'तुम छिपे कपटी हो' आदि की फटकार भी सुननी पड़ी तब वह प्रेमी क्या करता! चल पड़ा। किन्तु जैसे ही उस सुन्दरी ने उसे लौटते देखा वैसे ही अपनी छाती पर हाथ रखकर गहरी सांस ली और सखियों पर आंसू भरी निगाहें डाल दीं।'

यहाँ 'विषाद' का व्यभिचारीभाव उदयावस्था में अभिव्यक्त हुआ है। इसी प्रकार 'भावसन्धि'—

'ओह! मेरे नेत्रों को संतृप्त करनेवाले, मेरी कल्पनाओं की पहुँच से भी परे, उस मदिरेक्षणा का वह रूप, मेरे हृदय में आनन्द भी पहुँचा रहा है और एक टीस भी भरता जा रहा है।'

यहाँ 'हर्ष' और 'विषाद' के व्यभिचारी भावों की सन्धि का अभिव्यञ्जन स्पष्ट है।

इसी भांति, भावशबलता (महाकवि कालिदास की 'विक्रमोर्वशी' की इस सूक्ति में)—'कहां तो मेरा यह पापाचरण (यह उर्वशी-प्रेम) और कहां अवदात चन्द्रवंश में मेरा जन्म! लेकिन ओह! क्या ही अच्छा होता, यदि एक बार उसे फिर देख पाता। नहीं, नहीं, यह पाप है, मुझमें धर्मशास्त्र का ज्ञान भरा है, लेकिन अरे! क्रुद्ध होने पर भी उसका मुँह कितना सुन्दर था! पुण्यात्मा लोग मुझे भला-बुरा कहेंगे, कहते रहें, अरे! क्या वह सुन्दरी अब सपने में भी नहीं मिलेगी! यह क्या! मेरे मन! विकल न हो, धैर्य धर, लेकिन इससे क्या! पता नहीं कौन वह प्रेमी युवक होगा जो उस सुन्दरी के अधरामृत का आनन्द लेगा?'

यहाँ वितर्क, औत्सुक्य, मति, स्मृति, शङ्का, दैन्य, धृति और चिन्ता के आठ-आठ व्यभिचारीभावों के सम्मिश्रण का सुन्दर अभिव्यञ्जन है।

विमर्श—(क) 'भावोदय' आदि चतुर्विध ध्वनि-प्रकारों का जो मूल बीज है वह व्यभिचारी भावों का 'दशाचतुष्टय' ही है जैसा कि कहा भी गया है—

( अत्र मूलकारिकाः=( २६७ ) पूर्वाभिः सह ( २६० )
उदाहरणश्लोकाः=( १४३ ) पूर्वैः सह ( १५८ )

इति साहित्यदर्पणे रसादिनिरूपणो नाम तृतीयः परिच्छेदः ।

---

उत्पत्ति–सन्धि–शाबल्य–शान्तयो व्यभिचारिणाम् ।
दशाश्चतस्र एव स्युः,

( ख ) 'भावोदय' ध्वनि में किसी भी व्यभिचारीभाव के प्रथमावतार का अभिव्यञ्जन अपेक्षित है ।

'भावशान्ति' में किसी अत्यारूढ व्यभिचारी भाव का विलय आवश्यक है ।

'भावसन्धि' में दो व्यभिचारी भावों का द्विविध रूप से मेल हुआ करता है, जैसा कि कहा भी गया है—

'सरूपमसरूपं वा भिन्न-कारण-कल्पितम् ।
भावद्वयं मिलति चेत् स सन्धिरिति गीयते ॥'

'भावशबलता' का अभिप्राय भावों का परस्पर सम्मर्द है । पूर्व-पूर्व निबद्ध भाव उत्तरोत्तर निबद्ध भावों की रगड़ खाया करते हैं और इस 'रगड़' में एक अद्भुत ही आनन्द–चमत्कार का अनुभव हुआ करता है जो कि 'भावशाबल्य' का स्वरूप है ।

( ग ) व्यभिचारी भावों की एक पांचवीं अवस्था भी मानी गयी है जिसे 'भावस्थिति' कहा जाया करता है । काव्यानुशासनकार आचार्य हेमचन्द्र ने स्पष्ट कहा है—

'एते च ( व्यभिचारिभावाः ) स्थित्युदयप्रशमसन्धिशबलत्वधर्माणः । स्थितिर्यथा—

'तिष्ठेत् कोपवशात्प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति
स्वर्गायोत्पतिता भवेन्मयि पुनर्भावार्द्रमस्या मनः ।
तां हर्तुं विबुधद्विषोऽपि न च मे शक्ताः पुरोवर्तिनीं
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः ॥'

अत्र विप्रलम्भरससद्भावेऽपि इयति वितर्कस्थिति-चमत्कारकृत आस्वादातिशयः ।
( काव्यानुशासन : २. १९ )

किन्तु न तो काव्यप्रकाशकार ने ही इस भाव-स्थिति को अतिरिक्त भाव-चमत्कार के रूप में स्वीकार किया और न साहित्यदर्पणकार ने ही ।

साहित्यदर्पण का तृतीय परिच्छेद समाप्त

# चतुर्थः परिच्छेदः

## ( काव्य-प्रकार-निरूपण )

अथ काव्यभेदमाह—

**काव्यं ध्वनिर्गुणीभूतव्यङ्ग्यं चेति द्विधा मतम् ।**

### ( १—म काव्यप्रकार : 'ध्वनि' काव्य )

तत्र—

**वाच्यातिशयिनि व्यङ्ग्ये ध्वनिस्तत्काव्यमुत्तमम् ॥ १ ॥**

वाच्याद्धिकचमत्कारिणि व्यंङ्ग्यार्थे ध्वन्यतेऽस्मिन्निति व्युत्पत्त्या ध्वनिर्नामोत्तमं काव्यम् ।

---

अनुवाद—अब काव्य के भेदों का निरूपण किया जा रहा है—

'काव्य' ( रसात्मक वाक्य ) के दो प्रमुख भेद हैं—( १ ) ध्वनि और ( २ ) गुणीभूतव्यङ्ग्य ।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने काव्य के दो ही भेद निर्दिष्ट किये हैं । 'चित्र' काव्य नामक भेद, साहित्यदर्पणकार के अनुसार, इसलिए उचित नहीं क्योंकि—इस प्रकार की रचना 'रसात्मक वाक्य' रूप काव्य की परिधि के भीतर नहीं आ सकती । ध्वनि-दार्शनिक आनन्दवर्धन की भी वस्तुनः यही दृष्टि है—

यत्रार्थः शब्दो वा तमर्थमुपसर्जनीकृतस्वार्थौ ।
व्यङ्क्तः काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः ॥
प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम् ।
यत्तत् प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु ॥
( ध्वन्यालोक १. १३, ४ )

प्रकारोऽन्यो गुणीभूतव्यङ्ग्यः काव्यस्य दृश्यते ।
यत्र व्यङ्ग्यान्वये वाच्यचारुत्वं स्यात् प्रकर्षवत् ॥
( ध्वन्यालोक ३. ३४ )

अनुवाद—इन दोनों काव्य-भेदों में—'ध्वनि'संज्ञक काव्य, जिसे सर्वोत्तम काव्य-प्रकार कहा गया है, वह है जिसमें वाच्यार्थ की अपेक्षा, 'व्यङ्ग्य' रूप अर्थ अधिक सुन्दर ( अतिशय चमत्कारजनक ) हुआ करता है ।

तात्पर्य यह है कि इस काव्य-भेद में जो अर्थ अभिव्यङ्ग्य रूप से अवस्थित रहा करता है वह इतना सुन्दर, इतना चमत्कारजनक प्रतीत हुआ करता है कि यहाँ का ( आपाततः प्रतीत ) वाच्यार्थ, उसके सामने फीका लगने लगता है । वस्तुतः यही काव्य का सर्वोत्कृष्ट प्रकार है । इसे 'ध्वनि' इसलिए कहा करते हैं क्योंकि यही वह कविकृति है जिसमें वह अर्थ ध्वनित हुआ करता है जिसका सौन्दर्य वाच्यार्थ की पहुँच के परे रह जाता है ।

( ध्वनिकाव्य के २ भेद : १ अविवक्षितवाच्य और २ विवक्षितान्यपरवाच्य )

**भेदौ ध्वनेरपि द्वावुदीरितौ लक्षणाभिधामूलौ ।**
**अविवक्षितवाच्योऽन्यो विवक्षितान्यपरवाच्यश्च ॥ २ ॥**

तत्राविवक्षितवाच्यो नाम लक्षणामूलो ध्वनिः । लक्षणामूलत्वादेवात्र वाच्यमविवक्षितं बाधितस्वरूपम् ।

विवक्षितान्यपरवाच्यस्त्वभिधामूलः, अत एवात्र वाच्यं विवक्षितम् । अन्यपरं व्यङ्ग्यनिष्ठम् । अत्र हि वाच्योऽर्थः स्वरूपं प्रकाशयन्नेव व्यङ्ग्यार्थस्य

---

**विमर्श**—काव्यप्रकाशकार का काव्य-भेद-निरूपण तो उनके काव्य-स्वरूप-निरूपण में ही अन्तर्भूत प्रतीत होता है क्योंकि दोषरहित, गुणसहित तथा यथास्थान अलङ्कारयुक्त शब्दार्थयोजना 'काव्य' है और इस प्रकार की शब्दार्थयोजना का, इसमें कविविवक्षित किंवा सहृदयानुभूत अभिप्राय के यथास्थान उत्तम, मध्यम और अधम होने से, उत्तम, मध्यम और अधम रूप से विभक्त होना स्वाभाविक है। किन्तु 'रसात्मक वाक्य' को 'काव्य' माननेवाले आचार्य के लिए 'वाच्यातिशायी व्यङ्ग्यमय' और 'वाच्यानतिशायी व्यङ्ग्यगर्भ' द्विविध काव्य-भेद का निरूपण प्राचीन काव्य-शास्त्र-परम्परा का अनुसरणमात्र ही लगता है। जिस वाक्य का जीवनाधायक किंवा परमसार रस हो, उसमें वाच्य की अपेक्षा अधिक चमत्कारजनक किंवा अल्प चमत्कारजनक व्यङ्ग्यार्थ की भेद-कल्पना निःसार सी ही है। या तो काव्य का लक्षण वही माना गया होता जो कि आचार्य मम्मट ने माना था जिसके अनुसार दोषराहित्यादि-विशिष्ट शब्दार्थयोजना में वाच्य और व्यङ्ग्य अर्थों के अनुभव के आधार पर दोनों के सौन्दर्य-तारतम्य का विवेक और इस विवेक के आधार पर शब्दार्थयोजना का तारतम्य-प्रदर्शन युक्तिसंगत हुआ होता या 'ध्वनि और गुणीभूतव्यङ्ग्य' नामक काव्य प्रकारों के निरूपण के बदले रसरूप आत्मतत्त्व के अभिव्यञ्जक वाक्य-प्रकारों का ही यथासम्भव तारतम्य बताया गया होता। 'ध्वनि' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' को वाक्यप्रकार तो माना नहीं गया और माना भी नहीं जा सकता क्योंकि यदि ऐसा मान भी लिया जाय तो रसरूप सारतम तत्त्व-निधान की दृष्टि से दोनों का भेद ही क्या रहा ! ध्वनिकार आनन्दवर्धन की यह मान्यता कि 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' नामक काव्य-प्रकार भी रसादितात्पर्यपरामर्श के द्वारा 'ध्वनि' काव्य में ही अन्तर्भूत है—

प्रकारोऽयं गुणीभूतव्यङ्ग्योऽपि ध्वनिरूपताम् ।
धत्ते रसादितात्पर्यपर्यालोचनया पुनः ॥ ( ध्वन्यालोक ३. ४० )

विश्वनाथ कविराज की इस द्विविध काव्य-भेद कल्पना को निराधार सिद्ध करती है।

**अनुवाद**—'ध्वनि' काव्य के भी दो भेद बताए गए हैं—( १ ) लक्षणामूलक ध्वनिकाव्य और ( २ ) अभिधामूलक ध्वनिकाव्य। इन दोनों भेदों में लक्षणामूलक ध्वनिकाव्य को तो 'अविवक्षितवाच्यध्वनि' काव्य कहा गया है और अभिधामूलक ध्वनि-काव्य का नाम 'विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि' काव्य है।

तात्पर्य यह है कि जो ध्वनि-काव्य 'अविवक्षितवाच्य' हुआ करता है वह लक्षणामूलक ध्वनिकाव्य है। इस काव्य में 'ध्वनि' अथवा 'व्यङ्ग्यार्थ' का लक्षणामूलक होना ही इसके 'अविवक्षितवाच्य' कहे जाने का कारण है क्योंकि वाच्यार्थ के अविवक्षित होने का अभिप्राय उसके स्वरूप का बाधित होना ही है (जबकि व्यङ्ग्यार्थ लक्ष्यार्थ के आधार पर प्रतीत हो, जैसा कि हुआ करता है, तब तो यह स्वयंसिद्ध है कि ऐसे व्यङ्ग्यार्थ के प्रत्यायन में वाच्यार्थ बाधित अथवा अनुपपन्न रहा करे )। इसके अतिरिक्त जो ध्वनिकाव्य 'विवक्षितान्यपरवाच्य'नाम का है उसका 'अभिधामूलक' ध्वनिकाव्य होना ही युक्तिसिद्ध है क्योंकि

प्रकाशकः। यथा—प्रदीपो घटस्य। अभिधामूलस्य बहुविषयतया पश्चान्निर्देशः।

( अविवक्षितवाच्यध्वनि के दो भेद : १—'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य' ध्वनि )

अविवक्षितवाच्यस्य भेदावाह—

अर्थान्तरं संक्रमिते वाच्येऽत्यन्तं तिरस्कृते।
अविवक्षितवाच्योऽपि ध्वनिर्द्वैविध्यमृच्छति ॥ ३ ॥

---

यहाँ वाच्यार्थ 'विवक्षित' रहा करता है और साथ ही साथ 'अन्यपर' अर्थात् व्यङ्ग्यनिष्ठ ( व्यङ्ग्यैकबोधक ) भी हुआ करता है। यहाँ वाच्यार्थ के 'विवक्षित' होने और 'अन्यपर' ( व्यङ्ग्यनिष्ठ ) होने का यही अभिप्राय है कि इस प्रकार के काव्य में वाच्यार्थ उसी प्रकार पहले अपने स्वरूप को प्रकाशित किया करता है और ऐसा करते हुये व्यङ्ग्यार्थ का प्रकाशक बना करता है, जिस प्रकार कोई दीपक पहले स्वयं प्रकाशित हुआ करता है है और तब घटादि वस्तुओं का प्रकाशक बना करता है।

यहाँ लक्षणामूलक ध्वनिकाव्य के बाद अभिधामूलक ध्वनिकाव्य-निर्देश इसलिये किया गया है क्योंकि अभिधामूलक ध्वनि का विषय ( लक्षणामूलक ध्वनि की अपेक्षा ) कहीं अधिक व्यापक है।

विमर्श—आलङ्कारिकों ने 'विवक्षित' शब्द को 'अभिप्राय' 'तात्पर्य' आदि-आदि अर्थों में व्यवहृत किया है, जैसा कि कहा गया है—

'विवक्षितमभिप्रायः फलं भावः प्रयोजनम्।
तात्पर्यमिति पर्यायशब्दा वाक्यार्थगोचराः ॥'

यहाँ किसी अर्थ को 'विवक्षित' कहने का यह अभिप्राय है कि जो अर्थ श्रोता अथवा पाठक समझा करता है वही अर्थ वक्ता अथवा कवि के भी मन में रह चुका है। जैसा हमारा मुँह है वैसा ही दर्पण में उसका प्रतिविम्ब पड़ा करता है। कवि के मन का अर्थ यदि बिम्ब है तो पाठक के मन में समाया वही अर्थ प्रतिविम्ब है। इस प्रकार वक्ता का अभीष्ट और श्रोता का बुद्धिस्थ वाक्यार्थ 'विवक्षित' अर्थ हुआ करता है ( वक्तुमिष्टं विवक्षितम् )।

'विवक्षित' अर्थ को इसलिये 'तात्पर्य' कहा करते हैं क्योंकि वक्ता अथवा कवि के प्रयुक्त वाक्य के समस्त पदार्थ एकमात्र उसी अर्थ के बोधक हुआ करते हैं। विवक्षित अर्थ तो प्रधान अथवा उपकार्य अर्थ हुआ करता है और समस्त पदार्थ इसके उपकारक रहा करते हैं।

विवक्षाविषय अर्थ ही 'प्रयोजन' भी कहा जाया करता है क्योंकि यही वह अर्थ है जिसके अवबोधन के लिये वक्ता अथवा कवि वाक्य-प्रयोग किया करते हैं।

यही 'विवक्षित' अर्थ 'अभिप्राय' भी माना जाया करता है क्योंकि वाक्यवर्ती समस्त पदार्थ इसी अर्थ के अभिमुख रहा करते हैं। इसे 'फल' भी कह सकते हैं क्योंकि यही वह अभीष्टार्थ-परिपाक है जिसका स्वाद वाक्यार्थ का अनुभव हुआ करता है। यथास्थान इसे 'भाव' भी कहा करते हैं क्योंकि इसी अर्थ के रूप में वक्ता अथवा कवि की चित्तवृत्तियों में श्रोता अथवा सहृदय का हृदय-संवाद हुआ करता है और आनन्द-चमत्कार मिला करता है।

यहाँ वाच्यार्थ के 'अविवक्षित' किंवा 'विवक्षितान्यपर' होने में 'विवक्षित' के उपर्युक्त सभी अभिप्राय समन्वित हैं।

अनुवाद—'अविवक्षितवाच्यध्वनि' के भेदों का निर्देश किया जा रहा है—

'अविवक्षितवाच्यध्वनि' काव्य भी दो प्रकार का हुआ करता है—( १ ) वह, जिसमें वाच्यार्थ अपने से भिन्न अर्थ में संक्रमित हो जाने के कारण 'अविवक्षित' ( अपने

अविवक्षितवाच्यो नाम ध्वनिरर्थान्तरसङ्क्रमितवाच्योऽत्यन्ततिरस्कृतवाच्यश्चेति द्विविधः।

यत्र स्वयमनुपयुज्यमानो मुख्योऽर्थः स्वविशेषरूपेऽर्थान्तरे परिणमति, तत्र मुख्यार्थस्य स्वविशेषरूपार्थान्तरसंक्रमितत्वादर्थान्तरसङ्क्रमितवाच्यत्वम्।

यथा—

'कदली कदली, करभः करभः, करिराजकरः करिराजकरः।
भुवनत्रितयेऽपि बिभर्ति तुलामिदमूरुयुगं न चमूरुदृशः॥'

अत्र द्वितीयकदल्यादिशब्दाः पौनरुक्त्यभिया सामान्यकदल्यादिरूपे मुख्यार्थे बाधिता जाड्यादिगुणविशिष्टकदल्यादिरूपमर्थं बोधयन्ति। जाड्याद्यतिशयश्च व्यङ्ग्यः।

---

स्वरूप में अनुपयुक्त ) लगा करता है और (२), वह जिसमें वाच्यार्थ अत्यन्त तिरस्कृत रहने के कारण 'अविवक्षित' ( सर्वथा अनन्वित ) हो जाया करता है।

तात्पर्य यह है कि 'अविवक्षितवाच्य' नामक ध्वनि-काव्य के दो भेद हुआ करते हैं— (१) 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि' काव्य और (२) 'अत्यन्त तिरस्कृतवाच्यध्वनि' काव्य।

'ध्वनि' काव्य के 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य' होने का अभिप्राय है यहाँ ऐसे व्यंग्यार्थ के अवस्थान का, जिसका उपकरणभूत ( व्यञ्जक ) अर्थ एक ऐसा वाच्यार्थ हुआ करता है जो ( प्रकरण की दृष्टि से ) अपने सामान्य स्वरूप में अनुपयुक्त हो जाया करता है और फिर ( अपनी अनुपपत्ति के निराकरण के लिये ) अपने से भिन्न एक ऐसे अर्थ में परिणत हो जाया करता है जो कि उसी का एक विशेष रूप अंश हुआ करता है। तात्पर्य यह है कि ध्वनि-काव्य की 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यता' यहाँ के ( व्यञ्जक रूप से विराजमान ) मुख्यार्थ की, अपने से भिन्न किन्तु अपने ही स्वरूप-विशेषभूत अर्थ ( लक्ष्यार्थ ) में संक्रान्ति अथवा परिणति है।

उदाहरण के लिये यह सूक्ति—

'कदली-कदली है, करभ-करभ ही है और शुण्डादण्ड (हाथी की सूँड़) भी शुण्डादण्ड ही हैं। इस त्रिभुवन में कोई भी वस्तु ऐसी नहीं जो इस मृगनयनी सुन्दरी के ऊरुयुगल की समानता रख सके।'

यह सूक्ति 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि' काव्य है क्योंकि यहाँ दूसरी बार प्रयुक्त 'कदली' आदि शब्द ऐसे हैं जो 'पुनरुक्त' नहीं—क्योंकि 'पुनरुक्ति' तो एक भयंकर पद दोष है—अपितु अपने 'कदली' आदि रूप सामान्यभूत मुख्यार्थ में अनुपपन्न हैं और इसीलिये अपने से भिन्न किन्तु अपने ही विशेषस्वरूपभूत जाड्यादिविशिष्ट 'कदली' आदि रूप ( लक्ष्य ) अर्थों का ही अवबोधन करा रहे हैं ( अर्थात् अपने सामान्य अर्थ स्वरूप में अनुपयुक्त और अपने से भिन्न किन्तु अपने ही विशेष रूप अर्थ के उपलक्षक बने हुए दीख रहे हैं )। यहाँ जो व्यंग्य रूप से अवस्थित और अनुभूत अर्थ है वह है ऊरुद्वन्द्व के उपमान माने गये 'कदली' आदि पदार्थों की जडता आदि का अत्याधिक्य।

**विमर्श**—( क ) 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य' ध्वनि-काव्य कोई प्रबन्ध-काव्य नहीं अपितु काव्य-प्रबन्धों में यत्रतत्र उपनिबद्ध वे सूक्तियाँ हैं जिनके प्रसन्न किंवा गंभीर पद विदग्ध पाठकों को चमत्कृत किया करते हैं। इन सूक्तियों का चमत्कार रसावेश का चमत्कार नहीं अपितु गुम्फन-वैचित्र्य और अन्तर्निगूढ विवक्षित अर्थ की प्रतीति का चमत्कार हुआ करता है।

( २—'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यध्वनि' काव्य )

**यत्र पुनः स्वार्थं सर्वथा परित्यजन्नर्थान्तरे परिणमति, तत्र मुख्यार्थस्यात्यन्ततिरस्कृतत्वादत्यन्ततिरस्कृतवाच्यत्वम् ।**

**यथा—**

**निःश्वासान्ध इवादर्शश्चन्द्रमा न प्रकाशते ।**

**अत्रान्धशब्दो मुख्यार्थे बाधितेऽप्रकाशरूपमर्थं बोधयति, अप्रकाशातिशयश्च व्यङ्ग्यः । अन्धत्वाप्रकाशत्वयोः सामान्यविशेषभावाभावान्नार्थान्तरसंक्रमितवाच्यत्वम्—**

---

( ख ) 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य' आदि-आदि पारिभाषिक पदों में ध्वनिदार्शनिक आचार्य आनन्दवर्धन की काव्य-विज्ञान-प्रतिभा की झलक मिलती है। 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि' एक पारिभाषिक शब्द है। यहाँ कर्मधारय समास भी संभव है, (**'अर्थान्तरसंक्रमितश्चासौ वाच्यश्च अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यः तस्य तत्संबन्धित्वेन ध्वनिः अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनिः'**) और बहुव्रीहि समास भी (**अर्थान्तरे संक्रमितं वाच्यमस्ति यस्य सोऽर्थान्तरसंक्रमितवाच्यस्स चासौ ध्वनिश्च अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनिः**)। कर्मधारय समास में 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य' ध्वनि का अभिप्राय यह है—'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य' एक प्रकार का अविवक्षित वाच्य हुआ करता है। 'अविवक्षित वाच्य' का 'अर्थान्तरसंक्रमित' होना उसके 'रूपान्तर-परिणत' होने के बराबर है। 'अविवक्षित वाच्य' के 'रूपान्तर-परिणत' होने से यह समझा जाया करता है कि किसी प्रसंग में कोई अर्थ ( वाच्य ) अपने प्रातिस्विक स्वरूप में उपपन्न तो अवश्य है किन्तु इतने से ही तब तक उपयुक्त नहीं लगा करता जब तक उसमें, उससे संबद्ध, कोई उसका धर्म ( वैशिष्ट्य ) न लक्षित हो उठे, जिससे वह एक दूसरे प्रकार का ही अर्थ लगाने लग जाय। जैसे कोई गुम्फन-सूत्र गुँथे फूलों के कारण एक दूसरे रूप में दिखायी दिया करता है वैसे ही इस 'ध्वनि' का ( अभिव्यञ्जक ) 'अविवक्षित वाच्य' भी, उन-उन लक्षित धर्मों से संवलित हो जाने के कारण, एक दूसरे रूप में ही परिणत सा ( अर्थान्तरसंक्रमित ) प्रतीत हुआ करता है। अब इस प्रकार के वाच्य का 'व्यङ्ग्य' जो अर्थसंदोह है वह 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य ध्वनि' है और ऐसे 'व्यंग्य' से विभूषित रचना 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि-काव्य' कही जाया करती है।

बहुव्रीहि समास में 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि' का अभिप्राय उस काव्य-रचना का है जिसमें 'ध्वनि' अथवा व्यंग्यार्थ ऐसा हुआ करता है जिसका व्यञ्जक अर्थ ( वाच्य ) अपने एक विशिष्ट स्वरूप ( लक्ष्य ) में परिणत प्रतीत हुआ करता है।

अनुवाद—**'अविवक्षितवाच्यध्वनि' काव्य का जो भेद 'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यध्वनि' कहा जाया करता है वह ऐसा हुआ करता है जहाँ ( व्यञ्जकरूप से अवस्थित ) मुख्यार्थ, अपने स्वरूप का सर्वथा परित्याग करके, अपने से भिन्न किसी अर्थ-स्वरूप में परिणत हो जाया करता है।** तात्पर्य यह है कि ध्वनिकाव्य की 'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यता' वहाँ के ( व्यञ्जक ) मुख्यार्थ की, ( सर्वथा अनुपपत्ति के कारण ) वस्तुतः तिरस्कृति ( एकमात्र लक्ष्यार्थोपस्थापकता ) है।

उदाहरण के लिये ( महाकवि वाल्मीकि की ) यह सूक्ति—

**'चाँद बिलकुल नहीं चमक रहा है। ऐसा लग रहा है जैसे ( आकाश में ) श्वासोच्छ्वास से अन्धा ( मलिन ) एक दर्पण टँगा हो !'**

वह सूक्ति 'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यध्वनि' काव्य है क्योंकि यहाँ जो 'अन्ध' पद

( 'अभिधामूलध्वनि' में 'लक्षणामूलध्वनि' का भ्रम और उसका निवारण )

यथा—

भम धम्मिअ वीसत्थो, सो सुणओ अज्ज मारिओ देण ।
गोलाणइकच्छकुडङ्गवासिणा दरिअसीहेण ॥

[ भ्रम धार्मिक ! विस्रब्धः स श्वाऽद्य मारितस्तेन ।
गोदानदीकच्छकुञ्जवासिना दृप्तसिंहेन ॥ ]

---

प्रयुक्त है वह अपने मुख्यार्थ ( अर्थात् 'दृष्टि-विहीन' रूप अर्थ ) में सर्वथा अनुपपन्न है और एकमात्र 'प्रकाशरहित' ( मलिन ) अर्थ का ही अवबोधक बन रहा है। यहां जो व्यङ्ग्य रूप से विवक्षित अर्थ है वह अप्रकाशमानता ( मलिनता ) का आधिक्य है।

इस उपर्युक्त सूक्ति में ध्वनि की 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यता' नहीं मानी जा सकती क्योंकि 'अन्धता' ( दृष्टिविहीनता ) और 'अप्रकाशमानता' ( मलिनता ) के अर्थ ऐसे हैं जिनमें 'सामान्य' और 'विशेष'रूपता की परिकल्पना ( जैसी कि अर्थान्तरसंक्रमित-वाच्य' ध्वनिकाव्य के प्रसङ्गों में स्वाभाविक है ) असंभव ही है।

**विमर्श**—( क ) 'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य'ध्वनि में व्यङ्ग्यार्थ का व्यञ्जक वाच्यार्थ 'लक्ष्यार्थ' के अवबोधन का उपायमात्र रह जाता है और लक्ष्यार्थ में ही अपना अस्तित्व खो बैठता है। उदाहरण के लिये, आदि कवि की **'निश्वासान्ध इवादर्शश्चन्द्रमा न प्रकाशते'** आदि सूक्ति ऐसी है जहाँ चन्द्रमा को 'निश्वासान्ध आदर्श ( दर्पण )' कहने में उसकी असाधारण कान्तिहीनता, सर्वथा अनुपयोगिता आदि-आदि नानाविध अभिप्राय अभिव्यङ्ग्य हो उठते हैं। इस अभिव्यङ्ग्य अभिप्राय के प्रत्यायन में 'अन्ध' शब्द का मुख्यार्थ अविवक्षित अथवा अनुपपन्न ( असंगत ) तो है ही, साथ ही साथ सर्वथा तिरस्कृत भी है। 'अन्ध' उस प्राणी को कहते हैं जिसकी आंखें या तो जन्म से ही नष्ट हैं या बाद में किसी कारणवश नष्ट हुई हैं। यहाँ आदर्श अथवा दर्पण को 'अन्ध' ( अन्धा ) कहने का क्या अर्थ ! यहाँ 'अन्ध' शब्द का 'दृष्टिरहित'रूप अर्थ सर्वथा अनुपपन्न पड़ रहा है और एकमात्र यह अर्थ रख रहा है कि जैसे कोई अन्धा व्यक्ति किसी पदार्थ के स्फुटीकरण में असमर्थ हो वैसे ही दर्पण भी मुखादि के प्रतिबिम्ब को स्पष्टतया झलकाने में असमर्थ हो सकता है। अब यहाँ 'अन्ध' पद का एकमात्र अर्थ 'पदार्थस्फुटीकरण में असमर्थ' हो गया और इस अर्थ को लक्षित करनेवाला इसका 'दृष्टिरहित' रूप वाच्यार्थ इसके सामने से चुपचाप खिसक निकला।

( ख ) यहां आचार्य अभिनवगुप्त की ये परिभाषायें ध्यान देने योग्य हैं—

'अर्थान्तरसंक्रमित ( रूपान्तरपरिणत ) वाच्य'ध्वनि—

**'योऽर्थ उपपद्यमानोऽपि तावतैवानुपयोगात् धर्मान्तरसंवलनयाऽन्यतामिव गतो लक्ष्यमाण'……आस्ते स रूपान्तरपरिणतः ( अर्थान्तरसंक्रमितः ) उक्तः।**

'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य'ध्वनि—

**'यस्त्वनुपपद्यमान उपायतामात्रेणार्थान्तरप्रतिपत्तिं कृत्वा पलायत इव स तिरस्कृत इति।'** ( ध्वन्यालोकलोचन : २ य उद्योत )

अनुवाद—कतिपय ऐसी भी सूक्तियाँ जैसे कि—

'अरे पुजारीजी महाराज ! अब निडर विचरो, आज ही तो गोदावरी के किनारे के कुञ्ज में डेरा जमायें उस भयङ्कर सिंह ने उस कुत्ते की जान ले ली है।' इत्यादि दिखाई

अत्र 'भ्रम धार्मिक—' इत्यतो भ्रमणस्य विधिः प्रकृतेऽनुपयुज्यमानतया भ्रमणनिषेधे पर्यवस्यतीति विपरीतलक्षणाशङ्का न कार्या। यत्र खलु विधिनिषेधावुत्पत्स्यमानावेव निषेधविध्योः पर्यवस्यतस्तत्रैव तदवसरः। यत्र पुनः प्रकरणादिपर्यालोचनेन विधिनिषेधयोर्निषेधविधी अवगम्येते तत्र ध्वनित्वमेव।

तदुक्तम्—

'क्वचिद्बाध्यतया ख्यातिः क्वचित् ख्यातस्य बाधनम्।
पूर्वत्र लक्षणैव स्यादुत्तरत्राभिधैव तु॥'

('अर्थान्तरसंक्रमित' और 'अत्यन्ततिरस्कृत' वाच्यध्वनि में परस्पर भेद)

अत्राद्ये मुख्यार्थस्यार्थान्तरे संक्रमणं प्रवेशः, न तु तिरोभावः। अत एवात्राजहत्स्वार्था लक्षणा। द्वितीये तु स्वार्थस्यात्यन्तं तिरस्कृतत्वाज्जहत्स्वार्था।

(विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि के दो भेद :
१—असंलक्ष्यक्रमव्यंग्य और २—संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य)

**विवक्षिताभिधेयोऽपि द्विभेदः प्रथमं मतः।**
**असंलक्ष्यक्रमो यत्र व्यङ्ग्यो लक्ष्यक्रमस्तथा॥ ४॥**

विवक्षितान्यपरवाच्योऽपि ध्वनिरसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यः संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यश्चेति द्विविधः।

---

पड़ जाती हैं, जहाँ 'भ्रम धार्मिक!' (विचरो पुजारी महाराज!) आदि कहने से विचरने आदि की अनुज्ञा प्रतीत तो हो जाती है किन्तु प्रकरण के देखते ऊटपटांग सी लगने लगती है और अन्त में 'खबरदार! इधर न आना' आदि उलटे अर्थ में समाप्त हो जाती है। अब ऐसी सूक्तिओं के सम्बन्ध में यह संदेह होना स्वाभाविक है कि इन्हें 'अभिधामूलक ध्वनि'काव्य माना जाय या 'विपरीतलक्षणामूलक' (अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य) ध्वनि-काव्य। वस्तुतः बात यह है कि इस प्रकार का संदेह यहाँ निराधार है। निराधार इसलिये क्योंकि ऐसी सूक्तिओं में 'विपरीतलक्षणामूलक' (अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य) ध्वनि-काव्य की संभावना तभी हो सकती है जब कि इनमें प्रतिपाद्य 'विधि' और 'निषेध' (जैसे 'भ्रम' और 'मा भ्रमीः'), प्रतीत होने के साथ ही साथ, 'निषेध' और 'विधि' के अर्थ में बदल जाया करें। किन्तु यहाँ ऐसा होता कहाँ है? यहाँ तो प्रकरण और वक्ता आदि-आदि की विशेषताओं के पर्यालोचन के बाद 'विधि'रूप वाच्यार्थ 'निषेध'रूप व्यङ्ग्यार्थ का प्रत्यायक बन जाता है अथवा 'निषेध'रूप वाच्यार्थ 'विधि'रूप व्यङ्ग्यार्थ का अवगमक हो जाता है। इसलिये निष्कर्ष यही निकलता है कि ऐसी सूक्तियाँ 'अभिधामूलक' ध्वनि हैं न कि 'लक्षणामूलक' (विपरीतलक्षणामूलक) ध्वनि। और तभी तो ऐसा कहा गया है—

'लक्षणा और अभिधामूलक ध्वनि-प्रसंगों के सम्बन्ध में यह जानना आवश्यक है कि कहीं तो मुख्यार्थबाध के बाद अन्वयबोध हुआ करता है और कहीं अन्वयबोध के बाद मुख्यार्थबाध। पहली संभावना (अर्थात् मुख्यार्थबाध के बाद अन्वयबोध) में तो 'लक्षणामूलक' ध्वनि की संभावना है और दूसरी संभावना (अर्थात् अन्वयबोध के बाद मुख्यार्थबाध) में 'अभिधामूलक' ध्वनि की।'

अनुवाद—लक्षणामूलक ध्वनि के भी ये दोनों भेद परस्पर भिन्न-भिन्न रूप के हैं।

( १—असंलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनि : रसादिरूप एक प्रकार का ही )

**तत्राद्यो रसभावादिरेक एवात्र गण्यते।**

पहले ( अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि ) में जो वाच्यार्थ है वह अपने सामान्य स्वरूप को अपने साथ लिये-दिये एक विशिष्ट अर्थ में संक्रमण अथवा प्रवेश कर जाता है न कि तिरोभूत हो जाता है। इसीलिये यहाँ जो ( व्यङ्ग्यार्थ की उत्थापिका ) लक्षणा हुआ करती है वह अजहत्स्वार्था ( उपादानलक्षणा ) वृत्ति मानी जाया करती है। किन्तु दूसरे ( अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यध्वनि ) में वाच्यार्थ ऐसा रहा करता है जिसका स्वरूप, सर्वथा अनुपपन्न लगने के कारण, एकमात्र तिरस्कृत प्रतीत हुआ करता है जिसके कारण यहाँ ( व्यङ्ग्यार्थ की उत्थापिका ) जो लक्षणा रहा करती है उसे जहत्स्वार्था ( लक्षण-लक्षणा ) वृत्ति कहा करते हैं।

**विमर्श**—'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य'ध्वनि उपादानलक्षणा-मूलक ध्वनि है और 'अत्यन्त-तिरस्कृतवाच्य' ध्वनि लक्षणलक्षणा-मूलक ध्वनि। 'उपादानलक्षणा ( अजहत्स्वार्थ वृत्ति )-मूलक' ध्वनि में तो वाच्यार्थ 'अनुपयुक्त' हुआ करता है और 'लक्षणलक्षणा' ( जहत्स्वार्था वृत्ति )-मूलक ध्वनि में 'अनुपपन्न'। 'अर्थान्तरसंक्रमित वाच्य'-ध्वनि में वाच्यार्थ की अनुपयुक्तता की दो अवस्थायें हैं—( १ ) पुनरुक्तवत् प्रतीति और ( २ ) किसी विशेषता के आधान की असंभावना। इन दोनों अवस्थाओं में वाच्यार्थ व्यञ्जकता की महिमा से एक ऐसे अर्थ में संक्रमित अथवा परिणमित कर दिया जाया करता है जो कि लक्ष्यरूप अर्थ हुआ करता है और जिसमें उपयुक्तता भी स्पष्ट प्रतीत हुआ करती है ( उभयत्रापि वाच्यमर्थान्तरे उपयोगिनि लक्ष्यतावच्छेदके संक्रमित-माश्रयत्वेन परिणमितवाच्योप्यर्थो रूपान्तरेण लक्ष्यत इत्यर्थः ) काव्यप्रदीप-४र्थ उल्लास। जैसे कि 'कदली-कदली' आदि सूक्ति में वाच्यार्थ की जो अनुपयुक्तता है उसमें 'पुनरुक्तता' झलक रही है और 'त्वामस्मि वच्मि' आदि ( काव्यप्रकाशोद्धृत ) सूक्ति में वाच्यार्थ की जो अनुपयुक्तता है वहाँ 'अस्मि' आदि पदों में किसी विशेषता के आधान की असंभावना दिखायी दे रही है।

'अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य'ध्वनि की बात दूसरी है। यहाँ उपनिबद्ध वाच्यार्थ स्वयं ही असंगत अथवा अनन्वित लगने लगता है और लक्ष्यार्थ का ही एकमात्र उपलक्षक रह जाता है ( वाच्य-मत्यन्ततिरस्कृतं न केनापि रूपेणान्वयप्रविष्टम्। काव्यप्रदीप ४ र्थ उल्लास )। 'सादृश्य-सम्बन्ध-निबन्धन' किंवा 'वैपरीत्यसम्बन्धनिबन्धन' लक्षणा में वाच्य की अविवक्षा वस्तुतः, उसकी 'अत्यन्त-तिरस्कृति' ही है। उदाहरण के लिये—

> 'मुखं विकसितस्मितं वशितवक्रिम प्रेक्षितं
> समुच्छलितविभ्रमा गतिरपास्तसंस्था मतिः।
> उरो मुकुलितस्तनं जघनमंसबन्धोद्धुरं
> वतेन्दुवदनातनौ तरुणिमोद्गमो मोदते॥'

आदि सरीखी सूक्ति में जो व्यंग्यार्थ है उसका आधार सादृश्य-निबन्धन-लक्षणा है जिसमें वाच्य की 'अविवक्षा' वाच्य की 'अत्यन्ततिरस्कृति' है न कि 'रूपान्तरपरिणति'।

**अनुवाद**—'विवक्षितान्यपरवाच्य' ध्वनि के भी दो भेद हुआ करते हैं—( १ ) वह, जिसमें ( व्यङ्ग्यार्थ की अनुभूति के समय ) वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का पौर्वापर्य ( रहते हुए भी ) प्रतीत नहीं हुआ करता और ( २ ) वह, जिसमें वाच्यार्थबोध और व्यंग्यार्थचमत्कार की क्रमिकता पता चल जाती है।

तात्पर्य यह है कि 'विवक्षितान्यपरवाच्य' ध्वनि के ये दो भेद हैं—( १ ) असंलक्ष्य-क्रमव्यंग्यध्वनि और ( २ ) संलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनि।

**विमर्श**—अभिधामूल गूढव्यंग्य की प्रधानता में ही 'विवक्षितान्यपरवाच्य'ध्वनि की

**एकोऽपि भेदोऽनन्तत्वात् संख्येयस्तस्य नैव यत् ॥ ५ ॥**

**उक्तस्वरूपो भावादिरसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यः। अत्र व्यङ्ग्यप्रतीतेर्विभावादिप्रतीतिकारणत्वात् क्रमोऽवश्यमस्ति किन्तूत्पलपत्त्रशतव्यतिभेदवल्लाघवान्न संल-**

---

संभावना है अन्यथा नहीं। यहाँ वाच्य का 'विवक्षित' होना और साथ ही 'अन्यपर' अथवा 'व्यङ्ग्यनिष्ठ' होना स्वाभाविक है। 'विवक्षा' और 'अन्यपरता' में कोई विरोध नहीं क्योंकि यहां वाच्यार्थ 'अन्यपर' अथवा 'व्यङ्ग्यैकनिष्ठ' रूप से ही विवक्षित रहा करता है। आचार्य अभिनव गुप्त ने स्पष्ट कहा है—**'ननु च विवक्षा चान्यपरत्वं चेति विरुद्धम्। अन्यपरत्वेनैव विवक्षणात् को विरोधः** ( ध्वन्यालोकलोचन : प्रथम उद्योत )।

'विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि' काव्य में जो वाच्यार्थ रहा करता है वह अपने स्वरूप के प्रदर्शन में उन्मुख न होकर अपने से अतिशय रमणीय व्यंग्यार्थ का ही अभिव्यञ्जक हुआ करता है जैसा कि कहा भी गया है—

**'व्यज्यतेऽर्थान्तरं यत्र मुख्यार्थेन स्वनिह्नवात्।**
**तस्मिन् विवक्षितस्यापि तस्यान्यपरता भवेत् ॥'**

( अलंकारमहोदधि : तृतीय तरङ्ग )

इस काव्य का जो प्रथम भेद है अर्थात् 'असंलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनि' काव्य वह तो महाकवियों का प्रतिभा-वैभव ही है। 'असंलक्ष्यक्रमव्यंग्य' का अभिप्राय है—**न संलक्ष्यः न सम्यग् ज्ञातः सन्नपि क्रमो यस्य व्यंग्यस्य सः**—अर्थात् ऐसा व्यंग्यार्थ जिसकी प्रतीति में व्यञ्जकरूप वाच्य अर्थ की पूर्वप्रतीति असंभव है। यह काव्य रसभावादिरूप ध्वनिकाव्य है जैसा कि कहा भी गया है—

**'रसादयो हि विभावानुभावव्यभिचारिभिः प्रथमाविर्भूतैरनन्तरमाविष्क्रियन्ते इत्यस्ति क्रमः। स चाशुभावित्वान्न लक्ष्यते, विभावादिसमकालमेव रसादीनां प्रतीयमानत्वात्।**

'विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि' काव्य के 'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि' रूप भेद में वाच्य और व्यङ्ग्य के अवबोध का पौर्वापर्य पता चला करता है—

**'संलक्ष्यक्रमो मुख्यार्थप्रतीत्यनन्तरं हि घण्टानुरणनप्रतिमः सहृदयप्रतिभासमर्पितो वस्त्वलङ्कारवपुर्व्यङ्ग्योऽर्थः प्रतिभाति।'**

**अनुवाद—( विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि का ) यह पहला प्रकार अर्थात् 'असंलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनि' तो रसभावादिरूप ध्वनि है और इसे एक प्रकार का ही माना जाया करता है क्योंकि यदि इसके भेद किये जायँ तो एक-एक भेद में अनन्त भेद सम्भव हो जाते हैं जिनकी गणना असंभव बन जाती है।**

**तात्पर्य यह है कि तृतीय परिच्छेद में प्रतिपादित जो रस, भाव, आभास आदि ध्वनि हैं वे 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' ध्वनि हैं। यद्यपि विभावादिरूप वाच्यार्थ की प्रतीति ही रसभावादिरूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति का कारण है और ऐसा होने का यही अभिप्राय है कि वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीतिओं में क्रम अथवा पौर्वापर्य अवश्य है किन्तु यह क्रम अथवा पौर्वापर्य यहाँ इसलिये नहीं प्रतीत हुआ करता क्योंकि व्यङ्ग्य-प्रतीति इतनी अविलम्ब हो उठती है कि वाच्यप्रतीति पर ध्यान ही नहीं पड़ा करता। यहाँ का व्यङ्ग्यार्थानुभव तो शतदल कमल की पंखुड़ियों के ऐसे खिल उठने की भाँति हुआ करता है जिसमें 'कौन पहले खिली और कौन बाद में' का पता कोई नहीं पा सकता। यह 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि' नामक काव्य एक प्रकार का ही माना गया है क्योंकि**

क्ष्यते। एषु रसादिषु एकस्यापि च भेदस्यानन्तत्वात्संख्यातुमशक्यत्वादसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिर्नाम काव्यमेकभेदमेवोक्तम्। तथाहि—एकस्यैव 'शृङ्गारस्यैकोऽपि संभोगरूपो भेदः परस्परालिङ्गनाधरपानचुम्बनादिभेदात् प्रत्येकं च विभावादिवैचित्र्यात्संख्यातुमशक्यः, का गणना सर्वेषाम्।

(२—संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि : तीन प्रकार : १. शब्दशक्त्युद्भव २. अर्थशक्त्युद्भव और ३. शब्दार्थशक्त्युद्भव)

शब्दार्थोभयशक्त्युत्थे व्यङ्ग्येऽनुस्वानसन्निभे।
ध्वनिर्लक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यस्त्रिविधः कथितो बुधैः॥ ६॥

क्रमलक्ष्यत्वादेवानुरणनरूपो यो व्यङ्ग्यस्तस्य शब्दशक्त्युद्भवत्वेन, अर्थशक्त्युद्भवत्वेन, शब्दार्थशक्त्युद्भवत्वेन च त्रैविध्यात्संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यनाम्नो ध्वनेः काव्यस्यापि त्रैविध्यम्।

---

यदि यहाँ रस, भाव आदि-आदि रूप अवान्तर भेदों का परिगणन किया जाने लगे तब तो एक भेद ही इतने प्रकारों का हो जाय कि गणना के परे पहुँच जाय! जैसे कि यदि 'रस'रूप असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि के 'शृङ्गाररस' रूप एक अवान्तर भेद को ही लिया जाय तो स्पष्ट हो जायगा कि इस 'शृङ्गार' रस का 'संभोगशृङ्गार' नामक एक ही भेद परस्परालिङ्गन-संभोग, परस्पराधरपान-संभोग, परस्परपरिचुम्बन-संभोग आदि-आदि रूप से असंख्य प्रकार का हो जायगा और यदि इन एक-एक संभोगप्रकारों में भी इनके आलम्बन-विभाव-वैचित्र्य आदि-आदि की भेद-नियामकता के आधार पर अन्यान्य भेद-प्रभेद गिनाये जाने लगें तब तो कहना ही क्या! अब जब कि एक 'रस' की अवान्तर-भेद-गणना असंभव हो गयी तब सभी रसों और भावों और उनके आभासों की गणना कौन संभव मान ले!

अनुवाद—'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' नामक जो अभिधामूलक ध्वनि है वहाँ व्यङ्ग्यार्थ (वस्तु अथवा अलङ्काररूप हुआ करता है और) ऐसा हुआ करता है जैसे (तन्त्री आदि का) अनुरणन। इसके तीन प्रकार बताये गये हैं—१. वह, जहाँ व्यङ्ग्यार्थ शब्दशक्ति से अनुरणित हुआ करता है, २. वह, जहाँ व्यङ्ग्यार्थ अर्थशक्ति से अनुरणित हुआ करता है और ३. वह, जहाँ व्यङ्ग्यार्थ शब्द और अर्थ दोनों की शक्तियों से अनुरणित हुआ करता है।

तात्पर्य यह है कि जब कि 'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' ध्वनि में वाच्य और व्यङ्ग्य की प्रतीतियों में क्रम स्पष्ट परिलक्षित हुआ करता है तब तो यह स्पष्ट ही है कि यहाँ ध्वनि अनुरणनरूप हुआ करती है ('अनुरणन'रूप इसलिये कि जब वाच्यावबोध तन्त्रीरणनरूप है तो व्यङ्ग्यानुभव अनुरणन अथवा मधुर झंकाररूप अवश्यमेव होगा)। यह अनुरणनरूप ध्वनि शब्दशक्ति, अर्थशक्ति और शब्द और अर्थ दोनों की शक्तियों से निकला करती है जिससे इस प्रकार की ध्वनि से विभूषित काव्य ('संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि' काव्य) के भी तीन प्रकार हुआ करते हैं।

विमर्श—'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि' काव्य के प्रथम भेद अर्थात् 'शब्दशक्त्युद्भवध्वनि' की विशेषता यह है कि जिस शब्द से जो व्यङ्ग्यार्थ जहाँ निकल रहा है उसके दूसरे पर्याय से वह व्यङ्ग्यार्थ वहाँ नहीं निकल सकता (शब्दशक्तिमूलत्वं चैतदेव यत्तेनैव शब्देन तदर्थप्रतीतिः

( १—शब्दशक्त्युद्भवध्वनि : दो भेद : १—वस्तु-ध्वनि, २—अलंकार-ध्वनि )

तत्र—

**वस्त्वलङ्काररूपत्वाच्छब्दशक्त्युद्भवो द्विधा ।**

अलङ्कारशब्दस्य पृथगुपादानादनलङ्कारं वस्तुमात्रं गृह्यते । तत्र वस्तुरूपः शब्दशक्त्युद्भवो व्यङ्ग्यो यथा—

'पन्थि अ ! ण एत्थ सत्थरमत्थि मणं पत्थरत्थले गामे
उण्णअ पओहरं पेक्खिअ ऊण जइ वससि ता वससु ॥'

( पथिक ! नात्र स्रस्तरमस्ति मनाक् प्रस्तरस्थले ग्रामे ।
उन्नतपयोधरं प्रेक्ष्य यदि वससि तद् वस ॥ )

अत्र सत्थरादिशब्दशक्त्या यद्युपभोगक्षमोऽसि तदास्स्वेति वस्तु व्यज्यते । अलङ्काररूपो यथा—'दुर्गालङ्घितविग्रहः' इत्यादौ ।

---

न तु पर्यायान्तरेणापि )। 'अर्थशक्त्युद्भव' ध्वनि इसके विपरीत है क्योंकि यहाँ जो व्यङ्ग्यार्थ किसी प्रयुक्त शब्द से निकल सकता है वही उस शब्द के पर्याय से भी निकला करता है ( एतद्वैपरीत्यं चार्थशक्तिमूलत्वम् )। 'शब्दार्थोभयशक्त्युद्भव' ध्वनि में 'परिवृत्तिसह' और 'परिवृत्त्यसह' शब्दों का समान प्राधान्य रहा करता है ( परिवृत्त्यसहशब्दप्राचुर्ये च शब्दशक्तिप्राधान्यम्, परिवृत्तिसहशब्दप्राचुर्ये त्वर्थशक्तिप्राधान्यम्, तत्साम्ये तूभयशक्तिप्राधान्यादुभयशक्तिमूलत्वम् )।

अनुवाद—अब 'संलक्ष्यक्रमव्यंग्य ध्वनि के इन तीनों भेदों का विवेचन किया जा रहा है—

'शब्दशक्त्युद्भव' नामक जो प्रथम 'संलक्ष्यक्रमव्यंग्य' ध्वनि है उसमें व्यंग्यार्थ के 'वस्तु'रूप तथा 'अलंकार'रूप होने से दो भेद हुआ करते हैं—( १ ) शब्दशक्त्युद्भववस्तुध्वनि और ( २ ) शब्दशक्त्युद्भव अलंकारध्वनि ।

यहाँ 'वस्तु' का अभिप्राय 'वस्तुमात्र' अथवा अनलंकृत अर्थ से है क्योंकि अलंकृत अर्थ के लिये 'अलङ्कार' शब्द का पृथक् प्रयोग कर दिया गया है। अब पहले भेद अर्थात् वस्तुरूप शब्दशक्त्युद्भव ध्वनि का उदाहरण यह रहा—

'अरे बटोही ! यह तो पहाड़ी बस्ती रही, यहाँ बिछावन वगैरह कहाँ मिले ! यहाँ यदि ठहरना चाहो तो 'उन्नतपयोधर' ( आकाश में उमड़े मेघ ) देख लो और ठहर जाओ ।'

यहाँ 'शब्दशक्त्युद्भववस्तु' ध्वनि इसलिए है क्योंकि यहाँ जो 'स्रस्तर', 'पयोधर' आदि शब्द प्रयुक्त हैं उनकी व्यञ्जकता शक्ति से यही अभिप्राय निकलता है कि 'अरे बटोही ! यदि पर्वतीय सुन्दरी का सुखभोग चाहते हो तो यहीं रात बिता लो।' ( और यह अभिप्राय ऐसा है जिसमें कोई आलङ्कारिकता नहीं क्योंकि यह अभिप्राय तो एक 'अनलंकृत अर्थरूप' अभिप्राय है, वस्तुमात्र है )।

दूसरे अर्थात् अलङ्काररूप शब्दशक्त्युद्भवध्वनि के उदाहरण रूप में 'दुर्गालङ्घितविग्रहः' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति देखी जा सकती है, जहाँ प्राकरणिक रूप से तो 'उमा' नाम की महारानी के पति महाराज भानुदेव का वर्णन किया गया है और अप्राकरणिक रूप से 'उमा' अथवा पार्वती के वल्लभ भगवान् शिव का वर्णनरूप व्यङ्ग्यार्थ प्रतीत हो उठता है।

अत्र प्राकरणिकस्य उमानाममहादेवी–वल्लभ–भानुदेवनाम—नृपतेर्वर्णने द्वितीयार्थसूचितमप्राकरणिकस्य पार्वतीवल्लभस्य वर्णनमसम्बद्धं मा प्रसाङ्क्षीदिति ईश्वरभानुदेवयोरुपमानोपमेयभावः कल्प्यते तदत्र उमावल्लभ उमावल्लभ इवेत्युपमालङ्कारो व्यङ्ग्यः। यथा वा—

'अमितः समितः प्राप्तैरुत्कर्षैर्हर्षद प्रभो!।
अहितः सहितः साधु यशोभिरसतामसि॥'

अत्रामित इत्यादावपिशब्दाभावाद्विरोधाभासो व्यङ्ग्यः। व्यङ्ग्यस्यालङ्कार्यत्वेऽपि ब्राह्मणश्रमणन्यायादलङ्कारत्वमुपचर्यते।

---

अब उमावल्लभ भानुदेव के वर्णनप्रकरण में पार्वतीपति शङ्कर का अप्राकरणिक व्यङ्ग्यरूप वर्णन असंगत न हो इसलिये भगवान् शङ्कर और महाराज भानुदेव में उपमानोपमेय भाव की कल्पना स्वाभाविक हो जाती है और इस प्रकार 'उमावल्लभ ( महारानी उमा के पति भानुदेव ) 'उमावल्लभ' ( पार्वतीपति शङ्कर ) के समान हैं' यह उपमालङ्कार रूप अर्थ अभिव्यङ्ग्य रूप से प्रतीत हो जाता है।

इसी प्रकार यह सूक्ति जैसे कि—

'हे महाराज! आप 'हर्षद' हो, शत्रुहर्ष के नाशक और मित्रहर्ष के प्रदायक हो और ( समितः ) संग्राम से प्राप्त विजय-सम्पदाओं से ( अमितः ) अवर्णनीय वैभव-सम्पन्न भी हो। आप ही ऐसे हो जो एक महापुरुष के यशोवैभव से 'सहितः' सम्पन्न हो और साथ ही साथ दुर्जनों के ( अहितः ) अहितकारक भी हो।' आदि भी शब्दशक्तिमूल अलङ्कारध्वनि का ही उदाहरण है क्योंकि यहाँ 'अमितः' और 'समितः' तथा 'अहितः' और 'सहितः' पदों की व्यञ्जकताशक्ति 'विरोधाभास'रूप अलंकृत अर्थ का प्रत्यायन करा रही है। यहाँ 'विरोधाभास' रूप अलंकृत अर्थ इसलिये व्यङ्ग्य है क्योंकि 'अमितः' और 'समितः' तथा 'अहितः' और 'सहितः' शब्दों के बीच 'अपि' ( भी ) शब्द का प्रयोग नहीं हुआ है ( क्योंकि 'अपि' शब्द के प्रयोग में विरोधाभास व्यङ्ग्य नहीं अपि तु वाच्य रह जायगा )।

[ तात्पर्य यह है कि यहाँ राजवर्णन का प्रकरण है और राजवर्णनरूप अर्थ में अभिधा नियन्त्रित है। तब भी 'अमित' और 'समित' तथा 'अहित' और 'सहित' ( जो अपरिमेय वह परिमेय क्यों? जो 'हितरहित' वह 'हितसहित' कैसे? ) आदि अप्राकरणिक विरुद्ध अर्थ का आभास हो उठता है जो कि व्यङ्ग्यरूप ही अर्थ है और यहाँ की शब्द-शक्ति के विजृम्भण का परिणाम है। ]

यहाँ अर्थात् 'अलङ्कार ध्वनि' के सम्बन्ध में यह जानना आवश्यक है कि जो भी अलङ्कारमय अर्थ अभिव्यङ्ग्य रहा करता है वह अलङ्कार ( शोभाधायक ) रूप नहीं अपि तु अलङ्कार्य (शोभाश्रय काव्य) रूप अर्थ हो जाया करता है किन्तु तब भी इसे उपचारतः 'अलङ्कार' कह दिया करते हैं ( क्योंकि तभी तो इस प्रकार के व्यङ्ग्यार्थ को अनलंकृत वस्तुमात्ररूप अर्थ से विशिष्ट रूप का अर्थ बताया जा सकता है )। वस्तुतः अलङ्कार्य रूप अर्थ को 'अलङ्कार' कहना 'ब्राह्मणश्रमणन्याय' का सहारा लेना है, ( अर्थात् जैसे किसी ( बौद्ध भिक्षुक ) को 'ब्राह्मण' कहना ठीक न होने पर भी, बुद्धधर्म की दीक्षा के पहले, उसके ब्राह्मण वर्ण का ध्यान रख कर, 'ब्राह्मण' कह दिया जाया करता है वैसे ही अलङ्कार्य

( अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि : १२ भेद )

**वस्तु वालङ्कृतिर्वापि द्विधार्थः सम्भवी स्वतः ॥ ७ ॥**
**कवेः प्रौढोक्तिसिद्धो वा तन्निबद्धस्य वेति षट् ।**
**षड्भिस्तैर्व्यज्यमानस्तु वस्त्वलङ्काररूपकः ॥ ८ ॥**
**अर्थशक्त्युद्भवो व्यङ्ग्यो याति द्वादशभेदताम् ।**

स्वतः सम्भवी औचित्याद् बहिरपि सम्भाव्यमानः । प्रौढोक्त्या सिद्धः, न त्वौचित्येन ।

---

( व्यङ्ग्य ) रूप अर्थ को 'अलङ्कार' कहना ठीक न होने पर भी, व्यङ्ग्यरूप से अवस्थान के पहले, उसके वाच्य-'अलङ्कार'रूप का ध्यान रखकर, 'अलङ्कार' कहना स्वाभाविक ही है।

विमर्श—'अमितः समितः' आदि सूक्ति में विरोधाभास व्यङ्ग्य है वाच्य नहीं, इस सम्बन्ध में काव्यप्रदीपकार का यह कथन है—

'ननु विरोधस्य किं सर्वत्र व्यङ्ग्यत्वमेव ? नेत्युच्यते । तत्कियती सीमा ? अपिशब्दादेर्विरोधव्यञ्जकस्य भावे वाच्यत्वं तदभावे व्यङ्ग्यत्वमिति ।'

अर्थात् जहाँ कहीं भी विरोधाभास प्रतीत हो वहाँ सर्वत्र वह व्यङ्ग्यरूप से नहीं प्रतीत हुआ करता । यदि 'अपि' 'च' आदि विरोध-प्रत्यायक पदों का व्यवहार कर दिया जाय तो विरोधाभास वाच्यरूप से प्रतिपादित होने लगे और यदि इनके अप्रयोग में भी विरोध का अभिप्राय निकल पड़े तो यहाँ समझना पड़ेगा कि विरोध का अवभास हो उठा है ।

अनुवाद—'अर्थशक्त्युद्भव' नामक 'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य'ध्वनि के बारह प्रकार दिखाई पड़ते हैं। बारह प्रकार इसलिये क्योंकि यहाँ जो व्यञ्जक रूप से अवस्थित अर्थ हुआ करता है उसके ६ भेद स्पष्ट हैं । ये ६ भेद इस प्रकार देखे जा सकते हैं—

( १ ) स्वतः सम्भवती वस्तु रूप व्यञ्जक अर्थ ।
( २ ) " " अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ ।
( ३ ) कविप्रौढोक्तिसिद्ध वस्तुरूप व्यञ्जक अर्थ ।
( ४ ) " " अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ ।
( ५ ) कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध वस्तुरूप व्यञ्जक अर्थ ।
( ६ ) " " " " अलङ्कार रूप व्यञ्जक अर्थ ।

अब जब कि इस प्रत्येक प्रकार के व्यञ्जक अर्थ से निकलने वाला व्यङ्ग्यरूप अर्थ दो प्रकार का है अर्थात् ( १ ) वस्तुरूप व्यङ्ग्य अर्थ और ( २ ) अलङ्काररूप व्यङ्ग्य अर्थ है तब तो यह निःसंदिग्ध है कि अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि १२ प्रकार की है।

यहाँ व्यञ्जकरूप अर्थ में 'स्वतःसंभवी' भेद करने का यह अभिप्राय है कि कविवर्णित अर्थों में एक ऐसा भी अर्थ है जो काव्य-विषय बनने पर भी, लोकजीवन में अपनी वास्तविकता रखा करता है। ( स्वतःसम्भवी=लोक में भी सम्भव न कि केवल कविवर्णना का विषय )। इस प्रकार के अर्थ से भिन्न प्रकार का जो अर्थ है वह 'कविप्रौढोक्तिसिद्ध' अर्थ कहा जाया करता है क्योंकि इसकी निष्पत्ति एकमात्र कवि की कल्पना द्वारा हुआ करती है जिससे इसमें कोई लौकिक वास्तविकता ( और इस वास्तविकता की परीक्षा की आवश्यकता ) नहीं रहा करती।

जैसे कि, पहले स्वतःसम्भवी वस्तुमात्र रूप व्यञ्जक अर्थ से वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( १—स्वतःसम्भविना वस्तुना वस्तुध्वनिः )—

तत्र क्रमेण यथा—

'दृष्टिं हे प्रतिवेशिनि ! क्षणमिहाप्यस्मद्गृहे दास्यसि
प्रायेणास्य शिशोः पिता न विरसाः कौपीरपः पास्यति ।
एकाकिन्यपि यामि सत्वरमितः स्रोतस्तमालाकुलं
नीरन्ध्रास्तनुमालिखन्तु जरठच्छेदा नलग्रन्थयः ॥'

अत्र स्वतः सम्भविना वस्तुना तत् प्रतिपादिकाया भाविपरपुरुषोपभोगज-नखक्षतादिगोपनरूपं वस्तुमात्रं व्यज्यते ।

'दिशि मन्दायते तेजो दक्षिणस्यां रवेरपि ।
तस्यामेव रघोः पाण्ड्याः प्रतापं न विषेहिरे ॥'

अत्र स्वतःसम्भविना वस्तुना रवितेजसो रघुप्रतापोऽधिक इति व्यतिरेकालङ्कारो व्यज्यते ।

'आपतन्तममुं दूरादूरीकृतपराक्रमः ।
बलोऽवलोकयामास मातङ्गमिव केसरी ॥'

---

'अरी पड़ोसवाली ! जरा इधर मेरे घर की ओर भी निगाह रखना । मेरा जो यह लाल है उसके पिता को कुँए का पानी पीना अच्छा नहीं लगता । क्या करूं, जल्दी है; किसी प्रकार अकेले ही यहाँ से उस सोते पर जाना है जहाँ तमाल की सघन छाया के अँधेरे का तो कहना ही क्या, गाठों से भरे घने, पुराने सरकण्डों की नोच-खरोंच का भी डर लगा है ।'

यहाँ जो व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है वह है इस प्रकार की बात करनेवाली नायिका का, किसी परपुरुष के साथ होने वाले रति-प्रसङ्ग में नखक्षत आदि चिह्नों का 'गोपन' अथवा छिपाना । इस व्यङ्ग्यार्थ का उपस्थापक अर्थ एक वस्तुरूप अर्थ है और स्वतःसम्भवी ( लोकप्रसिद्ध ) है ।

अथवा

जैसे कि स्वतःसंभवी वस्तुमात्ररूप व्यञ्जक अर्थ से अलङ्कार रूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( २—स्वतःसंभविना वस्तुना अलङ्कारध्वनिः )—

'जिस दक्षिण दिशा की ओर सूर्य का भी प्रताप मन्द पड़ जाया करता है उसी ओर रघु का प्रताप इतना प्रचण्ड हो उठा कि पाण्ड्य राजगण उसे सह न सके ।'

यहाँ यह व्यङ्ग्यार्थ प्रतीत हो रहा है कि 'सूर्य के प्रताप से रघु का प्रताप कहीं अधिक प्रखर—है' । यह व्यङ्ग्यार्थ ( वस्तुमात्र रूप अर्थ नहीं, अपितु ) उपमान ( सूर्य-प्रताप ) की अपेक्षा उपमेय ( रघु-प्रताप ) का उत्कर्षाधिक्य रूप अर्थ है—व्यतिरेक अलङ्कार रूप अर्थ-सौन्दर्य है—और इसका जो व्यञ्जक अर्थ है वह एक स्वतःसंभवी ( लोकसिद्ध ) अर्थ है ( क्योंकि दक्षिणायन में सूर्यताप की मन्दता एक सर्वानुभवसिद्ध वस्तु है ) ।

अथवा

जैसे कि स्वतःसंभवी अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ से वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( ३—स्वतःसंभविना अलङ्कारेण वस्तुमात्रध्वनिः )—

'संग्राम के लिये आरूढप्रतिज्ञ बलराम ने, दूर से दौड़ते हुये, आक्रमण करनेवाले, वेणुदारी राक्षस को ऐसे देखा जैसे सिंह हाथी को देख रहा हो ।'

अत्रोपमालङ्कारेण स्वतः सम्भविना व्यञ्जकार्थेन बलदेवः क्षणेनैव वेणुदारिणः क्षयं करिष्यतीति वस्तु व्यज्यते।

'गाढकान्तदशनक्षतव्यथासङ्कटादरिवधूजनस्य यः।
ओष्ठविद्रुमदलान्यमोचयन्निर्दशन् युधि रुषा निजाधरम् ॥'

अत्र स्वतः सम्भविना विरोधालङ्कारेणाधरो निर्दष्टः शत्रवो व्यापादिताश्चेति समुच्चयालङ्कारो व्यङ्ग्यः।

'सज्जेहि सुरहिमासो ण दाव अप्पेइ जुअइजणलक्खसुहे।
अहिणवसहआरमुहे णवपत्तले अणङ्गस्स सरे ॥'
( सज्जयति सुरभिमासो न चार्पयति युवतिजनलक्ष्यसहान्।
अभिनवसहकारमुखान् नव (पल्लव) पत्रलान् अनङ्गस्य शरान् ॥ )

अत्र वसन्तः शरकारः, कामो धन्वी, युवतयो लक्ष्यम्, पुष्पाणि शरा इति कविप्रौढोक्तिसिद्धं वस्तु प्रकाशीभवद् मदनविजृम्भणरूपं वस्तु व्यनक्ति।

---

यहाँ यह ध्वनि निकलती है कि 'पलक मारते ही, बलराम वेणुदारी का सर्वनाश कर डालेंगे।' यह ध्वनि एक वस्तुमात्र रूप अर्थ है किन्तु इसके व्यञ्जक रूप से जो अर्थ उपनिबद्ध है वह एक उपमालङ्कार है जो कि ( कविप्रौढोक्तिसिद्ध नहीं अपितु ) एक स्वतः-संभवी सुन्दर वाच्यार्थ है।

अथवा

जैसे कि स्वतःसंभवी अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ से अलङ्काररूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( ४—स्वतःसंभविना अलङ्कारेण अलङ्कारध्वनिः )—

'यही वे महाप्रतापी राजा हैं जिन्होंने संग्राम में, क्रोध से, अपने ओठ चबाये और शत्रुनारिओं के विद्रुमोपम ( मूँगे की भाँति लाल ) ओठों को, उनके प्रेमी राजाओं के दन्तक्षत-संकट से बचाया।'

यहाँ यह व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है कि 'जैसे ही राजा ने अपने ओठ चबाये, वैसे ही शत्रुगण नष्ट हो गये।' यह व्यङ्ग्यार्थ एक अलङ्कारमय—वस्तुतः समुच्चयालङ्काररूप—अर्थ है ( क्योंकि 'राजा की अपने ओठ चबाने की क्रिया और 'शत्रुओं के नष्ट हो जाने' की क्रिया का यौगपद्य ( एककालिक अवस्थान ) स्पष्ट प्रतीत हो जाता है )। इस व्यङ्ग्यार्थ का व्यञ्जक जो अर्थ है वह एक स्वतःसंभवी अलङ्काररूप—वस्तुतः विरोधाभासालङ्कार-रूप अर्थ है ( क्योंकि स्वयं अधरदशन और पराधर के दशनकष्ट-निवारण में आपाततः विरोध अवश्य उपनिबद्ध किया हुआ है )।

इसी प्रकार कविप्रौढोक्तिसिद्ध वस्तुरूप व्यञ्जक अर्थ से वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( ५—कविप्रौढोक्तिसिद्धेन वस्तुना वस्तुध्वनिः )—

'वसन्त ने युवतिओं को निशाना बनाने के लिये, नव किसलयोपम पुंखों से युक्त आम्रमञ्जरी-गुच्छों को बाण बना कर तो रख छोड़ा है। अब देर इतनी ही है कि उन्हें काम के हाथ में दे दे।'

यहां यह ध्वनि निकलती है कि 'सर्वत्र कामभाव का आविष्कार प्रारम्भ हो गया है'। यह ध्वनि एक वस्तुरूप ध्वनि है ( क्योंकि वसन्त में कामोद्दीपन एक लोकसिद्ध बात है ) किन्तु इसका जो व्यञ्जक रूप अर्थ है अर्थात् वसन्त का शरकार, काम का धनुर्धर, युवतिओं का लक्ष्य और मञ्जरीगुच्छों का बाणरूप से वर्णन, वह ( कोई स्वतःसंभवी

'रजनीषु विमलभानोः करजालेन प्रकाशितं वीर ! ।
धवलयति भुवनमण्डलमखिलं तव कीर्तिसंततिः सततम् ॥'

अत्र कविप्रौढोक्तिसिद्धेन वस्तुना कीर्तिसन्ततेश्चन्द्रकरजालादधिककाल-प्रकाशकत्वेन व्यतिरेकालङ्कारो व्यङ्ग्यः ।

'दशाननकिरीटेभ्यस्तत्क्षणं राक्षसश्रियः ।
मणिव्याजेन पर्यस्ताः पृथिव्यामश्रुबिन्दवः ॥'

अत्र कविप्रौढोक्तिसिद्धेनापह्नुत्यलङ्कारेण भविष्यद्राक्षसश्रीविनाशरूपं वस्तु व्यज्यते ।

'धम्मिल्ले नवमल्लिकासमुदयो हस्ते सिताम्भोरुहं
हारः कण्ठतटे पयोधरयुगे श्रीखण्डलेपो घनः ।
एकोऽपि त्रिकलिङ्गभूमितिलक ! त्वत्कीर्तिराशिर्ययौ
नानामण्डनतां पुरन्दरपुरीवामभ्रुवां विग्रहे ॥'

---

अर्थ नहीं अपितु ) एक कविप्रौढोक्तिसिद्ध अर्थ है ( ऐसा अर्थ है जिसका अस्तित्व कवि की प्रौढ वर्णना में ही है न कि सर्वसाधारण के अनुभव में )।

अथवा कविप्रौढोक्तिसिद्ध वस्तुरूप व्यञ्जक अर्थ से अलङ्काररूप 'व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( ६—कविप्रौढोक्तिसिद्धेन वस्तुना अलङ्कारध्वनिः )—

'हे शूरवीर राजन् ! जब कि चन्द्रमा की चांदनी रात में भुवनमण्डल को शुभ्र बनाया करती है, आपकी कीर्ति-सन्तति ऐसी है जो इसे सदा अपने शुभ्र प्रकाश से प्रकाशमान रखा करती है।'

यहाँ जो व्यङ्ग्य रूप अर्थ है वह एक अलङ्काररूप अर्थ है क्योंकि चन्द्रिकारूप उपमान की अपेक्षा कीर्तिरूप उपमेय का उत्कर्षातिरेक स्पष्ट झलक रहा है। और इसका अभिव्यञ्जक जो अर्थ है वह ( स्वतःसंभवी वस्तुरूप अर्थ नहीं, अपि तु ) एक कवि-प्रौढोक्तिसिद्ध अर्थ है ( क्योंकि कीर्ति की शुभ्रवर्णता कवि के कल्पना-जगत् की बात है, प्रतिदिन के लोक की नहीं )।

इसी प्रकार, कविप्रौढोक्तिसिद्ध अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ से वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( ७—कविप्रौढोक्तिसिद्धेन अलङ्कारेण वस्तुध्वनिः )—

'रामावतार के समय ऐसा लगा जैसे राक्षसवंश की राजलक्ष्मी के आंसू, रावण के मणिमुकुट से टूटते मणि-मौक्तिकों के बहाने, पृथिवी पर गिर-गिर कर ढुलकने लगे।'

यहाँ ( महाकवि कालिदास के रघुवंश की इस सूक्ति में ) यह ध्वनि निकल रही है कि 'अब राक्षसवंश की राज्यश्री का अन्त होने ही वाला है।' यह ध्वनि एक अनलंकृत अर्थ सी है और इसका व्यञ्जक अर्थ एक ऐसा 'अपह्नुति'अलङ्काररूप अर्थ है जिसमें ( स्वतःसंभविता नहीं अपि तु ) कविप्रौढोक्तिसिद्धता की रूपरेखा स्पष्ट झलक रही है ( क्योंकि राजलक्ष्मी के आंसू कवि के कल्पनालोक में संभव हैं न कि इस लोक में )।

अथवा

कविप्रौढोक्तिसिद्ध अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ से अलङ्काररूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( ८—कविप्रौढोक्तिसिद्धेन अलङ्कारेण अलङ्कारध्वनिः )—

'हे तैलङ्गवसुन्धरातिलक ( तैलङ्गाधिप महाराज )! आपकी एक ही कीर्ति-संतति ऐसी है जो इन्द्रपुरी की सुर-सुन्दरिओं के केशपाशों के लिये मल्लिका-गुच्छ, हाथों के लिये

अत्र कविप्रौढोक्तिसिद्धेन रूपकालङ्कारेण भूमिष्ठोऽपि स्वर्गस्थानामुपकारं करोषीति विभावनालङ्कारो व्यज्यते।

'शिखरिणि क्व नु नाम कियच्चिरं किमभिधानमसावकरोत्तपः।
सुमुखि! येन तवाधरपाटलं दशति बिम्बफलं शुकशावकः॥'

अत्रानेन कविनिबद्धस्य कस्यचित्कामिनः प्रौढोक्तिसिद्धेन वस्तुना तवाधरः पुण्यातिशयलभ्य इति वस्तु प्रतीयते।

'सुभगे! कोटिसंख्यत्वमुपेत्य मदनाशुगैः।
वसन्ते पञ्चता त्यक्ता पञ्चतासीद्वियोगिनाम्॥'

अत्र कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धेन कामशराणां कोटिसंख्यत्वप्राप्त्या निखिलवियोगिमरणेन वस्तुना शराणां पञ्चता शरान् विमुच्य वियोगिनः श्रितेवेत्युत्प्रेक्षालङ्कारो व्यज्यते।

---

सितकमल, कण्ठ-तटों के लिये मौक्तिक-माल, स्तनद्वयों के लिये सघन चन्दनाङ्गराग और इतना ही क्यों, अङ्ग-प्रत्यङ्ग के लिये उन-उन शृङ्गार-प्रसाधनों का रूप धारण करती दिखायी पड़ रही है।'

यहाँ यह ध्वनि निकल रही है कि 'भूलोक में विराजमान भी तैलङ्गाधिप स्वर्गलोक के निवासिओं के उपकार में अनवरत लीन हैं।' यह ध्वनि एक अलंकृत अर्थ—वस्तुतः विभावनालङ्काररूप अर्थ है (क्योंकि तैलङ्गनरेश का स्वर्गलोक के निवासिओं का उपकारसम्पादनरूप कार्य उनके स्वर्गलोकनिवासरूप कारण के अभाव में ही निष्पन्न होता वर्णित किया जा रहा है-'विभावना विना हेतुं कार्योत्पत्तिर्यदुच्यते')। इस अलङ्काररूप ध्वनि का जो अभिव्यञ्जक अर्थ है वह कविप्रौढोक्तिसिद्ध रूपकालङ्काररूप अर्थ है (क्योंकि कीर्ति का सुरसुन्दरिओं के मल्लिकामाल आदि प्रसाधनों से तादात्म्यारोप कवि की प्रौढ वर्णना का ही परिणाम है न कि वस्तु-वर्णना का)।

इसी भांति, कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध वस्तुरूप व्यञ्जक अर्थ से वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति (९—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धेन वस्तुना वस्तुध्वनिः)—

'अरी सुन्दरी! पता नहीं चलता कि इस शुक-शावक ने किस पर्वत-शिखर पर, कितने दिनों तक, किस प्रकार का तप किया कि इसे तेरे अधर की भांति लाल, कोमल बिम्बफल के आस्वाद का सौभाग्य मिल गया!'

यहाँ यह व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है कि 'तेरा अधररसपान बड़े पुण्य-प्रताप का ही फल है।' इस व्यङ्ग्यार्थ का अभिव्यञ्जन जिस प्रकार के अर्थ से हो रहा है वह अर्थ वस्तु मात्र रूप अर्थ है और कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध अर्थ है क्योंकि यहाँ कवि ने एक प्रेमी की उक्ति का ऐसा उपनिबन्ध किया है।

अथवा

कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध वस्तुरूप व्यञ्जक अर्थ से अलङ्काररूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति (१०—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धेन वस्तुना अलङ्कारध्वनिः)—

'अरी सुन्दरी! इस वसन्त ऋतु में काम के बाणों ने तो, करोड़ों की संख्या में पहुँच कर, अपनी (लोकप्रसिद्ध) 'पञ्चता' (पञ्चसंख्यकता) छोड़ दी किन्तु वियोगियों को 'पञ्चता' (मृत्यु) से छुटकारा न मिला।'

यहाँ जो व्यङ्ग्य अर्थ है वह उत्प्रेक्षालङ्काररूप अर्थ है क्योंकि अन्त में यही प्रतीत हो

'मल्लिकामुकुले चण्डि ! भाति गुञ्जन् मधुव्रतः ।
प्रयाणे पञ्चबाणस्य शङ्खमापूरयन्निव ॥'

अत्र कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धेनोत्प्रेक्षालङ्कारेण कामस्यायमुन्मादकः कालः प्राप्तस्तत्कथं मानिनि मानं न मुञ्चसीति वस्तु व्यज्यते ।

'महिलासहस्सभरिए तुह हिअए सुहअ सा अमाअन्ती ।
अणुदिणमणण्णकम्मा अङ्गं तणुअं पि तणुएइ ॥'

( महिलासहस्रभरिते तव हृदये सुभग ! सा अमान्ती ।
अनुदिनमनन्यकर्मा अङ्गं तन्वपि तनूकरोति ॥ )

अत्रामाअन्तीति कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धेन काव्यलिङ्गालङ्कारेण तनोस्तनूकरणेऽपि तव हृदये न वर्तत इति विशेषोक्त्यलङ्कारो व्यज्यते ।

---

रहा है कि 'कामबाणों की 'पञ्चता' मानो उन्हें छोड़ कर वियोगियों का आश्रय ले चुकी है ।' इस व्यङ्ग्यार्थ का उत्थापक अर्थ एक वस्तुरूप अर्थ है जिसका यह स्वरूप है—'जब कि वसन्त में काम के बाण करोड़ों की संख्या पार कर चुके तब तो वियोगियों में सभी की मृत्यु निश्चित है'। यह वस्तुरूप अर्थ भी कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध अर्थ है क्योंकि इसका वक्ता कवि द्वारा वर्णित एक कामुक व्यक्ति है जो कि अपनी प्रौढ वर्णना में काम के कोटि कोटि शरों का साक्षात्कार कर रहा है ।

अथवा

कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ से वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( ११—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धेन अलङ्कारेण वस्तुध्वनिः )—

'अरी कोप करने वाली सुन्दरी ! इधर देख, इस चमेली की कली पर यह भौंरा ऐसा गुंजार कर रहा है मानो पञ्चशर काम की विजययात्रा का शंख बजा रहा हो ।'

यहाँ यह वस्तुरूप व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है कि 'अरी मानिनी ! अब तो मदनोन्माद की घड़ी आ पहुँची, अब क्यों मान नहीं छोड़ती ।' यह व्यङ्ग्यार्थ जिस व्यञ्जक अर्थ के आधार पर निकल रहा है वह अर्थ एक कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध उत्प्रेक्षालङ्काररूप अर्थ है ( क्योंकि काम के शङ्खवादक के रूप में भ्रमर का दर्शन कवि के कल्पना-लोक में भले ही सम्भव हो, प्रतिदिन के लोक में तो असम्भव ही है )।

और अन्त में

कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ से अलङ्काररूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति ( १२—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धेन अलङ्कारेण अलङ्कारध्वनिः )।

'अरे सुन्दर ! तेरी वह सुन्दरी, अब सहस्रों सुन्दरियों से भरे तेरे हृदय में प्रवेश मात्र भी न पाकर, प्रतिदिन, सब काम छोड़-छाड़ कर, बस, अपनी दुर्बल देह को अधिक से अधिक दुर्बल बनाने में ही लगी हुई दीख पड़ रही है ।'

यहाँ यह ध्वनि निकल रही है कि 'चाहे वह अपनी देह को कितनी भी दुर्बल क्यों न बनावे तेरे हृदय में उसके लिये कोई स्थान नहीं ।' यह ध्वनि एक अलङ्कारमय अर्थ—वस्तुतः 'विशेषोक्ति' अलङ्काररूप अर्थ—है ( क्योंकि संकीर्ण स्थान में प्रवेशार्थ देह की दुर्बलता के कारण के सद्भाव में भी प्रवेशरूप कार्य की अनिष्पत्ति ही वर्णित है )। इस ध्वनि की अभिव्यञ्जना जिस अर्थ से हो रही है वह अर्थ कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध 'काव्यलिङ्ग'

( कविप्रौढोक्तिसिद्ध और कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध व्यञ्जक अर्थ का स्वरूप-विश्लेषण )

न खलु कवेः कविनिबद्धस्येव रागाद्याविष्टता अतः कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिः कविप्रौढोक्तेरधिकं सहृदयचमत्कारकारिणीति पृथक्प्रतिपादिता।

---

अलङ्काररूप अर्थ है क्योंकि हृदय में प्रवेश न पाने का जो हेतु यहाँ वर्णित है अर्थात् हृदय का सुन्दरीसहस्र से भरा रहना, वह एक काव्यात्मक हेतु है।

यहाँ यह बता देना आवश्यक है कि 'कविप्रौढोक्तिसिद्ध' व्यञ्जक अर्थ से 'कविनिबद्ध-वक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध' व्यञ्जक अर्थ को इसलिये पृथक् परिगणित किया गया है क्योंकि यदा-कदा 'कविप्रौढोक्ति' की अपेक्षा 'कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्ति' में सहृदयहृदय अधिक चमत्कार अनुभव किया करता है। इसका एक कारण है और वह यह है कि कवि के रागाद्याविष्ट हृदय की अपेक्षा कविप्रतिभोत्तम्भित नायकादि का हृदय अधिक रागाद्याविष्ट हुआ करता है।

विमर्श-'अर्थशक्त्युद्भव' ध्वनि में ध्वनिकार ने व्यञ्जक अर्थ का द्वैविध्य ही प्रदर्शित किया है-

'अर्थशक्त्युद्भवानुरणनरूपव्यङ्ग्ये ध्वनौ यो व्यञ्जकोऽर्थ उक्तस्तस्यापि द्वौ प्रकारौ— कवेः कविनिबद्धस्य वा वक्तुः प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीर एकः, स्वतःसंभवी च द्वितीयः।'

( ध्वन्यालोक २-२४ )

किन्तु काव्यप्रकाशकार का अनुसरण करते हुए विश्वनाथ कविराज ने 'स्वतःसंभवी' के अतिरिक्त 'प्रौढोक्तिसिद्ध' व्यञ्जक अर्थ के दो भेद मान कर व्यञ्जक अर्थ को तीन प्रकार का सिद्ध किया है। इस सम्बन्ध में काव्यप्रकाशकार की आलोचना में काव्यानुशासन के रचयिता आचार्य हेमचन्द्र ने यह लिखा था—

'इह चार्थः स्वतःसंभवी, कविप्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीरः कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्ति-मात्रनिष्पन्नशरीरो वेति भेदकथनं न न्याय्यम्। प्रौढोक्तिनिर्मितत्वमात्रेणैव साध्यसिद्धेः। प्रौढोक्तिमन्तरेण स्वतःसम्भविनोऽप्यकिञ्चित्करत्वात्। कविप्रौढोक्तिरेव च कविनिबद्धवक्तृ-प्रौढोक्तिरिति किं प्रपञ्चेन। ( काव्यानुशासन १-२४ )

अर्थात् अर्थशक्त्युद्भवध्वनि में व्यञ्जकरूप अर्थ को भले ही एक दृष्टि से 'स्वतःसंभवी' और 'प्रौढोक्तिसिद्ध' रूप से दो प्रकार का माना ज सके किन्तु ऐसा मानना निरर्थक है कि प्रौढोक्ति-सिद्ध अर्थ भी 'कविप्रौढोक्तिसिद्ध' और 'कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्ति' सिद्ध रूप से दो भेदों में विभक्त है। यहाँ बात तो वस्तुतः यह है कि 'स्वतःसंभवी' भी अर्थ प्रौढोक्तिनिष्पन्न होने पर ही व्यञ्जक हुआ करता है। तब भी यदि इसे कविप्रौढोक्तिसिद्ध अर्थ से पृथक् किया गया तो कोई बात नहीं। किन्तु कवि की प्रौढोक्ति और कविनिबद्ध वक्ता की प्रौढोक्ति का पार्थक्य तो निराधार ही है।

किन्तु विश्वनाथ कविराज ने एक युक्ति से मम्मट-निर्दिष्ट 'त्रैविध्य' का ही समर्थन किया है। यह समर्थन संभवतः अभिनवगुप्तपादाचार्य की इस उक्ति के आधार पर है—

'यदा तु कविनिबद्धस्य साभिलाषस्य तरुणस्य वक्तुरित्थं प्रौढोक्तिस्तदा व्यञ्जकत्वम्।'

( ध्वन्यालोक लोचन-२य उद्योत )

तब भी पण्डितराज जगन्नाथ को यह सब समर्थन-संरम्भ अकिञ्चित्कर ही प्रतीत होता है—

'प्रतिभानिर्वर्तितत्वाविशेषाच्च कवितदुम्भितवक्तृप्रौढोक्तिनिष्पन्नयोरर्थयोर्न पृथग्भावेन गणनोचिता, उम्भितोम्भितादेरपि भेदान्तरप्रयोजकतापत्तेः।'

अर्थात् यदि प्रौढोक्तिसिद्ध अर्थ में 'कविप्रौढोक्तिकृत' और 'वक्तृप्रौढोक्तिकृत' रूप से भेद किया जाने लगे तब तो वक्तृप्रौढोक्तिकृत अर्थ में भी वक्तृनिबद्ध वक्तृप्रौढोक्तिकृत आदि की परम्परा चल पड़ेगी और परिणाम कुछ भी नहीं होगा।

( अलङ्कार-ध्वनि का रहस्य : अलङ्करण न कि अलंकृत वस्तु )

एषु चालङ्कृतिव्यञ्जनस्थले रूपणोत्प्रेक्षणव्यतिरेचनादिमात्रस्य प्राधान्यं सहृदयसंवेद्यम्, न तु रूप्यादीनामित्यलङ्कृतेरेव मुख्यत्वम्।

( शब्दार्थशक्त्युद्भव ध्वनि : १ भेद )

**एकः शब्दार्थशक्त्युत्थे—**

**उभयशक्त्युद्भवे व्यङ्ग्ये एको ध्वनेर्भेदः।**

यथा—

'हिममुक्तचन्द्ररुचिरः सपद्मको मदयन् द्विजाञ्जनितमीनकेतनः।
अभवत्प्रसादितसुरो महोत्सवः प्रमदाजनस्य स चिराय माधवः॥'

---

अनुवाद—ऊपर अलङ्कार-ध्वनिओं के जो उदाहरण दिये गये हैं उनके सम्बन्ध में एक बात जाननी आवश्यक है और वह यह है—जहाँ भी रूपक, उत्प्रेक्षा, व्यतिरेक आदि अलङ्कार व्यङ्ग्य हुआ करते हैं वहाँ सहृदयों का यही अनुभव है कि रूपण, उत्प्रेक्षण, व्यतिरेचन आदि अलङ्करणरूप कविव्यापार व्यङ्ग्य है न कि रूप्य, उत्प्रेक्ष्य, व्यतिरेच्य आदि स्वभाव वाला अलंकृत अर्थ। इसलिये अलङ्कार-ध्वनि में जो प्रधानतया व्यङ्ग्य तत्त्व है वह अलङ्करणीय वस्तु नहीं अपि तु 'अलंकृति' अथवा 'अलङ्करण' है (और इसीलिये 'अलङ्कार' को 'वस्तु' से पृथक् प्रकार का व्यङ्ग्यार्थ माना जाया करता है)।

विमर्श—अलङ्कार-ध्वनि का यह रहस्य सर्वप्रथम आचार्य अभिनवगुप्त ने ही देखा है जैसा कि ध्वन्यालोकलोचन ( २य उद्योत ) की इस उक्ति से स्पष्ट है—

'उपमानोपमेयभाव इति। तेनोपमारूपेण व्यतिरेचननिह्नवादयो व्यापारमात्ररूपा एवात्रास्वादप्रतीतेः प्रधानं विश्रान्तिस्थानं न तूपमेयादीति सर्वत्रालङ्कारध्वनौ मन्तव्यम्।'

अर्थात् जब कि ध्वनिकार ने 'उपमा' ध्वनि को 'उपमानोपमेयभाव' ध्वनि माना है तब तो अलङ्कार-ध्वनि का रहस्य अलङ्करण व्यापार का ही रहस्य प्रतीत होता है न कि अलङ्करणीय अर्थवस्तु का। अलङ्करणीय अर्थवस्तु तो विश्लेषण में वस्तुमात्र-सी प्रतीत होती है। इसलिए अलङ्कार का ध्वनित होना 'अलङ्करण' का ध्वनित होना है। जहाँ 'रूपक' ध्वनि कही जाय, वहां 'रूपणा' अभिव्यङ्ग्य मानी जायगी, जहाँ 'व्यतिरेक' ध्वनि कही जाय, वहाँ 'व्यतिरेचना' ध्वनित समझी जायगी। अलङ्कार-ध्वनि में उपमेय, रूपणीय, व्यतिरेचनीय, अपह्नवनीय आदि-आदि रूप अर्थों का कोई स्थान अथवा महत्त्व नहीं रहा करता।

अनुवाद—वह 'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' ध्वनि-काव्य जो कि शब्दार्थोभयशक्त्युद्भव कहा जाया करता है, एक प्रकार का ही है।

अभिप्राय यह है कि जहाँ शब्द और अर्थ दोनों की व्यञ्जकता शक्ति से व्यङ्ग्यार्थ निकला करता है वहाँ ध्वनि-काव्य एकविध ही माना गया है। जैसे कि ( माघकाव्य की यह सूक्ति अर्थात् )—

'इन्द्रप्रस्थ में विराजमान, ( जनितमीनकेतन ) प्रद्युम्न के पिता तथा कामोद्दीपक ( हिममुक्तचन्द्ररुचिर ) हिमपात से निर्भय चन्द्रमा की भाँति निर्मल कान्तिपूर्ण तथा हिमपातरहित चन्द्र-चन्द्रिका के कारण अतिशय रमणीय; ( सपद्मक ) पद्मा के सहवास से सुशोभित तथा पद्मवन की विकसित शोभा से सुन्दर, ( द्विजान् मदयन् ) पुरवासी द्विजगण के हर्षजनक तथा पक्षिसंघ के प्रमोदकारक; ( प्रसादितसुरः ) देवलोक के सुरगण के आनन्ददायक तथा मदिरा के विभूतिवर्द्धक, ( माधव ) श्रीकृष्ण भगवान् तथा वसन्त

अत्र माधवः कृष्णो माधवो वसन्त इवेत्युपमालङ्कारो व्यङ्ग्यः।

( व्यङ्ग्यार्थ-विश्लेषण में काव्यप्रकार-विश्लेषण )

एवं च व्यङ्ग्यभेदादेव व्यञ्जकानां काव्यानां भेदः।

( उपर्युक्त ध्वनिभेद-संकलन )

तदष्टादशधा ध्वनिः ॥ ९ ॥

अविवक्षितवाच्योऽर्थान्तरसंक्रमितवाच्योऽत्यन्ततिरस्कृतवाच्यश्चेति द्विविधः। विवक्षितान्यपरवाच्यस्तु असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यत्वेनैकः। संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-

---

ऋतु के दिवस ( प्रमदाजनस्य चिराय महोत्सवः अभवत् ) नगर-नारिओं के लिये तो एक निरन्तर प्रवृत्त महोत्सव ही हो गये।'

इत्यादि, 'शब्दार्थोभयशक्त्युद्भव' ध्वनि का एक सुन्दर निदर्शन ही है क्योंकि यहाँ शब्द और अर्थ की सम्मिलित व्यञ्जकता से यह व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है कि 'माधव ( श्रीकृष्ण ) वस्तुतः माधव ( वसन्त ) की भाँति इन्द्रप्रस्थ में विराजमान रहे'। यह व्यङ्ग्यार्थ एक उपमालङ्काररूप चमत्कारपूर्ण अर्थ है ( क्योंकि कृष्णवर्णनरूप प्राकरणिक तथा वसन्तवर्णनरूप अप्राकरणिक अर्थों में उपमानोपमेयभाव की अभिव्यक्ति ही यहाँ कवि-विवक्षा का विषय है )।

अनुवाद—यहाँ अब तक जो व्यङ्ग्यार्थ के भेद-प्रभेद का निरूपण किया गया उसका अभिप्राय व्यङ्ग्यार्थ के प्रकारों का निरूपण नहीं अपि तु इन व्यङ्ग्यार्थ-प्रकारों के अभिव्यञ्जक रूप से अवस्थित भिन्न-भिन्न प्रकार के काव्यों का ही निरूपण है।

**विमर्श**—'ध्वनि'-तत्त्वदर्शी आचार्यों की मान्यता में 'काव्य' के दो मौलिक भेद सिद्ध हैं—१. काव्यसामान्य और २. काव्यविशेष। काव्यसामान्य ( पोएट्री इन जनरल ) तो वह है जिसका सौन्दर्य-विश्लेषण अलङ्कार-रीति-वृत्ति-गुण आदि-आदि काव्यतत्त्ववादी आचार्यों ने किया है। किन्तु काव्यविशेष ( पोएट्री ऑफ दि फर्स्ट ऑर्डर ) वह है जिसके आनन्द-चमत्कार का विश्लेषण ध्वनितत्त्व के सतत अनुशीलन से ही संभव है। 'ध्वनि' तत्त्व के स्फुरण के जितने भी आधार हों और इन आधारों पर जितने रूपों में भी ध्वनितत्त्व स्फुरित हो सब अन्ततोगत्वा ध्वन्यात्मक काव्यविशेष के नानाविध नाम और रूप ही बन जायेंगे। यहाँ वस्तुतः यही भावना साहित्य-दर्पणकार की मूलप्रेरणा है।

अनुवाद—इस प्रकार पूर्वपरिगणित भेदों को मिलाकर १८ प्रकार के ध्वनिकाव्य निर्दिष्ट कर दिये गये।

१८ प्रकार के ध्वनिकाव्य का अभिप्राय यह रहा—

| | | |
|---|---|---|
| अविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य के ('अर्थान्तरसंक्रमित वाच्यध्वनि' काव्य और 'अत्यन्ततिरस्कृत वाच्यध्वनि' काव्यरूप ) भेद | = | २ |
| विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनि काव्य का 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि' काव्यरूप भेद | = | १ |
| और ( विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनिकाव्य के ) 'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनि' काव्यरूप भेद में, | | |

त्वेन च शब्दार्थोभयशक्तिमूलतया पञ्चदशेत्यष्टादशभेदो ध्वनिः।

---

शब्दशक्त्युद्भव ध्वनिकाव्य के भेद = २
अर्थशक्त्युद्भव ध्वनिकाव्य के भेद = १२ } = १५
और शब्दार्थोभयशक्त्युद्भव ध्वनि काव्य का भेद = १

ध्वनिकाव्यभेद = १८

**विमर्श**—ध्वनिकाव्य के मूल भेदों का कोष्ठक यह है—

ध्वनि काव्य

१. लक्षणामूल ( अविवक्षितवाच्य ) ध्वनिकाव्य २. अभिधामूल ( विवक्षितान्यपरवाच्य ) ध्वनिकाव्य

लक्षणामूल ( अविवक्षितवाच्य ) ध्वनिकाव्य का भेद-कोष्ठक यह है—

अविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य

१. 'अर्थान्तरसंक्रमितरूप' अविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य २. 'अत्यन्ततिरस्कृतरूप' अविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य

अभिधामूल ( विवक्षितान्यपरवाच्य ) ध्वनिकाव्य के प्रमुख भेद ये हैं—

विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनिकाव्य

१. 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनिकाव्य २. 'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनिकाव्य

अभिधामूलध्वनिकाव्य के इन दोनों भेदों में पहले अर्थात् असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-विवक्षितान्यपरवाच्यध्वनिकाव्य के अनन्त भेद संभव हैं किन्तु आलंकारिकों ने व्यङ्ग्यरूप अर्थ की 'असंलक्ष्यक्रमता' के असाधारण धर्म को सर्वत्र अनुगत मान कर इन्हें 'असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' रूप एक भेद में ही अन्तर्भूत कर दिया है।

'रसादीनामनन्तत्वाद् भेद एको हि गण्यते'—असंलक्ष्यक्रमत्वन्तु सामान्यमाश्रित्य रसादिध्वनिभेद एक एव गण्यते। ( काव्यप्रकाश : ४र्थ उल्लास )

अभिधामूलध्वनिकाव्य के दूसरे भेद अर्थात् संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य के मुख्य भेद ये हैं—

संलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनिकाव्य

१. 'शब्दशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि'काव्य २. 'अर्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि'काव्य ३. 'शब्दार्थोभयशक्तिमूल संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि'काव्य

'संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि'काव्य का जो पहला प्रकार है उसके ये दो भेद हैं—

'शब्दशक्तिमूल संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' ध्वनिकाव्य

१. 'शब्दशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम-वस्तुव्यङ्ग्य-' ध्वनिकाव्य २. 'शब्दशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम-अलङ्कारव्यङ्ग्य' ध्वनिकाव्य

( उपर्युक्त ध्वनि-भेदों के 'पदगत' और 'वाक्यगत' भेद )

एषु च—

## वाक्ये शब्दार्थशक्त्युत्थस्तदन्ये पदवाक्ययोः।

संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य के दूसरे अर्थात् 'अर्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य' नामक ध्वनिकाव्य के ये तीन प्रमुख भेद हैं—

अर्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य

१. स्वतःसंभव्यर्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य
२. कविप्रौढोक्तिसिद्धार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य
३. कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धार्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रम-व्यङ्ग्यध्वनिकाव्य

इन तीनों भेदों में भी प्रत्येक के चार-चार भेद हैं, जैसे कि—

( क ) अर्थात् स्वतःसंभव्यर्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य के चार भेद—

१. स्वतःसंभवि-वस्तुरूपार्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रमवस्तुव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य।
२. „ „ „ „ „ „ अलङ्कारव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य।
३. स्वतःसंभवि-अलङ्काररूपार्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रमवस्तुव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य।
४. स्वतःसंभवि-अलंकाररूपार्थ „ „ „ अलंकारव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य।

( ख ) अर्थात् कविप्रौढोक्तिसिद्धार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य के चार भेद—

१. कविप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम वस्तुव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य।
२. कविप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रम अलंकारव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य।
३. कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम वस्तुव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य।
४. कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम-अलङ्कारव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य। और

( ग ) अर्थात् कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्धार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-ध्वनिकाव्य के चार भेद—

१. कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम-वस्तुव्यङ्ग्य-ध्वनिकाव्य।
२. कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम-अलङ्कारव्यङ्ग्य-ध्वनिकाव्य।
३. कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम-वस्तुव्यङ्ग्य-ध्वनिकाव्य।
४. कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रम-अलङ्कारव्यङ्ग्य-ध्वनिकाव्य।

संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-ध्वनिकाव्य के तीसरे भेद अर्थात 'शब्दार्थोभयशक्तिमूल-संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-ध्वनिकाव्य' को एक प्रकार का ही माना गया है क्योंकि यहां शब्दशक्तिमूलकता के आधार पर न तो वस्तु और अलंकार को व्यङ्ग्य मान कर कोई भेद-गणना संभव है और न अर्थशक्ति-मूलकता के आधार पर ही कोई प्रभेद-गणना की जा सकती है। यह तो कवि-कौशल का एक वैचित्र्य है कि शब्द और अर्थ की ऐसी योजना कर दी जाय जिसमें अन्त में दो अर्थ श्लिष्ट न प्रतीत होकर परस्पर उपमानोपमेयभाव रूप में अनुषक्त होकर एक नया चमत्कार उत्पन्न कर दें।

अनुवाद—इन उपर्युक्त १८ ध्वनि-भेदों में—

'शब्दार्थोभयशक्त्युद्भव' ध्वनि तो केवल 'वाक्यगत' ही हुआ करती है, किन्तु अन्य १७ ध्वनि-प्रकार 'पदगत' और 'वाक्यगत' दोनों हुआ करते हैं।

तत्रार्थान्तरसंक्रमितवाच्यो ध्वनिः पदगतो यथा—

'धन्यः स एव तरुणो नयने तस्यैव नयने च ।
युवजनमोहनविद्या भवितेयं यस्य संमुखे सुमुखी ॥'

अत्र द्वितीयनयनशब्दो भाग्यवत्तादिगुणविशिष्टनयनपरः । वाक्यगतो यथा—

'त्वामस्मि वच्मि विदुषां समवायोऽत्र तिष्ठति ।
आत्मीयां मतिमास्थाय स्थितिमत्र विधेहि तत् ॥'

अत्र प्रतिपाद्यस्य संमुखीनत्वादेव लब्धे प्रतिपाद्यत्वे त्वामिति पुनर्वचनमन्यव्यावृत्तिविशिष्टं त्वदर्थं लक्षयति । एवं वच्मीत्यनेनैव कर्तरि लब्धेऽस्मीति पुनर्वचनम् । तथा विदुषां समवाय इत्यनेनैव वक्तुः प्रतिपादने सिद्धे पुनर्वच्मीति वचनमुपदिशामीति वचनविशेषरूपमर्थं लक्षयति । एतानि च स्वातिशयं व्यञ्जयन्ति । एतेन मम वचनं तवात्यन्तं हितं तदवश्यमेव कर्तव्यमित्यभिप्रायः । तदेवमयं वाक्यगतोऽर्थान्तरसंक्रमितवाच्यो ध्वनिः ।

---

उदाहरण के लिए, 'पदगत' अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि—

'युवकों की संमोहिनी यह सुन्दरी जिसके सामने पड़ जाय, वस्तुतः वही युवक सौभाग्यशाली है और उसी की 'आँखें' हैं।'

यहाँ अर्थान्तरसक्रमितवाच्यध्वनि इसलिए 'पदगत' है क्योंकि पुनः प्रयुक्त 'नयन' पद की पर्यालोचना से ही यह व्यंग्यार्थ प्रतीत हो रहा है कि 'इस सुन्दरी को देखने वाले 'नयन' ही जान सकते हैं कि सौन्दर्य और प्रेम क्या वस्तु है।' इस व्यंग्यार्थ की दृष्टि से पुनः प्रयुक्त 'नयन' पद अपने सामान्य अर्थ में 'अविवक्षित' है और 'भाग्यशाली नयन' रूप विशेष अर्थ को ही लक्षित कर रहा है जिसमें इसका वाच्यार्थ 'अर्थान्तरसंक्रमित' अथवा 'रूपान्तरपरिणत' प्रतीत हो रहा है।

इसी प्रकार, 'वाक्यगत' अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि—

'देखो भाई! मैं तुम्हें कह रहा हूँ कि यहाँ बड़े-बड़े बुद्धिमान लोगों की मण्डली जमा है। यदि तुम्हें भी यहाँ बैठना है तो समझ-बूझकर बैठो।'

यहाँ जो 'वाक्यगत' अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि है उसका यह स्वरूप है—'यहाँ यह सब कहने वाला व्यक्ति अपने आपको परम-बुद्धिमान् बता रहा है और सुनने वाले के लिए, अपनी बात को, हितकारक और अनिवार्य रूप से मानने योग्य प्रमाणित कर रहा है।' इस व्यंग्यार्थ की प्रतीति किसी एक पद की नहीं अपितु अनेकानेक पदों की प्रत्यालोचना से हो रही है। क्योंकि विश्लेषण से यह स्पष्ट पता चलता है कि यहाँ के अनेकों पदों के वाच्यार्थ अपने साधारण रूप में तो 'अविवक्षित' (अनुपयुक्त) हो रहे हैं और अपने विशेष रूप को लक्षित करते जा रहे हैं। जैसे कि (प्रथम प्रयुक्त) 'त्वाम्' (तुम्हें) पद का वाच्यार्थ अपने सामान्य रूप में अविवक्षित है क्योंकि जबकि 'प्रतिपाद्य' (जिससे कुछ कहा जाय, वह) सामने खड़ा हो तो उसके निर्देशक पद का प्रयोग किस काम का!, अब यह पद एकमात्र अपने विशेष रूप अर्थ को अर्थात् 'उपस्थित लोगों में सबको छोड़ केवल एक निर्देश्य व्यक्ति, को ही लक्षित कर रहा है (जिससे इस निर्देश्य व्यक्ति की ही अविवेकिता अभिव्यक्त हो उठती है)।' इसी प्रकार जबकि 'वच्मि' (कह रहा हूँ) यह क्रियापद प्रयुक्त है जिससे इसके कर्ता अर्थात् बोलने वाले व्यक्ति का अभिप्राय स्वयं निकल जाता है, तब कर्तृवाचक 'अस्मि' (मैं) पद का प्रयोग पुनरुक्ति

अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यः पदगतो यथा—'निःश्वासान्ध–' इत्यादि। वाक्यगतो यथा–'उपकृतं बहु तत्र–' इत्यादि। अन्येषां वाक्यगतत्वे उदाहृतम्। पदगतत्वे यथा—

'लावण्यं तदसौ कान्तिस्तद्रूपं स वचःक्रमः।
तदा सुधास्पदमभूदधुना तु ज्वरो महान्॥'

अत्र लावण्यादीनां तादृगनुभवैकगोचरताव्यञ्जकानां तदादिशब्दानामेव प्राधान्यम्, अन्येषां तु तदुपकारित्वमेवेति तन्मूलक एव ध्वनिव्यपदेशः।

---

नहीं तो और क्या! अब यह 'अस्मि' पद अपने सामान्य अर्थ में अविवक्षित (अनुपयुक्त) होकर अपने विशेष अर्थ अर्थात् 'हितचिन्तक' रूप अर्थ को ही लक्षित करने लग जाता है जिससे वक्ता की उदाराशयता का निगूढ अर्थ निकलने लगता है। इसी भाँति जबकि यहाँ 'विदुषां समवायः' (बुद्धिमानों की मण्डली), यह पद प्रयुक्त कर दिया गया जिससे, यहाँ निर्देश्य व्यक्ति के प्रति, वक्ता का कुछ न कुछ कहना सुनना स्पष्ट प्रतीत हो गया तब फिर 'वच्मि' (कह रहा हूँ) पद निष्प्रयोजन नहीं तो और क्या? अब अपने सामान्य अर्थ में अविवक्षित यह 'वच्मि' पद अपने विशेष अर्थ अर्थात् 'उपदिशामि' (उपदेश दे रहा हूँ) इस अभिप्राय को ही लक्षित करने में लग गया है (और ऐसा करने में एक निगूढ तात्पर्य निकल पड़ता है जो कि इस प्रकार के उपदेश के अनिवार्य रूप से अनुसरण करने का तात्पर्य है)।

अब 'पदगत' अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यध्वनि का उदाहरण है—पूर्वोद्धृत 'निःश्वासान्ध' इत्यादि सूक्ति (क्योंकि 'निःश्वासान्ध' इत्यादि सूक्ति की ध्वनि के विश्लेषण में यह स्पष्ट है कि 'अन्ध' पद का वाच्यार्थ अपने सामान्य स्वरूप (दृष्टिहीन रूप अर्थ) में अविवक्षित (सर्वथा अनुपपन्न) है और अपने विशेष स्वरूप (मलिन रूप अर्थ) का ही एकमात्र उपलक्षक बन रहा है जिससे मालिन्य की पराकाष्ठा का निगूढ अर्थ अभिव्यक्त हो उठता है जिसमें काव्य-सौन्दर्य झलक पड़ता है)।

'वाक्यगत' अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यध्वनि के निदर्शन के लिए 'उपकृतं बहु तत्र' इत्यादि पूर्वोद्धृत सूक्ति पर्याप्त है।

इन उपर्युक्त दोनों लक्षणामूलक ध्वनि-भेदों के अतिरिक्त अन्य जो ध्वनि-भेद हैं (जैसे कि असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि और संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि के १४ प्रकार) उनके 'वाक्यगत' भेद तो पूर्वोद्धृत उदाहरण में ही स्पष्ट हैं। यहाँ उनके 'पदगत' भेदों के ही उदाहरण दिये जा रहे हैं, जैसे कि—

'पदगत' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि—

'वही लावण्य, वही कान्ति, वही रूप और वही बोलने का रंग-ढंग, जब वह साथ रही, प्रत्येक से अमृत का-सा आनन्द मिलता रहा, किन्तु अब! अब तो इन सबसे भयंकर संताप मिल रहा है।'

यहाँ 'तत्' (वही) आदि सर्वनाम पद ही लावण्य आदि की पूर्वानुभूत अनिर्वचनीय विशेषताओं की उत्कट स्मृति को उद्बुद्ध कर रहे हैं जिससे विप्रलम्भ शृंगार का आनन्द अभिव्यक्त हो उठता है। यहाँ इस विप्रलम्भ-ध्वनि में वाक्य सहकारी रूप से ही व्यञ्जक है, क्योंकि 'तत्' पद की व्यञ्जना प्रधानतया दिखाई दे रही है। इसीलिए इसे 'पदगत' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि काव्य कहा गया है।

तदुक्तं ध्वनिकृता—

'एकावयवसंस्थेन भूषणेनेव कामिनी।
पदद्योत्येन सुकवेर्ध्वनिना भाति भारती॥'

एवं भावादिष्वप्यूह्यम्।

'भुक्तिमुक्तिकृदेकान्तसमादेशनतत्परः।
कस्य नानन्दनिस्यन्दं विदधाति सदागमः॥'

अत्र सदागमशब्दः सन्निहितमुपनायकं प्रति सच्छास्त्रार्थमभिधाय सतः पुरुषस्यागम इति वस्तु व्यनक्ति। ननु सदागमः सदागम इवेति न कथमुपमाध्वनिः? सदागमशब्दयोरुपमानोपमेयभावाविवक्षणात्। रहस्यस्य सङ्गोपनार्थमेव हि द्व्यर्थपदप्रतिपादनम्। प्रकरणादिपर्यालोचनेन च सच्छास्त्राभिधानस्यासम्बन्धत्वात्।

---

रसादिध्वनि की इस प्रकार की पदव्यञ्जकता को ही लक्ष्य में रखकर ध्वनिकार आनन्दवर्धन ने कहा था—

'जैसे कभी किसी एक अंग में धारण किये गये किसी आभूषण से किसी कामिनी का सौन्दर्य निखर उठता है वैसे ही किसी एक पद में अन्तर्निहित व्यञ्जकता से किसी काव्य-सूक्ति का भी सौन्दर्य निखर ही उठता है।'

इसी प्रकार भाव तथा आभासादिरूप असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि की 'पदगतता' के उदाहरण स्वयं देखे जा सकते हैं।

'पदगत' शब्द-शक्तिमूल वस्तुध्वनि—

( किसी दूती अथवा सखी की, किसी प्रच्छन्न कामुक की उपस्थिति को लक्ष्य कर किसी नायिका के प्रति उक्ति )

'सदागम' ( वेदादि शास्त्र ) का क्या कहना! अभ्युदय भी उसी से मिले, निःश्रेयस भी वही दे, सभी कर्मों का विधायक भी वही, और भला कौन ऐसा है जो उससे आनन्द का निष्यन्द न पाये।'

यहाँ ( वक्ता और बोद्धव्य के वैशिष्ट्य से ) शब्दशक्त्युद्भव वस्तुध्वनि है, क्योंकि वैसे तो यहाँ प्रयुक्त 'सदागम' शब्द ( वेदादि ) 'सच्छास्त्र' का अभिधायक है किन्तु, प्रच्छन्न कामुक को लक्ष्य में रखने के कारण, इससे यह अभिव्यक्त हो उठता है कि 'अरी सखी! वह आ गया है जिससे तेरी विरह-व्यथा दूर हो जायगी और हृदय का आनन्द मिल जायगा।'

यहाँ यह कहा जा सकता है कि उपरिनिर्दिष्ट सूक्ति को 'वस्तु'ध्वनि न मानकर 'अलङ्कार' ध्वनि—क्यों न माना जाय? 'सदागम की भाँति सदागम' ( सदागमः इव सतः वल्लभस्य आगमः सदागमः ) का व्यङ्ग्यार्थ तो 'उपमानोपमेयभाव' का व्यङ्ग्यार्थ है और तब यहाँ 'उपमा' ध्वनि क्यों न हो? किन्तु ऐसा मानना ठीक नहीं क्योंकि यहाँ सदागम शब्द के प्रतिपाद्यों अर्थात् 'सच्छास्त्र' और 'प्रच्छन्नकामुक' रूप अर्थों में किसी प्रकार का औपम्य विवक्षित नहीं। यहाँ तो 'सदागम' शब्द, जो कि सच्छास्त्र और किसी के आगमन दोनों अर्थों का प्रतिपादक है, इसीलिए प्रयुक्त किया गया है जिसमें प्रच्छन्नकामुक के प्रेम-मिलन का रहस्य छिपा रहे। साथ ही साथ प्रकरण आदि की पर्यालोचना से भी यही प्रतीत होता है कि सदागम शब्द का 'सच्छास्त्र' रूप अर्थ यहाँ सर्वथा असम्बद्ध है

'अनन्यसाधारणधीर्धृताखिलवसुन्धरः ।
राजते कोऽपि जगति स राजा पुरुषोत्तमः ॥'

अत्र पुरुषोत्तमः पुरुषोत्तम इवेत्युपमाध्वनिः । अनयोः शब्दशक्तिमूलौ संलक्ष्यक्रमभेदौ ।

'सायं स्नानमुपासितं मलयजेनाङ्गं समालेपितं
यातोऽस्ताचलमौलिमम्बरमणिर्विस्रब्धमत्रागतिः ।
आश्चर्यं तव सौकुमार्यमभितः क्लान्तासि येनाधुना
नेत्रद्वन्द्वममीलनव्यतिकरं शक्नोति ते नासितुम् ॥'

अत्र स्वतः संभविना वस्तुना कृतपरपुरुषपरिचया क्लान्तासीति वस्तु व्यज्यते । तत्राधुना क्लान्तासि, न तु पूर्वं कदाचिदपि तवैवंविधः क्लमो दृष्ट इति बोधयतोऽधुना पदस्यैवेतरपदार्थोत्कर्षादस्यैव पदान्तरापेक्षया वैशिष्ट्यम् ।

---

( जिससे 'सदागमः सदागम इव' का व्यङ्ग्यार्थ भी असम्बद्ध किंवा चमत्कार-रहित ही है )।

'पदगत' शब्द-शक्तिमूल अलङ्कारध्वनि—

'अलौकिक बुद्धिवैभवशाली, समस्त वसुन्धरा के पालक-पोषक ये पुरुषोत्तम ( पुरुष-श्रेष्ठ ) महाराज इस भुवन-मण्डल में अपनी अनिर्वचनीय शोभा से विभूषित हो रहे हैं।'

यहाँ उपमालङ्कार की ध्वनि है क्योंकि यहाँ प्रयुक्त 'पुरुषोत्तम' शब्द 'नारायण' ( भगवान् विष्णु ) का भी अर्थ रखता है ( जिसमें अन्य विशेषण पद भी संगत हो जाते हैं और ) जिससे प्राकरणिक राजरूप तथा अप्राकरणिक नारायणरूप अर्थ में उपमानोपमेय भाव झलक उठता है ।

उपर्युक्त दोनों उदाहरणों ( 'भुक्तिमुक्तिकृत्' तथा 'अनन्यसाधारणधीः' इन दोनों सूक्तियों ) में जो ध्वनि है वह संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि है और शब्दशक्तिमूल है ( जैसा कि स्पष्ट ही है )।

'पदगत' अर्थशक्तिमूलवस्तुध्वनि ( स्वतः संभाव्य-वस्तुरूपार्थशक्तिमूलवस्तुध्वनि )—

'अरी सखी ! क्या बात है कि जब कि तूने सायंकाल स्नान किया, चन्दन का अंगराग लगाया, सूर्य भगवान् अस्त हो गये और बेखटके यहाँ-वहाँ आया-जाया जा सकता है, तब भी तेरी सुकुमारता कुछ ऐसी विचित्र है, कि—अभी भी तू इतनी थकी-मांदी लग रही है और तेरी आँखें बिना झपे ठहर नहीं पा रही हैं।'

यहाँ 'पदगत' अर्थशक्तिमूलवस्तुध्वनि है क्योंकि यहाँ इस स्वतः संभवी वाच्यरूप अर्थ से, 'अधुना' ( अभी भी ) इस एक पद के अर्थ की विशेष व्यञ्जकता के कारण यह वस्तुरूपव्यङ्ग्यार्थ निकल पड़ता है कि 'तू तो अपने कामुक से मिल चुकी है और तभी इतनी थकी-मांदी हो रही है।' यहाँ 'अधुना' पद के अर्थ की विशेष व्यञ्जकता इसलिये है क्योंकि इसी से यह अर्थ निकलता है 'तू अभी-अभी थकी-मांदी होरा रही है; पहले इस प्रकार की थकावट तुझे कभी नहीं लगी।' यहाँ और पदों के अर्थों की अपेक्षा 'अधुना' पद का अर्थ ही अधिक अभिव्यञ्जक है। 'अधुना' पद के इस अर्थ-वैशिष्ट्य के ही कारण यहाँ यह अर्थशक्तिमूलवस्तुध्वनि 'पदगत' हो गयी है।

'तदप्राप्तिमहादुःखविलीनाशेषपातका ।
तच्चिन्ताविपुलाह्लादक्षीणपुण्यचया तथा ॥
चिन्तयन्ती जगत्सूतिं परं ब्रह्मस्वरूपिणम् ।
निरुच्छ्वासतया मुक्तिं गताऽन्या गोपकन्यका ॥' (युग्मकम्)

अत्राशेषचयपदप्रभावादनेकजन्मसहस्रभोग्यदुष्कृतसुकृतफलराशितादात्म्याध्यवसिततया भगवद्विरहदुःखचिन्ताह्लादयोः प्रत्यायनमित्यतिशयोक्तिद्वयप्रतीतिरशेषचयपदद्वयद्योत्या । अत्र च व्यञ्जकस्य कविप्रौढोक्तिमन्तरेणापि संभवात्स्वतःसंभविता ।

'पश्यन्त्यसंख्यपथगां त्वद्दानजलवाहिनीम् ।
देव ! त्रिपथगाऽऽत्मानं गोपयत्युग्रमूर्धनि ॥'

इदं मम । अत्र पश्यन्तीति कविप्रौढोक्तिसिद्धेन काव्यलिङ्गालङ्कारेण न केऽप्यन्ये दातारस्तव सदृशा इति व्यतिरेकालङ्कारोऽसंख्यपदद्योत्यः । एवमन्येष्वप्यर्थशक्तिमूलसंलक्ष्यक्रमभेदेषूदाहार्यम् ।

---

'पदगत' अर्थशक्तिमूल अलङ्कारध्वनि (स्वतः संभाव्य-वस्तुरूपार्थ शक्तिमूल-अलङ्कारध्वनि)—

'कोई गोपी थी जिसके समस्त पापों के भोग तो मुरलीमनोहर से न मिल सकने के महादुःख-भोग में विलीन हो गये और समस्त पुण्यों के भोग मुरलीमनोहर की ही अनवरत चिन्ता के आनन्दोद्रेक में नष्ट हो गये। जगत्स्रष्टा परब्रह्म के परम स्वरूप-भगवान् कृष्ण के प्रेम में पगी वह गोपी, निरुच्छ्वासता (श्वासराहित्य किंवा समाधि-साधन) के कारण मुक्त ही हो गयी।'

यहाँ 'अशेष' और 'चय' ये दो पद ऐसे प्रयुक्त हैं जिनके अर्थों की (अभिव्यञ्जनात्मक) महिमा से दो अतिशयोक्ति-ध्वनियाँ निकल पड़ी हैं। 'अशेष' पद के अर्थ के प्रभाव से तो अनेकानेक जन्मों में संभव पापभोग और भगवद्विरह के महादुःख-भोग का तादात्म्याध्यवसाय अभिव्यक्त हो रहा है और 'चय' पद के अर्थ-स्वारस्य से जन्म-जन्मान्तर में संभव पुण्यभोग तथा भगवच्चिन्तन के परमाह्लाद में अभेद का अध्यवसान प्रतीत हो रहा है। यहाँ जो व्यञ्जकरूप अर्थ है वह कवि के कल्पना-जगत् के बाहर भी रहनेवाला अर्थ है जिसके कारण इसे स्वतःसंभवी वस्तुरूप अर्थ मानना आवश्यक है।

इसी भांति पदगत अर्थशक्तिमूलध्वनि (कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्तिमूल अलङ्कारध्वनि)—

'महाराज! आपकी 'असंख्यपथगा' (सर्वत्र संचरणशील) दान-जल-नदी (दान देने में, संकल्प करने के लिये, हाथ में रखे जल से, उत्पन्न नदी) को देखकर ही, ऐसा लगता है, गङ्गा नदी, अपने को 'त्रिपथगा' जानकर, भगवान् शङ्कर के जटाजूट में जा छिपी है।'

यह उपर्युक्त 'पदगत' अर्थशक्तिमूलध्वनि सूक्ति स्वरचित सूक्ति है। यहाँ 'त्रिपथगा' (गङ्गा) द्वारा 'असंख्यपथगा' (दान-जल-नदी) का दर्शन जो कि 'पश्यन्ती' (देखती हुई) पद से स्पष्ट है, एक कविप्रौढोक्तिसिद्ध अर्थ है और अलङ्काररूप-वस्तुतः काव्यलिङ्ग अलङ्काररूप-अर्थ है क्योंकि हरजटाजूट में छिपने के कारण रूप से यही उपनिबद्ध हुआ है। इस काव्यलिङ्ग अलङ्काररूप व्यञ्जक अर्थ से यह अभिप्राय अभिव्यक्त हो रहा

तदेवं ध्वनेः पूर्वोक्तेष्वष्टादशसु भेदेषु मध्ये शब्दार्थशक्त्युत्थो व्यङ्ग्यो वाक्यमात्रे भवन्नेकः। अन्ये पुनः सप्तदश वाक्ये पदे चेति चतुस्त्रिंशदिति पञ्चत्रिंशद्भेदाः।

---

है कि 'महाराज ! आपके समान भला और कौन दानी है ?' यह अभिव्यङ्ग्य अभिप्राय भी एक अलङ्काररूप अर्थ-वस्तुतः व्यतिरेकालङ्काररूप अर्थ-है। ( क्योंकि अनेक उपमानभूत दानवीर महापुरुषों की अपेक्षा यहाँ उपमेयभूत प्रकृत दानशील राजा का ही दानविषयक उत्कर्ष उत्कटतर रूप से प्रतीत हो रहा है )। इस 'व्यतिरेक' ध्वनि में 'असंख्य' पद की व्यञ्जकता अधिक महत्त्वपूर्ण है और इसीलिये यहाँ यह ध्वनि 'पदगत' है।

इन उपर्युक्त उदाहरणों का अनुसरण करते अन्य संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य अर्थशक्तिमूलध्वनिभेदों के 'पदगत' स्वरूपों के निदर्शन स्वयं ढूंढे जा सकते हैं।

अब यदि पूर्वप्रतिपादित १८ ध्वनि-भेदों के अवान्तर भेदों का परिगणन किया जाय तो सब मिला कर ३५ भेद सिद्ध होंगे। ३५ इसलिये क्योंकि १८ ध्वनि-भेदों में शब्दार्थोभयशक्तिमूल ध्वनि तो केवल 'वाक्यगत' होने से एक प्रकार की ही होगी और इसके अतिरिक्त जो १७ ध्वनि-भेद हैं वे 'वाक्यगत' और 'पदगत' दोनों प्रकार के होकर ३४ प्रकार के हो जायेंगे ( सब मिलाकर इस प्रकार ३५ ध्वनि-भेद सिद्ध हो गये )।

विमर्श—क-ध्वनि-दार्शनिक आचार्य आनन्दवर्धन की मान्यता का ही अनुसरण करते हुये प्रत्येक ध्वनिवादी काव्याचार्य ने ध्वनि-काव्य-प्रकारों का 'पदगत' और 'वाक्यगत' रूप से द्विविध श्रेणी-विभाग किया है। ध्वनि तो 'काव्यविशेष' का नाम है, एक विशिष्ट काव्य-प्रबन्ध को 'ध्वनि' माना गया है ( काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः ) फिर ध्वनि-काव्य के 'पदगत' होने का क्या अभिप्राय ? यह समस्या आनन्दवर्धनाचार्य ने ही उठायी और सुलझायी भी। ध्वन्यालोक की निम्न पंक्तियां ध्वनि काव्य के 'पदगत' होने की समस्या और उसके सुलझाने के प्रयत्न-दोनों का संकेत करती हैं—

'ननु ध्वनिः काव्यविशेष इत्युक्तं तत्कथं तस्य पदप्रकाशता ? काव्यविशेषो हि विशिष्टार्थप्रतिपत्तिहेतुः शब्दसन्दर्भविशेषः। तद्भावश्च पदप्रकाशत्वे नोपपद्यते। पदानां स्मारकत्वेनाऽवाचकत्वात्। उच्यते—स्यादेष दोषः यदि वाचकत्वं प्रयोजकं ध्वनिव्यवहारे स्यात्। नत्वेवम्, तस्य व्यञ्जकत्वेनैव व्यवस्थानात्। किञ्च काव्यानां शरीरिणामिव संस्थानविशेषावच्छिन्नसमुदायसाध्यापि चारुत्वप्रतीतिरन्वयव्यतिरेकाभ्यां भागेषु कल्प्यते इति पदानामपि व्यञ्जकत्वमुखेन व्यवस्थितो ध्वनिव्यवहारो न विरोधी—

अनिष्टस्य श्रुतिर्यद्वदापादयति दुष्टताम्।
श्रुतिदुष्टादिषु व्यक्तं तद्वदिष्टस्मृतिर्गुणम्॥
पदानां स्मारकत्वेऽपि पदमात्रावभासिनः।
तेन ध्वनेः प्रभेदेषु सर्वेष्वेवास्ति रम्यता॥
विच्छित्तिशोभिनैकेन भूषणेनेव कामिनी।
पदद्योत्येन सुकवेर्ध्वनिना भाति भारती॥' ( ध्वन्यालोक ३ य उद्योत )

अर्थात् 'ध्वनि' तो एक काव्यविशेष है और ध्वनि के 'काव्यविशेष' होने का अभिप्राय किसी अर्थ-विशेष के प्रतिपादक 'शब्दार्थसन्दर्भविशेष'-का है। इस दृष्टि से ध्वनि को 'पदप्रकाश' कहना सर्वथा निरर्थक है क्योंकि तब ध्वनि को 'काव्यविशेष' नहीं कहा जा सकता। काव्य तो शब्दार्थसाहित्य-विशेष को कहते हैं 'पदविशेष' को नहीं। अब, ध्वनि को 'पदगत' अथवा 'पदप्रकाश' कहने का क्या अभिप्राय ? यहाँ बात यह है कि 'काव्य' की कल्पना ( वस्तुतः 'काव्यविशेष' की

( अर्थशक्त्युद्भवध्वनि की प्रबन्ध-व्यङ्ग्यता )

**प्रबन्धेऽपि मतो धीरैरर्थशक्त्युद्भवो ध्वनिः ॥ १० ॥**

प्रबन्धे महावाक्ये। अनन्तरोक्तद्वादशभेदोऽर्थशक्त्युत्थः। यथा महाभारते गृध्रगोमायुसंवादे—

---

कल्पना ) एक 'शरीरी' के रूप में की गयी है। जैसे किसी 'शरीरी' का सौन्दर्य उसके शरीर-संस्थान का सौन्दर्य हुआ करता है किन्तु तब भी उसके भिन्न-भिन्न अवयवगत सौन्दर्य की कल्पना की जाया करती है वैसे ही 'काव्य' का सौन्दर्य भी शब्दार्थसमुदाय का ही सौन्दर्य है किन्तु तब भी उसके अवयवगत सौन्दर्य की कल्पना स्वाभाविक ही हो जाती है। 'काव्यविशेष' तो वस्तुतः एक निराकांक्ष किन्तु सुन्दर अभिप्राय का अवबोधक 'वाक्य' ( शब्दार्थ-सन्दर्भ ) है, पद नहीं। ध्वनि को 'पदप्रकाश' कहने का यह अभिप्राय नहीं कि 'पद' ही ध्वनि है अपि तु यह कि रमणीय वाक्य ( शब्दार्थ सन्दर्भ ) रूप ध्वनिकाव्य में 'पद' की रमणीयता पृथक्तया पहचानी जा सकती है। जैसे किसी सुन्दर रमणी के मुख आदि अवयवों की सुन्दरता पृथक्तया प्रतीत हुआ करती है वैसे ही यदि 'ध्वनि' काव्य की रमणीयता में पद की रमणीयता पृथक् प्रतीत हो तो आपत्ति क्या है ?

ध्वनि को 'पदगत' मानना इसलिये भी निर्विवाद सिद्ध है कि जैसे किसी काव्य के 'दुःश्रव' ( श्रुतिदुष्ट ) होने पर भी पद को 'दुःश्रव' ( श्रुतिदुष्ट ) माना जाया करता है वैसे ही काव्य के ध्वनि होने पर भी 'पद' को ध्वनि ( पदगत ध्वनि ) मानना अनुचित नहीं। जब कि कोई अमङ्गल अथवा कर्णकठोर पद-श्रवण काव्य को दूषित कर सकता है तब कोई रमणीय अथवा अभिव्यञ्जक पद-प्रयोग काव्य को रमणीय भी बना सकता है।

वस्तुतः बात तो यह है कि जैसे कोई एक आभरण-विशेष कभी किसी सुन्दर रमणी की सुन्दरता को बढ़ाता दिखायी दिया करता है वैसे ही कोई पद-विशेष कभी किसी सुन्दर शब्दार्थ-सन्दर्भ रूप काव्य की सुन्दरता को बढ़ा ही दिया करता है।

लोचनकार अभिनवगुप्त पादाचार्य ने भी इसीलिये कहा है—

**'व्यङ्ग्यमुखप्रेक्षितया विना पदं, वाक्यं, वर्णाः, पदभागाः, संघटना, महावाक्यमिति स्वरूपत एव व्यञ्जकानां भेदः, न चैषामर्थवत् कदाचिदपि व्यङ्ग्यता संभवतीति व्यञ्जकैक-नियतं स्वरूपं यत्तन्मुखेन भेदः प्रकाश्यत इति तात्पर्यम्।'** ( ध्वन्यालोकलोचनः ३ य उद्योत )

अर्थात् ध्वनि–काव्य को 'पदगत' अथवा 'पदप्रकाश' मानने का अभिप्राय वस्तु-अलङ्कार किं वा रसादि रूप व्यङ्ग्यार्थ की विविध व्यञ्जकता-भूमिओं में 'पद' रूप व्यञ्जकता-भूमि के पृथक् रूप से प्रदर्शन का अभिप्राय है। पद, वाक्य, वर्ण, पदैकदेश, रचना, महावाक्य-ये सभी वस्त्वादि रूप रमणीय व्यङ्ग्यार्थ की व्यञ्जकता-भूमियां हैं। अर्थ एक व्यञ्जकता-भूमि तो अवश्य है किन्तु व्यङ्ग्य भी रहा करता है, इसलिये अर्थ को व्यञ्जकता-भूमि में अन्तर्भूत नहीं किया जाया करता। किन्तु 'पद' की व्यञ्जकता अथवा प्रकाशकता तो निर्विवाद सिद्ध है। ध्वनिकाव्य के 'अविवक्षित-वाच्य' 'विवक्षितान्यपरवाच्य' आदि-आदि भेद-प्रभेद तो 'व्यङ्ग्यमुख' से किये गये हैं किन्तु 'व्यञ्जकमुख' से भी ध्वनिकाव्य के भेद-प्रभेद स्वाभाविक ही प्रतीत होते हैं और इसलिये 'पदगत' अथवा 'पदप्रकाश' ध्वनिकाव्य की मान्यता सर्वथा युक्तिसंगत सिद्ध होती है।

अनुवाद—यह 'अर्थशक्त्युद्भव' रूप ध्वनिभेद काव्याचार्यों द्वारा 'प्रबन्धगत' भी माना जाता है।

यहाँ ( कारिका में ) 'प्रबन्ध' का अभिप्राय 'महावाक्य' का है। 'पदगत' अर्थशक्त्यु-

'अलं स्थित्वा श्मशानेऽस्मिन् गृध्रगोमायुसंकुले ।
कङ्कालबहुले घोरे सर्वप्राणिभयङ्करे ॥
न चेह जीवितः कश्चित्कालधर्ममुपागतः ।
प्रियो वा यदि वा द्वेष्यः प्राणिनां गतिरीदृशी ॥'

इति दिवा प्रभवतो गृध्रस्य श्मशाने मृतं बालमुपादाय तिष्ठतां तं परित्यज्य गमनमिष्टम् ।

'आदित्योऽयं स्थितो मूढाः ! स्नेहं कुरुत साम्प्रतम् ।
बहुविघ्नो मुहूर्तोऽयं जीवेदपि कदाचन ॥
अमुं कनकवर्णाभं बालमप्राप्तयौवनम् ।
गृध्रवाक्यात्कथं मूढास्त्यजध्वमविशङ्किताः ॥'

इति निशि समर्थस्य गोमायोर्दिवसे परित्यागोऽनभिलषित इति वाक्यसमूहेन द्योत्यते । अत्र स्वतःसंभवी व्यञ्जकः । एवमन्येष्वेकादशभेदेषूदाहार्यम् ।

---

द्भवध्वनि से पूर्वप्रतिपादित १२ प्रकारके अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि-भेद समझे जाने चाहिये। उदाहरण के लिये, 'महाभारत' के 'गृध्रगोमायुसंवाद' नामक 'प्रबन्ध' अथवा 'महावाक्य' में स्वतः संभवी-वस्तुरूप-व्यञ्जकार्थमूलक वस्तु ध्वनि—

'( गृध्रवचन ) अरे रोने वाले लोगो ! जहाँ से आये हो वहाँ लौट जाओ; इस श्मशान में, जहाँ चारों ओर गिद्ध और गीदड़ भरे हैं, कङ्कालों का अम्बार लगा है, भयङ्करता का नाच हो रहा है और प्राणिमात्र भय से भाग खड़ा होता है, ठहरने से क्या लाभ ! जो एक बार मर गया, चाहे वह प्रिय हो या अप्रिय हो, जीकर नहीं उठ सकता। मरना तो एक दिन सभी को है।'

यहाँ इस गृध्रवचन रूप प्रबन्ध से, जो व्यङ्ग्यार्थ निकलता है वह यह है—दिन में मुर्दों का मांस खाने वाला गिद्ध यह चाहता है कि मरे हुये ब्राह्मण बालक को घेर कर बैठे सगे-सम्बन्धी श्मशान छोड़ कर चले जांय जिसमें वह यथेष्ट मांस-भक्षण कर सके।

इसी भांति ( गोमायुवचन ) 'अरे मूर्खो ! क्या तुम इस गिद्ध के कहने में पड़ कर, सुवर्ण के समान सुन्दर और कोमल शरीर इस बालक को मरा समझ कर छोड़ चले ? अरे अभी भी सूर्य-भगवान् सामने खड़े हैं। अभी कुछ से कुछ हो सकता है। इसे जी भर कर प्यार कर लो। क्या पता, अभी यह बालक जी ही उठे ?'

यहाँ यह 'गोमायुवचन' रूप महावाक्य यह निगूढ अभिप्राय रखता है कि गीदड़ यह चाहता है कि दिन में बालक के शव को श्मशान में छोड़ कर सगे-संबन्धी लोग न चले जांय जिसमें रात आने पर वह गिद्ध को मार भगाये और स्वयं पर्याप्त मांस-भक्षण कर सके।

यहाँ जो व्यञ्जकरूप महावाक्यार्थ है वह स्वतः संभवी है ( क्योंकि गृध्र और गोमायु की यह भावना कवि-कल्पना-प्रसूत वस्तु नहीं अपि तु लोक-जीवन की एक स्वाभाविक वस्तु है )।

इसी प्रकार अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के अन्य ११ भेदों की प्रबन्ध-व्यञ्जकता स्वयं काव्य-साहित्य में यत्र-तत्र ढूंढी जा सकती है। यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि उपर्युक्त प्रबन्धगत अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि में ( गृध्रगोमायु-संवाद में ) जो व्यञ्जक अर्थ ( महावाक्यार्थ ) है वह वाच्य-रूप अर्थ है।

एवं वाच्यार्थव्यञ्जकत्वे उदाहृतम्। लक्ष्यार्थस्य यथा—'निःशेषच्युतचन्दनम्—' इत्यादि। व्यङ्ग्यार्थस्य यथा—'उअ णिच्चल—' इत्यादि। अनयोः स्वतःसंभविनोर्लक्ष्यव्यङ्ग्यार्थौ व्यञ्जकौ। एवमन्येष्वेकादशभेदेषूदाहार्यम्।

इसी भांति लक्ष्यार्थ रूप प्रबन्धार्थ की व्यञ्जकता में भी अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि को 'प्रबन्धगत' देखा जा सकता है जैसे कि 'निःशेषच्युतचन्दनम्' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति में ही। प्रबन्धगत अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि में व्यञ्जक रूप प्रबन्धार्थ व्यङ्ग्यार्थ भी हो सकता है जैसा कि 'उअ णिच्चल' (पश्य निश्चल) आदि पूर्वोदाहृत सूक्ति में स्पष्ट है। निःशेषच्युतचन्दनम्' तथा 'उअ णिच्चल' आदि सूक्तिओं में, पहली में जो प्रबन्धार्थ है वह स्वतःसम्भवी है और उसके लक्ष्यार्थ से (रमण रूप) व्यङ्ग्यार्थ निकला करता है और दूसरी का जो प्रबन्धार्थ है वह है तो स्वतः सम्भवी ही किन्तु उससे निकलने वाला व्यङ्ग्यार्थ ही (संकेत स्थान निर्देशरूप) अन्तिम चमत्कारजनक व्यङ्ग्यार्थ का व्यञ्जक हो रहा है।

इसी प्रकार लक्ष्यार्थ तथा व्यङ्ग्यार्थरूप प्रबन्धार्थों की व्यञ्जकता में प्रबन्धगत अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के अन्य ११ भेदों के उदाहरण स्वयं ढूंढ लिये जा सकते हैं।

**विमर्श**—ध्वनिवादी आलंकारिकों के अनुसार अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के 'प्रबन्धप्रकाश' (प्रबन्धगत) होने का अभिप्राय यह नहीं कि यह ध्वनि समस्त काव्य-प्रबन्ध का सारभूत अर्थ है क्योंकि ध्वनि काव्य-प्रबन्ध का साक्षात् सारभूत अर्थ तो रसादिरूप ही अर्थ हो सकता है और परम्परया पुरुषार्थचतुष्टय में से किसी एक को यदि ऐसे प्रबन्ध का सारतत्त्व माना जाय तो भी कोई आपत्ति नहीं। ध्वनिकार ने प्रबन्ध-व्यंग्य अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के सम्बन्ध में यही निर्णय दिया है—

'अनुस्वानोपमात्मापि प्रभेदो य उदाहृतः।
ध्वनेरस्य प्रबन्धेषु भासते सोऽपि केषुचित्॥'

'अस्य विवक्षितान्यपरवाच्यस्य ध्वनेरनुरणनरूपव्यंग्योऽपि यः प्रभेद उदाहृतो द्विप्रकारः सोऽपि प्रबन्धेषु केषुचिद् द्योतते। तद् यथा मधुमथनविजये पाञ्चजन्योक्तिषु। यथा वा ममैव कामदेवस्य सहचरसमागमे विषमबाणलीलायाम्। यथा च गृध्रगोमायुसंवादादौ महाभारते।' और इसी का युक्तियुक्त समर्थन लोचनकार की इन पंक्तियों में भी है—

'न केवलं प्रबन्धेन साक्षाद् व्यंग्यो रसो यावत् पारम्पर्येणापीति दर्शयितुमुपक्रमते—किंचेति। अनुस्वानोपमः—शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूलश्च यो ध्वनेः प्रभेद उदाहृतः स केषुचित् प्रबन्धेषु निमित्तभूतेषु व्यञ्जकेषु सत्सु, व्यंग्यतया स्थितः सन् अस्येति रसादिध्वनेः प्रकृतस्य भासते व्यञ्जकतयेति शेषः।

एतदुक्तं भवति—प्रबन्धेन कदाचिदनुरणनरूपव्यंग्यो ध्वनिः साक्षाद् व्यज्यते स तु रसादिध्वनौ पर्यवस्यतीति।.........

लीलादंष्ट्राग्रोद्धृतसकलमहीमण्डलस्यैवाद्य।
कस्मान्मृणालाभरणमपि तव गुरु भवत्यंगे॥ (संस्कृत छाया)

इत्यादयः पाञ्चजन्योक्तयः रुक्मिणीविप्रलब्धवासुदेवाशयप्रतिभेदनाभिप्रायमभिव्यञ्जयन्ति। सोऽभिव्यक्तः प्रकृतरसस्वरूपपर्यवसायी।.........

यथा चेति—श्मशानावतीर्णं पुत्रदाहार्थमुद्योगिनं जनं विप्रलब्धुं गृध्रो दिवा शवशरीरभक्षणार्थी—'शीघ्रमेवापसरत यूयमि'त्याह—अलं स्थित्वेति। गोमायुस्तु 'निशोदयावधि अमी तिष्ठन्तु, ततो गृध्रादपहृत्याहं भक्षयिष्यामी'त्यभिप्रायेणावोचत्—आदित्योऽयमिति। स चाभिप्रायो व्यक्तः शान्तरस एवं परिनिष्ठिततां प्राप्तः।'

(ध्वन्यालोकलोचन : तृतीय उद्योत)

( असंलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनि की भिन्न भिन्न व्यंजक-भूमियाँ )

**पदांशवर्णरचनाप्रबन्धेष्वस्फुटक्रमः ।**

**असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यो ध्वनिस्तत्र पदांशप्रकृतिप्रत्ययोपसर्गनिपातादिभेदादनेकविधः। यथा—**

**'चलापाङ्गां दृष्टिं स्पृशसि बहुशो वेपथुमतीं**
**रहस्याख्यायीव स्वनसि मृदुकर्णान्तिकचरः।**
**करं व्याधुन्वत्याः पिबसि रतिसर्वस्वमधरं**
**वयं तत्त्वान्वेषान्मधुकर ! हतास्त्वं खलु कृती ॥'**

---

अभिप्राय यह है कि रसात्मक काव्य-प्रबन्धों में यत्र-तत्र ऐसे अवान्तर प्रबन्ध आया करते हैं जिनमें शब्दशक्त्युद्भव अथवा अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि का दर्शन किया जाया करता है। इस प्रबन्धप्रकाश ( वस्तुतः अवान्तर प्रबन्ध-व्यंग्य ) ध्वनि की समाप्ति अपने में नहीं अपि तु काव्य-प्रबन्धार्थभूत रसादिध्वनि में ही हुआ करती है। जैसे कि महाभारत के 'गृध्रगोमायुसंवाद' आदि अवान्तर प्रबन्धों में जो संलक्ष्यक्रमव्यंग्य वस्तुध्वनि की झलक दिखायी देती है उसका एकमात्र उद्देश्य 'महाभारत' प्रबन्ध रूप महान् शास्त्र-काव्य के पार्यन्तिक सारभूत अर्थ 'शान्त रस' को ही अधिकाधिक उद्दीप्त करना है।

अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि की प्रबन्ध-प्रकाशता के सम्बन्ध में ध्वनिवाद के उपर्युक्त दोनों परमाचार्यों की यह धारणा बाद के ध्वनिवादी काव्याचार्यों में नहीं दिखायी देती। संभवतः ध्वनि-भेद-निरूपण और ध्वनि-काव्य-वर्गीकरण आदि की प्रवृत्तियों ने इन काव्याचार्यों की दृष्टि से ध्वनि की इन धारणा को ओझल कर रखा है। क्या आचार्य मम्मट और क्या विश्वनाथ कविराज—दोनों ध्वनिवादी काव्याचार्य प्रबन्धगत अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के इस परम रहस्य के दर्शन में कोई रुचि रखते नहीं प्रतीत होते।

कोई भी ध्वनि काव्य-प्रबन्ध आमूलचूल ऐसा नहीं जो एकमात्र अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि को ही अपने अन्तिम अभिप्राय के रूप में प्रकाशित करने के लिए रचा गया हो। यह तो रसादिरूप काव्यार्थ की महिमा है कि काव्य-प्रबन्ध में शतधा ध्वनि-वैचित्र्य दिखाई दिया करता है। केवल अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के लिए यदि कोई काव्य-प्रबन्ध रचा जाय तो वह 'चित्र' काव्य सा ही नीरस होगा ! रसात्मक वाक्य को काव्य मानने वाले आचार्य के लिए तो यह आवश्यक था कि प्रबन्धगत अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के इस पूर्वदृष्ट रहस्य का पुनर्निर्देश कर जाते।

**अनुवाद—असंलक्ष्यक्रमव्यंग्य ध्वनि में भी व्यञ्जक भेद से अनेकों भेद हुआ करते हैं जैसे कि—पदांश की व्यञ्जकता में 'पदांशगत', वर्ण-व्यञ्जकता में 'वर्णगत', रचना-व्यञ्जकता में 'रचनागत' और प्रबन्ध-व्यञ्जकता में 'प्रबन्धगत' आदि-आदि।**

**यहाँ ( कारिका में ) 'अस्फुटक्रमः' का अभिप्राय 'असंलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनि' का अभिप्राय है और 'पदांश' से प्रकृति, प्रत्यय, उपसर्ग, निपात आदि-आदि समझे जाते हैं जिनकी व्यञ्जकता में असंलक्ष्यक्रमव्यंग्यध्वनि के नानाप्रकार संभव हैं। जैसे कि ( महाकवि कालिदास की ) इस सूक्ति अर्थात्—**

**'अरे भ्रमर ! तू ही सौभाग्यशाली है जो कटाक्षों से चचल किंवा निरन्तर कम्पित इस ( शकुन्तला की ) दृष्टि का चुम्बन कर रहा है और जिसे ( शकुन्तला के ) इन कानों के पास जाकर, धीरे-धीरे, प्रेम-निवेदन के रूप में, मधुर गुंजार करने का सुअवसर मिल रहा है और इतना ही क्यों, हाथों से झिटक देने वाली इस ( शकुन्तला ) के रति-**

अत्र 'हताः' इति न पुनः 'दुःखं प्राप्तवन्तः' इति हन्प्रकृतेः।

'मुहुरङ्गुलिसंवृताधरोष्ठं प्रतिषेधाक्षरविक्लवाभिरामम्।
मुखमंसविवर्ति पक्ष्मलाक्ष्याः कथमप्युन्नमितं न चुम्बितं तु ॥'

अत्र 'तु' इति निपातस्यानुतापव्यञ्जकत्वम्।

'न्यक्कारो ह्ययमेव मे यदरयः–' इत्यादौ 'अरयः' इति बहुवचनस्य, 'तापसः' इत्येकवचनस्य, 'अत्रैव' इति सर्वनाम्नः, 'निहन्ति' इति 'जीवति' इति च तिङः, 'अहो' इत्यव्ययस्य, 'ग्रामटिका' इति कल्पतद्धितस्य, 'विलुण्ठन' इति व्युपसर्गस्य, 'भुजैः' इति बहुवचनस्य व्यञ्जकत्वम्।

---

सर्वस्व अधरामृत के पान का सौभाग्य भी तो तेरा ही है! मेरा क्या, मैं तो इस सुन्दरी के 'तत्त्वान्वेषण' ( ब्राह्मणी या क्षत्राणी के निर्णय ) में ही मर गया!'
में, जो असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि है ( क्योंकि यहाँ जो अर्थ-रहस्य छिपा है उसमें दुष्यन्त के हृदय का शकुन्तलाविषयक रतिभाव ही झलक रहा है ) वह पदांशगत वस्तुतः पद के अंशभूत 'प्रकृति'गत है। 'प्रकृतिगत' इसलिये क्योंकि महाकवि ने 'वयं दुःखं प्राप्तवन्तः' ( हम कितने दुःखी हैं ) आदि प्रयोगों के बदले 'हताः' ( मर गये ) का प्रयोग किया है जिसमें 'हन्' धातुरूप प्रकृति की व्यञ्जनाशक्ति ( दुष्यन्त के ) अवर्णनीय दुःखों को अभिव्यक्त करती हुई विप्रलम्भ का अधिकाधिक प्रकाशन करती दिखायी दे रही है।

अथवा

जैसे कि ( महाकवि कालिदास की ही ) इस सूक्ति अर्थात्—

'ओह! रह-रहकर अंगुलियों से छिपाये जाते अधरोष्ठ से रमणीय, अस्वीकारात्मक अक्षरों से व्याकुल होने पर भी मनोरम और सामने न करने की इच्छा से कन्धे पर घूमे होकर भी अद्भुत सुन्दर, पक्ष्मलाक्षी ( शकुन्तला ) का वह मुँह मैं ऊपर ही उठा सका! चूम तो नहीं ही सका।'
में, जो असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य का सौन्दर्य है उसका निदान 'तु' इस निपात की ही अभिव्यञ्जना है क्योंकि इसी से यह अभिप्राय निकल रहा है कि इसका वक्ता ( दुष्यन्त ) अनुताप ( पश्चात्ताप ) से अत्यधिक पीडित हो उठा है।

इसी भांति 'प्रत्ययगत' किं वा 'उपसर्गादिगत' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि के उदाहरण रूप में 'न्यक्कारो ह्ययमेव मे यदरयः' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति स्पष्टतया देखी जा सकती है। यहाँ 'अरयः' में बहुवचनसूचक सुप्प्रत्यय से, इसके प्रयोक्ता ( राक्षसराज रावण ) का निर्वेद चरम सीमा पर पहुँचा प्रतीत हो रहा है ( क्योंकि जो एक भी शत्रु को नहीं सह सकता उसके लिये अनेकसंख्यक शत्रुओं का हो जाना आत्मग्लानि की पराकाष्ठा नहीं तो और क्या है? )। साथ ही 'तापसः' का एकवचनसूचक सुप्प्रत्यय इस निर्वेद की ही एक विशेषता का अभिव्यञ्जन करता जा रहा है ( क्योंकि तापस जैसे तुच्छ जीव से रावण जैसे महावीर का सशङ्क हो उठना आत्मावमानन की ही एक जघन्य दशा है )। इसके अतिरिक्त 'अत्रैव' यह सर्वनाम पद इसी 'निर्वेद' को और भी उग्ररूप से अभिव्यक्त करता दीख रहा है ( क्योंकि इसी से रावण की किंकर्त्तव्यविमूढता प्रकट हो जाती है और उसके आत्मनिन्दन का रहस्य स्पष्ट झलक उठता है )। इस सुप्प्रत्यय-व्यञ्जकता के साथ-साथ यहाँ की तिङ्प्रत्यय-व्यञ्जकता भी अद्भुत ही है क्योंकि

'आहारे विरतिः, समस्तविषयग्रामे निवृत्तिः परा,
नासाग्रे नयनं तदेतदपरं यच्चैकतानं मनः।
मौनं चेदमिदं च शून्यमधुना यद्विश्वमाभाति ते,
तद्ब्रूयाः सखि ! योगिनी किमसि, भोः ! किं वा वियोगिन्यसि ॥'

अत्र तु 'आहारे' इति विषयसप्तम्याः, 'समस्त' इति 'परा' इति च विशेषणद्वयस्य, 'मौनं' चेदम्' इति प्रत्यक्षपरामर्शिनः सर्वनाम्नः, 'आभाति' इत्युपसर्गस्य 'सखि' इति प्रणयस्मारणस्य 'असि भोः' इति सोत्प्रासस्य 'किं वा' इत्युत्तरपक्षदाढर्यसूचकस्य वाशब्दस्य, 'असि' इति वर्त्तमानोपदेशस्य च तत्तद्विषयव्यञ्जकत्वं सहृदयसंवेद्यम्।

---

'निहन्ति' और 'जीवति' के प्रयोगों में जो वर्तमानकालसूचक तिङ्प्रत्यय है उनका एक मात्र उद्देश्य यहाँ अभिव्यङ्ग्य ( रावण के हृदय के ) आत्मावमान की टीस को और भी बढ़ा देना है। यहाँ 'अहो' यह आश्चर्यसूचक अव्ययपद यहाँ प्रकाशित निर्वेदभाव में विस्मय का भाव भरकर निर्विण्णता की अवर्णनीयता ही प्रकट कर रहा है। यहाँ इन उपर्युक्त व्यञ्जक-तत्वों के अतिरिक्त और भी व्यञ्जक-तत्व भरे पड़े हैं जैसे कि 'ग्रामटिका' पद में 'क' रूप तद्धित-प्रत्यय, 'विलुण्ठन' पद में 'वि' रूप उपसर्ग तथा 'भुजैः' पद में बहुवचनसूचक सुप्प्रत्यय आदि-आदि, जोकि यहाँ प्रधानरूप से अभिव्यङ्ग्य रसभाव को, अपने ही ढंग से, अधिकाधिक उत्कट रूप से, अभिव्यक्त करने में तत्पर दीख पड़ रहे हैं।

इसी भांति, इस सूक्त अर्थात्—

'अरी सखी ! तुझे आहार से विराग हो गया, तू सभी भोगविलास की वस्तुओं से बिलकुल निवृत्त हो चुकी, तेरी दृष्टि तेरी नासिका के अग्रभाग पर सदा गड़ी रहा करती ( ध्यानमग्न ) है, तेरा मन निरन्तर एक लक्ष्य में लीन हो रहा है, तू ऐसा मौन साध रही है और तुझे यह सारा संसार शून्य प्रतीत हो रहा है। अरे ! बता तो सही कि क्या तू कोई योग साध रही है या किसी के वियोग में पड़ी है।'

'में अनेकानेक पदों की अभिव्यञ्जना से उन-उन अर्थ-रहस्यों का प्रकाशन हो रहा है जिन्हें सहृदयहृदय ही जान सकता है। जैसे, कि 'आहारे' पद में जो विषयसप्तमी है उससे यहाँ की नायिका प्राणधारणार्थ भोजन के प्रति भी सर्वथा उदासीन बतायी जा रही है; 'विषयग्राम' के विशेषण रूप से उपात्त 'समस्त' पद और 'निवृत्ति' के विशेषण रूप से प्रयुक्त 'परा' पद दोनों के द्वारा, जीवनाधार पदार्थों के प्रति भी नायिका का आत्यन्तिक औदासीन्य ही प्रकाशित किया जा रहा है; 'मौनं चेदम्' में प्रयुक्त, प्रत्यक्षता के द्योतक 'इदम्' रूप सर्वनामपद से, नायिका में, इङ्गितादि के द्वारा भी, अभिप्राय-प्रकाशन की अनिच्छा का ही भाव अभिव्यक्त किया जा रहा है; 'आभाति' में व्यवहृत 'आङ्' उपसर्ग संसार की अशून्यता की अकारणता किंवा अपरिच्छेद्यता को अभिव्यक्त कर रहा है; 'सखी' रूप सम्बोधन पद से निर्विण्णहृदया नायिका के हृद्गत प्रणय-भाव की सूचना दी जा रही है; 'असि भोः !' यह पद निर्वेद के भाव को भगाने के लिए 'उपहास' के अभिप्राय का प्रकाशन कर रहा है; 'किंवा' का 'वा' पद वियोगिनी के विरहभाव का दृढतापूर्वक निर्धारण किंवा योगिनी के संदेह का निर्मूलन करता दीख रहा है और साथ ही साथ 'असि' में व्यवहृत वर्तमानकालिक तिङ्प्रत्यय से भी वियोग की अवस्था की ही सूचना दी जा रही है।

वर्णरचनयोरुदाहरिष्यते। प्रबन्धे यथा—महाभारते शान्तः। रामायणे करुणः। मालतीमाधव-रत्नावल्यादौ शृङ्गारः। एवमन्यत्र।

---

'वर्णगत' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि किंवा 'रचनागत' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि के उदाहरण ( आठवें और नवें परिच्छेदों में ) यथास्थान दिये ही जायेंगे।

'प्रबन्धगत' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि के उदाहरण-रूप में 'महाभारत' का अभिव्यङ्ग्य शान्त रस अथवा 'रामायण' का अभिव्यङ्ग्य करुणरस अथवा 'मालती माधव', 'रत्नावली आदि का अभिव्यङ्ग्य 'शृङ्गाररस' स्पष्टतया देखा जा सकता है। इसी भाँति अन्यान्य महाकाव्यों में 'प्रबन्धगत' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि का स्वरूप स्वयं पहचान लेना चाहिये।

विमर्श—( क ) 'पदांश' गत असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि का अभिप्राय यह नहीं कि रसादिरूप रमणीय काव्यार्थ पदांशभूत 'प्रकृति' अथवा 'प्रत्यय' मात्र से प्रकाशित हो उठता है। इसका अभिप्राय यह है जैसा कि अभिनवगुप्ताचार्य ने ध्वनिकार के इस उद्धरण अर्थात्—

'व्रीडायोगान्नतवदनया सन्निधाने गुरूणां
बद्धोत्कम्पं कुचकलशयोर्मन्युमन्तर्निगृह्य।
तिष्ठेत्युक्तं किमिव न तया यत्समुत्सृज्य वाष्पं
मय्यासक्तश्चकितहरिणीहारिनेत्रत्रिभागः॥'

के आधार पर इस प्रकार समझाया है—

'गुरुजनमवधीर्यापि सा मां यथा तथापि साभिलाषमन्युदैन्यगर्वमन्थरं विलोकितवतीत्येवं स्मरेण परस्परहेतुकत्वप्राणप्रवासविप्रलम्भोद्दीपनं त्रिभागशब्दसन्निधौ स्फुटं भातीति।...वर्णपदतद्भागादिषु सत्स्वेवालक्ष्यक्रमो व्यङ्ग्यो निर्भासमानोऽपि समस्तकाव्यव्यापक एव निर्भासते, विभावादिसंयोगप्राणत्वात्। तेन वर्णादीनां निमित्तत्वमात्रमेव।'

( ध्वन्यालोकलोचन : ३ य उद्योत )

अर्थात् रसादिरूप ध्वनि की 'पदांशप्रकाशना' के सम्बन्ध में यह ध्यान रखना आवश्यक है कि वस्तुतः तो रसादिरूप ध्वनि समस्त काव्य-वाक्य में अन्तर्व्याप्त रमणीय अर्थतत्त्व है किन्तु पदांश अथवा 'पदैकदेश' इसकी अभिव्यञ्जता के निमित्त हो जाते हैं। पदांश रसादिमय नहीं प्रतीत हुआ करते, अपि तु रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ के अभिव्यञ्जन के निमित्त मात्र रहा करते हैं। जैसे कि उद्धृत सूक्ति में प्रयुक्त 'चकितहरिणीहारिनेत्रत्रिभागः' इस समस्त पद का 'त्रिभाग'रूप अंश यहां अभिव्यङ्ग्य प्रवास-विप्रलम्भ शृंगार का विशेष रूप से उद्दीपक हो रहा है न कि इसी पदांश द्वारा यहाँ विभावादिसंयोजनाप्राण रस का प्रकाशन किया जा रहा है।

( ख ) 'वर्णप्रकाश' असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि के सम्बन्ध में अभिनवगुप्तपादाचार्य की यह मान्यता है—

'यद्यपि विभावानुभावव्यभिचारिप्रतीतिसम्पदेव रसास्वादे निबन्धनम्। तथापि विशिष्टश्रुतिकशब्दसमर्प्यमाणास्ते विभावादयस्तथा भवन्तीति स्वसंवित्सिद्धमदः। तेन वर्णानामपि श्रुतिसमयोपलक्ष्यमाणार्थानपेक्ष्यपि श्रोत्रैकग्राह्यः मृदुपरुषात्मा स्वभावो रसास्वादे सहकार्येव। अत एव च सहकारितामेवाभिधातुं निमित्तसप्तमी कृता वर्णपदादिष्विति। न तु वर्णैरेव रसाभिव्यक्तिः, विभावादिसंयोगाद्धि रसनिष्पत्तिरित्युक्तं बहुशः। श्रोत्रैकग्राह्योऽपि स्वभावो रसनिष्यन्दे व्याप्रियत एव, अपदगीतध्वनिवत्, पुष्करवाद्यनियमितविशिष्टजातिकरणधाद्यनुकरणशब्दवच्च।' ( ध्वन्यालोकलोचन : ३ य उद्योत )

अर्थात् 'वर्णप्रकाश' रसादिध्वनि का अभिप्राय यह नहीं कि वर्णों से ही रसाभिव्यक्तिसंभव

( पूर्वनिरूपित ध्वनि-प्रभेद-संकलन )

तदेवमेकपञ्चाशद्भेदास्तस्य ध्वनेर्मताः ॥ ११ ॥
सङ्करेण त्रिरूपेण संसृष्ट्या चैकरूपया ।
वेदखाग्निशराः (५३०४) शुद्धैरिषुबाणाग्निसायकाः (५३५५) ॥१२॥

शुद्धैः शुद्धभेदैरेकपञ्चाशता योजनेनेत्यर्थः ।

दिङ्मात्रं तूदाह्रियते—

'अत्युन्नतस्तनयुगा तरलायताक्षी द्वारि स्थिता तदुपयानमहोत्सवाय ।
सा पूर्णकुम्भनवनीरजतोरणस्रक्संभारमङ्गलमयत्नकृतं विधत्ते ॥'

अत्र स्तनावेव पूर्णकुम्भौ, दृष्टय एव नवनीरजस्रज इति रूपकध्वनिरसध्वन्योरेकाश्रयानुप्रवेशः सङ्करः ।

---

हैं क्योंकि रसाभिव्यक्ति तो वस्तुतः विभावादि-योजना से हुआ करती है किन्तु इतना अवश्य है कि वर्णों की मधुरता अथवा कठोरता काव्य के निष्यन्दभूत रस में सहायता पहुँचाया करती है। जैसे कि बिना किसी पद के आधार के गीत की 'धुन' अथवा बिना किसी अर्थ के 'धा धिन्' आदि मृदङ्ग के बोल संगीतानन्द की सृष्टि में सहायक हुआ करते हैं वैसे ही श्रोत्रमात्र से अनुभूत मधुर अथवा परुष वर्णस्वभाव भी रसप्रवाह के उपकारक बन जाते हैं।

अनुवाद—इस प्रकार उपर्युक्त विश्लेषण से यह स्पष्ट हो जाता है कि ध्वनिकाव्य ( अर्थात् उत्तम काव्य ) के सब मिलाकर ५१ भेद हुआ करते हैं ( ५१ भेद इसलिये क्योंकि पूर्वपरिगणित ३५ भेद तो सिद्ध ही हैं जिनमें अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि के 'प्रबन्धगत' १२ भेद तथा असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनि के पदांशगत, वर्णगत, रचनागत और प्रबन्धगत भेदचतुष्टय को जोड़ देने से सब मिलाकर ५१ भेद सिद्ध हो गये )। अब यदि इन ५१ ध्वनि-भेदों में, त्रिविध 'साङ्कर्य' तथा एकविध 'संसृष्टि' के कारण, प्रत्येक के परस्पर मेल के आधार पर, भेद-प्रभेद-गणना की जाय तब यह ध्वनि-भेद-संख्या ५३०४ ( वेद= ४. ख=०, अग्नि=३ और शर=५ और 'अङ्कानां वामतो गतिः' की मर्यादा के अनुसार ५३०४ ) हो जायगी और इस संमिश्र ध्वनि-भेद-संख्या में ५१ प्रकार के शुद्ध ध्वनि-भेदों को जोड़ देने पर जो समस्त ध्वनि-भेद-संख्या होगी वह ५३५५ ( ५३०४+५१=५३५५ ) हो जायगी।

यहाँ (कारिका में) 'शुद्धैः' का अभिप्राय ध्वनि के ५१ शुद्ध भेदोंके जोड़ का अभिप्राय है।

इन ध्वनिभेदों का दिग्दर्शन मात्र किया जा रहा है जैसे कि संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-रूपक-ध्वनि और असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यरसध्वनि के संकर ( अलङ्कार-रस-संकर-ध्वनि ) का यह निदर्शन—

'उन्नत उरोजद्वय से सुशोभित किंवा चंचल और आयत नयनोंवाली वह सुन्दरी, जब अपने प्रियतम के 'उपयान-महोत्सव'—परदेश से प्रत्यागमन के आनन्दोत्सव—के आयोजन में अपने गृह-द्वार पर खड़ी हुई तब ऐसा लगने लगा जैसे वह माङ्गलिक पूर्ण-कलश और नवनीरज के वन्दनवार का काम, बिना किसी प्रयत्न के ही करती जारही हो।'

यहां जो ध्वनि-काव्य है वह 'अलङ्कार-रस-संकर-ध्वनि'-काव्य है क्योंकि 'उन्नतस्तन-द्वय' और 'पूर्णकुम्भ' तथा 'दृष्टि' और 'नवनीरजस्रक्' में अभेद का आरोप अभिव्यङ्ग्य है ही और साथ ही साथ नायकनिष्ठ रतिभाव की भी अभिव्यञ्जना है। 'अलङ्कार' और

'धिन्वन्त्यमूनि मदमूर्च्छदलिध्वनीनि धूताध्वनीनहृदयानि मधोर्दिनानि।
निस्तन्द्रचन्द्रवदनावदनारविन्दसौरभ्यसौहृदसगर्वसमीरणानि ॥'
अत्र निस्तन्द्रेत्यादिलक्षणामूलध्वनीनां संसृष्टिः।

---

'रस'ध्वनि का यह सम्मिश्रण 'एकाश्रयानुप्रवेश'रूप एक संकर-प्रकार है क्योंकि उपर्युक्त एक ही शब्दार्थरूप आश्रय में अलङ्कार और रस—दोनों अनुप्रविष्ट प्रतीत हो रहे हैं।

अथवा

लक्षणामूल ध्वनि-भेदों की संसृष्टि में संसृष्ट ध्वनि काव्य का यह उदाहरण—

'ये वसन्त के दिन, जिनमें मदोन्मत्त मधुकरों की मधुर गुंजार हुआ करती है, जिनसे वियोगविह्वल प्रेमी और प्रेमिकाओं का हृदय कांपा करता है और जिनमें निस्तन्द्र चन्द्रमुखवाली रमणियों के वदनारविन्दों के सौरभ के संग-साथ से मलय समीर का गर्व अहर्निश बढ़ता रहता है, प्राणिमात्र के हृदय में आनन्द ही आनन्द भरा करते हैं।'

यहां जो ध्वनि-काव्य है वह संसृष्ट ध्वनिकाव्य है क्योंकि 'निस्तन्द्र', 'सौरभ्यसौहृद' तथा 'सगर्व' पदों की अत्यन्ततिरस्कृतवाच्य-ध्वनियाँ, परस्पर निरपेक्ष होती हुई भी परस्पर संसृष्ट दीख रही हैं।

विमर्श—(क) ५१ प्रकार के शुद्ध ध्वनिकाव्य-भेद ये हैं—

१. पदगत—अर्थान्तरसंक्रमिताविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य।
२. पदगत—अत्यन्ततिरस्कृताविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य।
३. पदगत—शब्दशक्त्युद्भव-संलक्ष्यक्रम-वस्तुध्वनिकाव्य।
४. पदगत—शब्दशक्त्युद्भव-संलक्ष्यक्रम-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
५. पदगत—स्वतःसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य।
६. पदगत—स्वतःसिद्धवस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
७. पदगत—स्वतःसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य।
८. पदगत—स्वतःसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
९. पदगत—कविप्रौढोक्तिसिद्धवस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य।
१०. पदगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
११. पदगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थ-शक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य।
१२. पदगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थ-शक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
१३. पदगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थ-शक्त्युद्भववस्तुध्वनिकाव्य।
१४. पदगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थ-शक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
१५. पदगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थ-शक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य।
१६. पदगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थ शक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
१७. वाक्यगत—अर्थान्तरसंक्रमिताविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य।
१८. वाक्यगत—अत्यन्ततिरस्कृताविवक्षितवाच्यध्वनिकाव्य।
१९. वाक्यगत—शब्दशक्त्युद्भव-संलक्ष्यक्रम-वस्तुध्वनिकाव्य।
२०. वाक्यगत—शब्दशक्त्युद्भव संलक्ष्यक्रम-अलङ्कारध्वनिकाव्य।
२१. वाक्यगत—स्वतःसिद्ध-वस्तुरूपार्थ-शक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य।
२२. वाक्यगत—स्वतःसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कार-ध्वनिकाव्य।
२३. वाक्यगत—स्वतःसिद्ध-अलङ्काररूपार्थ-शक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य।
२४. वाक्यगत—स्वतःसिद्ध-अलङ्काररूपार्थ-शक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य।

२५. वाक्यगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
२६. वाक्यगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
२७. वाक्यगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
२८. वाक्यगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
२९. वाक्यगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
३०. वाक्यगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
३१. वाक्यगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
३२. वाक्यगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
३३. प्रबन्धगत—स्वतःसिद्धवस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
३४. प्रबन्धगत—स्वतःसिद्धवस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
३५. प्रबन्धगत—स्वतःसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
३६. प्रबन्धगत—स्वतःसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
३७. प्रबन्धगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
३८. प्रबन्धगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
३९. प्रबन्धगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
४०. प्रबन्धगत—कविप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
४१. प्रबन्धगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
४२. प्रबन्धगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-वस्तुरूपार्थशक्त्युद्भव- अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
४३. प्रबन्धगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-वस्तुध्वनिकाव्य ।
४४. प्रबन्धगत—कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध-अलङ्काररूपार्थशक्त्युद्भव-अलङ्कारध्वनिकाव्य ।
४५. पदगत—असंलक्ष्यक्रम-व्यङ्ग्यरसादिध्वनिकाव्य ।
४६. वाक्यगत—असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-रसादिध्वनिकाव्य ।
४७. प्रबन्धगत—असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यरसादिध्वनिकाव्य ।
४८. पदैकदेशगत—असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-रसादिध्वनिकाव्य ।
४९. रचनागत—असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यरसादिध्वनिकाव्य ।
५०. वर्णगत—असंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य-रसादिध्वनिकाव्य ।
५१. वाक्यगत—शब्दार्थोभयशक्त्युद्भव-ध्वनिकाव्य ।

( ख ) 'सङ्कर' कहते हैं ( नीरक्षीरवत् ) 'परस्परापेक्षसम्मिश्रण' को। 'ध्वनिकाव्यसङ्कर' का अभिप्राय है 'परस्परापेक्ष रूप से सम्मिश्रध्वनिकाव्य' का। ध्वनिकाव्य में 'परस्परापेक्षसम्मिश्रण' की तीन संभावनायें हैं—१. अनुग्राह्यानुग्राहकभाव से, २. एकव्यञ्जकानुप्रवेश से और ३. संदेहास्पदता के कारण। ध्वनिकाव्य में परस्परापेक्ष सम्मिश्रण के अतिरिक्त ( तिलतण्डुलवत् ) परस्पर निरपेक्ष संमिश्रण भी संभव है जिसे 'संसृष्टि' कहा गया है।

अब विश्वनाथ कविराज के अनुसार एकविध 'संसृष्टि' ( परस्परनिरपेक्ष सहावस्थान ) की अवस्था में ध्वनिकाव्य के १३२६ भेद सिद्ध होते हैं :—

जैसे कि उपर्युक्त ५१ ध्वनि भेदों में जो प्रथम ध्वनि-भेद है वह अपने सजातीय ध्वनि-भेद किंवा ५० विजातीय ध्वनि-भेदों से संसृष्ट होकर ५१ प्रकार का हो गया। इसी भाँति द्वितीय ध्वनि-भेद भी, अपने सजातीय ध्वनि-भेद किंवा ४९ विजातीय ध्वनि-भेदों से संसृष्ट होकर ५० प्रकार का हो गया। इसी भाँति तीसरा भेद, अपने सजातीय और ४८ विजातीय भेदों से संसृष्ट होने पर ४९ प्रकार का हो गया। इसी प्रकार चौथे के ४९, पांचवें के ४७, छठे के ४६, सातवें के ४५,

आठवें के ४४, नवें के ४३, दसवें के ४२, ग्यारहवें के ४१, बारहवें के ४०, तेरहवें के ३९, चौदहवें के ३८, पंद्रहवें के ३७, सोलहवें के ३६, सत्रहवें के ३५, अठारहवें के ३४, उन्नीसवें के ३३, बीसवें के ३२. इक्कीसवें के ३१, बाइसवें के ३०, तेइसवें के २९, चौबीसवें के २८, पचीसवें के २७, छब्बीसवें के २६, सत्ताइसवें के २५, अठाइसवें के २४, उनतीसवें के २३, तीसवें के २२, इकतीसवें के २१, बत्तीसवें के २०, तैंतीसवें के १९, चौंतीसवें के १८, पैंतीसवें के १७, छत्तीसवें के १६, सैंतीसवें के १५, अड़तीसवें के १४, उनतालीसवें के १३, चालीसवें के १२, इकतालीसवें के ११, बयालीसवें के १०, तैंतालीसवें के ९, चौआलीसवें के ८, पैंतालीसवें के ७, छियालीसवें के ६, सैंतालीसवें के ५, अड़तालीसवें के ४, उनचासवें के, ३, पचासवें के २ और इक्यावनवें के १ भेद हुआ करते हैं। ये सब मिलकर, संसृष्ट ध्वनिकाव्य के १३२६ प्रकार सिद्ध होते हैं।

इसी प्रकार अनुग्राह्यानुग्राहकभाव से 'संकर' होने पर १३२६, 'एकव्यञ्जकानुप्रवेश से संकर' की अवस्था में १३२६ और संदेहास्पदता के कारण साङ्कर्य में १३२६ ध्वनि-भेद निर्विवाद सिद्ध हो गये।

अब १३२६ संसृष्ट ध्वनि-काव्य-प्रकारों के साथ ३९७८ संकीर्णध्वनिकाव्य-प्रकारों का योग करने पर 'मिश्र' ध्वनिकाव्य के सब मिलाकर ५३०४ भेद हुये। और यदि इन ५३०४ मिश्र-ध्वनिकाव्य-प्रकारों के साथ ५१ शुद्धध्वनिकाव्य-प्रकारों का योग कर दिया जाय तो समस्त ध्वनिभेद-संख्या ५३५५ हो गयी।

(ग) विश्वनाथ कविराज द्वारा निर्दिष्ट यह ध्वनिभेद-संख्या काव्यप्रकाशकार मम्मट द्वारा निर्दिष्ट ध्वनि-भेद-संख्या से लगभग आधी है। आचार्य मम्मट ने १०४०४ मिश्रध्वनि-भेदों का निर्देश किया है क्योंकि ५१ शुद्धभेदों का ५१ शुद्धभेदों से गुणन करने पर भेद-संख्या २६०१ हुई जिसे त्रिविध 'संकर' और एकविध 'संसृष्टि' अर्थात् चतुर्विध संयोजन-प्रकारों से गुणन करने पर १०४०४ मिश्रध्वनिभेद-संख्या बनी। इस 'मिश्र'ध्वनिभेद-संख्या के साथ ५१ शुद्धध्वनि-भेद-संख्या का योग करने पर समस्त ध्वनिभेद-संख्या १०४५५ हुई। वैसे तो ध्वनिकार आनन्द-वर्धनाचार्य ने भी 'संकर' और 'संसृष्टि' की सम्भावनाओं में ध्वनि के भेदाधिक्य का संकेत किया है किन्तु ध्वनिकार का अभिप्राय ध्वनिकाव्य का भेद-संख्यान नहीं अपितु ध्वनि-साम्राज्य की असीमता का निर्देश है। सर्वप्रथम काव्यप्रकाशकार ने ही लोचनकार आचार्य अभिनवगुप्त के एक संकेत (**अर्थात् तावता पञ्चत्रिंशतो मुख्यभेदानां गुणने सहस्रसहस्राणि चत्वारि शतानि विंशत्यधिकानि भवन्ति**—ध्वन्यालोक लोचन: तृतीय उद्योत) का अनुसरण करते ध्वनिकाव्य के भेद-प्रभेदों की गणना का सम्प्रदाय प्रवर्त्तित कर दिया। काव्यप्रकाशकार के आलोचक विश्वनाथ कविराज के लिये इस भेद-प्रभेद-गुणन और भेद-प्रभेद-गणन की आलोचना अपेक्षित थी, क्योंकि रसात्मक वाक्य को काव्य माननेवाले आचार्य के लिये ध्वनि-भेद-प्रभेद-गुणन आदि की क्या आवश्यकता! किन्तु विश्वनाथ कविराज ने यह सिद्ध कर दिया कि किसी परम्परा की धारा का परिवर्त्तन, चाहते हुये भी, प्रायः असम्भव होता है।

(घ) ध्वनितत्त्वदर्शी आनन्दवर्धनाचार्य ने, ध्वनि-संकर अथवा ध्वनि-संसृष्टि के सिद्धान्त में, ध्वन्यात्मक काव्य-सूक्तियों के बहुविध मनन-चिन्तन की दिशा का प्रदर्शन किया है। बाद के ध्वनिवादी काव्याचार्य सम्भवतः इस रहस्य से अपरिचित हो रह गये हैं और गुणनप्रक्रिया के आधार पर भेद-प्रभेद-निर्णय की ओर बह गये हैं। उदाहरण के लिये प्रायः सभी ध्वनिवादी आलङ्कारिकों द्वारा उद्धृत इस ध्वनि-सूक्ति अर्थात्—

**'स्निग्धश्यामलकान्तिलिप्तवियतो वेल्लद्बलाका घना**
**वाता शीकरिणः पयोदसुहृदामानन्दकेकाः कलाः।**

( २ य काव्यप्रकार : गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य )

अथ गुणीभूतव्यङ्ग्यम्—

**अपरं तु गुणीभूतव्यङ्ग्यं वाच्यादनुत्तमे व्यङ्ग्ये ।**

**अपरं काव्यम् । अनुत्तमत्वं न्यूनतया साम्येन च संभवति ।**

---

कामं सन्तु दृढं कठोरहृदयो रामोऽस्मि सर्वं सहे
वैदेही तु कथं भविष्यति हहा हा ! देवि ! धीरा भव ॥'

के ध्वनिसांकर्य का निर्देश करते हुए आनन्दवर्धनाचार्य ने-जो यह संकेत किया है—

'एकव्यञ्जकानुप्रवेशेन तु व्यङ्ग्यत्वमलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यस्य स्वप्रभेदान्तरापेक्षया बाहुल्येन संभवति ( ध्वन्यालोक : ३ य उद्योत )'

उसका अभिप्राय यह नहीं कि इस प्रकार की ध्वनि-सूक्तियों के लिये ध्वनि-भेद-प्रभेद-प्रसंख्यान और पारिभाषिक शब्द निर्मित किये जायँ किन्तु यही कि इनकी ध्वन्यात्मकता, सभी दृष्टियों से पहचानी जाय। जैसे कि यह सूक्ति वस्तुतः 'रसध्वनिकाव्य' है। इसकी विवेचना में कहीं जैसे कि 'लिप्त' और 'पयोदसुहृद्' पदों में अत्यन्ततिरस्कृतवाच्यध्वनियों की संसृष्टि और कहीं, जैसे कि 'रामोऽस्मि' पद में अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि और विप्रलंभश्रृङ्गारध्वनि की संसृष्टि, यदि देखी जाय तो ठीक है किन्तु इससे इस ध्वनि-सूक्ति को 'रस'ध्वनि काव्य न कहकर 'संसृष्ट-संलक्ष्यासंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनिकाव्य' आदि विकट नामों से सूचित करना निरर्थक है। किन्तु बाद के ध्वनिवादी काव्याचार्य अलङ्कारवाद के प्रभाव में पड़कर ध्वनि के भी भेद-प्रभेद-परिगणन में बड़े दत्तचित्त दिखायी पड़ते हैं। 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के सिद्धान्त-प्रवर्तक विश्वनाथ कविराज भी इन्हीं आचार्यों की श्रणी में आ गये हैं।

**अनुवाद—अब गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य ( मध्यमकाव्य ) का निरूपण किया जा रहा है—**

**'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य वह काव्य है जिसमें प्रतीत होनेवाले, व्यङ्ग्यार्थ ( अपने व्यञ्जक रूप से अवस्थित ) वाच्यार्थ की अपेक्षा 'अनुत्तम' अथवा 'गुणीभूत' ( अप्रधान ) लगा करता है।**

**यहाँ ( कारिका में ) 'अपरम्' ( दूसरे ) का अभिप्राय 'काव्यम्' ( काव्य ) का—वस्तुतः ध्वनिकाव्य से भिन्न प्रकार के 'काव्य' का—अभिप्राय है। और ( वाच्य की अपेक्षा व्यङ्ग्य के ) 'अनुत्तमत्व' की सम्भावना का अभिप्राय है—'न्यूनता' अथवा 'समता' के कारण अधिक चमत्काराधायक न हो सकने का।**

**विमर्श**—'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य का वास्तविक अभिप्राय 'व्यङ्ग्यार्थ' के सम्बन्ध से विशेष रमणीय वाच्यसौन्दर्यमय 'काव्यबन्ध' का अभिप्राय है जैसा कि ध्वनिकार आनन्दवर्धन ने कहा है—

'प्रकारोऽन्यो गुणीभूतव्यङ्ग्यः काव्यस्य दृश्यते ।
यत्र व्यङ्ग्यान्वये वाच्यचारुत्वं स्यात् प्रकर्षवत् ॥'

( ध्वन्यालोक : ३.३४ )

'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य की अतिरिक्त मान्यता का जो कारण है वह यह है—

'प्रसन्नगम्भीरपदाः काव्यबन्धाः सुखावहाः ।
ये च तेषु प्रकारोऽयमेव योज्यः सुमेधसा ॥' ( ध्वन्यालोक : ३.३५ )

अर्थात् 'ध्वन्यात्मक काव्य-प्रबन्ध' तो सर्वश्रेष्ठ काव्य है ही किन्तु ऐसी भी कृतियां काव्य ही हैं जिनमें व्यङ्ग्य-सौन्दर्य के आकर्षण की अपेक्षा वाच्य-सौन्दर्य का आकर्षण अधिक प्रबल हुआ करता है।

( गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य के आठ प्रकार )

**तत्र स्यादितराङ्गं काक्वाक्षिप्तं च वाच्यसिद्ध्यङ्गम् ॥ १३ ॥**
**संदिग्धप्राधान्यं तुल्यप्राधान्यमस्फुटमगूढम् ।**
**व्यङ्ग्यमसुन्दरमेवं भेदास्तस्योदिता अष्टौ ॥ १४ ॥**

( गुणीभूत व्यङ्ग्यकाव्य : १ म भेद—अपराङ्गव्यङ्ग्य )

**इतरस्य रसादेरङ्गं रसादिव्यङ्ग्यम् ।**

---

'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य की श्रेणी में संस्कृत-काव्य-साहित्य की अनेकानेक रचनायें स्थान पाती हैं। ध्वनिवादी काव्याचार्यों ने इस काव्य-विभाग में उन सभी अलङ्कृत सूक्तियों को भी अन्तर्भूत कर दिया है जिन्हें प्राचीन अलङ्कारवादी आचार्य केवल किसी न किसी अलङ्कार से अलङ्कृत कहकर मौन रह गये थे। ध्वनिकार आनन्दवर्धन ने स्पष्ट कहा था—

'तदेवं व्यङ्ग्यांशसंस्पर्शे सति चारुत्वातिशययोगिनो रूपकादयोऽलङ्काराः सर्व एव गुणीभूतव्यङ्ग्यस्य मार्गः। गुणीभूतव्यङ्ग्यत्वं च तेषां तथाजातीयानां सर्वेषामेवोक्तानुक्तानां सामान्यम्। ( ध्वन्यालोक : ३ उद्योत )।'

अर्थात् वे सभी वाच्यालङ्कारविभूषित रचनायें 'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य' की श्रेणी में अन्तर्भूत दिखायी देती हैं जिनकी काव्यात्मक रमणीयता का रहस्य उनके वाच्यालङ्कार में नहीं अपि तु उन वाच्यालङ्कारों में अन्तर्लीन वस्तु अथवा अलङ्काररूप व्यङ्ग्यार्थ के अवभास में रहा करता है।

'ध्वनि' काव्य यदि ध्वनि-तत्त्व का पूर्णावतार है तो 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य उसका अंशावतार अवश्य है। दोनों रमणीय काव्यप्रकार हैं।

'ध्वनि' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य का तारतम्य प्राचीन ध्वनिवादी अलङ्कारशास्त्र में नहीं देखा-दिखाया गया। यह तो बाद की ध्वनिवादी काव्याचार्य-परम्परा है जिसने 'ध्वनि' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य'काव्य में उत्तमता और मध्यमता की भावना को जन्म दिया है।

**अनुवाद—गुणीभूतव्यङ्ग्य-काव्य के आठ प्रकार हुआ करते हैं क्योंकि यहां व्यङ्ग्यार्थ ( १ ) इतराङ्ग, ( २ ) काक्वाक्षिप्त, ( ३ ) वाच्यसिद्ध्यङ्ग, ( ४ ) सन्दिग्धप्राधान्य, ( ५ ) तुल्यप्राधान्य, ( ६ ) अस्फुट, ( ७ ) अगूढ और ( ८ ) असुन्दर-इन आठ रूपों में ( वाच्य की अपेक्षा ) अनुत्तम रूप से अवस्थित रहा करता है।**

**विमर्श—**जहां ध्वनि-दर्शन के प्रवर्त्तकों ने व्यङ्ग्य के 'इतराङ्ग' अथवा 'अपराङ्ग' आदि रूप से अवस्थान में व्यङ्ग्य की ही एक प्रकार की महिमा गायी है वहां ध्वनि-दर्शन के प्रचारकों ने 'इतराङ्ग' अथवा 'अपराङ्ग' आदि रूप से अवस्थित व्यङ्ग्यार्थ में, वाच्यसौन्दर्य की दृष्टि से, 'अनुत्तमता' की खोजबीन की है। इस प्रवृत्ति से, काव्य-भेद-निरूपण में भले ही प्रोत्साहन मिले, किसी काव्यप्रबन्ध के काव्यात्मक अनुशीलन में क्या लाभ ?

महाकवियों की रचनायें चित्र-विचित्र हुआ करती हैं। यदि कहीं पद 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' है तो वाक्य 'ध्वनि' ! ऐसी 'प्रसन्नगम्भीरपद' रचनाओं को किस श्रेणी में रखा जाय ?

'विश्वनाथ कविराज को–'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' इस काव्य-वाद के प्रवर्तक को-इन प्रवृत्तियों से लड़ना चाहिए था किन्तु इनसे लड़ना तो दूर रहे उन्हें उलटे इनसे पछाड़ ही खाना पड़ा है।

**अनुवाद—'इतराङ्ग' अथवा 'अपराङ्ग'-व्यङ्ग्य गुणीभूतव्यङ्ग्य-काव्य वह काव्य है जहाँ कोई रसभावादि रूप ( असंलक्ष्यक्रम अथवा वस्त्वादिरूप संलक्ष्यक्रम ) व्यङ्ग्यार्थ**

यथा—

'अयं स रसनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दनः ।
नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः ॥'

अत्र शृङ्गारः करुणस्याङ्गम् ।

'मानोन्नतां प्रणयिनीमनुनेतुकामस्त्वत्सैन्यसागररवोद्गतकर्णतापः ।
हा ! हा ! कथं नु भवतो रिपुराजधानीप्रासादसंततिषु तिष्ठति कामिलोकः ॥'

अत्रौत्सुक्यत्राससन्धिसंस्कृतस्य करुणस्य राजविषयरतावङ्गभावः ।

'जनस्थाने भ्रान्तं कनकमृगतृष्णान्धितधिया
वचो वैदेहीति प्रतिपदमुदश्रु प्रलपितम् ।
कृता लङ्काभर्तुर्वदनपरिपाटीषु घटना
मयाप्तं रामत्वं कुशलवसुता न त्वधिगता ॥'

---

किसी दूसरे रसभावादिरूप ( असंलक्ष्यक्रम अथवा वस्त्वादिरूपसंलक्ष्यक्रम ) व्यङ्ग्यार्थं को अङ्ग अथवा उपकारक रूप से रहा करता है ( जिसमें उसका अपना महत्त्व दूसरे के महत्त्व का संवर्धन किया करता है )।

जैसे कि ( महाभारत : स्त्रीपर्व की ) निम्न सूक्ति अर्थात्—

( 'मृत महाराज भूरिश्रवा का ) यही वह हाथ है जो कभी रतिलीलाओं में, काञ्ची-दाम के खींचने में तत्पर रहता रहा; उन्नत उरोजों के विमर्दन में अभ्यस्त लगता रहा; क्या नाभि, क्या ऊरु, क्या जघन सबके स्पर्श में व्याकुलता दिखाता रहा और नीवी की गांठ खोलने में इतना उत्सुक दिखाई पड़ता रहा। और अब !' आदि में, जो 'काव्य' है वह 'इतराङ्ग' अथवा 'अपराङ्ग'—व्यङ्ग्य गुणीभूतव्यङ्ग्य-काव्य है क्योंकि यहाँ आपाततः अभिव्यङ्ग्य ( संभोग ) शृङ्गाररस अन्ततो गत्वा करुण रस का ही 'अङ्ग' अथवा उत्कर्ष-वर्धक बना प्रतीत हो रहा है ( यहाँ जो भी काव्य-चमत्कार है वह पूर्वानुभूत रतिसुख की स्मृतियों के उद्बोधन का नहीं अपि तु इस उद्बोधन में अत्यधिक रूप से उद्दीप्त शोक की चर्वणा का ही चमत्कार है )।

इसी भाँति ( अर्थात् जैसे उपर्युक्त सूक्ति की 'अपराङ्गव्यङ्ग्यता' एक रस की अन्य रस के प्रति अङ्गता में स्पष्ट है वैसे हो ) रस की भाव के प्रति अङ्गता अथवा उत्कर्षा-धायकता में 'अपराङ्गव्यङ्ग्य'-गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य का यह उदाहरण—

'महाराज ! आपके शत्रुओं की राजधानियों के राजमहलों में, ओह ! कुछ न पूछिये, जितने भी प्रेमी जीव रह रहे हैं, बड़ी दुर्दशा में पड़े हुये हैं क्योंकि जैसे ही वे अपनी अपनी मानवती प्रेमिकाओं को मनाने के लिये उत्सुक होते हैं वैसे ही आपके सेना-समुद्र का गर्जन-तर्जन उन्हें विह्वल बना देता है।'

यहाँ 'अपराङ्गव्यङ्ग्य'रूप गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य का जो स्वरूप है वह यह है—'औत्सुक्य' और 'त्रास' के अभिव्यङ्ग्य व्यभिचारीभावों की परस्पर संधि से परिपुष्ट करुणरस स्वयं चमत्कारास्पद न होकर ( कविनिष्ठ ) राजविषयक रतिभाव का ही आस्वाद-चमत्कार बढ़ा रहा है और इसी में समस्त काव्य सौन्दर्य समाया दिखायी दे रहा है।

अथवा जैसे कि शब्दशक्तिमूल-अलङ्काररूप-संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य की वाच्यार्थ के प्रति अङ्गता में 'अपराङ्गव्यङ्ग्य'गुणीभूतव्यङ्ग्य-काव्य—

'मैं तो 'कनकमृगतृष्णा' कनक = धनप्राप्ति की मृगमरीचिका ( राम-पक्ष में, कनकमृग

अत्र रामत्वं प्राप्तमित्यवचनेऽपि शब्दशक्तेरेव रामत्वमवगम्यते। वचनेन तु सादृश्यहेतुकतादात्म्यारोपणमाविष्कुर्वता तद्गोपनमपाकृतम्। तेन वाच्यं सादृश्यं वाक्यार्थान्वयोपपादकतयाङ्गतां नीतम्।

अर्थात् स्वर्णमृग मारीच की प्राप्ति की लालसा ) से व्याकुल और किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर, 'जनस्थान' = धनिओं के भवनों ( राम-पक्ष में, दण्डकारण्य के एक भाग-विशेष ) में खूब घूम चुका, पग-पग पर, आँसू भरी आँखें लिये, 'वैदेहि!' = 'अरे! कोई कुछ दो' (राम-पक्ष में—वैदेहि ! सीते ! कहाँ हो ) कह-कह कर बहुत कुछ रो-धो चुका; इतना ही क्यों, 'काभर्तुर्वदनपरिपाटीषु अलं घटना कृता' = पता नहीं, कितने धनी-मानी नीच लोगों की तरह तरह की चापलूसी में क्या-क्या नहीं कह-सुन चुका ( राम-पक्ष में, 'लङ्काभर्तुर्वदन-परिपाटीषु घटना'—लङ्कापति रावण के मुखमण्डल का बाणपंक्तियों से वेधन ); यह सब कुछ कर चुका और 'रामरूपता' भी पा चुका, किन्तु 'कुशलवसुता' धनी होने का सौभाग्य ( रामपक्ष में, सीता ) तो अब तक नहीं पा सका।'

यहाँ भी 'अपराङ्गव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य है क्योंकि 'मयाप्तं रामत्वम्' की उक्ति के विना ही 'जनस्थाने भ्रान्तम्' आदि शब्दों की व्यञ्जकता-शक्ति से यहाँ के निर्विण्ण वक्ता का राम-सादृश्य-प्रदर्शनरूप ( आत्मोपहास विषयक ) अभिप्राय प्रकाशित हो उठता है। अब 'मयाप्तं रामत्वम्' कह देने से, निर्विण्ण वक्ता का राम के साथ सादृश्य-मूलक यह अभेदारोप, जो कि शब्द-शक्ति से अभिव्यङ्ग्य होने पर गूढ़ और मनोरम लगता, अगूढ हो गया है। इसलिये, इस अभेदारोप का हेतुभूत अभिव्यङ्ग्य सादृश्य ( शब्दमूलक सादृश्य ) यहाँ के वाक्यार्थ अर्थात् निर्विण्णवक्ता की रामत्व-प्राप्ति का ही उपपादक वन गया है और 'अपर' अर्थात् अपने से भिन्न वाच्य ( मयाप्तं रामत्वम् ) का अङ्ग बन कर 'अपराङ्गव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य का निदर्शन हो रहा है।

विमर्श—एक रस की अन्य रस के प्रति गुणीभूतता में 'अपराङ्गव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य की जो रूपरेखा काव्यप्रकाशकार अथवा सादित्यदर्पणकार आदि ने खींची है वह ध्वनिकार की दृष्टि में नहीं झलकती। ध्वनिकार ने तो महाकवियों की रस-योजनाओं की एक गतिविधि का विश्लेषण करते हुये कहा है कि 'महाकवि लोग परस्परविरुद्ध रसों की भी योजना किया करते हैं किन्तु ऐसी विचित्रता से किया करते हैं कि विरोध के बदले सौमनस्य प्रतीत होने लगता है'—

'विवक्षिते रसे लब्धप्रतिष्ठे तु विरोधिनाम्।
बाध्यानामङ्गभावं वा प्राप्तानामुक्तिरच्छला॥' ( ध्वन्यालोक : ३.२० )

महाकवियों की इस रस योजना-वैचित्री में प्रधानतया अभिव्यङ्ग्य रूप से अभीष्ट रस में उससे विरुद्ध दूसरे रस के उपकरणों को, अप्रधानतया अभिव्यङ्ग्य रख कर, नियोजित करना एक अलग ही विचित्रता है। 'अयं स रशनोत्कर्षी' आदि महाभारत-सूक्ति में, ध्वनिकार ने रस-योजना की यही विचित्रता देखी है—

'अथवा वाक्यार्थीभूतस्यापि कस्यचित् करुणरसविषयस्य तादृशेन शृङ्गारवस्तुना भङ्गिविशेषाश्रयेण संयोजनं रसपरिपोषायैव जायते। यतः प्रकृतिमधुराः पदार्थाः शोचनीयतां प्राप्ताः प्रागवस्थाभाविभिः संस्मर्यमाणैर्विलासैरधिकतरं शोकावेशमुपजनयन्ति। यथा—'अयं स···करः॥ इत्यादौ।' ( ध्वन्यालोक : ३य उद्योत )

अर्थात् भले ही शृङ्गार और करुण परस्परविरोधी रस हों किन्तु जैसे महाभारत के क्रान्तदर्शी कवि ने अपनी करुणरस-मयी सूक्ति में, शृङ्गार के अङ्गों की योजना से चार चाँद लगा दिये हैं, प्रणय

( २य भेद—काक्काक्षिप्तव्यङ्ग्य )

काकाक्षिप्तं यथा—

'मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपाद् दुःशासनस्य रुधिरं न पिबाम्युरस्तः।
संचूर्णयामि गदया न सुयोधनोरू सन्धिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन॥'

अत्र मथ्नाम्येवेत्यादिव्यङ्ग्यं वाच्यस्य निषेधस्य सहभावेनैव स्थितम्।

---

सुख की स्मृतिओं से शोक का अनुभूति को तीव्रतम बना दिया है, वैसे यदि रस-योजना की जाय तो काव्य के चमत्कार का क्या कहना!

कहाँ तो किसी रस की अभिव्यक्ति में, उसके विरोधी रस के अङ्गों की योजना-वैचित्री से अद्भुत चमत्कार का साक्षात्कार और कहाँ अङ्गतया अवस्थित रस को पकड़ कर 'काव्य' में 'गुणीभूतव्यङ्ग्यता' की ही छानबीन! काव्यप्रकाशकार के लिये, जिन्हें अलङ्कारवाद के प्रबल प्रतिपक्ष रूप से ध्वनिवादी अलङ्कार-शास्त्र की रचना करनी थी, यह सब भले ही क्षम्य हो, साहित्यदर्पणकार के लिये तो कदापि क्षम्य नहीं।

अनुवाद—'काक्काक्षिप्तव्यङ्ग्य' रूप गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य वह है जिसका व्यङ्ग्यार्थ, किसी पद की 'काकु' अथवा उच्चारणसम्बन्धी ध्वनि-विकृति से ही निकल पड़ता है जिससे वहाँ के वाच्यार्थ-सौन्दर्य-पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। जैसे कि—

'( भीम की उक्ति- ) सहदेव! मैं भला संग्राम में क्रुद्ध होकर कौरवों का सर्वनाश न करूँ? मैं भला दुःशासन के वक्षःस्थल का रक्त न पीऊँ? मैं भला अपनी गदा से दुर्योधन की जाँघ न तोड़ूँ! सन्धि तो तुम्हारे महाराज युधिष्ठिर को करनी है!'

यहाँ 'काक्काक्षिप्तव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्य-काव्य है क्योंकि यहाँ जो व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है अर्थात् 'मैं तो अवश्यमेव कौरवों का सर्वनाश करूँगा आदि', वह 'न' की काकु अथवा विशिष्ट उच्चारण-प्रक्रिया से ही निकल रहा है न कि यहाँ के वाच्यार्थ-परामर्श से। यहाँ के वाच्यार्थ अर्थात् 'न मथ्नामि' ( सर्वनाश न करूँ ) आदि की प्रतीति और 'न मथ्नामीति न' ( अवश्य सर्वनाश करूँगा ) आदि काक्काक्षिप्त व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति एक ही समय हो रही है जिससे वाच्यार्थ-प्रतीति के बाद व्यङ्ग्यार्थ की चमत्कृति, जो कि संलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्य ध्वनिकाव्य की एक स्वाभाविक विशेषता है, दिखाई नहीं पड़ती।

विमर्श—यदि किसी शब्दार्थयोजना में 'काकु' द्वारा आक्षिप्त व्यङ्ग्य की अपेक्षा वाच्य अधिक रमणीय हो तब तो वहाँ जो काव्य होगा वह गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य ही होगा जैसा कि ध्वनिकार ने स्पष्ट कहा है—

'अर्थान्तरगतिः काक्वा या चैषा परिदृश्यते।
सा व्यङ्ग्यस्य गुणीभावे प्रकारमिममाश्रिता॥'

'काकाक्षिप्त' व्यङ्ग्य के अप्रधान व्यङ्ग्य होने का कारण यह है कि 'काकु' शब्द का ही एक धर्म-विशेष है और व्यङ्ग्य का शब्दधर्मद्वारा संस्पृष्ट रहना उसके नैसर्गिक चमत्कार में एक न्यूनता उत्पन्न किया करता है। काकाक्षिप्त व्यङ्ग्यगर्भ सूक्तियाँ ऐसी हुआ करती हैं जहाँ व्यङ्ग्योपस्कृत वाच्य ही रमणीय लगा करता है। इसीलिये आचार्य अभिनवगुप्त ने 'मथ्नामि कौरवशतम्' आदि सूक्ति में 'काकाक्षिप्त' होने से व्यङ्ग्य के गुणीभाव में, वाच्यार्थसौन्दर्यप्रधान काव्य का यह स्वरूप देखा है—

'अत एव मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपात्' इत्यादौ विपरीतलक्षणाम् आहुस्ते न सम्यक् परामम्रृशुः। यतोऽत्रोच्चारणकाल एव 'न कोपात्'इति दीप्ततारगद्गदसाकांक्षकाकुब-

( ३य भेद—वाच्यसिद्ध्यङ्गव्यङ्ग्य )

'दीपयन् रोदसीरन्ध्रमेष ज्वलति सर्वतः ।
प्रतापस्तव राजेन्द्र ! वैरिवंशदवानलः ॥'

अत्रान्वयस्य वेणुत्वारोपणरूपो व्यङ्ग्यः प्रतापस्य दावानलत्वारोपसिद्ध्यङ्गम् ।

( ४र्थ भेद—संदिग्धप्राधान्यव्यङ्ग्य )

'हरस्तु किंचित्परिवृत्तधैर्यः—' इत्यादौ विलोचनव्यापारचुम्बनाभिलाषयोः प्राधान्ये सन्देहः ।

---

लान्निषेधस्य निषिध्यमानतयैव युधिष्ठिराभिमतसन्धिमार्गाक्षमारूपस्वाभिप्रायेण प्रतिपत्तिरिति मुख्यार्थबाधाद्यनुसरणविघ्नाभावात् को लक्षणाया अवकाशः ।'

( ध्वन्यालोकलोचन : ३ य उद्योत )

अर्थात् यहाँ जो काकु द्वारा–दीप्त-तार-गद्गद-उच्चारण द्वारा 'न मथ्नामि' आदि के मथनादि-निषेधरूप वाच्य का निषेध ( मथ्नाम्येव ) अभिव्यक्त हो रहा है उसके सौन्दर्य की अपेक्षा उससे अनुप्राणित वाच्य-सौन्दर्य ही अधिक काव्यात्मक लग रहा है। जहाँ व्यङ्ग्यविशिष्ट वाच्य की प्रतीति हो वहाँ व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव द्वारा वाच्यवाचकभाव का उपरञ्जन तो स्वाभाविक ही है ।

अनुवाद—'वाच्यसिद्ध्यङ्गव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य वह है जिसका व्यङ्ग्यार्थ वाच्यार्थ की सिद्धि में अङ्ग अथवा सहायक बना रहता है, जैसे कि—

'महाराज ! पृथिवी और आकाश के बीच प्रकाशमान शत्रुवंश का दावानल, आपका यह प्रताप सर्वत्र प्रखररूप से प्रज्वलित दिखायी दे रहा है ।'

यहाँ जो काव्य है वह 'वाच्यसिद्ध्यङ्गव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य है क्योंकि वर्ण्य राजवीर के राजवंश और वंश ( बाँस ) में जो शब्दशक्तिमूलक अभेदारोप अभिव्यक्त हो रहा है वह अन्त में वाच्यार्थभूत 'प्रताप' और 'दावानल' के अभेदारोप की ही सिद्धि का अङ्ग बन गया है ।

**विमर्श**—व्यङ्ग्य के 'वाच्यसिद्ध्यङ्ग' अथवा 'वाच्यसौन्दर्य-निष्पादन में उपकारक' होने का एक सुन्दर निदर्शन यह है जिसे ध्वनिकार ने उद्धृत किया है—

'कमलाकरा न मिलिता हंसा उड्डायिता न च सहसा ।
केनापि ग्रामतडागेऽभ्रमुत्तानितं क्षिप्तम् ॥' ( सं० छाया )

इस सूक्ति में व्यङ्ग्य के गुणीभूत और वाच्य के प्रधान चारुत्व का आचार्य अभिनवगुप्त के शब्दों में यह विश्लेषण है:—

'वाच्येनैव हि विस्मयविभावरूपेण मुग्धिमातिशयः प्रतीयत इति वाच्यादेव चारुत्वसम्पत् । वाच्यं तु स्वात्मोपपत्तयेऽर्थान्तरं स्वोपकारवाञ्छया व्यनक्ति ।'

( ध्वन्यालोकलोचन : २य उद्योत )

अर्थात् यहाँ जो भी काव्यात्मक सौन्दर्य है वह वाच्यकृत ही है। वैसे यह ठीक है कि यहाँ वाच्य व्यङ्ग्यार्थ का उपस्थापक है किन्तु यह व्यङ्ग्यार्थ अन्ततो गत्वा वाच्य का ही उपपादक हो गया है जिससे यहां 'ध्वनि' की संभावना नहीं अपि तु गुणीभूतव्यङ्ग्य की रूपरेखा दिखायी दे रही है ।

अनुवाद—'संदिग्धप्राधान्यव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य वह है—जिसके व्यङ्ग्यार्थ का प्राधान्य ( वाच्यार्थ-सौन्दर्य के देखते ) संदिग्ध रहा करता है। जैसे कि ( महाकवि

( ५म भेद—तुल्यप्राधान्यव्यङ्ग्य )

'ब्राह्मणातिक्रमत्यागो भवतामेव भूतये।
जामदग्न्यश्च वो मित्रमन्यथा दुर्मनायते॥'

अत्र परशुरामो रक्षःकुलक्षयं करिष्यतीति व्यङ्ग्यस्य वाच्यस्य च समं प्राधान्यम्।

---

कालिदास के कुमारसंभव की इस सूक्ति अर्थात्) 'हरस्तु किञ्चित् परिवृत्तधैर्यः' आदि में जो काव्य का स्वरूप है वह 'संदिग्धप्राधान्यव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य का स्वरूप है क्योंकि 'विलोचन-व्यापार' के वाच्य-सौन्दर्य के कारण यहाँ 'परिचुम्बनाभिलाष' के व्यङ्ग्य-चमत्कार की प्रधानता संदिग्ध हो गयी है।

विमर्श—'सन्दिग्धप्राधान्यव्यङ्ग्य' रूप गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य के उदाहरण में, काव्यप्रकाशकार ने भी, महाकवि कालिदास की यही सूक्ति उद्धृत की है। यहाँ व्यङ्ग्यप्राधान्य और वाच्य-प्राधान्य में संदेह का विश्लेषण 'प्रदीपकार' के शब्दों में यह है—

'अत्र चुम्बितुमैच्छदिति व्यङ्ग्यम्। युगपल्लोचनत्रयव्यापारणं वाच्यम्। तयोश्च प्राधान्ये साधकबाधकमानाभावेन संदेहः। वाच्यस्याप्यलौकिकत्वेन चमत्कारकारित्वा-दुत्कण्ठातिशयव्यञ्जकत्वाच्च।' ( काव्यप्रदीप : ५म उल्लास )

अभिप्राय यह है कि यदि कवि की वाच्य-योजना ऐसी है कि वह व्यङ्ग्य की झलक दिखा कर भी सभी काव्यात्मक सौन्दर्य अपने में समेट लेती है तो व्यङ्ग्य और वाच्य के प्रातिस्विक चारुत्व के निर्णय में सहृदय सामाजिक को असमंजस में पड़ जाना पड़ता है। ऐसी सूक्तिओं का सौन्दर्य एक अलग ही काव्य-सौन्दर्य है। इन्हें 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य की श्रेणी में रखने का अभिप्राय काव्य-वर्णीकरण की पूर्णता की सूचना है, न कि इनके काव्यात्मक सौन्दर्य की अद्भुत अनुभूति का विश्लेषण।

अनुवाद—'तुल्यप्राधान्यव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य वह काव्य है जिसके व्यङ्ग्यार्थ और वाच्यार्थ का काव्यात्मक सौन्दर्य समान रूप का प्रतीत हुआ करता है। जैसे कि—

'राक्षसराज! यह तो आपके ही महाकल्याण की बात है कि आप ब्राह्मणों का अनादर करना नहीं चाहते। अन्यथा आपका मित्र यह ( ब्राह्मण ) परशुराम अप्रसन्न भी तो हो सकता है!'

यहाँ ( परशुराम की इस उक्ति में ) जो यह व्यङ्ग्यार्थ निकल रहा है कि ( यदि ब्राह्मण का अनादर हुआ तो ) 'परशुराम राक्षसवंश का सर्वनाश कर डालेगा' उसके चमत्कार की अपेक्षा यहाँ के वाच्यार्थ का अर्थात् 'परशुराम की मित्रता निभाने से राक्षस वंश का कल्याण है' इस अभिप्राय का सौन्दर्य कम काव्यात्मक नहीं।

विमर्श—वाच्य और व्यङ्ग्य के तुल्य-प्राधान्य अथवा सम-प्राधान्य की संभावना अप्रस्तुत प्रशंसालङ्कार में स्पष्ट दिखायी देती है। ध्वनिकार ने इसीलिये कहा है—

'अप्रस्तुतप्रशंसायामपि यदा सामान्यविशेषभावान्निमित्तनिमित्तिभावाद्वा अभिधीय-मानस्याप्रस्तुतस्य प्रतीयमानेन प्रस्तुतेनाभिसम्बन्धः तदाऽभिधीयमानप्रतीयमानयोः सम-मेव प्राधान्यम्।' ( ध्वन्यालोक : १ म उद्योत )

जिसका संकेत यह है कि अप्रस्तुतप्रशंसादि वाच्यालङ्कारवर्ग 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य-प्रकार में अन्तर्भूत हैं क्योंकि वाच्य और व्यङ्ग्य के समान प्राधान्य में ध्वनिकाव्य की रूप-रेखा नहीं बना करती। किन्तु अप्रस्तुतप्रशंसादि वाच्यालङ्कारों से अतिरिक्त भी 'समप्राधान्यव्यङ्ग्य' का

( ६ठ भेद–अस्फुटव्यङ्ग्य )

'सन्धौ सर्वस्वहरणं विग्रहे प्राणनिग्रहः।
अल्लावदीननृपतौ न सन्धिर्न च विग्रहः॥'

अत्राल्लावदीनाख्ये नृपतौ दानसामादिमन्तरेण नान्यः प्रशमोपाय इति व्यङ्ग्यं व्युत्पन्नानामपि झटित्यस्फुटम्।

( ७ म भेद—अगूढव्यङ्ग्य )

'अनेन लोकगुरुणा सतां धर्मोपदेशिना।
अहं व्रतवती स्वैरमुक्तेन किमतः परम्॥'

अत्र प्रतीयमानोऽपि शाक्यमुनेस्तिर्यग्योषिति बलात्कारोपभोगः स्फुटतया वाच्यायमान इत्यगूढम्।

---

क्षेत्र है–इसके निदर्शन में काव्यप्रकाशकार ने एक सूक्ति ( ब्राह्मणातिक्रमत्यागः ) ढूंढ़ी थी। यही सूक्ति विश्वनाथ कविराज को भी मिली है। संभवतः ऐसी रचनायें बहुत विरल हैं क्योंकि जान-बूझकर 'समप्राधान्यव्यङ्ग्य' काव्य की रचना महाकवि का काम नहीं!

अनुवाद—'अस्फुटव्यङ्ग्य'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य वह काव्य है जहाँ का व्यङ्ग्यार्थ ( सहृदय काव्य-पाठक के लिये भी ) अस्फुट–अस्पष्ट–रहा करता है। जैसे कि—

'सन्धि हो तो सर्वस्व चला जाय और विग्रह हो तो प्राणों के भी लाले पड़ जायँ! बादशाह अलाउद्दीन ( खिलजी ) के साथ सन्धि क्या और विग्रह क्या!'

यहाँ 'अस्फुटव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य है क्योंकि यहाँ का यह व्यङ्ग्यार्थ कि 'साम और दान आदि को छोड़कर बादशाह अलाउद्दीन को प्रसन्न करने का और कोई उपाय नहीं', कुछ ऐसा है जिसे परिपक्वबुद्धि काव्य-प्रेमी अविलम्ब और स्पष्टरूप से नहीं समझ सकते।

विमर्श—'ध्वनि' के समस्त भेद-प्रभेद प्रधानतया अवस्थित व्यङ्ग्यार्थ के स्फुटावभासन पर ही निर्भर हैं। व्यङ्ग्यार्थ यदि अस्फुट हो गया तो वाच्य–चारुत्व का आकर्षण बढ़ गया! तभी तो ध्वनिकार ने कहा है—

'सर्वेष्वेव प्रभेदेषु स्फुटत्वेनावभासनम्।
यद्व्यङ्ग्यस्याङ्गिभूतस्य तत्पूर्णं ध्वनिलक्षणम्॥'

और लोचनकार ने भी दुहराया है—

'अवभासमानं व्यङ्ग्यं ध्वनिलक्षणं ध्वनेः स्वरूपं पूर्णम्, अवभासनं वा ज्ञानं तद्ध्वनेर्लक्षणं प्रमाणं, तच्च पूर्णं पूर्णध्वनिस्वरूपनिवेदकत्वात्।' (ध्वन्यालोकलोचन : २य उद्योत )

अर्थात् स्फुट रूप से प्रतीत व्यङ्ग्यार्थ में ही ध्वनि की रूप-रेखा पूर्णतया खींचा करती है। वस्तुतः व्यङ्ग्य की अनुभूति ही ध्वनि में प्रमाण है क्योंकि तभी ध्वनि की पूर्ण रूप-रेखा का पता चला करता है।

अनुवाद—'अगूढव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य वह है जहाँ का व्यङ्ग्यार्थ गूढ नहीं प्रतीत होता। जैसे कि—

'मेरा पातिव्रत्य तो सद्धर्म के उपदेशक और लोकगुरु बने इन शाक्यमुनि के साथ निभ चुका है। अब इसके आगे और कुछ कहना-सुनना मैं नहीं चाहती।'

यहाँ 'अगूढव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य है क्योंकि शाक्यमुनि का किसी नीच स्त्री के

( ८ म भेद : असुन्दरव्यङ्ग्य )

'वाणीरकुडङ्गुड्डीणसउणिकोलाहणं सुणन्तीए।
घरकम्मवावडाए बहुए सीअन्ति अङ्गाइं॥'
( वानीरकुञ्जोड्डीनशकुनिकोलाहलं शृण्वन्त्याः।
गृहकर्मव्यापृताया वध्वाः सीदन्त्यङ्गानि॥ )

अत्र दत्तसंकेतः कश्चिल्लतागृहं प्रविष्ट इति व्यङ्ग्यात् 'सीदन्त्यङ्गानि' इति वाच्यस्य चमत्कारः सहृदयसंवेद्य इत्यसुन्दरम्।

---

साथ बलात्कार करने का जो अभिप्राय यहाँ अभिव्यक्त हो रहा है वह वाच्यार्थ की भाँति सभी के लिये स्पष्ट है।

विमर्श—सभी ध्वनिवादी आलङ्कारिक व्यङ्ग्य की गूढ़ता अथवा सहृदय-मात्र-संवेद्यता पर जोर देते आ रहे हैं। किसी आलङ्कारिक कवि ने व्यङ्ग्य की गूढ़ता को लक्ष्य में रखकर बड़ा सुन्दर कहा है—

'अनुद्घुष्टः शब्दैरथ च घटनातः स्फुटतरः
पदानामर्थात्मा रमयति न तूत्तानितरसः।
यथादृश्यः किञ्चित् पवनचलचीनांशुकतया
कुचाभोगः स्त्रीणां हरति न तथोन्मुद्रितमुखः॥'

अनुवाद—'असुन्दरव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य वह है जहाँ का व्यङ्ग्यार्थ सुन्दर नहीं लगा करता। जैसे कि—

'वानीर ( बेंत के ) कुंज से उड़नेवाले पक्षियों की फड़फड़ाहट सुनकर, घर के काम-काज में लगी नवेली के अंग-अंग ढीले पड़ते दीख रहे हैं!'

यहाँ 'असुन्दरव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य है क्योंकि 'सीदन्त्यङ्गानि' अर्थात् अङ्ग-अङ्ग की अवसन्नता अथवा आकुलता का वाच्यार्थ, जैसा कि सहृदयों का अनुभव है, जितना सुन्दर लग रहा है उतना यह व्यङ्ग्यार्थ कि 'प्रेममिलन के पूर्वसंकेतानुसार कोई प्रेमी वानीर-कुञ्ज में आ पहुँचा है' कदापि नहीं लग रहा।

विमर्श—'असुन्दरव्यङ्ग्य' गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य के निदर्शनरूप से काव्यप्रकाशकार ने भी यही सूक्ति उद्धृत की है। इस सूक्ति में व्यङ्ग्य के असौन्दर्य और वाच्य के आपेक्षिक सौन्दर्या-धिक्य का, प्रदीपकार के शब्दों में, यह विश्लेषण है—

'अत्र दत्तसंकेतः कश्चिल्लतागहनं प्रविष्ट इति व्यङ्ग्यम्। तस्माद् वाच्यं चमत्कारकारि। शब्दश्रवणसमकालमेव सर्वाङ्गावसादसंतन्यमानतारूपस्य तस्यातिसौन्दर्यादुत्कण्ठाति-शयपर्यवसन्नत्वात्।' ( काव्यप्रदीप : ५म उल्लास )

अर्थात् 'वानीरकुञ्ज' आदि में यह व्यङ्ग्यार्थ निकल पड़ता है कि 'कोई प्रेमी लतानिकुञ्ज में प्रतीक्षा करने आ पहुँचा है' किन्तु इस व्यङ्ग्यार्थ में प्रेमिका की उत्कण्ठा को अभिव्यक्त करने का उतना सामर्थ्य नहीं जितना कि यहाँ के अङ्गावसादवर्णनरूप वाच्यार्थ में है। वाच्यार्थ का सौन्दर्य यदि ऊपर उठ जाय तो व्यङ्ग्यार्थ अपेक्षया असुन्दर ही रह जायगा।

ध्वनिकार ने भी 'वानीरकुञ्ज' आदि सूक्ति को गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य के ही क्षेत्र में देखा है—

'एवंविधो हि विषयः प्रायेण गुणीभूतव्यङ्ग्यस्योदाहरणत्वेन निर्देक्ष्यते।'

और लोचनकार ने भी इसी धारणा का समर्थन किया है—

'अत्र ( वानीरकुञ्ज इत्यादौ ) दत्तसङ्केतचौर्यकामुकरतसमुचितस्थानप्राप्तिर्ध्वन्यमाना वाच्यमेवोपस्कुरुते। तथा हि गृहकर्मव्यापृताया इत्यन्यपराया अपि, वध्वा इति सातिशय-

( गुणीभूतव्यङ्ग्य की अन्यान्य प्रकार-सम्भावना )

किञ्च यो दीपकतुल्ययोगितादिषूपमाद्यलङ्कारो व्यङ्ग्यः स गुणीभूतव्यङ्ग्य एव। काव्यस्य दीपकादिमुखेनैव चमत्कारविधायित्वात्।

यदुक्तं ध्वनिकृता—

'अलङ्कारान्तरस्यापि प्रतीतौ यत्र भासते।
तत्परत्वं न काव्यस्य नासौ मार्गो ध्वनेर्मतः॥'

यत्र च शब्दान्तरादिना गोपनकृतचारुत्वस्य विपर्यासः।

यथा—

'दृष्ट्या केशव ! गोपरागहृतया किंचिन्न दृष्टं मया
तेनात्र स्खलितास्मि नाथ ! पतितां किं नाम नालम्बसे।
एकस्त्वं विषमेषुखिन्नमनसां सर्वाबलानां गति-
र्गोप्येवं गदितः सलेशमवताद्गोष्ठे हरिर्वश्चिरम्॥'

---

लज्जापारतन्त्र्यबद्धाया अपि, अङ्गानीत्येकमपि न तादृगङ्गं यद्गाम्भीर्यावहित्थवशेन संवरीतुं पारितम्, सीदन्तीत्यास्तां गृहकर्मसम्पादनं स्वात्मानमपि धर्तुं न प्रभवन्तीति। गृहकर्मयोगेन स्फुटं तथा लक्ष्यमाणानीति। अस्मादेव वाच्यात् सातिशयमदनपरवशताप्रतीतेश्चारुत्वसम्पत्तिः।' ( ध्वन्यालोकलोचन : २ य उद्योत )

किन्तु ध्वनिकार और लोचनकार ने यहाँ 'असुन्दर' रूप व्यङ्ग्य का दर्शन नहीं किया। इन दोनों आचार्यों की दृष्टि में यहाँ व्यङ्ग्योपस्कृत वाच्यचारुत्व दिखायी दे रहा है। 'व्यङ्ग्योपस्कृत वाच्यचारुत्व' ध्वनि का विषय नहीं अपि तु 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' में स्थान पाता है। काव्यप्रकाशकार का अनुसरण करते हुये साहित्यदर्पणकार ने यहाँ 'वाच्यचारुत्व' को 'व्यङ्ग्याचारुत्व' अथवा 'असुन्दरव्यङ्ग्य की अवस्थिति' का समरूप मान लिया है जिसमें गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य का 'असुन्दरव्यङ्ग्य' रूप प्रभेद निर्धारित हो जाय।

अनुवाद— गुणीभूतव्यङ्ग्य की उपर्युक्त अष्टविध संभावनाओं के अतिरिक्त अन्य भी संभावनायें हैं जैसे कि दीपक, तुल्ययोगिता आदि-आदि अलङ्कारों में उपमानोपमेयभाव का जो व्यङ्ग्यार्थ है वह गुणीभूतव्यङ्ग्यार्थ ही है क्योंकि दीपकादि अलङ्कार-काव्यों में जो भी चमत्कार है वह वहाँ के अभिव्यङ्ग्य औपम्य के कारण नहीं अपि तु दीपकादिरूप वाच्यविच्छित्ति के ही कारण प्रतीत हुआ करता है। वस्तुतः ध्वनिकार ( आचार्य आनन्दवर्धन ) का भी यह कहना है—

अन्य अलङ्कार या ( दीपकादि ) वाच्य अलङ्कारों में किसी व्यङ्ग्य अलङ्कार ( जैसे कि उपमादि ) की प्रतीति होने पर भी यदि काव्य व्यङ्ग्यपरक अथवा व्यङ्ग्योन्मुख न हो तो उसे 'ध्वनि' नहीं कहा जा सकता ( उसे तो गुणीभूतव्यङ्ग्य ही कह सकते हैं )।

'गुणीभूतव्यङ्ग्य' की दूसरी संभावना वह है जिसे किसी व्यङ्ग्यार्थ की निगूढता के चमत्कार का, किसी वाचकपद के प्रयोग द्वारा, 'विपर्यास' ( गूढव्यङ्ग्य को अगूढ बना देना ) कहा करते हैं। जैसे कि—

'वे मुरली मनोहर कृष्ण आप सबका कल्याण करते रहें, जिनके साथ गोष्ठ में गोपी इस प्रकार श्लिष्ट रूप से वार्तालाप किया करती है—केशव ! 'गोपराग' ( गो + पराग ) से, गौओं की धूल से, दृष्टि के कलुषित हो जाने के कारण मुझे कुछ दिखायी न पड़ा जिससे मैं यहां भूल पड़ी हूँ; नाथ ! मुझ 'पतिता' को, भूली-भटकी को, अपना सहारा दो, बस

अत्र गोपरागादिशब्दानां गोपे राग इत्यादिव्यङ्ग्यार्थानां सलेशमिति पदेन स्फुटतयावभासः। सलेशमिति पदस्य परित्यागे ध्वनिरेव।

तुम्हीं एक ऐसे हो जो ( 'विषमेषुखिन्नमनसां सर्वाबलानां गतिः' विषमेषु सङ्कटेषु स्थलेषु खिन्नमनसां क्लान्तचित्तानां सर्वाबलानां सर्वेषामेव बलरहितानां क्षीणां पुंसां वा गतिः ) ऊँचे-नीचे रास्तों में गिरे-पड़े और वहाँ से निकलने में असमर्थ लोगों को सहारा देनेवाले हो।'

यहाँ जो काव्य है वह गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य ही है क्योंकि 'गोपराग' आदि ( अर्थात् स्खलिताम्, पतिताम् और विषमेषु खिन्नमनसां सर्वाबलानां गतिः ) पदों से जो व्यङ्ग्यार्थ जैसे कि ग्वाले से प्रेम आदि के अभिप्राय निकल रहे हैं उनकी गूढता का चमत्कार 'सलेशम्' ( श्लिष्ट रूप से ) इस पद के प्रयोग से अस्तव्यस्त कर दिया गया है। यही सूक्ति 'ध्वनि' काव्य में स्थान पा सकती है यदि यहां से 'सलेशम्' पद हटा दिया जाय!

विमर्श—( क ) यहाँ साहित्यदर्पणकार ने काव्यप्रकाशकार के गुणीभूतव्यङ्ग्य-प्रभेद-निर्णय पर कटाक्ष किया है। काव्यप्रकाशकार ने जब अष्टविध गुणीभूतव्यङ्ग्य-का निरूपण कर दिया तो यह सोच लिया कि ध्वनिकार और लोचनकार द्वारा निर्दिष्ट व्यङ्ग्य के गुणीभाव की सभी संभावनाओं का विश्लेषण हो गया। साहित्यदर्पणकार को काव्यप्रकाशकार की इस 'सोच' पर आपत्ति है क्योंकि उन्होंने ध्वन्यालोक और 'लोचन' में गुणीभूतव्यङ्ग्य की ओर भी संभावनायें देखी हैं जो इन आठ गुणीभूतव्यङ्ग्य-भेदों में नहीं समा पातीं। बात तो बहुत कुछ ठीक है किन्तु गुणीभूतव्यङ्ग्य के सम्बन्ध में ध्वनिदार्शनिकों की मूल धारणा न तो काव्यप्रकाशकार ने अपनायी है और न साहित्यदर्पणकार ने। 'ध्वन्यालोक' और 'ध्वन्यालोकलोचन' न तो 'गुणीभूत-व्यङ्ग्य' को मध्यमकाव्य मानते हैं और न व्यङ्ग्य के गुणीभाव की सीमाओं का निर्धारण करते हैं। यह कार्य तो काव्यप्रकाशकार का किया है और उनके आलोचक साहित्यदर्पणकार ने इसे युक्तियुक्त भी मान लिया है।

( ख ) वाच्यालङ्कारों में 'अलङ्कार' रूप अतिरिक्त व्यङ्ग्यार्थ का अन्तर्व्यापन वाच्यालङ्कारों की विशेष सुन्दरता का कारण हुआ करता है। ध्वनिकार ने इसीलिये कहा है—

'वाच्यालङ्कारवर्गोऽयं व्यङ्ग्यांशानुगमे सति।
प्रायेणैव परां छायां बिभ्रल्लक्ष्ये निरीक्ष्यते॥' ( ध्वन्यालोक : ३. ३६ )

और वाच्यालङ्कारों में 'अतिशयोक्ति' की अभिव्यञ्जना को वाच्यालङ्कारों का प्राण सिद्ध किया है। किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि सर्वत्र वाच्यालङ्कार अतिशयोक्ति-संकीर्ण रहा करते हैं। 'अतिशयोक्ति' की अभिव्यक्ति दो प्रकार से संभव है—१. प्रधानरूप से और २. अप्रधान रूप से। यदि अतिशयोक्ति प्रधानरूप से अभिव्यङ्ग्य है तो काव्य 'अलंकारध्वनि'—अतिशयोक्त्यलङ्कार 'ध्वनि'—काव्य होगा। और यदि अप्रधान रूप से अतिशयोक्ति प्रतीत हो रही है तो काव्य 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' रूप काव्य होगा। यही बात अन्यान्य अलङ्कारों की भी अप्रधान रूप से अभिव्यङ्ग्यता में दिखायी देती है—

'येषु चालङ्कारेषु सादृश्यमुखेन तत्त्वप्रतिलम्भः यथा रूपकोपमातुल्ययोगितानिदर्शनादिषु, तेषु गम्यमानधर्ममुखेनैव यत् सादृश्यं तदेव शोभातिशयशालि भवतीति ते सर्वेऽपि चारुत्वातिशययोगिनस्सन्तो गुणीभूतव्यङ्ग्यस्यैव विषयाः। समासोक्त्याक्षेपपर्यायोक्तादिषु तु गम्यमानांशाविनाभावेनैव तत्त्वव्यवस्थानाद् गुणीभूतव्यङ्ग्यता निर्विवादैव।··· तदेवं व्यङ्ग्यांशसंस्पर्शे सति चारुत्वातिशययोगिनो रूपकादयोऽलङ्काराः सर्व एव गुणीभूतव्यङ्ग्यस्य मार्गः।'···तदेवं ध्वनिनिष्यन्दरूपो द्वितीयोऽपि महाकविविषयोऽतिरमणीयो लक्षणीयः सहृदयैः।' ( ध्वन्यालोक : ३य उद्योत )

( काव्य की ध्वनिरूपता और गुणीभूतव्यङ्ग्यता : एक अभिज्ञान )

किञ्च। यत्र वस्त्वलङ्काररसादिरूपव्यङ्ग्यानां रसाभ्यन्तरे गुणीभावस्तत्र प्रधानकृत एव काव्यव्यवहारः।

तदुक्तं तेनैव—

'प्रकारोऽयं गुणीभूतव्यङ्ग्योऽपि ध्वनिरूपताम्।
धत्ते रसादितात्पर्यपर्यालोचनया पुनः॥' इति।

---

अर्थात् वाच्यालङ्कारों में व्यङ्ग्यार्थ का अनुप्रवेश एक ऐसा काव्य-सौन्दर्य है जो प्राचीन अलङ्कारवादी आचार्यों की विश्लेषण-बुद्धि में सम्भवतः सर्वथा नहीं समा सका है। वाच्यालङ्कारों की दो श्रेणियाँ हैं—१ली वह, जिसे साधारणतया शोभाशाली वाच्यालङ्कार-श्रेणी कह सकते हैं और २री वह जिसे विशेषतया शोभाशाली वाच्यालङ्कार-वर्ग के रूप में देखा जा सकता है। साधारण शोभाशाली रूपकादि अलङ्कार तो वाच्यालङ्कार-वर्ग में आ जाते हैं किन्तु जो विशेष शोभाशाली अर्थात् व्यङ्ग्यार्थसंस्पर्श से अतिशय रमणीय रूपकादि अलङ्कार हैं वे गुणीभूतव्यङ्ग्यरूप ध्वनि-निष्यन्द के विविध नामरूप हैं।

यहाँ यह स्पष्ट है कि गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य के किसी अतिरिक्त वर्ग-निर्देश का कोई अभिप्राय नहीं। किन्तु काव्यप्रकाशकार की आलोचना करने के आवेश में, साहित्यदर्पणकार ने यहाँ भी गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य का एक वर्ग-विभाग ही देख लिया है।

( ग ) साहित्यदर्पणकार ने 'निगूढ व्यङ्ग्यार्थ' के वाचक पद द्वारा विपर्यास के कारण 'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य' में जो एक अन्य प्रकार की संभावना की है उसका आधार ध्वनिकार की यह उक्ति है—

'शब्दार्थशक्त्याक्षिप्तोऽपि व्यङ्ग्योऽर्थः कविना पुनः।
यत्राविष्क्रियते स्वोक्त्या सान्यैवालङ्कृतिर्ध्वनेः॥'

'शब्दशक्त्याऽर्थशक्त्या शब्दार्थशक्त्या वाऽक्षिप्तोऽपि व्यंग्योऽर्थः कविना पुनर्यत्र स्वोक्त्या प्रकाशीक्रियते सोऽस्मादनुस्वानोपमव्यंग्याद् ध्वनेरन्य एवालंकारः। अलक्ष्य-क्रमव्यंग्यस्य वा ध्वनेः सति संभवे स तादृगन्योऽलंकारः।

और इस पर लोचनकार की यह समीक्षा है—

'उभयेति ( उभयशक्त्या यथा—दृष्टया केशव गोपरागहृतया इत्यादौ ) शब्दशक्ति-स्तावद् गोपरागादिशब्दश्लेषवशात्, अर्थशक्तिस्तु प्रकरणवशात्, यावदत्र राधारमण-स्याखिलतरुणीजनच्छन्नानुरागगरिमास्पदत्वं न विदितं तावदर्थान्तरस्याप्रतीतेः, सलेश-मिति चात्र स्वोक्तिः।' ( ध्वन्यालोकलोचन : २य उद्योत )

किन्तु यहाँ यह निर्विवाद है कि 'गुणीभूतव्यंग्य' काव्य का कोई प्रकार-भेद निर्दिष्ट नहीं किया गया। यह सब विश्वनाथ कविराज की अपनी कल्पना है।

अनुवाद—किसी काव्य-प्रबन्ध को ध्वनि-काव्य इसलिए कहा जाया करता है क्योंकि कोई न कोई रस वहाँ प्रधान रूप से अभिव्यङ्ग्य रहा करता है, जहाँ-तहाँ प्रतीत वस्तुध्वनियाँ, अलंकारध्वनियाँ और विविध रसभावादि-ध्वनियाँ तो ऐसे काव्य में, ऐसे प्रधान रूप से आस्वाद्य रस में—गुणीभूत ही रहा करती हैं। वस्तुतः ध्वनिकार का यही ध्वनि-काव्यवाद है जैसा कि इस उक्ति से स्पष्ट है—

वे सभी वस्तु—अलंकार तथा रसभावादिरूप काव्यार्थ जो आपाततः 'गुणीभूत व्यंग्य' हैं, अन्त में रसादिविषयक तात्पर्य के परामर्श से, ध्वनि-काव्य में ही परिणत हो जाया करते हैं।'

यत्र तु—

'यत्रोन्मदानां प्रमदाजनानामभ्रंलिहः शोणमणीमयूखः।
संध्याभ्रमं प्राप्नुवतामकाण्डेऽप्यनङ्गनेपथ्यविधिं विधत्ते॥'

इत्यादौ रसादीनां नगरीवृत्तान्तादिवस्तुमात्रेऽङ्गत्वम्, तत्र तेषामतात्पर्यविषयत्वेऽपि तैरेव गुणीभूतैः काव्यव्यवहारः। 'तदुक्तमस्मद्गोत्रकविपण्डितमुख्यश्रीचण्डीदासपादैः—वाक्या (काव्या) र्थस्याखण्डबुद्धिवेद्यतया तन्मयीभावेनास्वाददशायां गुणप्रधानभावावभासस्तावन्नानुभूयते, कालान्तरे तु प्रकरणादिपर्यालोचनया भवन्नप्यसौ न काव्यव्यपदेशं व्याहन्तुमीशः, तस्यास्वादमात्रायत्तत्वात्' इति।

---

यह उक्ति ध्वनिविषय एक अभिज्ञान है। इसे ध्यान में रखने पर 'गुणीभूतव्यंग्यकाव्य' का स्वरूप स्पष्टतया पहचाना जा सकता है। जैसे कि ऐसी सूक्ति अर्थात्—

'वह ऐसी नगरी थी जहाँ की यौवन-मदमाती रमणियाँ, अपने-अपने अभ्रंकष-भवनों में जड़े लाल मणियों के किरणकलापों से, बिना संध्या के समय के ही संध्या-समय के भ्रम में पड़ कर अपने प्रेमियों से प्रेममिलन के लिए, वेशभूषा का साज-शृङ्गार करने में प्रवृत्त हो जाया करती थीं।'

इत्यादि को, यहाँ अभिव्यंग्य रसभावादि के आधार पर ध्वनि-काव्य नहीं कहा जा सकता क्योंकि यहाँ का अभिव्यंग्य रसभावादि नगरीवर्णन का अङ्ग बना है। वैसे ऐसी सूक्तियों में यह स्पष्ट है कि रसभावादि का गुणीभाव कविविवक्षित नहीं किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि ये सूक्तियाँ चित्रकाव्य हैं। इन्हें गुणीभूतव्यंग्य-काव्य ही कहना ठीक है क्योंकि रसभावादि की अंगता तो प्रतीत ही हो रही है।

इस सम्बन्ध में हमारे सगोत्र, कवि-पण्डितप्रवर, श्रीचण्डीदास की यह उक्ति ध्यान देने योग्य है—

'काव्यार्थ तो 'अखण्ड बुद्धि' अथवा एकघन प्रतिभासरूप संवेदन का विषय हुआ करता है। इसी में सहृदयहृदय तन्मयता रखा करता है जिससे उसे आनन्द-चमत्कार मिला करता है। इस काव्यार्थ के आनन्दानुभव के समय, 'क्या प्रधान है और क्या गौण है' का अनुभव कैसे हो सकता है? अब यदि आनन्दानुभव के बाद कभी प्रकरणादि की आलोचना-प्रत्यालोचना से 'क्या प्रधान है और क्या अप्रधान है' का पता चले भी तो उससे 'काव्य-प्रबन्ध' के स्वरूप-संस्थान की क्या क्षति? काव्य का निर्णय तो प्रकरणादि-पर्यालोचना के पहले ही, आस्वादानुभवमात्र से हो चुका होता है।

विमर्श—(क) 'ध्वनि' और 'ध्वनि-निष्यन्द' का विवेक अत्यन्त आवश्यक है 'ध्वनि काव्य का आत्मतत्त्व है' इसका यह अभिप्राय नहीं कि सर्वत्र ध्वनिदर्शन ही किया जाय। 'ध्वनि' और 'ध्वनि-निष्यन्द' (गुणीभूतव्यंग्य) का विश्लेषण युक्ति द्वारा ही किया जा सकता है—

'प्रभेदस्यास्य विषयो यश्च युक्त्या प्रतीयते।
विधातव्या सहृदयैर्न तत्र ध्वनियोजना॥'
(ध्वन्यालोक : ३-३९)

यह 'युक्ति' क्या है? यह युक्ति 'चारुत्वप्रतीति' है—

'चारुत्वप्रतीतिरेवात्र युक्तिः' (ध्वन्यालोकलोचन : ३ य उद्योत)

अर्थात् व्यङ्ग्यचारुत्व के प्राधान्य और वाच्यचारुत्व के अप्राधान्य में तो 'ध्वनि' काव्य

( काव्यप्रकाशकार-सम्मत तृतीय काव्यभेद-चित्रकाव्य-का खण्डन )

केचिच्चित्राख्यं तृतीयं काव्यभेदमिच्छन्ति ।

तदाहुः—

'शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यङ्ग्यं त्ववरं स्मृतम् ।' इति ।

तन्न, यदि हि अव्यङ्ग्यत्वेन व्यङ्ग्याभावस्तदा तस्य काव्यत्वमपि नास्तीति

---

का स्वरूप-दर्शन करना चाहिए और व्यङ्ग्यचारुत्व की अपेक्षा वाच्य-चारुत्व के अधिक चमत्कार में 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य की झाँकी देखी जानी चाहिए ।

वस्तुतः 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' और 'ध्वनि' के क्षेत्र परस्पर संकीर्ण हैं । इनका रेखा-विभाजन सरल नहीं । केवल 'चारुत्व प्रतीति' की डोर से एक को दूसरे से यथास्थान पृथक् किया जा सकता है अन्यथा नहीं ।

( ख ) 'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य भी रसभावादितात्पर्यपरामर्श में ध्वनिरूप हो जाता है'—यह ध्वनिकार की मान्यता है । ध्वनिकार की दृष्टि में यह एक सुन्दर निदर्शन 'न्यक्कारो ह्ययमेव' आदि सूक्ति है जिसमें विश्वनाथ कविराज ने 'विधेयाविमर्श दोष' का दर्शन कर लिया है । ध्वनिकार का स्पष्ट कथन है—

'एवं स्थिते च न्यक्कारो ह्ययमेव' इत्यादिश्लोकनिर्दिष्टानां पदानां व्यङ्ग्यविशिष्टवाच्यप्रतिपादनेऽप्येतद्वाक्यार्थीभूतरसापेक्षया व्यञ्जकत्वमुक्तम् । न तेषां पदानामर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनिभ्रमो विधातव्यः, विवक्षितवाच्यत्वात्तेषाम् । तेषु हि व्यङ्ग्यविशिष्टत्वं वाच्यस्य प्रतीयते न तु व्यङ्ग्यरूपपरिणतत्वम् । तस्माद् वाक्यं तत्र ध्वनिः, पदानि तु गुणीभूतव्यङ्ग्यानि । न च केवलं गुणीभूतव्यङ्ग्यान्येव पदान्यलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यध्वनेर्व्यञ्जकानि यावदर्थान्तरसंक्रमितवाच्यानि ध्वनिप्रभेदरूपाण्यपि । यथाऽत्रैव श्लोके 'रावण इत्यस्य प्रभेदान्तररूपव्यञ्जकत्वम् ।' ( ध्वन्यालोक : ३ य उद्योत )

अर्थात् रसतात्पर्यपरामर्श में तो 'न्यक्कारो ह्ययमेव' आदि सूक्ति एक रसध्वनि-सूक्ति है किन्तु वैसे यहाँ गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य की समस्त सुन्दरता दिखायी दे रही है । 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' का 'ध्वनि' में पर्यवसान कोई आश्चर्य क्या ? यहाँ पदार्थों में गुणीभूतव्यङ्ग्यता विराज रही है किन्तु वाक्यार्थ में रसध्वनि की अनुभूति हो रही है । इस एक दृष्टान्त से सम्पूर्ण काव्य-प्रबन्ध की ध्वनिरूपता और उसके अङ्गों की यथास्थान गुणीभूतव्यङ्ग्यता निर्विवाद सिद्ध हो जाती है ।

( ग ) परस्पर संकीर्ण होने पर भी 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' का एक अभिज्ञान है और वह यह है जैसा कि ध्वनिकार ने ही निर्दिष्ट किया है—

'यत्र तु वाक्ये रसादितात्पर्यं नास्ति गुणीभूतव्यङ्ग्यैः पदैरुद्भासितेऽपि तत्र गुणीभूतव्यङ्ग्यतैव समुदायधर्मः ।' ( ध्वन्यालोक : ३ य उद्योत )

अर्थात् जहाँ व्यङ्ग्यार्थविशिष्ट पदों का चारुत्व अपने आप में समाप्त होने लगे वहाँ जो काव्य होगा वह 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' रूप ही होगा । चाहे कहीं गुणीभूतव्यङ्ग्य पदों से कितना भी व्यङ्ग्य उद्भासित क्यों न हो यदि वहाँ रसादितात्पर्यशून्यता हुई तो काव्य 'गुणीभतव्यङ्ग्य' रहा करेगा ।

अनुवाद—कतिपय काव्याचार्य ( जैसे कि काव्यप्रकाशकार मम्मट आदि ) काव्य का 'चित्र' नामक एक और प्रकार भी माना करते हैं जिसके सम्बन्ध में यह कहा करते हैं—

'काव्य का अवर (अधम) संज्ञक एक और भी प्रकार है जो कि 'अव्यङ्ग्य' प्रतीत हुआ करता है और शब्दचित्रण अथवा अर्थचित्रणरूप ही दिखायी दिया करता है ।'

किन्तु, यह चित्रकाव्य-वाद युक्तियुक्त नहीं । क्यों ? इसलिये कि यदि शब्दार्थ-

प्रागेवोक्तम्। ईषद्व्यङ्ग्यत्वमिति चेत्, किं नामेषद्व्यङ्ग्यत्वम्? आस्वाद्यव्यङ्ग्यत्वम्, अनास्वाद्यव्यङ्ग्यत्वं वा? आद्ये प्राचीनभेदयोरेवान्तःपातः। द्वितीये त्वकाव्यत्वम्। यदि चास्वाद्यत्वं तदाऽक्षुद्रत्वमेव क्षुद्रतायामनास्वाद्यत्वात्।

तदुक्तं ध्वनिकृता—

'प्रधानगुणभावाभ्यां व्यङ्ग्यस्यैवं व्यवस्थिते।
उभे काव्ये ततोऽन्यद्यत्तच्चित्रमभिधीयते॥' इति।

इति साहित्यदर्पणे ध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्याख्यकाव्यभेदनिरूपणो नाम चतुर्थः परिच्छेदः।



---

युगल के 'अव्यङ्ग्य' होने का अभिप्राय, उसमें 'व्यङ्ग्य का अभाव' माना गया तब ऐसा शब्दार्थ-युगल जैसा कि पहले ही कहा जा चुका है। (चित्र भले ही हो) काव्य क्योंकर होने लगे! अब यदि इस आपत्ति के बचाव के लिये, शब्दार्थयुगल के 'अव्यङ्ग्य' होने का तात्पर्य 'किञ्चिन्मात्रव्यङ्ग्य' (ईषदर्थक नञ्) बताया जाय, तब यह भी बताना पड़ेगा कि 'किञ्चिन्मात्रव्यङ्ग्य' का क्या रहस्य है? क्या शब्दार्थयुगल के 'किञ्चिन्मात्रव्यङ्ग्य' होने का अभिप्राय उसके यत्किञ्चिद्रूप व्यङ्ग्य का अनुभवयोग्य होना है या शब्दार्थयुगल के 'किञ्चिन्मात्रव्यङ्ग्य' होने का रहस्य उसके यत्किञ्चिद्रूप व्यङ्ग्य का अनुभवायोग्य रहना है? यदि शब्दार्थयुगल का यह 'किञ्चिन्मात्रव्यङ्ग्य' अनुभव के योग्य (आस्वाद्य) माना गया तब तो यह शब्दार्थयुगल या तो 'ध्वनि' काव्य में अन्तर्भूत हो गया या 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' काव्य हो गया। अब यदि शब्दार्थयुगल के इस 'किञ्चिन्मात्रव्यङ्ग्य' को अनुभव के अयोग्य (अनास्वाद्य) समझा जाय तब तो यही कहा जायगा कि ऐसा शब्दार्थयुगल काव्य ही नहीं हो सकता! साथ ही साथ यहाँ यह बात भी तो है कि किसी शब्दार्थयुगल के व्यङ्ग्य रूप अर्थ को, एक ही सांस में, 'आस्वाद्य' और 'ईषत्' (क्षुद्र) कहना उचित नहीं। क्यों कि यदि यह व्यङ्ग्यरूप अर्थ 'आस्वाद्य' अथवा 'अनुभवविषय' हुआ तब 'ईषत्' (क्षुद्र) क्यों होने लगे? व्यङ्ग्य का 'ईषत्' (क्षुद्र) होना तो उसके 'अनास्वाद्य' अथवा अनुभव के अविषय वस्तुतः अकाव्यप्रयोजक होने के बराबर है? तभी तो ध्वनिकार का यह सिद्धान्त निकलता है—

'व्यङ्ग्यार्थ के प्राधान्य और अप्राधान्य ही शब्दार्थयुगल की काव्यता के प्रयोजक हैं। जिस शब्दार्थयुगल में व्यङ्ग्यार्थ प्रधान हो वह 'ध्वनि' रूप और जिसमें व्यङ्ग्यार्थ अप्रधान हो वह 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' रूप काव्य माना जाया करता है। इन दो काव्य-प्रकारों के अतिरिक्त जो भी शब्दार्थयोजना है (जिसमें व्यङ्ग्य के प्राधान्य अथवा अप्राधान्य की कोई सम्भावना नहीं, अपितु शब्द अथवा अर्थ का चित्रणमात्र दिखायी दिया करता है। वह चित्र है (काव्य नहीं)।

विमर्श—(क) ध्वनिकार ने 'व्यङ्ग्यप्रधान' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' रूप शब्दार्थयोजना के अतिरिक्त रसादिरूप 'व्यङ्ग्यरहित' शब्दार्थयोजना की भी रूपरेखा निर्दिष्ट की है—

'प्रधानगुणभावाभ्यां व्यङ्ग्यस्यैवं व्यवस्थिते।
काव्ये उभे ततोऽन्यद्यत्तच्चित्रमभिधीयते॥
चित्रं शब्दार्थभेदेन द्विविधं च व्यवस्थितम्।
तत्र किञ्चिच्छब्दचित्रं वाच्यचित्रमतः परम्॥'

(ध्वन्यालोक : ३.४१,४२)

अभिप्राय यह है कि व्यङ्ग्यार्थप्राधान्य में ध्वनिसंज्ञित काव्यप्रकार और व्यङ्ग्यार्थगुणीभाव में गुणीभूत व्यङ्ग्यात्मक काव्यप्रकार निर्विवाद रूप से सिद्ध हैं। व्यङ्ग्य के प्राधान्य और अप्राधान्य में कविविवक्षा का हाथ रहा करता है। यह तो ठीक है कि व्यङ्ग्य के प्राधान्य और अप्राधान्य की अनुभूति के अतिरिक्त अन्यविध किसी अनुभूति की कोई संभावना नहीं। किन्तु इसमें भी कोई संदेह नहीं कि इस प्रकार की भी रचनायें हुई हैं जिनमें न तो प्रधानरूप से व्यङ्ग्य का प्रकाशन विवक्षित है और न अप्रधानरूप से ही व्यङ्ग्य का प्रत्यायन अभीष्ट है। ऐसी रचनायें क्या हैं? ऐसी रचनाओं को 'अव्यङ्ग्य' रचना अथवा 'व्यङ्ग्यशून्य' रचना कहा जा सकता है। ऐसी रचनायें केवल वाचक-वैचित्र्य अथवा वाच्यवैचित्र्य की ही विवक्षा से की गयी हैं। ऐसा होने से इनका 'अव्यङ्ग्य' अथवा 'व्यङ्ग्यशून्य' होना स्वतःसिद्ध है।

ध्वनिकार की उपर्युक्त कारिकाओं में, इस प्रकार की रचनाओं को 'चित्र' कहा गया है। इनके 'चित्र' रूप होने का अभिप्राय इनका 'रसभावादितात्पर्यरहित' होना किंवा 'व्यङ्ग्यार्थ-विशेषप्रकाशनशक्तिशून्य' होना है। कारिकाओं में तो नहीं, किन्तु 'वृत्ति' में 'काव्य' और 'चित्र' का उद्देश्य-विधेयभाव भी प्रतिपादित है—**'ततोऽन्यद्रसभावादितात्पर्यरहितं व्यङ्ग्यार्थविशेष-प्रकाशनशक्तिशून्यं च काव्यं केवलवाच्यवाचकवैचित्र्यमात्राश्रयेणोपनिबद्धमालेख्यप्रख्यं यदाभासते तच्चित्रम्'** (ध्वन्यालोक : ३ य उद्योत)। जिससे यह भ्रम हो सकता है कि 'रसभा-वादितात्पर्यरहित' भी रचना 'काव्य' है जिसे 'चित्र' अथवा 'चित्र-काव्य' कहा जा सकता है। किन्तु इस भ्रम के ही निराकरण में ध्वनिकार ने आगे कह रखा है कि ऐसी रचनाओं के लिये 'काव्य' शब्द का प्रयोग उचित नहीं, क्योंकि ऐसी रचनायें 'काव्य' नहीं अपि तु 'काव्यानुकृति' हैं—**'न तन्मुख्यं काव्यं काव्यानुकारो ह्यसौ'** (ध्वन्यालोक : ३य उद्योत)। काव्यप्रकाशकार मम्मट ने वस्तुतः रसभावादितात्पर्यरहित शब्दार्थयोजनाओं को 'काव्य' मानकर 'चित्रकाव्य' नहीं कहा है अपि तु 'अव्यङ्ग्य' व्यङ्ग्यशून्य (वस्तुतः रसभावादितात्पर्यरहित) मानकर ही 'चित्र' कहा है और 'अवर' श्रेणी में स्थान दिया है—**'शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यङ्ग्यं त्ववरं स्मृतम्'** (काव्य-प्रकाश : १.५)। काव्यप्रकाशकार ने यह अवश्य सोच लिया है कि यदि शब्दचित्र और अर्थचित्र को 'चित्रकाव्य' कहा जाय तो उपचार का ही आश्रय लिया जायगा। मुख्यतया तो 'शब्दचित्र' और 'अर्थचित्र' काव्यानुकृति रूप हैं, काव्याभासभूत हैं। काव्यानुकृतिरूप शब्दार्थयोजना आपाततः सगुण और सालङ्कार भले ही लगे, अन्त में तो यह निश्चित है कि, रसात्मक कदापि नहीं लगेगी।

रसभावाभिनिवेश में की गयी शब्दार्थयोजना तो 'काव्य' की रूप-रेखा में सार्थक हो जाती है किन्तु-वाच्यवाचक-वैचित्र्य प्रदर्शन के आवेश से जो शब्दार्थयोजना की जाया करती है वह काव्यानुकृति में ही समाप्त हो जाती है—

'रसभावादिविषयविवक्षाविरहे सति।
अलङ्कारनिबन्धो यः स चित्रविषयो मतः॥' (ध्वन्यालोक : ३य उद्योत)

काव्यानुकृति को 'चित्र' अथवा 'आलेख्यप्रख्य' कृति कहने का क्या अभिप्राय? ध्वनि-दार्शनिक आचार्य आनन्दवर्धन के अनुसार 'चित्र' अथवा 'आलेख्य' एक ऐसा कौशल-प्रदर्शन है जिसमें रसवर्णना अथवा रसभावना की खोज निरर्थक है। 'चित्र' अथवा 'आलेख्य' में 'रस'

रूप आत्मतत्त्व नहीं प्रतिफलित हो सकता, इसमें केवल 'शरीर साम्य' ही प्रतिफलित किया जा सकता है। काव्यप्रकाशकार मम्मट की भी यही धारणा है।

(ख) 'शब्दार्थचित्र' अथवा 'काव्यानुकृति' को 'चित्रकाव्य' कहने में ध्वनिकार को बहुत कुछ सोचना-विचारना पड़ा है—

**'अथ किमिदं चित्रं नाम? यत्र न प्रतीयमानार्थसंस्पर्शः। प्रतीयमानो ह्यर्थस्त्रिभेदः प्राक् प्रदर्शितः। तत्र यत्र वस्त्वलङ्कारान्तरं वा व्यङ्ग्यं नास्ति स नाम चित्रस्य कल्प्यतां विषयः। यत्र तु रसादीनामविषयत्वं स काव्यप्रकारो न संभवत्येव। यस्मादवस्तुसंस्पर्शिता काव्यस्य नोपपद्यते। वस्तु च सर्वमेव जगद्गतं कस्यचिद्रसस्य भावस्य वाङ्गत्वं प्रतिपद्यते अन्ततो विभावत्वेन। चित्तवृत्तिविशेषा हि रसादयः, न च तदस्ति वस्तु किञ्चिद् यन्न चित्तवृत्तिविशेषमुपजनयति, तदनुत्पादने वा कविविषयतैव तस्य न स्यात्। कविविषयश्च चित्रतया कश्चिन्निरूप्यते।**

**अत्रोच्यते—सत्यं न तादृक् काव्यप्रकारोऽस्ति यत्र रसादीनामप्रतीतिः। किंतु यदा रसभावादिविवक्षाशून्यः कविः शब्दालङ्कारमर्थालङ्कारं वोपनिबध्नाति तदा तद्विवक्षापेक्षया रसादिशून्यताऽर्थस्य परिकल्प्यते। विवक्षोपारूढ एव हि काव्ये शब्दानामर्थः। वाच्यसामर्थ्यवशेन च कविविवक्षाविरहेऽपि तथाविधे विषये रसादिप्रतीतिर्भवन्ती परिदुर्बला भवतीत्यनेनापि प्रकारेण नीरसत्वं परिकल्प्य चित्रविषयो व्यवस्थाप्यते।'**

(ध्वन्यालोक : ३ य उद्योत)

अर्थात् 'काव्य' का अभिप्राय तो रसमयी शब्दार्थयोजना का अभिप्राय है। रसभावरहित रचनायें भला 'काव्य' कहाँ? ये तो 'नीरस' होने से 'चित्र' हैं। इन्हें 'चित्रकाव्य' कहना तो परस्परविरुद्ध बात है। जो 'चित्र' है वह 'काव्य' नहीं हो सकता और जो 'काव्य' है वह 'चित्र' कैसे? रसात्मकता तो काव्य-सामान्य का स्वरूप है। ऐसी कोई रचना जो काव्य-स्वरूप-शून्य हो, काव्य कैसे हो जाय! साथ ही साथ यहाँ यह भी तो है कि संसार की कोई भी वस्तु ऐसी नहीं जो किसी-न-किसी रसभाव का, किसी-न-किसी मानवीय चित्तवृत्ति का उद्दीपक न हो जाय। कविमात्र के वर्णन-विषय किसी-न-किसी मनोभाव से प्रेरित, किसी-न-किसी मनोभाव से अनुप्राणित, किसी-न-किसी मनोभाव से अनुस्यूत रहा ही करते हैं। इस प्रकार किसी भी रचना को एकान्ततः रसभाव-शून्य कहना असंभव है—और इस दृष्टि से नीरस से नीरस भी शब्दार्थ योजना 'चित्र' नहीं अपितु काव्य ही मानी और कही जा सकती है। फिर कविकृति के रूप में 'चित्र' रूप कविकृति की निरर्थक कल्पना का क्या अभिप्राय? यहाँ ऐसा भी नहीं कहा जा सकता कि 'काव्य' तो वह शब्दार्थयोजना है जिसमें वस्तु अथवा अलंकाररूप व्यङ्ग्यार्थ प्रतीत हुआ करते हैं और 'चित्र' वह शब्दार्थयोजना है जहाँ 'वस्तु' अथवा 'अलंकार' रूप व्यङ्ग्यार्थ नहीं प्रतीत हुआ करते। क्योंकि तब तो सरसशब्दार्थयोजना में, काव्य-सामान्य में, वस्तुरूप अथवा अलंकाररूप व्यङ्ग्यार्थ को ही परम काव्यार्थ मानना पड़ जायगा और 'काव्य' के इस अध्यात्म-दर्शन, अर्थात्—

**'काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा।**
**क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः॥'**

आदि को तिलाञ्जलि दे देनी पड़ेगी।

फिर कैसी कविकृति 'चित्र' है? यहाँ सबसे पहले यह जानना आवश्यक है कि 'रसानुभूति' यदि साक्षात् नहीं तो परम्परया, सर्वविध काव्य-प्रकार में सम्भव है। केवल 'रसानुभूति' के मापदण्ड पर काव्य का श्रेणी-विभाग असम्भव है और साथ ही साथ काव्य-क्षेत्र में तारतम्य-प्रदर्शन भी निरर्थक है। काव्य के क्षेत्र में 'ध्वनि' और गुणीभूत 'व्यङ्ग्य' की भाँति 'चित्र' का

भी सीमानिर्देश किया ही जाना चाहिए। यह सीमानिर्देश 'कविविवक्षा' की ही ओर से किया जा सकता है न कि 'सहृदयानुभूति' की ओर से। कवि एक परम स्वतन्त्र प्राणी है, विशृङ्खल जीव है। जैसे यह 'रसविवक्षा' से शब्दार्थ योजना किया करता है वैसे ही शब्दार्थ-चित्रण की प्रेरणा से भी शब्दार्थ योजना किया करता है। काव्यार्थ वह नहीं जिसे हम समझा करें अपितु वह है जो कवि के मन में है। यदि कवि ने चित्रण की प्रेरणा से रचना की है तो उसमें हमें 'चित्र' का दर्शन करना पड़ेगा न कि रस की गन्ध सूँघनी होगी। ऐसी 'चित्रकृति' रूप शब्दार्थ-योजना को यदि रसादिशून्य कहा जाय तो क्या आपत्ति ? यदि ऐसी शब्दार्थयोजना में, कवि-विवक्षा के बिना भी, शब्दार्थ-सामर्थ्य से, रसादि का कोई दूरतः अनुभव हुआ भी तो वह अनुभव सबल नहीं अपितु अतिदुर्बल ही अनुभव होगा और इस दृष्टि से भी ऐसी शब्दार्थ-योजना को 'नीरस' कहा जाय तो क्या आपत्ति ! अर्थात् सहृदय की अनुभूति की दृष्टि से हो या न हो, कवि की विवक्षा की दृष्टि से, कतिपय कविकृतियाँ 'चित्र' ही हैं और जब कि ये रचनायें कविकृति अथवा कविकर्म हैं तो इन्हें 'चित्र-काव्य' कहने में क्या आपत्ति ?

महाकवियों ने भी 'चित्र-काव्य' की रचनायें की हैं किन्तु उनके काव्य-प्रबन्धों की एकघन अनुभूति में 'चित्र' की अनुभूति विलीन हो जाती है और काव्य का आनन्द-चमत्कार ही अवशिष्ट रह जाता है। प्रबन्धध्वनि की अनुभूति के बाद प्रतिपद विचार-विमर्श में 'चित्र-काव्य' का अनुभव यदि हो रहा है तो उसे मानना ही पड़ेगा। प्राथमिक अथवा आभ्यासिक कवि जिस प्रकार की शब्दार्थयोजना से काव्य-रचना का अभ्यास किया करते हैं वह शब्दार्थयोजना 'चित्रकाव्य' ही है न कि ध्वनि अथवा गुणीभूतव्यङ्ग्य काव्य।

(ग) कविकृतियों में एक प्रकार की कविकृति को 'चित्रकाव्य' मानना विश्वनाथ कविराज के लिये अक्षम्य है क्योंकि इनके अनुसार रसात्मक ही वाक्य काव्य हो सकता है, नीरस नहीं। बात तो ठीक है किन्तु यहां ऐसा पता चलता है कि विश्वनाथ कविराज ने, काव्यप्रकाशकार मम्मट के खण्डन के आवेश में, अपनी ही यह उक्ति—

**'ननु तर्हि प्रबन्धान्तर्वर्तिनां केषाञ्चिन्नीरसानां पद्यानां काव्यत्वं न स्यादिति चेत् ? न, रसवत्पद्यान्तर्गतनीरसपदानामिव पद्यरसेन, प्रबन्धरसेनेव तेषां रसवत्ताङ्गीकारात्। यत्तु नीरसेष्वपि गुणाभिव्यञ्जकवर्णसद्भावाद् दोषाभावादलङ्कारसद्भावाच्च काव्यव्यवहारः स रसादिमत्काव्यबन्धसाम्याद्गौण एव।'** (साहित्यदर्पण : १म परिच्छेद)

विस्मृत हो गयी है। यहाँ विश्वनाथ कविराज ने रसमय प्रबन्धों में नीरस वाक्यकदम्बों को 'चित्र'रूप में देखा है और इन्हें उपचारतः 'काव्य' भी कहा है। अब 'काव्यप्रकाश'कार द्वारा निर्दिष्ट 'अवर' शब्दार्थयुगल, किस प्रकार 'नीरस' किन्तु उपचारतः 'काव्य' पद से संकेतित, साहित्य-दर्पणकार-सम्मत उपर्युक्त शब्दार्थयुगल से भिन्न वस्तु है, यह नहीं बताया जा सकता। सरस पद्य की कल्पना तो ठीक ही है किन्तु सरस पद्य में 'नीरस' पद की कल्पना विचित्र है। यदि यहाँ उपचार का आश्रय प्रतीत होता है क्योंकि बिना ऐसा हुये 'पद' को नीरस कहना असंभव है तो अव्यङ्ग्य शब्दार्थयुगल को उपचारतः 'काव्य' कहने में क्या आपत्ति ? वैसे काव्यप्रकाशकार ने यह नहीं कहा कि व्यङ्ग्यार्थशून्य शब्दार्थयुगल को उपचारतः 'अवरकाव्य' कहना चाहिये किन्तु 'अवर' का विशेषण इसी का सूचक है। विश्वनाथ कविराज के अनुसार 'चित्रकाव्य' पद तो खटकता है किन्तु 'गौणकाव्य' पद उचित प्रतीत होता है। ध्वनिवादी काव्याचार्यों ने चित्रालङ्कार के साम्य पर अव्यङ्ग्य-काव्यबन्धों को 'चित्रकाव्य' कह रखा है। विश्वनाथ कविराज को भी काव्य-साहित्य के क्षेत्र में 'चित्र-काव्य' सी किसी वस्तु का आभास तो जहाँ-तहाँ अवश्य हो रहा है किन्तु काव्यप्रकाशकार के सिद्धान्त के खण्डन के आवेग में इस नाम पर बड़ी आपत्ति है।

यहाँ ऐसा समझना सर्वथा समञ्जस लगता है—अलङ्कारवाद की दृष्टि से तो समस्त काव्य-प्रबन्ध 'चित्रकाव्य' की ही श्रेणी में आते हैं। यह तो ध्वनि-दृष्टि की महिमा है कि 'चित्र-काव्य' के व्यापक क्षेत्र में रसात्मक काव्य का स्वर्गीय दृश्य भी दिखायी देने लगता है जिसके चतुर्दिक् गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य की हरी-भरी भूमि पड़ी रहा करती है। चित्र-काव्य का अखण्ड साम्राज्य रस के नियन्त्रण में आकर बहुत संकुचित हो जाता है। ध्वनि-काव्य के क्षेत्र में सहृदय कवि विचरते दिखायी देते हैं, गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य का क्षेत्र विदग्ध कवियों का क्षेत्र है और चित्र-काव्य के क्षेत्र में आभ्यासिक रचनाकार अथवा परिपक्वबुद्धि भी विशृङ्खल कवि अपना-अपना कौशल प्रदर्शित किया करते हैं। चित्र-काव्य वस्तुतः काव्य की प्रतिकृति अथवा अनुकृति रूप हैं। अनुकृति अथवा प्रतिकृति-लेखन में आन्तरिक तत्त्व की रूप-रेखा अप्रकाशित रह जाती है और जो कुछ भी प्रकाशित हो पाता है वह बाह्य संस्थान-रूप ही हुआ करता है। 'ध्वनि' और उसके निस्यन्दभूत 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' रूप 'काव्य' में शब्द और अर्थ का वर्णिकाभङ्ग एक आपातरम्य चमत्कार अवश्य है किन्तु इसके दर्शन में सहृदय सामाजिक को वह पारमार्थिक सुख और सन्तोष नहीं मिला करता जो कि मूल अथवा अनुकार्यरूप रसमय काव्यों के अनुभव में संभव है।

ध्वनि-दर्शन की मान्यता के रहते 'चित्रकाव्य' की मान्यता अनुषङ्गतः आवश्यक हो जाती है। काव्यप्रकाशकार की यही दृष्टि थी। साहित्यदर्पणकार ने इसे क्यों नहीं अपनाया? इसका एक ही कारण प्रतीत होता है और वह है काव्यप्रकाशकार की आलोचना का आवेश।

साहित्यदर्पण का चतुर्थ परिच्छेद समाप्त



# पञ्चमः परिच्छेदः

( व्यञ्जनावृत्ति : स्वरूप-निर्देश )

अथ केयमभिनवा व्यञ्जना नाम वृत्तिरित्युच्यते—

**वृत्तीनां विश्रान्तेरभिधातात्पर्यलक्षणाख्यानाम् ।**
**अङ्गीकार्या तुर्या वृत्तिर्बोधे रसादीनाम् ॥ १ ॥**

( व्यङ्ग्यार्थावबोध में 'अभिधा' का असामर्थ्य )

अभिधायाः संकेतितार्थमात्रबोधनविरताया न वस्त्वलङ्काररसादिव्यंग्य-बोधने क्षमत्वम् । न च संकेतितो रसादिः । नहि विभावाद्यभिधानमेव तद-भिधानम्, तस्य तदेकरूप्यानङ्गीकारात् । यत्र च स्वशब्देनाभिधानं तत्र प्रत्युत

---

अनुवाद—अब यह बताना आवश्यक है कि यह 'व्यञ्जना' नाम की नयी, अभिप्राय प्रकाशिका 'वृत्ति' क्या है और कैसी है । ( क्योंकि बिना व्यञ्जना-विमर्श के 'व्यङ्ग्यप्रधान' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' रूप से, शब्दार्थयुगल का द्विविध काव्य-प्रकार में विभाजन क्योंकर संभव हो ? ) ।

( साथ ही साथ ) रसभावादि की अनुभूति के विश्लेषण के लिए मानना अत्यावश्यक है कि 'व्यञ्जना' नाम की एक नयी वृत्ति है क्योंकि रसभावादि की अनुभूति ऐसी है जहाँ क्या अभिधा, क्या तात्पर्याख्या और क्या लक्षणा सभी वृत्तियां विरतव्यापार ( असमर्थ ) रहा करती हैं ।

विमर्श—रसास्वाद और रसचर्वणा का अटूट सम्बन्ध है और 'चर्वणा' तथा 'अभिव्यंजना' एक ही वस्तु है ( चर्वणा चाऽत्राभिव्यञ्जनमेव, न तु ज्ञापनम् प्रमाणव्यापारवत्, नाप्युत्पादनम्, हेतुव्यापारवत् ) ( ध्वन्यालोकलोचन : १म उद्योत ) । विश्वनाथ कविराज ने यहाँ जो रस के लिये व्यंजना की अनिवार्य मान्यता पर जोर दिया है उसका अभिप्राय यही है कि 'रस'रूप काव्यपरमार्थ में न तो 'अभिधा' का हाथ हो सकता है और न 'लक्षणा' का और न 'तात्पर्यवृत्ति' का ही, क्योंकि विभावादि का साधारणीकरण अभिधा-लक्षणा और तात्पर्यवृत्ति के सामर्थ्य के परे की बात है । 'रचना'रूप प्रतीति के अभ्युदय में व्यञ्जनात्मक ध्वननव्यापार ही समर्थ है क्योंकि इसी से सामाजिक का हृदय कविसमर्पित विषयों में तन्मय हुआ करता है जिससे रसानुभव में पड़ सकनेवाली विघ्नबाधायें दूर हो जाती हैं और 'रस'रूप काव्यार्थ का साक्षात्कार संभव हो जाता है ।

'व्यञ्जना' शक्ति कविता अथवा वस्तुतः कला-सरस्वती की शक्ति है और इसी शक्ति में वह सामर्थ्य है जो महाकवियों की महिमा का प्रकाशन किया करती है—

'सरस्वती स्वादु तदर्थवस्तु निष्यन्दमाना महतां कवीनाम् ।
अलोकसामान्यमभिव्यनक्ति परिस्फुरन्तं प्रतिभाविशेषम् ॥'

( आनन्दवर्धनाचार्य )

अनुवाद—वस्तु-अलङ्कार किंवा रसभावादिरूप व्यङ्ग्यार्थ के अवबोधन में 'अभिधा' वृत्ति सर्वथा असमर्थ रहा करती है क्योंकि अभिधा का जो भी सामर्थ्य है वह एकमात्र

दोष एवेति वक्ष्यामः। क्वचिच्च 'शृङ्गाररसोऽयम्' इत्यादौ स्वशब्देनाभिधानेऽपि न तत्प्रतीतिः, तस्य स्वप्रकाशानन्दरूपत्वात्।

( अभिहितान्वयवाद-सम्मत तात्पर्यवृत्ति में व्यङ्ग्यावबोधन की अशक्ति )

अभिहितान्वयवादिभिरङ्गीकृता तात्पर्याख्या वृत्तिरपि संसर्गमात्रे परिक्षीणा न व्यङ्ग्यबोधिनी।

---

संकेतित अर्थ के अववोध में ही क्षीण हो जाया करता है। ( वस्तु अलङ्कार किंवा ) रसभावादिरूप अभिव्यङ्ग्य अर्थ कुछ इस प्रकार के अर्थ हैं जिन्हें शब्दों का संकेतित अर्थ कहना कदापि संभव नहीं। रसभावादिरूप अर्थ को 'संकेतित' अर्थप्रकार तब कहा जा सकता था जब कि विभावादिरूप वाच्यार्थ की ही भांति रसभावादिरूप अर्थ भी वाच्यार्थ ही हुआ करता। किन्तु बात ऐसी है कि विभावादिरूप वाच्यार्थ और रसभावादिरूप अभिप्राय एकरूप नहीं अपि तु परस्पर भिन्नरूप रहा करते हैं। रसभावादि-वाचक पदों के द्वारा ( रति, शृङ्गार आदि पदों के द्वारा ) रसभावादि का प्रतिपादन हो भी तो कैसे हो? क्योंकि यदि कहीं ऐसा किया भी जाय तो वह दोष ही होगा, गुण नहीं। रसभाव तो स्वप्रकाशानन्दरूप काव्य-रहस्य है। इसे 'यह शृङ्गार रस है' आदि पदों के प्रयोग से क्योंकर प्रतिपादित किया जा सके? क्योंकि ( समुचित रसयोजना-शून्य किसी शब्दार्थसन्दर्भ के लिये ) 'यह शृङ्गार रस है' आदि कहने से भी रतिचर्वणा आदि क्योंकर होने लगी!

विमर्श—( क ) रसज्ञता का ही दूसरा नाम सहृदयता है। कवि-प्रयुक्त शब्दों का नैसर्गिक चारुत्व उनका रसादिसमर्पणसामर्थ्य ही है और कुछ नहीं। काव्य-शब्दों का रसादिसमर्पण-सामर्थ्य उनका व्यञ्जकताव्यापार है न कि अभिधान-व्यापार। क्यों? इसलिये कि शब्दों का जो भी वाचकताश्रित सौन्दर्य है वह उनके अर्थ की दृष्टि से तो उनकी प्रसादमयता में समाप्त हो जाता है और उनके प्रातिस्विक स्वरूप की दृष्टि से अनुप्रासादि शब्दालङ्कारों में अन्तर्भाव पाया जाता है। रस के साथ शब्दों का वाचकाश्रित सौन्दर्य वस्तुतः उनके व्यञ्जनाश्रित सौन्दर्य में परिणत हो जाया करता है। अभिधा के अतिरिक्त व्यञ्जना तो माननी ही पड़ेगी क्योंकि 'काव्य' और 'रस' का सम्बन्ध, बिना व्यञ्जना के माने, कदापि नहीं समझा-समझाया जा सकता। ध्वनिकार ने इसीलिये कहा है—'यतश्च स्वाभिधानमन्तरेण केवलेभ्योऽपि विभावादिभ्यो विशिष्टेभ्यो रसादीनां प्रतीतिः। केवलाच्च स्वाभिधानादप्रतीतिः। तस्मादन्वयव्यतिरेकाभ्यामभिधेयसामर्थ्याक्षिप्तत्वमेव रसादीनाम्। न त्वभिधेयत्वं कथञ्चित्।'

( ध्वन्यालोक : १म उद्योत )

अनुवाद—तात्पर्यवृत्ति भी जिसे अभिहितान्वयवादी ( महामीमांसकों के अनुयायी ) आलङ्कारिक माना करते हैं, व्यङ्ग्यार्थ के अवबोधन में असमर्थ ही रहा करती है क्योंकि तात्पर्यवृत्ति का जो भी व्यापार है वह एकमात्र 'संसर्ग' अथवा वाक्यघटक पदों के परस्पर सम्बन्ध में ही समाप्त हो जाया करता है।

विमर्श—शब्द का अभिधाव्यापार तो उसके सामान्य स्वरूप अर्थ के अवबोधन का व्यापार है किन्तु लोकयात्रा शब्द के सामान्य स्वरूप अर्थ से नहीं चला करती, उसके लिये तो उसके विशेष स्वरूप अर्थ का अवबोध अपेक्षित है जो कि वाक्यगत पदों का अर्थ है और आकांक्षादि के कारण गुण-प्रधान भाव में परस्पर संवद्ध अर्थ है जिसके अवबोध के लिये 'तात्पर्य-वृत्ति' की मान्यता आवश्यक है। इस तात्पर्यवृत्ति का व्यङ्ग्यार्थ से क्या सम्बन्ध, जब कि उसका

( अभिधा के दीर्घदीर्घतर व्यापार में भी व्यञ्जना का अन्तर्भाव असंभाव्य )

यच्च केचिदाहुः—'सोऽयमिषोरिव दीर्घदीर्घतरोऽभिधाव्यापारः' इति। यच्च धनिकेनोक्तम्—

तात्पर्याव्यतिरेकाच्च व्यञ्जकत्वस्य न ध्वनिः।
यावत्कार्यप्रसारित्वात्तात्पर्यं न तुलाधृतम्॥' इति।

तयोरुपरि 'शब्दबुद्धिकर्मणां विरम्य व्यापाराभावः' इति वादिभिरेव पातनीयो दण्डः।

एवं च किमिति लक्षणाऽप्युपास्या ? दीर्घदीर्घतराभिधाव्यापारेणापि तदर्थबोधसिद्धेः। किमिति च 'ब्राह्मण ! पुत्रस्ते जातः, कन्या ते गर्भिणी' इत्यादावपि हर्षशोकादीनामपि न वाच्यत्वम्।

---

व्यापार पदार्थों के परस्परान्वयमात्र में समाप्त हो जाया करता हैं और व्यङ्ग्यार्थ परस्परान्वित अर्थ से सर्वथा विलक्षण अर्थप्रकार लगा करता है। आचार्य अभिनवगुप्त ने स्पष्ट कहा है—

'पदार्थेषु सामान्यात्मसु अभिधाव्यापारः समयापेक्षयार्थावगमनशक्तिर्ह्यभिधा। समयश्च तावत्येव, न विशेषांशे, आनन्त्याद् व्यभिचाराच्चैकस्य। ततो विशेषरूपे वाक्यार्थे तात्पर्यशक्तिः परस्परान्विते 'सामान्यान्यन्यथासिद्धेर्विशेषं गमयन्ति हि' इति न्यायात्।'

'सिंहो माणवकः' इत्यत्र द्वितीयकक्ष्यानिविष्टतात्पर्यशक्तिसमर्पितान्वयबाधकोल्लासानन्तरमभिधातात्पर्यशक्तिद्वयव्यतिरिक्ता तावत्तृतीयैव शक्तिस्तद्‌बाधकविधुरीकरणनिपुणा लक्षणाभिधाता समुल्लसति।' ( ध्वन्यालोक लोचन : १ म उद्योत )

अर्थात् जब कि तात्पर्यशक्ति के बाद भी लक्षणा का मानना अनिवार्य हो जाता है तब तात्पर्यशक्ति द्वारा व्यङ्ग्यार्थावबोध की बात असंगत नहीं तो और क्या ?

अनुवाद—यहां कुछ आलङ्कारिकों का यह कहना है कि 'अभिधा'वृत्ति को ही सर्वत्र संचरणशील शब्दशक्ति मान लेने पर 'व्यञ्जना'की अतिरिक्त मान्यता अनावश्यक हो जाती है क्योंकि जब कि अभिधा का यह सिद्धान्त है कि 'अभिधाव्यापार वाण के वेगरूप व्यापार की भांति अतिदीर्घगामी व्यापार है ( अर्थात् जसे किसी शक्तिशाली धनुर्धर द्वारा चलाया गया वाण क्या कवचभेद, क्या मर्मभेद और क्या प्राणनाश सब कुछ किया करता है वैसे ही शब्द का सर्वत्र संचरणशील अभिधाव्यापार भी पदार्थबोध, पद-पदार्थ-संसर्गबोध, यहाँ तक कि व्यङ्ग्यार्थ बोध-सब कुछ कर सकता है ) तब 'व्यञ्जना' का क्या उपयोग और क्या काम !'

इसी भांति ( दशरूपककार ) आचार्य धनिक की यह मान्यता है कि 'जो भी ध्वनि अथवा व्यङ्ग्यार्थ है उसके प्रत्यायन के लिये ( काव्य-नाट्य की ) तात्पर्यवृत्ति ही पर्याप्त है। बात वस्तुतः यह है कि जिसे 'व्यञ्जना'वृत्ति कहा गया है वह तात्पर्यवृत्ति के अतिरिक्त और कोई वृत्ति नहीं, क्योंकि जब कि तात्पर्यवृत्ति के ही द्वारा संसर्गबोध किं वा पार्यन्तिक व्यङ्ग्यार्थबोध दोनों संभव हैं तब तात्पर्यवृत्ति को संसर्ग बोध में ही नियन्त्रित मानना सर्वथा निराधार ही है।'

किन्तु उपर्युक्त दोनों मान्यतायें निरर्थक हैं। वस्तुतः अभिहितान्वयवादी मीमांसाचार्यों की यह मान्यता ही कि 'क्या शब्द, क्या बुद्धि और क्या कर्म तीनों ऐसे हैं कि एक बार यदि कहीं अपना-अपना कार्य कर चुके तो पुनः वहां वे किसी प्रकार का व्यापार नहीं कर सकते' अभिधादैर्घ्यवादी और व्यङ्ग्यबोधसमर्थ तात्पर्यव्यापारवादी आलङ्कारिकों

( दशरूपककार-सम्मत तात्पर्यवृत्ति में भी व्यञ्जना का अन्तर्भाव असंभव )

यत्पुनरुक्तं 'पौरुषेयमपौरुषेयं च वाक्यं सर्वमेव कार्यपरम् , अतत्परत्वेऽनुपादेयत्वादुन्मत्तवाक्यवत् । ततश्च काव्यशब्दानां निरतिशयसुखास्वादव्यतिरे-

---

के सिर पर प्रहार सी करती प्रतीत हो रही है। यदि अभिधा का व्यापार दीर्घदीर्घतर व्यापार माना गया तब ऐसा माननेवाले काव्याचार्यों को तो 'लक्षणा' व्यापार मानना ही नहीं चाहिये ? क्योंकि जो भी लक्षणावृत्तिवेद्य अर्थ है वह सब तो दीर्घदीर्घव्यापारवती अभिधा द्वारा ही वेद्य सिद्ध हो गया ? साथ ही साथ अतिदीर्घ-अभिधाव्यापारवाद की दृष्टि से तो अनेकानेक प्रसङ्गों जैसे कि 'ब्राह्मण ! तुम्हें पुत्र हुआ है और तुम्हारी कन्या को गर्भ रह गया है' आदि-आदि में ( मुखप्रसाद और मुखमालिन्य आदि चिह्नों के दर्शन से ) हर्ष और शोक का ज्ञान भी अभिधेय ही माना जायगा ( जब कि इसे सभी अनुमानतः सिद्ध माना करते हैं ) ?

विमर्श—अभिधा का दीर्घदीर्घतर व्यापारवाद अन्विताभिधानवादी मीमांसकों के अनुयायी आलङ्कारिकों का वाद है। इसके उल्लेख के साथ-साथ इसका खण्डन लोचनकार की इन पंक्तियों में स्पष्ट है—

'योऽप्यन्विताभिधानवादी 'यत्परः शब्दः स शब्दार्थः' इति हृदये गृहीत्वा शरवदभिधाव्यापारमेव दीर्घदीर्घमिच्छति, तस्य यदि दीर्घो व्यापारस्तदेकोऽसाविति कुतः ? भिन्नविषयत्वात् । अथानेकोऽसौ ? तद्विषयसहकारिभेदादसजातीय एव युक्तः सजातीये च कार्ये विरम्य व्यापारः शब्दकर्मबुद्ध्यादीनां पदार्थविद्भिर्निषिद्धः । असजातीये चाऽस्मत्पक्ष एव । अथ योऽसौ चतुर्थकक्षानिविष्टोऽर्थः स एव झटिति वाक्येनाभिधीयत इत्येवंविधं दीर्घदीर्घत्वं विवक्षितं तर्हि तत्र संकेताकरणात् कथं साक्षात् प्रतिपत्तिः ? निमित्तेषु संकेतः, नैमित्तिकस्त्वसावर्थस्संकेतानपेक्ष एवेति चेत्—पश्यत श्रोत्रियस्योक्तिकौशलम् । यो ह्यसौ पर्यन्तकक्षाभाग्यर्थः प्रथमं प्रतीतिपथमवतीर्णः तस्य पश्चात्तनाः पदार्थावगमाः निमित्तभावं गच्छन्तीति नूनं मीमांसकस्य प्रपौत्रं प्रति नैमित्तिकत्वमभिहितम् ।'

( ध्वन्यालोक लोचन : १ म उद्योत )

अर्थात् यदि शब्द का दीर्घदीर्घतर व्यापार मान लिया जाय तब यह बताना आवश्यक हो जायगा कि यह दीर्घदीर्घतर व्यापार एकरूप का हुआ करता है या भिन्न रूप का। इसे एकरूप का तो माना नहीं जा सकता क्योंकि इसके वाच्यरूप विषय से तात्पर्यरूप विषय भिन्न प्रतीत होता है और साथ ही साथ लक्ष्यरूप और व्यङ्ग्यरूप विषय तो भिन्न भिन्न हैं ही। अब इस दीर्घदीर्घतर व्यापार को भिन्नरूप मानना भी उचित नहीं प्रतीत होता क्योंकि तब इस व्यापार में विषयभेद और सहकारिभेद से एकजातीयता न रह पायेगी और यह भिन्नजातीय बन जायगा। भिन्नजातीय दीर्घदीर्घतर व्यापार तो व्यञ्जना-वाद के मानने से ही संगत हो पाता है न कि अभिधादैर्घ्यवाद के मानने में। एक शब्द में भिन्नजातीय व्यापार का यही अभिप्राय है कि उसमें अभिधान शक्ति, लक्षणाशक्ति और अवगमनशक्ति यथासंभव किंवा यथास्थान स्वभावतः है।

यहां अभिधा के दीर्घ व्यापार का अभिप्राय चतुर्थ कक्षा के व्यङ्ग्यार्थ का अविलम्ब अवबोध मानना तो उपहासास्पद है क्योंकि व्यङ्ग्यार्थ को संकेतित अर्थ नहीं माना गया। यह क्या मानना कि व्यङ्ग्यार्थरूप वाक्यार्थ तो शब्द श्रवण के बाद ही प्रतीत हो जाय और उसके बाद पदार्थबोध को उसका निमित्त समझ लिया जाय ?

अनुवाद—इसके अतिरिक्त ( दशरूपककार ) आचार्य धनिक का यह भी कथन है—'क्या लौकिक और क्या वैदिक-समस्त वाक्य एकमात्र कार्यपरक हुआ करते हैं क्योंकि

केण प्रतिपाद्यप्रतिपादकयोः प्रवृत्त्यौपयिकप्रयोजनानुपलब्धेर्निरतिशयसुखास्वाद एव कार्यत्वेनावधार्यते। 'यत्परः शब्दः स शब्दार्थः' इति न्यायात्' इति। तत्र प्रष्टव्यम्—किमिदं तत्परत्वं नाम, तदर्थत्वं वा, तात्पर्यवृत्त्या तद्बोधकत्वं वा? आद्ये न विवादः, व्यङ्ग्यत्वेऽपि तदर्थतानपायात्। द्वितीये तु—केयं तात्पर्याख्या वृत्तिः, अभिहितान्वयवादिभिरङ्गीकृता, तदन्या वा? आद्ये दत्तमेवोत्तरम्।

द्वितीये तु—नाममात्रे विवादः, तन्मतेऽपि तुरीयवृत्तिसिद्धेः। नन्वस्तु युगपदेव तात्पर्यशक्त्या विभावादिसंसर्गस्य रसादेश्च प्रकाशनम्—इति चेत्? न, तयोर्हेतुफलभावाङ्गीकारात्। यदाह मुनिः—'विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः' इति। सहभावे च कुतः सव्येतरविषाणयोरिव कार्यकारणभावः? पौर्वापर्यविपर्ययात्।

---

बिना ऐसा हुए ये सब उसी भाँति अनुपादेय (अप्रमाण) हैं जिस भाँति पागलों की बातचीत हुआ करती है और इसलिये काव्य-वाक्यों का जो रसरूप आस्वाद है उसे वस्तुतः उनका कार्य ही मानना उचित है क्योंकि कवि और सामाजिक (प्रतिपादक और प्रतिपाद्य) दोनों की दृष्टि से, रसास्वाद के अतिरिक्त और कोई भी (धर्मार्थकामरूप) प्रयोजन जो कि उन्हें काव्य के प्रति (काव्य की रचना और रसना के प्रति) प्रेरित किं वा प्रवृत्त कर सके, ढूंढे नहीं मिलता। वस्तुतः कहा भी गया है कि 'जिस अभिप्राय के लिये शब्द का उच्चारण अथवा प्रयोग किया जाय वही अभिप्राय उस शब्द का अभिप्राय है (काव्यशब्द का उच्चारण अथवा प्रयोग यदि रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ के अवबोध के लिये है तो काव्यशब्द का अभिप्राय रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ ही है)।'

किन्तु यह सब भी निरर्थक ही है। क्यों! इसलिये कि पहले तो (काव्य-वाक्य के) 'तत्पर' होने का अभिप्राय स्पष्ट होना चाहिये। काव्यवाक्य का 'तत्पर' (व्यङ्ग्यपर) होना क्या है? क्या इसके 'तत्पर' होने का अभिप्राय सामान्यतः 'तदर्थक' (व्यङ्ग्यार्थक) होना है या तात्पर्यवृत्ति के द्वारा 'तद्बोधक' (व्यङ्ग्यार्थावबोधक) होना है? यदि पहली संभावना मानी जाय अर्थात् काव्य-वाक्य को सामान्यतः 'व्यङ्ग्यार्थपरक' समझा जाय तब तो कोई विवाद नहीं क्योंकि काव्यार्थ का व्यञ्जना-वेद्य होना भी तो व्यङ्ग्यार्थपरक ही होना है। किन्तु दूसरी जो संभावना है अर्थात् तात्पर्यवृत्ति के द्वारा काव्यवाक्य के 'तद्बोधक' (व्यङ्ग्यार्थावबोधक) होने की जो मान्यता है उसमें विवाद खड़ा होता है। विवाद यों है कि यह 'तात्पर्यवृत्ति' (जो कि व्यङ्ग्यार्थावबोधक वृत्ति मानी गयी है) क्या अभिहितान्वयवादी आचार्यों की मान्यता की वृत्ति है? यदि यह 'तात्पर्यवृत्ति' अभिहितान्वयवाद-सम्मत तात्पर्यवृत्ति हो, तब तो इसके द्वारा व्यङ्ग्यार्थावबोध की असंभावना पहले ही बतायी जा चुकी है। और यदि इसे किसी और प्रकार की वृत्ति माना जाय तब तो यही कहना पड़ेगा कि वस्तुतः यह वृत्ति 'व्यञ्जना' वृत्ति का एक नामान्तर है क्योंकि इस 'तात्पर्यवृत्ति'वाद में भी, 'व्यञ्जनावृत्ति'वाद की ही भांति, (रसादिरूप काव्यार्थ-विश्लेषण के लिए), अभिधा, अभिहितान्वयवादसम्मत तात्पर्यवृत्ति और लक्षणा के अतिरिक्त एक चौथी वृत्ति को ही अनिवार्यतः माना जा रहा है।

अब यदि यह कहा जाय कि यह वृत्ति चतुर्थी 'वृत्ति' नहीं, और तात्पर्यवृत्ति भी 'व्यञ्जना' का नामान्तर नहीं अपि तु प्राचीन परम्परा-सम्मत ही वृत्ति है जिसके द्वारा विभावादि संसर्गबोध और रसादिबोध—दोनों साथ ही साथ संभव हैं, तब इसका सीधा उत्तर यह होगा

( लक्षणा में व्यञ्जना का अन्तर्भाव अयुक्तियुक्त )

'गङ्गायां घोषः' इत्यादौ तटाद्यर्थमात्रबोधविरताया लक्षणायाश्च कुतः शीतत्वपावनत्वादिव्यङ्ग्यबोधकता । तेन तुरीया वृत्तिरुपास्यैवेति निर्विवादमेतत् ।

---

कि किसी प्रकार की भी तात्पर्यवृत्ति के द्वारा विभावादि-संसर्ग और रसादि का एककालिक बोध नहीं हो सकता क्योंकि कारणरूप से अवस्थित विभावादि संसर्ग-बोध और कार्यरूप से अवस्थित रसादिबोध एक समय में क्योंकर होने लगे ? विभावादिबोध और रसादिबोध में हेतु-फल-भावरूप सम्बन्ध ही दोनों को भिन्नकालिक सिद्ध किया करता है जैसा कि नाट्याचार्य भरतमुनि ने स्पष्ट कहा है—'विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भाव ( की हेतुता ) से ही 'रस' ( रूप फल ) की निष्पत्ति हुआ करती है ।'

यहाँ एक और भी बात है और वह यह है कि यदि विभावादिबोध और रसादिबोध जो एक साथ होनेवाला 'बोध' अथवा अनुभव माना जाय तब जैसे किसी जानवर की बायीं और दाहिनी सींग में कोई कार्य-कारणभाव नहीं माना जाया करता वैसे ही यहां भी कोई कार्य-कारणभाव ( जैसा कि रस-सूत्र में सिद्ध है ) न माना जाना चाहिये और जब कि यहां कोई कार्य-कारणभाव नहीं तब विभावादि और रसादि के बोध की पौर्वापर्य-व्यवस्था किस काम की ?

विमर्श—विश्वनाथ कविराज ने यहां आचार्य धनिकसम्मत तात्पर्यवृत्ति द्वारा रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ के प्रत्यायन को जो खण्डन किया है वह सर्वथा युक्तियुक्त है । आचार्य धनिक ने 'काव्य' और 'रस' में व्यङ्ग्यव्यञ्जकभाव का सम्बन्ध न मानकर भाव्यभावकभाव का सम्बन्ध माना था और 'भावना' को काव्य-शब्दों की अतिरिक्त शक्ति न मानकर 'तात्पर्य'वृत्ति द्वारा ही रसरूप काव्यवाक्यार्थ की प्रतीति का सिद्धांत अपनाया था—

'यथा लौकिकवाक्येषु श्रूयमाणक्रियेषु 'गामभ्याज' इत्यादिषु अश्रूयमाणक्रियेषु च 'द्वारं द्वारम्' इत्यादिषु स्वशब्दोपादानात् प्रकरणादिवशाद् बुद्धिसन्निवेशिनी क्रियैव कारकोपचिता काव्येष्वपि क्वचित् स्वशब्दोपादानात् 'प्रीत्यै नवोढा प्रिया' इत्येवमादौ क्वचिच्च प्रकरणादिवशान्नियताभिहितविभावाद्यविनाभावाद्वा साक्षाद् भावकचेतसि विपरिवर्तमानो रत्यादिः स्थायी स्वस्वविभावानुभावव्यभिचारिभिस्तत्तच्छब्दोपनीतैः संस्कारपरम्परया परं प्रौढिमानीयमानो रत्यादिर्वाक्यार्थः । न चापदार्थस्य वाक्यार्थत्वं नास्तीति वाच्यम्—कार्यपर्यवसायित्वात्तात्पर्यशक्तेः ।' ( दशरूपक : ४ थं प्रकाश )

किंतु साधारण वाक्यों में क्रिया का परमार्थ और काव्यवाक्यों में रस का परमार्थ दोनों परस्पर ऐसे विलक्षण हैं कि एक को यदि तात्पर्य कहा गया तो दूसरे को 'व्यंग्य' कहना ही उचित प्रतीत होता है । रस यदि 'व्यंग्य' कहा गया तो 'व्यञ्जनावृत्ति' की मान्यता अनिवार्य हो गयी ।

अनुवाद—( जैसे 'अभिधा' और 'तात्पर्यवृत्ति' में व्यञ्जना का अन्तर्भाव असम्भव है जैसा कि बताया जा चुका है, वैसे ही ) लक्षणा में भी व्यञ्जना का अन्तर्भाव युक्तिसंगत नहीं क्योंकि 'गङ्गायां घोषः' आदि लाक्षणिक प्रसङ्गों में जो शैत्य और पावनत्व आदि रूप व्यङ्ग्यार्थ प्रतीत हुआ करता है उसे लक्षणा द्वारा प्रतीत मानना असम्भव है । यहां जब कि लक्षणा केवल 'तट' आदि रूप अर्थ के अवबोध में ही विरतव्यापार हो जाय, जैसा कि स्पष्ट ही है, तब इससे, इस अर्थ से सर्वथा विलक्षण, शैत्य-पावनत्वादिरूप अर्थ का अवबोध क्योंकर होने लगे ?

( वाच्यार्थ और और व्यङ्ग्यार्थ के मौलिक भेदों में व्यञ्जना की मान्यता का बीज )

किंच—

बोद्धृस्वरूपसंख्यानिमित्तकार्यप्रतीतिकालानाम् ।
आश्रयविषयादीनां भेदाद्भिन्नोऽभिधेयतो व्यङ्ग्यः ॥ २ ॥

( १—बोद्धृभेद )

वाच्यार्थव्यङ्ग्यार्थयोर्हि पदतदर्थमात्रज्ञाननिपुणैर्वैयाकरणैरपि सहृदयैरेव च संवेद्यतया बोद्धृभेदः ।

---

**विमर्श**—यहां साहित्यदर्पणकार की विचारधारा का यह आधार है—

'यद्विषयो लक्षणाव्यापारो न तद्विषयो ध्वननव्यापारः । न च भिन्नविषययोर्धर्मधर्मिभावः, धर्म एव च लक्षणमित्युच्यते । तत्र लक्षणा तावद्मुख्यार्थविषयो व्यापारः । ध्वननं च प्रयोजनविषयम् । न च तद्विषयोऽपि द्वितीयो लक्षणाव्यापारो युक्तः, लक्षणासामग्र्यभावात् ।'

( ध्वन्यालोकलोचन : १म उद्योत )

अर्थात् 'गङ्गायां घोषः' आदि प्रसंगों में अर्थावबोध के विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि यहां लक्षणा का विषय कुछ है और व्यञ्जना का कुछ। लक्षणा का विषय तो 'तट' है और व्यञ्जना का है 'शैत्यपावनत्व' । लक्षणाशक्ति तो 'गङ्गा'पद के अमुख्य अर्थ के उपस्थापन में समर्थ है और व्यञ्जना द्वारा 'शैत्यपावनत्व' आदि वक्तृहृदयगत प्रयोजन का प्रत्यायन हुआ करता है। 'गङ्गा' शब्द में लक्षणा द्वारा शैत्यपावनत्वादि की प्रतिपत्ति नहीं मानी जा सकती क्योंकि शैत्यपावनत्वादि-रूप प्रयोजनों के प्रत्यायन में गङ्गाशब्द बाधित नहीं हुआ करता। लक्षणा तो मुख्यार्थ में जन्म लेती हैं। अबाधित शैत्यपावनत्वादि रूप प्रयोजनभूत अर्थ की प्रतिपत्ति में लक्षणा की क्या संभावना ?

**अनुवाद—'व्यञ्जना' को तुरीयावृत्ति मानना इसलिये भी अत्यन्त आवश्यक है क्योंकि वाच्य और व्यङ्ग्य अर्थों के निम्न भेदों का अपलाप कदापि संभव नहीं। वाच्य और व्यंगय के जो पारस्परिक भेद हैं वे ये हैं—( १ ) बोद्धृभेद, ( २ ) स्वरूपभेद, ( ३ ) संख्याभेद, ( ४ ) निमित्तभेद, ( ५ ) कार्यभेद, ( ६ ) प्रतीतिभेद, ( ७ ) कालभेद, ( ८ ) आश्रयभेद, ( ९ ) विषयभेद और ( १ ) अन्यान्यनिमित्तक भेद ।**

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार ने ध्वन्यालोक, ध्वन्यालोकलोचन और काव्यप्रकाश की व्यञ्जनासिद्धिविषयक युक्तियों का यहां जो वर्गीकरण किया है वह सर्वथा युक्तियुक्त है। साहित्यदर्पण की यह कारिका संक्षेप में व्यञ्जना-प्रस्थापन का बड़ा सुन्दर विचारसूत्र है ।

**अनुवाद—वाच्यार्थ और व्यंगयार्थ का परस्पर भेद सबसे पहले इसलिये सिद्ध है कि वाच्यार्थ के जाननेवाले लोगों से व्यंग्यार्थ के जाननेवाले लोग भिन्न हुआ करते हैं। जब कि वाच्यार्थ के बोद्धा लोग केवल पदपदार्थ-बोध में निपुण 'वैयाकरण' हुआ करते हैं, व्यंगयार्थ के बोद्धा लोगों का, काव्यभावना-निपुण 'सहृदय' कहा जाया करता है ।**

**विमर्श**—यदि वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ में कोई भेद न होता तो या तो काव्य के सभी सामाजिक पाठक कहे जाते या सहृदय। किन्तु कुछ लोग पाठक कहे जाते हैं और कुछ लोग सहृदय। काव्य के पाठक वे हैं जो उसके वाच्यार्थ से परिचित हो पाते हैं और सहृदय काव्य रसिक वे जिनका मनोमुकुर काव्यार्थ के प्रतिबिम्बन में समर्थ रहा करता है अथवा जो व्यंगयार्थ समझने में निपुण हुआ करते हैं। ध्वनिकार ने इसीलिए कहा है—

'शब्दार्थशासनज्ञानमात्रेणैव न वेद्यते ।
वेद्यते स तु काव्यार्थतत्त्वज्ञैरेव केवलम् ॥'

( २—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का स्वरूपभेद )

'मम धम्मिअ—' इत्यादौ क्वचिद्वाच्ये विधिरूपे निषेधरूपतया, क्वचित् 'निःशेषच्युतचन्दनम्–' इत्यादौ निषेधरूपे विधिरूपतया च स्वरूपभेदः।

( ३—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का इयत्ता-भेद )

'गतोऽस्तमर्कः' इत्यादौ च वाच्योऽर्थ एक एव प्रतीयते। व्यङ्ग्यस्तु तद्बोद्धादिभेदात् क्वचित् 'कान्तमभिसर' इति, 'गावो निरुध्यन्ताम्' इति, 'नायकस्यायमागमनावसरः' इति, 'संतापोऽधुना नास्ति' इत्यादिरूपेणानेक इति संख्याभेदः।

---

सोऽर्थो यस्मात् केवलं काव्यार्थतत्त्वज्ञैरेव ज्ञायते। यदि च वाच्यरूप एवासावर्थः स्यात्तद्वाच्यवाचकरूपपरिज्ञानादेव तत्प्रतीतिः स्यात्। अथ च वाच्यवाचकलक्षणमात्रकृतश्रमाणां काव्यतत्त्वार्थभावनाविमुखानां स्वरश्रुत्यादिलक्षणमिवाऽप्रतीतानां गान्धर्वलक्षणविदामगोचर एवासावर्थः।' ( ध्वन्यालोक : १. ७ )

अर्थात् वाच्यार्थ के बोद्धा और व्यङ्ग्यार्थ के मर्मज्ञ लोगों में बड़ा भेद है। वाच्यार्थ के बोद्धा केवल वाच्यवाचकस्वरूप से परिचित हुआ करते हैं जब कि व्यङ्ग्यार्थ के मर्मज्ञ काव्य-चर्वणा का आनन्द लिया करते हैं।

अनुवाद—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का भेद उनके स्वरूप-भेद से भी सिद्ध है। जैसे कि 'भम धम्मिअ' ( भ्रम धार्मिक ) आदि प्रसङ्गों में जब कि वाच्यार्थ विधिस्वरूप रहा करता है तब व्यङ्ग्यार्थ निषेध-स्वरूप ( निषेधात्मक ) प्रतीत हुआ करता है और कहीं, जैसे कि 'निःशेषच्युतचन्दनम्' आदि प्रसङ्गों में जब कि वाच्यार्थ का स्वरूप 'निषेध' है तो व्यङ्ग्यार्थ का स्वरूप 'विधि' हो गया है।

विमर्श—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ के स्वरूप-भेद के समर्थन में ध्वनिकार ने बड़ा सुन्दर कहा है—

'प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम्।
यत्तत् प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु॥'

( ध्वन्यालोक : १. ४ )

अर्थात् जैसे रमणी का लावण्य उसके अलङ्कृत अथवा अनलङ्कृत अङ्ग-प्रत्यङ्ग से सर्वथा भिन्न एक सहृदयलोचनामृत तत्त्व हुआ करता है वैसे ही कविता का व्यङ्ग्यार्थ उसके वाच्यवाचक प्रपञ्च और उस वाच्यवाचकप्रपञ्च के चारुत्व से भी भिन्न एक सहृदय-हृदयसंवेद्य ही अर्थतत्त्व है। कहीं वाच्य विधिरूप से अवस्थित रह जाता है और व्यङ्ग्य प्रतिषेधरूप से अवभासित प्रतीत हुआ करता है। कहीं वाच्य प्रतिषेधात्मक हुआ करता है और व्यङ्ग्य विधिरूप से चमत्कारजनक लगा करता है। भला वाच्य और व्यङ्ग्य में ऐक्य कहां? और अभिधा और व्यञ्जना में अभेद कैसा?

अनुवाद—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का भेद इससे भी सिद्ध है कि जब कि वाच्यरूप अर्थ एकविध ( एकसंख्यक ) हुआ करता है, व्यङ्ग्यरूप अर्थ अनेकविध ( अनेकसंख्यक ) हो जाया करता है। जैसे कि 'गतोऽस्तमर्कः' 'सूर्य अस्त हो गया' आदि प्रसङ्गों में ही यदि सायंकालरूप वाच्यार्थ एकविध ही रह गया है तो व्यङ्ग्यार्थ, उन-उन कारणों से, नानाविध हो जाया करता है क्योंकि इससे कहीं यह व्यङ्ग्यार्थ निकलता है कि 'प्रेममिलन की तैयारी कर', कहीं यह कि 'चरती गौओं को इकट्ठा कर' कहीं यह कि 'प्रेमी की आगमनवेला आ पहुँची', कहीं यह कि 'अब गरमी गयी', कहीं कुछ और कहीं कुछ और।

( ४—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का निमित्त-भेद )

वाच्यार्थः शब्दोच्चारणमात्रेण वेद्यः, एष तु तथाविधप्रतिभानैर्मल्यादिनेति निमित्तभेदः।

( ५—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का प्रभाव-भेद )

प्रतीतिमात्रकरणाच्चमत्कारकरणाच्च कार्यभेदः।

( ६—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ में प्रतीति-भेद )

केवलरूपतया चमत्कारितया च प्रतीतिभेदः।

---

**विमर्श**—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ के इयत्ता-भेद का कारण यह है कि वाच्यार्थ तो संकेतित होने से नियतस्वरूप और नियतस्वभाव का रहा करता है किन्तु व्यङ्ग्यार्थ असंकेतित होने से, प्रकरणादि के अवच्छेद से प्रतीत होने के कारण, अनियतस्वरूप और अनियत स्वभाव का हुआ करता है। ध्वनिकार ने इसीलिये कहा है—'वाचकत्वं हि शब्दविशेषस्य नियत आत्मा व्युत्पत्तिकालादारभ्य तदविनाभावेन तस्य प्रसिद्धत्वात्। स ( व्यञ्जकत्वलक्षणः शब्दार्थयोर्धर्मः ) तु अनियतः, औपाधिकत्वात्। प्रकरणाद्यवच्छेदेन तस्य प्रतीतेरितरथात्वप्रतीतेः।' ( ध्वन्यालोक : ३य उद्योत )

**अनुवाद**—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ इसलिये भी परस्पर भिन्न हैं कि वाच्यार्थ का निमित्त कुछ और है और व्यङ्ग्यार्थ का कुछ और। वाच्यार्थ का बोध यदि शब्द ज्ञान से संभव है तो व्यङ्ग्यार्थ के बोध के लिये एक विशिष्ट प्रतिभानैर्मल्य की आवश्यकता रहा करती है।

**विमर्श**—यहाँ ध्वनिकार की यह कारिका स्मरणीय है—

'तद्वत् सचेतसां सोऽर्थो वाच्यार्थविमुखात्मनाम्।
बुद्धौ तत्त्वार्थदर्शिन्यां झटित्येवावभासते॥' ( ध्वन्यालोक : १. १२ )

जिसका अभिप्राय यह है—'काव्य के सहृदय सामाजिक वाच्यार्थ के अवबोधन में उस मनस्तोष को नहीं पाया करते जो कि उन्हें व्यङ्ग्यार्थ के चमत्कारात्मक अनुभव में मिला करता है। वाच्यार्थ का ज्ञान तो शब्दानुशासन-ज्ञान पर निर्भर है और व्यङ्ग्यार्थ का ज्ञान भावयित्री प्रतिभा पर निर्भर है।'

**अनुवाद**—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ भिन्न-भिन्न प्रकार के कार्य-सम्पादक होने के नाते भी परस्पर भिन्न-भिन्न हैं। वाच्यार्थ का कार्य यदि बोधमात्र है तो व्यङ्ग्यार्थ का कार्य आनन्दचमत्कार है।

**विमर्श**—वाच्यार्थ आपातरम्य हुआ करता है और व्यङ्ग्यार्थ पर्यन्तसुन्दर। वाच्यार्थ का सम्बन्ध तद्विषयक बोध की उत्पत्ति से है और व्यङ्ग्यार्थ का सम्बन्ध आनन्द की अभिव्यक्ति से है। दोनों में एकरूपता कहाँ? इसलिये अभिधा और व्यञ्जना में परस्पर अभिन्नता की मान्यता भी निर्मूल ही है।

**अनुवाद**—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ में इसलिये भी परस्पर भेद है कि वाच्यार्थ-प्रतीति यदि केवल शाब्दबोधरूप हुआ करती है तो व्यङ्ग्यार्थप्रतीति ( शाब्दबोधरूप होने के साथ ही साथ ) चमत्कारमय लगा करती है।

**विमर्श**—वाच्यार्थ-बोध में चमत्कार का अभाव तथा व्यङ्ग्यार्थानुभव में चमत्कार का सद्भाव दोनों स्वयंसिद्ध है। 'चमत्कार' की जनकता के कारण व्यञ्जना को अभिधा में गतार्थ नहीं किया जा सकता।

( ७—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ-बोध में कालभेद )

पूर्वपश्चाद्भावेन च कालभेदः।

( ८—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ में आश्रयभेद )

शब्दाश्रयत्वेन शब्दतदेकदेशतदर्थवर्णसंघटनाश्रयत्वेन चाश्रयभेदः।

( ९—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का विषय-भेद )

'कस्स व ण होइ रोसो दट्ठूण पिआएँ सव्वणं अहरं।
सब्भमरपउमग्घाइणि वारिअवामे सहसु एह्निं॥
[ कस्य न वा भवति रोषो दृष्ट्वा प्रियायाः सव्रणमधरम्।
सभ्रमरपद्माघ्रायिणि! वारितवामे! सहस्वेदानीम्॥ ]

इति सखीतत्कान्तविषयत्वेन विषयभेदः। तस्मान्नाभिधेय एव व्यङ्ग्यः।

---

अनुवाद—वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ का भेद उनके अनुभवों के कालभेद से भी सिद्ध है। वाच्यार्थ का बोध सदा पहले हुआ करता है और व्यङ्ग्यार्थ का बोध सदा बाद में।

विमर्श—वाच्यार्थ का बोध उपाय है और व्यङ्ग्यार्थबोध उपेय है। उपाय और उपेय की प्रतीति में कालभेद की मान्यता स्वाभाविक है। इसलिये अभिधा अथवा लक्षणा में व्यञ्जना का अन्तर्भाव असंभव है।

अनुवाद—आश्रय-भेद से भी वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ परस्पर भिन्न सिद्ध होते हैं। वाच्यार्थ का आश्रय तो केवल शब्द है और व्यङ्ग्यार्थ के आश्रय हैं शब्द, शब्दैकदेश, शब्दार्थ, वर्ण और संघटना।

विमर्श—अभिधा तो शब्दाश्रित शक्ति है और व्यञ्जना वहाँ भी आश्रित है जहाँ अभिधा की कोई संभावना नहीं। रचना में अभिधा की क्या संभावना ? किन्तु व्यञ्जना वर्ण और रचना आदि की भी शक्ति है और महाकविओं की कृतियों में सर्वत्र स्फुरित प्रतीत होती है।

अनुवाद—इतना ही क्यों, वाच्यार्थ और व्यङ्ग्यार्थ तो विषय-भेद से भी परस्पर भिन्न-भिन्न ही प्रतीत हुआ करते हैं। जैसे कि निम्न सूक्ति अर्थात्—

'भला कौन है जो अपनी प्रिया का व्रण सहित अधरोष्ठ देखे और क्षुब्ध न हो जाय ! अरी ! मना करने पर और भी न माननेवाली ! कितना मना किया लेकिन तूने भ्रमर, युक्त कमल को सूँघ ही लिया।'

इत्यादि में, वाच्यार्थ का विषय यदि संबोध्य नायिका है तो व्यङ्ग्यार्थ का विषय है नायक। निष्कर्ष यह है कि जो वाच्यार्थ है वह व्यङ्ग्यार्थ नहीं।

विमर्श—'कस्य न भवति' आदि कारिका में व्यङ्ग्यार्थ के विविध विषयों का स्पष्टीकरण लोचनकार ने इस प्रकार किया है—

'अत्रायं भावः—काचिदविनीता कुतश्चित् खण्डिताधरा निश्चिततत्सविधसंनिधाने तद्भर्तरि तमनवलोकमानयेव कयाचिद् विदग्धसख्या तद्वाच्यतापरिहारायैवमुच्यते। सहस्वेदानीमिति वाच्यमविनयवतीविषयम्। भर्तृविषयं तु—अपराधो नास्तीत्यावेद्यमानं व्यङ्ग्यम्। सहस्वेत्यपि च तद्विषयं व्यङ्ग्यम्। तस्यां च प्रियतमेन गाढमुपालभ्यमानायां तद्व्यलीकशङ्कितप्रातिवेशिकलोकविषयं चाविनयप्रच्छादनेन प्रत्यायनं व्यङ्ग्यम्। तत्सपत्न्यां च तदुपालम्भतदविनयप्रहृष्टायां सौभाग्यातिशयख्यापनं प्रियाया इति शब्दबलादिति सपत्नीविषयं व्यङ्ग्यम्। सपत्नीमध्ये इयता खलीकृतास्मीति। लाघवमात्मनि ग्रहीतुं न युक्तं प्रत्युतायं बहुमानः, सहस्व शोभस्वेदानीमिति सखी-विषयं सौभाग्यप्रख्यापनं

( रसानुभव के लिये व्यञ्जना की अनिवार्य मान्यता )

तथा—

प्रागसत्त्वाद्रसादेर्नो ।बोधिके लक्षणाभिधे ।
किञ्च मुख्यार्थबाधस्य विरहादपि लक्षणा ॥ ३ ॥

'न बोधिका' इति शेषः। नहि कोऽपि रसनात्मकव्यापाराद्भिन्नो रसादिपदप्रतिपाद्यः पदार्थः प्रमाणसिद्धोऽस्ति, यमिमे लक्षणाभिधे बोधयेताम्। 'किञ्च, यत्र 'गङ्गायां घोषः' इत्यादावुपात्तशब्दार्थानां बुभूषन्नेवान्वयोऽनुपपत्त्या बाध्यते तत्रैव हि लक्षणायाः प्रवेशः।

यदुक्तं न्यायकुसुमाञ्जलावुदयनाचार्यैः—

'श्रुतान्वयादनाकाङ्क्षं न वाक्यं ह्यन्यदिच्छति।
पदार्थान्वयवैधुर्यात्तदाक्षिप्तेन सङ्गतिः॥'

---

व्यङ्ग्यम्। अद्येयं तव प्रच्छन्नानुरागिणी हृदयवल्लभेत्थं रचिता, पुनः प्रकटरदनदंशनविधिर्न विधेय इति तच्चौर्यकामुकविषयसंबोधनं व्यङ्ग्यम्। इत्थं मयैतदपह्नुतमिति स्ववैदग्ध्यख्यापनं तटस्थविदग्धलोकविषयं व्यङ्ग्यमिति।' ( ध्वन्यालोकलोचन : १ म उद्योत )

जिससे यह स्पष्ट है कि वाच्य और व्यङ्ग्य में आकाश-पाताल का भेद है।

अनुवाद—इतना ही क्यों ? रसानुभव के लिये तो व्यञ्जना नाम की तुरीय वृत्ति की मान्यता अनिवार्यतः आवश्यक है। अभिधा और लक्षणा से तो रसोद्‌बोध हो नहीं सकता क्योंकि अभिधा और लक्षणा तो प्रत्यक्षादि अनुभव के पूर्व सिद्ध वस्तुओं का ज्ञान कराया करती हैं जब कि रसरूप वस्तु ऐसी है जो अनुभव के पहले रहा ही नहीं करती। लक्षणा के द्वारा रसानुभव की असंभावना का एक और भी कारण है जो कि उसमें मुख्यार्थ-बाधादिरूप हेतु का सद्‌भाव है जब कि रसरूप काव्यार्थ में मुख्यार्थबाधादि की संभावना ही नहीं उठ सकती।

तात्पर्य यह है कि यहाँ ( 'किञ्च मुख्यार्थबाधस्य विरहादपि लक्षणा' इस पंक्ति में ) 'न बोधिका' यह क्रियापद अध्याहृत समझना चाहिये ( जिससे अभिप्राय यह निकले कि लक्षणा द्वारा रसादिबोध नहीं किया जा सकता ) अभिधा और लक्षणा द्वारा 'रस' का अवबोध तो तब संभव था जब कि 'रस' कोई ऐसा प्रत्यक्षादि प्रमाणसिद्ध पदार्थ होता जिसके साथ रसादिरूप पद वाच्यवाचक अथवा लक्ष्यलक्षक भावरूप सम्बन्ध से संबद्ध रहा करते। किन्तु 'रस' तो ऐसा है जो 'रसना' अथवा 'चर्वणा'रूप व्यापार से सर्वथा अभिन्न रहा करता है। साथ ही साथ लक्षणाशक्ति इसलिये भी रसबोधिका नहीं क्योंकि इसका संचरण तो 'गङ्गायां घोषः' ( गङ्गा पर कुटी ) आदि ऐसे प्रयोगों में हुआ करता है जहाँ प्रयुक्त शब्दों के अर्थों का अन्वयबोध निष्पन्न होने के समय ही अनुपपत्ति के कारण, बाधित हो जाया करता है जैसा कि महानैयायिक उदयनाचार्य की न्यायकुसुमाञ्जलि की इस उक्ति से स्पष्ट है—

'वह वाक्य तो और किसी अर्थ की आकांक्षा ही नहीं किया करता जो अपने श्रुत-पदार्थों के अबाधित अन्वय में निराकांक्ष हो जाया करता है। किसी और अर्थ की आकांक्षा तो उस वाक्य को हुआ करती है जिसके पदार्थ अनुपपत्ति के कारण, अन्वय में बाधित हुआ करते हैं और ( किसी न किसी सम्बन्ध से संबद्ध ) किसी अन्य अर्थ के आक्षेप से ही, अबाधित रूप से अन्वित हो सकते हैं।'

न पुनः 'शून्यं वासगृहम्—' इत्यादौ मुख्यार्थबाधः।

यदि च 'गङ्गायां घोषः' इत्यादौ प्रयोजनं लक्ष्यं स्यात्, तीरस्यापि मुख्यार्थत्वं बाधितत्वं च स्यात्। तस्यापि च लक्ष्यतया प्रयोजनान्तरं तस्यापि प्रयोजनान्तरमित्यनवस्थापातः। न चापि प्रयोजनविशिष्ट एव तीरे लक्षणा। विषयप्रयोजनयोर्युगपत्प्रतीत्यनभ्युपगमात्। नीलादिसंवेदनानन्तरमेव हि ज्ञातताया अनुव्यवसायस्य वा संभवः।

---

भला 'शून्यं वासगृहम्' आदि रसात्मक वाक्य ऐसे कहां जिनमें मुख्यार्थ बाधित हो और लक्षणा के संचरण की संभावना हो जाय?

लक्षणा के द्वारा रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ के अवबोध की असंभावना इसलिये भी सिद्ध है कि 'गङ्गायां घोषः' आदि प्रसङ्गों में शैत्यपावनत्वादिरूप (वक्तृ-हृद्गत) प्रयोजन भी लक्षणा द्वारा बोध्य नहीं। क्यों? इसलिये कि यदि यहाँ प्रयोजन को भी लक्षणा-वेद्य माना जाय तब मुख्यार्थ-बाध, मुख्यार्थयोग किंवा प्रयोजन-प्रतिपादन-रूप लक्षणा-हेतु भी संगत सिद्ध होना चाहिये। भला ('गङ्गा'पद का) 'तट'रूप अर्थ मुख्यार्थ कहां और यदि इसे मुख्यार्थ भी मान लें तो किसी अनुपपत्ति के अभाव में (घोष के आधार होने में) बाधित कहाँ? साथ ही साथ 'शैत्यपावनत्वादि' रूप प्रयोजनभूत अर्थ भी लक्ष्यार्थ कहाँ जिसके प्रतिपादन के लिये किसी अन्य प्रयोजन की अपेक्षा पड़ी रहे? और यदि इसे लक्ष्यार्थ मानकर उसका कोई प्रयोजन ढूँढ़ा भी जाय तो उस प्रयोजन के लिये कोई और प्रयोजन ढूँढ़ना पड़ेगा। और उसके लिये भी और कोई प्रयोजन। यहां तक कि प्रयोजन परम्परा के अनुसन्धान में शैत्यपावनत्वादि रूप लक्ष्यार्थ (वस्तुतः मूल प्रयोजन) ही अनवस्था-दोष से दूषित हो जायगा (और यह पता भी नहीं चल पायगा कि किस प्रयोजन के लिये शैत्यादि रूप अर्थ लक्ष्यार्थ माना गया)।

यहां यह कहना भी सर्वथा असंगत ही है कि (शैत्यपावनत्वादि रूप) प्रयोजन विशिष्ट ही तटादिरूप अर्थ लक्षणा द्वारा प्रतिपादित हुआ करता है (जिससे शैत्यादि प्रयोजन के प्रत्यायन के लिये व्यञ्जना की अतिरिक्त मान्यता निष्प्रयोजन है) क्योंकि जहां 'तटादि' रूप अर्थ लक्षणाज्ञान का 'विषय' है वहां 'शैत्यादि' रूप अर्थ लक्षणाज्ञान का 'फल' है और ऐसा होने से यह कदापि नहीं माना जा सकता कि दोनों का अवबोध एक साथ ही हुआ करता है। जैसे मीमांसा किं वा न्याय-प्रक्रिया के अनुसार (इदं नीलम्) (यह नीला है) आदि अनुभवों में, 'नील' आदि के संवेदन के बाद ही 'ज्ञातता' (प्रकटता) किं वा 'अनुव्यवसाय' रूप संवेदन-फल की निष्पत्ति मानी जाया करती है वैसे ही (काव्यशास्त्र-प्रक्रिया के अनुसार भी) 'गङ्गायां घोषः' आदि अनुभवों में, 'तट' आदि -रूप लक्षणाविषय के संवेदन के बाद ही शैत्य-पावनत्वादिरूप लक्षणाफल की निष्पत्ति युक्तियुक्त मानी गयी है।

**विमर्श**—(क) साहित्यदर्पणकार ने यहां 'रस' के अनभिधेय और अलक्ष्य होने में जो युक्ति दी है वह सर्वथा युक्तियुक्त है। अभिधेय और लक्षणीय पदार्थ वे हैं जो हमारे अनुभव के पहले से ही अपना अस्तित्व रखते हैं। रस तो 'रस्यमानतामात्रसार' पदार्थ है, वह भला वाच्य अथवा लक्ष्य क्योंकर होने लगे! लोचनकार ने इसीलिये कहा है—

'रसभावतदाभासतत्प्रशमाः पुनर्न कदाचिदभिधीयन्ते, अथ चास्वाद्यमानताप्राणतया भान्ति। तत्र ध्वननव्यापारादृते नास्ति कल्पनान्तरम्। स्खलद्गतित्वाभावे मुख्यार्थबाधादेर्लक्षणानिबन्धनस्यानाशङ्कनीयत्वात्।

( अनुमिति अथवा स्मृति के द्वारा रसास्वाद की असंभावना )

**नानुमानं रसादीनां व्यङ्ग्यानां बोधनक्षमम् ।**
**आभासत्वेन हेतूनां स्मृतिर्न च रसादिधीः ॥ ४ ॥**

( व्यक्तिविवेककार ( महिमभट्ट ) सम्मत व्यङ्ग्यार्थानुमितिवाद का खण्डन )

व्यक्तिविवेककारेण हि—'यापि विभावादिभ्यो रसादीनां प्रतीतिः सानुमान एवान्तर्भवितुमर्हति । विभावानुभावव्यभिचारिप्रतीतिर्हि रसादिप्रतीतेः साधन-

---

न चायं रसादिरर्थः 'पुत्रस्ते जातः इत्यतो यथा हर्षो जायते तथा । नापि लक्षणया अपि तु सहृदयस्य हृदयसंवादबलाद् विभावानुभावप्रतीतौ तन्मयीभावेनास्वाद्यमान एव रस्यमानतैकप्राणः सिद्धस्वभावसुखादिविलक्षणः परिस्फुरति ।'

( ध्वन्यालोकलोचन : १म उद्योत )

अर्थात् रसभावादिरूप काव्यार्थ कदापि अभिधाबोध्य अर्थ नहीं अपि तु एक मात्र आस्वाद्य-मानताप्राण अर्थ है। इस आस्वाद्यमानतासार रस-भावादि की अनुभूति में व्यञ्जना के अतिरिक्त और किसी भी व्यापार की संभावना नहीं हो सकती । जब कि विभावादि-योजनामय काव्य-शब्दों के मुख्यार्थ में कोई बाधा नहीं उपस्थित होती तब लक्षणा की भी यहां क्या संभावना । रस तो सिद्धस्वभाव रत्यादि रूप भावों से भी विलक्षण तत्त्व है और एक आस्वादमात्रसार अनुभव है । अभिधा और लक्षणा द्वारा घटपटादिरूप लोकसिद्ध किं वा पूर्वसिद्ध वस्तुओं का अवबोध संभव है न कि रस्यमानताप्राण रस का ।

( ख ) रस में लक्षणा की कोई गति नहीं—इसका निर्णय काव्यप्रकाशकार के इस लक्षणा-विचार से ही सिद्ध है—

'यस्य प्रतीतिमाधातुं लक्षणा समुपास्यते ।
फले शब्दैकगम्येऽत्र व्यञ्जनान्नापरा क्रिया ॥
नाभिधा समयाभावात्, हेत्वभावान्न लक्षणा ।
लक्ष्यं न मुख्यं नाप्यत्र बाधो योगः फलेन नो ॥
न प्रयोजनमेतस्मिन् न च शब्दः स्खलद्गतिः ।
एवमप्यनवस्था स्यात् या मूलक्षयकारिणी ॥
प्रयोजनेन सहितं लक्षणीयं न युज्यते ।
ज्ञानस्य विषयो ह्यन्यः फलमन्यदुदाहृतम् ॥ ( काव्यप्रकाश २. १४. १७ )

अनुवाद—रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ का अवबोधन 'अनुमान' द्वारा नहीं हो सकता क्योंकि रसादिरूप व्यङ्ग्यार्थ के अनुमेय होने में जो भी हेतु दिये जा सकते हैं वे सद्धेतु नहीं अपितु हेत्वाभास हैं । 'रस' को 'स्मृति' कहना भी निरर्थक ही है क्योंकि कहां तो साक्षा-त्कारस्वरूप 'रस' और कहां पूर्वानुभव का संस्कारप्रबोधरूप स्मरण !

विमर्श—साक्षात्कार और संस्कार-प्रबोध में जो भेद है वही रस्यमानतासार रस और रत्यादिस्मृति में है । इसलिये स्मृति से व्यञ्जना अथवा रसना को गतार्थ मानना असंभव है ।

अनुवाद—रसादि-प्रतीति के विश्लेषण में, अनुमिति-वाद के प्रवर्तक व्यक्तिविवेककार ( आचार्य महिमभट्ट ) का यह कहना है—'जब कि विभावादि के द्वारा ही रसादि की प्रतीति हुआ करती है तब तो यह मानना ही चाहिये कि रसादिप्रतीति एक अनुमिति ही है ( और अनुमान द्वारा ही सिद्ध है न कि व्यञ्जना द्वारा ) । रसादिप्रतीति इसलिये अनुमिति है क्योंकि इसमें और विभाव-अनुभाव तथा व्यभिचारिभाव की प्रतीति में

मिष्यते'। ते हि रत्यादीनां भावानां कारणकार्यसहकारिभूतास्ताननुमापयन्त एव रसादीन्निष्पादयन्ति। त एव प्रतीयमाना आस्वादपदवीं गताः सन्तो रसा उच्यन्ते, इत्यवश्यंभावी तत्प्रतीतिक्रमः केवलमाशुभावितयाऽसौ न लक्ष्यते, यतोऽयमद्याऽप्यभिव्यक्तिक्रमः' इति यदुक्तम्। तत्र प्रष्टव्यम्—किं शब्दाभिनयसमर्पितविभावादिप्रत्ययानुमितरामादिगतरागादिज्ञानमेव रसत्वेनाभिमतं भवतः, तद्भावनया भावकैर्भाव्यमानः स्वप्रकाशानन्दो वा। आद्ये न विवादः, किन्तु 'रामादिगतरागादिज्ञानं रससंज्ञया नोच्यतेऽस्माभिः' इत्येव विशेषः।

द्वितीयस्तु व्याप्तिग्रहणाभावाद्धेतोराभासतयाऽसिद्ध एव।

---

साध्य-साधनभाव का सम्बन्ध रहा करता है। लोकजीवन के रत्यादिरूप भावों के कारण-कार्य और सहकारी ही वस्तुतः काव्य-नाट्य में विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी भाव कहे जाया करते हैं और जैसे उन्हें लोक में रत्यादि भावों का अनुमापक माना जाया करता है वैसे ही ये काव्य में भी रत्यादि भावों के अनुमापक ही हैं और तभी इन्हें रसादि का निष्पादक कहा गया है। भले ही ये रत्यादि रूप भाव लोक में अनुमित होकर राग-द्वेष-मोह में परिणत हो जायँ किन्तु जब ये काव्य-नाट्य में अनुमित होते हैं तो आस्वाद-रूप 'रस' हो जाया करते हैं। इससे यह तो निर्विवाद सिद्ध है कि विभावादिप्रतीति और रसादिप्रतीति में क्रम अथवा पौर्वापर्य अवश्य है (भला साधन और साध्य में क्रम न हो तो और क्या हो?) किन्तु यह क्रम अथवा पौर्वापर्य इसलिये नहीं प्रतीत हुआ करता क्योंकि रसास्वाद इतनी शीघ्रता से हो उठता है कि उसके होते हुये विभावादि की साधनता का अनुभव नहीं हुआ करता। जब कि 'रसाभिव्यक्तिवाद' के भी अनुसार, विभावादिप्रतीति और रसानुभूति में 'क्रम' अवश्यंभावी है तब विभावादिप्रतीति और रसानुभूति में साध्यसाधनभाव की भी मान्यता अनिवार्य ही है और रस को 'अभिव्यक्ति' के बदले 'अनुमिति' मानना भी आवश्यक ही है।'

किन्तु, व्यक्तिविवेककार की उपर्युक्त मान्यता पर कुछ प्रश्न उठ खड़े होते हैं। पहला प्रश्न तो यह है कि 'क्या व्यक्तिविवेककार की दृष्टि में, 'रस' का अभिप्राय काव्य अथवा नाट्य द्वारा वर्णित अथवा प्रदर्शित विभावादि के अवबोध के आधार पर, रामादिगत रत्यादि भावों का अनुमानात्मक अवबोध है? और दूसरा प्रश्न यह है कि 'क्या व्यक्ति-विवेककार के अनुसार रस का अभिप्राय उस अखण्ड 'स्वप्रकाशानन्द' का अभिप्राय है जो काव्य-नाट्य-समर्पित विभावादि की भावना के द्वारा सहृदय सामाजिक के हृदय में उद्बुद्ध हुआ करता है? अब, पहले प्रश्न के सम्बन्ध में कोई विशेष विवाद नहीं क्योंकि इतना तो ठीक ही है कि काव्य-नाट्य-समर्पित विभावादि की प्रतीति से रामादिगत रत्यादि भावों की प्रतीति हुआ करती है। किन्तु इससे यह निष्कर्ष नहीं निकल सकता कि रसानुमिति और रसाभिव्यक्ति एक ही वस्तु है। रसाभिव्यक्तिवादी यह नहीं मानते कि रामादिगत रत्यादिप्रतीति और रसप्रतीति एक ही तत्त्व के दो नाम हैं? किन्तु जो दूसरा प्रश्न है उसके सम्बन्ध में विवाद अवश्य उठ खड़ा होता है। बात यह है कि अनुमान द्वारा स्वप्रकाशानन्दस्वरूप सहृदयहृदयसंवेद्य 'रस' की सिद्धि असंभव है। कारण यह है कि यदि अनुमानतः सहृदयहृदयसंवेद्य 'रस' को सिद्ध किया जाय तो यही अनुमान-प्रक्रिया होगी कि 'यह सहृदय सामाजिक शृङ्गाररसवान् है क्योंकि इसमें रामादिगत रत्यादिभाव का ज्ञान उसी प्रकार उत्पन्न हो गया है जैसे उस सहृदय सामाजिक

यच्चोक्तं तेनैव—

'यत्र यत्रैवंविधानां विभावानुभावसात्त्विकसञ्चारिणामभिधानमभिनयो वा तत्र तत्र शृङ्गारादिरसाविर्भावः' इति सुग्रहैव व्याप्तिः पक्षधर्मता च।

तथा—

'याऽर्थान्तराभिव्यक्तौ वः सामग्रीष्टा निबन्धनम्।
सैवानुमितिपक्षे नो गमकत्वेन संमता॥' इति।

---

में।' किन्तु यह अनुमान-प्रक्रिया सर्वथा असंगत है क्योंकि यहां हेतु के व्यभिचरित होने से कोई 'व्याप्तिग्रह' संभव नहीं और सच तो यह है कि यह 'हेतु' असिद्ध है। यहां 'व्याप्तिग्रह' इसलिये संभव नहीं क्योंकि 'रामादिगत रत्यादि की प्रतीति' और 'रस' अथवा आनन्द-चमत्कारात्मक 'अनुभूति' में 'यत्र यत्र धूमस्तत्र तत्र वह्निः' की सी 'व्याप्ति' (अनुपाधिक नियत सम्बन्ध) है ही नहीं। भला 'रामादिगत रत्यादि की प्रतीति' और 'रस' में व्याप्तिग्रह कैसे हो जबकि काव्य-नाट्य के अनेकानेक सामाजिक जैसे कि मीमांसक अथवा वैयाकरण आदि ऐसे हैं जिन्हें काव्य-नाट्य-समर्पित विभावादिप्रतीति से रामादिगत रत्यादि की प्रतीति तो अवश्य हुआ करती है किन्तु रसात्मक चमत्कार कदापि नहीं हुआ करता? सहृदयहृदयसंवेद्य 'रस' की सिद्धि के लिये 'रामादिगत रत्यादि की प्रतीति को हेतु मानना भी ठीक नहीं क्योंकि यह हेतु 'हेतु' नहीं अपि तु 'हेत्वाभास' है और इस लिये हेत्वाभास है क्योंकि यहां न तो कोई 'व्याप्ति' निश्चय सम्भव है (भला 'यत्र यत्र रामादिगतरत्यादिप्रतीतिः तत्र-तत्र शृङ्गाररसादिप्रतीतिः' का व्याप्ति-निश्चय कैसे संभव?) और न 'पक्षवृत्तिता' निर्धारित है (क्योंकि यह कैसे पता कि सामाजिक में 'रामादिगत रत्यादिप्रतीति' अवश्य विद्यमान है?)।

वस्तुतः सामाजिक द्वारा रामादिगत रत्यादिप्रतीति और स्वहृद्गत शृङ्गारादिप्रतीति में व्याप्ति और पक्षवृत्तिता की उपर्युक्त असंभावना देखकर ही व्यक्तिविवेककार ने इस अनुमान-प्रक्रिया का आश्रय लिया है—'जहां-जहां निर्दिष्ट स्वरूपवाले विभाव, अनुभाव सात्त्विक भाव और व्यभिचारिभावों का अभिधान (वर्णन) अथवा अभिनय (प्रत्यक्षतापादन) हो, वहां-वहां (उस-उस श्रव्य अथवा दृश्य काव्य में) शृङ्गारादि रसों का आविर्भाव हुआ करता है।' और यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि यहां व्याप्ति और पक्षधर्मता दोनों सर्वथा उपपन्न हैं। तभी तो व्यक्तिविवेककार का यह आघोष है—'जबकि ध्वनिवादी आचार्यों के अनुसार व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति के निमित्त मानी गयी सभी व्यञ्जकता-सामग्री अन्ततोगत्वा अनुमापकता-सामग्री ही सिद्ध होती है तो रसध्वनिवाद के बदले रसानुमितिवाद क्यों न मानो?'

किन्तु व्यक्तिविवेककार की इन कल्पनाओं से यह नहीं सिद्ध हो पाता कि 'रस'रूप काव्य-परमार्थ एक अनुमान है। क्योंकि यह अनुमान-प्रक्रिया कि 'जिस-जिस श्रव्य अथवा दृश्य काव्य में विभावादिसंयोजना है उस-उस श्रव्य अथवा दृश्य काव्य में शृङ्गारादिरस का आविर्भाव हुआ करता है' ऐसी है जो ध्वनिवादी आचार्यों की रसध्वनि-सिद्धि में भी सहायक है। किन्तु तब भी रसानुमितिवाद से रसध्वनिवाद में एक वैलक्षण्य है और वह यह है कि जब कि रसानुमितिवादी आचार्य ऐसी अनुमिति को ही 'रस' अथवा 'आस्वाद' मानते हैं, रसध्वनिवादी आचार्य ऐसे हैं जो 'रस' को इस प्रकार की अनुमिति नहीं अपि तु स्वप्रकाशानन्दस्वरूप एकघन चमत्कारात्मक अनुभव माना करते हैं।

अब यह स्पष्ट है कि व्यक्तिवादी आचार्य जो सिद्ध करने चले थे वह तो यह रहा कि

इदमपि नो न विरुद्धम्। न ह्येवंविधा प्रतीतिरास्वाद्यत्वेनास्माकमभिमता किन्तु—स्वप्रकाशमात्रविश्रान्तः सान्द्रानन्दनिर्भरः। तेनात्र सिषाधयिषितादर्थादर्थान्तरस्य साधनाद्धेतोराभासता।

यच्च 'भम धम्मिअ—' इत्यादौ प्रतीयमानं वस्तु।

'जलकेलितरलकरतलमुक्तपुनः पिहितराधिकावदनः।
जगदवतु कोकयूनोर्विघटनसंघटनकौतुकी कृष्णः॥'

इत्यादौ च रूपकालङ्कारादयोऽनुमेया एव। तथाहि—'अनुमानं नाम पक्षसत्त्वसपक्षसत्त्वविपक्षव्यावृत्तत्वविशिष्टाल्लिङ्गाल्लिङ्गिनो ज्ञानम्। ततश्च वाच्यादसंबद्धोऽर्थस्तावन्न प्रतीयते। अन्यथाऽतिप्रसङ्गः स्यात्, इति बोध्यबोधकयोरर्थयोः कश्चित्संबन्धोऽस्त्येव। ततश्च बोधकोऽर्थो लिङ्गम्, बोध्यश्च लिङ्गी, बोधकस्य चार्थस्य पक्षसत्त्वं निबद्धमेव। सपक्षसत्त्वविपक्षव्यावृत्तत्वे अनिबद्धे अपि सामर्थ्यादवसेये।

---

'सामाजिक को जो काव्य-नाट्य का सारतम तत्त्व प्राप्त हुआ करता है वह 'रस' अथवा स्वप्रकाशानन्दमय एक घन आह्लाद-चमत्कार है' और जो सिद्ध कर पाये वह यह कि 'जहां जहां विभावादिवर्णना है वहां-वहां शृङ्गारादि रसाविर्भाव है।' यह सब गड़बड़ी इसलिये हुई क्योंकि 'रामादिगत रत्यादि भाव की प्रतीति' में सहृदयहृदयसंवेद्य सान्द्रानन्दनिर्भर रस की हेतुता नहीं रहा करती।

इस प्रकार यह तो निःसंदिग्ध सिद्ध हो गया कि 'रस' अनुमेय नहीं अपि तु एकान्ततः अभिव्यङ्ग्य अथवा रसनीय काव्यार्थ है। किन्तु अब यह भी सिद्ध हो जायगा कि 'वस्तुरूप' अथवा 'अलङ्काररूप' प्रतीयमानार्थ भी अनुमेय नहीं अपितु एकान्ततः अभिव्यङ्ग्य ही अर्थ है।

व्यक्तिविवेककार तो 'भम धम्मिअ' (भ्रम धार्मिक) आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति में विधिरूप वाच्यार्थ से प्रतीत निषेधरूप अभिप्राय को 'अनुमेय' मान चुके हैं और ऐसी सूक्तियों जैसे कि—

'वे राधारमण इस जगत् की रक्षा किया करें जो जलविहार के समय, राधा के मुख को, रह-रह कर हाथों से ढकते और खोलते, चक्रवाकमिथुन के संयोग और वियोग के कौतुक में आनन्द लिया करते हैं।'

इत्यादि में प्रतीत रूपकालङ्कार को भी (क्योंकि राधा के मुख में चन्द्र का अभेदारोप (रूपण) मानने से ही, उसके ढकने और खुलने के कारण, चक्रवाकमिथुन के संयोग और वियोग का अर्थ संगत हो सकता है) 'अनुमेय' ही सिद्ध कर चुके हैं। किन्तु यहां यह देखना है कि 'वस्तु'रूप और 'अलङ्कार'रूप व्यङ्ग्यार्थ कैसे 'अनुमेय' मान लिया गया? व्यक्तिविवेककार का कहना है—अनुमान साध्य का ज्ञान है जो कि ऐसे साधन के द्वारा संभव है जो पक्षवृत्ति हो, सपक्षवृत्ति हो और विपक्ष-व्यावृत्त भी हो। यह ठीक ही है कि वाच्यार्थ के द्वारा जो व्यङ्ग्यार्थ प्रतीत हुआ करता है वह उससे असम्बद्ध नहीं रहा करता। क्योंकि यदि ऐसी बात न हो तो किसी वाच्यार्थ से कोई भी व्यङ्ग्यार्थ समझ लिया जा सकता है? इससे यही मानना पड़ता है कि बोध्यरूप व्यङ्ग्यार्थ और बोधकरूप वाच्यार्थ में परस्पर सम्बन्ध है और जो बोधकरूप अर्थ है वह 'लिङ्ग' अथवा साधनभूत अर्थ है तथा जो बोध्यरूप अर्थ है वह 'लिङ्गी' अथवा साध्यरूप अर्थ है। अब 'भ्रम

तस्मादत्र यद्वाच्यार्थाल्लिङ्गरूपाल्लिङ्गिनो व्यङ्ग्यार्थस्यावगमस्तदनुमान एव पर्यवस्यति' इति। तन्न, तथा ह्यत्र 'भ्रम धम्मिअ—' इत्यादौ गृहे श्वनिवृत्त्या विहितं भ्रमणं 'गोदावरीतीरे सिंहोपलब्धेरभ्रमणमनुमापयति' इति यदुक्तव्यं तत्रानैकान्तिको हेतुः। भीरोरपि गुरोः प्रभोर्वा निदेशेन प्रियानुरागेण वा गमनस्य संभवात्, पुंश्चल्या वचनं प्रामाणिकं न वेति संदिग्धासिद्धेश्च।

'जलकेलि–' इत्यत्र 'य आत्मदर्शनादर्शनाभ्यां चक्रवाकविघटनसंघटनकारी स चन्द्र एव' इत्यनुमितिरेवायमिति न वाच्यम्, उत्त्रासकादावनैकान्तिकत्वात्। 'एवंविधोऽर्थ एवंविधार्थबोधक एवंविधार्थत्वात्, यन्नैवं तन्नैवम्' इत्यनुमानेऽप्याभाससमानयोगक्षेमो हेतुः। 'एवं विधार्थत्वात्' इति हेतुना एवं-

---

धम्मिअ' ( भ्रम धार्मिक ) आदि सूक्ति में यह स्पष्ट हो जाता है कि भ्रमण-विधिरूप वाच्यार्थ ( जो कि हेतु है ) 'पक्षधर्मता' के रूप में ही उपनिबद्ध किया गया है ( क्योंकि यहां 'धार्मिक' रूप पक्ष में ही तो 'भ्रमण' का सद्भाव प्रतिपादित हुआ है ? )। वैसे भ्रमणरूप हेतु की 'सपक्षवृत्तिता' और 'विपक्षव्यावृत्तता' का यहां शब्दतः कोई निर्देश नहीं किन्तु अर्थसामर्थ्य से ये दोनों विशेषतायें भी इस हेतु में देखी ही जा सकती हैं जिससे यही निष्कर्ष निकल सकता है कि भ्रमणविधिरूप हेतुभूत वाच्यार्थ से जिस भ्रमण-निषेधरूप साध्यभूत व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति हो उठती है वह अन्ततोगत्वा अनुमानरूप ही प्रतीति है।'

किन्तु व्यक्तिविवेककार की उपर्युक्त युक्तियां संगत नहीं प्रतीत होतीं। बात यह है कि 'भ्रम धार्मिक' आदि में गोदावरी-तीर पर, सिंह के सद्भाव के आधार पर, भीरु धार्मिक के उस भ्रमण का निषेध अनुमित हो सकता है जिसे कुक्कुरमरण के प्रतिपादन द्वारा यहां विहित बताया गया है किन्तु यहां धार्मिक के भ्रमण-निषेध की सिद्धि में सिंहसद्भाव को जो हेतुरूप से निर्दिष्ट किया गया है उसमें अनेकान्तिकता अथवा साध्यव्यभिचार दिखायी दे रहा है। जब कि भीरु व्यक्ति भी ( वीर प्रकृति के व्यक्ति की तो बात ही और है ) गुरु के आदेश, स्वामी के शासन अथवा प्रियतमा के प्रेमवश सिंहादि श्वापदों से उपद्रुत स्थान में भ्रमण करते देखे जाया करते हैं तब यहाँ 'सिंहसद्भाव' से भ्रमण के निषेध को क्योंकर एकान्ततः सिद्ध मान लिया जाय! साथ ही साथ 'सिंहसद्भाव' के हेतु में 'पक्षासिद्धि' का भी दोष विराजमान है क्योंकि किसी कुलटा की इस उक्ति की प्रामाणिकता ही क्या?

इसी भाँति 'जलकेलि' आदि रूपक-ध्वनि-सूक्ति में जो 'यह राधिका-वदन चन्द्र है क्योंकि यह अपने दर्शन और अदर्शन से चक्रवाक-मिथुन के वियोग और संयोग का जनक हो रहा है' आदि अनुमान-प्रक्रिया मानी जा सकती है उसमें भी हेतु की अनैकान्तिकता ( साध्यव्यभिचारिता ) ही प्रतीत होती है क्योंकि कोई उत्त्रासक अथवा भयजनक पदार्थ भी अपनी उपस्थिति और अनुपस्थिति से चक्रवाकमिथुन के विघटन और संघटन का कारण हो सकता है।

यहां ( अर्थात् 'भ्रम धार्मिक' आदि की वस्तुध्वनि किंवा 'जलकेलि' आदि की अलङ्कार ध्वनि की अनुमिति-सिद्धि में ) यह अनुमान-प्रक्रिया भी कि 'इस प्रकार का अर्थ ( 'भ्रम-धार्मिक' में भ्रमण विधिरूप और 'जलकेलि' में राधावदन पर चन्द्रारोपरूप अर्थ ) इस प्रकार के अर्थ ( 'भ्रम धार्मिक' में वस्तुरूप व्यङ्ग्य और 'जलकेलि' में रूपकालङ्काररूप

विधानिष्ठसाधनस्याऽप्युपपत्तेः। तथा 'दृष्टिं हे प्रतिवेशिनि ! क्षणमिहाऽप्यस्मद्गृहे-' इत्यादौ नलग्रन्थीनां तनूल्लिखनम्, एकाकितया च स्रोतोगमनम्, तस्याः परकामुकोपभोगस्य लिङ्गिनो लिङ्गमित्युच्यते; तच्चात्रैवाभिहितेन स्वकान्तस्नेहेनाऽपि संभवतीत्यनैकान्तिको हेतुः।

यच्च 'निःशेषच्युतचन्दनम्—' इत्यादौ दूत्यास्तत्कामुकोपभोगोऽनुमीयते तत्किं प्रतिपाद्यतया दूत्या, तत्कालसंनिहितैर्वान्यैः, तत्काव्यार्थभावनया वा सहृदयैः।

आद्ययोर्न विवादः। तृतीये तु तथाविधाभिप्रायविरहस्थले व्यभिचारः। ननु वक्त्राद्यवस्थासहकृतत्वेन विशेष्यो हेतुरिति न वाच्यम्। एवंविधव्याप्त्यनुसंधानस्याभावात्।

---

व्यङ्ग्य ) का बोधक हुआ करता है क्योंकि यह ( बोधक अर्थ ) इस प्रकार का अर्थ ('भ्रम धार्मिक' में गोदावरी तीर पर सिंहसद्भाव से गृह के समीप भ्रमण-विधानरूप और 'जलकेलि' में दर्शन और अदर्शन के द्वारा चक्रवाकमिथुन का विघटन और संघटन-रूप अर्थ ) है और जो इस प्रकार का अर्थ नहीं है वह इस प्रकार के अर्थ का अवबोधक भी नहीं हो सकता' किसी काम का नहीं क्योंकि इसमें भी जो हेतु है वह हेत्वाभास का ही समकक्ष है। यहां हेतु की हेत्वाभासता इसलिये है क्योंकि 'यह ( बोधक अर्थ ) इस प्रकार का अर्थ है' ( एवंविधार्थत्वात् ) यह कहने से ऐसा भी अनुमान किया जा सकता है जो कि वक्ता का अभिप्रेत ही न हो और सर्वथा अनुचित हो ( और तब 'भ्रम धार्मिक' में भ्रमण-निषेध और 'जलकेलि' में चन्द्रारोप की अभिप्रेत ऐकान्तिक सिद्धि क्योंकर हो जाय)!

इसी प्रकार 'दृष्टिं हे प्रतिवेशिनि ! क्षणमिहाऽप्यस्मद्गृहे' इत्यादि सूक्ति में अभिव्यङ्ग्य, यहाँ की नायिका के कामुकोपभोगरूप अर्थ को अनुमानरूप सिद्ध करने के लिये जो यह कहा जाता है कि यहाँ नलग्रन्थियों ( सरकण्डों ) से नायिका के स्तनादि अवयवों की खुरच और नायिका के अकेले झरने पर पानी के लिये जाने का जो वर्णन है वह लिङ्ग अथवा साधनरूप से ही अवस्थित है जिससे कामुकोपभोगरूप लिङ्गी अथवा साध्य की सिद्धि स्वाभाविक है, वह भी एक निरर्थक ही कल्पना है। क्यों ? इसलिए कि इसी सूक्ति में प्रियतम के प्रति नायिका के अनुराग का जो प्रतिपादन है ( क्योंकि 'प्रायेणास्य शिशोः पिता न विरसाः कौपीरपः पास्यति' का और क्या अभिप्राय ? ) उससे भी तो उसके एकाकी झरने पर पानी लेने जाने और जंगल की कटीली झाड़ियों से अङ्गों में खुरच लगने का सम्बन्ध उपपन्न हो जाता है और तब इन्हें ( अङ्गक्षत और एकाकीगमन को ) 'परकामुकोपभोग' रूप साध्य का ऐकान्तिक ( अव्यभिचरित ) साधन क्योंकर मान लिया जाय ?

अब रहा 'निःशेषच्युतचन्दनम्' आदि में अभिव्यङ्ग्य, अपनी स्वामिनी के प्रियतम के साथ, दूती की प्रणय-लीला के अर्थ को अनुमानरूप सिद्ध करने का प्रयत्न। यहाँ तीन संभावनायें हैं—( १ ) 'क्या नायिका की उक्ति से दूती को ही अपनी रति-लीला का अनुमान हो रहा है ?' ( २ ) अथवा वहां उपस्थित अन्य सखियों द्वारा दूती की रति-लीला का अनुमान किया जा रहा है ? ( ३ ) अथवा यहां के काव्यार्थ के अनुशीलन-परायण सहृदय सामाजिक यहां उपनिबद्ध दूती की प्रणय-लीला का अनुमान कर रहे हैं ? अब, पहली दो संभावनाओं के संबन्ध में कोई विवाद नहीं ( क्योंकि दूती अपनी

किञ्चैवंविधानां काव्यानां कविप्रतिभामात्रजन्मनां प्रामाण्यानावश्यकत्वेन संदिग्धासिद्धत्वं हेतोः।

व्यक्तिवादिना चाधमपदसहायानामेवैषां पदार्थानां व्यञ्जकत्वमुक्तम्, तेन च तत्कान्तस्याधमत्वं प्रामाणिकं न वेति कथमनुमानम्। एतेनार्थापत्तिवेद्यत्वमपि व्यङ्ग्यानामपास्तम्। अर्थापत्तेरपि पूर्वसिद्धव्याप्तीच्छामुपजीव्यैव प्रवृत्तेः। यथा—'यो जीवति स कुत्राऽप्यवतिष्ठते, जीवति चात्र गोष्ठ्यामविद्यमानश्चैत्रः' इत्यादि।

---

ही प्रणय-क्रीडा का अनुमान क्यों करने लगी जब कि उसे उसका प्रत्यक्ष अनुभव हो चुका है और साथ ही साथ वहां उपस्थित सखीजन भी चन्दनच्यवन आदि के प्रत्यक्ष चिह्नों से कामुकोपभोग के बदले वापी-स्नान का भी तो अनुमान कर सकते हैं)! अब, सहृदय सामाजिकों द्वारा यहां 'कामुकोपभोग' रूप (अभिव्यङ्ग्य) अर्थ के अनुमान की जो बात है उसके सम्बन्ध में तो विवाद अवश्य है और विवाद का जो स्वरूप है वह यह है—यदि सहृदय सामाजिकों के प्रति, यहां दूती की प्रणय-लीला का अर्थ विवक्षित न हो तब (सहृदय सामाजिकों की दृष्टि से) चन्दन च्यवनादि को कामुकोपभोगरूप अर्थ के प्रति क्योंकर अव्यभिचरित हेतु कहा जाय! यहां यह कहना भी निरर्थक ही है कि यहां यह सब कहनेवाली (नायिका) और यह सब सुननेवाले (दूती) की परिस्थिति की सहकारिता के साथ चन्दन-च्यवन आदि के अव्यभिचरित हेतुचक्र के अनुसधान से सहृदय सामाजिकों को एकान्ततः कामुकोपभोगरूप अर्थ का अनुमान हो जायगा क्योंकि पहले तो बोलनेवाली नायिका और सुननेवाली दूती की परिस्थिति की सहकारिता यहां कहीं सूचीत नहीं जिससे इस प्रकार के 'चन्दन-च्यवन' आदि और 'कामुकोपभोग' में किसी अनुपाधिक सम्बन्ध की सिद्धि हो जाय और फिर यहां ही चन्दनच्यवन आदि को स्नान के कार्यरूप से प्रतिपादित कर कामुकोपभोग के साथ इसका अव्यभिचरित सम्बन्ध भी तो विच्छिन्न ही कर दिया गया है!

साथ ही साथ, यह चन्दन-च्यवनादिरूप हेतु-चक्र स्वरूपासिद्ध भी तो प्रतीत हो रहा है क्योंकि यह सब तो कविता है और कविता होने के नाते कवि की कल्पना से ही उत्पन्न है जिससे इसकी प्रामाणिकता की सिद्धि सर्वथा असंभव है और ऐसा होने से इस हेतु के बदले हेत्वाभास ही माना जा सकता है।

यह सब दोष यहां 'कामुकोपभोग' को व्यङ्ग्य माननेवाले आचार्यों के मत में कहीं नहीं खटकता। बात यह है कि यहां व्यञ्जनावादी आचार्य चन्दनच्यवनादिरूप पदार्थों की व्यञ्जकता में 'अधम' पद की विशिष्ट व्यञ्जकता की सहकारिता देखा करते हैं। अनुमितिवादी आचार्य तो यहां वर्णित नायक की 'अधमता' की भी प्रामाणिकता पर संदेह करेंगे और उन्हें ऐसा करना भी चाहिये! इस संदेह का परिणाम यह होगा कि 'अधम'पद की सहकारिता से भी चन्दन-च्यवनादि को 'कामुकोपभोग' का अव्यभिचरित हेतु नहीं सिद्ध किया जा सकेगा और कामुकोपभोग का अनुमान पूर्ववत् ही असंभव हो जायगा।

अब, जब कि उपर्युक्त युक्तियों से वस्तुरूप, अलङ्काररूप, किंवा रसादिरूप अभिव्यङ्ग्य अर्थों में 'अनुमान' की कोई संभावना नहीं दिखायी देती, तब 'अर्थापत्ति' से अभिव्यङ्ग्य अर्थ की प्रतीति-कल्पना तो स्वयं उच्छिन्न हो गयी। 'अर्थापत्ति' तो एक प्रकार की

किञ्च वस्त्रविक्रयादौ तर्जनीतोलनेन दशसंख्यादिवत्सूचनबुद्धिवेद्योऽप्ययं न भवति, सूचनबुद्धेरपि सङ्केतादिलौकिकप्रमाणसापेक्षत्वेनानुमानप्रकारताङ्गीकारात्।

यच्च 'संस्कारजन्यत्वाद्रसादिबुद्धिः स्मृतिः' इति केचित्। तत्रापि प्रत्यभिज्ञायामनैकान्तिकतया हेतोराभासता। 'दुर्गालङ्घित—' इत्यादि च द्वितीयार्थो नास्त्येव—इति यदुक्तं महिमभट्टेन तदनुभवसिद्धमपलपतो गजनिमीलिकैव।

(व्यञ्जनावृत्ति की मान्यता अनिवार्य है।)

तदेवमनुभवसिद्धस्य तत्तद्रसादिलक्षणार्थस्याशक्यापलापतया तत्तच्छब्दाद्यन्वयव्यतिरेकानुविधायितया चानुमानादिप्रमाणावेद्यतया चाभिधादिवृत्तित्रया-

---

अनुमिति ही है क्योंकि उसमें भी, अनुमान में पूर्वनिश्चित व्याप्तिग्रह के ही आधार पर, अन्यथानुपपत्ति से, अर्थ की परिकल्पना की जाया करती है जैसे कि यदि कोई कहे कि 'चैत्र इस गोष्ठी में नहीं है' तो हम अन्यथानुपपत्ति से जान लेते हैं कि 'चैत्र कहीं अन्यत्र होगा' क्योंकि हमें 'जीवित होने और कहीं न कहीं अवस्थित रहने' का साहचर्य-नियम अपने प्रत्यक्ष अनुभव से ही पता चल चुका होता है।

व्यङ्ग्य-प्रतीति को सूचन-बुद्धि का भी विषय नहीं माना जा सकता। बात यह है कि सूचन-बुद्धि भी एक प्रकार की अनुमान-प्रक्रिया ही है जैसे कि यदि किसी कपड़े आदि के विक्रेता ने, अपने किसी ग्राहक को, अपनी अंगुलियों के विविध संकेत से पहले ही परिचित कराकर, तर्जनी का संकेत किया और ग्राहक ने 'दस' संख्या समझ कर, तदनुसार मूल्य चुका दिया। अब इस प्रकार की सूचन-बुद्धि के संबन्ध में यह निश्चित है कि यहाँ 'सङ्केत' आदि का जो आदान-प्रदान है वह लौकिक प्रत्यक्षादि प्रमाणों पर निर्भर हुआ करता है। और ऐसा होने से अनुमान की भांति यह सूचन-बुद्धि भी 'संकेत के देने' और 'संकेत के समझने' में एक प्रकार की व्याप्ति के ही अनुसंधान की अपेक्षा करती है, जिससे यह अनुमान रूप ही रह जाती है। अब, जब कि अनुमान से काव्याभिव्यङ्ग्य अर्थों का अवबोध असंभव सिद्ध कर दिया गया, तब सूचन-बुद्धि से इनका अवबोध तो स्वयं असिद्ध सिद्ध हो गया।

संस्कार-जन्यता के कारण 'रसानुभूति' को 'स्मृति' मानना एक निराधार कल्पना है क्योंकि 'रस' को 'स्मरण'रूप सिद्ध करने में 'संस्कारजन्यता' हेतु नहीं अपितु एक हेत्वाभास है। यहां 'संस्कारजन्यता' इसलिये हेत्वाभास है क्योंकि इससे रस 'स्मृति'रूप ही क्यों 'प्रत्यभिज्ञा'रूप सिद्ध हो जाता है (प्रत्यभिज्ञा भी संस्कारजन्य है तब 'रस' स्मृति के बदले 'प्रत्यभिज्ञा'रूप क्यों न सिद्ध हो जाय)!

व्यक्तिविवेककार आचार्य महिमभट्ट ने जैसे उपर्युक्त ध्वनि-प्रसङ्गों में अपनी गजदृष्टि का प्रदर्शन किया है। (अर्थात् अधखुली आँख से उस वस्तु को भी नहीं देखा है जिसे लोग साधारणतया देख चुके हैं) वैसे ही 'दुर्गालङ्घितविग्रहो मनसिजम्' आदि सूक्ति की अभिधामूलक व्यञ्जना पर भी उनकी 'गजदृष्टि' यही निर्णय दे सकती है कि यहां वाच्यार्थभिन्न कोई अर्थ ही नहीं प्रतीत होता। सहृदय सामाजिक तो यहाँ व्यङ्ग्यार्थ से प्रभावित होते हैं। वे भला क्योंकर व्यक्तिविवेककार के कहने में पड़ जायँ?

अनुवाद—उपर्युक्त युक्ति-प्रत्युक्तियों के विवेचन से, अन्ततोगत्वा, जो निष्कर्ष निकला,

बोध्यतया च तुरीया वृत्तिरुपास्यैवेति सिद्धम्। इयं च 'व्याप्त्याद्यनुसन्धानं विनाऽपि भवतीत्यखिलं निर्मलम्।

( व्यञ्जना : रसना : चतुर्थी वृत्ति के दो नाम और रूप )

तत्किंनामिकेयं वृत्तिरित्युच्यते—

सा चेयं व्यञ्जनानाम वृत्तिरित्युच्यते बुधैः।
रसव्यक्तौ पुनर्वृत्तिं रसनाख्यां परे विदुः॥ ५॥

एतच्च विविच्योक्तं रसनिरूपणप्रस्ताव इति सर्वमवदातम्।

इति साहित्यदर्पणे व्यञ्जनाव्यापारनिरूपणो नाम पञ्चमः परिच्छेदः।



---

आ सकता है वह यह है कि (१) स्वसंवेदन सिद्ध रसभावादि रूप काव्य-व्यङ्ग्य अर्थों का अपलाप असंभव है, (२) रसभावादि रूप अभिव्यङ्ग्य अर्थों के अभिव्यञ्जन के लिये ही कविजन विशिष्ट शब्दार्थ-योजना किया करते हैं जहां यह निश्चय हो जाता है कि अमुक शब्दार्थ-योजना से अमुक व्यङ्ग्यार्थ निष्पन्न होता है और उसके अभाव में वह व्यङ्ग्यार्थ भी नहीं रहा करता और इसलिये अनुमानादि प्रमाणों की यहां कोई आवश्यकता नहीं और (३) रसभावादि रूप व्यङ्ग्यार्थ में अभिधा, तात्पर्याख्या और लक्षणा की शक्तिओं का व्यापार कुण्ठित रहा करता है जिससे इनके अतिरिक्त यहां एक चौथी शक्ति की मान्यता अनिवार्य हो जाती है। यह चौथी वृत्ति अनुमिति नहीं जिसके लिये व्याप्ति-गवेषणा करनी पड़े और हेतु की आभासता से बचने का दावपेंच चलाना पड़े। जब कि इस चतुर्थी वृत्ति के मान लेने पर काव्य साहित्य के मर्म का निःशङ्क रूप से विश्लेषण संभव हो जाता है तब इसे मुक्तकण्ठ से क्यों न मान लिया जाय।

अनुवाद—अब, इस चतुर्थी वृत्ति का नाम क्या है ? इसका निर्णय है—

यही वह वृत्ति है जिसे प्राचीन ध्वनि-दार्शनिक काव्य-मर्मज्ञ (त्रिविध व्यङ्ग्यार्थ की दृष्टि से) 'व्यञ्जना' नाम से निर्दिष्ट करते आये हैं और जिसे, अन्य काव्यतत्त्वदर्शी (रसाभिव्यक्ति की दृष्टि से), 'रसना' नाम से पुकारते रहे हैं।

यह 'रसना' वृत्ति क्या है इसका यहां विवेचन आवश्यक नहीं क्योंकि 'रसनिरूपण' के प्रसङ्ग में इसको पूर्णरूपेण विवेचित कर दिया गया है जहाँ इससे सम्बद्ध सभी शङ्कायें दूर हो गयी हैं।

साहित्यदर्पण का पञ्चम परिच्छेद समाप्त।



# षष्ठः परिच्छेदः

( काव्य के अन्यनिमित्तक भेद : १ दृश्य काव्य और २ श्रव्य काव्य )

एवं ध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्यत्वेन काव्यस्य भेदद्वयमुक्त्वा पुनर्दृश्यश्रव्यत्वेन भेदद्वयमाह—

**दृश्यश्रव्यत्वभेदेन पुनः काव्यं द्विधा मतम् ।**

( 'दृश्य' काव्य की 'रूपक' संज्ञा )

**दृश्यं तत्राभिनेयं—**

तस्य रूपकसंज्ञाहेतुमाह—

**—तद्रूपारोपात्तु रूपकम् ॥ १ ॥**

तद् दृश्यं काव्यं नटे रामादिस्वरूपारोपाद्रूपकमित्युच्यते ।

---

अनुवाद—पूर्वप्रतिपादित काव्य के भेद-प्रभेदों को तो 'प्रधानव्यङ्ग्यता' किंवा 'गुणीभूतव्यङ्ग्यता' की द्विविध विशेषता के आधार पर 'ध्वनि' और 'गुणीभूतव्यङ्ग्य' नामक दो भेदों में विभक्त किया जा चुका। अब इनकी 'दृश्यता' और 'श्रव्यता' की विशेषता के आधार पर इनके जो दो अन्य प्रकार के भेद हो सकते हैं उनका निरूपण किया जा रहा है—

'रसात्मकवाक्य' रूप काव्य ही ( रंगमंच पर प्रदर्शन के कारण ) 'दृश्य' और ( स्वयं श्रवण-मनन के कारण ) 'श्रव्य' रूप से दो भेदों में विभक्त है।

इन दोनों भेदों में 'दृश्य' नामक काव्य-भेद वह है जिसे 'अभिनय' द्वारा प्रदर्शित किया जाया करता है।

इस 'दृश्य' काव्य का एक और नाम 'रूपक' है। 'दृश्य' काव्य के 'रूपक' कहे जाने का कारण यह है—

'दृश्य' काव्य इसलिए 'रूपक' कहा जाया करता है क्योंकि इसके प्रदर्शक ( नट ) इसमें चित्रित चरितों के 'रूप' का अपने मन में 'आरोप' अर्थात् अनुसन्धान किये दिखायी दिया करते हैं।

तात्पर्य यह है कि चाक्षुष-प्रत्यक्ष के कारण जो 'रसात्मक वाक्य' रूप काव्य 'दृश्य' कहा जा सकता है वही उसके अभिनेता में, अभिनेय रामादि-चरितों के 'रूप' के 'आरोप' अथवा 'अनुसन्धान' के कारण 'रूपक' भी कहा जाया करता है।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने यहाँ 'दृश्य' और 'रूपक' शब्दों को एकार्थवाचक भी माना है और परस्पर प्रवृत्तिनिमित्तक भेद से भिन्नार्थक भी स्वीकार किया है। सामाजिक की दृष्टि से जो कविकृति 'दृश्य' अथवा 'रूप' ( रूपं दृश्यतयोच्यते—दशरूपक १.७ ) हुआ करती है, वही अभिनेता की दृष्टि से 'अभिनेय' अथवा 'नाट्य' ( अवस्थानुकार = तादात्म्यापत्ति—दशरूपक १.७ ) है। रचनाकार कवि की दृष्टि से इसी को 'रूपक' कहा करते हैं क्योंकि जैसे कवि 'मुख' पर 'चन्द्र' के अभेदारोप में स्वतन्त्र है वैसे ही 'नट' पर रामादि की अवस्थाओं के अभेदारोप में भी कहा गया है—

( 'अभिनय' का स्वरूप-निरूपण )

कोऽसावभिनय इत्याह—

**भवेदभिनयोऽवस्थानुकारः स चतुर्विधः ।**
**आङ्गिको वाचिकश्चैवमाहार्यः सात्त्विकस्तथा ॥ २ ॥**

नटैरङ्गादिभी रामयुधिष्ठिरादीनामवस्थानुकरणमभिनयः ।

---

'तदीदृशरसाधारं नाट्यं रूपकमित्यपि ।
नटस्यातिप्रवीणस्य कर्मत्वान्नाट्यमुच्यते ॥
यथा मुखादौ पद्मादेरारोपे रूपकप्रथा ।
तथैव नायकारोपो नटे रूपकमुच्यते ॥'

( रसार्णवसुधाकर : ३य विलास )

विश्वनाथ कविराज ने दशरूपककार के अनुकरण में 'रूप' शब्द का प्रयोग न कर 'दृश्य' शब्द का प्रयोग किया है जिसमें सामाजिक की दृष्टि के साथ-साथ आलङ्कारिक की भी दृष्टि से श्रव्य काव्य-भिन्न कविकृति का स्वरूप-निर्देश स्पष्टतया किया जा सके ।

अनुवाद—जैसा कि बताया गया कि 'दृश्य' काव्य 'अभिनय' द्वारा प्रदर्शित हुआ करता है, अब यह बताना आवश्यक है कि यह 'अभिनय' क्या है—

'अभिनय' का अभिप्राय है ( अभिनेता द्वारा, अभिनेय चरितों की ) अवस्थाओं ( शरीर-वाणी-मन किंवा समस्त व्यक्तित्व की विशेषताओं ) के 'अनुकार' अथवा 'अनुकरण' का । यह 'अवस्थानुकरण' चार प्रकार का हुआ करता है—१. आङ्गिक ( अङ्ग द्वारा सम्पादित ), २. वाचिक ( वाणी द्वारा सम्पादित ), ३. आहार्य ( वेश-भूषा द्वारा सम्पादित ) और ४. सात्त्विक ( मनोभावों के आविष्करण द्वारा सम्पादित ) ।

तात्पर्य यह है कि जिसे 'अभिनय' कहा करते हैं वह नट द्वारा, अपने अङ्ग, वाणी, आदि के विविध व्यापारों की सहायता से सम्पादित, राम, युधिष्ठिर आदि की अवस्थाओं का 'अनुकरण' हुआ करता है ।

**विमर्श**—यहाँ साहित्यदर्पणकार ने 'अभिनय' का व्यावहारिक अर्थ लिया है पारमार्थिक नहीं । अभिनय को 'अवस्थानुकार' मानने वाले भी नाट्याचार्य हो चुके हैं और 'अनुव्यवसायात्मक' माननेवाले भी । 'अभिनय' की यह व्युत्पत्ति है—

'सामाजिकानामाभिमुख्येन साक्षात्कारेण नीयते प्राप्यतेऽर्थोऽनेनेत्यभिनयः ।'

अर्थात् 'अभिनय' वह है जिसके द्वारा सामाजिक, रामादि का साक्षात्कारात्मक अनुभव किया करते हैं । 'अभिनय' क्योंकर अनुकरणमात्र नहीं हो सकता—इसे नाट्यदर्पणकार ने इस प्रकार बताया है—

'अनुक्रिया च वागादीनां तदध्यवसायवशान्न पुनर्वस्तुतः । रामादेरनुकार्यस्य नटेन प्रेक्षकैर्वा स्वयमदृष्टत्वात् । अनुकर्ता हि अनुकार्यमदृष्ट्वा नानुकर्तुमलम् । प्रेक्षकोऽपि चादृष्टानुकार्यो नानुकर्तुरनुकर्तृत्वमनुमन्यते । तदयं नटो रामादेश्चरितं कविनिबद्धमधीत्यात्यन्ताभ्यासवशतः स्वयं दृष्टमनुमन्यमानोऽनुकरोमीत्यध्यवस्यति । परमार्थतस्तु लोकव्यवहारमेवायमनुवर्तते । प्रहृष्टोऽपि हि रामेण रुदिते रोदिति, न तु हसति । विषण्णोऽपि च हसिते हसति न तु रोदितीत्यादि । प्रेक्षका अपि रामादिशब्दसंकेतश्रवणादतिहृद्यसंगीतकाहितवैवश्याच्च स्वरूप-देश-कालभेदेनातथाभूतेष्वप्यभिनयचतुष्टयाच्छादनात् तथाभूतेष्विव नटेषु रामादीनध्यवस्यति । अत एव तासु-तासु सुख-दुःखरूपासु रामाद्यवस्थासु

( रूपक के १० भेद )

रूपकस्य भेदानाह—

नाटकमथ प्रकरणं भाणव्यायोगसमवकारडिमाः ।
ईहामृगाङ्कवीथ्यः प्रहसनमिति रूपकाणि दश ॥ ३ ॥

( 'रूपक' के अतिरिक्त 'उपरूपक' सामान्यस्वरूप-निर्देश )

किञ्च—

नाटिका त्रोटकं गोष्ठी सट्टकं नाट्यरासकम् ।
प्रस्थानोल्लाप्यकाव्यानि प्रेङ्खणं रासकं तथा ॥ ४ ॥
संलापकं श्रीगदितं शिल्पकं च विलासिका ।
दुर्मल्लिका प्रकरणी हल्लीशो भाणिकेति च ॥ ५ ॥
अष्टादश प्राहुरुपरूपकाणि मनीषिणः ।
विना विशेषं सर्वेषां लक्ष्म नाटकवन्मतम् ॥ ६ ॥

---

तन्मयी भवति । अपरे तेषु तु नाम-संकेत-संगीतकाभिनयेषु रामाद्यध्यवसायहेतुपूपदेश-परमेतदिति मन्यमाना हेयोपादेय-हानोपादानैकतानचेतसो जायन्ते। अथवा इह तावदित्थ-माकृतिरित्थं गतिरित्थं जल्पितमित्थं क्रोधादिललितमित्येवमशेषमपि रामादिललितमृषीणां कालदर्शिनां ज्ञानेन निश्चितं कवयो नाटके निबध्नन्ति । तत्र चार्थे मुनिज्ञानविश्वासान्नटस्य साक्षाद् दर्शनमेव । अपि च कदाचिन्मांसदृशो वस्तुस्वरूपे भ्राम्यन्ति न पुनर्ज्ञानदृशः। तत्र मुनिज्ञानदर्शितमर्थदर्शनादप्यधिकतरमवगतं वस्तुत एवानुकुर्वाणो दुर्विदग्धबुद्धिभिः कथङ्कारमपाक्रियते वराको नटः ? प्रेक्षकाणां तु सत्यसति च स्वदर्शने नटेषु रामाद्यध्यवसाय एव, अन्यथा तु कृत्रिममेतदिति जानन्तो न रामादिसुखदुःखेषु तन्मयीभवेयुः।

[ नाट्यदर्पण : ३य विवेक ]

'अभिनय' के चार भेद हैं—१. वाचिक, अर्थात् वह जिसे रामादि के उन-उन भावविकारों से सम्बद्ध वाग्व्यवहार का नट के वाग्व्यवहार द्वारा साक्षात्कार कहा गया है, २. आङ्गिक, अर्थात् वह जिसे रामादि के विविध भावगर्भ अङ्ग और उपाङ्ग के व्यापारों का नट के अङ्ग और उपाङ्ग के व्यापारों द्वारा साक्षाद्दर्शन माना गया है, ३. सात्त्विक, अर्थात् वह जो कि रामादि के विविध सत्त्व ( मनोदशा ) का नट के तदनुरूप सत्त्व ( मनोदशा ) द्वारा साक्षात्कार कहा जाया करता है और ४. आहार्य अथवा वह जिसे रामादि के जीवन से सम्बद्ध विविध बाह्य पदार्थों का, नट द्वारा प्रदर्शित तदनुरूप बाह्यपदार्थों द्वारा साक्षाद्दर्शन माना गया है ।

अनुवाद—'रूपक' के कतिपय भेद-प्रभेद भी हैं जिनका अब निरूपण किया जा रहा है—'रूपक' के ये १० प्रकार हैं—( १ ) नाटक, ( २ ) प्रकरण, (३) भाण, (४) व्यायोग, ( ५ ) समवकार, ( ६ ) डिम, ( ७ ) ईहामृग, ( ८ ) अङ्क, ( ९ ) वीथी और ( १० ) प्रहसन ।

नाट्यकोविदों ने इन १० रूपकों के अतिरिक्त जिन १८ प्रकार के 'उपरूपकों' को दृश्य काव्य का प्रकार माना है वे ये हैं—( १ ) नाटिका, ( २ ) त्रोटक, ( ३ ) गोष्ठी, ( ४ ) सट्टक, ( ५ ) नाट्यरासक, ( ६ ) प्रस्थान, ( ७ ) उल्लाप्य, ( ८ ) काव्य, ( ९ ) प्रेङ्खण,

सर्वेषां प्रकरणादिरूपकाणां नाटिकाद्युपरूपकाणां च ।

( १ म रूपक-प्रकार : नाटक : स्वरूपनिरूपण )

तत्र—

नाटकं ख्यातवृत्तं स्यात् पञ्चसंधिसमन्वितम् ।
विलासद्धर्यादिगुणवद्युक्तं नानाविभूतिभिः ॥ ७ ॥
सुखदुःखसमुद्भूति नानारसनिरन्तरम् ।
पञ्चादिका दशपरास्तत्राङ्काः परिकीर्त्तिताः ॥ ८ ॥

---

( १० ) रासक, ( ११ ) संलापक, ( १२ ) श्रीगदित, ( १३ ) शिल्पक, ( १४ ) विलासिका, ( १५ ) दुर्मल्लिका, ( १६ ) प्रकरणी, ( १७ ) हल्लीशक और ( १८ ) भाणिका। इन उपर्युक्त सभी प्रकारों का सामान्य स्वरूप वही है जो कि 'नाटक' नामक प्रथम रूपक-प्रकार का ( जैसा कि अभी बताया जायगा ) हुआ करता है।

यहां 'सर्वेषाम्' (सभी प्रकारों) का अभिप्राय 'प्रकरण' आदि ९ रूपकों और 'नाटिका' आदि १८ उपरूपकों का है।

विमर्श—'रूपक' और 'उपरूपक' का भेद काल्पनिक नहीं अपि तु वास्तविक है। रूपक तो 'नाट्य' है और उपरूपक 'नृत्य'। 'नाट्य' रसाश्रय हुआ करता है और 'नृत्य' भावाश्रय। रूपक को 'वाक्यार्थाभिनयात्मक' कहा गया है और 'उपरूपक' को 'पदार्थाभिनयात्मक'। नाट्याचार्य भरतमुनि के नाट्यशास्त्र में १० रूपकों का तो पूर्ण निरूपण है किन्तु उपरूपकों का कोई निर्देश नहीं। नाट्यवेद में उपरूपक-विमर्श की परम्परा सर्वप्रथम संभवतः नाट्याचार्य कोहल से प्रारम्भ हुई है। अभिनवभारतीकार की यह उक्ति—

'प्रयोगाय प्रयोगत इति व्याख्याने प्रयोगत इति विफलमेव। उक्तव्याख्याने तु कोहलादिलक्षिततोटकसट्टकरासकादिसंग्रहः फलम्। ( अभिनव भारती, पृष्ठ ४०७ )

इसी बात का संकेत करती है कि उपरूपक-विकल्प कोहल और उनके अनुयायी नाट्याचार्यों का काम है।

आचार्य धनिक ने उपरूपकों को नृत्यभेद माना है—

'डोम्बी श्रीगदितं भाणो भाणी प्रस्थानरासकाः।
काव्यं च सप्त नृत्यस्य भेदाः स्युस्तेऽपि भाणवत् ॥

( दशरूपक : अवलोक १. ८ )

अर्थात् रूपक तो रसाश्रय काव्य-प्रबन्ध होने के नाते नाट्य-भेद है और उपरूपक भावाश्रय होने के कारण नृत्य-भेद। रूपक के अभिनय में चतुर्विध अभिनय की अपेक्षा है और उपरूपक के अभिनय में आङ्गिक अभिनय का बाहुल्य रहा करता है।

उपरूपक के प्रकार भी भिन्न-भिन्न नाट्याचार्यों की दृष्टि में भिन्न-भिन्न ही हैं। भोजराज का 'शृंगारप्रकाश' १४ उपरूपकों का वर्णन करता है। शारदातनय के 'भावप्रकाशन' में १८ उपरूपकों का सोदाहरण लक्षण मिलता है। साहित्यदर्पणकार का उपरूपक-निरूपण शारदातनय के ही उपरूपक-विवेक के आधार पर हुआ है।

अनुवाद—इन १० रूपक प्रकारों में 'नाटक' नामक जो १ म रूपक-प्रकार है उसका स्वरूप-निर्देश यह है—

'नाटक' नामक रूपक वह दृश्यकाव्य है जिसकी शरीर-रचना किसी प्रसिद्ध वृत्त से

प्रख्यातवंशो राजर्षिर्धीरोदात्तः प्रतापवान् ।
दिव्योऽथ दिव्यादिव्यो वा गुणवान्नायको मतः ॥ ९ ॥
एक एव भवेदङ्गी शृङ्गारो वीर एव वा ।
अङ्गमन्ये रसाः सर्वे कार्यो निर्वहणेऽद्भुतः ॥ १० ॥
चत्वारः पञ्च वा मुख्याः कार्यव्यापृतपूरुषाः ।
गोपुच्छाग्रसमाग्रं तु बन्धनं तस्य कीर्तितम् ॥ ११ ॥

ख्यातं रामायणादिप्रसिद्धं वृत्तम् । यथा—रामचरितादि । सन्धयो वक्ष्यन्ते । नानाविभूतिभिर्युक्तमिति महासहायम् । सुखदुःखसमुद्भूतत्वं रामयुधिष्ठिरादिवृत्तान्तेष्वभिव्यक्तम् । राजर्षयो दुष्यन्तादयः । दिव्याः श्रीकृष्णादयः । दिव्यादिव्यः, यो दिव्योऽप्यात्मनि नराभिमानी । यथा श्रीरामचन्द्रः ।

---

की जाया करती है । नाटक के इस (इतिवृत्तात्मक) शरीर में पांच संधियाँ हुआ करती हैं । उन-उन चरितों के उदात्त गुणों और अभ्युदयों के उपनिबन्धन के कारण यह भी उदात्त और श्री-समृद्ध हुआ करता है । इसके उद्भव का कारण मानव का सुख-दुःखात्मक जीवन है । इसमें भिन्न-भिन्न रसों और भावों का अनुभव हुआ करता है । इसकी रचना कम से कम पांच और अधिक से अधिक दस अङ्कों में पूर्ण हुआ करती है । इसका 'नायक' किसी प्रसिद्ध राजवंश का कोई राजर्षि हो सकता है । इसके नायक के लिये धीर और उदात्त होना, प्रतापी होना और नायकोचित-गुण-सम्पन्न होना अत्यन्त आवश्यक हैं । यह नायक 'दिव्य' (देवलोक का निवासी) 'अदिव्य' (मर्त्यलोक का निवासी) या 'दिव्यादिव्य' (दिव्य किन्तु मानवरूप में विराजमान) तीनों में से कोई भी महान् व्यक्तित्व हो सकता है । इस रूपक-प्रकार में एक ही रस का मुख्य रूप से अभिव्यङ्ग्य होना आवश्यक है और यह मुख्यतया अभिव्यङ्ग्य रस या तो 'शृङ्गार' हो सकता है या 'वीर' । और जो रस-भाव हैं वे भी यहां अभिव्यक्त रहा करते हैं किन्तु मुख्य रूप से नहीं अपि तु अङ्गरूप (मुख्य रस के उपकारक रूप) से ही । इस रूपक-प्रबन्ध का अन्त विस्मयोत्पादक हुआ करता है । इसमें उन-उन कार्यों में व्याप्त चार या पांच प्रधान पुरुषों का चरित-वर्णन अपेक्षित है । इसकी रचना गोपुच्छ के अग्रभाग के समान हो तो अच्छी लगती है ।

यहां नाटक के 'ख्यातवृत्त' होने का अभिप्राय है उसके इतिवृत्त के रामायण आदि के प्रसिद्ध राम आदि महापुरुषों के चरित के आधार पर रचे जाने का । नाटक का (इतिवृत्त-सन्धान रूप) 'सन्धिपञ्चक' क्या है ? इसे तो आगे बताया ही जा रहा है । नाटक के 'नाना विभूतिओं से युक्त' होने का अभिप्राय उसमें नायक के समान महनीय चरितवाले सहायकों के चरित-चित्रण का अभिप्राय है । नाटक किस प्रकार 'सुखदुःख-समुद्भव' हुआ करता है यह तो राम, युधिष्ठिर आदि महापुरुषों के चरित-चित्रणों से युक्त नाटकों में स्पष्ट ही है । यहां 'राजर्षिओं' से अभिप्राय दुष्यन्त आदि सरीखे महनीय राजवंशोद्भव महापुरुषों से है । 'दिव्य' चरित नायकों का तात्पर्य भगवान् श्रीकृष्ण आदि सरीखे नायकों का है और 'दिव्यादिव्य' नायकों से श्री रामचन्द्र सरीखे नायक समझे जा सकते हैं जो 'दिव्य' अथवा भगवदवतार होने पर भी मानवलोक में मानव सा व्यवहार किया करते हैं ।

गोपुच्छाग्रसमाग्रमिति 'क्रमेणाङ्काः सूक्ष्माः कर्तव्याः' इति केचित्। अन्ये त्वाहुः—'यथा गोपुच्छे केचिद्वाला ह्रस्वाः केचिद्दीर्घास्तथेह कानिचित्कार्याणि मुखसंधौ समाप्तानि कानिचित्प्रतिमुखे। एवमन्येष्वपि कानिचित्कानिचित्'इति।

---

नाटक के 'गोपुच्छाग्रसमान' होने का तात्पर्य, कतिपय नाट्यकोविदों की दृष्टि में, 'उसके अङ्कों का क्रमशः छोटा होता जाना' है। किन्तु अन्य नाट्य-मर्मज्ञ इसका जो अभिप्राय लेते हैं। वह यह है कि 'जैसे गोपुच्छ में कुछ बाल कहीं छोटे होते हैं और कहीं बड़े, वैसे ही नाटक में भी कुछ वृत्त-वर्णन अथवा चरित-चित्रण ऐसे हुआ करते हैं जो मुख सन्धि में ही समाप्त हो जाया करते हैं, कुछ ऐसे, जो प्रतिमुख-सन्धि में समाप्त होते हैं और इसी भांति कुछ गर्भ में, कुछ विमर्श में और कुछ निर्वहण में समाप्त हुआ करते हैं।

**विमर्श**—(क) सभी नाट्याचार्य 'नाटक' को ही सर्वश्रेष्ठ रूपक-प्रकार माना करते हैं। 'नाटक' में अन्य रूपक-प्रकारों की अपेक्षा रञ्जनाधिक्य रहा करता है, अधिकाधिक रसाविर्भाव हुआ करता है और सर्वाङ्गीण अभिनय-सौन्दर्य दिखायी दिया करता है। दशरूपककार ने 'नाटक' को अन्य रूपक–प्रकारों की 'प्रकृति' माना है जिसका संकेत यह है कि प्रकरणादि नाटक के 'विकृति' रूप हैं—

'प्रकृतित्वादथान्येषां भूयो रसपरिग्रहात्।
संपूर्णलक्षणत्वाच्च पूर्वं नाटकमुच्यते॥' (दशरूपक : ३.१)

किन्तु विकास-क्रम की दृष्टि से यह अधिक स्वाभाविक है कि 'नाटक' को ही 'अङ्क' से आरम्भ कर 'प्रकरण'-पर्यन्त रूपक-प्रकारों का सर्वाङ्गसुन्दर संस्कृत रूप माना जाय। 'नाटक' रचना कितनी बड़ी नाट्य-कला-साधना है इसे 'भावप्रकाशन'कार के इन शब्दों में देख सकते हैं—

'अपि सिध्येत विदुषां मुक्तिरभ्यासकौशलात्।
न तु नाटकविद्येयं सर्वलोकानुरञ्जिनी॥'

(ख) 'नाटक' शब्द की यह व्युत्पत्ति—

'नाटकमिति नाटयति विचित्रं रञ्जनाप्रवेशेन सभ्यानां हृदयं नर्तयतीति नाटकम्।
(नाट्यदर्पण : १.५)

रूपकों में 'नाटक' की महत्ता को स्पष्ट प्रकट कर देती है। अन्य रूपकों में भी 'रञ्जना' का समावेश रहा करता है किन्तु 'नाटक' की 'रञ्जना' इतनी विचित्र हुआ करती है कि इससे सामाजिकों का हृदय नाच उठता है।

(ग) नाट्याचार्य भरतमुनि ने नाटक को ही 'नाट्य' का उत्थान (उद्भव) कहा है—

'धर्मार्थसाधनं नाट्यं सर्वदुःखापनोदकृत्।
आसेवध्वं तदृषयस्तस्योत्थानं तु नाटकम्॥'

और इससे भी रूपक-प्रबन्धों में नाटक की महिमा का पता चल जाता है।

(घ) नाटक के 'ख्यातवृत्त' होने की मान्यता तो सभी नाट्यशास्त्रकारों की मान्यता है किन्तु इसके नायक के 'दिव्य' होने की बात कतिपय नाट्य-मर्मज्ञ नहीं मानते। नाट्यदर्पणकार ने ही कहा है—

'नाटकं हि रामवद् वर्तितव्यं न रावणवदित्युपदेशपरम्। देवतानां तु दुरुपपादस्याप्यर्थस्येच्छामात्रत एव सिद्धिरिति तच्चरितमशक्यानुष्ठानत्वान्न मर्त्यानामुपदेशयोग्यम्, तेन ये दिव्यमपि नेतारं मन्यन्ते, न सम्यगमंसत। नायिका तु दिव्यापि भवति यथोर्वशी, प्रधाने मर्त्यचरिते तच्चरितान्तर्भावात्। उपदेशानर्हप्रायवृत्तत्वेन दीप्तरसत्वेनैव च समवकारादौ दिव्योऽपि नेता न विरुध्यते।'

( नाटकीय परिच्छेद : अङ्कस्वरूप और महत्त्व )

प्रत्यक्षनेतृचरितो रसभावसमुज्ज्वलः ।
भवेदगूढशब्दार्थः क्षुद्रचूर्णकसंयुतः ॥ १२ ॥
विच्छिन्नावान्तरैकार्थः किञ्चित्संलग्नबिन्दुकः ।
युक्तो न बहुभिः कार्यैर्बीजसंहृतिमान्न च ॥ १३ ॥
नानाविधानसंयुक्तो नातिप्रचुरपद्यवान् ।
आवश्यकानां कार्याणामविरोधाद्विनिर्मितः ॥ १४ ॥
नानेकदिननिर्वर्त्यकथया संप्रयोजितः ।
आसन्ननायकः पात्रैर्युतस्त्रिचतुरैस्तथा ॥ १५ ॥

---

अर्थात् नाटक का प्रयोजन सत्सोपदेश हुआ करता है। देवों के चरित से मानव को क्या उपदेश मिले ? देवगण तो इच्छामात्र से समस्त वस्तुओं का भोग कर सकते हैं। नाटक में आशा-निराशा का द्वन्द्व आवश्यक हैं न कि इच्छामात्र से अभ्युदय-प्राप्ति। वैसे 'समवकार' नामक रूपक-भेद में देवविशेष को नायक बनाया जाया करता है क्योंकि वहाँ रसास्वाद ही परम प्रयोजन है न कि 'रामवद् वर्तितव्यम् न रावणवत्' का कर्त्तव्योपदेश।

( ङ ) नाटक की रचना का 'गोपुच्छाग्र'समान होना नाट्याचार्य भरतमुनि को भी मान्य है—

'कार्यं गोपुच्छाग्रं कर्त्तव्यं काव्यबन्धमासाद्य।
ये चोदात्ता भावास्ते सर्वे पृष्ठतः कार्याः ॥' ( नाट्यशास्त्र : २०-४६ )

नाटक के 'गोपुच्छाग्रवत्' निर्माण का वास्तविक अभिप्राय यह है—

'गोपुच्छकेशकल्यानि नाट्यवस्तूनि कल्पयेत्।
उदात्ता रञ्जका भावाः स्थापनीयाः पुरः पुरः ॥'

गोपुच्छस्य च केशाः केचित् स्तोकमात्रयायिनः केचिन्मध्यावधयः केचिदन्तव्यापिनः। एवं प्रबन्धवस्तून्यपि। यथा रत्नावल्यां प्रमोदोत्सवो मुखसन्धावेव निष्ठितः, मुखोपक्षिप्तो बाभ्रव्यादिवृत्तान्तश्च निर्वहणारम्भे, रत्नावलीप्राप्त्यादयश्च साररूपाः पदार्था अन्त इति। उदात्ता उत्तमप्रकृतियोग्याः। अनुदात्ता अपि ये रञ्जका भावास्ते सकलस्यापि प्रबन्धस्य रसारोहार्थं पुरः पुरो निवेशनीयाः।' ( नाट्यदर्पण : १. १७ )

अनुवाद—'अङ्क' नाटक का वह अवच्छेद अथवा अन्तर्विभाग है जिसमें सामाजिकों की दृष्टि नायकचरित का साक्षात्कार किया करती है, जिसमें रसभावों का अभिव्यञ्जन-सौन्दर्य स्पष्ट प्रतीत हुआ करता है, जिसके शब्द से अर्थ और अर्थ से कवि-हृदय स्वभावतः झलका करता है, जिसमें असमस्त पदयोजना की एक शोभा दिखाई दिया करती है, जिसमें आधिकारिक वृत्त का एक अंश समाप्त रहा करता है, जिसमें अग्रिम इतिवृत्त की आकांक्षा के उत्थापक वृत्त की सूक्ष्म सूचना दी गयी रहती है, जिसमें ( सामाजिक हृदय की उत्तरोत्तर उत्सुकता-वृद्धि की दृष्टि से ) नायक के कतिपय कार्यों की ही योजना की गयी होती है, जिसमें 'बीज' अर्थात् नाटक के पार्यन्तिक रस-भोग के अङ्कुर की इतिश्री नहीं दिखायी जाया करती, जिसमें अनेकानेक घटनाचक्र का वर्णन रहा करता है, जिसमें ( श्रव्यकाव्य की भाँति ) पद्यों की भरमार नहीं हुआ करती, जिसमें नायकादि के नित्यादि कर्मों के अनुष्ठान के विरुद्ध कर्मों का निरूपण नहीं किया जाया करता,

दूराह्वानं वधो युद्धं राज्यदेशादिविप्लवः ।
विवाहो भोजनं शापोत्सर्गौ मृत्यू रतं तथा ॥ १६ ॥
दन्तच्छेद्यं नखच्छेद्यमन्यद् व्रीडाकरं च यत् ।
शयनाधरपानादि नगराद्यवरोधनम् ॥ १७ ॥
स्नानानुलेपने चैभिर्वर्जितो नातिविस्तरः ।
देवीपरिजनादीनाममात्यवणिजामपि ॥ १८ ॥
प्रत्यक्षचित्रचरितैर्युक्तो भावरसोद्भवैः ।
अन्तनिष्क्रान्तनिखिलपात्रोऽङ्क इति कीर्त्तितः ॥ १९ ॥

बिन्द्वादयो वक्ष्यन्ते । आवश्यकं संध्यावन्दनादि ।

---

जिसमें ऐसी कथा की रचना नहीं हुआ करती जो कई दिन तक चलती रहे, जिसमें नायक-चरित, साक्षात् चित्रित न होने पर भी, यत्र-तत्र अभिव्यङ्ग्य रूप से विराजमान रहा करता है, जिसमें तीन या चार पात्रों के अभिनय का आनन्द लिया जाया करता है, जिसमें दूराह्वान ( दूर से किसी को चिल्लाकर पुकारना ), मारकाट. लड़ाई, राज्यविप्लव, देश-विद्रोह, विवाह, भोजन, शाप, मलमूत्रत्याग, मृत्यु, रतिक्रीडा, दन्तक्षत, नखक्षत, अन्यान्य लज्जास्पद विषय, शयन, अधरपान, नगर अथवा दुर्ग का उपरोध, स्नान, अनुलेपन आदि आदि अरञ्जक किंवा अरसास्पद विषयों का वर्णन नहीं किया जाया करता, जिसमें राजमहिषी. राजपरिच्छद, राजामात्य, राजनगर, श्रेष्ठी आदि आदि के प्रत्यक्ष किंवा मनोरञ्जक ऐसे चित्र खींचे हुए रहते हैं जो रसों किंवा भावों के स्वभावतः आविर्भावक लगा करते हैं और जिसके अन्त में सभी पात्र अपना-अपना अभिनय समाप्त कर रंगमंच से निकलते दिखाई दिया करते हैं ।

यहाँ कारिका में 'बिन्दु' आदि का जो निर्देश किया गया है उसका विचार-विमर्श आगे किया जा रहा है । 'आवश्यक कार्यों से अविरोध' का अभिप्राय सन्ध्या-वन्दन आदि नित्यकर्मानुष्ठान के अविरोध का अभिप्राय है ।

**विमर्श**—नाट्याचार्य भरत मुनि ने 'अङ्क' का यह स्वरूप-निरूपण किया है—

'अङ्क इति रूढिशब्दो भावै रसैश्च रोहयत्यर्थान् ।
नानाविधानयुक्तो यस्मात्तस्माद् भवेदङ्कः ॥'
अङ्कसमाप्तिः काव्यच्छेदो न बीजसंहारः ।
वस्तुव्यापी बिन्दुः काव्यसमुत्थोऽत्र नित्यं स्यात् ॥
ये नायका निगदितास्तेषां प्रत्यक्षचारिसंयोगः ।
नानावस्थान्तरितः कार्यस्त्वङ्को यथार्थरसः ॥
नायकदेवीपरिजनपुरोहितामात्यसार्थवाहानाम् ।
नैकरसान्तरविहितो ह्यङ्कः खलु वेदितव्यः सः ॥
एकदिवसप्रवृत्तः कार्यस्त्वङ्कोऽथ बीजमधिकृत्य ।
आवश्यककार्याणामविरोधेन प्रयोगेषु ॥

( नाट्यशास्त्र अध्याय २० चौखम्बा )

( अङ्कान्तर्गत अङ्क : गर्भाङ्क )

अङ्कप्रस्तावाद् गर्भाङ्कमाह—

अङ्कोदरप्रविष्टो यो रङ्गद्वारामुखादिमान् ।
अङ्कोऽपरः स गर्भाङ्कः सबीजः फलवानपि ॥ २० ॥

यथा बालरामायणे रावणं प्रति कोहलः—

'श्रवणैः पेयमनेकैर्दृश्यं दीर्घैश्च लोचनैर्बहुभिः ।
भवदर्थमिव निबद्धं नाट्यं सीतास्वयंवरणम् ॥'

इत्यादिना विरचितः सीतास्वयंवरो नाम गर्भाङ्कः ।

---

जिसे प्रायः सभी नाट्यशास्त्रकारों ने अपने-अपने शब्दों में दुहराया है। 'अङ्क' रूपकों के अवच्छेद अथवा अन्तः खण्ड का नाम है—'अवस्थायाः समाप्तिर्वा च्छेदो वा कार्ययोगतः। अङ्कः......अवस्था......प्रारम्भादिकाः पञ्च । तत्रान्यतमस्या अवस्थाया उपक्रम-निष्पत्तिभ्यां या समाप्तिः। असमाप्तायामप्यवस्थायां कार्यवशेन यो वा च्छेदः खण्डनं सोऽङ्कः ( नाट्यदर्पण : १. १९ ) 'अङ्क' का 'बिन्दुयुक्त' होना अत्यावश्यक है। 'अङ्क' के 'बिन्दु'-युक्त होने का अभिप्राय नाटक के पूर्व और उत्तर अवच्छेदों की सम्बद्धार्थकता के संरक्षण का अभिप्राय है।

जैसे 'श्रव्यकाव्य' का चिह्न उसका 'सर्ग' विभाग है वैसे ही दृश्यकाव्य का चिह्न उसका 'अङ्क'-विभाग हैं। 'अङ्क' का अभिप्राय गोद भी है। नाटक के एक-एक अवच्छेद रसभावों के लालन-पालन के लिये गोद का काम किया करते हैं इसलिये भी इन्हें 'अङ्क' कहा जाया करता है। रसार्णवसुधाकरकार ने इसीलिये कहा है—

'रसालङ्कारवस्तूनामुपलालनकाङ्क्षिणाम् ।
जनकाङ्कवदाधारभूतत्वादङ्क उच्यते ॥' (रसार्णवसुधाकर ३. १९७ )

अनुवाद—'अङ्क' के निरूपण-प्रसङ्ग के साथ-साथ 'गर्भाङ्क' का भी निरूपण कर दिया जाता है—

'गर्भाङ्क' क्या है ? गर्भाङ्क वस्तुतः ( किसी नाटक के ) एक अङ्क के अन्तर्गत रहनेवाले दूसरे अङ्क का नाम है। इसमें भी ( अङ्क की भांति ) सूत्रधारकृत मङ्गलाचरण किंवा प्रस्तावना आदि अनिवार्य हैं। इसमें भी बीजरूप इतिवृत्तार्थ किंवा नायक के प्रधान प्रयोजन का अंशतः उपन्यास आवश्यक है।

उदाहरणार्थ ( महाकवि राजशेखर-रचित ) बालरामायण के तृतीय अङ्क में अन्त-र्निविष्ट 'सीतास्वयंवर' नामक गर्भाङ्क, जो इस उपक्रम के साथ प्रारम्भ होता है—

'कोहल नामक नट ( रावण को लक्ष्यकर )—

नाट्यपारङ्गत राक्षसराज ! यह 'सीतास्वयंवर' नाटक है—अनेकानेक श्रवणपुटों से जिसके अमृत का पान किया जा सके और अनेकानेक नेत्रों से जिसके दृश्यों का दर्शन किया जा सके। भला आपके अतिरिक्त और कौन ( दशानन ) है जो इसे सुन सके और देख सके।'

विमर्श—'अङ्क' में तो मुख्य अथवा सरस वस्तु का ही विनिवेश किया जाया करता है किन्तु अन्य जो वस्तु-प्रकार हैं जैसे कि 'सूच्य' 'प्रयोज्य' 'अभ्यूह्य' और 'उपेक्ष्य' उनके उपन्यास के लिये विष्कम्भक, प्रवेशक आदि उपायों का आश्रय अपेक्षित माना गया है। 'गर्भाङ्क' भी एक उपाय ही है जिसे नाटककार 'सूच्य'वस्तु के अल्पतम काल-व्यापी होने पर अपनाया करता है।

( नाटक-प्रयोग की प्रक्रिया : पूर्वरङ्गविधान )

**तत्र पूर्वं पूर्वरङ्गः सभापूजा ततः परम् ।**
**कथनं कविसंज्ञादेर्नाटकस्याऽप्यथामुखम् ॥ २१ ॥**

**तत्रेति नाटके ।**

---

'गर्भाङ्क' की योजना के अलग-अलग उद्देश्य हैं। कहीं तो यह रसोत्कर्ष के लिये रचा गया है, जैसे कि उत्तररामचरित में, कहीं नायकोत्कर्ष के लिये, जैसे कि बालरामायण में और कहीं वस्तूत्कर्ष के लिये जैसे कि 'अमोघराघव' में। रसार्णवसुधाकरकार ने इसीलिये कहा है--

'रस-नायक-वस्तूनां महोत्कर्षाय कोविदैः ।
अङ्कस्य मध्ये योऽङ्कः स्यादयं गर्भाङ्क ईरितः ॥'

( रसार्णवसुधाकर : ३ य विलास )

अनुवाद--नाटक के प्रयोग की यह प्रक्रिया है—

**सर्वप्रथम पूर्वरङ्गविधान, तदनन्तर रङ्गसभापूजन, तत्पश्चात् नाटककवि किंवा नाटक के नाम का संकीर्तन और अन्त में 'आमुख' अथवा प्रस्तावनाविधि।**

**यहाँ ( 'तत्र पूर्वं' आदि कारिका में ) 'तत्र' से अभिप्राय नाटक से है ( न कि अङ्क अथवा गर्भाङ्क से )।**

**विमर्श**--(क) साहित्यदर्पणकार का विषय 'नाटक-रचना' है न कि नाटक-प्रयोग। किन्तु प्राचीन नाट्यशास्त्रकारों की परम्परा के अनुसरण में साहित्यदर्पणकार ने नाटक-प्रयोग की प्राचीन मर्यादा का भी संकेत करना आवश्यक समझा है और इसीलिये यहां पूर्वरङ्ग आदि की प्रक्रिया का उल्लेख कर दिया है। वस्तुतः साहित्यदर्पणकार का 'पूर्वरङ्ग' नान्दीगायन है न कि प्राचीन रंगमंच का 'द्वाविंशदङ्गात्मक' ( २२ अङ्गोंवाला ) पूर्वरङ्ग।

( ख ) 'पूर्वरङ्ग' क्या है ? इसे जानने के पहले 'रङ्ग' किसे कहते हैं ? यह जानना आवश्यक है। 'रंग' का अभिप्राय यह है--

'सभापतिः सभा सभ्या गायका वादका अपि ।
नटी नटाश्च मोदन्ते यत्रान्योन्यानुरञ्जनात् ॥
अतो रङ्ग इति ज्ञेयः पूर्वं यत्स प्रकल्प्यते ।
तस्मादयं पूर्वरङ्ग इति विद्वद्भिरुच्यते ।
कला पादाः पादभागाः परिवर्ताश्च सूरिभिः ॥
पूर्वं क्रियन्ते यद्रङ्गे पूर्वरङ्गो भवेदतः ।'

( भावप्रकाशन : ७ अधिकार )

अर्थात् सामाजिकजन किंवा अभिनेतृवृन्द के चित्तरञ्जन की उद्भवभूमि का नाम 'रङ्ग' है। नाटक के प्रयोग के पहले गीत किंवा वाद्य-विधान ही वह साधन है जिससे चित्त अधिकाधिक एकाग्र हो सकता है और नाटक के प्रति उन्मुख हो सकता है। 'रङ्ग' में (अथवा रङ्गमञ्च पर) संगीत का यह आयोजन ही 'पूर्वरङ्ग' है। 'प्रत्याहार' अथवा मृदङ्गादि वाद्य-यन्त्रों के एकत्रीकरण से आरम्भ कर 'महाचारि' अथवा गायक-वादकों के मण्डलादि प्रचार-पर्यन्त की क्रियाविधि 'पूर्वरङ्ग' की रूप-रेखा है। 'पूर्वरङ्ग' की यह विधि साहित्यदर्पणकार के समसामयिक 'रङ्ग' के लिये एक स्मृतिमात्र थी। १४ शताब्दी का रङ्गमञ्च 'नान्दीगायन' में ही 'पूर्वरङ्ग' की समस्त रूपरेखा का आभास पा लिया करता होगा। साहित्यदर्पणकार ने इसी दृष्टि से यहां 'पूर्वरङ्ग' का संकेत किया है।

( पूर्वरङ्ग : नान्दीगायन )

यन्नाट्यवस्तुनः पूर्वं रङ्गविघ्नोपशान्तये ।
कुशीलवाः प्रकुर्वन्ति पूर्वरङ्गः स उच्यते ॥ २२ ॥
प्रत्याहारादिकान्यङ्गान्यस्य भूयांसि यद्यपि ।
तथाऽप्यवश्यं कर्तव्या नान्दी विघ्नोपशान्तये ॥ २३ ॥

( नान्दी क्या है )

तस्याः स्वरूपमाह—

आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात्प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥ २४ ॥
माङ्गल्यशङ्खचन्द्राब्जकोककैरवशंसिनी ।
पदैर्युक्ता द्वादशभिरष्टाभिर्वा पदैरुत ॥ २५ ॥

---

( ग ) 'पूर्वरङ्ग' विधान के बाद रङ्गसभा-पूजन अपेक्षित माना गया है क्योंकि रङ्ग सभासदों के लिये ही पूर्वरङ्ग की भूमिका आवश्यक मानी गयी है। नाटक अथवा स्वनाम-संकीर्तन आदि नाटककार किंवा नटों के 'वाञ्छाकलाप' में अन्तर्भूत माना गया है—

'वाञ्छाकलापस्तु कवेरभीष्टार्थप्रकाशनम् ।
स्वाभिधेयगतत्वेन तद् द्विधा परिपठ्यते ॥
स्वगतं तु स्वगोत्रादि स्वस्य कीर्तिप्रकाशनम् ।
अभिधेयगतं यत्तत् काव्यनाम्ना प्रकाशनम् ॥' ( भावप्रकाशन )

अनुवाद—'रङ्ग' अथवा नाट्यमण्डप की विघ्न-शान्ति ( किंवा मङ्गलाशंसा ) के लिये, नाट्यप्रयोग के पहले, नटों के द्वारा किया गया जो भी माङ्गल्य गायनवादनादि है वह 'पूर्वरङ्ग' कहा जाया करता है। यद्यपि यह 'पूर्वरङ्ग' प्रत्याहार ( तन्त्री, भाण्ड आदि के समानयन ) आदि अनेकानेक क्रियाकलापों का सम्मिलित रूप है किन्तु तब भी इसके प्रमुख अंग 'नान्दीगायन' का अनुष्ठान अवश्य किया जाना चाहिये क्योंकि अधिकाधिक विघ्नशान्ति का सम्बन्ध इस 'नान्दी गायन' के ही साथ है।

विमर्श—'नान्दी' और 'रङ्गविघ्नशान्ति' का अटूट सम्बन्ध है जैसा कि भावप्रकाशन की इन पंक्तियों का संकेत है—

'नन्दी वृषो वृषाङ्कस्य जगदादौ जगत्पतेः ।
नृत्यतः कल्पनायोगाज्जगाम किल रङ्गताम् ॥
तस्य तद्रूपसम्बन्धात् पूजा नान्दीति कथ्यते ।
देवतादिनमस्कारमङ्गलारम्भपाठकैः ॥
या क्रिया नन्यते नाट्यारम्भे नान्दीति स स्मृता ।'

( भावप्रकाशन : ७ म अधिकार )

अनुवाद—नान्दी-स्वरूप-निरूपण—

'नान्दी' देव, द्विज, नृप आदि की ऐसी स्तुति-गीति है जिसमें रङ्ग-सामाजिकों की शुभाशंसा का अभिप्राय गर्भित रहा करता है। इस नान्दी-गीति के लिये यह अपेक्षित

अष्टपदा यथा अनर्घराघवे—'निष्प्रत्यूहम्' इत्यादि। द्वादशपदा यथा मम तातपादानां पुष्पमालायाम्—

शिरसि धृतसुरापगे स्मरारावरुणमुखेन्दुरुचिर्गिरीन्द्रपुत्री।
अथ चरणयुगानते स्वकान्ते स्मितसरसा भवतोऽस्तु भूतिहेतुः॥

एवमन्यत्र।

( पूर्वरङ्ग का अङ्ग : नान्दी अथवा रङ्गद्वार )

एतन्नान्दीति कस्यचिन्मतानुसारेणोक्तम्। वस्तुतस्तु 'पूर्वरङ्गस्य रङ्गद्वाराभिधानमङ्गम्' इत्यन्ये।

---

है कि इसके द्वारा शंख, चक्र, पद्म, चक्रवाक, कैरव आदि मङ्गलास्पद वस्तुओं की अभिव्यञ्जना हो जाय। यह 'अष्टपदा' भी हो सकती है और द्वादशपदा' भी।

'अष्टपदा' नान्दी का उदाहरण (महाकवि मुरारिकृत) 'अनर्घराघव' की 'निष्प्रत्यूहमुपास्महे' आदि नान्दी-गीति है। और 'द्वादशपदा' नान्दी का निदर्शन, मेरे ही पूज्यपितृचरण की, 'पुष्पमाला' ( नाटिका ) की नान्दी है ( जिसका अभिप्राय यह है )—

'वह देवी पार्वती आप सामाजिकों का मंगल करें जिनका मुख-चन्द्र, भगवान् शङ्कर के मस्तक पर विराजमान भगवती गङ्गा के दर्शनमात्र से लाल हो जाया करता है और चरणों पर ( मानापनयन के लिये ) झुके भगवान् शङ्कर के दर्शन से मन्द मुसकान से स्निग्ध दिखायी दिया करता है।'

इसी भाँति अन्य रूपक-प्रबन्धों में 'अष्टपदा' अथवा 'द्वादशपदा' नान्दी का स्वरूप स्वयं देखा जा सकता है।

विमर्श—'अनर्घराघव' की अष्टपदा नान्दी का पूर्णरूप यह है—

'निष्प्रत्यूहमुपास्महे भगवतः कौमोदकीलक्ष्मणः
कोकप्रीतिचकोरपारणपटुज्योतिष्मती लोचने।
याभ्यामर्धविबोधमुग्धमधुरश्रीरर्धनिद्रायितो
नाभीपल्वलपुण्डरीकमुकुलः कम्बोः सपत्नीकृतः॥'

ऐसा लगता है जैसे 'अनर्घराघव' के रचयिता ने शंखादि समस्त मङ्गल वस्तुओं की सूचना का अभिप्राय अपने मन में रखते हुये इस नान्दी की रचना की है।

'नान्दी' की यह व्युत्पत्ति है—

'नन्दयति देवादीन् स्तुत्या, आनन्दयति च सभ्यान् स्तुतदेवप्रसादादिति नान्दी।'

उपर्युक्त 'नान्दी'-लक्षण ( आशीर्वचनरूप नान्दी-लक्षण ) वस्तुतः नाट्याचार्य भरत मुनि-सम्मत पूर्वरङ्गाङ्गभूत 'नान्दी'-लक्षण नहीं, अपि तु कतिपय अन्य नाट्यशास्त्रकारों का नान्दी-लक्षण है। उपर्युक्त 'नान्दी' लक्षण, जैसा कि कुछ नाट्यमर्मज्ञों का कहना है, 'पूर्वरङ्ग'-विधान के एक अङ्ग 'रङ्गद्वार' का लक्षण है। इसीलिये कतिपय नाट्याचार्यों ( जैसे कि भावप्रकाशनकार आदि ) का कहना है—

'सामाजिकों के लिये आशीर्वचन ( नान्दी ) के पहले ही रङ्गशाला में जो नाट्यारम्भ के लिये नटों द्वारा ( देवादि-स्तुति रूप ) वाचिक किंवा ( करशिरःसंयोगादि रूप ) आङ्गिक अभिनय किया जाया करता है वह ( रङ्ग में किये जाने वाले नाटक-प्रयोग के द्वार अथवा उपक्रम-रूप होने के कारण ) 'रङ्गद्वार' नामक पूर्वरङ्ग का अङ्ग है ( न कि यहां आशीर्वचनात्मक सूत्रधारकृत नान्दी की कोई संभावना है )'।

यदुक्तम्—

'यस्मादभिनयो ह्यत्र प्राथम्यादवतार्यते ।
रङ्गद्वारमतो ज्ञेयं वागङ्गाभिनयात्मकम् ॥' इति ।

उक्तप्रकारायाश्च नान्द्या रङ्गद्वारात्प्रथमं नटैरेव कर्तव्यतया न महर्षिणा निर्देशः कृतः ।

कालिदासादिमहाकविप्रबन्धेषु च—

वेदान्तेषु यमाहुरेकपुरुषं व्याप्य स्थितं रोदसी
यस्मिन्नीश्वर इत्यनन्यविषयः शब्दो यथार्थाक्षरः ।
अन्तर्यश्च मुमुक्षुभिर्नियमितप्राणादिभिर्मृग्यते
स स्थाणुः स्थिरभक्तियोगसुलभो निःश्रेयसायास्तु वः ॥

एवमादिषु नान्दीलक्षणायोगात् । उक्तं च—'रङ्गद्वारमारभ्य कविः कुर्यात्–' इत्यादि । अत एव प्राक्तनपुस्तकेषु 'नान्द्यन्ते सूत्रधारः' इत्यनन्तरमेव 'वेदान्तेषु–' इत्यादि श्लोकले(लि)खनं दृश्यते । यच्च पश्चात् 'नान्द्यन्ते सूत्रधारः' इति ले(लि)खनं तस्यायमभिप्रायः—'नान्द्यन्ते सूत्रधार इदं प्रयोजितवान्, इतः प्रभृति मया नाटकमुपादीयत इति कवेरभिप्रायः सूचित' इति ।

---

नाट्याचार्य भरतमुनि ने पूर्वरङ्ग के अङ्गों में 'रङ्गद्वार' के पहले जिस 'नान्दी' नामक अंग का निर्देश किया है वह नटों द्वारा ही अनुष्ठित हुआ करता है और इसलिये नाटककार का इसके साथ कोई सम्बन्ध नहीं । ऐसा क्यों ? इसलिये कि कालिदास आदि महाकविओं की नाटक-कृतिओं में जो 'नान्दी' जैसे कि—

'स्थिर भक्ति के द्वारा ही संवेद्य और सुलभ वे निर्विकार भगवान् शङ्कर आप सामाजिकों का परम कल्याण करें जिन्हें वेदान्त की रहस्यात्मक सूक्तियां ब्रह्माण्ड में सर्वत्र व्याप्त 'एकमेवाद्वितीयम्' तत्त्व के रूप में गाया करती हैं, जिनके लिये 'ईश्वर' शब्द ही एकमात्र सार्थक किंवा तत्त्वसूचक माना गया है और जिन्हें मुमुक्षुजन, अपने अन्तरतम में पाने के लिये, समाधि-साधना का सहारा लिया करते हैं ।

इत्यादि है, उसमें पूर्वरङ्ग के अङ्गभूत नान्दी का लक्षण नहीं घटित होता ( क्योंकि यह 'नान्दी' तो नाटककार द्वारा रचित नान्दी है और नाटक से सम्बद्ध है न कि नाटक के पूर्वरङ्ग-विधान से) । ऐसी ही 'नान्दी'के सम्बन्धमें नाट्याचार्य भरतमुनि ने कहा है—

'कवि को अपने नाटक का प्रारम्भ 'रङ्गद्वार' से करना चाहिये ( क्योंकि रंगद्वार के पूर्व की नान्दी–रचना नटों की नान्दी रचना है और रङ्गद्वार ( रूप नान्दी ) की रचना नाटककार की कृति है )' ।

वस्तुतः यही कारण है कि अभिज्ञानशाकुन्तल आदि नाटकों की प्राचीन प्रतिलिपिओं में 'नान्द्यन्ते सूत्रधारः' ( नान्दी की समाप्ति के बाद सूत्रधार का प्रवेश ) लिखा हुआ है और तब 'वेदान्तेषु यमाहुरेकपुरुषम्' आदि नाटककार-रचित नान्दी ( रङ्गद्वार ) का उल्लेख किया हुआ है । कालान्तर में नाटकों की प्रतिलिपिओं में 'वेदान्तेषु यमाहुरेकपुरुषम्' आदि लिखने के बाद जो 'नान्द्यन्ते सूत्रधारः' का निर्देश किया गया है उसका यह अभिप्राय है कि पूर्वरंग के अंगभूत नान्दी के बाद 'वेदान्तेषु' आदि नाटककार रचित नान्दी-गायन ( रङ्गद्वार-रचना ) सूत्रधार का कार्य है जिसके पश्चात् कवि का नाटक प्रारम्भ होता है ।

( स्थापना )

पूर्वरङ्गं विधायैव सूत्रधारो निवर्तते ।
प्रविश्य स्थापकस्तद्वत्काव्यमास्थापयेत्ततः ॥ २६ ॥
दिव्यमर्त्ये स तद्रूपो मिश्रमन्यतरस्तयोः ।
सूचयेद्वस्तु बीजं वा मुखं पात्रमथापि वा ॥ २७ ॥

काव्यार्थस्य स्थापनात्स्थापकः । तद्वदिति सूत्रधारसदृशगुणाकारः । इदानीं पूर्वरङ्गस्य सम्यक्प्रयोगाभावादेक एव सूत्रधारः सर्वं प्रयोजयतीति व्यवहारः । स स्थापको दिव्यं वस्तु दिव्यो भूत्वा, मर्त्यं मर्त्यो भूत्वा, मिश्रं च दिव्यमर्त्ययोरन्यतरो भूत्वा सूचयेत् ।

---

विमर्श—'नान्दी' के सम्बन्ध में नाट्यदर्पणकार का यह कथन है—

'नान्दी च पूर्वरङ्गाङ्गानां द्वादशममङ्गं सकलपूर्वरङ्गाङ्गोपलक्षिका, तेन 'नान्द्यन्ते सूत्रधार' इत्यस्य सकलपूर्वरङ्गाङ्गानि तु केपाञ्चिल्लोकप्रसिद्धत्वात् केपाञ्चिन्निष्फलत्वात् केपाञ्चिदनवश्यंभावित्वाच्च न लक्ष्यन्ते। नान्दी तु अवश्यंभावित्वान्मङ्गलाभिधानपूर्वकत्वाच्च शुभकृत्यारम्भस्येति लक्षिता। अत एव कवयो रूपकारम्भे 'नान्द्यन्ते सूत्रधार' इति पठन्ति। यत्र तु कविकृता नान्दी न दृश्यते तत्रापि रङ्गसूत्रणाकर्तृकृता द्रष्टव्या। नान्दीपाठकाश्च सूत्रधार–स्थापक–पारिपार्श्विका इति ( नाट्यदर्पण : ४ थं विवेक )'

अनुवाद—जब कि सूत्रधार पूर्वरङ्ग–विधान के बाद रङ्गमञ्च से उतर जाता है तब सूत्रधार का एक समकक्ष नट, जिसे 'स्थापक' कहा जाया करता है, रङ्गमञ्च पर आकर नाटक–प्रयोग की आस्थापना करता है। स्थापक के द्वारा नाटक-प्रयोग की यह आस्थापना अथवा उपक्रमणिका ही 'स्थापना' कही जाया करती है। यदि नाटकीय वस्तु दिव्य हो तो देव-भूमिका में, यदि अदिव्य होतो मानव-भूमिका में, और यदि दिव्यादिव्य हो तो देव अथवा मानव-भूमिका में स्थापक का प्रवेश हुआ करता है। स्थापक का कार्य सामाजिकों के प्रति नाटकीय वस्तु ( इतिवृत्त ) अथवा नाटक के बीज अथवा मुख या पात्र की सूचना है।

'स्थापक' शब्द की व्युत्पत्ति से ही स्पष्ट है कि 'स्थापक' वह है जो ( सामाजिकों के समक्ष, रङ्गमञ्च पर ) काव्य ( वस्तुतः नाट्य ) के अर्थ की स्थापना करे। कारिका में 'स्थापक' के 'तद्वत्' कहे जाने का अभिप्राय है—सूत्रधार के समान अभिनयादि में निपुण होने का। आजकल ( विश्वनाथ कविराज के समसामयिक ) नाटकों के प्रयोग में नान्दी किंवा स्थापना आदि समस्त कार्य केवल सूत्रधार ही सम्पादित किया करता है क्योंकि पूर्वरङ्ग-विधान की प्राचीन सम्पूर्ण प्रक्रिया का प्रचलन अब कहां? स्थापक द्वारा नाटकीय वस्तु-सूचना में यह आवश्यक है कि दिव्य वस्तु की सूचना दिव्य-भूमिका में, मर्त्य वस्तु की सूचना मर्त्य-भूमिका में और दिव्य-मर्त्य वस्तु की सूचना दोनों में से किसी एक की भूमिका में की जाय। यहां 'वस्तु' का अभिप्राय 'इतिवृत्त' का अभिप्राय है। जैसे कि 'उदात्तराघव' की इस सूक्ति अर्थात्—

वस्तु इतिवृत्तम् , यथोदात्तराघवे—

रामो मूर्ध्नि निधाय काननमगान्मालामिवाज्ञां गुरो-
स्तद्भक्त्या भरतेन राज्यमखिलं मात्रा सहैवोज्झितम् ।
तौ सुग्रीवविभीषणावनुगतौ नीतौ परामुन्नतिं-
प्रोत्सिक्ता दशकन्धरप्रभृतयो ध्वस्ताः समस्ता द्विषः ॥

बीजं यथा रत्नावल्याम्—

द्वीपादन्यस्मादपि मध्यादपि जलनिधेर्दिशोऽप्यन्तात् ।
आनीय झटिति घटयति विधिरभिमतमभिमुखीभूतः ॥

अत्र हि समुद्रे प्रवहणभङ्गमग्नोत्थिताया रत्नावल्या अनुकूलदैवलालितो वत्सराजगृहप्रवेशो यौगन्धरायणव्यापारमारभ्य रत्नावलीप्राप्तौ बीजम् । मुखं श्लेषादिना प्रस्तुतवृत्तान्तप्रतिपादको वाग्विशेषः ।

यथा—

आसादितप्रकटनिर्मलचन्द्रहासः प्राप्तः शरत्समय एष विशुद्धकान्तिः ।
उत्खाय गाढतमसं घनकालमुग्रं रामो दशास्यमिव संभृतबन्धुजीवः ॥

---

'राम तो पिता की आज्ञा को, माला की भाँति स्वीकार कर, वनवास के लिए चल पड़े, उनकी भक्ति में विभोर भरत ने अपनी माँ के साथ-साथ अयोध्या का राज्य छोड़ दिया, सुग्रीव और विभीषण राम का साथ देने के कारण अपने-अपने अभ्युदय की पराकाष्ठा पर जा पहुँचे और अभिमान में चूर रावण आदि शत्रुगण का सर्वनाश हो गया।' इसमें जो सूचना है वह इस नाटक के इतिवृत्ति की सूचना है।

'बीज' की भी सूचना दी जाया करती है जैसे कि (महाकवि हर्ष की) 'रत्नावली' की इस सूक्ति अर्थात्—

'होनी भी कितनी विचित्र है कि यदि सहायता करना चाहे तो क्या द्वीप-द्वीपान्तर क्या अपार पारावार और क्या दिग्-दिगन्त, जहाँ से भी हो, सभी अभिलषित वस्तुओं को अविलम्ब उपस्थित कर देती है।'

में, जो सूचना है वह 'बीज' की ही सूचना है क्योंकि प्रवहण-भङ्ग ( जहाज के टूट जाने ) के कारण डूबने पर भी बच कर निकल जाने वाली रत्नावली के, सौभाग्यवश, वत्सराज ( उदयन ) के राजप्रासाद में प्रवेश किंवा महामन्त्री यौगन्धरायण के नीति-व्यापार का यह सब उपक्षेप रत्नावली-लाभरूप वृत्त-वृत्त का 'बीज' ही है जिसे यहाँ ( सामाजिकों के समक्ष ) सूचित कर दिया गया है।

यहाँ मुख का अभिप्राय श्लेषादि के द्वारा प्रस्तुत वृत्तान्त के प्रतिपादक वचनोपनिबन्ध का अभिप्राय है। जैसे कि निम्न सूक्ति अर्थात्—

'राम की भाँति शरदृतु आ पहुँची। जैसे राम ने रावण का महाप्रतापी 'चन्द्रहास' नामक खड्ग अपना लिया वैसे ही शरदृतु ने भी 'चन्द्रहास' (चन्द्रमा की चाँदनी को) अपना लिया; जैसे राम की कान्ति निष्कलङ्क रही वैसे ही शरद् की भी शोभा अतिविशुद्ध है और जैसे रामने महातामसिक, महाबीभत्स, दशानन रावणका विनाश कर 'बन्धुजीव' ( अपने भाई लक्ष्मण के जीवन ) की रक्षा की वैसे ही शरदृतु ने भी अन्धकारावृत किंवा भीषण वर्षाकाल का अन्त कर 'बन्धुजीव' ( पुष्पविशेष ) की रक्षा कर दी है।'

पात्रं यथा शाकुन्तले—

तवास्मि गीतरागेण हारिणा प्रसभं हृतः ।
एष राजेव दुष्यन्तः सारङ्गेणातिरंहसा ॥

(स्थापना में भारतीवृत्ति)

**रङ्गं प्रसाद्य मधुरैः श्लोकैः काव्यार्थसूचकैः ।**
**रूपकस्य कवेराख्यां गोत्राद्यपि स कीर्तयेत् ॥ २८ ॥**
**ऋतुं च कञ्चित्प्रायेण भारतीं वृत्तिमाश्रितः ।**

स स्थापकः । प्रायेणेति क्वचिदृतोरकीर्तनमपि । यथा—रत्नावल्याम् ।

---

में जो सूचना है वह 'मुख' की सूचना है (क्योंकि श्लिष्ट पदावली द्वारा यहाँ प्रकृत कथा सूचित की जा रही है)।

इसी भाँति 'पात्र' की भी सूचना दी जाया करती है जैसे कि (महाकवि कालिदास के) 'अभिज्ञानशाकुन्तल' की इस सूक्ति अर्थात्—

'अरी! तेरा यह मनोहर संगीत-माधुर्य तो मुझे अपनी ओर ऐसे बरबस खींचता जा रहा है जैसे वह अतिवेगशाली सारङ्ग (हिरण) राजा दुष्यन्त को अपनी ओर खींचता चला जा रहा है।'

में जो सूचना है वह 'पात्र' (राजा दुष्यन्त की भूमिका में नटविशेष) के (रंगमञ्च पर) उपस्थित होने की सूचना है।

विमर्श—'सूत्रधार' और 'स्थापक' का भेद प्राचीन 'रंगमञ्च' के लिए अवश्य रहा होगा किन्तु साहित्यदर्पणकार के समकालीन 'रङ्गमञ्च' पर 'पूर्वरङ्ग सूत्रधार' और 'नाटक-सूत्रधार' एक ही नट-विशेष हुआ करता था। नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'स्थापक' का विशद लक्षण किया है—

'प्रयुज्य विधिनैवं तु पूर्वरङ्गं प्रयोगतः । स्थापकः प्रविशेत्तत्र सूत्रधारगुणाकृतिः ॥
स्थापकस्य प्रवेशे तु कर्त्तव्यार्थानुगा ध्रुवा । चतुरस्राऽथवा त्र्यस्रा तत्र मध्यलयाश्रिता ॥
कुर्यादन्तरचारीं च देवब्राह्मणशंसिनीम् । सुवाक्यमधुरैः श्लोकैर्नानाभावरसान्वितैः ॥
प्रसाद्य रङ्गं विधिवत् कवेर्नामानुकीर्तयेत् । प्रस्तावनां ततः कुर्यात् काव्यप्रख्यापनाश्रयाम् ॥
दिव्यो दिव्याश्रयैर्भूत्वा मानुषो मानुषाश्रयैः । दिव्यमानुषसंयोगो दिव्यो वा मानुषोऽपि वा ॥
मुखं बीजानुसदृशं नानामार्गसमाश्रयम् । नानाविधैरुपक्षेपैः काव्योपक्षेपणं भवेत् ॥'

(नाट्यशास्त्र : ५. १६३-१७०)

जिसका अभिप्राय यह है कि नाटक की प्रस्तावना 'स्थापक' का कार्य है न कि पूर्वरङ्ग सूत्रधार का।

अनुवाद—स्थापक की यह 'स्थापना' भारतीवृत्ति-प्रचुर हुआ करती है क्योंकि इसका उद्देश्य अभिनेय-काव्य के वृत्तान्त-सूचक, मधुर श्लोकों द्वारा सामाजिकों को प्रसन्न करना, अभिनेय रूपक-प्रकार का नाम-संकीर्तन, कवि का नाम-निर्देश, कवि के पूर्वपुरुषों का नामोल्लेख किंवा कदाचित् किसी ऋतु का वर्णन आदि हुआ करता है।

यहाँ कारिका में 'सः' (वह) का अभिप्राय 'स्थापक' का अभिप्राय है (न कि सूत्रधार का) और 'प्रायेण' (प्रायः) से यह समझना चाहिए कि कहीं-कहीं ऋतुकीर्तन नहीं भी किया जाया करता। जैसे कि 'रत्नावली' की जो स्थापना है उसमें उपर्युक्त स्थापना-लक्षण सर्वथा अनुगत दिखाई देता है।

विमर्श—आजकल जैसी विज्ञापन की सामग्री के अभाव में, प्राचीन भारतीय रङ्गमञ्च, 'स्थापना' के ही सहारे, रूपकों के अभिनय का तत्काल विज्ञापन किया करता था। आजकल किसी

( भारतीवृत्ति का स्वरूप-संकीर्तन )

भारतीवृत्तिस्तु—

**भारती संस्कृतप्रायो वाग्व्यापारो नटाश्रयः ॥ २९ ॥**

संस्कृतबहुलो वाक्प्रधानो व्यापारो भारती ।

( भारती वृत्ति के अङ्ग : १ प्ररोचना )

**तस्याः प्ररोचना वीथी तथा प्रहसनामुखे ।**
**अङ्गान्यत्रोन्मुखीकारः प्रशंसातः प्ररोचना ॥ ३० ॥**

प्रस्तुताभिनयेषु प्रशंसातः श्रोतॄणां प्रवृत्त्युन्मुखीकरणं प्ररोचना । यथा रत्नावल्याम्—

'श्रीहर्षो निपुणः कविः परिषदप्येषा गुणग्राहिणी,
लोके हारि च वत्सराजचरितं नाट्ये च दक्षा वयम् ।
वस्त्वेकैकमपीह वाञ्छितफलप्राप्तेः पदं किं पुन-
र्मद्भाग्योपचयादयं समुदितः सर्वो गुणानां गणः ॥'

---

नाटक के रङ्गमञ्च अथवा चलचित्र-प्रदर्शन में जिन-जिन बातों की सूचना सामाजिकों को दी जाती है प्रायः वे सभी बातें 'स्थापना' के लक्षण और 'उद्देश्य' में आ जाती हैं । 'स्थापना' में भारतीवृत्ति का आश्रय आवश्यक है—इसका यहाँ अभिप्राय है, यहाँ अभिनय-चतुष्टय अपेक्षित नहीं ।

अनुवाद—भारतीवृत्ति क्या है ?

भारतीवृत्ति नटों का वह वचन-व्यापार है जो संस्कृत-प्रचुर हुआ करता है ।

यहाँ 'संस्कृतप्राय' का अभिप्राय 'संस्कृतप्रचुर' अथवा 'संस्कृत-बहुल' का है ( क्योंकि जहाँ तहाँ प्राकृत वाग्व्यापार भी भारतीवृत्ति में ही अन्तर्भूत है ) और 'वाग्व्यापार' का अभिप्राय वाचिकाभिनयप्रधान वचन-विन्यास है ( तात्पर्य यह है कि—आङ्गिकादि अभिनय यहाँ अल्प मात्रा में ही हुआ करते हैं )। 'भारती' शब्द ही यह सिद्ध कर देता है कि यह वृत्ति वाक्प्रधान वृत्ति है ।

भारती वृत्ति अङ्गचतुष्टयात्मिका वृत्ति है । इसके चार अंग ये हैं—( १ ) प्ररोचना, ( २ ) वीथी, ( ३ ) प्रहसन और ( ४ ) आमुख । इनमें जो ( १ ) प्ररोचना है उसका अभिप्राय रूपकादि की प्रशंसा के द्वारा सामाजिकों को अभिनय-दर्शन के प्रति उन्मुख-आकृष्ट-करना है । 'प्ररोचना' शब्द का ही अभिप्राय किसी के मन को किसी ओर लुभाना है । रूपक की 'प्ररोचना' भी रूपक अथवा रूपककार आदि की महिमा के संकीर्तन के द्वारा, सामाजिकों की मनोरञ्जनात्मक प्रवृत्ति को प्रस्तुत अभिनय के प्रति आकृष्ट किया करती है । जैसे कि रत्नावली की यह 'प्ररोचना'—

'जिस रूपक के रचयिता श्रीहर्ष सरीखे महाकवि हों, जिस रूपक के दर्शक हमारे सामाजिकों सरीखे सामाजिक हों, जिस रूपक का इतिवृत्त उदयन-वृत्तान्त सा मनोरंजक वृत्तान्त हो, जिस रूपक के अभिनेता हमारे नटों सरीखे नट हों, भला उसकी सफलता का क्या कहना ! जहाँ इनमें एक-एक भी विशेषता अभिनय की मनोवांछित सफलता का कारण हो वहां हमारा यह सौभाग्य है कि सभी की सभी विशेषतायें यहां प्रत्यक्ष विराजमान हैं ।'

विमर्श—भारतीवृत्ति तो वस्तुतः त्रैलोक्यव्यापिनी वृत्ति है क्योंकि वाग्व्यापार जीवन के साथ-साथ चला करता है । रूपकों में 'प्ररोचना' आदि भारतीवृत्ति के अंश हैं । भारतीवृत्ति के

( २ वीथी, ३ प्रहसन )

वीथीप्रहसने वक्ष्येते।

( ४—आमुख : प्रस्तावना )

नटी विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा।
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्र कुर्वते॥ ३१॥
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैः प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथः।
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनापि सा॥ ३२॥

सूत्रधारसदृशत्वात् स्थापकोऽपि सूत्रधार उच्यते। तस्यानुचरः पारिपार्श्विकः, तस्मात्किञ्चिदूनो नटः।

---

'अङ्गचतुष्टय' का अभिप्राय वस्तुतः 'अंशचतुष्टय' है। कारण यह है कि वीथी और प्रहसन तो रूपक-भेद हैं, रूपक-अङ्ग नहीं। इसलिये वीथी और प्रहसन को भारतीवृत्ति का अंग नहीं अपि तु अंश ही मानना युक्तियुक्त है। भरतमुनि ने 'प्ररोचना' का यह लक्षण और प्रयोजन बताया है—

'जयाभ्युदयिनी चैव मङ्गल्या विजयावहा। सर्वपापप्रशमनी पूर्वरङ्गो प्ररोचना॥
उपक्षेपेण काव्यस्य हेतुयुक्तिसमाश्रया। सिद्धेनामन्त्रणा या तु विज्ञेया सा प्ररोचना॥'
( नाट्यशास्त्र २०-२८, २९ )

'प्ररोचना' की यह व्युत्पत्ति—

'प्रकर्षेण रोच्यते उपादेयतया ध्रियते प्रकृतोऽर्थोऽनयेति प्ररोचना'

ही प्ररोचना की प्रक्रिया का रहस्य स्पष्ट कर देती है और प्ररोचना का जो प्रकृत अर्थ है वह यह है—

'पूर्वरङ्गो गुणस्तुत्या प्रस्तुतप्रबन्धार्थस्य प्रीत्यादिहेतुत्वप्रशंसनेन सामाजिकानां श्रवणावलोकनोत्साहोत्पादनम्-( नाट्यदर्पण )।

अनुवाद—( २ ) वीथी और ( ३ ) प्रहसन क्या हैं ? इसका निरूपण ( रूपक-भेद-निरूपण के प्रसंग में, क्योंकि वीथी और प्रहसन रूपक के भी भेद हैं, जिनकी कतिपय विशेषता प्रस्तावना के अनुकूल हुआ करती है और प्रस्तावना में अपेक्षित मानी जाया करती है ) आगे कर दिया जायगा।

विमर्श—'वीथी' और 'प्रहसन' भारतीवृत्ति के अङ्ग हैं—अभिप्राय यह है कि ये दोनों वाग्व्यापार-प्रधान होने के कारण भारतीवृत्ति के प्रकार-भूत हैं। अभिनवभारतीकार ने कहा है—

'अंगत्वमिति अंशत्वं प्राप्ता इत्यर्थः। अन्यथा यदि रूपकस्यांगत्वं प्राप्ता इत्युच्यते तदा वीथी प्रहसनं च रूपकभेदः न तु रूपकस्यांगम्'। ( नाट्यशास्त्र : अभिनवभारती, २०-२७ )

अनुवाद—रूपकों की 'प्रस्तावना' वस्तुतः उनका वह 'आमुख' है जिसमें नटी अथवा विदूषक अथवा पारिपार्श्विक ( सूत्रधार का अनुचर नट ) सूत्रधार के साथ ऐसा आलाप-संलाप किया करते हैं जिसमें प्रस्तुत अभिनय का आक्षेप करने वाले, स्वस्वविषयक अभिप्राय के सूचक चित्र-विचित्र वाक्यों का प्रयोग हुआ करता है।

यहां कारिका में 'सूत्रधार' का अभिप्राय 'स्थापक' का है क्योंकि स्थापक भी सूत्रधार सदृश नट होने के कारण 'सूत्रधार' ही कहा जाया करता है। यहां 'पारिपार्श्विक' का अभिप्राय स्थापक अर्थात् सूत्रधार के अनुचर नट का अभिप्राय है। 'पारिपार्श्विक' के अनुचर नट होने से यह समझा जाया करता है कि यह नट स्थापक की अपेक्षा कम महत्त्वपूर्ण नट हुआ करता है।

( प्रस्तावना के पांचभेद : नामनिर्देश )

उद्घात्य(त)कः कथोद्घातः प्रयोगातिशयस्तथा ।
प्रवर्तकावलगिते पञ्च प्रस्तावनाभिदाः ॥ ३३ ॥

( १—'उद्घात्यक' प्रस्तावना )

तत्र--

पदानि त्वगतार्थानि तदर्थगतये नराः ।
योजयन्ति पदैरन्यैः स उद्घात्य(त)क उच्यते ॥ ३४ ॥

यथा मुद्राराक्षसे सूत्रधारः—

---

**विमर्श**—'आमुख' का सरलार्थ सूत्रधार के साथ नटी अथवा विदूषक अथवा पारिपार्श्विक ( अथवा तीनों ) का प्रस्तुताक्षेपी भाषण है जो स्पष्ट अथवा वक्र दोनों प्रकार का हो सकता है। नाट्यदर्पणकार ने इसीलिये कहा है—

'विदूपक-नटी-मार्षैः व्यस्तैस्समस्तैर्वा सह सूत्रधारस्य रङ्गसूत्रणाकर्तुः सूत्रधारगुणानुकारस्य वा नाट्यार्थस्य स्थापनाकर्तुः स्थापकस्य प्रस्तुतस्य काव्यार्थस्याक्षेपि उपस्थापकं भाषणं वक्रोक्तैः साक्षाद्विवक्षितार्थस्याऽप्रतिपादकैः स्पष्टोक्तैः साक्षाद्विवक्षितार्थप्रतिपादकैश्च यत् स्वस्याभिप्रायोत्कीर्तनं तदामुखम्। 'आङ् मर्यादायाम्' तेन मुखसन्धिं सम्प्राप्य निवर्तते। 'ईपदर्थे वा' तत ईपन्मुखं मुखसन्धिसूचकत्वादारम्भः। प्रस्तावनाशब्देनाप्येतदुच्यते। इदं तावदामुखं नाट्यात् पृथग्भूतम्। तत्र कदाचिद् रङ्गसूत्रयितैवामुखार्थमनुतिष्ठति। तथा च दृश्यते-नान्द्यन्ते सूत्रधारः। नान्द्यन्त इत्यवयवे समुदायोपचारात् पूर्वरङ्गान्त इति द्रष्टव्यम्। नान्दी हि पूर्वरङ्गस्याङ्गम्। अत्र च पक्षे आमुखार्थस्य सूत्रधारविषयत्वान्मुखसन्धेः प्रभृति कवेर्व्यापारः। कदाचित्तु सनान्दीकं रङ्गमनुष्ठाय विश्रान्ते सूत्रधारे तत्तुल्यगुणाकृतिः स्थापक आमुखमनुतिष्ठति। अत्र च पक्षे आमुखानुष्ठानेऽपि कवेर्व्यापारः। स्थापकस्य सूत्रधारानुकारिणो रामानुकारिणो नटस्येव कविनैव प्रवेशात्।' ( नाट्यदर्पणः ३ य विवेक )

**अनुवाद**—'प्रस्तावना' ( अथवा आमुख ) के ये पांच प्रकार हुआ करते हैं-(१) उद्घात्यक ( अथवा उद्घातकं ), ( २ ) कथोद्घात, ( ३ ) प्रयोगातिशय, ( ४ ) प्रवर्त्तक और ( ५ ) अवलगित।

**विमर्श**—नाट्याचार्य भरतमुनि ने प्रस्तावना-भेद का यह निरूपण किया है—

आमुखाङ्गान्यतो वक्ष्ये यथावदनुपूर्वशः।
उद्घात्यकः कथोद्घातः प्रयोगातिशयस्तथा।
प्रवृत्तकावलगिते पञ्चाङ्गान्यामुखस्य तु ॥ ( नाट्यशास्त्र : २०-३३ )

और यह भी बताया है कि एक रूपक-प्रबन्ध में इन पांचों में से किसी एक की ही योजना अपेक्षित है—

'एषामन्यतमं श्लिष्टं योजयित्वाऽर्थयुक्तिभिः।
पात्रग्रन्थैरसम्बाधं प्रकुर्यादामुखं ततः ॥' ( नाट्यशास्त्र : २०. ३७ )

**अनुवाद**—'उद्घात्यक' वह प्रस्तावना-भेद है जिसमें सामाजिक, ( स्थापक-प्रयुक्त ) अनिश्चितार्थक पदों के साथ ( पात्र-प्रयुक्त निश्चितार्थक ) पदों की योजना करके ( स्थापक के ) अभिप्रेत अर्थ का निर्धारण किया करते हैं।

इसका उदाहरण 'मुद्राराक्षस' की यह प्रस्तावना—

'क्रूरग्रहः सकेतुश्चन्द्रमसम्पूर्णमण्डलमिदानीम् ।
अभिभवितुमिच्छति बलात्—'

इत्यनन्तरम्—'( नेपथ्ये । )
आः, क एष मयि जीवति चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति ।' इति ।
अत्रान्यार्थवन्त्यपि पदानि हृदयस्थार्थगत्या अर्थान्तरे संक्रमय्य पात्रप्रवेशः ।

( २—'कथोद्धात' प्रस्तावना )

**सूत्रधारस्य वाक्यं वा समादायार्थमस्य वा ।**
**भवेत्पात्रप्रवेशश्चेत्कथोद्घातः स उच्यते ॥ २५ ॥**

वाक्यं यथा रत्नावल्याम्—'द्वीपादन्यस्मादपि—' इत्यादि सूत्रधारेण पठिते—'( नेपथ्ये ) साधु भरतपुत्र ! साधु । एवमेतत् । कः सन्देहः ? द्वीपादन्यस्मादपि—' इत्यादि पठित्वा यौगन्धरायणस्य प्रवेशः ।

---

'सूत्रधार-प्रिये ! केतु के साथ वह क्रूर ग्रह ( राहु ) सम्पूर्ण मण्डल चन्द्र पर बलपूर्वक आक्रमण करने को उद्यत होना चाहता है ।

( नेपथ्य से )

अरे ! कौन है जो मेरे जीते-जागते चन्द्रगुप्त पर आक्रमण करने को उद्यत हो रहा है?' यहाँ 'उद्घात्यक' का स्वरूप स्पष्ट है क्योंकि सामाजिक, सूत्रधार द्वारा चन्द्रग्रहण के अर्थ में प्रयुक्त पदों को चाणक्य नायक द्वारा, चन्द्रगुप्त पर आक्रमण के अर्थ में प्रयुक्त किंवा उसके अपने हृद्गत अभिप्राय के अभिव्यञ्जक पदों के अर्थों से अन्तर्गर्भित मानकर चाणक्य का रंगमञ्च पर प्रवेश देखने लगते हैं ।

विमर्श—भरतमुनि के नाट्यशास्त्र में 'उद्घात्यक' का यह लक्षण है—

'पदानि त्वगतार्थानि ये नराः पुनरादरात् ।
योजयन्ति पदैरन्यैस्तदुद्घात्यकमुच्यते ॥' ( नाट्यशास्त्र : १२. ११५ )

जिसका अभिनवभारतीकार ने यह स्पष्टार्थ बताया है—

'यदा विवक्षितमुत्तरं दातुं शक्तोऽयं स्यादिति यन्मम मनसि वर्तते तदेव वक्ति न वेत्येवमादिना निमित्तेन यदा प्रष्टैव प्रतिवचनवैचित्र्यमभिसन्धाय पृच्छति, प्रतिवक्तोचितमभिसन्धत्ते तदा तदुत्तरमुद्घात्यकम् । प्रश्नात्मके उद्घाते साध्विति यत्, तत्राज्ञातार्थे कन् । पदान्यगतार्थानि प्रश्नरूपाण्यादरात् कृतानि पर्यायैः पदान्तरैरुत्तररूपैः नराः सुधियो योजयन्ति । तदुत्तररूपपदसमूहात्मकमुद्घात्यकम् ।' ( अभिनवभारती : पृष्ठ ४५४ )

अनुवाद—'कथोद्धात' वह प्रस्तावना-प्रकार है जिसमें सूत्रधार के प्रयुक्त वाक्य का उच्चारण करते हुये या उसके अर्थ का अनुशीलन करते हुये किसी पात्र का ( नाटक-प्रयोग के लिये ) रङ्गमञ्च पर प्रवेश हुआ करता है ।

सूत्रधार-प्रयुक्त वाक्य के उच्चारणपूर्वक 'पात्रप्रवेश' रूप 'कथोद्धात' का उदाहरण 'रत्नावली' की प्रस्तावना है जहां सूत्रधार 'द्वीपादन्यस्मादपि' आदि वाक्य बोलता है और नेपथ्य से 'यौगन्धरायण' 'साधु भरतपुत्र ! साधु ! एवमेतत् । कः सन्देहः ?' बोलते हुये, 'द्वीपादन्यस्मादपि' आदि के पुनरुच्चारण के साथ प्रवेश करता है ।

वाक्यार्थो यथा वेण्याम्—

'निर्वाणवैरदहनाः प्रशमादरीणां
नन्दन्तु पाण्डुतनयाः सह माधवेन।
रक्तप्रसाधितभुवः क्षतविग्रहाश्च
स्वस्था भवन्तु कुरुराजसुताः सभृत्याः ॥'

इति सूत्रधारेण पठितस्य वाक्यस्यार्थं गृहीत्वा—'(नेपथ्ये) आः दुरात्मन्! वृथा मंगलपाठक! कथं स्वस्था भवन्तु मयि जीवति धार्तराष्ट्राः?' ततः सूत्रधारनिष्क्रान्तौ भीमसेनस्य प्रवेशः।

(३—'प्रयोगातिशय' प्रस्तावना)

**यदि प्रयोग एकस्मिन् प्रयोगोऽन्यः प्रयुज्यते।**
**तेन पात्रप्रवेशश्चेत्प्रयोगातिशयस्तदा ॥ ३६ ॥**

यथा कुन्दमालायाम्—'(नेपथ्ये) इत इत इतोऽवतरत्वार्या।

सूत्रधारः—कोऽयं खल्वार्याह्वानेन साहायकमपि मे सम्पादयति।
(विलोक्य) कष्टमतिकरुणं वर्तते।

---

सूत्रधार के वाक्य के अर्थानुशीलन के साथ पात्रप्रवेश-रूप 'कथोद्घात' का निदर्शन 'वेणीसंहार' की प्रस्तावना है जहाँ सूत्रधार के इस वाक्य अर्थात्—

'वे पाण्डव, जिनकी वैराग्नि उनके शत्रुओं की सामनीति से शान्त पड़ गयी है, कृष्ण के साथ प्रसन्नता मनावें और वे कौरव, जिन्होंने, विग्रहनीति छोड़ कर, संसार को अपने प्रेम में विभोर कर रखा है, अपने अनुचर-परिचरों के साथ आनन्द मनावें।'

के, अर्थ पर विचार करते हुए, 'अरे नीच! अरे झूठमंगलाशंसन करने वाले! अरे, क्या मेरे जीते-जागते धृतराष्ट्र के बेटे आनन्द मनावें' आदि नेपथ्य से ही कहते भीमसेन का प्रवेश होता है और सूत्रधार रंगमञ्च से हट जाता है।

विमर्श—'कथोद्घात' की यह निरुक्ति है—

कथा काव्यार्थरूपा (उत्) ऊर्ध्वमेव हन्यते गम्यते तत्रेति कथोद्घातः'।

(अभिनवभारती-पृष्ठ ९४)

अर्थात् 'कथोद्घात' को कथोद्घात इसलिये कहते हैं क्योंकि इसमें कथा अथवा काव्यार्थ का पहले ही पता चल जाता है।

'उद्घात्यक' प्रस्तावना में तो पात्र, सूत्रधार के अभीष्टार्थक पदों को भिन्न अर्थ में लेकर रंगमंच पर आया करता है और 'कथोद्घात' प्रस्तावना में सूत्रधार के ही अभिप्रेत अर्थ को, ठीक-ठीक पकड़ कर, पात्र का प्रवेश हुआ करता है।

अनुवाद—'प्रयोगातिशय' वह प्रस्तावना प्रकार है जहाँ सूत्रधार स्वयं आरब्ध प्रस्तावना-रूप कृत्यानुष्ठान का अतिक्रमण करके नाट्यात्मक प्रयोग प्रस्तुत कर दिया करता है।

इसका उदाहरण 'कुन्दमाला' की प्रस्तावना है—

('नेपथ्य में) आर्ये! इधर आओ, इधर!

सूत्रधार—यह कौन है जो आर्या (नटी) को बुलाकर (संगीतानुष्ठान में) मेरी सहायता कर रहा है?

(देखते हुए) ओह! कितना दारुण दृश्य है—

लङ्केश्वरस्य भवने सुचिरं स्थितेति
रामेण लोकपरिवादभयाकुलेन ।
निर्वासितां जनपदादपि गर्भगुर्वी
सीतां वनाय परिकर्षति लक्ष्मणोऽयम् ॥'

अत्र नृत्यप्रयोगार्थं स्वभार्याह्वानमिच्छता सूत्रधारेण 'सीतां वनाय परिकर्षति लक्ष्मणोऽयम्' इति सीतालक्ष्मणयोः प्रवेशं सूचयित्वा निष्क्रान्तेन स्वप्रयोगमतिशयान एव प्रयोगः प्रयोजितः ।

( ४—'प्रवर्त्तक' प्रस्तावना )

**कालं प्रवृत्तमाश्रित्य सूत्रधृग्यत्र वर्णयेत् ।**
**तदाश्रयश्च पात्रस्य प्रवेशस्तत्प्रवर्तकम् ॥ ३७ ॥**

यथा—

'आसादितप्रकट—' इत्यादि । 'ततः प्रविशति यथानिर्दिष्टो रामः'

---

ओह ! यह तो लक्ष्मण है जो गर्भिणी सीता को लङ्कापति रावण के भवन में रहने के कारण, लोकापवाद के भय से, राम द्वारा देशनिर्वासन का दण्ड दिये जाने पर, वन की ओर खींचे लिये जा रहा है !'

यहाँ 'प्रयोगातिशय' इसलिये है क्योंकि सूत्रधार नृत्यप्रयोग के लिये अपनी आर्या ( नटी ) को बुलाना चाहता है किन्तु 'वन की ओर सीता को लक्ष्मण खींचे जा रहा है' आदि कहकर सीता और लक्ष्मण के प्रवेश की सूचना दे देता है और स्वयं रंगमंच से निकल जाता है । इस प्रकार सूत्रधार स्वयं अपने पूर्व प्रयोग अर्थात् नृत्यानुष्ठान का अतिक्रमण करके अन्य प्रयोग अर्थात् सीता और लक्ष्मण के प्रवेश की सूचना देते 'प्रयोगातिशय' नामक प्रस्तावना कर रहा है ।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'प्रयोगातिशय' की यह परिभाषा की है—

'प्रयोगे तु प्रयोगं तु सूत्रधारः प्रयोजयेत् ।
ततश्च प्रविशेत् पात्रं प्रयोगातिशयो हि सः ॥' (नाटयशास्त्र : २२.३६)

अर्थात् जहाँ सूत्रधार प्रस्तावना-रूप एक प्रयोग अथवा कृत्यानुष्ठान में नाट्यात्मक अन्य प्रयोग अथवा कृत्यानुष्ठान कर दे और पात्र का प्रवेश हो वहां जो प्रस्तावना हुआ करती है वह 'प्रयोगातिशय' कही जाया करती है ।

अभिनवभारतीकार ने इसलिए कहा है—

'सूत्रधार एव यत्र प्रयोगे प्रयोगं समुद्गककवाटयुगलवद् योजयति स प्रयोगद्वयश्लेषणात् प्रयोगातिशयः ।'

अनुवाद—'प्रवर्त्तक' वह प्रस्तावना-प्रकार है जिसमें सूत्रधार नाट्यप्रयोग के समय वसन्त आदि ऋतु का वर्णन किया करता है और पात्र उस वर्णन की श्लेषभंगी के आधार पर रंगमञ्च पर आ पहुँचता है ।

इसका उदाहरण ( 'छलितराम' नामक रूपक-प्रबन्ध की ) 'आसादितप्रकट' आदि प्रस्तावना है, जहाँ सूत्रधार 'आसादितप्रकटनिर्मलचन्द्रहास'—विशुद्ध चन्द्रिका से विद्योतमान—'विशुद्धकान्त'—सौन्दर्यसम्पूर्ण—'संभृतबन्धुजीव'—बन्धुजीवपुष्प के विकासक—किंवा संततसावृत घन काल के विनाशक शरत्समय का वर्णन कर रहा है और इसकी श्लेष-भंगी 'आसादितप्रकटनिर्मलचन्द्रहास'—पराजित रावण के चन्द्रहास खड्ग

( ५—'अवलगित' प्रस्तावना )

**यत्रैकत्र समावेशात्कार्यमन्यत्प्रसाध्यते ।**
**प्रयोगे खलु तज्ज्ञेयं नाम्नावलगितं बुधैः ॥ ३८ ॥**

यथा शाकुन्तले—

सूत्रधारो नटीं प्रति । 'तवाऽस्मि गीतरागेण—' इत्यादि । ततो राज्ञः प्रवेशः ।

---

को लिये—'विशुद्धकान्त'—साध्वी सीता के सङ्ग 'संभृतबन्धुजीव'—वानर सैनिकों और लक्ष्मण को पुनरुज्जीवित किये किंवा रावण जैसे अज्ञानसंतमस के संहारक राम का प्रवेश करा देती है ।

विमर्श—नाट्यशास्त्रकार भरत मुनि ने 'प्रवर्त्तक' प्रस्तावना का यह लक्षण किया है—

'कालप्रवृत्तिमाश्रित्य वर्णना या प्रयुज्यते ।
तदाश्रयाच्च पात्रस्य प्रवेशस्तत् प्रवृत्तकम् ॥ ( नाट्यशास्त्र २०.३७ )

जिसे आचार्य अभिनवगुप्त ने इस प्रकार समझाया है—

'यदा कालप्रवृत्तिं काञ्चिदवलम्ब्य यथा सूत्रधारेण किञ्चिद् वस्तु वर्ण्यते तदाश्रयेण च पात्रस्य प्रवेशः तत्कालप्रवृत्त्या स्वार्थोक्त्वात् प्रवृत्तकम् ।'

उपर्युक्त प्रस्तावना-चतुष्टय में यह स्पष्ट है कि सूत्रधार के वाक्य, अर्थ, आह्वान तथा समय-वर्णन की विचित्रता से रङ्गमञ्च पर पात्र का प्रवेश हुआ करता है । नाट्य-पात्र के प्रवेश के ये चित्र-विचित्र प्रकार हैं जिनमें किसी एक रूपक में किसी एक का ही आश्रय लिया गया है । भरत मुनि का यही आदेश भी है—

'पात्रग्रन्थैरसंबाधं प्रकुर्यादामुखं ततः ।' ( नाट्यशास्त्र २०.३९ )

अनुवाद—'अवलगित' वह प्रस्तावना-भेद है जहाँ सूत्रधार अपने प्रस्तावनानुष्ठान रूप एक प्रयोग में नाट्यारम्भ-रूप अन्य प्रयोग की भी युक्तिपूर्वक योजना कर दिया करता है और पात्र का प्रवेश हो जाता है ।

इसका उदाहरण 'अभिज्ञानशाकुन्तल' की प्रस्तावना है, जहाँ सूत्रधार नटी से कहता है—'आर्ये ! तुम्हारे मनोहर गीत राग की ओर मैं उसी प्रकार खिंचा जा रहा हूँ जैसे दौड़ते हरिण की ओर यह राजा दुष्यन्त खिंचा आ रहा है ।' और रङ्गमञ्च पर दुष्यन्त का प्रवेश हो जाता है ।

विमर्श—भरत मुनि के नाट्यशास्त्र में 'अवलगित' का यह लक्षण है—

'यत्रान्यस्मिन् समावेश्य कार्यमन्यत् प्रसाध्यते ।
तच्चावलगितं नाम विज्ञेयं नाट्ययोक्तृभिः ॥'
( नाट्यशास्त्र १८.११६ )

जिसे अभिनवगुप्तपादाचार्य ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'यत्रोत्तरे दीयमाने अन्यानुसंधानपूर्वकेऽप्यन्यत् कार्यं सिध्यति तदान्यकार्यावलगनादवलगितम् ।'

अर्थात् जहाँ सूत्रधार के अन्यार्थक वचन से अन्य कार्य भी सम्पन्न हो जाय वहाँ 'अवलगित' नामक आमुख-भेद हुआ करता है ।

( आमुखोपयुक्त वीथ्यंग )

**योज्यान्यत्र यथालाभं वीथ्यङ्गानीतराण्यपि ।**

अत्र आमुखे। उद्घात्य(त)कावलगितयोरितराणि वीथ्यङ्गानि वक्ष्यमाणानि।

( नखकुट्ट के मत में प्रस्तावना का अन्य प्रकार )

नखकुट्टस्तु—

**नेपथ्योक्तं श्रुतं यत्र त्वाकाशवचनं तथा ॥ ३९ ॥**
**समाश्रित्यापि कर्तव्यमामुखं नाटकादिषु ।**
**एषामामुखभेदानामेकं कञ्चित्प्रयोजयेत् ॥ ४० ॥**
**तेनार्थमथ पात्रं वा समाक्षिप्यैव सूत्रधृक् ।**
**प्रस्तावनान्ते निर्गच्छेत्ततो वस्तु प्रयोजयेत् ॥ ४१ ॥**

( वस्तु : इतिवृत्त : १–आधिकारिक, २–प्रासंगिक )

वस्त्वितिवृत्तम् ।

**इदं पुनर्वस्तु बुधैर्द्विविधं परिकल्प्यते ।**
**आधिकारिकमेकं स्यात्प्रासङ्गिकमथापरम् ॥ ४२ ॥**

---

अनुवाद—आमुख अथवा प्रस्तावना के जो पाँच प्रकार बताये गये उनमें से किसी एक की योजना में वीथी के अन्य अङ्गों की भी, उपयोगितानुसार, योजना की जा सकती है।

यहाँ ( कारिका में ) 'अत्र' का अभिप्राय 'अवलगित' नामक प्रस्तावनाभेद का नहीं अपितु पञ्चविध 'आमुख' का अभिप्राय है। 'उद्घात्यक' और 'अवलगित' के अतिरिक्त जो वीथ्यङ्ग हैं उनका आगे निरूपण किया जायगा।

अनुवाद—रूपक-प्रबन्धों के पञ्चविध आमुख का जो निरूपण किया गया वहाँ तो रङ्गमञ्च पर उपस्थित सूत्रधार अथवा स्थापक द्वारा पात्र का प्रवेश हुआ करता है किन्तु आमुख का एक और भी प्रकार है जिसे 'नखकुट्ट' ने कहा है और जिसमें नेपथ्य-वचन अथवा आकाशभाषित के श्रवण पर ही सूत्रधार प्रस्तावना कर दिया करता है। इन षड्विध प्रस्तावनाओं में किसी एक की ही योजना किसी एक रूपक-प्रबन्ध के लिये आवश्यक है। सूत्रधार का यह कर्तव्य है कि रूपकप्रबन्ध के वृत्तान्त अथवा पात्रविशेष की सूचना के बाद प्रस्तावना समाप्त कर दे और स्वयं रंगमञ्च से निकल जाय जिसके बाद रूपक-प्रयोग आरम्भ हो जाय।

यहाँ कारिका के 'वस्तु' पद का अभिप्राय 'इतिवृत्त' का अभिप्राय है।

विमर्श—(क) साहित्यदर्पण की 'लक्ष्मी'-टीका मे 'नखकुट्ट' को जो आमुख का नाम बताया गया है ( अथाप्रविष्टसूचितपात्रघटितोऽपि नखकुट्टाख्यः षष्ठः प्रभेद इति दर्शयितुमाह— नखकुट्टस्त्विति—पृष्ठ ३४० ) वह निरर्थक है।

( ख ) रूपक-प्रबन्धों में पात्रप्रवेश के पहले का भाग तो 'आमुख' अथवा प्रस्तावना है और उसके बाद का भाग 'नाट्य' है। 'नाट्य' का सूचक होने के कारण प्रस्तावना को 'आमुख' कहा गया है ( ईषन्मुखं मुखसन्धिसूचकत्वादारम्भः–आमुखम्–प्रस्तावनाशब्देनाप्येतदुच्यते )।

अनुवाद—नाट्यकोविदों के अनुसार, रूपक-प्रबन्ध में, 'वस्तु' अथवा 'इतिवृत्त' दो

